बांसवाड़ा, प्रतापगढ़ और शाहपुरा गहलोतों (सीसोदियों) के; बूँदी, कोटा और सिरोही चौहानों के; करौली और जैसलमेर यादवों के; जयपुर व अलवर कछवाहों के; जोधपुर, बीकानेर और किशनगढ़ राठोड़ राजवंश के; झालावाड़ झाला राजपूतों का; दांता परमारों का; भरतपुर और धौलपुर जाट नरेशों के; और टोंक तथा पालनपुर मुसलमान राजघराने के अधिकार में है। कछवाहों का लावा का स्वतन्त्र ठिकाना टोंक राज्य में होने पर भी वि० सं० १६२४ (ई० सन् १८६७) से अलग गिना जाता है। ऐसे ही राठोड़ों की कुशलगढ़ चीफशिप भी सं० १६२५ (ई० १८६८) से बांसवाड़ा राज्य से स्वतंत्र सी है।

## ऐतिहासिक महत्व

यह राजपूताना वह वीरभूमि है जिसकी समानता भारतवर्ष का अन्य कोई भी स्थल नहीं कर सकता और यह कहना भी अनुचित नहीं होगा कि इस भूमि का सा गौरव संसार के अन्य किसी भी स्थान को प्राप्त नहीं हो सका है। यद्यपि संसार के इतिहास में अनेक वीरों के देश प्रेम से भरे कारनामे देखने को मिलते हैं तथापि वे राजपूताने के वीरों और वीराङ्गनाओं के चरित्रों से तुलना करने पर फीके लगने लगते हैं। इसी से यह स्थल भारतवासियों के लिए वास्तविक तीर्थ स्थान सा है। हमारे भारतीय नवयुवकों को भारतीय वीरता व धर्म के प्राचीन आदर्श को जानने के लिए दूर-दूर देशों में भटकने की आवश्यकता नहीं है। राजपूताने का कौना-कौना वीरता, देशप्रेम, स्वाभिमान, निर्भयता, धर्म, आन, मान और शान पर मर मिटने के भावों से गूंज रहा है। यहाँ के वीरोंके कार्यों को सुनकर एक बार तो कायर के हृदय में भी वीरता का संचार होने लगता है। इस वीर-भूमि की प्रशंसा करने में विदेशी विद्वान् भी नहीं अघाते। कर्नल टॉड ने ठीक ही लिखा है कि—

"There is not a petty State in Rajasthan that has not had its Thermopylae, and scarcely a city that has not produced its Leonidas."

—Tod's Rajasthan Vol. 1. Introd.

अर्थात्—"राजस्थान में कोई छोटा राज्य भी ऐसा नहीं है, कि जिसमें (यूरोप की) थर्मोपली जैसी रणभूमि न हो और शायद ही कोई ऐसा नगर मिले, जहाँ ग्रीक वीर लियोनिडास के समान मातृ-भूमि पर बलिदान होने वाला वीर पुरुष उत्पन्न न हुआ हो।"

महाराणा साँगा, वीर जयमल, रावत पत्ता, महाराजा जसवन्तसिंह, दुर्गादास राठोड़ आदि अनेक वीरों और पद्मिनी, मीरांबाई, पन्नाधाय, गोरां

धाय आदि देवियों की यह जन्म भूमि है। अथवा इसे देश के लिए मर मिटने वालों का बलिदान-कुण्ड भी कह सकते हैं। वीरों का आत्म बलिदान और वीर नारियों का जौहर[1] का कठिन असिधारा व्रत ही राजपूताने की अमूल्य और अक्षय निधि है। जहाँ के वीरों ने अपनी स्वतन्त्रता के लिए निर्भय होकर अपने जान और माल क़ुरबान किये थे और जहाँ की वीराङ्गनाओं ने बिना हिचकिचाहट के अपनी इज़्ज़त बचाने के लिए अपनी और अपने बाल-बच्चों की आहुति दे डाली थी, ऐसी इस राजपूताने की भूमि के प्रत्येक पद पर राजपूतों की गौरव गाथा भरी पड़ी है और यहाँ के पत्थर और मिट्टी तक भी इन वीरों के रक्त से सिंचे होने की गवाही देते हैं। चित्तौड़, कुम्भलगढ़, जैसलमेर, मंडोर, सिवाना, रणथम्भोर, भरतपुर और जालोर के दृढ़ दुर्गों की दीवारों से आज भी क्षत्रियों के प्रबल पराक्रम और राजपूत वीराङ्गनाओं के जौहर की प्रतिध्वनि निकल रही है। वास्तव में उन राजपूत ललनाओं के साहस की जितनी प्रशंसा की जाय उतनी थोड़ी है; जिन्होंने आन के लिए ही अपने पति, पुत्रों और कुटुम्बियों को रणक्षेत्र में भेजकर उनके पीछे की चिन्ता को दूर करने के लिए अपने हाथ से ही अपने शिर तक काट डाले थे। वीर बाला का, मोह को त्याग कर रणक्षेत्र को विदा करते हुए अपने पति के हाथ में बड़े उत्साह से रण-कंकण बाँधने का दृश्य आज तक भी कवियों की कविता में और भाट-चारणों के मुख से वर्णन किया जाता है:—

कंकण बंधन रण चढण पुत्र बधाई चाव ।
तीन दिहाड़ा त्याग[2] रा कांई रंक कांई राव ॥

ये ही रमणियाँ अपने कुटुम्बियों के केसरिया वस्त्र पहन युद्ध में वीर गति प्राप्त कर लेने पर दहकती हुई चिताओं में अपने कोमल शरीरों की आहुति दे डालती थीं। यही नहीं, बल्कि बहुत-सी देवियों ने समय आने पर रणचण्डी का रूप धर अपने खड्ग से शत्रुदल को घास की तरह काटकर अन्त में आत्म-बलिदान किया था। इसीसे आज भी यह भूमि उस दृश्य की याद दिलाती है जबकि भीषण युद्ध में राजपूत लोग अपने शत्रुओं के

---

१—युद्धों में जब राजपूत बचने की कोई आशा नहीं देखते तब अपनी स्त्रियों को विधर्मियों से बचाने के लिए अग्नि के समर्पण करने की आज्ञा देते थे उसे "जौहर" कहते थे।

२—दान देना। राजपूताने में भाट, चारण और नक्कारची (दमामी) लोगों को जो दान विवाह आदि के समय दिया जाता है उसे "त्याग" कहते हैं। (देखो—"कायदा बाबत खर्च शादी व गमी व त्याग कौम राजपूत मुजव्विजे जनरल कमेटी राजपूताना अजमेर सन् १८८८ ई० पृ० १ तथा कानून शादी और गमी वाल्टरकृत राजपुत्र हितकारिणी सभा, राज मारवाड़ पृ० ८ सन् १८६१ ई० )।

मुण्डों को गेंद की तरह उछाल कर अन्त में स्वयं भी महानिद्रा में शयन करते थे। इन्हीं ऐतिहासिक घटनाओं को देखने से हल्दीघाटी की भीषण लड़ाई, राजपूत वीरों की ललकार, महाराणा प्रताप के अद्भुत साहस, राठोड़ जयमल और सीसोदिया पत्ता के जाति-प्रेम, सवाई जयसिंह के युद्धकौशल, महाराजा जसवन्तसिंह के अदम्य उत्साह, राठोड़ दुर्गादास के देश प्रेम और वीर सतियों के जौहर के चित्र मानसिक पटल पर खिंच जाते हैं और साथ ही सहसा मुँह से यह शब्द निकल पड़ते हैं कि राजपूताना! तू धन्य है; राजपूत जाति तेरी कीर्ति अटल है और वीर क्षत्राणियो! तुम्हारा दूध उज्ज्वल है।

इसके अलावा यहाँ के साधारण निवासी भी समय पड़ने पर मान रक्षा के लिए प्राण देने में मोह नहीं करते थे। इसीसे आज दिन तक यह दोहा यहाँ के गाँव-गाँव में बोला जाता है:—

घर जातां भ्रम पलटतां, त्रिया पड़ँता ताव[1]।
ए तीनुहि दिन मरण रा, कहा रंक कहा राव॥

अर्थात् जब कोई अपना घर या धरती छीनने को तैयार हो, दूसरा जब अपने धर्म्म पर आपत्ति आवे और तीसरा जब स्त्री जाति का अपमान होता हो, तब प्रत्येक गरीब और अमीर को अपने प्राणों की बलि देने में संकोच न करना चाहिए।

जब हम इतिहास में उपरोक्त दोहे के अनुसार बिना जाति पाँति के भेद भाव के सब को एक साथ रणभूमि में हर्ष के साथ जाने का वृतान्त पढ़ते हैं तब हमारा मस्तक अभिमान से ऊँचा हो जाता है। अहा! वह कैसा स्वर्गीय समय था जब मातृभूमि की रक्षार्थ यहाँ वाले ऊँच नीच का भेद भुला कर क्या राजा क्या रंक एक साथ कन्धे से कन्धा लगाकर शत्रु से रणभूमि में जूझते थे। ऐसे जूझारों के प्रायः प्रति ग्राम में पवित्र स्मृति-चिह्न मिलते हैं।

इन्हीं सब अपूर्व और महत्व की घटनाओं के लिए ही राजपूताना भारतवर्ष के इतिहास का चिरस्मरणीय घटना-स्थल है। यह भूमि भारत की नाक है। यही भारतवर्ष का प्राण है। यद्यपि राजपूताने का सिंह आज सोया हुआ है और राजपूत जाति अविद्या, अफीम व मदिरा रूपी शत्रुओं से घिरी हुई है तथापि इसके पूर्व चरित्रों को देखते हुए भारत का कौन ऐसा पुरुष होगा जिसके हृदय में यहाँ पर हुई घटनाओं का स्मरण कर देशभक्ति व स्वाभिमान का भाव नहीं पैदा होगा। इस समय की टूटी-फूटी

---

१—विपत्ति।

दशा में भी यही एक स्थल है जहाँ पर प्राचीन आर्य्य सभ्यता, राजनीति और क्षत्रियों की प्राचीन विभूतियों के दर्शन हो सकते हैं। इस पवित्र धरती का स्मरण करने से ही श्रद्धा से शिर झुक जाता है। यहाँ के इतिहास के पन्ने उलटते ही मुर्दा दिल में भी जोश आ जाता है और कायर पुरुषों तक की भुजाएँ फड़कने लगती हैं। ऐसे गौरवशाली राजपूताना प्रान्त का प्राचीन इतिहास जानने की किसकी इच्छा न होगी।

## प्राचीन राजपूताना

राजपूताने के इतिहास और राजपूत जाति के उद्भव और प्रसिद्धि में आने के वृतान्त को लिखने के पूर्व इस देश का संक्षिप्त वृतान्त जो आज तक की प्राचीन खोज से मिलता है, लिख देना उचित होगा।

जो प्रदेश इस समय राजपूताना कहलाता है वह रामायण काल के पूर्व समुद्र जल से ढका हुआ था। भूगर्भवेत्ता भी इस बात से सहमत हैं; क्योंकि अब तक यहाँ पर सीप, शंख, कौड़ी आदि सामुद्रिक पदार्थ मिलते हैं। महाभारत के समय में राजपूताने का उत्तरी भाग (नागोर, बीकानेर आदि) जांगल देश[1] और पूर्वी भाग (जयपुर, अलवर आदि) मत्स्य देश कहाता था[2]। और यहीं पर पांडवों ने गुप्त भेष में एक वर्ष व्यतीत किया था। महाभारत के युद्ध से लेकर वि० सं० से २६४ वर्ष पूर्व (ई० सन् पूर्व ३२१) तक का राजपूताने का इतिहास बिलकुल अन्धकार में है। इसके बाद मौर्य्य वंश के प्रसिद्ध राजा चन्द्रगुप्त और उसके पौत्र सम्राट् अशोक का पता चलता है जिनका राज्य इस प्रदेश पर भी था। जयपुर राज्य के बैराट[3] (विराट) क़स्बे से अशोक के दो शिलालेख वि० सं० पूर्व १९३ (ई० सन् से २५० वर्ष पूर्व) के मिले हैं[4]। ईसा के २०० वर्ष पूर्व के आस पास जब यूनानी (ग्रीक) लोग उत्तर-पश्चिम से भारत में आये तब उनका अधिकार भी यहाँ रहा था। और उन लोगों ने जो प्रदेश जीते थे, उनमें "नगरी" या मध्यमिका नाम की पुरानी नगरी का वर्णन भी मिलता है[5]।

---

१—महाभारत वनपर्व अ० २३, श्लोक ९; नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग २ अंक ३ पृष्ठ ३२९ सं० १९७८ वि०।

२—वही; पृष्ठ ३३३।

३—बैराट नाम के अनेक स्थान भारतवर्ष में हैं परन्तु बैराट (विराट) जिसका वर्णन महाभारत में आता है वह मत्स्य देश की राजधानी थी और वह बैराट अब राजपूताने में जयपुर राज्य के अन्तर्गत है।

४—कनिंगहाम; कार्पस इन्स्क्रिपशन्स इंडिकेरम भाग १ पृष्ठ ९६-९७।

५—कनिंगहाम; आर्कियालाजिकल सर्वे रिपोर्ट भाग ६ पृष्ठ २०२।

वह नगरी चित्तौड़ के पास थी। अब उसके खण्डहर चित्तौड़ के किले से ७ मील उत्तर में स्थित हैं। यूनानी नरेशों में के दो राजाओं (एपोलो-डॉटस और मिनेंडर) के कई सिक्के भी मेवाड़ से मिले हैं[१]। ईसा की दूसरी शताब्दी से चौथी शताब्दी तक शक (सीथियन) लोगों का राजपूताने के दक्षिण-पश्चिम भागों पर अधिकार रहा और शक संवत् ७२ (वि० सं० २०७=ई० सन् १५०) का गिरनार से मिले लेख से शक नरेश रुद्रदामा का राज्य मरु (मारवाड़) और साबरमती के आस पास फैला होना प्रकट होता है[२]। चौथी शताब्दी के अन्तिम भाग से लेकर छठी शताब्दी तक मगध के गुप्त वंश का राज्य राजपूताने के कई भागों पर रहा था[३]। बाद में हूणों के राजा तोरमाण ने गुप्तों को निकाल दिया[४]। सातवीं शताब्दी के शुरू में हर्षवर्धन ने जो बैस वंश का क्षत्रिय राजा था, थाणेश्वर और कन्नौज को अपनी राजधानी बनाया और राजपूताने का बहुत सा हिस्सा अपने राज्य में मिला लिया[५]।

संवत् ६९६ (ई० स० ६३९) के क़रीब जब चीनी यात्री हुएनसांग भारत में भ्रमण करता हुआ राजपूताना में आया तब उसने राजपूताने को चार भागों में बँटा हुआ पाया था। अर्थात् पहला गुर्जर (जिसमें जोधपुर, बीकानेर और शेखावाटी का कुछ भाग था), दूसरा बधारि (बागड़) [जिसमें दक्षिणी भाग और बीच का कुछ हिस्सा था], बैराट (जिसमें जयपुर, अलवर और टोंक का कुछ हिस्सा था) और चौथा मथुरा था (जिसमें आधुनिक भरतपुर, धौलपुर और करौली के वर्त्तमान राज्य थे)। ७ वीं से ११ वीं शताब्दी तक राजपूत जाति के कई वंश प्रसिद्धि में आये, जिन्होंने अपने बाहुबल से यहाँ के आदि निवासियों व विदेशियों को हटा कर अपने जुदे-जुदे राज्य क़ायम किये। ये गहलोत (वि० सं० ६२५=ई० सन् ५६८), पड़िहार, चौहान और भाटी (७ वीं शताब्दी), परमार, सोलङ्की (१० वीं शताब्दी), नाग, यौधेय (जोहिया), तँवर, दहिया, डोडिया, गौड़, यादव, कछवाहा और राठोड़ आदि के नाम से प्रसिद्ध हुए। १० वीं शताब्दी में मुसलमानों के आक्रमण के समय इन्हीं राजपूत राज-वंशों के राज्य राजपूताने में फैले हुए थे।

१—नागरी प्रचारिणी पत्रिका, नवीन संस्करण भाग ४ पृष्ठ २०३।

२—इण्डियन एंटिक्वेरी भाग ७ पृष्ठ २२९।

३—फ्लीट; गुप्त इन्स्किपशन्स पृष्ठ १४१।

४—ऐपीग्राफिया इण्डिका भाग १ पृष्ठ २३९।

५—बील; बुद्धिस्ट रेकर्डज़ आफ़ दी वेस्टर्न वर्ल्ड, भाग १ पृष्ठ २१३–२१६।

## राजपूत शब्द का विकास

रामायण और महाभारत के समय से लेकर चीनी यात्री हुएनसाङ्ग के भारत-भ्रमण ( ई० सन् ६२६-६४५ ) तक राजपूत शब्द जाति के अर्थ में प्रयुक्त नहीं होता था[1]। प्राचीन इतिहास और पुराण ग्रन्थों में इस जाति के लिए क्षत्रिय शब्द प्रयुक्त मिलता है तथा वेद और उपनिषद् काल में "राजन्य" शब्द का प्रयोग देखने में आता है। सूत्रकाल में कहीं-कहीं क्षत्रियों के लिए "उग्र" शब्द लिखा गया है। जैन-ग्रन्थों व मध्यकालीन ( ई० स० ६०० से १२०० तक ) ग्रन्थों में भी राजपूत शब्द नहीं पाया जाता है। पृथ्वीराजरासो ग्रन्थ में भी—जो विक्रम की सोलहवीं शताब्दी के आसपास रचा माना जाता है, उसमें भी "राजपूत" शब्द जातिवाचक नहीं, किन्तु योद्धा के अर्थ में आया है। जैसे "रजपूत टूट पचासरन जीत समर सेना धनिय" "लग्यो सुजाय रजपूत सीस" "बुड़ गई सारी रजपूती"। उस समय राजपूत जाति कोई विशेष जाति नहीं गिनी जाती थी। मुसलमानों के आक्रमण तक यहाँ के राजा क्षत्रिय ही कहलाते थे। बाद में इनका बल टूट गया और ये स्वतन्त्र राजा के स्थान में सामन्त नरेश हो गये। मुसलमानों के समय में ही धीरे-धीरे इन शासक राजाओं की जाति के लिए राजपुत्र या राजपूत शब्द काम में आने लगा।

मिस्टर विंसेन्ट स्मिथ ने अपने "अर्ली हिस्ट्री आफ इण्डिया" ( भारत के प्राचीन इतिहास ) में लिखा है कि "राजपूत जाति ८ वीं या ९ वीं शताब्दी में यकायक प्रकट हुई[2]।" परन्तु यह विचार भ्रममूलक है क्योंकि वर्तमान राजपूत जाति भारत में प्राचीन आर्य्य क्षत्रियों की सन्तान है और यद्यपि वह पहले "राजपूत" नाम से नहीं पुकारी जाती थी फिर भी वास्तव में वह वैदिक काल के क्षत्रियों की ही सन्तान है। हाँ, कई पाश्चात्य विद्वानों और उनकी छाया पर निर्भर रहने वाले भंडारकर आदि ने यह भी मान रक्खा है कि या तो यह राजपूत जाति शक, यूची, हूण, गुर्जर आदि विदेशी अनार्यों की तरह बाहर से आई है या उन्हीं लोगों में से निकली है। परन्तु यह भी भ्रम है। क्योंकि

१—बुद्धिस्ट रेकर्डस आफ दी वेस्टर्न वर्ल्ड, भाग २ पृ० २२६

२—The apparently sudden introduction of Rajput States on the stage during the eigth and ninth centuries is in part an illusion.

—Vincent A. Smith's The Early History of India Pp. 423. 4th. Edition. 1924. ( Edwardes ).

आधुनिक खोज से पता चलता है कि शक, हूण, कुशान, गुर्जर आदि जातियाँ भी आर्य वंशी थीं[1]। और यहाँ के क्षत्रिय लोग शकों और हूणों के साथ विवाह सम्बन्ध करते थे। तुर्किस्तान में रहने वाली कुशान (यूची) जाति और मध्य एशिया की हूण जाति भी आर्य ही थी। उस समय वैदिक धर्म और आर्य सभ्यता का विस्तार दूर-दूर तक फैला हुआ था। यहाँ के क्षत्रियों और बाहर के शासकों में विवाह सम्बन्ध भी होता था और इनके रीति-रस्म भी आपस में बहुत कुछ मिलते जुलते थे। जब इन देशों में बौद्ध धर्म का विस्तार हुआ तब भारत के ब्राह्मण वहाँ वालों को वृषल या पतित समझने लगे[2]। इसी से सम्भव है कि उन जातियों को लोगों ने विदेशी समझ लिया हो।

विंसेन्ट स्मिथ आदि का राजपूत जाति की उत्पत्ति को ८वीं शताब्दी के क़रीब मानना इस कारण से भी असत्य प्रतीत होता है कि उससे पहले ईसा की सातवीं सदी में ही राजपूताने के कई प्रदेशों में गुहिल, चावड़ा, यादव आदि राजवंशों के राज्य थे। जैसे विक्रमी सं० ६२५ के आस पास में मेवाड़ में गुहिलों (गहलोतों) का[3] और विक्रमी सं० ६८५ (ई० सन् ६२८) में भीनमाल में चावड़ा क्षत्रियों का राज्य पाया जाता है[4]।

इसके अलावा पृथ्वीराजरासो में लिखी हुई अग्निवंशी क्षत्रियों की गाथा ने भी बहुत कुछ भ्रम फैला दिया है। उसके अनुसार क्षत्रियों के चार घराने आबू पहाड़ पर वशिष्ठ के यज्ञ द्वारा उत्पन्न हुए थे। इससे कई विद्वानों ने यह अनुमान लगाया है कि या तो प्राचीन क्षत्रिय जो बौद्ध धर्म में शामिल होगये थे उनको पुनः शुद्ध करके आर्य धर्म में लिया गया होगा अथवा यहाँ के आदिम निवासी भील, मीने, आदि का शुद्धि संस्कार किया गया होगा। अथवा ये चार वंश भी हूण, शक, आदि की तरह ही बाहर से आये हुए होंगे जिनको यहाँ के ब्राह्मणों ने हवन द्वारा शुद्ध कर अपने धर्म में मिला लिया होगा। परन्तु यह सब पृथ्वीराजरासो के रचयिता (जो कोई भी हो) के दिमाग़ की उपज है। आधुनिक खोज के अनुसार अग्निवंशी कोई स्वतन्त्र वंश नहीं माना जा सकता। अग्निवंश में चौहान, पड़िहार, सोलंकी और परमार माने जाते हैं। परन्तु शिलालेखों और

---

१—एनसाइक्लोपीडिया ब्रिटानिका जिल्द २१ पृ० २७६।

२—मनुस्मृति अध्याय १० श्लोक ४३–४४।

३—नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अंक ३ पृ० ३११–२४, सं० १६७७।

४—ब्रह्मस्फुट सिद्धान्त श्लोक ७।

प्राचीन ऐतिहासिक ग्रन्थों से चौहान सूर्यवंशी,[१] सोलंकी चन्द्रवंशी[२], प्रतिहार ( पड़िहार ) सूर्यवंशी[३] और परमार[४] ( पंवार ) ब्रह्मक्षत्र वंशी[५] प्रमाणित होते हैं ।

कर्नल टॉड ने भी यह लिखकर बड़ा भ्रम फैला दिया है कि राजपूत और शक जाति के रीति-रस्मों में समानता है । जैसे सूर्य्य को पूजना, सती होना, अश्वमेध यज्ञ करना, शराब पीने का शौक रखना, शस्त्र व घोड़ों को पूजना इत्यादि । इसी आधार पर उसने अनुमान किया है कि राजपूत लोग शक जाति के वंशधर हैं[६] । परन्तु यह कल्पना मात्र है । क्योंकि प्राचीन आर्य्य क्षत्रियों के कई रीति रस्म अब तक राजपूतों में मौजूद हैं । सूर्य्य की पूजा वैदिक काल से ही आर्यों में प्रचलित थी । सती होने का रिवाज भी शकों के इस देश में आने के पूर्व का है । पाण्डु की दूसरी रानी माद्री सती हुई थी[७] । अश्वमेध यज्ञ वैदिक काल में भी होता था । युधिष्ठिर ने यह यज्ञ किया था[८] । शस्त्र व घोड़ों की पूजा करना प्राचीन समय से लेकर आज तक क्षत्रियों में चला आता है ।

बहुत से यूरोपियन विद्वानों का विचार है कि ईसा की ७ वीं शताब्दी तक राजपूताने के वर्तमान राजवंशों का पूर्ण रूप से उदय नहीं हुआ था, जब वे मुसलमानों द्वारा उत्तरी भारत व सिन्ध से हटाये गये तब उन्होंने यहाँ आकर राजपूताने के भिन्न-भिन्न भागों में अपने राज्य जमाये । इस समय के पूर्व इस प्रदेश में यहाँ के आदिम निवासी भील, मीने, मेर, आदि लोग ही बसते थे । इन नये राजवंशों में से गहलोतों ने मेव और

---

१—एपिग्राफिया इण्डिका भाग २ पृष्ठ ११६; पृथ्वीराज विजय काव्य सर्ग १, (जर्नल रायल एसियाटीक सोसाइटी लंदन, १६०३ ई० )

२—इंडियन ऐन्टिक्वेरी भाग २१ पृ० १६७; ओझा; सोलंकियों का प्राचीन इतिहास पृ० ४ सं० १६६४ वि० ।

३—रिपोर्ट आर्कियालाजिकल सर्वे ऑफ़ इंडिया ई० स० १६०३-४ पृ० २८० ।

४—मराठों की वंशावली में परमारों को "सूर्यवंशी" लिखा है । (राव बहादुर चिन्तामणि विनायक वैद्य एम० ए०, एल-एल० बी०; "हिस्ट्री आफ मिडीव्हल हिन्दू इण्डिया, भाग २ पृ० १७" )

५—पिंगलसूत्र वृत्ति ।

६—टॉड; एनाल्स एण्ड एण्टिक्विटीज आफ राजस्थान, भाग १ अध्याय ६ पृ० ६८-६७ । ( क्रुक सम्पादित—सन् १६२० ई० का संस्करण )

७—महाभारत ।

८—महाभारत; अश्व० अ० श्लो ०१७ ।

भीलों से मेवाड़ लिया, परमारों ने भी भीलों को भगाकर चन्द्रावती ( आबू ) को अपनी राजधानी बनाया और इन्हीं परमारों की एक शाखा ने मालवा में भी अपना अधिकार जमाया। सांभर के चौहानों ने अजमेर, ढूंढाड़ ( जयपुर ), मारवाड़, मेवाड़, दिल्ली और पंजाब तक सिका जमाया और भीनमाल ( मारवाड़ में ) के परिहारों ने कन्नौज का राज्य अपने अधीन किया।

सारांश यह है कि वर्तमान राजपूतों के राजवंश वैदिक और पौराणिक काल में राजन्य, उग्र, क्षत्रिय आदि नाम से प्रसिद्ध सूर्य्य व चन्द्रवंशी क्षत्रियों ही की सन्तान हैं। वे न तो विदेशी ही हैं और न विधर्मियों ( अनार्य्यों ) के वंशज ही, जैसा कि कुछ यूरोपियन लेखकों ने अनुमान किया है।

---

## दूसरा प्रकरण

### राजपूताने के प्राचीन राजवंश

राजपूताने का नक़शा देखने से पता चलेगा कि इस समय राजपूताने का अधिकांश भाग सात मुख्य राजपूत राजवंशों के अधिकार में है। ( १ ) उदयपुर, डूँगरपुर, बाँसवाड़ा, प्रतापगढ़ और शाहपुरा गहलोत राजवंश के, ( २ ) जोधपुर, बीकानेर व किशनगढ़ राठोड़ों के, ( ३ ) जयपुर और अलवर कछवाहों के, ( ४ ) बूँदी, कोटा तथा सिरोही चौहानों के, ( ५ ) करौली और जैसलमेर यादवों के, ( ६ ) दाँता पँवारों के और ( ७ ) झालावाड़ झालों के अधिकार में है। इनके सिवाय भरतपुर व धौलपुर जाटों के राज्य हैं और टोंक तथा पालनपुर मुसलमान रियासतें हैं। अजमेर-मेरवाड़े का छोटा-सा इलाक़ा, जो राजपूताने के मध्यभाग में स्थित है, अँग्रेज़ों के अधिकार में है।

वर्तमान राजपूताने के शासक राजवंशों का परिचय प्रत्येक राज्य के इतिहास के आरम्भ में आगे लिखा जायगा। यहाँ पर कुछ संक्षिप्त परिचय उन राजवंशों का लिखा जाता है जिनका राज्य इन वर्तमान राजवंशों के यहाँ आने के पहले इस प्रान्त पर रह चुका है।

**मौर्यवंश**—ये सूर्य्यवंशी क्षत्रिय थे। हिमालय के आसपास के प्रदेश में मोर पक्षियों की अधिकता थी और इस राजवंश का उद्भव उसी

प्रदेश में होने के कारण इसका नाम मौर्य हुआ। मौर्य राज्य के संस्थापक चन्द्रगुप्त की माता का नाम मुरा था और उससे मौर्यवंश कहलाया यह भ्रम है। मौर्यवंश में चन्द्रगुप्त मौर्य और उसका पौत्र अशोक दो बड़े प्रतापी सम्राट हुए हैं। महाराजा अशोक का राज्य करीब-करीब सारे भारतवर्ष में फैला हुआ था। इससे राजपूताने पर भी उसका अधिकार होना प्रकट है। ब्रिटिश साम्राज्य से अधिक विस्तृत साम्राज्य उसका था। मौर्यों का राज्य विक्रमी संवत् से २६४ वर्ष पूर्व ( ई० सन से ३२१ वर्ष पूर्व ) के आस-पास बिहार में स्थापित हो गया था। जयपुर राज्य के बैराट नाम के प्राचीन नगर में सम्राट अशोक के स्तम्भ लेख मिले हैं। जैन ग्रन्थों तथा दन्त कथाओं से भी प्रकट होता है कि चित्तौड़ का गढ़ मोरी राजा चित्राङ्ग ( चित्रांगद ) ने बनवाया था[१] और गुहिल बाप्पा ने यह किला मान मोरी[२] से सं० ७७० वि० ( ई० सन् ७१३ ) में लिया था। कोटा राजधानी से ४ मील दूर कनसुवाँ गाँव में भी सं० ७९५ ( ई० सन् ७३८ ) का एक शिलालेख मिला है जिसमें मौर्यवंशी राजा धवल का नाम है[३]।

**मालव**—इनका राज्य मालवा, जयपुर का दक्षिणी भाग, कोटा और झालावाड़ राज्यों में होना प्रकट होता है। इनके तांबे के सिक्के वि० सं० पूर्व की तीसरी शताब्दी के जयपुर राज्य से मिले हैं।

**यूनानी ( ग्रीक )**—यह जाति हिन्दुकुश और बैकटीरिया ( बलख ) की रहने वाली थी। ईसा से पूर्व १३३ ( वि० सं० से १९० ) वर्ष के आस पास इसने पंजाब और अफ़गानिस्तान को जीता, और इस जाति के प्रसिद्ध नरेश मिनेंडर ने सन् ई० पूर्व १५० (वि० सं० पूर्व ९३) के लगभग मध्यमिका ( चित्तौड़गढ़ ) पर धावा किया[४]। इसकी राजधानी पंजाब में साकल नाम का नगर था[५]।

**क्षत्रप**—ये शक राजाओं के हाकिम या प्रान्तिक शासक थे जो शकों की निर्बलता होने पर स्वतंत्र होगये। इनकी दो शाखायें हुईं। पूर्वी क्षत्रप और पश्चिमी क्षत्रप। इन पश्चिमी क्षत्रपों का राज्य राजपूताने के कई भागों पर रहा है। इनके सिक्के पुष्कर, चित्तौड़ और बाँसवाड़ा नामक स्थानों में मिले हैं जो विक्रमी संवत् २३८ से सं० ४१० तक के हैं[६]।

---

१—कुमारपाल प्रबन्ध।

२—टाड राजस्थान, भाग २ पृ० ९१९—२२ ( क्रुक सम्पादित )

३—इण्डियन ऐंटिकेरी भाग १९ पृ० ५५–५७.

४—नागरी प्रचारिणी पत्रिका, नवीन संस्करण भाग ५ पृ० १०३. टिप्पण.

५—सेक्रेड बुक्स आफ दी इस्ट, भाग १ पृ० ३५–३६.

६—राजपूताना म्युजियम अजमेर रिपोर्ट सन् १९१२–१३ ई०

**कुशान**—इस जाति का राज्य मथुरा के आस-पास और पूर्वी राजपूताने पर रहा। यह लोग तुर्किस्तान से आये थे। इनमें कनिष्क नाम का महाप्रतापी राजा हुआ जिसके शिला लेख वि० सं० १४० से १७६ (ई० सं० ८३ से ११६) तक के मिले हैं[1]।

**गुप्त**—ये चन्द्रवंशी राजा थे[2]। कई लोग इनके नाम के साथ गुप्त शब्द होने से वैश्य अनुमान करते हैं परन्तु वास्तव में ऐसा नहीं है। श्रीगुप्त या गुप्त इस वंश का संस्थापक था जिसके नाम पर यह घराना "गुप्त" कहलाया। इनका राज्य द्वारका से आसाम और पंजाब से नर्म्मदा तक फैला हुआ था। इस वंश में समुद्रगुप्त और चन्द्रगुप्त (द्वितीय) बड़े प्रतापी सम्राट् हुए। पुरानी दिल्ली की प्रसिद्ध लोहे की लाट जो मेहरोली गाँव में कुतुबमीनार के पास एक पुराने मन्दिर में खड़ी है, वह कीली इसी गुप्तवंशी चन्द्रगुप्त (वि० सं० ४५८–४६६) ने उसको बनवाकर विष्णु पद नामक किसी पहाड़ी पर विष्णु के मन्दिर के आगे खड़ी करवाई थी, ऐसा उसके ऊपर खुदे हुए लेख से ज्ञात होता है। उसको तंवर राजा अनंगपाल (दूसरे) ने वि० सं० ११०६ में दिल्ली बसाते हुए वहाँ से लाकर इस जगह पर गाड़ दिया हो। यह कीली (लोह स्तम्भ) भूमि के भीतर केवल एक फुट आठ इंच है और बाहिर को २२ फीट। यह विष्णु का परमभक्त था। इसके साम्राज्य के पश्चिमी विभाग की राजधानी उज्जैन (मालवा) थी और इसके विक्रमांक, विक्रमादित्य आदि खिताब थे। इससे लोगों में यह उज्जैन का राजा विक्रम या विक्रमादित्य नाम से भी प्रसिद्ध है। गुप्त नरेशों ने वि० सं० ३७६ में अपना एक संवत् भी चलाया था जो ६०० वर्ष तक चल कर बंद होगया। यह बाद में बल्लभी संवत् भी कहलाने लगा था[3]। गुप्तों का राज्य-काल सं० ३३२ (ई० सन् २७५) से सं० ५६० (ई० सन् ५३३) तक रहा। इनका शासन-काल हिन्दू इतिहास का "स्वर्ण-युग" कहा जाता है। इस काल में मनुष्य जीवन के प्रत्येक विभाग में उन्नति हुई। महाकवि कालिदास ने इसी स्वर्ण-युग में अपने प्रसिद्ध शकुन्तला, मेघदूत, रघुवंश आदि ग्रन्थों की रचना की थी। प्रख्यात ज्योतिषी बराहमिहिर का उद्भवकाल भी यही था।

**हूण**—ये मध्य एशिया से आने वाली जाति थी जो शायद कुशान वंशियों की शाखा थी। इन्होंने गुप्तवंशी राजाओं से युद्ध किया और सं० ५६० (ई० सन् ५०३) के लग-भग तोरमाण हूण ने गुप्तों से राजपूताना छीन

---

१—एपिग्राफिया इण्डिका भाग १० शेषसंग्रह।

२—एपिग्राफिया इण्डिका भाग ११ पृ० ११०

३—ओझा; भारतीय प्राचीन लिपिमाला द्वितीय संस्करण पृ० १७५-७६

लिया परन्तु तोरमाण का पुत्र मिहिरकुल ( मिहिर गुप्त ) इस राज्य को नहीं रख सका और गुप्तों ने उसे ३०-४० वर्ष में वापिस छीन लिया।

**गूजर**—यूरोपियन विद्वानों के लेखानुसार यह जाति ई० सन् की ५ वीं सदी में भारत में बाहर से आई। कनिंगहाम ने गूजरों को कुशानवंशी[1] और स्मिथ ने हूण लिखा है[2]। केम्पबेल और भंडारकर ने इनकी उत्पति खजर नाम की विदेशी जाति से बताई है[3]। परन्तु वास्तव में ये एक प्राचीन आर्य्य राजवंश था जो अपने मूलपुरुष के नाम से गुर्जर कहलाया और उसके अधीन का देश गुर्जर देश या गुजरात प्रसिद्ध हुआ[4]। गूजरों का राज्य पंजाब और राजपूताने में रहा है। इनकी मुख्य राजधानी भीनमाल ( अब मारवाड़ में ) थी जैसा कि चीनी यात्री हुएनसाङ्ग ने सं० ६६६ वि० ( सन् ६३६ ई० ) के करीब यहाँ आकर लिखा है[5]। क्षत्रपों के बाद गूजरों ने गुजरात व सौराष्ट्र को जीता। ७ वीं से ६ वीं शताब्दी तक मारवाड़ के पूर्वी भाग पर गूजरों का अधिकार था। मारवाड़ के डीडवाना ( डेंडवानक ) परगने के गांव सेवा ( सिवा ) और कालिंजर ( बुन्देलखण्ड ) में गूजरों के शिलालेख मिले हैं[6]। ११ वीं शताब्दी के प्रारम्भ में इनका अधिकार अलवर प्रदेश पर था और उस समय ये कन्नौज के पड़िहार राजा क्षितिपाल देव ( महीपाल ) के सांमत थे[7]। इनकी राजधानी राजोरगढ़ थी। इनकी शाखा बड़गूजर का राज्य बहलोल लोदी ( सं० १५१५ ) के समय तक अलवर तथा शेखावाटी में रहा[8]। और कछवाहों ने बड़गूजरों से ही राज्य छीना था[9]। अब इस गूजर जाति के लोग पशू पालन और खेती बाड़ी ही अधिक करते हैं। बुन्देलखण्ड में इनका राज्य समथर और संयुक्तप्रान्त में कुछ जमींदारियाँ हैं। जयपुर के कई राजाओं की रानियाँ इस क़ौम की थीं।

**बैस**—ये सूर्य्यवंशी क्षत्रिय हैं[10]। इनमें हर्षवर्धन ( हर्ष ) नाम का राजा बड़ा प्रतापी हुआ है जिसने वि० सं० ६६३ से सं० ७०५ तक राज किया।

---

१—आर्कियालाज़िकल सर्वे रिपोर्ट भाग २ पृ० ७०

२—अर्ली हिस्ट्री आफ इण्डिया पृ० ४११

३—इण्डियन एंटिक्वेरी भाग ४० पृ० ३०

४—नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १० पृ० ३०६

५—बील; बुद्धिस्ट रेकार्डस आफ दी वेस्टर्न वर्ल्ड, भाग २ पृ० २७०

६—एपिग्राफिया इण्डिका, भाग ५ पृ० २१०–११

७—वही; भाग ३ पृ० ३६६

८—राजपूताना म्युज़ियम अजमेर रिपोर्ट १६१८–१६ पृ० २

६—टाड राजस्थान भाग १ पृ० १४०–४१

१०—हर्ष चरित, उच्छ्वास ४ पृ० १४६ ( निर्णय सागर प्रेस, बम्बई )

इसकी राजधानी थानेश्वर और कन्नोज थी। इसने हूणों को जीता तथा मालवे को आधीन किया। उत्तर भारत के पाँचों प्रदेश जिनमें राजपूताना भी शामिल है इसके राज्य में थे। यह सम्राट् पहले ब्राह्मण धर्म्म का अनुयायी था। पर अपनी बहन के प्रभाव से बौद्ध मतावलम्बी हो गया। इसने जीव हिंसा तथा मांस भक्षण की अपने राज्य में बिलकुल मनाई करदी थी[1]। इसने हर पांचवें वर्ष ७५ दिन का एक मेला (मोक्ष महापरिषद्) प्रयाग में शुरू किया जिसमे प्रति दिन १०,००० बौद्ध साधुओं को १०० सुवर्ण मुद्रा १ मोती और एक कपड़ा दिया जाता था। हर्ष ने चीन के बादशाह से मैत्रीकर अपने एक ब्राह्मण राजदूत को चीन भेजा था। जहाँ से वह सं० ७०० (ई० ६४३) में लौटा था। उसके साथ चीन के बादशाह ने भी अपना दूत-दल हर्ष के दरबार में भेजा था। सं० ७०५ (ई० सं० ६४८) में हर्ष की मृत्यु हो जाने पर उसका साम्राज्य बिखर गया। सम्राट् हर्ष ने अपना संवत (हर्ष संवत्) भी चलाया था जो ३०० वर्ष तक चला। अवध प्रान्त का दक्षिणी भाग "बैसवाड़ा" बैस राजपूतों का केन्द्र है और उनमें तिलोकचंदी बैस अपने को मुख्य मानते हैं।

**चावड़ा**—इस वंश का मूल पुरुष चाप था। संस्कृत शिलालेखों व पुस्तकों में इस वंश का नाम चाप, चापोत्कट या चावोटक मिलता है और भाषा में चावड़ा प्रसिद्ध है। इनकी सब से पुरानी राजधानी राजपूताने में भीनमाल रही जो उन्होंने गूजरों से लग-भग ७ वीं शताब्दी में छीनी। इनका दूसरा राज्य काठियावाड़ में बढवाण[2] पर तथा तीसरा उत्तर गुजरात में अणहिलवाड़ा (पाटण) पर आठवीं-नवीं शताब्दी में रहा है। सं० ७६६ वि० (ईन् स० ७३६) तक इनका राज्य भीनमाल में रहा। बाद में पड़िहारों ने इनसे भीनमाल छीन लिया। कर्नल टाड ने चावड़ों को भी सीथियन यानी शक बताया है। कई विद्वानों ने चावड़ों व गूजरों को एक ही बताया है परन्तु यह सब भ्रम है[3]।

**पड़िहार**—यह वंश सोलंकी, चौहान, चावड़ा आदि राजवंशों की तरह किसी मूलपुरुष के पीछे नहीं कहलाया। प्रतिहार (पड़िहार) एक पद (ओहदा) सूचक नाम है जो लोग विश्वासपात्र व राजा महाराजाओं के अंगरक्षक होते थे उन्हीं का नाम प्रतिहार था। इसी से प्राचीन शिलालेखों में ब्राह्मण प्रतिहार, गूजर प्रतिहार और रघुवंशी प्रतिहार लिखा मिलता है।

---

१—हुएनसाँग का भारत भ्रमण पृ० २२३

२—इण्डियन एँटिक्वेरी भाग १२ पृ० १६३-४।

३—नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ पृ० २१०-२११।

पड़िहार या प्रतिहार क्षत्रिय इस समय अग्निवंशी कहे जाते हैं परन्तु उनके प्राचीन शिलालेखों में उनका कहीं भी अग्निवंशी होना लिखा नहीं मिलता है। मंडोर के प्राचीन राजाओं और पड़िहार वंश का कुछ भी वृतान्त मारवाड़ी ख्यातों में लिखा नहीं मिलता है। शायद ऐसी ख्यातें लिखी जाने के समय पड़िहारों का कोई राज्य राजपूताने आदि में नहीं रहने से उनका इतिहास न लिखा गया हो। अलबत्ता पृथ्वीराज रासो या अन्य दन्तकथाओं के आधार पर यह प्रसिद्धि अवश्य हो गई है कि पड़िहार भी अग्निवंशी हैं। परन्तु यह सब मनघड़न्त है। क्योंकि कन्नौज के पड़िहार महाराजा भोजदेव के ग्वालियर के किले से मिले हुए लगभग वि० सं० ६०० के शिलालेख में पड़िहारों को अयोध्या के प्रख्यात महाराजा रामचन्द्र के भाई लक्ष्मण के वंशज और "सूर्यवंशी" लिखा है[१]। और प्रसिद्ध कवि राजशेखर ने भोजदेव के पुत्र महेन्द्रपाल को रघुकुल तिलक लिखा है[२]।

पड़िहार राजा बाउक का सं० ८६४ चैत्र सुदि ५ ( १५ मार्च ८३७ ई० गुरुवार ) का शिलालेख जोधपुर से[३] तथा उसके उत्तराधिकारी राजा कक्कुक का सं० ६१८ चैत्र सुदि २ ( ई० स० ८६१ ता० १७ मार्च सोमवार ) का लेख घटियाला ( मारवाड़ ) से मिला है[४]। इन शिलालेखों में पड़िहारों की उत्पत्ति ऋषि हरिश्चन्द्र की क्षत्राणी पत्नि भद्रा से बतलाई है। भद्रा के पुत्र रज्जिल, भोगभट, कक्क और दद्द ने अपने बाहुबल से मांडव्यपुर ( मंडोवर ) का गढ़ लेकर अपनी राजधानी स्थापन की। उक्त लेखों से अनुमान किया जाता है कि मंडोवर के पड़िहारों का मूल पुरुष हरिचन्द्र ( हरिश्चन्द्र ) सं० ६५४ ( ई० ५६७ ) के आस पास हुआ था। इसकी ब्राह्मण स्त्री से ब्राह्मण प्रतिहार हुए। मारवाड़ के पुष्करणा ब्राह्मणों में प्रतिहार गोत्र मिलता है[५]।

पड़िहारों का मूल स्थान मंडोर और भीनमाल ( मारवाड़ ) था। भीनमाल के पड़िहार बड़े प्रतापी हुए हैं। उनकी वंशावली शिलालेखों में राजा नागभट ( नागावलोक ) से मिलती है जो वि० सं० ८१३ के आसपास हुआ है। इन्होंने सं० ८०० के करीब चावड़ों से भीनमाल का राज्य छीना। बाद में राजा नागभट प्रथम के ५ वें उत्तराधिकारी नागभट दूसरे ने कन्नोज

१—आर्कियोलाजिकल सर्वे आफ वेस्टर्न इण्डिया सन् १६०७ ई० पृ० ३१।
२—वही; पृ० ३२।
३—जर्नल रायल एशियाटिक सोसाइटी लन्दन; ई० सन् १८६४ पृ० ४।
४—वही; सन् १८६५ पृष्ठ ५१६; ऐपिग्राफ़िया इण्डिका भाग ६ पृ० २७६।
५—मारवाड़ मर्दुमशुमारी रिपोर्ट सन् १८६१ ई० ( हिन्दी संस्करण ) तीसरा हिस्सा पृ० १६०।

के महाराज्य को विजय किया। इस नागभट दूसरे का एक शिलालेख सं० ८७२ चैत्र सुदि ५ ( ई० सन् ८१५ ता० १६ मार्च सोमवार ) का जोधपुर राज्य के बीलाड़ा परगने के गाँव बुचकला से मिला है[1]। यह बड़ा प्रतापी हुआ है और राजपूताने में जिस नाहड़राव पड़िहार का पुष्कर की मरम्मत व घाट बँधवाये जाने की बात प्रसिद्ध है वह यही नागभट था। इस नाम का मंडोर का पड़िहार राजा नहीं था जैसा कि लोग मानते हैं। मंडोर के पड़िहार तो उस समय भीनमाल के पड़िहारों के सामन्त ही थे[2]। कन्नोज के इन परिहार राजाओं को कईयों ने गूजर माना है जो भ्रम है। वास्तव में ये रघुवंशी पड़िहार हैं। इनका राज दो सौ वर्ष से अधिक समय तक उत्तर भारत के बड़े विभाग ( कन्नोज, गुजरात, राजपूताना आदि ) पर रहा। राठोड़ों ने सं० ११३६ ( ई० सन् १०७६ ) के आसपास पड़िहारों से कन्नोज का राज्य छीन लिया तब पड़िहारों ने दूसरों की अधीनता स्वीकार की थी।

टॉड ने लिखा है कि पड़िहार दिल्ली के तंवर व अजमेर के चौहानों के सामंत रहे,[3] यह ठीक नहीं है। वास्तव में गुप्तों के बाद बैसों को छोड़ कर पड़िहार वंश ही बड़ा प्रतापी रहा। इस समय मध्यभारत के बघेलखण्ड के नागोद स्थान में इनका राज्य है और बुन्देलखण्ड में अलीपुरा ठिकाना ( Estate ) तथा अन्यत्र छोटी छोटी जमीदारियाँ हैं।

---

१—एपिग्राफिया इण्डिका भाग ६ पृ० १९९।

२—बूँदी के महाकवि चारण सूर्यमल मिश्रण ने अपने "वंश भास्कर" नामक काव्य ग्रन्थ के भाग प्रथम (पृष्ठ ४४७–४९) में मण्डोर के पड़िहारों के विषय में जो पद्य लिखे हैं उनका सारांश यह है कि "मंडोर का गढ़ इन्दा शाखा के पड़िहारों ने राणा हम्मीर की बदचलनी से तंग आकर खेड़ ( मारवाड़ ) के राठोड़ वीरम के पुत्र चूँड़ा राठोड़ को वि० सं० १४२१ ( ई० स० १३६४ ) में दहेज में दे दिया। इससे हम्मीर बीरूटंक नगर में जा रहा। हम्मीर के एक भाई दीपसिंह के वंशधर सोंधिये पड़िहार हैं जो अब मालवे के सोंधीवाड़े इलाके में रहते हैं। इन्दा हम्मीर के पुत्र कुन्तल ने भिणाय ( अजमेर मेरवाड़ा में ) लेकर वहाँ राजधानी स्थापित की। कुन्तल का बड़ा बेटा बाघराव इन्दा बुढ़ापे में ईहडदेव सोलंकी की पुत्री जयमती को ब्याहा। वह कुलटा अपने बूढ़े पति को छोड़ कर गूजर बाघराव के पुत्र भोज के घर जा बैठी। पड़िहारों और गूजरों में लड़ाई हुई जिसमें २४ भाई बघड़ावत मारे गये। गूजर भोज के बेटे ऊदल ने बाघराव पड़िहार के पुत्र मुद्द पर चढ़ाई की तब पड़िहार वहाँ से भाग छूटे। मुद्द के चौथे वंशधर भीम के पुत्र किशनदास ( कल्हनसिंह ) ने उचहरे ( नागोद ) में जाकर अपनी राजधानी स्थापित की।"

३—टॉड राजस्थान ( क्रुक सम्पादित आक्सफर्ड संस्करण ) भाग १ पृ० १२०।

काठियावाड़ में मिले शिलालेखों से ज्ञात होता है कि वि०सं० ११०० के आस पास वहाँ भी पड़िहारों का राज्य रहा है। इतिहास के अन्धकार में वहाँ ( पोरबंदर ) के नरेश अपने को जेठवा सांप के और महावीर हनूमान के वंशज बताने लग गये हैं परन्तु वास्तव में वे भी पड़िहार हैं क्योंकि आज से लगभग २७५ वर्ष पूर्व मूता नैणसी ने अपनी ख्यात में जेठवा, भूभलिया आदि को पड़िहार वंश की शाखा लिखा है[1]।

**नागवंश**—यह एक प्राचीन राजवंश है। इसका विवरण महाभारत में भी मिलता है। राजा परीक्षित को नागवंशी तक्षक ने ही मारा था। इसलिए जनमेजय ने यज्ञ करके नागवंशियों को मरवाने का आयोजन किया था। इस कथा से यह प्रतीत होता है कि चन्द्रवंशी और नागवंशियों में मुठभेड़ हुई थी। तक्षक के वंशज टक, टाक और टाँक नाम से कहलाये। विक्रम की १२ वीं शताब्दी में मध्यप्रदेश का आसेरगढ़ टाँकों के अधिकार में था। गुजरात का पहला मुसलमान बादशाह सारङ्ग, टाँक कौम से ही था। सं० १४०० के आस-पास यमुना के तट पर काठा नगर में टांकों का छोटा-सा राज्य था[2]। मारवाड़ के नागोर शहर में भी टाँक शाखा के राजपूतों का अधिकार होना कहा जाता है। कहते हैं कि प्राचीन समय में नागवंशियों का राज्य दक्षिण के कोकण से गङ्गा तक फैला हुआ था। मथुरा, ग्वालियर, पद्मावती ( नरवर ), मालवा और मध्यप्रदेश में भी इनका राज्य रहा है। नागवंश की सिंद शाखा का राज्य दक्षिण में कई स्थानों में रहा है। शक सं० ६५५ ( ई० स० १०२३ ) के ताम्रपत्र से ज्ञात होता है इस शाखा के राजा पुलकाल के ध्वज पर नाग का चिन्ह था[3]। कोटा ( राजपूताना ) के कस्बे शेरगढ़ के सं० ८४७ ( ई० सन् ७६० ) के शिलालेख से पाया जाता है कि वहाँ भी नागवंश का राज्य था। ये नागवंशी कन्नौज के पड़िहारों के सामन्त थे।

किसी समय मारवाड़ ( जोधपुर राज्य ) में भी नागवंशियों का राज्य रहा था, ऐसा लोगों का अनुमान है। शिलालेख आदि तो अब तक इस विषय के नहीं मिले हैं परन्तु मारवाड़ की पुरानी राजधानी मंडोर में नागकुण्ड और उसके पास बहने वाली नदी का नाम "नागादरी" अब तक प्रसिद्ध है जो नागवंशियों के नाम से पड़े होंगे। यहाँ पर भादों बदि ५ को एक मेला भी आज दिन तक भरता है जो नागपंचमी कहलाता है। यह नागवंशियों का चलाया हुआ कोई त्यौहार होगा। जिस पहाड़ पर

१—मुहणोत नैणसी की ख्यात, प्रथम भाग पृ० २२२ ( काशी संस्करण )

२—मदनविनोद निघंटु।

३—एपिग्राफिया इण्डिका, भाग ३ पृ० २३२-३४।

मंडोर का खण्डहर क़िला है उसका नाम भोगशैल (भोमसेन) कहा जाता है जिसका अर्थ है नागों का पहाड़। भोगशैल महात्मय में भी लिखा है कि महाराजा जन्मेजय के सर्पयज्ञ से बचे हुए नाग इस पहाड़ पर आकर रहने लगे। इसी प्रकार मारवाड़ का नागोर शहर भी नागवंशियों का बसाया हुआ कहा जाता है। नागोर का पुराना नाम अहिछत्रपुर भी लिखा मिलता है जिसका अर्थ नागों का शहर है, और नागोर से पाये जाने वाले प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थों के अन्त में "लिखितं नागपुर मध्य" ऐसा लेख मिलता है। जोधपुर राज्य के लाडणु कस्बे से सं० १९५८ में मिले सं० १३७३ भादों बदि ३ शुक्रवार (ता० ६ अगस्त सन् १३१६ ई०) के शिलालेख में नागोर को "नागपत्तन" लिखा है[1]।

नागवंशियों के विवाह सम्बन्ध ब्राह्मणों और क्षत्रियों के साथ होने के कई उदाहरण मिलते हैं। मालवे के परमार राजा सिन्धुराज का विवाह ११ वीं शताब्दी में नाग कन्या शशिप्रभा के साथ हुआ था।

इस समय राजपूताने में कोई नागवंशी क्षत्रिय नहीं पाया जाता है। न कहीं इनका राज्य रहा है। मध्यप्रदेश में कालहंडी (करोंद) के राजा अपने को नागवंशी क्षत्रिय कहते हैं और खेरागढ़ के राजा भी अपने नागवंशी होने का दावा करते हैं। ग्वालियर का सेंधिया राजवंश भी नागवंश की सिंद शाखा से कहा जाता है।

**सोलंकी**—छठी शताब्दी में गुप्त वंश के अधोःपतन के बाद भारतवर्ष में दो राज्य चमक उठे। एक बैस राजा हर्षवर्धन का उत्तरी-भारत में और दूसरा सोलंकी पुलकेशी (दूसरे) का दक्षिण में। सोलंकी अयोध्या से दक्षिण में और वहाँ से गुजरात में और गुजरात से राजपूताना में आये। इनका राज्य सिरोही, मारवाड़, चित्तोड़ (मेवाड़) और बागड़ में रहा। इस वंश को चारण-भाटों ने अग्निवंशी लिख रक्खा है परन्तु वि० सं० ६३५ से सं० १६०० तक के किसी शिलालेख या ताम्रपत्र में इनको अग्निवंशी नहीं लिखा है। अलबत्ता इनको चन्द्रवंशी और पाण्डवों के वंशज तो लिखा है[2]। गुजरात के अनहिलवाड़ा (पाटण) के प्रसिद्ध सोलंकी मूलराज ने अपने मामा सामन्तसिंह को मारकर सं० १०१७ में चावड़ों से राज्य लिया[3]। इसने आबू भी परमारों से छीना। मूलराज का सातवां वंशधर सिद्धराज जयसिंह (वि०सं०११५०–११९९) बड़ा प्रतापी हुआ। उसके उत्तराधिकारी कुमारपाल का

१—ऐपिग्राफिया इण्डिका भाग १२ अंक ५ पृष्ठ २५।

२—ऐपिग्राफिया इण्डिका भाग ४ पृष्ठ ३०७; वही; भाग ५ पृष्ठ ३२-३३।

३—नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ पृष्ठ २१५ (श्रावण १९७७)।

राज्य मालवा व मारवाड़ के कुछ इलाकों में रहा। इसने वि० सं० ११६६ से सं०१२३० तक राज्य किया। अनहिलवाड़ा के सोलंकियों का राज्य बादशाह अलाउद्दीन खिलजी के भाई उलगखाँ ने सं० १३५६ (ई० सन्१२६६) में छीन लिया। अनहिलवाड़ा (पाटण) से १० मील पर के गाँव व्याघ्रपल्ली (बघेल) में बसने से सोलंकियों की एक शाखा का नाम व्याघ्रपल्लीय या बघेला प्रसिद्ध हुआ। मध्यभारत के रीवां राज्य के नरेश इसी बघेला शाखा के हैं। सोलंकियों के वर्तमान राज्य रीवां, लूणावाड़ा, बांसदा और थराद हैं।

**यौधेय**—यह भी एक प्राचीन क्षत्रिय वंश है। इनका उल्लेख ईसामसीह के ५०० वर्षपूर्व होनेवाले पाणिनी ने भी किया है। इनका राज्य पंजाब में सतलज के किनारे पर था। बहावलपुर रियासत के पास का एक प्रदेश अब भी जोहियावाड़ कहलाता है। जोहिया यौधेय का अपभ्रंश है। यह लोग पंजाब से राजपूताने में भी बढ़ आये। परन्तु क्षत्रप व गुप्तों ने इनको हटाया। इस वंश का कोई राज्य इस समय नहीं है परन्तु यत्र-तत्र राजपूताने में इस वंश के लोग मिल जाते हैं। जैसे बीकानेर के उत्तरी भाग में परन्तु वे मुसलमान होगए। हिन्दू जोहिये राजपूत मारवाड़ के नागोर परगने में व जैसलमेर राज्य में कहीं-कहीं पाये जाते हैं।

**तंवर**—यह लोग अपने को पाण्डव वंशी मानते हैं। इनका राज्य ६वीं से १२वीं सदी तक दिल्ली में रहा। ये कन्नौज के पड़िहारों के मातहत थे। तंवर राजा अनंगपाल (दूसरे) ने संवत् ११०६ में दिल्ली बसाई। अजमेर के पृथ्वीराज चौहान का अनंगपाल तंवर के गोद जाना भाटों ने लिखा है पर वह मनघड़न्त है। वास्तव में अजमेर के चौहान राजा वीसलदेव ने वि० सं० १२२० (११६३ ई०) के आस पास दिल्ली जीत ली थी[1]। और चौहानों का राज्य भी ३०-३५ वर्ष ही दिल्ली पर रहा और मुहम्मद ग़ौरी ने पृथ्वीराज को मार कर दिल्ली ले ली। जयपुर राज्य का एक भाग अब तक तंवरावटी कहलाता है। सं० १४३२ में वीरसिंह तंवर ने ग्वालियर का किला जीत लिया जो करीब १८० वर्ष तक उसके वंशजों के अधिकार में रहकर फिर मुसलमानों के हाथ में गया। इस समय तंवरों का कोई राज्य भारत में नहीं रहा।

**दहिया**—इस वंश की उत्पत्ति क्षत्रिय दधीच ऋषि से मानी जाती है, जिसने देवासुर संग्राम में देवताओं की मदद के लिए अपनी हड्डियाँ दी थीं। जोधपुर राज्य के परबतसर परगने के गाँव किनसरिया में मिले हुए सं० १०५६ के शिलालेख से पता चलता है कि इस वंश का राज्य इस प्रदेश में

---

१—नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अंक ४ पृ० ४०१ (सं० १६७७)।

रहा था और यह सांभर के चौहानों के सामन्त थे[1]। मूता नैणसी ने इनका निवास स्थान नासिक के पास गोदावरी नदी के निकट थालनेरगढ़ बताया है। ये मारवाड़ राज्य के मारोठ, और हरसोर इलाके में बसते थे। इस वंश का एक जागीरी ठिकाना सिरोही राज्य में केर नामक है।

**दाहिमा**—यह क्षत्रिय वंश जोधपुर राज्य के नागौर परगने में दाहिम क्षेत्र के पीछे कहलाया। जैसे श्रीमाल क्षेत्र (भीनमाल) से निकली हुई जातियाँ श्रीमाली ब्राह्मण, श्रीमाली राजपूत, श्रीमाली वैश्य कहलाईं वैसे ही इस दाहिम क्षेत्र से दाहिमा ब्राह्मण, दाहिमा राजपूत आदि कहलाये। इस वंश के क्षत्रिय दूसरे वंशों के सामंत ही रहे। अंतिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान का मन्त्री कैमास (कदम्बवास) इसी वंश का बताया जाता है।

**निकुंभ**—यह सूर्यवंशी क्षत्रिय हैं और राजा इक्ष्वाकु की १२ वीं पीढ़ी में होने वाले निकुम्भ के वंशज कहे जाते हैं। वि० की १२ वीं शताब्दी में ये राजपूताने में आये। पहले इनका राज्य विन्ध्याचल पहाड़ के पास खानदेश में था। जहाँ ये दक्षिण के यादवों के मातहत थे। खानदेश का राज्य छूटने पर ये राजपूताने के अलवर व जयपुर के उत्तरी भाग में आ बसे। उजड़ी हुइ नगरी आभानेर इनकी राजधानी थी। सं० १५३३ में मुसलमान लोदियों ने इनका राज्य छीन लिया। अलवर व जयपुर के कई किले इन्हीं के बनवाये कहे जाते हैं। अब इनका कोई राज्य भारतवर्ष में नहीं रहा है। केवल कहीं-कहीं अवध हरदोई, गोरखपुर, अजीमगढ़ में ताल्लुकेदारी व जमीदारियाँ हैं।

**डोडिया**—ये लोग अपने को परमारों की शाखा में होना मानते हैं। परन्तु यह एक स्वतन्त्र वंश है। सं० १२३३ के शिलालेख से ज्ञात होता है कि बुलन्दशहर में जिसको पहले वारण कहते थे, वहाँ इनका राज्य था। सं० १०७५ (ई० सन् १०१८) में जब सुलतान महमूद गजनवी ने मथुरा पर चढ़ाई की थी तब बुलन्दशहर के डोडिया वंश के हाथ में मथुरा नगर था[2]। अजमेर के विग्रहराज चौहान ने सं० १२०७ में इन डोडियों को अपने अधीन किया। गागरौन, कोटा में भी डोडियों का राज्य था। वर्त्तमान में इनके ठिकाने मेवाड़ में सरदारगढ़ और मध्यभारत में पीपलोदा नामक राज्य और उर्णा, गुदरखेड़ा, चम्पानेर आदि कुछ जागीरें हैं।

**गौड़**—ये अपने को चन्द्रवंशी क्षत्रिय मानते हैं और उत्तर कौशल (अयोध्या) से राजपूताने में आना बताते हैं। प्राचीन काल में उत्तर कौशल को

---

१—ऐपिग्राफिया इण्डिका भाग १२ पृ० ५९-६१।

२—इलियट; हिस्ट्री आफ इण्डिया भाग २ पृ० ४५६ (सन् १८६९ ई०)

गोंड देश कहते थे। पृथ्वीराज चौहान के समय में ये गौड़ राजपूताने में आकर बसे। इन्होंने अजमेर और कुचामण ( मारवाड़ ) में अपना अधिकार जमाया तब से मारोट ( मारवाड़ ) का इलाका "गोड़ावाटी" कहलाने लगा। मारवाड़ का गोड़वाड़ इलाका भी गौड़ों के नाम से गोड़वाड़ कहलाया हो। इनकी कुछ जमीदारियाँ अब तक अजमेर, आगरा, इटावा, कानपुर, अवध और शाहजहाँपुर की तरफ हैं। हिमालय के पहाड़ी राज्यों में मण्डी, सुकेत ( साकेत ), और क्योथल के राजा इसी गौड़वंश के राजपूत हैं जो अब पंजाब स्टेटस् एजेन्सी के अन्तर्गत हैं।

---

# तीसरा प्रकरण

## राजपूताने से मुसलमानों का सम्बन्ध

जब उत्तरी भारत के हिन्दू सम्राट् हर्षवर्धन ( हर्ष ) का साम्राज्य निर्बल हुआ, तब भारत में कई छोटे-छोटे राज्य स्वतन्त्र रूप से स्थापित हुए। इसी युग को राजपूतों का उदयकाल कहना चाहिए। यद्यपि इसके पूर्व भी राजपूताने के अनेक भागों में क्षत्रिय नरेशों का राज्य था फिर भी यहाँ पर यहाँ के आदि निवासी भील, मीने, मेर, आभीर आदि जंगली लोग ही अधिक रहते थे। सातवीं शताब्दी का समय बड़े उलट-पलट का है। इस समय एक तरफ़ तो राजपूत अपने राज्य सङ्गठित कर रहे थे। उधर मुसलमान अरबों की तरफ़ से एक तूफान हिन्दुस्तान की तरफ़ बढ़ रहा था। जिसका उद्देश्य इस्लाम मजहब का प्रचार करना और विजातीय देशों को जीतना था।

इस मत के संस्थापक हजरत मुहम्मद का जन्म वि० सं० ६२८ ( ई० सन् ५७१ ता० २० अप्रेल = १२ रबीउल अव्वल ) में मक्का के पुजारियों के कुरैश घराने में हुआ था और उनका देहान्त सं० ६८९ (ई०सन् ६३२ ता०८ जून = हि० सन् ११ ता० १२ रबीउल अव्वल सोमवार ) में ६३ वर्ष की आयु में मदीने में हुआ। उनके पिता की मृत्यु उस समय ही होगई जब वे माता के पेट में थे। पश्चात् माता भी उनको ६ वर्ष का छोड़ कर इस संसार से चल बसी। इससे उनके दादा और चाचा ने उनका पालन-पोषण किया। बड़े होने पर वे व्यापार में लग गये और उन्होंने व्यापारियों के काफिलों के साथ अरब देश के सूबों में भ्रमण किया। इसी

समय मुहम्मद ने एक धनवान विधवा के यहाँ नौकर होकर उसके कुल व्यापार को अपने हाथ में ले लिया। वह विधवा मुहम्मद के कार्य्यों पर इतनी मुग्ध हुई कि हज़रत के १५ वर्ष छोटे होने व ग़रीब घर में जन्म लेने पर भी उसने आपके साथ विवाह कर लिया। खदीजा की अवस्था उस समय ४० वर्ष की थी और हज़रत थे २५ वर्ष के कुँवारे। देवी खदीजा की मृत्यु हो जाने पर पैग़म्बर मुहम्मद ने ५५ वर्ष की आयु के बाद १० शादियें और कीं जिनमें ६ तो विधवाओं के साथ और एक आखरी शादी ६ वर्ष की कुँवारी कन्या आयशा से जिसका गौना ६ वर्ष की आयु में हुआ[1]। इस प्रकार (देश प्रथानुसार) आपने आयु भर में केवल ग्यारह विवाह किये। इनमें से उनकी दो स्त्रियें तो उनके जीवन-काल में ही चल बसीं और बाकी ६ उनके देहान्त के बाद विधवा रहीं। मुहम्मद साहब पढ़े-लिखे बिल्कुल नहीं थे,[2] परन्तु देशाटन व सत्सङ्ग से अनुभवी हो गये। उन्होंने वि० सं० ६६७ ( ई० सन् ६१० ) में ईश्वर के एक होने तथा केवल उसी की उपासना करने का प्रचार और मूर्ति का खण्डन किया। क्योंकि उस समय मक्का में मूर्ति पूजा का बड़ा ज़ोर था और बात-बात पर झगड़े होते थे। उस समय भारत से हिन्दू यात्री भी मक्का और मिसर में अपने देवताओं की यात्रा के लिए जाया करते थे[3]। मुहम्मद साहब ने अपनी बातों को अधिक प्रमाणिक और प्रभावशाली बनाने के लिए अपने को "खुदा का पैग़म्बर" अर्थात् ईश्वर का सन्देश-वाहक दूत बतलाया। लोगों को उनकी बातें अच्छी नहीं लगीं, जैसा कि प्रायः किसी नये मत के शुरू में, चाहे वह भला हो या बुरा, हुआ ही करता है। लोग उनके विरुद्ध उठ खड़े हुए, परन्तु वे अपने मार्ग पर अटल रहे और वे थे भी धुन के पक्के। विरोधियों ने उन्हें इतना सताया कि सं० ६७६ में वे मक्का छोड़कर तुरन्त मदीने चले गए। इसी समय ( यानी वि० सं० ६७६ सावण सुदि २ बुधवार = ता० १५-७-६२२ ई० ) से मुसलमानी संवत् ( हिजरी सन् १ ता० १ मोहर्रम ) का आरम्भ हुआ। हज़रत मुहम्मद की मृत्यु के बाद उनकी गद्दी पर बैठने वाले "खलीफ़ा" कहलाये। पहला खलीफा अबूबकर सिद्दीक हुआ, जो मुहम्मद साहब की स्त्री आयशा का पिता था। जिस समय का यह ज़िक्र है, उस समय खलीफ़ा वलीद ( वि० सं० ७६२-७७१ = ई० सन् ७०५-७१४ ) था। उसकी आज्ञा से सं० ७६८

१—मौलाना मुहम्मद शफी; सीरत खातिमुल अम्बिया; पृष्ठ २०, २३ तीसरा एडीशन हि० १३४७ ( सन् १६२८ ई० ), दारुल उलूम, देवबन्द यू० पी०।

२—एफ़० के० खान दुर्रानी; मुहम्मद दी प्रोफिट पृष्ठ २६ (लाहौर सन् १६३५ ई०)।

३—ब्रिग; तारीख़ फ़रिश्ता, भाग ४ पृ० ४०२।

( ई० ७११=हि० सन् ९३ ) में अरबों की सेना लेकर **मुहम्मद बिन कासम** ने सिन्ध पर चढ़ाई की और वहाँ के ब्राह्मण[1] राजा दाहर को हि०[2] सन् ९२ ता० १० रमजान बृहस्पतिवार ( वि० सं० ७६८ सावण सुदि १२=ई० सन् ७११ ता० १ जुलाई ) को मार कर देवल[3] राजधानी छीन ली। परन्तु इस आक्रमण का प्रभाव उत्तर भारत के क्षत्रिय राज्यों पर कुछ नहीं पड़ा। क्योंकि खलीफा ने काफ़ी सेना उस काम के लिए नहीं भेजी थी और इधर क्षत्रियों ( राजपूतों ) ने भी विदेशियों को आगे बढ़ने नहीं दिया।

उत्तर भारत में उस समय क्षत्रियों के बड़े-बड़े राज्य फैले हुए थे। कन्नोज में पड़िहारों का राज्य था जो राजा भोज पड़िहार के समय में ( वि० सं० ६०० के क़रीब ) बङ्गाल से जूनागढ़ (काठियावाड़) तक फैला हुआ था। वि०सं० ११३६ के लगभग पड़िहारों से राठोड़ों ने कन्नोज ले लिया था। दिल्ली व उससे परे तंवरों का राज्य था। भटिन्डे में यादव वंशी भाटी राजपूत थे। मध्यभारत में कुलचूरि और चन्देल थे। दक्षिण में सोलङ्की व राठोड़, मालवा में परमार, अजमेर में चौहान और सिन्ध में यादववंशी सूमरा राज करते थे। बङ्गाल में सेन व पाल वंशों का राज्य था।

७वीं से ११वीं शताब्दी तक सिन्ध को छोड़कर भारत में मुसलमानों का कोई अधिकार नहीं हुआ था। राजपूताने में भी इनका कोई प्रवेश नहीं हो सका। यहाँ केवल राजपूत राजवंश ही राज करते थे। अरबों के बाद मध्यएशिया के तुर्कों ने पेशावर की ओर से पञ्जाब पर हमले करने शुरू किये। अलप्तगीन नाम का तुर्क सं० १०२९ ( ई० ६७२ ) में गज़नी में अपना राज्य कायम किया। उसके गुलाम **सुबुक्तगीन** ने सं० १०३४ (ई०६७७) में पञ्जाब पर हमला किया और भटिन्डा व लाहौर के राजा **जयपाल** को हराया। यही सब से पहला मुसलमान था जिसने हिन्दुस्तान पर हमला किया। जयपाल दिल्ली, कन्नोज, कालिंजर और अजमेर के राजाओं को अपनी सहायता के लिये बुलाकर फिर सुबुक्तगीन से लड़ा, परन्तु हारा। इससे जयपाल सं० १०५८ में जल मरा[4]। जयपाल के पुत्र अनन्दपाल को भी सुबुक्तगीन के बेटे सुलतान **महमूद ग़ज़नवी** ने सं० १०६६ ( ई० १००६ ) में हराया। इस युद्ध में अनन्दपाल की सहायता के लिये

---

१—मिर्ज़ा कलिचबेग फर्दुनबेग; चचनामा पृ० २३ (सन् १६००ई०अंग्रेज़ी संस्करण)।

२—कहीं-कहीं हि० सन् ९३ भी लिखा है परन्तु ९२ ही सही ज्ञात होता है। क्योंकि गणना से इसी वर्ष १० रमजान को बृहस्पतिवार भी है।

३—देवल के खँडहरों के पास ठट्टा ( सिन्ध ) नाम का नगर बसता है जो सं० १२५२ में बसा था।

४—कर्नल ब्रिग; तारीख़ फ़रिश्ता भाग १ पृ० ३६ (सन् १८६६ ई०)

उज्जैन, कालिंजर, ग्वालियर, कन्नोज और अजमेर के क्षत्रिय राजा भी पहुँचे और गक्खर योद्धा भी साथ देने को आगये थे, परन्तु मुसलमान सेना के सामने इनकी कुछ नहीं चली।

महमूद ग़जनवी अपने १७ हमलों से उत्तर भारत के कई प्रदेशों में लूट-मार करके असंख्य द्रव्य ग़जनी ले गया और राजपूत अपनी आपस की फूट के कारण सफलता पूर्वक सामना नहीं कर सके। महमूद ग़जनवी का १६ वाँ हमला[1] सं० १०८२ ( हि० ४१६ ) में गुजरात में सोमनाथ के मन्दिर पर हुआ। वह वि० सं० १०८२ आश्विन सुदि ११ ( ई० सन् १०२५ ता० ६ अक्टूबर बुधवार ) को शहर ग़जनी से रवाना हुआ और मुलतान, अजमेर, नाडोल, अनहिलवाड़ा ( पाटण ) होता हुआ पौष सुदि के अन्त में गुरुवार ( ई० सन् १०२६ ता० ६ जनवरी गुरुवार ) को सोमनाथ ( जूनागढ़ स्टेट-काठियावाड़ में ) पहुँचा। दूसरे रोज शनिवार को मन्दिर पर फ़तह पाकर महादेव की मूर्ति[2] ( ठोस लिङ्ग ) को तोड़ व करोड़ों का माल और सोमनाथ मन्दिर के दो सुन्दर जड़ाऊ चन्दन के किवाड़[3] लेकर सं० १०८३ की चैत सुदि ११ ( ई० सन् १०२६ ता० ३१ मार्च, गुरुवार ) को ग़जनी लौटा। मार्ग में जाटों ने उसकी सेना पर हमला कर कुछ माल भी लूट

---

१—इलियट; हिस्ट्री आफ इण्डिया भाग २ पृ० ४६८ ( सन् १८६६ ई० )

२—यह कथन सर्वथा कल्पित है कि शिवलिङ्ग की मूर्ति में से महमूद को बहुमूल्य रत्न प्राप्त हुए थे, क्योंकि वह मूर्ति पत्थर की थी और ठोस थी। जैसा कि उस समय के बने ग्रन्थ "तहक़ीके हिन्द" और "अलबेरूनीज इण्डिया" में स्पष्ट लिखा है।

३—लार्ड एलनबरा ने १६ नवम्बर १८४२ ई० को कलकत्ते से एलान किया कि "जो भारतीय सेना अफग़ानिस्तान विजय करने को गई थी वह सन् १८४२ में सोमनाथ मन्दिर के किवाड़ों को ग़जनी से भारत में वापस ले आई है और ये किवाड़ जुलूस के साथ फ़िर से उसी सोमनाथ के मन्दिर में लगा दिये जायगें।" इसके बाद पंजाब भर में इन किवाड़ों का शानदार जुलूस फीरोज़पुर से निकाला गया परन्तु वह आगरा से आगे न बढ़ा। इसीसे वे किवाड़ अब तक आगरे के किले में पड़े हैं। इस विषय में सर विलियम हंटर तथा अन्य अँग्रेज इतिहासज्ञों का मत है कि "ये वही किवाड़ न थे, जो महमूद ग़जनवी भारत से ले गया था। क्योंकि वे किवाड़ चन्दन के थे और ये देवदारु की लकड़ी के बने हुए हैं। इनकी बनावट भारतवर्ष की बनावट से कुछ भी नहीं मिलती है और इन पर अरबी इबारत कुफीकी लिपि में सुबुक्तगीन के कुटुम्ब का हाल खुदा हुआ है"। सन् १८३८ में १६ हज़ार योद्धों की जो विशाल सेना काबुल विजय करने गई थी उसमें से अकेला अँग्रेज डाक्टर ब्रिडन थका मांदा वहाँ की बीती सुनाने को १३ जनवरी सन् १८४२ ई० को भारत में वापस पहुँचा था।

लिया। इसके बाद सुलतान **शहाबुद्दीन ग़ौरी** (मुहम्मद ग़ौरी) ने भी १३वीं शताब्दी में अपने कई हमले किये। बादशाह हो जाने के बाद उसने पहला हमला मुलतान पर सं० १२३२ (ई० सन् ११७५) में करके उस पर अधिकार कर लिया[1]। कहते हैं कि दो बार शहाबुद्दीन युद्ध में पकड़ा गया, परन्तु पृथ्वीराज चौहान ने दया करके उसे छोड़ दिया। सं० १२४८ (ई० सन् ११९१) में पृथ्वीराज ने सुलतान को तराइन (करनाल के पास) के युद्ध में बुरी तरह से हराया। जिससे वह मन ही मन में बहुत जला। उसने दूसरे ही वर्ष सं० १२४९ (ई० सन् ११९२) में एक लाख बीस हज़ार घुड़सवारों को साथ लेकर पृथ्वीराज पर धावा बोल दिया और दिल्ली के पास थानेश्वर के मैदान में डेरा डाला। पृथ्वीराज जो कुछ भी सेना इकट्ठी कर सका, लेकर थानेश्वर के मैदान में मुकाबले को पहुँचा। कहते हैं कि शहाबुद्दीन की ओर से छल-कपट से पृथ्वीराज के कई अफ़सर मिला लिये गये थे। फल यह हुआ कि अन्तिम हिन्दू सम्राट[2] पृथ्वीराज चौहान की हार हुई और वह युद्ध में काम आया। कारण इस समय भी राजपूतों में ईर्षा द्वेष का प्रभाव बना हुआ था। कहते हैं कि कन्नोज के जयचन्द्र गाहड़वाल ने पृथ्वीराज चौहान का साथ नहीं दिया। अजमेर के चौहान, महोबा के चन्देल और गुजरात के सोलंकी व बघेले अपनी-अपनी अलग ही राग अलापते रहे। इसका परिणाम यह हुआ कि मुसलमानी राजसत्ता के क़दम राजपूताने के प्रदेश को छोड़कर उत्तरी भारत में पक्के जम गये। पंजाब व संयुक्त प्रान्त की ओर से हटकर राजपूत राजवंश राजपूताने के प्रदेश में अपनी मज़बूती करने लगे। सुल्तान शहाबुद्दीन के तुर्क गुलाम कुतुबुद्दीन ऐबक ने वि० सं० १२५० (ई० सन् ११९३) में दिल्ली पर कब्ज़ा कर उसे मुसलमानी राज्य की राजधानी बनाई। जब शहाबुद्दीन लाहौर से गजनी को लौटता



शहाबुद्दीन ग़ौरी



बादशाह कुतुबुद्दीन ऐबक

१—मेजर रावर्टी; तबक़ात-नासिरी पृष्ठ ४४८

२—टॉड राजस्थान भाग १ पृष्ठ ३८ (आक्सफोर्ड संस्करण)।

हुआ मार्ग में धमेक के पास नदी के किनारे, बाग में मग़रिब की नमाज पढ़ता हुआ गक्खरों के हाथ से हिजरी सन् ६०२ ता० २ शाबान (वि० सं० १२६३ चैत्र सुदि ३=ई० सन् १२०६ ता०१४ मार्च मंगलवार) को मारा गया तब कुतुबुद्दीन ही भारतवर्ष का पहला मुसलमान बादशाह हुआ। दिल्ली की कुतुबमीनार उसी की बनाई हुई कही जाती है परन्तु यह ठीक नहीं है[1]। सं० १२६७ (ई० सन् १२१०) में कुतुबुद्दीन पोलो खेलता हुआ घोड़े से गिर कर लाहौर में मर गया। इस तरह सं० १२४६ (ई० सन् १२०६) से सं० १५७४ (ई० सन् १५१७) तक मुसलमानों के पाँच खानदान गुलाम, खिलजी, तुग़लक, सैय्यद और लोदी (पठान-अफ़गान)



अन्तिम हिन्दू-सम्राट पृथ्वीराज चौहान

१—विद्वानों का मत है कि कुतुब मीनार पहले कीर्तिस्तम्भ के रूप में थी, बाद में वह स्तम्भ मीनार बना दिया गया। आरम्भ में यह कीर्तिस्तम्भ बीसलदेव चौहान (सं० १२१०–१२२०) ने पहली मंजिल तक बनवाया हो और बाद में उसके पड़पोते सम्राट पृथ्वीराज तीसरे (सं० १२३६–१२४९) के समय इसका काम आगे बढ़ा हो। सं० १२५० में जब कुतुबुद्दीन ऐबक ने दिल्ली जीता और क़िले के भीतर के अच्छे-अच्छे मन्दिरों को तोड़कर उन पत्थरों से अपनी मसजिद बनवाई तब उसने बीसलदेव के कीर्तिस्तम्भ का भी रूपान्तर करके उसे मीनार बना दिया (देखो वैद्य कृत; मिडिएवल इण्डिया, भाग ३ पृ० ३४६)। दिल्ली के आसपास और बड़े बूढ़ों में यह बात प्रसिद्ध है कि अन्तिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान (सं० १२३६–१२४९) ने अपनी कन्या सूरजमुखी

दिल्ली पर राज करते रहे। परन्तु इस समय में राजपूताने में मुसलमानों का सिक्का नहीं जमा था। इस काल में मेवाड़ ( चित्तोड़ ) और जैसलमेर के दो राजपूत राज्य राजपूताने में थे। जैसलमेर पर अलाउद्दीन खिलजी ने सं० १६२१ में चढ़ाई की थी। परन्तु रेगिस्तान के कारण उसे सफलता नहीं मिली[1]। सं० १३६० ( ई० सन् १३०३ ) में उसने चित्तौड़ पर चढ़ाई की और चित्तौड़ फतह किया जो ग़यासुद्दीन तुग़लक ( सं० १३७७–८१ ) के समय तक यवनों के क़ब्जे में रहा। परन्तु बाद में सं० १३८२ ( ई० सन् १३२५ ) के क़रीब राणा हम्मीर फिर स्वाधीन हो गया। महाराणा हम्मीर के समय में मेवाड़ का उत्थान हुआ। इधर खिलजी वंश का नाश होने पर भी


क़ुतबमीनार दिल्ली

के प्रतिदिन सन्ध्या समय यमुना दर्शन के लिये इसे बनवाया था। इसके नीचे हिन्दु ढंग के पूजा के मन्दिर आदि बने हैं, अतः वह मुसलमानों की बनवाई हुई नहीं हो सकती। मीनार की मंजिलों पर कुछ संस्कृत और हिन्दी के लेख भी खुदे हुए हैं जो सं० १२५० ( ई० सन् ११९३ ) के इधर के हैं। कई लेख फारसी में भी हैं जिनमें शहाबुद्दीन, गयासुद्दीन, कुतुबुद्दीन और अल्तमश के नामों का केवल उल्लेख है। उनके द्वारा इसका बनवाया जाना कहीं नहीं लिखा है। यह मीनार "माअज़ीना" अर्थात् लोगों को नमाज ( प्रार्थना ) के लिये पुकारने के लिये नहीं बनाई गई, यह बात भी स्पष्ट है। क्योंकि कुतुब मसजिद से उसका कोई सम्बन्ध नहीं है। जनरल कनिंगहम के आर्कियालाजिकल एसिस्टेण्ट मि० बंगलर ने इसे हिन्दुओं की बनवाई हुई माना है और उनका मत है कि मीनार पर खुदे हुए कुरान के अरबी वाक्यों को बारीकी से देखने से साफ़ मालूम होता है कि वे पीछे से खोदे गये हैं और पुराने पत्थर उसमें से निकालकर अपने स्थान पर वापिस लगाये गये हैं ( जनरल बंगाल एशियाटिक सोसाइटी सन् १८६४ ई० भाग ३३ )। जनरल कनिंगहम को इस विषय में पत्र लिखते हुए अलीगढ़ के प्रसिद्ध विद्वान् सर सैय्यद अहमद ने दिखलाया था कि यह मीनार कभी मुसलमानों की बनवाई हुई नहीं हो सकती ( कनिंगहम; आर्कियालाजिकल सर्वे आफ इण्डिया भाग ४ सन् १८७१-७२ ई० पृ० ४६-४८ )।

१—मुँहणोत नैणसी की ख्यात, भाग २ पृष्ठ ४८२ ( काशी संस्करण )।

राजपूतों ने मिलकर दिल्ली लेने का कोई प्रयत्न नहीं किया। महाराणा कुम्भाजी के समय में मेवाड़ की और भी उन्नति हुई।

अलाउद्दीन खिलजी के समय में मालवा व गुजरात के प्रान्त दिल्ली साम्राज्य में मिला लिये गये थे। इन प्रान्तों के सूबेदार राजपूताने के बगल में कांटा रूप हो गये और इनकी मेवाड़ से बहुधा खटपट व मुठभेड़ रहती थी। अलाउद्दीन रणथम्भोर का किला भी सं० १३५७ (ई० सन् १३००) में ले चुका था[1] जिससे राजपूतों के देश में घुण लग गया। परन्तु फिर भी दिल्ली के बादशाहों के हमले राजपूताने में लूट-खसोट, मारकाट और फतह का झण्डा फहराने की गर्ज से होते थे जिनका असर देश पर स्थायी नहीं रहता था। इसलिए राजपूताने की रियासतें पूर्ववत् अपनी स्वतन्त्रता बनाये रखीं।



कन्नौजपति जयचन्द्र गाहड़वाल

तुगलक वंश के राज्यकाल में सं० १४५५ आश्विन सुदि १२ (हि० सन् ८०१ ता० १२ मोहर्रम=ई० सन् १३६८ ता० २४ सितम्बर मंगलवार) को अमीर तैमूर का तोफान दिल्ली पर आया, जिससे दिल्ली की शक्ति कम हो गई। परन्तु राजपूतों को अपने घरेलू झगड़ों से फुरसत नहीं थी। गुजरात व मालवा के स्वतंत्र मुसलमान सूबेदार न केवल राजपूतों से लड़ते बल्कि आपस में भी वे लोहा लेते थे। ऐसी स्थिति में मेवाड़ में राणा सांगाजी का सितारा चमका। इससे मेवाड़ की सीमा मध्य भारत से दिल्ली आगरा तक पहुँची। सांगा की सहायता में चंदरी का राजा मेदनिराय तंवर था और मालवा व गुजरात के सूबेदारों को महाराणा सांगाजी ने हराया था। सं० १५७६ (ई० १५१६) में महाराणा सांगा ने मालवा के सुलतान महमूद (दूसरे)

---

१—डफ़, क्रानालाजी आफ इण्डिया पृ० २१०

को गिरफ्तार किया और सं० १५८२ ( ई० सन् १५२६ ) में गुजरात के सूबेदार को अपना सहायक बना, मालवा को फतह कर अपने राज्य का विस्तार किया और रणथम्भोर पर भी अधिकार किया। इस समय राणा सांगा की अध्यक्षता में राजपूतों की शक्ति चरम सीमा तक पहुँच गई थी, परन्तु इसी काल में मुग़लों का दल पंजाब में पहुँच चुका था और वीर बाबर की अध्यक्षता में दिल्ली पठानों से छीन ली गई और मुग़ल राज्य की नींव जम गई। इसलिए मुग़ल व राजपूतों की शक्तियों का मुकाबला होना जरूरी हो गया और खानवा ( बयाना के निकट ) के युद्ध में ऐसा हुआ भी। राणा सांगा बड़ी तय्यारी करके सुलतान इब्राहीम लोदी के बेटे महमूदखां की मदद कर सं० १५८४ की चैत्र सुदि १४ (ई० सन् १५२७ ता० १७ मार्च ) को बाबर के साथ भिड़ा। इस समय सब राजपूत राजा अपने भाई बेटों सहित महाराणा सांगाजी की मदद के लिए मेवाड़ के झण्डे के नीचे लड़ने को चले परन्तु राजपूतों के भाग्य ने उनका साथ नहीं दिया। महाराणा हार गये। बाबर की जीत हुई परन्तु फतहमन्द बाबर का फिर भी हौसला न हुआ कि वह राजपूतों के देश में बढ़े। राजपूतों की बहादुरी का उसे अपूर्व ज्ञान हो गया था। वह तैमूर लंगड़ा की छठी पीढ़ी में था और इसलिए दिल्ली को अपनी सम्पति समझता था। परन्तु बाबर को दिल्ली के तख्त पर बैठना नसीब न हुआ वह शीघ्र ही मर गया। उसका पुत्र हुमायूँ भी जीवन भर युद्ध करता फिरा। बादशाह हुमायूँ के वक्त में भी राजपूताने का हाल वैसा ही रहा। अलबत्ता मारवाड़ के राजा मालदेव राठोड़ का डंका बजा। बादशाह हुमायूँ जब शेरशाह शूर और उसके एक हिन्दू सरदार हेमू दूसर[1] से पराजित



अलाउद्दीन खिलजी



अमीर तैमूरलंग

१—खंडेला ( शेखावाटी ) से एक शिलालेख दूसर आदित्यनाग का सं० ७०१

होकर मुसीबत का मारा राजपूताने के रेगिस्तान में होकर सिन्ध को जाने लगा तब मालदेव राठोड़ ने सहायता देने के समाचार भेजकर उसे जोधपुर में बुलवाया था परन्तु जब हुमायूँ को जोधपुर के पास पहुँचने पर ये शङ्का हुई कि राव मालदेव मेरे से धोखा करे यह जान कर वह सिन्ध की तरफ रवाने हुआ। हुमायूँ, फलोधी, जैसलमेर और अमरकोट होता हुआ ईरान को चला गया। मार्ग में अमरकोट (सिन्ध) में हुमायूँ के पुत्र अकबर का जन्म सं० १५९९ कार्तिक सुदि ६ (ई० सन् १५४२ ता० १४ अक्टूबर = हि० ९४९ ता० ४ रजब) शनिवार को बेगम हमीदाबानू के पेट से हुआ[1]। यही पुत्र बाद में बड़ा प्रतापी बादशाह



मुग़ल बादशाह बाबर

(ई० सन् ६४४) का मिला है। इसमें दूसर जाति को वणिक (वैश्य) लिखा है। इससे महामहोपाध्याय रायबहादुर पं० गौरीशंकर ओझा ने लिखा है कि "यह दूसर जाति आज भी राजपूताने में मौजूद है। इस समय यह दूसर लोग अपने को 'भार्गव ब्राह्मण' कहते हैं परन्तु उपर्युक्त शिलालेख से साफ है कि ईसा की सातवीं शताब्दी में दूसर लोग वैश्य वर्ण में गिने जाते थे। इसके सिवाय साकरया माता (शेखावाटी में) के वि० सं० ७४९ के शिलालेख में दूसर यशोवर्धन के पौत्र मंडाना को 'श्रेष्ठी' (सेठ या व्यपारी) लिखा है। शिलालेख में लिखी श्रेष्ठी उपाधि केवल वैश्य (बनिया) जाति के लिए ही प्रयोग की जाती है।" (देखो अजमेर म्युजियम रिपोर्ट सन् १९३४-३५ ई० पृष्ठ २-३ और राजपूताना सेन्सस रिपोर्ट सन् १९११ ई० पृष्ठ २४८)।

१—अमरकोट कस्बे से दो मील पश्चिमोत्तर की पड़तल ज़मीन में एक पत्थर खड़ा किया हुआ है जिस पर अर्बी अक्षरों में यह लेख है—

"हिन हिन्द में
मुहम्मद अकबर बादशाह
जायो सन् ९६२ हिज्री में"

अर्थात् बादशाह अकबर यहाँ सन् ९६३ हिज्री में पैदा हुआ।" परन्तु यह लेख

अकबर हुआ। उसकी जन्म कुण्डली इस प्रकार है—

(सं० १५९९ कार्तिक सुदि ६ शनीः रात्रिगत घटी २१ पल ९ इ० ६।१३।५७।३९ समय पातसाह श्री अकबर जन्म )

ग ६ शु
श ७ बु सू०
५ के
४
३
८
२
मं ९
११ रा
१
१० चं
१२

सं० १६०० वि० ( ई० सन् १५४४ ) में जब शेरशाह शूर ने आगरे से मारवाड़ पर चढ़ाई की तब मालदेव राठोड़ की सेना ने अजमेर के पास सुमेल गाँव में पोष सुदि ११ (ता० ५ जनवरी = ९ शव्वाल हि०९५०) को पठानों के ऐसे दांत खट्टे किये कि शेरशाह का राठोड़ों के देश पर चढ़ने का हौसला छूट गया और छल कपट से जीत हो जाने पर उसे यह कहना पड़ा कि "खैर हुई वर्ना मुट्ठी भर बाजरे के लिए मैंने हिन्दुस्तान की बादशाहात ही खोई थी[1]।

सं० १६१२ (ई० सन् १५५६) में बादशाह हुमायूँ के मरने के बाद उसका बेटा **अकबर** १३ वर्षकी आयु में फागुण सुदि ४ शनिवार ( ता० १४ फरवरी = हि० ९६३ ता० २ रबिउस्सानी ) को कलानूर ( पंजाब ) में तख्त पर बैठा। उसने बड़ी हिकमत से काम लिया। राजपूतों की बहादुरी को वह अच्छी तरह जानता था। उसे मालूम था कि लड़ाई में जीत कर राजपूताने पर हुकूमत करना टेढ़ी खीर है इसलिए उसने मेल-जोल बढ़ाकर राजपूतों को उच्च पदवियाँ देकर उनको प्रान्तिक सूबेदार ( वाइसराय ), सेनापति के ओहदे ( मनसब ) और जागीरें प्रदान करके तथा एक-एक करके राजनीति से राजपूत राजाओं को अपने ताबे में लाकर साम्राज्य को सुदृढ़ किया। यद्यपि वह कट्टर सुन्नी की तरह पला था। परन्तु जब शेख मुबारक,

---

ग़लत है। क्योंकि हिज्री सन् ९६३ ( वि० सं० १६१२ = ई० सन् १५५६ ) तो अकबर के तख्त बैठने का है। जन्म संवत् इस लेख में नहीं है। पता लगता है कि यह पत्थर किसी सय्यद मुसलमान ने अभी ८० वर्ष के भीतर वहाँ खड़ा किया है। अमरकोट का वर्त्तमान क़िला सिन्ध के स्वामी मीर नूरमुहम्मद कल्होड़ा ने सं० १८०३ (ई० सन् १७४६ = हि० ११५९) में बनवाया था। सम्भव है कि पुराना क़िला उक्त नकली शिलालेख के आस-पास ही हो और पुराने क़िले को नष्ट हुआ देखकर ही मीर नूरमुहम्मद कल्होड़ा ने नया क़िला बनवाया होगा।

१—ब्रिग्ज़; फरिश्ता, भाग २ पृ० १२३।

अबुलफ़ज़्ल और फ़ैज़ी नागोरी इसके दरबार में आये और इनसे मेल जोल हुआ तो सूफ़ी (वेदान्त) मत के सिद्धान्तों का अकबर पर बड़ा प्रभाव पड़ा। उन्होंने बादशाह की श्रद्धा को क़ुरान की तरफ़ से फेर दिया। इससे अकबर कट्टर मुसलमान नहीं रहा। वह दाढ़ी मूँछ नहीं रखता था और साल में छः महीने मांस भी बिलकुल नहीं खाता था। उसने गौवध बन्द करवा दिया था। वह मुल्लाओं की कट्टरता और पक्षपात के कारण उनसे ग्लानि करने लगा। उसके राज्य में पूर्ण धार्मिक स्वतंत्रता थी। उसने हिन्दुओं के साथ अच्छा बर्ताव रक्खा और उनके रीति रस्म का आदर किया। वह स्वयं हिन्दू सभ्यता का प्रेमी था। वह माला फेरता, तिलक लगाता, गंगाजल पीता और कृष्ण की उपासना भी करता था। वह स्वयं तो लिख-पढ़ नहीं सकता था, परन्तु अनेक विद्वानों से विविध विषय पढ़वाकर सुना करता था। इससे पढ़ने वालों की अपेक्षा वह सुनकर कहीं अधिक जानकारी हासिल कर सका। वह कुछ-कुछ संस्कृत समझता और उससे प्रेम रखता था। वह आप भी विद्वान् और विद्या प्रेमी था। महाराजा विक्रमादित्य ( गुप्तवंशी चन्द्र गुप्त दूसरे ) की तरह अकबर के दरबार में भी ६ रत्न थे जिन में राजा मानसिंह कछवाहा, अबुलफ़ज़्ल नागोरी, राजा टोडरमल खत्री, राजा बीरबल, अब्दुलरहीम



पठान बादशाह शेरशाह सूर



बादशाह हुमायूँ

खानखाना, मौलाना फैज़ी, तानसेन आदि थे। उसके दरबार में हिन्दुओं का जमघट्ट रहता था और वह सभी से प्रेम भी करता था। परन्तु इसके साथ ही उसने साम, दाम, भेद और दण्ड सभी का उपयोग भी किया। अकबर ने अपनी चतुराई से नया फौजी तरीका और ओहदा जारी किया जो मनसब के नाम से प्रसिद्ध था। मुग़लों के मनसबों ( फौजी ओहदों ) व माहीमरातिब आदि का संक्षिप्त विवरण आगे दिया जाता है:—


हिन्दू वेश में अकबर

**मनसब**—यह शब्द अरबी का है जिसका अर्थ है जगह या ओहदा। मनसब की रीति पहले पहल बादशाह अकबर ने गुजरात फतह करने के बाद वि० सं० १६३०


सम्राट् अकबर के दरबार के नवरत्न

( ई० सन् १५७३ ) में जारी की थी। मनसब एक मुल्की व फ़ौजी दर्जा गिना जाता था और मनसबदार का अर्थ फौजी अफसर या कमांडर

होता था। ये मनसब ६६ प्रकार के थे जो १० से लेकर दस हजार तक थे। अकबर के समय राजा महाराजा व जागीरदार अपनी जागीरों में क़रीब क़रीब स्वतन्त्र से रहते थे, इसको रोकने के लिये उसने यह मनसब की रीति चलाई थी। इस नियम के अनुसार मनसब के साथ ही मनसबदार को जागीर या तनख्वाह मिलती थी और वे अपने माफ़िक अपने साथ जमय्यत या हाथी घोड़े ऊँट वग़ैरा फ़ौज का लवाजमा बादशाह की सेवा में लाते थे। और इस जमय्यत के ख़र्चे के लिए हरेक मनसबदार की माहवारी तनख्वाह करदी गई थी। मनसबदार का दर्जा वंश परम्परागत नहीं था। और एक मनसबदार के मरने पर उसका पुत्र अपना मनसब शुरू से बादशाह की मर्ज़ी के माफ़िक हासिल करता था। मनसबदारों का मुकर्रर करना, हटाना व मनसब को बढ़ाना आदि सब बादशाह की इच्छा पर था। यद्यपि प्रत्येक मनसब के लिए घोड़ों आदि की संख्या नियत थी परन्तु



राजा टोडरमल खत्री (सं० १५८०-१६६४)

मनसबदार उसके माफ़िक घोड़े, हाथी, गाड़ी, खच्चर आदि साथ में नहीं लाया करते थे और कम से भी काम चला लिया करते थे। यहाँ तक कि नियमपूर्वक घुड़सवार भी सेना में नहीं पहुँचते थे। शाही हुक्म आने पर जैसा जिसके मन में आता बाजार के टट्टू व खच्चर पर सवार होकर पाँचों सवारों में गिनती कराकर मनसबदारों की टोली में चला जाता था। इस बुराई को रोकने के लिए अकबर ने मनसबदारों के घोड़ों को शाही मोहर से दागना शुरू किया। मनसबदारों को बहुधा तनख्वाह पूरी नहीं मिलती थी और बादशाह मोहम्मदशाह के बाद तो यह रीति बहुत ढीली

पड़ गई और मनसब एक आनरेरी (बिना तनख्वाह का) रुतबा समझा जाने लगा जिसके अनुसार राजा महाराजा जरूरत पड़ने पर शाही सेना में मदद पहुँचाते थे। प्रत्येक मनसबदार के घोड़ों आदि की गणना की एक तालिका नीचे दी जाती है:—

| कुछ मनसब | घोड़े | हाथी | बारबर्दारी के ऊँट, खच्चर और गाड़ी | कुल जोड़ | मासिक वेतन पहला दर्जा रु० | मासिक वेतन दूसरा दर्जा रु० | मासिक वेतन तीसरा दर्जा रु० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दस हजारी | ६८० | २०० | ५२० | १४०० | ६०,००० | — | — |
| आठ हजारी | ५४० | १७० | ४२४ | ११३४ | ५०,००० | — | — |
| सात हजारी | ४३० | १३८ | ३५७ | ९२५ | ४५,००० | — | — |
| पाँच हजारी | ३३७ | १०० | २६० | ६६७ | ३०,००० | २९,००० | २८,००० |
| एक हजारी | १०४ | ३० | ६८ | २०२ | ८,२०० | ८,१०० | ८,००० |
| पाँच सौ वाले | ३४ | ११ | [illegible] | ७५ | २,८०० | २,७५० | २,७०० |
| एक सौ वाले | १० | ३ | ७ | २० | ७०० | ६४० | ५०० |
| चार बीसी वाले | ९ | ३ | ५ | १७ | ४१० | ३८० | ३५० |
| दस वाले | ४ | — | — | ४ | १०० | ८२॥ | ७५ |

पाँच सौ से पचीस सौ तक के मनसबदारों को "उमराव" कहते थे। अकबर के समय में शुरू में पाँच हजारी मनसब केवल शाहजादों को दिया जाता था, बाद में यह दर्जा पहले दर्जे के उमरावों को भी मिल गया था। हिन्दू उमरावों में सब से पहले इस बड़े दर्जे को बादशाह अकबर से पाने वाला आम्बेर (जयपुर) का राजा भारमल कछवाहा था। सात हजारी वजीर (दीवान) या किसी एक-दो खास मुसाहिबों को मिलता था। इससे अधिक के मनसब शाहजादे और उनकी सन्तान को मिलते थे। अकबर ने आम्बेर के राजा मानसिंह को और शाहजहाँ ने जोधपुर के महाराजा जसवन्तसिंह (प्रथम) को सात हजारी मनसब दिये थे। बूँदी का राव रतन हाड़ा और बीकानेर का राव रायसिंह राठोड़ भी पाँच हजारी मनसब तक पहुँच गये थे[1]।

१—बादशाह औरङ्गज़ेब के बाद पिछले ज़माने में कोटा और किशनगढ़ के राजाओं को भी बादशाह मुहम्मदशाह आदि ने ये मनसब दिये थे, परन्तु वे अधिक

**जात**—यह मनसब का ही एक हिस्सा था। जिसका अर्थ निजी माहवार तनख्वाह होता था। **सवार** भी एक ओहदा था, जिसके अनुसार एक सरदार एक तादादी फ़ौजी जमियत रखता था। उदाहरण के लिए पाँच हज़ार के एक मनसबदार की जात यानी निजी तनख्वाह ५ हज़ार होती थी। परन्तु वह सरदार अपने सवारों के ओहदे के अनुसार कम या ज़्यादा सवार सेना में ला सकता था। इन सवारों के लिए उसे शाही खज़ाने से जुदा तनख्वाह मिलती थी। जो मनसबदार अपनी जात की संख्या के बराबर ही सवार रखने का अधिकारी होता था, वह अपने दर्जे में पहले दर्जा का मनसबदार गिना जाता था। जो जात के ओहदे से आधे सवार रखने का अधिकारी होता था, वह दूसरे दर्जे का तथा इससे भी कम सवार वाला वह तीसरे दर्जे का मनसबदार समझा जाता था। इनके सवारों की तनख्वाह दो गुनी और तीन गुनी तक भी कर दी जाती थी और ऐसे सवार दुअस्पा



राजा वीरबल ( सं० १५८२–१६४० )

सिअस्पा कहाते थे। मनसबदारों के सिवाय एक छोटे दर्जे के अफ़सर होते थे जो **अहदी** कहलाते थे। उन्हें २०) या २५) रु० मासिक वेतन मिलता था।

**माही मरातिब**—यह शब्द दो शब्दों से बना है। माही का अर्थ मछली और मरातिब के मानी चाँद वाली चीज़ के हैं। यह चिह्न ईरान के

---

प्रतिष्ठित नहीं समझे जाते थे क्योंकि बादशाहत की गिरी हुई हालत होने से बग़ैर तनख्वाह के मनसबदार को लाभ की कोई सूरत नहीं थी।

शाही झण्डे से मुग़ल बादशाहों ने नकल किया था। ईरान के बादशाह नौशीरवाँ का पोता खुशरोपर्वेज़ जब ईरान से निकाला जाकर यूनान (रूम) में चला गया और वहाँ के बादशाह की "शीरी" नामक राजकुमारी से विवाह करके अपने सुसराल की सैनिक सहायता से वि० सं० ६४८ (ई० सन् ५६१) में फिर ईरान का अधिकारी हुआ, तब उस वक्त चाँद मीन राशि यानी माही बुर्ज में था। अतः उसने इसको अच्छा सगुन मान कर झण्डे में चाँदी और सोने का चाँद और मछली की शक्ल बनवा कर अपने सरदारों को उनकी प्रतिष्ठा सूचक चिह्न के तौर पर दिया था। इस घटना के बहुत समय बाद जब दूसरा बादशाह सिंह राशि यानी चाँद के शेर बुर्ज में होने के वक्त ईरान के तख्त पर बैठा तब उसने एक तरफ़ शेर का सिर, दूसरी तरफ़ चाँद और बीच में मच्छी की शक्ल बनाकर इस तरह के झण्डे अपने सरदारों को दिये। इधर जब मुग़लों का राज्य भारत में हुआ तो ईरान के पड़ौसी होने के कारण उन्होंने भी इस निशान के झण्डे (माही मरातिब) पाँच हज़ारी व उससे भी अधिक के मनसबदारों को देने शुरू किये। मुगल सेना में सेनापतियों के लिए यह एक बड़ा रुतबा गिना जाता था।

**फ़र्मान** का अर्थ बादशाही हुक्म है जो बादशाह अपने दस्तख़तों या मोहर से राजा महाराजाओं आदि को लिखा करता था। जो हुक्म या तहरीर मातहतों को शाहज़ादे लिखा करते थे उसे **"निशान"** कहते थे। और **पर्वाना** उस हुक्म को कहते थे जो वज़ीर या सूबेदार (गवर्नर) आदि मातहतों को लिखा करते थे।

सम्राट् अकबर के राज्यकाल में साधारण प्रजा सुखी थी और प्रत्येक वस्तु बहुत सस्ती मिलती थी अर्थात् जो चीज उस वक्त एक आने में मिलती थी उतनी आज एक रुपये को भी नहीं मिल सकती। हम मिस्टर विंसेन्ट स्मिथ लिखित अकबर की जीवनी[1] से नीचे लिखे अङ्क उद्धृत करते हैं जिनसे उस समय के सस्तेपन का अनुमान लगाया जा सकता है:—

| नाम चीज जो एक रुपये में— | तोल |
|---|---|
| गेहूँ ... ... ... | ६७ सेर |
| जौ ... ... ... | १३६ सेर |
| ज्वार ... ... ... | १११ सेर |
| चना ... ... ... | ६७ सेर |
| चावल अच्छा ... ... | १०। सेर |
| चावल घटिया ... ... | ५२। सेर |
| मूँग ... ... ... | १८॥ सेर |

१—स्मिथ; अकबर दी ग्रेट मोगुल; पृष्ठ ३६०-६२ (सन् १९१७ ई०)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| उड़द | ... | ... | ... | ६६ सेर |
| मोंठ | ... | ... | ... | ६७ सेर |
| दूध | ... | ... | ... | ४४॥ सेर |
| बूरा | ... | ... | ... | ६ सेर |
| शक्कर | ... | ... | ... | १६॥ सेर |
| घी | ... | ... | ... | ७ सेर |
| तेल | ... | ... | ... | १४ सेर |
| नमक | ... | ... | ... | ६६ सेर |
| मांस | ... | ... | ... | १७ सेर |

अकबर के समय राजपूताने में उदयपुर, डूँगरपुर, बाँसवाड़ा, प्रतापगढ़, जोधपुर, बीकानेर, आम्बेर, बूँदी, सिरोही, करौली और जैसलमेर ११ राज्य थे। उनमें मुख्य उदयपुर और जोधपुर ही थे। आम्बेर का राज्य उस समय तरक्की पर न था और उसे अजमेर का सूबेदार तंग करता रहता था। अकबर ने सब से पहले आम्बेर के राजा भारमल को अपना मातहत बनाया और उसकी व उसके पुत्रों की बड़ी इज्जत बढ़ाई। यहीं से अकबर की राजपूतों के साथ चतुर नीति का श्रीगणेश हुआ। बाद में उसने जोधपुर के मोटा राजा उदयसिंह राठोड़ से प्रेम-पाश जोड़ा। अकबर ने चित्तोड़ को भी ताबे करने के लिए जा घेरा। क्षत्रियों के शिरमौर मेवाड़ के राणाओं को अपनी अधीनता में लाने का अकबर ने भरसक प्रयत्न किया परन्तु महाराणा प्रताप ने एक नहीं मानी। आमेर और जोधपुर के राजा सम्राट् की सेवा में पहले पहुँच चुके थे। बूँदी के हाड़ों पर भी मुग़लों का सिक्का बैठ गया और उन्होंने रणथम्भोर का प्रसिद्ध क़िला मुग़लों को सौंप दिया। इस प्रकार मुग़लों का अतुल प्रभाव बढ़ता देख कर छोटे-बड़े राजपूत राजाओं ने अपनी स्वतन्त्रता बनाये रखने के लिए और मातृ-भूमि की रक्षा के लिए यवन सम्राट् के साथ मेल कर लिया। यहाँ तक कि किसी-किसी ने इस कार्य्य में विवश होकर अपनी आत्मजाओं को भी दिया।


महाराणा प्रताप

अकबर का देहान्त विक्रम संवत् १६६२ कार्तिक सुदि १४ (हि० १०१४ ता० १२ जमादियुस्सानी = १५ अक्टोबर ई० सन् १६०५) मंगलवार को १४ घड़ी रात गए आगरे में हुआ। उसके पीछे उसका बेटा जहाँगीर मुग़ल

राज्य के सिंहासन पर बैठा[1]। अकबर की तरह जहांगीर और उसके पुत्र शाहजहाँ ने भी राजपूतों के साथ मेल जोल ही रक्खा। यद्यपि ये बादशाह हिन्दुओं के धर्म को अपने से हल्का समझते थे। जहाँगीर ने अपने रोजनामचे में कई जगह हिन्दू राजाओं को काफिर, गलीज, गंवार वगैरह शब्द से लिखा है। उसने काशी में राजा मानसिंह कछवाहा का मन्दिर भी तुड़वादिया था। इसी प्रकार बादशाह शाहजहाँ भी हिन्दुओं के मन्दिर तोड़ने में पुण्य समझता था। परन्तु धर्मान्धता इतनी नहीं बढ़ी थी जितनी कि औरंगजेब के समय में बढ़ी। जहाँगीर ने अजमेर को अपना सदर मुकाम बनाया जहाँ से उसने मेवाड़ पर चढ़ाइयां की। अन्त में महाराणा प्रताप का पुत्र व उत्तराधिकारी महाराणा अमरसिंह अपने पिता के जैसे मातृभूमि की आन रखकर स्वतन्त्रता क़ायम नहीं रख सका। राजपूतों के शिरोमणि सीसोदिया वंश ने भी मुग़लों से मेल कर लिया। राजपूताने के रईस मुग़ल सेना में बड़े-बड़े ओहदों पर थे। जोधपुर के महाराज जशवंतसिंह और आँबेर के महाराजा मानसिंह आदि दूर-दूर के मुग़ल प्रान्तों में सेनापति और सूबेदार-वाइसराय रहे। परन्तु औरंगजेब के अन्तिम काल में बादशाह की धर्मान्धता ने उनकी स्वामिभक्ति को



बादशाह जहाँगीर



बादशाह शाहजहाँ

१—जहाँगीर की मृत्यु हि० सन् १०३७ ता० २८ सफर ( वि० सं० १६८४ कार्तिक बदि ३० = ई० सन् १६२७ ता० २८ अक्टोबर रविवार ) को कश्मीर से लाहौर जाते हुए हुई थी।

हिला दिया। सम्राट् की इस प्रकार की हिन्दू धर्म पर आक्षेप की नीति ने उनके दिलों में प्रेम कम कर दिया। धर्म किसलिये है और उससे मनुष्य का क्या सम्बन्ध है, इस पर उसने कभी विचार नहीं किया। जिसे धर्म समझ कर उसने जीवन भर कष्ट उठाया, हज़ारों को दुःख दिया और बदनामी से लदकर इस संसार से कूच किया, उससे उसे जीवन में शान्ति और सफलता नहीं मिली। उसने धर्म के नाम पर स्वार्थ के वशीभूत होकर अपने भाईयों का वध किया, हिन्दुओं पर अत्याचार किया, शीया



ताजमहल[1] (रोज़ा), आगरा

लोगों को कष्ट पहुँचाया और मन्दिरों को तोड़ कर तथा पुस्तकों को जला

१—सम्राट् शाहजहां को शिल्प कला तथा वैभव से बड़ा प्रेम था। उसने बहुत सी इमारतें बनवाईं। उसकी सब से प्रसिद्ध इमारत 'ताज महल" है जो मकराना (मारवाड़) कसबे के सफ़ेद संगमरमर पत्थर से बनाया गया है। यह उसने अपनी प्राण प्रिय पत्नि मुमताज महल की स्मृति में बनवाया था। इसके बनने में अठारह वर्ष (सन् १६३१–१६४८ ई०) लगे। बीस हज़ार आदमी प्रति दिन काम करते थे और इसकी लागत तीन करोड़ रुपये कही जाती है। उस समय सम्राट् शाहजहाँ को केवल भूमि कर से वार्षिक ३७ करोड़ रुपये की आय थी। आज कल यह ताजमहल संसार के सात अद्भुत पदार्थों में से एक है।

कर शिल्प और विद्या का नाश किया। इस बादशाह औरंगज़ेब के अन्तिम जीवन के २५ वर्ष मरहठों के साथ युद्ध करने में दक्षिण में बीते जिसमें साम्राज्य के जन-धन की बड़ी हानि हुई। औरंगज़ेब की मृत्यु के बाद दिल्ली की बादशाहत कमज़ोर पड़ गई। बादशाह के गद्दी नशीनी के बारे में कोई मुक़र्रर क़ायदा न होने से "जिसकी लाठी उसकी भैंस" की कहावत चली। औरंगज़ेब के उत्तराधिकारी नाम मात्र के बादशाह अय्याश और निर्बल थे।



औरंगज़ेब (आलमगीर)

औरंगज़ेब के पीछे उसका पुत्र मुअज़्ज़म अपने भाई आजम को सं० १७६४ आषाढ़ बदि ४ (ई० सन् १७०७ ता० ६ जून) को युद्ध में मार कर बहादुरशाह के नाम से दिल्ली के तख्त पर बैठा। यह बहादुरशाह और उसका उत्तराधिकारी ज्येष्ठ पुत्र जहांदारशाह, अपने दीवान जुलफिकारखाँ के हाथ की कठपुतली थे। जहाँदारशाह बड़ा अय्याश था। वह लालकंवर नाम की रण्डी पर लट्टू था और राज-काज में इस लालकंवर का बोल-बाला था। एक बार इस वेश्या के कहने से बादशाह ने खेल-तमाशे के तौर पर नाव में सैकड़ों आदमियों को बिठा कर यमुना नदी में डुबो दिया। इस रण्डी के रिश्तेदार बड़े-बड़े शाही ओहदों पर थे और अमीर उमराव देखा-देखी शाज बाज बजाते और तान तोड़ते थे। यह रसिक जहाँदारशाह केवल ६ मास ही राज करने पाया। उसके भतीजे फ़र्रुखसियर ने चढ़ाई की। आगरा से ८ मील दिल्ली की ओर



बहादुरशाह पहला

रोजविहानी सराय में हिजरी ११२४ ता० १४ जिल्हिज ( वि० सं० १७६६ माघ वदि १=ई० सन् १७१३ ता० १ जनवरी ) को युद्ध हुआ। जहाँदारशाह अपनी बेगम लालकंवर व शाहजादे को लेकर भाग छूटा, परन्तु हि० ११२५ की ता० १६ मोहर्रम ( माघ सुदी २ =ता० २ फरवरी) को मारा गया।



बादशाह जहांदारशाह

फर्रुखसियर दिल्ली के तख्त पर बैठा। उसने अपने सहायक सय्यद अब्दुल्लाखाँ को "कुतुबबुल-मुल्क" का खिताब देकर अपना प्रधान मन्त्री बनाया और अब्दुल्ला के भाई हुसैनअलीखाँ को "इमामुल्मुल्क" की पदवी देकर अपना प्रधान सेनापति नियुक्त किया। तब इन दो सय्यद बन्धुओं की ही तूती साम्राज्य भर में बजने लगी। बादशाह फर्रुखसियर इनके अधीन था। अन्त में बादशाह और सय्यद बन्धुओं में खटपट होगई। सय्यदों ने जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह को अपने पक्ष में लेकर वि० सं० १७७६ वैसाख सुदि १० ( ई० सन् १७१६ ता० १८ अप्रेल=हि० ११३१ ता० ६ जमादियुस्सानी ) शनिवार को बादशाह को फाँसी दे दी। इसी बादशाह ने अंग्रेजों की ईस्ट इण्डिया कम्पनी को बंगाल में व्यौपार करने की आज्ञा दी थी।



बादशाह फर्रुखसियर

फर्रुखसियर को तख्त से उतारने के बाद महाराजा अजीतसिंह और सैयद बन्धुओं ने रफ़ीउद्दरजात को सं० १७७५ की फागुण सुदि १० ( ई० सन् १७१६ ता० १८ फरवरी ) बुधवार को दिल्ली के सिंहासन पर बिठाया। यह बहादुरशाह के पोते रफ़ीउश्शान का पुत्र था और इस समय

२० वर्ष का नवयुवक था। इसे तपेदिक का रोग था। इससे तीन मास और कुछ दिन बादशाह रहकर वह सं० १७७६ ज्येष्ठ सुदि १३ ( ता० २० मई ) बुधवार को मर गया। फिर उसके बड़े भाई रफ़ीउद्दौलह ( शाहजहाँ सानी ) को बादशाह बनाया परन्तु वह भी क्षय रोगी होने से उसी वर्ष के प्रथम आश्विन सुदि ८ ( ता० १० सितम्बर = हि० सन् ११३१ ता० ७ जिल्काद ) को चल बसा। तब सय्यदों ने बहादुरशाह के एक पोते मुहम्मदशाह को द्वितीय आश्विन बदि २ ( ता० १६ सितम्बर ) को तख्त पर बिठाया। परन्तु बाद में सय्यदों की इससे नहीं पटी और राजकर्मचारियों में आपसी द्वेष भड़क उठा। इससे



बादशाह रफ़ीउद्दरजात

मुहम्मदशाह ने अपने दो पराक्रमी सरदार सआदतख़ाँ और चीनकिलीचख़ाँ निजामुल्मुल्क ( मीर कमरुद्दीन अलीख़ाँ ) की सहायता से सं० १७७७ आसोज सुदि ८ ( ई० सन् १७२० ता० २८ सितम्बर ) को हुसैनअलीख़ाँ को मरवा डाला और मंगसर बदि १ ( ता० ४ नवम्बर = हि० सन् ११३३ ता० १४ मोहर्रम ) को दूसरे सय्यद बन्धु अब्दुल्लाख़ाँ को भी रणक्षेत्र में गिरफ्तार करके सं० १७७६ की आसोज सुदि १ ( ई० सन् १७२२ ता० ३० सितम्बर ) को जहर दिलवाकर मरवा दिया।



रफ़ीउद्दौला (शाहजहाँ दूसरा)

सय्यद बन्धुओं को मरवाने के इनाम में बादशाह मुहम्मदशाह ने

सआदतखाँ को अवधकी नवाबी दी, जिसे उस सरदार ने मौक़ा पाकर


बादशाह मोहम्मदशाह

जल्दी ही एक स्वतन्त्र राज्य में बना लिया और १३० वर्ष तक सआदतखाँ के वंशधर वहाँ की नवाबी भोगते रहे। निजामुल्मुल्क मीर कमरुद्दीन अलीखाँ बादशाहत का वजीर बनाया गया। उसने दो वर्ष बाद वजीर ओहदे से इस्तीफ़ा दे दिया और दक्षिण में जाकर सं० १७८१ माघ सुदि १ (ई० सन् १७२४ ता० ४ जनवरी = हि० सन् ११३७ ता० २६ रबिउस्सानी) को हैदराबाद को अपनी राजधानी बना नया राज्य स्थापित कर लिया।

सं०१७९५ की फागुण सुदि ९ (ई० सन् १७३९ ता० २० मार्च) को ईरान के बादशाह नादिरशाह ने दिल्ली पर धावा किया और बड़ी लूटमार की। वह शाहजहाँ का बनवाया हुआ "तख्तताऊस" नामक अद्वितीय सिंहासन अपने साथ ले गया। और काबुल, पंजाब और सिन्ध प्रान्त मुग़लों से छीन कर अपने ईरान राज्य में मिला लिये। यही नहीं वह कोहनूर हीरा भी ले चला। वह दिल्ली में ५७ दिन रह कर क़रीब ८० अस्सी करोड़ रुपये का माल अपने देश को ले गया। नादिरशाह जो दिल्ली से हजारों आदमियों की जान और करोड़ों का माल ले गया, वह सिर्फ़ मुहम्मदशाह के सरदारों की आपसी अदावत का नतीजा था। नादिरशाह के मरने पर उसके सरदार अहमदशाह अब्दाली ने भी भारत पर चढ़ाई की। बादशाह मुहम्मदशाह का देहान्त सं० १८०५ वैसाख वदि १४ (ई० सन् १७४८ ता० १५ अप्रेल) को हुआ। उसके उत्तराधिकारी पाँच बादशाह हुए। जिनमें से दो तो मराठों के हाथ के खिलौने और तीन अंग्रेजों के पेन्शनर थे। उनके नाम गद्दी नशीनी के संवत् सहित इस प्रकार हैं:—

| | | |
|---|---|---|
| अहमदशाह | ... | सं० १८०५ (ई० १७४८) |
| आलमगीर (दूसरा) | ... | सं० १८११ (ई० १७५४) |
| शाहआलम (दूसरा) | ... | सं० १८१६ (ई० १७५९) |
| अकबरशाह (दूसरा) | ... | सं० १८६३ (ई० १८०६) |
| बहादुरशाह (दूसरा) | ... | सं० १८९४ (ई० १८३७) |

इन अन्तिम मुग़ल सम्राटों से राजपूताना रूठा हुआ था, पंजाब में सिक्खों ने भी अत्याचारों से तंग आकर शिर उठाया। जाटों ने भी इस परिस्थिति का लाभ उठाना चाहा। रोहिले पठान भी उठ खड़े हुए। सं० १८४४ के द्वितीय श्रावण बदि ६ (ई० सन् १७८७ ता० ६ अगस्त) को रोहिला सरदार ग़ुलाम क़ादर ने दिल्ली के क़िले पर क़ब्ज़ा कर लिया और बूढ़े बादशाह शाह आलम को ज़मीन पर पटक कर कटार से उसकी आँखें निकाल कर बाहर फेंक दीं तथा बेगमों के बदन से कपड़े भी उतरवा लिए। महादाजी सेन्धिया ने जब यह सुना तो वह फौरन दिल्ली में आ धमका और बादशाह को फिर तख्त पर बिठा दिया। ग़ुलामकादिर को, जो आश्विन बदि ३० (अक्टूबर ता० ११) को भाग गया था, मगसर सुदि १२ (दिसम्बर ता० २१) को पकड़वा कर सेन्धिया ने उसके टुकड़े-टुकड़े करवा डाले। इस पर शाहआलम ने मरहठा सरदार महादाजी को अपनी बादशाहत का वज़ीर या प्रबन्धक बना करके उसे "फर्ज़न्द आलीजाह" का ख़िताब दिया जो आजतक ग्वालियर के राज्य चिह्न में अङ्कित है। इस समय से ६५,०००) रुपया मासिक बादशाह को ख़र्च के लिए सेन्धिया से मिलने लगे।



महादाजी सेंधिया

इसके बाद अंग्रेज मैदान में आये। इस समय कुछ लोगों ने मराठों और बादशाह के आपस में विरोध उत्पन्न करा दिया। इसके फल स्वरूप सं० १८६० की आश्विन बदि १४ (ई० सन् १८०३ ता० १४ सितम्बर) को सेनापति लार्ड लेक ने दिल्ली में प्रवेश करके बादशाह शाहआलम को अपने अधिकार में कर लिया और दिल्ली की आमदनी में से ६० हज़ार रुपये मासिक बादशाह को गुज़ारे के लिए दिए जाने शुरू हुए। अब बादशाह के हाथ में कुछ भी अधिकार नहीं था। वह केवल पेन्शन



नादिरशाह

भोगी नाम-मात्र का बादशाह था। जो मुग़ल साम्राज्य कभी हज़ारों मीलों में लम्बा-चौड़ा था वह इस समय दिल्ली से करीब दस मील पर के गाँव पालम तक ही रह गया अर्थात् शाही हुक्म यहीं तक चलते थे। जैसा कि कहावत में प्रसिद्ध है:—



सम्राट अहमदशाह

बादशाह शाह आलम।
अज देहली ता पालम॥

शाह आलम का देहान्त सं० १८६३ (ई० सन् १८०६) में होगया। उसके बाद बादशाह अकबर (दूसरा) गद्दी पर बैठा। इसके समय में लखनऊ के नव्वाब ने अंग्रेजों की राय से सं० १८७६ की मंगसर बदि ६ (ई० सन् १८१६ ता० ६ अक्टूबर) शनिवार से अपने को "अवध का बादशाह" कहलाना शुरू किया। अब तक अंग्रेज (ईष्ट इंडिया कम्पनी) दिल्ली के बादशाह को भारत का बादशाह मानते थे और उसको कम्पनी सरकार का न्यायाधीश स्वीकार करते थे। बातचीत, मिलने भेटने और मान-मर्यादा में भी इसी प्रकार मुग़ल सम्राट् के साथ वर्त्ताव रखते थे। यहाँ तक कि गवर्नर जेनरल की मुहर में भी "दिल्ली के बादशाह का फ़िदवीख़ास" अङ्कित रहता था और सं० १८५० (ई० सन् १७६३) से कम्पनी सरकार का चांदी का सिक्का भी बादशाह के नाम से ढाला जाता था। परन्तु लार्ड एमहर्स्ट ने सन् १८२३ ई० में इस मान-मर्यादा की कुछ परवाह नहीं की और साफ़ कह दिया कि



बादशाह आलमगीर दूसरा

कम्पनी सरकार बादशाह की अधीन नहीं है। इससे बादशाह सब दरबारियों की नजर में तुच्छ होगया और रही-सही मुग़ल साम्राज्य की जड़ बिल्कुल खोखली हो गई। इस प्रकार रुतबा छिन जाने से बादशाह ने खिन्न होकर लार्ड लेक का दस्तखती इक़रारनामा देकर राजा राममोहनराय को सं० १८८७ मंगसर बदि ३० सोमवार (१५-११-१८३० ई०) को विलायत को भेजा था[1] परन्तु इसका कोई फल नहीं निकला। सं० १८९४ की आसोज बदि ३० (ई० सन् १८३७ ता० २९ सितम्बर) को इस बादशाह की मृत्यु होगई।



सम्राट् शाहआलम

इसका उत्तराधिकारी बादशाह **बहादुरशाह (दूसरा)** हुआ। यह दिल्ली का अन्तिम (नाम मात्र का) बादशाह था। राज-काज सब अंगरेजों के हाथ में था। इस कारण सम्राट् काव्य रचना में ही अपना अधिकांश समय बिताया करता था। उसने अपना उपनाम कविता में "जफर" रखा था। वह साधु और फ़क़ीरों की सङ्गति भी बहुत करता था। इसीके समय में वि० सं० १९१४ (ई० सन् १८५७) में आजादी के लिये युद्ध छिड़ा जो ग़दर के नाम से प्रसिद्ध है। उस समय चारों ओर अशान्ति फैली हुई थी। दिल्ली में भी मारकाट मची हुई थी। किसी को भोजन बनाने की इतनी चिन्ता न थी जितनी प्राण रक्षा की। महबूब इलाही की दरगाह का पीर विशेष आग्रह से सम्राट् बहादुरशाह को अपने घर ले गया। घर में जो कुछ रूखा सूखा था उसे खाकर बादशाह ने ईश्वर को धन्यवाद दिया। इसके पश्चात् बादशाह अपनी बेगम जिन्नतमहल और उसके पुत्र जवाबख्त के साथ हुमायूँ के मकबरे में जाकर छिप गया। अँग्रेजों ने बादशाह का पता लगाने की बहुत कोशिश की पर उन्हें सफलता नहीं मिली। अन्त में रजबअली नामक एक मुसलमान से कर्नल हडसन को

१—राजा राममोहनराय वापिस भारत न लौट सके और वि० सं० १८९० द्वितीय भादों सुदि १४ (ई० सन् १८३३ ता० २७ सितम्बर) को विलायत में ही स्वर्गवास कर गए।



बादशाह अकबर दूसरे के दीवाने आम दरबार (सं० १८६३ वि०) में लॉर्ड लेक का पुत्र सर टॉमस हैट्क्लेप

पता चला कि बादशाह, हुमायूँ के मकबरे में छिपा हुआ है। हडसन झट से एक अँग्रेज़ी सशस्त्र सेना लेकर वहाँ जा पहुँचा। दो घंटे बाद रजबअली बादशाह को साथ लेकर मकबरे के बाहर आया और सम्राट ने प्राणरक्षा का वचन लेकर अपनी सम्राज्ञी सहित आत्मसमर्पण कर दिया। हडसन की आज्ञा से सम्राट ने विवश होकर अपने हथियार रख दिये। इस प्रकार कैद किये जाने के बाद बादशाह बहादुरशाह और उसकी बेगम जिन्नतमहल को दिल्ली के क़िले के एक फाटक की तंग कोठरी में क़ैद करके रक्खा गया। बहुत दिनों तक कोठरी में कैद रहने के बाद बहादुरशाह पर २६ जनवरी सन् १८५८ ई० को बाक़ायदा मामला चलाया गया। अंग्रेज सरकार ने अदालती जाँच द्वारा इसे युद्ध का मुखिया मान कर सं० १६१५ के मंगसर



बादशाह अकबरशाह

(ई० सन् १८५८ नवम्बर) में रंगून भेज दिया। इस समय यह ८२ वर्ष का बूढ़ा था। रंगून से तीन मील की दूरी पर सित्यांग (सीटाँग) नदी के तट पर के तुङ्गतोग नामक स्थान पर मुग़ल वंश का बुझता हुआ चिराग़ बहादुरशाह मय बेगम ज़ीनतमहल, एक दूसरी बेगम, जवाँबख़्त और बादशाह की रखेली वेश्या के पुत्र शाह अब्बास आदि के क़ैद कर दिया गया। जिन मुग़लों की एक समय भारत में ही नहीं, बल्कि बलख, बुख़ारा, अफ़ग़ानिस्तान तथा मध्य एशिया में तूती बोलती थी, जिनके पूर्वजों ने अंग्रेजों को भारत में व्यापार करने की आज्ञा दी थी, उसी ख़ान्दान का अन्तिम सम्राट साधारण क़ैदी की तरह रंगून में सं० १९१९ की मंगसर बदि ५ (ई० सन् १८६२ ता० ११ नवम्बर = हि० १२७९ ता० १९ जमादिउल अव्वल) को इस दुनियाँ से चल बसा। और अँधेरी रात में रंगून के उसी क़ैदखाने के पास दफ़ना दिया गया। उसके शरीर को रंगून की मिट्टी मिली। इस तरह क़रीब सवा तीन सौ वर्ष में भारत के मुग़ल साम्राज्य की इति श्री होगई।



भारत के अन्तिम सम्राट बहादुरशाह द्वितीय



भारत की अन्तिम सम्राज्ञी ज़ीनत महल

# चौथा प्रकरण

## राजपूताना और मरहठे

मरहठा शक्ति के जन्मदाता छत्रपति महाराजा शिवाजी थे, जिनका जन्म पूना से ५० मील दूर शेउणेरी के क़िले में सं० १६८६ की चैत्र वदि ३ शुक्रवार ( १६-२-१६३० ई० ) को हुआ था[1]। इनके पूर्वज मेवाड़ के गहलोत घराने से निकले हुए माने जाते हैं[2]। शिवाजी के पिता शाहजी भौंसले दक्षिण के मुसलमानी राज्य बीजापुर में नौकर थे। बादशाह औरंगजेब ने जब बीजापुर, गोलकुण्डा और दक्षिण के इलाकों को भी अपने साम्राज्य में मिलाने का प्रयत्न किया तब उससे इस कुल साम्राज्य का बढ़ा हुआ प्रबन्ध सँभल नहीं सका। मुग़लों के जन धन की हानि हुई। बादशाह के पुत्रों ने भी साथ नहीं दिया। राजपूत तो पहले ही इससे किनारा कर चुके थे। ऐसी अवस्था में सं० १७६४ वि० ( ई० सन् १७०७ ) में बादशाह औरंगजेब का अहमदनगर में देहान्त होगया। मरहठों ने ऐसी स्थिति से लाभ उठाया। स्वयं छत्रपति शिवाजी का


छत्रपति शिवाजी

१—इनका राज्याभिषेक वि० सं० १७३१ ज्येष्ठ सुदि १३ ( ता० ६-६-१६७४ ई० ) को हुआ।

२—उदयपुर ( मेवाड़ ) के राजकीय बृहद इतिहास "वीर विनोद" ( खंड २ पृ० १२८१-८२ ) में छत्रपति शिवाजी को राणा अजयसिंह सीसोदिया का वंशधर लिखा है।

राजपूताने से कोई सम्बन्ध नहीं रहा। इसलिए यहाँ उनकी जीवन घटनाओं का उल्लेख नहीं किया गया है। शिवाजी का स्वर्गवास चैत्र सुदि १५ संवत् १७३७ को हो गया। बाद में उनका पुत्र शंभाजी सम्वत् १७४६ चैत्र सुदि २ (ई० सन् १६८६ ता० १३ मार्च बुधवार) को औरंगजेब की आज्ञा से बड़े दुःख के साथ मारा गया। तपा हुआ लाल लोहा उसकी आँखों में फेरा गया, उसकी जीभ काट दी गई और उसका शिर अलग कर दिया गया। शंभाजी का साथी व मंत्री कवि कलश भी २४ दूसरे मनुष्यों के साथ उसी दिन कत्ल किया गया। शंभाजी के नाबालिग पुत्र शाहू का लालन-पालन शाही देख भाल में हुआ। शाहू एक निर्बल प्रकृति का था। इसलिए उसके ब्राह्मण मन्त्री बालाजी विश्वनाथ पेशवा की सम्वत् १७७१ में बन आई। अब मरहठों की सत्ता पेशवा ( प्रधान मंत्री ) के हाथ में आगई। बालाजी के पुत्र बाजीराव ने अपना प्रभुत्व खूब बढ़ाया। शिवाजी के वंश के राजा नाम के राजा रह गये। बाजीराव बड़ा वीर, पुरुषार्थी और नीति कुशल था। उसके समय में राज्य की सीमा देहली आगरा तक पहुँच गई थी। उसके सेनापति मल्हार-राव होल्कर, राणोजी सेंधिया और पीलाजी गायकवाड़ थे। उसने होल्कर व सेंधिया को मालवा व राजपूताना के राजाओं से चौथ ( आय का चौथा भाग ) इकट्ठी करने को नियुक्त किया। इन्हीं दो घरानों ने आगे चल कर अपनी लूट-खसोट द्वारा तथा पिण्डारियों को गुप्त रीति से मदद देकर राजपूताने को तबाह किया।

तीसरे पेशवा बालाजी बाजीराव के समय मरहठे मुग़ल सम्राज्य पर भी धावा करने लगे और उनसे भी चौथ तथा सरदेशमुखी ( आय का १० वाँ भाग ) वसूल करने लगे। मुग़ल सम्राट मुहम्मदशाह ने उन्हें दक्षिण के ६ सूबों में चौथ वसूल करने की आज्ञा दे रक्खी थी। नादिरशाह के हमले से दिल्ली सलतनत जर्जित हो चुकी थी और आस-पास के प्रान्तों में गड़बड़ फैल रही थी। सं० १८०४ ( ई० १७४७ ) में अहमदशाह अब्दाली ने भारत पर हमला किया। मरहठों ने देखा कि अफ़ग़ानों को भारत से निकाले बिना हिन्दू स्वराज्य स्थापित नहीं हो सकता, इसलिए सं० १८१५ की चैत्र सुदि ३ सोमवार ( १० अप्रेल ई० १७५८ ) को बालाजी बाजीराव के छोटे भाई राघोबा ( रघुनाथराव ) ने अफ़ग़ानों से पंजाब छीन लिया। यह सुन अहमदशाह अब्दाली आग बबूला होगया और बड़ी सेना के साथ काबुल से भारत पर चढ़ आया। मुसलमानों ने अहमदशाह का साथ दिया। पानीपत ( कुरुक्षेत्र ) की प्राचीन रणभूमि में सं० १८१७ ( ई० सन् १७६० ) में मरहठों व अफ़ग़ानों के बीच तीन मास तक युद्ध होता रहा। अन्त में पोष सुदि ८ बुधवार ( ई० सन् १७६१ ता० १४ जनवरी ) के घमासान युद्ध में मरहठों की हार हुई। इस युद्ध में मरहठों के

बहुत से बड़े-बड़े सरदार और सैनिक मारे गये। पेशवा का पुत्र विश्वासराव और सेनापति सदाशिवराव भी पानीपत के इस तीसरे भीषण युद्ध में काम आये। इस युद्ध में मरहठों को उत्तरी भारत के राजपूतों और जाटों से कोई सहायता नहीं मिली। मरहठा साम्राज्य की भावना उनके मन ही मन में रह गई।

इस युद्ध का यह परिणाम भी हुआ कि मुग़ल राज्य की रही-सही सत्ता भी जाती रही। राजपूताने के राज्य जो साम्राज्य की संरक्षता पर निर्भर थे वे असहाय होगये। उनमें फूट के कारण सङ्गठन शक्ति नहीं थी, इधर नई शक्तियों ने उन्हें दबाकर निर्बल करना शुरू किया। भरतपुर के संस्थापक राजा सूरजमल जाट ने भी इस परिस्थिति से लाभ उठाया। होलकर व सेन्धिया ने ३० वर्ष तक राजपूताने पर बार-बार चौथ वसूल करने के बहाने से लूट खसोट की। राणोजी सेन्धिया का बेटा जयआपा इसी कार्य के लिए नागौर (मारवाड़) के पास गाँव ताउसर में सं० १८१२ की श्रावण बदि २ शुक्र (ई० सन् १७५५ ता० २५ जुलाई) को राठोड़ों द्वारा धोखे से मारा गया। जयआपा के बेटे जनकूजी का पुत्र महादाजी (माधवराव) सेन्धिया बड़ा प्रभावशाली हुआ। वह पेशवा से स्वतन्त्र बन गया। उसको उस समय का भारत का सम्राट ही कहना चाहिए। उसने दिल्ली के बादशाह शाहआलम को अपनी शरण में लिया और उसके नाम से दिल्ली की बादशाहत करने लगा। उसने जोधपुर के महाराजा विजैसिंह से अजमेर भी जयआपा के मारे जाने के एवज में लिया। उसका सिक्का मालवा, राजपूताना और दिल्ली में अच्छी तरह बैठा हुआ था। वह जब चाहता तब राजपूताने में लूट-खसोट करने चला आता और फौज खर्च लेकर लौटता। उसकी सेना दो राजपूत शक्तियों के झगड़ों में मन चाहे इनाम पर लड़ने को भेज दी जाती थी। महादाजी जब सं० १८५१ माघ सुदि १३ बुधवार (ई० सन् १७९४ ता० १२ फरवरी) को यकायक पूना में निःसन्तान मर गया तब दौलतराव गोद आकर उसका उत्तराधिकारी बना। राजपूताने में इसका प्रतिनिधि अंबाजी इङ्गलिया था। दौलतराव सेन्धिया ने भी राजपूत रियासतों की खूब खबर ली।

इधर सेंधिया के बराबर की शक्ति होलकर की थी। जब जयपुर के महाराजा ईश्वरीसिंह के और उनके भाई माधवसिंह के आपस में गद्दी के लिये झगड़ा हुआ तब महाराणा जगतसिंह ने अपने भानजे माधवसिंह की सहायता के लिये मल्हारराव होलकर को बुलाया। मराठे तो दिल्ली बन्दर का न्याय करने के लिए राजपूताने के लिये तय्यार बैठे ही रहते थे, चट दौड़े आये और लाभ उठाया।

जब राजपूतों ने देखा कि मराठों का जोर दिनों दिन बढ़ता जाता है तब जयपुर, जोधपुर व उदयपुर राज्यों ने मिलकर मराठों को राजपूताने

से निकालने की योजना की। इस कार्य में और कई राज्य भी शामिल हुए। जयपुर से ४३ मील पूर्व गाँव तुङ्गा स्थान में सं० १८४४ की प्रथम श्रावण सुदि १३ ( ई० सन् १७८७ ता० २७ जुलाई ) को सेंधिया व राजपूतों के बीच घमसान युद्ध हुआ। इस युद्ध में सेंधिया की हार हुई। परन्तु यह राजपूत सङ्गठन अधिक समय तक क़ायम न रह सका, क्योंकि राठोड़ व कछवाहों में फूट पड़ गई।

मल्हारराव के बाद जसवन्तराव भी बड़ा प्रभावशाली हुआ। इसके व दौलतराव सेंधिया के खटपट रहती थी और ये बारी-बारी से राजपूताने को शिकार बनाते थे। होलकर का साथ अमीरखाँ पिण्डारी भी देता था। यही हाल सम्वत् १८६० वि० ( सन् १८०३ ई० ) तक रहा, जब सन् १८०३ ई० की २६ सितम्बर को भरतपुर ने और १४ नवम्बर को अलवर ने अँग्रेजों से मित्रता कर सन्धि की। लार्ड वैलेसली के समय में कर्नल लेक ने सेंधिया की शक्ति को कमजोर किया। सं० १८६१ ( सन् १८०४ ) में होलकर ने राजपूताने में पहुँच महाराजा जगतसिंह जयपुर नरेश को जा दबाया। परन्तु अँग्रेजी सेना आ पहुँची और उसने मराठों का कोटा से आगे तक पीछा किया। अन्त में मराठों ने अँग्रेजों के सेनापति कर्नल मान्सन को आगरे की तरफ खदेड़ दिया। यह देख कर लार्ड लेक ने होलकर का पीछा किया और अनेक स्थानों पर उसे हराकर भरतपुर के क़िले पर भी अधिकार कर लिया। इसके बाद उसने सतलज तक होलकर का पीछा किया। आख़िर तंग आकर होलकर ने अँग्रेजों से सन्धि करली। इस पर राजपूताने का जितना हिस्सा उसने दबा लिया था वह वहाँ के राजाओं को वापिस दिलवा दिया गया।

जब उदयपुर की राजकुमारी कृष्णकुमारी के विवाह के लिए जयपुर तथा जोधपुर के बीच में लड़ाई ठन गई तब वहाँ के नरेशों ने मरहठों को अपनी-अपनी सहायतार्थ बुलवाया। परन्तु अन्त में पिंडारी नेता नव्वाब अमीरखाँ की हिकमत से महाराणा को कृष्णकुमारी को जहर का प्याला पिलाना पड़ा, तब जाकर कहीं शान्ति हुई।

सम्वत् १८७४ (ई० सन् १८१७) में होल्कर की अंग्रेजों के साथ अंतिम लड़ाई हुई। इसके बाद मरहठों की शक्ति नष्ट हो गई। सेंधिया ने संवत् १८७५ की सावण बदि ११ (ई० सन् १८१८ ता० २८ जुलाई) को अजमेर अंग्रेजों को सौंप दिया। इसके बाद धीरे-धीरे राजपूताने की सब रियासतों की सन्धियाँ अँग्रेज सरकार से होगईं।

---

# पांचवां प्रकरण

## राजपूताने में अँग्रेज़

ईसा की १५ वीं शताब्दी तक यूरोप और भारत का समुद्र द्वारा व्यापारिक सम्बन्ध टूटा हुआ था। यूरोप वाले यह भी नहीं जानते थे कि भारत किस तरफ़ है। सम्वत् १५५४ (ई० सन् १४९७) में वास्कोडिगामा नाम का एक पोरचुगाल निवासी गोरा दस मास तक चक्कर काटता हुआ दक्षिण भारत के कालीकट नामक बन्दरगाह में सम्वत् १५५५ की ज्येष्ठ सुदि १० (ई० सन् १४९८ ता० २२ मई) गुरुवार को पहुँचा। तब से भारत और पोरचुगाल (यूरोप) देश के बीच में व्यापारिक सम्बन्ध हुआ। ये लोग प्रायः एक सौ वर्ष तक यहाँ रहे। इसी समय यूरोप की अन्य जातियों ने भी भारत में आने का ताँता बाँध दिया। पोर्च्यूगीजों की देखा-देख डच लोगों ने भी भारत से व्यापार शुरू किया। ई० सन् १५०० से ई० सन् १६०० तक इन दो देशों के व्यापारियों ने यहाँ के व्यापार से लाभ उठाया। यह देखकर लन्दन (इंगलेंड) के व्योपारियों ने भी सम्वत् १६५६ आश्विन सुदि १३ (ई० सन् १५९९ ता० २२ सितम्बर) शनिवार को ईस्ट इण्डिया कम्पनी नाम से एक मंडली बनाई और सं० १६५७ फाल्गुण बदि ६ शुक्रवार (ई० सन् १६०१ ता० १३ फरवरी) को अपने जहाज़ हिन्दुस्तान में व्यापार के लिए भेजे। धीरे धीरे अंग्रेज व्योपारियों ने जैसे तैसे वि० सं० १६६९ की चैत्र बदि ६ (ई० सन् १६१२ ता० १२ मार्च) गुरुवार को बादशाह जहांगीर से सूरत, घोघा, अहमदाबाद और खम्भात में अपनी दूकानें खोलने का फरमान हासिल कर लिया। इस तरह भारत में इनकी सब से पहली व्यापारिक दूकान ई० सन् १६१३ के फरवरी (वि० सम्वत् १६६९ फागुण) मास में सूरत (गुजरात) में स्थापित हुई जिसके मातहत में एक दूकान अजमेर में भी थी। सर टामस रो नामक अंग्रेज इङ्गलैंड के बादशाह जेम्स प्रथम का दूत बन कर बादशाह जहाँगीर से अजमेर में सम्वत् १६७२ की माघ सुदि २ (ई० सन् १६१६ ता० १० जनवरी) बुधवार को मिला। उस समय तक अंग्रेज सौदागरों को बहुत विघ्नों का सामना करना पड़ता था। उन्हें व्यापार का कोई निश्चित अधिकार प्राप्त न था, इसलिये उन्हें रिश्वत-घूस देकर कोई काम करना पड़ता था; कम्पनी के लोगों को दरबारियों और खानसामों के मुक्के और धक्के सहने पड़ते थे। अंग्रेज लूटे जाते, बंदी किये जाते और गलियों में कोड़े तक खाते। मुग़ल दरबार के सभासद अंग्रेजों को भिखमंगों की भांति तिरस्कृत करते थे। इससे सर

टॉमस रो योग्य पुरुष समझ कर विलायत से मुग़ल दरबार में भेजा गया था। आते ही टॉमस रो ने रंग बदल दिया। अपनी दृढ़ता और साहस से वह जहांगीर का कृपापात्र बन गया। उसने दरबार की अवस्था देखकर सोचा कि अंग्रेजों को समय की प्रतीक्षा करनी चाहिये। वह बड़ा दूरदर्शी पुरुष था। उसने तलवार की नीति को नापसन्द किया और व्यापार की ओर अपने देशवासियों का ध्यान विशेष रूप से आकर्षित किया। उसका कहना था कि यूरोप की जातियों को चुपचाप व्यौपार करना चाहिये, युद्ध नहीं। कम्पनी ने बहुत समय तक इस नीति का पालन किया और व्यौपार में उन्नति की।

सम्वत् १६९६ ( ई० सन् १६३९ ) में अंग्रेजों ने चन्द्रनगर के राजा से मदरास के पास का एक छोटासा गाँव मोल लिया। दूसरे वर्ष ( सम्वत् १६९७ ) बादशाह शाहजहाँ की एक राजकुमारी आग से झुलस गई। उस का इलाज एक अंग्रेज डाक्टर ने किया। बादशाह ने इनाम में डाक्टर की प्रार्थना पर बंगाल भर में अंग्रेजों के माल पर चुङ्गी माफ़ कर दी और उन्हें उस प्रान्त में कोठियाँ बनाने की इजाज़त दे दी। इसी फ़रमान से सम्वत् १६९७ में कलकत्ते में कोठी खुली। बम्बई का टापू सम्वत् १७१८ की आषाढ़ सुदि ७ ( ई० सन् १५६१ ता० २३ जून ) रविवार को पुर्तगाल के बादशाह से इङ्गलैंड के बादशाह (अंग्रेजों) को दहेज में मिला था परन्तु उस पर अंग्रेजों का अधिकार सम्वत् १७२२ की चैत्र बदि १४ ( ई० सन् १६६५ ता० १८ फरवरी ) शनिवार को हुआ। उस समय बम्बई में केवल एक छोटीसी पुरतगाली बस्ती थी। सं० १७४५ ( ई० सन् १६८८ ) में ईस्ट इण्डिया कम्पनी ने बम्बई को अपने बादशाह से दस पौंड ( १५० रु० ) सालाना पर ख़रीद लिया। इसी वर्ष अंग्रेजों की दूकान बम्बई में भी स्थापित हुई। मौक़ा पाकर कलकत्ता और बम्बई में इन गोरे बनियों ने अपने किले भी बनवाये। प्रारम्भ में तो अंग्रेजों की पुर्तगाल और डच लोगों के साथ मुठभेड़ रही परन्तु अन्त में उन पर



लार्ड क्लाइव

अंग्रेजों ने विजय प्राप्त कर ली। लाचार होकर पुर्तगाल और डच पूर्व देशों के टापुओं में चले गए। भारत में इने-गिने स्थान ही अब इन लोगों के ताबे रहे हैं।

ईसा की १७ वीं शताब्दी में अङ्गरेजों को एक दूसरी शक्ति का सामना करना पड़ा। वे थे फ्रान्सीसी (फिरंगी) लोग जो भारत में व्यौपार के लिए इसी प्रकार आये थे। सम्वत् १७६३ (सन् १७०७) में सम्राट् औरङ्गजेब की मृत्यु के बाद भारत का राजनैतिक वायुमण्डल डाँवांडोल हो रहा था। मुगल साम्राज्य तितर-बितर होने लगा था। औरङ्गजेब के उत्तराधिकारियों की निर्बलता के कारण प्रान्तिक सूबेदार स्वतन्त्र हो रहे थे। दक्षिण में हैदराबाद का निजामुलमुल्क स्वतन्त्र बन बैठा। बङ्गाल में सुराजुद्दौला आजाद बन गया। फ्रेंच और अङ्गरेजों ने यह दशा देखकर देशी नरेशों से मित्रता गांठना शुरू किया और उनकी सहायता से अपना मतलब सीधा करने की फिक्र में लगे। अङ्गरेजों का सेनापति क्लाइव था और फ्रेंचों का डूप्ले था। अन्त में फ्रान्सीसी लोगों के पांव मैदान से उखड़ गये और अङ्गरेजों का सितारा दिनोंदिन चमकने लगा। क्लाइव की चतुराई से बंगाल में ईस्ट इण्डिया कम्पनी को जागीर मिली जो २४ परगनों के नाम से कहलाती थी। जब बंगाल के नवाब सिराजुद्दौला और उसके वजीर मीर जाफ़र में अनबन हुई तब लार्ड क्लाइव ने वजीर का पक्ष लेकर नव्वाब को पलासी के युद्ध में २३ जून सन् १७५७ ई०(आषाढ़ सुदि ६ सम्वत १८१४ गुरुवार) को हराया। बाद में २ जुलाई (श्रावण बदि १ शनिवार) की रात को सिराजुद्दौला भी बुरी तरह क़त्ल किया गया। इससे खुश होकर मीरजाफ़र ने यह जागीर अङ्गरेजों को दी थी। मदरास प्रान्त का उत्तरी भाग जो उत्तरी सरकार कहलाता था वह भी सन् १७५० में अङ्गरेजों के हाथ आया। मुग़ल बादशाह शाहआलम ने अङ्गरेज सेनापति क्लाइव को नव्वाब का खिताब व मनसब आदि भी दिया। इस प्रकार अङ्गरेजों का प्रभाव बम्बई, मदरास व कलकत्ता तीनों ओर से भारत में घुसने लगा।



फ्रांसीसी गवर्नर डूप्ले

अब इनके सामने मराठों की शक्ति रह गई थी जिसका मुकाबला करना बाक़ी था। पेशवा की शक्ति तो नाम मात्र की थी। मराठों के तीन प्रबल राज्य थे—सेंधिया, होलकर और भोंसले। ईस्ट इण्डिया कम्पनी इस वक्त एक व्यौपारिक मण्डली ही नहीं थी बल्कि वह एक राजसत्ता में परिवर्तित हो गई थी। लार्ड वैलेज़ली के समय में इसकी नीति देशी राज्यों में दखल करने की, व उनको अपने मातहत बनानेकी खास तौर से हो गई थी। इन नीति का पहला शिकार सम्वत् १८५५ वि० ( सन् १७६८ ई० ) में निज़ाम हैदराबाद हुआ।

लार्ड वैलेज़ली के समय में ही राजपूताने की रियासतों पर सेंधिया और होलकार का आतंक छाया हुआ था। ये लोग चाहे जब रियासतों में दलबल सहित प्रवेश करके लूट-खसोट कर चौथ वसूल करते थे। वैलेज़ली ने पहले सेंधिया की शक्ति को नष्ट करने का उद्योग किया। उसने सेनापति लार्ड लेक को सेंधिया पर भेजा। अलवर के पास सं० १८६० ( सन् १८०३ ई० ) में लसवारी के युद्ध में सेंधिया हारा। इससे उसका अधिकार राजपूताने के उत्तर व पूर्व के भाग से हट गया। इसका फल यह निकला कि सन् १८०३ ई० में भरतपुर तथा अलवर राज्यों के साथ अङ्गरेजों की सन्धि होगई। इसी प्रकार सन् १८०४ ई० में अँगरेजों का मुक़ाबला होलकर के साथ हुआ। जब होलकर अजमेर पर चढ़ आया और जयपुर राज्य को भी, जो अँगरेज़ों का मित्र राज्य था, लूटना चाहा तब कर्नल मान्सन के मातहत अँगरेज़ सेना भेजी गई। इस सेना ने होलकर का पीछा कोटा से आगे तक किया। परन्तु मराठों ने यकायक दाव पेच से कोटा के पास मुकुन्द्रा की घाटी में कर्नल मान्सन को हरा कर आगरे की तरफ भगा दिया। इस पर लार्ड लेक को सेना सहित भेजा गया। इसने होलकर की सेना को जगह जगह हराया और भरतपुर को भी जहाँ होलकर ने पनाह ली थी, सम्वत् १८६२ ( सन् १८०५ ई० ) में जा घेरा। अन्त में भरतपुर का क़िला अँगरेज़ों के कब्ज़े हुआ और होलकर भाग कर सतलज पार चला गया। वहाँ भी अँगरेज़ों ने उसका पीछा न छोड़ा, इससे उसे अँगरेज़ों के साथ सुलह करनी पड़ी।



लार्ड वेलेज़ली

इस प्रकार दमन व भेद नीति से अँगरेजों ने राजपूताने में कुछ काल तक शान्ति स्थापित कर दी, परन्तु लार्ड वैलेजली के चले जाने पर उसके उत्तराधिकारियों ने उदासीन नीति से काम लिया, यानी देशी राज्यों के मामलों में हस्तक्षेप करना छोड़ दिया। इसका फल यह हुआ कि राजपूताने भर में पिण्डारी और लुटेरों का टीड़ी-दल देश को तबाह करने लगा। सब जगह अशान्ति फैल गई। सं० १८७१ (सन् १८१४ ई०) में इनका मुखिया नव्वाब अमीरखाँ अपने ३० हजार सवारों के साथ स्वतन्त्रता से राजपूताने भर में लूट-खसोट करता हुआ विचरता था। उदयपुर की राजकुमारी कृष्णकुमारी के विवाह के लिए जोधपुर और जयपुर नरेशों के बीच झगड़ा खड़ा हुआ। उसका भी निपटारा अमीरखाँ ने किया। सं० १८६८ ( सन् १८११ ई० ) में दिल्ली के रेजीडेण्ट मिस्टर मेटकाफ ने अङ्गरेज सरकार को लिखा कि अपनी नीति बदल कर देशी नरेशों के मामले में दखल करना जरूरी ( अनिवार्य्य ) हो गया है। परन्तु इस पर सं० १८७४ ( सन् १८१७ ई० ) तक कोई कार्यवाही नहीं हुई। जब लार्ड हेस्टिंग्ज गवर्नर जनरल होकर आया, तब उसने पिण्डारियों के उपद्रव को बड़े वेग से शान्त किया। अमीरखाँ की सेना को तितर-बितर कर दिया और उसको टोंक का नव्वाब तसलीम कर लिया। इसके बाद राजपूताने की हर एक रियासत के साथ अङ्गरेजों ने सन्धि का सिलसिला चलाया। अलवर व भरतपुर तो सं० १८६० ( सन् १८०३ ई० ) में अङ्गरेजों की मातहती में आ चुके थे। करौली रियासत के साथ भी नवम्बर १८०३ ई० में सन्धि हुई। कोटा के साथ सन् १८१७ ई० में और बाकी सब रियासतों के साथ सन् १८१८ ई० में सन्धियाँ हुईं। सिरोही के साथ सन् १८२३ ई० में सन्धि हुई। क्योंकि झालावाड़ ( झालरापाटन ) की रियासत सन् १८३८ ई० तक क़ायम नहीं हुई थी इसलिए इसके साथ बाद में सन्धि हुई। इस प्रकार सन्धियों के द्वारा राजपूताने में अङ्गरेजों का प्रवेश हो गया और देश में शान्ति हो गई। सन् १८१८ ई० में अजमेर—मेरवाड़ा का इलाका राजपूताने के मध्य में अँगरेजों का केन्द्र बना। इसके बाद जब-जब रियासतों में अशान्ति व बखेड़ा हुआ तब अँगरेज सरकार ने बीचबचाव करके शान्ति स्थापित की। सन् १८२५ ई० में जब भरतपुर की गद्दी नशीनी के लिए झगड़ा हुआ तब अँगरेज सरकार ने हक़दार का पक्ष लेकर उसे गद्दी पर बैठाया और भरतपुर का किला १८ जनवरी सन् १८२६ ई० को फतह किया। सन् १८३५ ई० में जब जयपुर राज्य में कुप्रबन्ध से बखेड़ा हुआ तब सरकार ने शान्ति स्थापित की। सन् १८३६ ई० में अँगरेजों की सेना जोधपुर पहुँची क्योंकि यहाँ के नरेश महाराजा मानसिंह के विरुद्ध जागीरदार हो गये थे। सन् १८३८ ई० में कोटा नरेश और जालिमसिंह झाला के पुत्र में अनबन

हुई। इसलिए अङ्गरेजों की सहायता से झालावाड़ की रियासत अलग बनाई गई।

जब संवत् १९०५ (ई० सं० १८४८) में लार्ड डेलहौजी, गवर्नर जनरल होकर आया, तब उसे पूरा विश्वास हो गया कि भारतीय प्रजा विलास प्रिय देशी राजाओं के शासन में सुखी नहीं हो सकती। उसे अङ्गरेजी राज्य में ही सुख मिल सकता है। राजाओं की रक्षा की जिम्मेदारी अङ्गरेज सरकार (कम्पनी) पर है, इससे वे अधिक आलसी और निकम्मे हो गये हैं। अतः अवसर आते ही देशी राज्यों को अङ्गरेजी राज्य में मिला लिया जाय तो प्रजा को बड़ा लाभ हो। इसलिए उसने राज्य लोप नीति (डोक्ट्राईन आफ लेप्स) का सहारा लिया। इसके अनुसार यदि कोई नरेश अपुत्र मर जाय तो कोई दूसरा उसके गोद न आ सकता और उसकी रियासत सरकार में जब्त की जाती। डेलहौजी की इस अदूरदर्शी नीति के कारण सतारा, झांसी, नागपुर, तंजोर, पूना, अवध, कर्नाकट आदि कई देशी राज्य जब्त हुए।



लार्ड डलहौजी

इससे भारतवर्ष भर में बड़ा असन्तोष फैल गया। इसके फल स्वरूप सं० १९१४ वि० (सन् १८५७ ई०) में जब देश भर में ग़दर हुआ तब देशी नरेशों ने अङ्गरेजों का साथ दिया। यह ग़दर एक भयङ्कर षड्यन्त्र था जो अङ्गरेजी राज्य का नाश करने के लिए रचा गया था। सन् १८५८ ई० में अङ्गरेज व्यापारियों की ईस्ट इण्डिया कम्पनी का अन्त हुआ और भारत का शासन प्रबन्ध कम्पनी से लेकर इङ्गलैण्ड की महारानी विक्टोरियाने अपने हाथ में सँभाला।



महारानी विक्टोरिया

महारानी की ओर से लार्ड कैनिंग भारत का प्रथम वाइसराय ( बड़ा लाट ) नियुक्त हुआ। कैनिङ्ग ने पहली नवम्बर सन् १८५८ ई० को बड़ी धूम धाम से इलाहाबाद में दरबार किया और महारानी विक्टोरिया का घोषणापत्र ( प्रोकलेमेशन ) सब लोगों को सुनाया। इस पत्र में दयालु रानी ने भारतवासियों को वचन दिया था कि "मेरे राज्य में सारी प्रजा के साथ एकसा बर्ताव होगा, कोई अपनी जाति, धर्म अथवा रंग के कारण किसी औहदे से वंचित नहीं किया जायगा और सरकार किसी के धर्म सम्बन्धी मामलों में दस्तन्दाजी न करेगी।" इसका लोगों पर बड़ा असर पड़ा। ग़दर के शान्त होने पर ११ मार्च सन् १८६२ ई० को महारानी विक्टोरिया[1] ने देशी नरेशों को गोद लेने के



सम्राट् सप्तम एडवर्ड

१—राज राजेश्वरी महारानी (१) विक्टोरिया का देहान्त २२ जनवरी १९०१ ई० को हुआ। इनके बाद इनके पुत्र (२) सम्राट् एडवर्ड सप्तम ( सन् १९०१–१९१० ई० )। और उनके बाद उनके पुत्र (३) जार्ज पञ्चम ( सन् १९१०–३६ ई० ) और पौत्र (४) सम्राट एडवर्ड अष्टम क्रमशः गद्दी पर बैठे। किंग एडवर्ड आठवें, स्वर्गीय किंग जार्ज पंचम के ज्येष्ठ पुत्र हैं और ४१ वर्ष की आयु में सन् १९३६ ई० की २१ जनवरी को ये राज्यधिकारी हुए। परंतु ये केवल ३२५ दिन यानी दस मास और इक्कीस दिन ही राज कर सके। क्योंकि आप एक अमेरिकन महिला मिसेज सिम्पसन से विवाह करना चाहते थे और आपने १६ नवम्बर सन् १९३६ ई० को अपना यह निश्चय अपने प्रधान मंत्री ( प्राइम मिनिस्टर ) को भी कह डाला कि वे इस विवाह से उत्पन्न सन्तान को राज्यधिकारी एवं श्रीमती सिम्पसन को महारानी न बनायेंगे। फिर भी इङ्गलैंड के प्रधान मन्त्री ने सम्राट् एडवर्ड अष्टम के विवाह का, राजवंश की प्राचीन प्रथा के अनुसार किसी राजकुमारी से न होने के नाम पर तथा पोप पादरियों ने धर्म की दुहाई देकर, इनके इस सम्बन्ध का विरोध किया। मिसेज सिम्पसन का विवाह दो बार पहले हो चुका था और उसने अपने दोनों पतियों से वैवाहिक सम्बन्ध तोड़ दिया था। उसके ये दोनों पति अभी तक जीवित हैं। श्रीमती सिम्पसन की आयु इस समय करीब

अधिकार की सनद प्रदान की। इसके बाद देश में शान्ति का राज्य दिनों-दिन बढ़ता गया। रेल, तार, डाक, सड़कें, कचहरी, स्कूल, कालेज, अस्पताल आदि कई सुधार के काम राजपूताने के देशी राज्यों में होने लगे। इस प्रकार अमन चैन देखकर लोगों का ध्यान अपनी उन्नति करने की ओर लगा। किसी कवि ने सत्य कहा है—



सम्राट् पंचम जार्ज

शस्त्रेण रक्षिते राष्ट्रे शास्त्र चिन्ता प्रवर्तते।

अर्थात् जब शस्त्र द्वारा देश की अच्छी प्रकार रक्षा हो जाती है तभी शास्त्र व सुधार की चिन्ता सूझती है।

---

४२ वर्ष के है और वह इंगलैंड में अपने पति मिस्टर सिम्पसन के साथ रहा करती थीं। मिस्टर सिम्पसन वहां पर एक अमेरिकन फर्म में मैनेजर हैं। सम्राट का मिसेज सिम्पसन से बहुत पहिले से मेल झोल था और अब उसका विवाह उनसे होना निश्चित सा था। महाराजाधिराज एडवर्ड को बहुत समझाया गया कि वे मिसेज सिम्पसन के साथ विवाह न करें, लेकिन उन्होंने अपनी बात से हटना मुनासिब न समझा। उनके सामने एक ओर मिसेज सिम्पसन से विवाह और दूसरी ओर राजसिंहासन का त्याग था। सम्राट चाहते तो वे अपने मंत्रि मंडल को बर्खास्त करके नये मंत्रि मंडल का चुनाव करा लेते और देश में अपने पक्षपातियों का भी एक दल तैयार कर सकते थे, क्योंकि प्रिंस आफ़ वेल्स (युवराज) की हैसियत से ही वे सर्वप्रिय थे—उनकी सम्पूर्ण प्रजा उनकी सच्चाई, दीनबन्धुता, बेकारों का ध्यान और देश के अन्दर एवं समुद्र के पार की गई सेवाओं के कारण उन्हें बहुत प्यार करती थी—बहुत चाहती थी। परन्तु सम्राट एडवर्ड ने न तो निजी स्वार्थ सिद्धि के नाम पर देश में दो दल बनाकर उनमें झगड़ा (सिविल वार) कराना ही उचित समझा और न अपनी शादी प्रत्यक्ष में किसी राजकुमारी से करके छिपे रूप में श्रीमती सिम्पसन से प्रेम सम्बन्ध कायम रखना ही चाहा। इन कारणों से लोक प्रिय साहसी सम्राट एडवर्ड ने सन् १९३६ ई० के १० दिसम्बर को संसार के सब से बड़े साम्राज्य के ऐश्वर्य पर स्वयं लात मार कर राजसिंहासन छोड़ने के साथ अपनी सब पदवियां भी छोड़ दीं और अब वे केवल

## राजपूताने का वर्त्तमान रूप

राजनैतिक शासन के लिहाज़ से राजपूताने की देशी रियासतों का सम्बन्ध भारत सरकार के एजेण्ट गवर्नर जनरल ( ए० जी० जी० ) अजमेर के द्वारा है और इन रियासतों के समूह बने हुए हैं। जिनमें एक एक अंग्रेज राजदूत ( रेजीडेण्ट या पोलीटिकल एजेण्ट ) रहता है। मेवाड़ रेजीडेन्सी व दक्षिणी राजपूताना स्टेट एजेन्सी ( उदयपुर ) के मातहत उदयपुर, डूंगरपुर, बाँसवाड़ा और प्रतापगढ़ हैं। पश्चिमी राजपूताना रेजीडेन्सी ( जोधपुर ) के अधीन जोधपुर, जैसलमेर, पालनपुर और दांता के राज्य हैं। जयपुर, अलवर, शाहपुरा, टोंक और किशनगढ़ का सम्बन्ध जयपुर रेजीडेन्सी ( जयपुर ) से है। पूर्वी राजपूताना स्टेट्स एजेन्सी ( भरतपुर ) के तावे में भरतपुर, बूंदी, कोटा, झालावाड़, करौली और धौलपुर की रियासतें हैं। बीकानेर और सिरोही राज्यों का सम्बन्ध सीधा ए० जी० जी० ( आनरेबल रेजीडेण्ट, राजपूताना ) से है।

इन रेजीडेण्ट या पोलीटिकल एजेण्टों ( राजदूतों ) के द्वारा देशी राज्यों और भारत सरकार के बीच लिखा-पढ़ी होती है और कभी-कभी समय पर राज्य के भीतरी शासन के मामलों में भी राजाओं को सलाह दिया करते हैं। राजाओं के राजप्रबन्ध पर इनकी दृष्टि रहती है। बिना अंग्रेज सरकार की आज्ञा के ये नरेश विदेशी सत्ता से सन्धि नहीं कर सकते। आजकल भारतीय नरेशों की शिक्षा, दीक्षा, लालन पालन बहुधा अंग्रेजी रंग ढङ्ग से और गोरे मास्टरों द्वारा ही होती है। इसीसे बहुधा वे अपने देशी रीति-रिवाजों को भूलते चले जाते हैं।

किसी समय इन राजाओं के लिए अंग्रेजी भाषा में "किंग" ( राजा ) शब्द का प्रयोग किया जाता था। किन्तु आजकल इनके लिए

---

डयूक आफ विंडसर के नाम से सर्व साधारण जनता की तरह पर रहते हैं। राजपाट त्याग करके डयूक विंडसर १२ दिसम्बर को लंदन से आष्ट्रिया को रवाना हो गये। ठीक उसी दिन २४८ वर्ष पूर्व एक दूसरे अंग्रेज बादशाह जेम्स द्वितीय ने भी देश छोड़ा था।

इस पर उपरोक्त सम्राट एडवर्ड अष्टम की जगह उनके छोटे भाई डयूक आफ यार्क (२) सम्राट जार्ज छठे के नाम से सन १९३६ ई० की १० दिसम्बर ( मंगसर बदि १२ वि० सं० १९९३ ) को राजसिंहासन पर बिठा दिये गये। इनकी नियमानुसार ताजपोशी ( राज्याभिषेकोत्सव ) सन् १९३७ ई० की १२ मई को लन्दन में निश्चित हुई है।

"चीफ"[1] या "प्रिन्स" शब्द का प्रयोग होता है। यद्यपि ये देशी नरेश अपने को "राज राजेश्वर" और "महाराजाधिराज" लिखते हैं।

---

# छठा प्रकरण

## भौगोलिक चर्चा

### पहाड़

**राजपूताने** को दो भागों में बाँटने वाली पर्वतमाला उत्तर-पूर्व (ईशान-कोण) से दक्षिण-पश्चिम (नैऋत्यकोण) तक फैली हुई है जिसको अरावली, अर्बुद या आड़ावला कहते हैं। यह पहाड़ देहली के पास से शुरू होकर अलवर, शेखावाटी, अजमेर, मेरवाड़ा, सिरोही होता हुआ महीकांठा (गुजरात) तक पहुँचा है। इससे राजपूताने के दो हिस्से हो जाते हैं। एक तो पश्चिम की ओर राजपूताने का ३/५ हिस्सा और दूसरा पूर्व की तरफ़ का २/५ हिस्सा। पश्चिमी भाग रेतीला-मरुस्थान है जिसमें

१—चीफ शब्द का अर्थ है सरदार या रईस। यह कोई बुरा शब्द नहीं है परन्तु अफ्रीका आदि के काले जंगली सरदारों के लिए भी इसका प्रयोग होता है। इससे यह एक प्रकार का अपमान सूचक हो गया है। वैसे बड़े राजा महाराजा अंग्रेज़ सरकार की ओर से अब "प्रिन्स" ही कहलाते व लिखे जाते हैं। परन्तु "चीफ़" कहलाना किसी को अच्छा नहीं लगता। उधर "प्रिन्स" शब्द का अर्थ है "राजकुमार"। अब किसी राजा महाराजा के लिए "प्रिन्स" से बड़ा शब्द काम में नहीं लाया जाता है। यहाँ प्रश्न होता है कि जब हमारे नरेश "प्रिन्स" हैं तो उनके राजकुमार क्या हुए? कई अंग्रेज़ लेखकों की सम्मति में नरेशों के लिए "प्रिन्स" शब्द नहीं आ सकता। अब गत जर्मन महायुद्ध से हवा कुछ पलटी सी ज्ञात होती है। क्योंकि नरेशों के पुत्रों के लिए "प्रिन्स" शब्द का प्रयोग होना शुरू होगया। सन् १९१९ ई० से भोपाल का शाहज़ादा "प्रिन्स हमीदुल्लाख़ाँ", इन्दौर का युवराज "प्रिन्स जशवंतराव" और काश्मीर का महाराज कुमार "प्रिन्स हरीसिंह" कहला चुके हैं और बड़ौदा का युवराज आज भी "प्रिन्स प्रतापसिंह" ही कहलाता है। अभी सन् १९३६ ई० की २४ अक्टूबर को भारत सम्राट् और हैदराबाद निज़ाम में जो नई सन्धि बराड़ प्रान्त पर निज़ाम का पूरा प्रभुत्व स्वीकार कर लेने व उसके एवज़ २५ लाख रुपये वार्षिक ठेके के सम्राट् से उन्हें मिलते रहने के विषय में हुई है, उसमें हिज़

आबादी दूर-दूर है और पानी की कमी होने से उपजाऊ नहीं है। पूर्व का हिस्सा सजल, उपजाऊ है जिसमें दो फ़सलें होती हैं। इस आड़ावला (अरावली) पहाड़ की लम्बाई ३०० मील और ऊँचाई दो हज़ार फ़ुट है। इसकी सबसे ऊँची चोटी आबू (अर्बुदाचल) की गुरु-शिखर नामक है जिसकी ऊँचाई समुद्र की सतह से ५६५० फ़ुट है। यह हिमालय और नीलगिरी के पर्वत के बीच में सबसे ऊँची पहाड़ी है। दक्षिण-पूर्व के हिस्से में एक और पर्वत श्रेणी है, जिसे पथार कहते हैं। यह पर्वतमाला पूर्व की ओर ग्वालियर तक गई है। पथार के साथ-साथ करकोट नाम की पहाड़ियाँ भी हैं, जिनमें रणथम्भोर, बूँदी और इन्द्रगढ़ के किले हैं। पथार के आस-पास की भूमि काली व चिकनी होने से यहाँ गन्ना, तिल, अफ़ीम, कपास (रुई) आदि कई किरानी वस्तुएँ पैदा होती हैं। अलवर और जयपुर इसी आड़ावला (अरावली) पर्वतमाला में बसे हुए हैं। भरतपुर रियासत में भी एक पर्वतमाला निकली है जिसकी सब से ऊँची अलीपुर की पहाड़ी १,३५७ फ़ुट है। इसके दक्षिण में करौली की पहाड़ियाँ हैं जिनकी ऊँचाई १६०० फ़ुट से अधिक नहीं है। दक्षिण-पश्चिम में एक नीची पहाड़ियों की क़तार है जो उदयपुर के मांडलगढ़ से शुरू होकर बूँदी में होती हुई कोटा स्टेट में इन्द्रगढ़ तक गई है। इनको बूँदी की पहाड़ियाँ कहते हैं। इनके सिवाय मुकनदड़ा नाम की पर्वतश्रेणी भी कोटा के दक्षिण-पश्चिम से लेकर झालरापाटन तक फैली हुई है। यों तो राजपूताना भर में ही—सिवाय मारवाड़ के रेतीले टीलों के—जहाँ तहाँ छोटी-छोटी पहाड़ियाँ पाई जाती हैं, परन्तु विशेष कर उदयपुर, बाँसवाड़ा और डूँगरपुर के राज्यों में इनकी बहुतायत है।

## नदियाँ

उत्तर पश्चिम के भाग में मुख्य नदी लूणी है जो पुष्कर से निकल कर मारवाड़ (जोधपुर) में होती हुई कच्छ (गुजरात) के रण में गिरती है। यह बरसाती नदी है और इसका पानी खारा होने से "लूणी" कहलाती है। इसकी लम्बाई ३२० मील है। इसमें मिलने वाली सहायक नदियाँ बांड़ी, सूकड़ी आदि हैं। ये सब गर्मी के मौसम में सूख जाती हैं।

एग्ज़ाल्टिड हाईनेस निज़ाम के उत्ताधिकारी युवराज की पदवी प्रिन्स आफ वेल्स की तरह "हिज़ हाईनेस दी प्रिन्स आफ बराड़" तय हुई है।

वास्तव में हमारे देशी राज्यों के नरेश "किंग" और उनके पुत्र "प्रिन्स" कहलाने के ही अधिकारी हैं। जैसा कि इतिहासवेत्ता कर्नल टॉड ने हमारे राज्यों के कई राजवंशों को, 'Oldest Ruling Houses in the world' संसार के अति प्राचीन राजवंश माने हैं।

दक्षिण पूर्व के भाग में सब से बड़ी व मुख्य नदी चम्बल है जो इन्दौर ( मालवा ) राज्य से निकल कर राजपूताने के उदयपुर, कोटा, जयपुर, करौली और धौलपुर रियासतों में होती हुई संयुक्तप्रान्त में इटावा के पास जमुना में जा मिलती है। यह बारहों मास बहती है। और इसकी लम्बाई ६५० मील है। इसकी सहायक नदियाँ काली, सिन्ध, पार्वती और बनास है। काली सिन्ध की लम्बाई ६५, पार्वती की २२० और बनास की ३०० मील है। मही नदी विन्ध्याचल पहाड़ ( मध्यभारत ) से निकल कर राजपूताने के डूंगरपुर, बांसवाड़ा राज्य में होती हुई गुजरात में चली गई है। इसकी लम्बाई ३५० मील के है।

## झीलें

राजपूताने में प्राकृतिक मीठे और साफ पानी की कोई झील नहीं है। खारे पानी की झील सांभर की है जिसका घेरा वर्षा में क़रीब ८० मील हो जाता है। गर्मी में बहुत सा हिस्सा सूख जाता है। यहाँ पर अंग्रेज सरकार ने नमक का कारखाना खोल रक्खा है और जयपुर व जोधपुर राज्यों से इसका ठेका लिया हुआ है।

बन्द बाँध करके भी कई कृत्रिम झीलें बनाई गई हैं जिनमें उदयपुर रियासत में जयसमुद्र (ढेबर), राजसमुद्र (कांकरोली) और पीछोला (उदयपुर) मुख्य हैं। अजमेर में आनासागर, फाईसागर और पुष्कर की तीन झीलें हैं। इन दिनों कई राज्यों ने कई बन्द बन्धवाये हैं जिनका वर्णन उन राज्यों के भूगोल के साथ दिया जायगा।

## खानें

राजपूताने में चाँदी, तांबा, लोहा, जस्ता, सीसा, अभ्रक और कोयले आदि की खानें हैं। सिवाय अभ्रक ( भोडल ) और लोहे के अन्य धातुऐं अब नहीं निकाली जातीं क्योंकि विदेशी खनिज पदार्थ सस्ता पड़ता है। चाँदी व जस्ते की खान उदयपुर राज्य में, तांबा जयपुर राज्य के ठिकाने खेतड़ी में, लोहा उदयपुर, अलवर और जयपुर में, सीसा अजमेर में, कोयला बीकानेर के पलाना स्थान में, अबरक अजमेर, किशनगढ़ में और संगमरमर पत्थर जोधपुर के मकराना गाँव में पाया जाता है। इसके सिवाय बाड़मेर ( मारवाड़ ) में मुलतानी मिट्टी ( फूलर अर्थ ) की खानें हैं। इमारती पत्थर व छत पाटने की पट्टियों की खानें कई राज्यों में हैं। नमक साँभर, डीडवाना, पचपदरा, लूनकरणसर, कनोड़ आदि स्थानों में निकलता है। नमक के सब स्थानों का ठेका सदा के लिए अँगरेज़ सरकार ने ले रक्खा है।

## पशु

जंगली जानवरों में शेर, चीता, बघेरा ( अधबेसरा ), हिरण, साँभर रीछ, रोझ ( नीलगाय[1] ), जरख ( लकड़बग्घा ), सूअर, बन्दर आदि पशु आडावला पहाड़ में तथा मेवाड़, बूँदी, कोटा, के जंगलों में पाये जाते हैं। घरेलू पशुओं में ऊंट, घोड़ा, गाय, भैंस, बकरी, भेड़, बैल, गदहा मिलते हैं। घोड़े जोधपुर के, बैल नागोर के और ऊँट जैसलमेर व बीकानेर के अच्छे गिने जाते हैं।

## आबहवा और बरसात

आबहवा के लिहाज से राजपूताना भारत में एक अच्छा तन्दुरुस्त हिस्सा माना जाता है। पश्चिम की रियासतों में रेतीले मैदान और कम वर्षा होने से वहाँ के लोगों की तन्दुरुस्ती अच्छी रहती है। पहाड़ी इलाके में पानी भारी होने से वहाँ के लोग इतने तन्दुरुस्त नहीं होते जितने कि मैदान में बसने वाले होते हैं। पश्चिमी भाग में ठण्ड के मौसम में अधिक ठण्ड और गर्मी में अधिक गर्मी पड़ती है[2] और लू ( गर्म हवा ) भी चला करती है। ज्यों ज्यों पश्चिम से पूर्व की तरफ जाते हैं या दक्षिण में बढ़ते हैं त्यों त्यों वर्षा की औसत बढ़ती जाती है। यहाँ तक कि जैसलमेर में ६ इञ्च वर्षा होती है तो जयपुर में २४ इञ्च, धौलपुर में २६ और डूंगरपुर, झालावाड़ में २६-२७ इञ्च की औसत है। सब से अधिक वर्षा आबू पहाड़ पर होती है जिसकी औसत ५७ इञ्च है। आबू राजपूताने का शिमला कहलाता है। पश्चिमी राजपूताने में वर्षा बहुत कम होती है इससे वहाँ की जनता वर्षा का किस प्रकार स्वागत करती है वह इस पद्य से प्रकट है:—

*सो सांडिया सौ करहला[3] पूत निपूती होय।*
*मेहड़ला बूठा भला जे दुखियारण होय॥*

अर्थात् जिस औरत के सौ ऊँट और सौ ऊँटनिया और सारी सन्तान भी वर्षा से नष्ट हो चुकी हो तब भी वह सब प्रकार के कष्ट उठाते हुए भी वर्षा का स्वागत ही करती है।

## वनस्पति

अरावली ( आड़ावला ) पहाड़ के पश्चिमी भाग में वर्षा कम होने से वनस्पति अधिक नहीं होती है। फिर भी खेजड़ा, पीपल, बड़, नीम, फोग, करेल, आम, दाड़म ( अनार ), रोहिड़ा आदि के पेड़ देखने में आते हैं।

---

१—गौ के समान एक जंगली जन्तु।

२—ता० १० जून सन् १८९७ ई० को जोधपुर में १२१ डिगरी गर्मी होगई थी।

३—ऊँट।

आक बहुत होता है। राजपूताने के पूर्वी भाग में सब प्रकार की वनस्पति पाई जाती है। जैसे शीशम, बबूल, पलास, धव ( धाउ ) आदि के वृक्ष। पहाड़ी इलाकों में हरे हरे जंगलों में केवड़े के सघन वृक्ष मिलते हैं। आबू पहाड़ पर तो वनस्पति हिमालय के तराई का सा रूप दिखलाती है।

## ज़मीन और पैदावार

अरावली पहाड़ के पश्चिमी भागों में सिवाय कुछ विशेष स्थानों के सब जगह एक फ़सल खरीफ़ ( सियालू ) की होती है। रबी ( उनालू ) फ़सल भी कुछ स्थानों में कुए, तालाब या नहरों की सिंचाई से होती है। इस भाग में कम से कम पानी ७५ फुट गहरा खोदने पर मिलता है। इस-लिए कृषि में इसकी सिंचाई से लाभ नहीं हो सकता। फल यह होता है कि लोग खरीफ़ ( सियालू ) फ़सल और बरसात पर ही निर्भर रहते हैं।

राजपूताने का पूर्वी भाग उपजाऊ और पानी की बहुतायत होने से उसमें दो फ़स्लें होती हैं। इस भाग में पानी गहरा नहीं होता। नदी, नाले, तालाब, बन्ध अधिक हैं। दक्षिणी राजपूताने में भीलों में खेती करने का एक रिवाज है जिसे वालर या वल्ला कहते हैं। ये लोग खेती के लिए जंगल के वृक्ष झाड़ियों को काट कर मैदान साफ़ करते हैं और उसकी राख का खाद बनाते हैं और उस खाद से खेती करते हैं। यह रिवाज हानि-कारक होने से सिरोही, डूंगरपुर आदि राज्यों में बन्द कर दिया है।

मुख्य पैदावार गेहूँ, जौ, मकी, ज्वार, बाजरा, मूँग, मोंठ, चना, गवार, चावल, तिल, अलसी, सरसों, जीरा, रुई, तम्बाकू और अफीम है। सिचाई के लिहाज से जयपुर, भरतपुर, किशनगढ़, अलवर, कोटा व शाहपुरा की रियासतें उन्नति पर हैं। पूर्वी भाग में तथा पश्चिमी भाग में सिरोही व जोधपुर के कुछ परगनों में कुए बहुत हैं। पानी अरट ( पार्शियन-वील ) और ढेकली ( चाँच ) से सींचा जाता है।

## क़िले

राजपूताना अपने सुदृढ़ दुर्गों के लिये प्रसिद्ध ही है परन्तु विशेष ऐतिहासिक घटना स्थल चित्तौड़गढ़, कुम्भलगढ़ और मांडलगढ़ मेवाड़ में, रणथम्भोर जयपुर राज्य में, जोधपुर, नागोर और जालोर मारवाड़ में, भटनेर (हनूमानगढ़) बीकानेर राज्य में और गढ़ विठली (तारागढ़) अजमेर शहर में दर्शनीय है।

राजपूताने की अङ्गरेजों द्वारा फौजी निगरानी महू की छावनी के मातहत है। और अङ्गरेज सरकार की सेनाएँ एरनपुरा, कोटड़ा, नसीराबाद अजमेर और आबू में रहती हैं। एरनपुरा, खैरवाड़ा, ( मेवाड़ ) व कोटड़ा ( मेवाड़ ) में भीलों की टुकड़ियां हैं। देवली की छावनी सन् १६२३ ई० से

उठ गई है। मेरवाड़े के पैदल सिपाहियों की पल्टन अधिकतर मेरों को भरती करके बनाई गई है। इसके सिवाय देशी राज्यों में साम्राज्य की रक्षा के लिये अलग अलग राज्यों की फौजें रहती हैं, जिसके अफ़सर भारतीय ही होते हैं। परन्तु निगरानी भारत सरकार की ओर से अङ्गरेज अफ़सर द्वारा होती है। इनमें पैदल, घुड़सवार, भारबरदारी, ऊँट का रसाला और तोपखाने होते हैं। ये "इम्पीरियल स्टेट फोर्सेज" कहलाती हैं।

## रेलवे

राजपूताने में दो प्रकार की बड़ी और छोटी रेल की सड़कें (लाइनें) हैं। बड़े नाप की लाइन में बी. बी. एण्ड सी. आई. और जी० आई० पी० रेलवे है जो अङ्गरेज सरकार से सुरक्षित गोरे व्यौपारियों द्वारा चलाई जाती है। बम्बे बड़ौदा एण्ड सेन्ट्रल इण्डिया रेलवे की बड़ी लाइन रतलाम (मालवा), नागदा होती हुई कोटा, सवाई माधोपुर, बयाना और भरतपुर में होकर दिल्ली को गई है। ग्रेट इण्डियन पेनिनसुला रेलवे की एक शाखा बीना से बारां होती हुई कोटा पहुँचती है। इसी प्रकार दूसरी शाखा ग्वालियर से धौलपुर होती हुई आगरा को गई है।

बी० बी० सी० आई० रेलवे की एक छोटी लाइन आबू के पास राजपूताना में प्रवेश कर अजमेर, जयपुर, बाँदीकुई, अलवर होती हुई दिल्ली गई है और इसी की एक शाखा बाँदीकुई से भरतपुर होती हुई आगरा को गई है। ऐसे ही अजमेर से एक शाखा चित्तोड़गढ़ होती हुई रतलाम (मालवा) की तरफ़ गई है। इसी प्रकार कई छोटी-छोटी लाइनें देशी राज्यों ने अपने यहाँ खोल रक्खी हैं जिनमें जोधपुर रेलवे, बीकानेर स्टेट रेलवे, जयपुर स्टेट रेलवे, उदयपुर चित्तौड़गढ़ रेलवे, और धौलपुर स्टेट रेलवे है। राजपूताने में रेलवे की कुल लम्बाई सन् १९३७ ई० में २९९५ मील है।

इन रेलों का यह प्रभाव पड़ा है कि पुराने जमाने में जो अकाल पड़ते थे, उनका भयङ्कर स्वरूप अब नहीं देखने में आता है। क्योंकि अकाल होने पर भी वस्तुओं की क़ीमत बराबर रहती है और एक जगह का माल दूसरी जगह पहुँचाने पर किसानों को भी लाभ होता है।

## सड़कें

सड़कें भी रेलवे के साथ चली हैं। इनमें मुख्य ग्रांड ट्रङ्क रोड है जो दिल्ली से चल कर राजपूताना में होकर अहमदाबाद तक गई है। दूसरी अजमेर से नीमच छावनी गई है। इसी प्रकार नसीराबाद से देवली को पक्की सड़क गई है। आबू रोड (खराड़ी) से आबू (माउण्ट आबू) को भी पक्की सड़क बनी है। पक्की सड़कें जयपुर में ४८५ मील, भरतपुर में ११२

मील, कोटा में २६०, उदयपुर में १३५, अलवर में १७० और जोधपुर राज्य में ३०० मील हैं। इसके सिवाय कच्ची सड़कें हरेक रियासत में हैं। डाकखाने और तारघर अंग्रेज सरकार द्वारा प्रायः हरेक प्रसिद्ध कस्बे व शहर में हैं। जयपुर राज्य में डाकखाने का प्रबन्ध निजू भी है। अंग्रेज सरकार के डाकखाने राजपूताना भर में कुल ५८६ हैं।

## मेले

अधिकतर तीर्थ स्थानों में मेले हुआ करते हैं, जिनमें घोड़े, गाय, बैल, ऊँट, भैंस पशु आदि की बिक्री के लिये लोग इकट्ठे होते हैं। ऐसे स्थानों में पुष्कर, तिलवाड़ा, परबतसर, अलवर, भरतपुर, धौलपुर, करौली और बीकानेर राज्य में गोगामेड़ी प्रसिद्ध है। पुष्कर का मेला कार्तिक में, तिलवाड़ा ( मारवाड़ ) का चैत्र में, गोगामेड़ी का भादों में, परबतसर ( मारवाड़ ) का भी भादों में होता है। अजमेर में उर्स का मेला भी हर वर्ष हजारों की संख्या में होता है।

## ऐतिहासिक स्थान

राजपूताने में ऐतिहासिक स्थान बहुत हैं। यहाँ का प्रत्येक स्थल गढ़, गढ़ी, पहाड़, नदी, कोना-कोना किसी न किसी बहादुरी या घटना स्थल का परिचय देता है। यहाँ से बहुत कुछ इतिहास की सामग्री मिल सकती है। चित्तोड़, मांडलगढ़, रणथम्भोर, आमेर, जालोर, नाडोल, मंडोर, नागोर आदि स्थानों की छानबीन अब तक अच्छी तरह नहीं हुई है। जयपुर राज्य में बैराट गाँव में सम्राट अशोक के चट्टानों पर खुदे लेख व बौद्धों के मठों के खण्डहर और सिक्के मिले हैं। चित्तौड़ गढ़ के पास ही नगरी गाँव में तीसरी शताब्दी के टूटे फूटे लेख और दो स्तूप मिले हैं। झालावाड़ राज्य के खोलवी गाँव में बौद्धों के जैसे चट्टानों में खुदे हुए मन्दिर मिले हैं जो सं० ७०० से सं० ६०० तक के बने अनुमान किये जाते हैं। आबू के पास देलवाड़ा के जैन मन्दिर ११ वीं व १३ वीं शताब्दी के प्रसिद्ध हैं ही। चित्तौड़ में कीर्तिस्तम्भ ( जयस्तम्भ ) अपनी कीर्ति की ध्वजा फहराता है। जैनधर्म के सब से पुराने मन्दिर प्रतापगढ़ राज्य में सोहागपुर के पास, बांसवाड़ा राज्य में कालिंजर के पास तथा जैसलमेर व सिरोही में हैं। जैन मन्दिरों के खण्डहर उदयपुर नगर के पास आहड़ गाँव में और अलवर स्टेट में राजगढ़ व पारनगर में मिले हैं। हिन्दू शिल्पकारी का सबसे पुराना नमूना बयाना ( भरतपुर राज्य ) में मिला है जहाँ के पत्थर के स्तम्भ पर ई० सन् ३७२ का लेख खुदा हुआ है। कोटा राज्य के मुकन्दड़ा पहाड़ पर "मुकन्दड़ा की चँवरी" ( बारादरी ) टूटी-फूटी दशा में है जो

सातवीं शताब्दी की अनुमान की जाती है। झालरापाटण के पास चन्द्रावती में कुछ टूटे-फूटे मन्दिर सातवीं शताब्दी के देखने में आते हैं।

इतिहास प्रसिद्ध किले चित्तौड़, कुम्भलगढ़, मेवाड़ में, रणथम्भोर, जयपुर राज्य में, मंडोर, जालोर, नागोर, जोधपुर, सिवाणा मारवाड़ राज्य में, बीरसलपुर, जैसलमेर में, ( दूसरी शताब्दी का ), बसन्तगढ़ सिरोही में, बयाना और विजयगढ़ भरतपुर में, तहानगढ़ करौली में और गागरौन कोटा राज्य में है।

बहुत बारीक सुन्दर खुदाई की कारीगरी के मन्दिर मेवाड़ में बाड़ोली और नागदा में है जो १० वीं तथा ११ वीं शताब्दी के हैं। मुसलमानी काल के भी बहुत मसजिद व मकबरे जोधपुर व अलवर राज्यों में है परन्तु उनमें कोई विशेष कारीगरी नहीं है। सब से पुरानी मसजिद जालोर ( मारवाड़ ) में है। जिसे बादशाह अलाउद्दीन खिलजी ने बनवाई थी।

फिर भी यह कहना अनुचित नहीं होगा कि पुरानी खोज की ओर देशी राज्यों ने ध्यान नहीं दिया है। इस देश के तथा बाहर के उन विद्वानों के शुभ नाम यहाँ दिये जाते हैं जिन्होंने इस विषय के अनेक अंगों की पूर्ति के लिये छानबीन की है जिससे राजपूताने का इतिहास लिखने में बहुत कुछ सहायता मिल रही है:—

१—महाराणा कुम्भा
२—कर्नल टॉड
३—यति ज्ञानचन्द्र
४—जनरल कनिंगहम
५—मिस्टर कार्लाइल
६—मिस्टर गैरिक।
७—कविराजा श्यामलदास
८—मुंशी देवीप्रसाद मुंसिफ
९—हिज हाईनेस रावल तखतसिंह
१०—डाक्टर कीलहार्न
११—प्रोफेसर पीटर्सन
१२—सर्जन केप्टेन वेब
१३—मुनि विजयधर्म सुरि
१४—डाक्टर टेसिटोरी
१५—प्रो० श्रीधर रामकृष्ण भंडारकर
१६—मुनि जिनविजय
१७—डा० देवदत्त रामकृष्ण भंडारकर
१८—बाबू पूर्णचन्द्र नाहर
१९—बाबू रामनारायण दूगड़
२०—रायबहादुर गौरीशङ्कर ओझा
२१—दीवानबहादुर हरविलास सारड़ा

## निवासियों का वृतान्त

सन् १९३१ ई० की मनुष्य गणना अनुसार राजपूताने की आबादी १, १२, २५, ७१२ है, जिसमें से ३, ०८, २७१ लोग कसबों में और २०, ८३, ८३९ गाँवों में रहते हैं। कुल आबाद कसबों की संख्या १४५ और गाँवों की ३३, ९८८ हैं[१]। इनमें अनेक जातियाँ निवास करती हैं जो मुख्यतर

१—मनुष्य गणना के इन सब आंकड़ों में अजमेर-मेरवाड़ा प्रदेश और पालनपुर तथा दांता राज्यों के अंक सम्मिलित नहीं हैं।

तीन विभागों में हैं अर्थात् हिन्दू, मुसलमान और आदि निवासी जंगली लोग। हिन्दुओं में बहुत सी जातियाँ ब्राह्मण, राजपूत, भाट, महाजन (वैश्य), जाट, माली, गूजर, आदि हैं परन्तु विशेष जातियाँ जो राजपूताने के बाहर दूसरे प्रान्तों में नहीं पाई जाती हैं उनके नाम यह हैं:—

( १ ) जोधपुर, जैसलमेर, बीकानेर और सिरोही राज्यों में मेघवाल (भांबी, ढेढ, बलाई), रेगर, बावरी[1] ( मोगिया ), भील (थोरी, नायक, भोपा) बीसनोई, गांछा, कुनबी, मीणां, सीरवी, सरगरा, रेबारी ( रायका ), वेद, धाणका ( धाणक, वर्गी ), डाकोत ( दीशांत्री ) दरोगा ( रावणा ), बारी[2] ( रावत ) राठ ( लोक ), गरासिया, घोसी (मुसलमान ग्वाला), घांची ( हिन्दू ग्वाला ), डबगर, सांसी, सरभंगी, साटिया, गवारिया, जागरी[3], भगत,[4] मोतीसर, चारण, सेवग (भोजक, शाकद्विपी), सालवी और रंगड़ है।

( २ ) जयपुर, अलवर, भरतपुर आदि पूर्वी रियासतों में अहीर, खटीक, मेव, बारहसैनी ( द्वादश श्रेणी ), चतुरसैनी, और सैनी क्षत्रिय, कोरिया, अधिकतर पाये जाते हैं।

( ३ ) उदयपुर डूंगरपुर और दक्षिणी रियासतों में डांगी, धाकड़, भील, मीना, हूमड़, अजना, आदि जातियाँ मिलती हैं।

( ४ ) किशनगढ़, अजमेर—मेरवाड़े में मेर, चीता, रावत आदि जातियाँ हैं।

प्राचीन समय में भारतवर्ष में केवल चार वर्ण ही थे जो गुण कर्मानुसार माने जाते थे, जन्म से नहीं। यानी ब्राह्मण गुणकर्म से शूद्र बन जाता और एक शूद्र अपने को ब्राह्मण बना सकता था। आपस में खानपान में कोई रोक टोक नहीं थी। हाँ, शुद्धता का विचार अवश्य रक्खा जाता था। चीनी यात्री हूयेनसांग के भारत भ्रमण के समय ( ई० सन् ६३०-६४५ ) तक भारत में ४ वर्ण ही थे। बौद्धकाल ( ई० सन् से पूर्व ३०० से सन् ५०० ई० ) में तो जन्म सम्बन्धी जातीय और सामाजिक नियम नहीं थे। इसलिये वे बिना जाति और वंश का विचार किये ही सम्बन्ध

१—ये जुर्म पेशा कौम है जो पंजाब में बावरिया, मेवाड़ में मोगिया और जयपुर राज्य में बोहरे कहलाती है।

२—ये लोग पत्तों के दौने पत्तल बनाकर बेचते और राजपूतों की सेवा भी करते हैं। आगरा, इलाहाबाद व लखनऊ में भी "बारी" नाम की एक कौम है जो यही पेशा करती है और जूंठन भी उठाती है। दिल्ली की तरफ रवे ( रेया, रेह ) नाम की कौम पत्तल दौने प्रायः बनाती है।

३-४—हिन्दू वेश्याओं के बाप भाई आदि। जागरी लोगों की बहिन बेटियां "पातर" और भगतों की "भगतण" कहलाती हैं। दोनों क़ौमें अलग-अलग हैं।

करते थे। जोधपुर में मिले हुए वि० सं० ८६४ चैत्र सुदि ५ (ई० सन् ८३७ ता० १५ मार्च गुरुवार) और सं० ९१८ चैत्र सुदि २ (ई० सन् ८६१ ता० १७ मार्च सोमवार) के शिला लेखों से पाया जाता है कि ब्राह्मण हरिश्चन्द्र की दो पत्नियों में से एक ब्राह्मण और दूसरी क्षत्रिय जाति की थी। मारवाड़ से जाकर कन्नोज में अपना राज्य स्थापन करने वाले पड़िहार राजाओं में से राजा महेन्द्रपाल के गुरु राजशेखर ब्राह्मण की विदुषी पत्नी अवन्ति सुन्दरी चौहान वंश की थी। यह राजशेखर वि० सं० ९५० के लगभग जीवित था। इस समय के बाद ब्राह्मणों का क्षत्रिय वर्ण में विवाह सम्बन्ध होने का कोई पता नहीं चलता है।

जब बौद्धमत भारत से विदा हुआ और लोगों ने हिन्दू पौराणिक मत स्वीकार किया तब से चार वर्णों के स्थान में अनेक जातियों का बनना आरम्भ हुआ। गुप्तों के राज्यकाल (७ वीं शताब्दी) में वैदिक धर्म में बड़ी उथल पुथल होगई थी और वैदिक सिद्धान्त लुप्त होकर हिन्दुओं में पौराणिक रस्म जारी होगये। इस काल में अनेक स्मृतियाँ बनीं जिनमें इन जातियों की मनमानी उत्पत्ति लिखी गई। जैसे ब्राह्मण पिता और शूद्र माता से निषाद। इसी प्रकार महाभारत में भी प्रक्षिप्त भाग जोड़ कर लोगों ने वशिष्ठ, विश्वामित्र, पाराशर आदि ऋषि मुनियों की उत्पति इन चार वर्णों के मिश्रण से बताई गई। यहाँ तक कि अन्त्यज व चांडाल माता पिताओं का सम्बन्ध द्विजों से बतला कर उनकी सन्तान का नाम किसी उपजाति में घड़ डाला।

इन जातियों व उपजातियों का कारण देशभेद, मतभेद, धर्मभेद और पेशा व अविद्या था। इस जाति के झमेले ने यहाँ तक जोर पकड़ा कि ४ वर्ण के स्थान में सैकड़ों जातियाँ हो गई और परस्पर विवाह सम्बन्ध की बात तो दूर रही, खाने पीने में भी बड़ा भेद हो गया। एक ब्राह्मण दूसरे ब्राह्मण के हाथ का नहीं खा सकता और न विवाह कर सकता था। १२ वीं शताब्दी तक ब्राह्मण वर्ण में कोई जातियाँ या उपजातियाँ नहीं बनी थीं। परन्तु गौड़ और पंच द्राविड़ का भी कोई भेद भाव नहीं था। सब ब्राह्मण "ब्राह्मण" कहलाते थे। सं० १२०० के बाद सम्भवतः माँसाहार और अन्नाहार के कारण यह भेद हुआ और पीछे नगरों, देशों आदि के नाम से ब्राह्मणों की भिन्न-भिन्न जातियाँ बनीं[1]। इसी तरह दूसरे वर्णों की भी दशा हुई। होते-होते आज ४ वर्ण के स्थान में २३७८ जातियाँ हो गई। कई

---

१—राव बहादुर चिन्तामणि विनायक वैद्य एम. ए., एल. एल. बी. कृत "हिन्दू भारत का अन्त (मध्ययुगीन भारत भाग ३) पृ० २७३-२८०; हिस्ट्री आफ मिडिएवल इंडिया जिल्द ३ पृ० ३७१-८१।

जातियाँ तो ऐसी हैं कि उनकी संख्या १५ खानदान से अधिक नहीं और उन्हीं १५ घरों में उनका विवाह आदि सम्बन्ध होता है।

इसी प्रकार हिन्दुओं में मुसलमानी काल में अनेक कुरीतियां छूत-छात, परदा, बाल विवाह आदि की घुस पड़ी। इधर मुसलमानों ने भी हिन्दुओं की देखादेखी अपने में मुग़ल, सय्यद, शेख और पठान की जातियां और उपजातियां जैसे पींजरे, तैली, रंगरेज, बिसाती, लोहार,



पँवार राजपूत

जुलाहे, कूँजड़े, सीलावट, मीरासी आदि बना डालीं। इससे उनमें भी शादी-व्यवहार का भेद हो गया। आदि निवासी भील, मीना, आदि लोग इन प्रथाओं से दूर हैं। और उनमें अब तक पुराने रिवाज पाये जाते हैं।

राजपूताने के देशी राज्यों में बहुधा राजपूत ही शासक हैं। अतः यहां पर उनका उल्लेख करना आवश्यक है। यहां की २१ रियासतों में से

१७ रियासतें राजपूत जाति की भिन्न-भिन्न खांपों (वंशों) के अधीन हैं। ये राजपूत लोग सुडौल, कदावर और मजबूत होते हैं। इनमें दाढ़ी रखने का आम रिवाज है परन्तु आजकल सेनाओं में इसका रिवाज उठ गया है। ये सीधे-सादे और मिलनसार होते हैं। वे लोग मान मर्यादा और आनबान के लिए अपनी जान हथेली पर रखते हैं। अपने देश, जाति और मान मर्यादा को बचाने के लिए केसरिया करना और बाल-बच्चों सहित शत्रु के साथ लड़कर मर जाने के कई उदाहरण प्रसिद्ध हैं।

कुल राजपूताने में राजपूत ६,३३,८३० हैं जिसमें से अजमेर-मेरवाड़ा जिला में १७,२७३ हैं। रजवाड़ों में इनकी खांप वार-गणना (सन् १९३१ ई० की मनुष्य गणनानुसार) इस प्रकार है—

| खांप | पुरुष | स्त्री | कुल जोड़ |
|---|---|---|---|
| राठोड़ | ९०,६५३ | ७२,४८१ | १,६३,१३४ |
| कछवाहा | ६०,८८० | ३५,५४९ | ९६,४२९ |
| चौहान | ४६,६९९ | ४१,९९५ | ८८,६९४ |
| यादव | ३३,२८५ | २८,५६४ | ६१,८४९ |
| गहलोत (सीसोदिया) | ३०,१४२ | २४,५९६ | ५४,७३८ |
| पँवार (परमार) | २१,१११ | १४,९७७ | ३६,०८८ |
| पड़िहार | ११,४०६ | ११,०४७ | २२,४५३ |
| तंवर (तोमर) | ११,२०० | ९,६९८ | २०,८९८ |
| सोलंकी | १०,२३२ | ८,८५७ | १९,०८९ |
| गौड़ | ३,०६१ | २,२४६ | ५,३०७ |
| झाला | २,७५३ | २,३१५ | ५,०६८ |
| बड़गूजर | १,७११ | १,४३६ | ३,१४७ |
| चन्देल | ९२ | ६२ | १५४ |
| कुल जोड़ | ३,२३,२२५ | २,५३,७९३ | ५,७७,०१८ |

यद्यपि राजपूत लोग सब एक ही हैं परन्तु इनमें भी एक दूसरे के धन और हैसियत के लिहाज से और कुछ रस्मों के भेदभावों के कारण एक दूसरे से खानपान और व्यवहार का सम्बन्ध नहीं पाया जाता है। जैसे कि राजपूतों का एक थोक ऐसा है जिसमें विधवा स्त्री का नाता (करेवा-पुनर्विवाह) होता है। यद्यपि मनुष्य गणना आदि अवसरों पर इन "नातरायत राजपूतों" की गणना शुद्ध राजपूतों में ही होती है और उसमें नातरायत आदि कुछ नहीं लिखा जाता है परन्तु आपस में धन सम्पत्ति जमीन-जायदाद वाले इनको अपने ठीक बराबर नहीं समझते। क्योंकि यह थोक साधारणतया गरीब होता है। दूसरे राजपूतों की भूमि ये बोते हैं।

फिर भी इनकी कन्याएँ धीरे-धीरे बड़े-बड़े ठाकुरों के यहाँ ब्याह दी जाती हैं। कहावत भी है कि—"नातरायत की तीजी पीढ़ी गढ चढ़े"[1]।

राजपूतों में विवाह सम्बन्धी यह आम रिवाज है कि एक ही खाँप (कुल) में विवाह नहीं हो सकता। जैसे राठोड़ खाँप (Clan) का पुरुष, राठोड़ वंश और उसकी शाखा या प्रशाखा की कन्या से विवाह नहीं कर सकता, परन्तु राजपूत जाति के अन्य वंशों में कर सकता है। सारांश यह है



कछवाहा राजपूत

कि इस जाति में एक्सोगेमस (Exogamous) यानी विवाह में निज वंश के टालने का रिवाज है। उत्तराधिकारी केवल पुरुष ही होता है। मंगनी-सगाई (Bethrothal) के मौके पर दोनों तरफ के लोग अपनी बिरादरी

१—जोधपुर राज्य की ओर से प्रकाशित "मारवाड़ की कौमों की उत्पत्ति व इतिहास पृष्ठ ४४ (सन् १८९१ ई० मर्दुमशुमारी)।

के सामने अफीम गलाते हैं और उपस्थित लोगों को पिलाते हैं। इसके बाद सगाई पक्की समझी जाती है।



राजपूताने की शादी

विवाह के समय दुल्हा अपनी बरात के साथ दुल्हन के घर जाता है। राजा महाराजाओं की शादी जब कभी उनके आश्रित जागीरदार या कम हैसियत वाले की कन्या के साथ होती है तब कन्या वाले की तरफ़ से डोला पेश होता है अर्थात् उस कन्या को वर के निवासस्थान पर पहुँचा कर वहीं विवाह की रीति पूरी की जाती है।

राजपूत जाति में मृत्यु समय की रस्म इस प्रकार होती है कि जब किसी मनुष्य का देहान्त हो जाता है तो उसको पलंग से जमीन पर ले लेते हैं और उसके ललाट, बाहु और कंठ पर चन्दन का तिलक किया जाता है। पश्चात् यदि रईस या धनी मानी होता है तो उसकी मृत्यु समय उसे पद्मासन बैठा देते हैं और नहला कर चादर ओढ़ा देते हैं। आम लोगों में



राठौर राजपूत

मृतक पुरुष को सुला दिया जाता है। धनी मानी लोगों में सिर्फ मृत पुरुषों को ही विमान ( बैकुण्ठी[1] ) में बिठला कर गाजे बाजे से मरघट ले जाते हैं। शव के आगे प्रायः रुपये पैसे आदि की बखेर[2] ( बौछार ) ऊँट सवारों

१—बैकुंठी—यह एक छतरीदार ठाकुरजी ( देवमूर्ति ) के सिंहासन के जैसा लकड़ी का ढांचा होता है जो उसी समय तैयार होता है। इसमें मृत पुरुष को पद्मासन से बिठला कर गाजे बाजे से मरघट ले जाते हैं।

२—बखेर (उछार )—यह राजपूताने की एक प्रथा है। किसी जागीरदार, रईस या धनीमानी के मृत्यु समय में ऊँट पर रुपये पैसे और कौड़ियों के थैले भरे जाते

द्वारा की जाती है। आम लोगों को सुला कर और सब अंग मय मुँह के ढक कर दो बांसों की रथी (सीढ़ी-नाव) में कस कर श्मशान में ले जाते हैं। दाह क्रिया के बाद जब कभी मौक़ा मिलता है तब भस्मी (राख) और फूलों (हड्डियों) को आसपास की किसी नदी या हरिद्वार (गंगा) में डाल देते हैं। मृत्यु सूचक शोक में भाई, लड़के व नौकर-चाकर अपनी दाढ़ी, मूंछ व शिर मुंड़वाते हैं तथा सफेद पगड़ी पहनते हैं। यह शोक १२ दिन तक साधारणतया मनाया जाता है, जिसमें आसपास के रिश्तेदार लोग व मित्र सहानुभूति प्रकट करने के लिये आते हैं। १२ वें दिन यथाशक्ति दान पुण्य और स्वजाति वालों को (भोजन) खिलाया जाता है नजदीकी कुटुम्बी लगभग एक वर्ष तक कोई त्योहार नहीं मनाते हैं। और शोक सूचक सफेद या पक्के रंग की काली या आसमानी पगड़ी पहनते हैं। पुरुषों की तरह स्त्रियाँ भी शोक मनाती हैं।

राजपूताने के राजपूतों की खापें (कुल) व उनकी मुख्य शाखा प्रशाखाएं इस प्रकार हैं:—

| खाँप | प्रसिद्ध शाखा-प्रशाखा |
|---|---|
| १—गहलोत (गुहिल) | आहड़ा, मांगलिया, सीसोदिया, पीपाड़ा, कुचेरा, चूंड़ावत, सकावत, आसायच, हूल, राणावत, |
| २—कछवाहा | गोगावत, कूँभाणी, नरूका, लाडखानी, ताजखानी, नाथावत, खङ्गारोत, बलभद्रोत, बाँकावत, राजावत, जीतावत, |
| ३—राठोड़ | हतुंड़िया, छपनिया, बाढेल, सींधल, ऊहड़, धांधल, चाचिक, धूहड़िया, डांगी, मोहनिया, खोखर, धवेचा, सोहड़, राडदड़ा, महेचा, जेतमालोत, पोकरणा, बाड़मेरा, कोटड़िया, जसोलिया, गोगादे, चाहड़दे, देवराजोत, भदावत, जैतावत, कुंपावत, जोधा, कांधलोत, चाँपावत, मांडणोत, रूपावत, पातावत, करणोत मंडला, बाला (बालावत), करणोत, |

हैं और सवार लोग आगे आगे चलने वाले मेहतर और भिखारियों को घर से लेकर कुछ दूर तक लुटाते जाते हैं। सातवीं शताब्दी में सम्राट हर्ष के समय में भी यह प्रथा पायी जाती है।

| | |
|---|---|
| | बीदावत, दूदावत, **बीका**, **मेड़तिया**, ऊदावत घाघरिया, |
| ४—यादव | सूरसेन वंश, बनाफर, कावा यादव, **जाड़ेचा**, हाला, सरवइया, **भाटी** जस्सा, पुंगलिया, उनड़, केलण, रावलोत, चूड़ासमा, |
| ५—चौहान | संभर (सांभरी), भदोरिया, सोनगरा, मादरेचा, निरबाण, **देवड़ा**, **खीची**, बालेसा, गोलवाल, मोहिल, सांचोरा, चीवा, **हाड़ा** बालोत, चाहिल, नाडोला। |
| ६—पंवार … … | भायल, **सांखला**, रूणेचा, जांगलवा, **सोढा**, उमट, बराह, बरड़, कालमा, गूंगा, उज्जैनी, भोजपुरिया, ढेकाहा, कावा। |
| ७—सोलंकी … … | **बघेला (बघेल)**, वीरपुरा, कुलमोर, कलाचा, भूट्टा। |
| ८—पड़िहार … … | इन्दा, सुन्ध्या, (सोंधिया), चोयल, जेठवा, तखी, कलहंस। |
| ९—चावड़ा … … | होलंच, अहबन। |
| १०—तंवर (तोमर) … | कटियार, भूँयहार, इन्दोलिया। |
| ११—गौड़ … … | धोराणा, अमेठिया। |
| १२—चन्देल … … | मध्यभारत के बुन्देलखण्ड तथा बघेलखण्ड में इनका प्रतापी राज्य था। कालिंजर, खर्जुराहो और महोबा इनकी प्रसिद्ध राजधानियाँ थीं। शिलालेखों में इनका जिक्र ७ वीं सदी से मिलता है। |
| १३—मकवाणा … … | झाला। |
| १४—दहिया … … | जोधपुर राज्य के परगने परबतसर के गाँव किणसरिया में एक कीर्तिस्तम्भ मिला है, उस पर के शिलालेख से ज्ञात होता है कि उस प्रदेश पर ये दहिया राज करते थे और ये अजमेर के चौहानों के सामन्त थे। |
| १५—जोहिया … … | ये जैसलमेर राज्य में और नागोर (मारवाड़) के जिले में पाये जाते हैं। बीकानेर की तरफ तो ये अधिकांश मुसलमान हो गये हैं। |
| १६—बड़गूजर … … | ये अपने को रघुवंशी भी कहते हैं। |

१७—पड़वाड़िया (पड़िहारिया)··· ··· देवल, कूकड़।
१८—टांक (नागवंशी)··· इनका राज्य पहले नागोर (मारवाड़) और यमुना के किनारे था।

राजपूतों में तम्बाकू और अफीम (अमल) पीने की प्रथा बहुत है। आखातीज (अक्षय तृतीया), होली, दिवाली और सगाई-विवाह के अवसर पर पानी में घोल कर अफीम महमानों को पिलाते हैं, जिसको "रियाण" कहते हैं। राजपूताने में अफीम के नशे की बड़ी प्रशंसा है। किसी राजस्थानी कवि ने कहा है—

*अमल तूं उदमादिया, सेणां हन्दा सेण।*
*था बिन घड़ी अन आवड़े, फीका लागे नेण॥*



राजपूत मजलिस (गहलोत वंश के)

अर्थात्—अफीम तेरा नशा आने पर शरीर में चैतन्यता आ जाती है। तू मित्रों का मित्र है। तेरे विना मुझे पल भर चैन नहीं पड़ता और तेरे नशे के विना नेत्र फीके प्रतीत होते हैं।

ऐसे ही दोहे खुशामदी लोग, जागीरदार राजा-रईसों से कहा करते हैं और बैठे-बैठे तारीफ बघार कर समय बिताते हैं। जो शासक जाति कभी शूर-वीरता के लिहाज से सर्वोच्च गिनी जाती रही है, उसी राजपूत जाति का समय व्यर्थ गपाष्टकों और बहु-विवाह आदि दुर्व्यसनों में इस प्रकार

बीते! इधर शराब का चस्का भी इस जाति को नष्ट कर रहा है और शासकों के देखा-देखी प्रजा में भी इसका प्रचार बढ़ गया है। ढोली, ढाढी, रण्डी, भडुवे, चाकर आदि शराब की प्रशंसा के गीत गा-गाकर राजा रईसों को नशे का चस्का लगा देते हैं और उन्हें दिनों-दिन प्रोत्साहित करते रहते हैं। जैसे—

*दारू पियो रंग करो, राता राखो नेण।*
*बैरी थारा जल मरे, सुख पावेला सेण॥*
*दारू दिल्ली आगरो, दारू बीकानेर।*
*दारू पिश्रो साहिबा[1], कोई सौ रुपया रो फेर॥*
*दारू तो भक भक करे, सीसी करे पुकार।*
*हाथ प्यालो धण[2] खड़ी, पिश्रो राजकुमार॥*

* * *

*भरला ऐ सुघड़ सजनी, दारुड़ो दाखाँ रो।*
*पीवन वालो लाखाँ रो, भरला ऐ सुघड़*
*सजनी-दारूड़ो दाखाँरो॥*

"सजनि! अंगूरों की मदिरा भर कर ला, क्योंकि पीने वाला लाखों रुपये का आसामी है।"

राजधानी व नगरों को छोड़ कर गाँवों में कच्चे मकानात होते हैं जो मिट्टी, ईंट या घासफूस से बनाये जाते हैं। इनके अहाते भी काँटों या घास-फूस के होते हैं, जिनमें करसों के बैल मवेशी बँधे रहते हैं और गोबर या कण्डे (छाणें) का जमाव भी रहता है। भील लोग गुम्बजदार (गोल) फूस के झोंपड़े में रहते हैं। इनमें तन्दुरुस्ती और हवा के आने-जाने का कोई खयाल नहीं रक्खा जाता और उसी एक झोंपड़े में खाना, पकाना, सामान रखना, बैठना, उठना, सभी कुछ हो जाता है। कई लोग तो ऐसे होते हैं कि जिनके ठहरने का कोई ठौर ठिकाना नहीं है। वे लोग बैलगाड़ियों के नीचे सिरकी का छप्पर बनाकर डोलते रहते हैं। साँसी, नट आदि कई जातियाँ तो चाहे जहाँ सिरकी या कपड़े तान कर बैठ जाती हैं।

इस प्रान्त में फी वर्गमील ७६ मनुष्य औसतन निवास करते हैं। २५ मनुष्य फी वर्गमील तो पश्चिमी भाग के रेगिस्तान में और ७६ दक्षिण के उपजाऊ विभाग में और १६५ फी वर्गमील पूर्वी विभाग में हैं। सब से

१—मालिक, पति।
२—स्त्री।

घणी आबादी भरतपुर के राज्य में है जहाँ जमना के तट पर फी वर्गमील ३१६ मनुष्य निवास करते हैं और सब से कम आबादी जैसलमेर में है जहाँ फी वर्गमील ४ मनुष्य रहते हैं।

## पेशा

यहाँ के लोगों का अधिकतर पेशा खेती का है। राजपूताने का बहुत सा भाग रेतीला व बेऊपजाऊ होने से और पानी की कमी के कारण यहाँ के किसानों को बहुत महनत करनी होती है। किसानों की सहायता



राजपूताने के भील

[ जो लूट-खसोट, डाका तथा मित्रता में प्रसिद्ध हैं ]

देने के लिए कई छोटी-छोटी जातियों के लोग मजदूरी करते हैं जिनको या तो किसान नक़द मजदूरी देता है या फसल पर अनाज (धान) दे देता हैं। एक फसल से दूसरी फसल तक किसान अपनी भूमि की पैदावार पर ही जैसे-तैसे गुजारा करते हैं। कभी कभी तो इससे निर्वाह होना भी कठिन हो जाता है तब बौहरे की शरण में जाना होता है। बौहरे का लालच प्रसिद्ध ही है। कहा है कि—

*कूरा करसाँ खाय गेहूँ जीमें बाणियाँ ॥*

अर्थात् किसान खुद कूरा अनाज ( घटिया मिश्रित धान ) खाकर अपने कर्जे के पेटे गेहूँ बोहरों ( महाजनों ) को देते हैं।

इस पर भी इन किसानों पर क़र्ज़ देने वाले (बौहरे) दया नहीं करते और खातों (लिखतों) में दूना-डयोढ़ा ब्याज लगाते और ऋण बढ़ाते रहते हैं। उनका उद्देश्य यह है कि किसान लोग उनके चंगुल से कभी बाहर न निकल सकें। ये बौहरे अधिकतर कैसे होते हैं, वह जोधपुर नरेश स्वर्गीय हिज लेट हाईनेस महाराजा सर सरदारसिंह बहादुर जी० सी० एस० आई० ने अपनी पुस्तक "माई पाली टूर" के पृष्ठ १४१ में इस प्रकार लिखा है:—

*हित में चित में हाथ में, खत में मत में खोट।*
*दिल में दरसावें दया, पाप लिया सिर पोट॥*



राजपूताने के प्राण (मारवाड़ी जाट कृषक)

अर्थात्—बोहरे की मित्रता में, मन में, व्यवहार में, खत (लखावट) में और उसके उद्देश्यों में धोखेबाजी भरी रहती है। वह दयावान होने का बहाना करता है, परन्तु बड़ा पापात्मा होता है। यदि वह एक बार किसी किसान को अपने जाल में फाँस लेता है तो फिर उसे नहीं छोड़ता।"

कर्जदार की दशा किसी मारवाड़ी कवि ने यों बतलाई है:—

*निस दिन निर्भय नींद सपना में आवे न सुख।*
*दुनियां में नर दीन करज़ा सूं बये "किसनिया"॥*

अर्थात्—स्वप्न में भी गाढ़ी निद्रा और शान्ति उस मनुष्यों को नहीं मिल सकती जिस पर ऋण है।

देणो भलो न बाप को साहिब राखे टेक।

अर्थात्—"कर्ज अपने बाप का किया भी भला नहीं, ईश्वर इससे बचावे।" इस संसार में कर्जदार की दशा कितनी शोचनीय और दया के योग्य है।

किसानों व मजदूरों को साल भर में जितना काम मिलना चाहिये उतना नहीं मिलता यानी एक या दो फसलें काट लेने पर वे लोग प्रायः ४ मास तक निठल्ले बैठे रहते हैं। गावों में खेती के सिवाय दूसरा कोई रोज-



राजपूताने की सब से सस्ती सवारी ( माली कृषक )

गार न होने से इनका समय व्यर्थ जाता है और निर्धन बने रहते हैं। यदि ये लोग और विशेष कर उनकी स्त्रियें व बच्चे चर्खा कातना, कपड़े बुनना सीख लेंवे तो मनोरंजन के साथ-साथ देश की दरिद्रता भी दूर हो सकती है। धनी लोग स्थानिक पैदावार और स्थिति के माफिक छोटे-छोटे कारखाने खोल कर और संयुक्त ( कोऑपरेटिव ) पूंजी से इन लोगों को काम पर लगा सकते हैं।

खेती के सिवाय कई लोग पशु पालन करते हैं और उनकी उपज जैसे घी, दूध, ऊन पर निर्वाह करते हैं। जमीन अधिक होने और आबादी

कम होने से राजपूताने में पशु-धन अधिक पाला जाता है। कई लोग व्यापार में भी चतुर हैं। बीकानेर, जयपुर, जोधपुर और सिरोही राज्य के बहुत से वैश्य बम्बई, मद्रास, कलकत्ता आदि नगरों में व्यापार करते हैं। वे उन प्रान्तों में "मारवाड़ी" कहे जाते हैं। इसका कारण यह है कि राजस्थानी लोग—चाहे वे जोधपुर, जयपुर, बूँदी, कोटा, जैसलमेर आदि राजपूताना प्रान्त की किसी भी राजपूत रियासत के निवासी क्यों न



ओसवाल महाजन

हों—बहुधा पगड़ी-साफे बांधे हुए देखे जाते हैं। इन्हीं में एक ओसवाल वैश्य समुदाय है। जो ओसवाल नौकरी पर गुजारा करते हैं, राज्यों के पुश्तैनी राजकर्मचारी हैं या लिखा-पढ़ी का काम करते हैं, उनको बहुधा "मुत्सद्दी" कहते हैं। राजपूत सरदार व जागीरदारों के यहाँ जो टहल चाकरी करने को पुश्तैनी नौकर होते हैं, उनको घर का सब तरह का काम काज करना

होता है वे दरोगा कहलाते हैं। देश भेद से इस दरोगा जाति के अनेक नाम हैं। यथा चाकर, हजूरी, खवास, वजीर, खानाजाद, चेला आदि-आदि।[1] इनकी बहिन बेटियाँ आदि भी जागीरदारों की ओर से दहेज में दे दी जाती हैं।

## धर्म्म

धर्म्म के हिसाब से राजपूताने में ६७ फी सैकड़ा हिन्दू, १४ फी सैकड़ा हरिजन (अछूत), ६ फी सैकड़ा मुसलमान, ४ फी सैकड़ा जंगली जातियाँ और २ फी सैकड़ा जैनी हैं। करौली में हिन्दू ६४ फी सैकड़ा हैं। धोलपुर, बूंदी, जयपुर, और शाहपुरे में ६० फी सैकड़ा हिन्दुओं की संख्या है। सबसे कम संख्या दक्षिणी भाग के राज्यों में है।

इन सब का धर्मानुसार ब्योरा राजपूताने के देशी राज्यों में इस प्रकार है[2]:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| हिन्दू— | ... | ... | १,०१,५०,२५१ |
| | ब्राह्मण धर्मी (पौराणिक) | ६५,६०,२३४ | |
| | जैनी ... | ३,००,७४८ | |
| | जंगली व पहाड़ी ... | २,२८,६६० | |
| | सिक्ख ... | ४१,६०५ | |
| | आर्य्यसमाजी ... | ११,४७१ | |
| | देवसमाजी ... | ५६ | |
| | ब्रह्मसमाजी (ब्रह्मो) | ४४ | |
| | बौद्ध ... | १ | |
| मुसलमान | ... | ... | १०,६६,२२५ |
| | सुन्नी ... | १०,४१,३६१ | |
| | शिया ... | २१,८१८ | |
| | अहलेहदीस (वहाबी) | २,००४ | |
| ईसाई | ... | ... | ५,७७८ |
| | भारतीय ... | ४,०२१ | |
| | विदेशी ... | १,७५७ | |
| पारसी | ... | ... | ३१६ |
| यहूदी | ... | ... | ३८ |

१—रिपोर्ट मर्दुमशुमारी राज मारवाड़ सन् १८६१ ई० तीसरा हिस्सा पृष्ठ ३२८; रावणा-राजपूत दर्शन पृष्ठ १० द्वितीयावृती (सन् १६२८ ई०)।

२—विशेषधर्म और हरिजन ब्योरा में पालनपुर तथा दांता राज्यों की संख्या शामिल नहीं है।

हिन्दुओं में १७,५७,३७४ अछूत ( हरिजन ) हैं। इन हरिजनों का जातिवार व्योरा इस प्रकार है:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—चमार ... | ७,६६,६४३ | १५—साँसी ... | ७,१४७ |
| २—मेघवाल[1] ... | ४,२४,६०० | १६—नट ... | ६,४१६ |
| ३—रैगर[2] (जटिया) | १,३०,१०३ | १७—बावरी ... | ५,६४५ |
| ४—मेहतर (भंगी) | ६२,७४७ | १८—गांछा (बाँसफोड़) | ५,६६८ |
| ५—खटीक[3] ... | ५६,५०२ | १९—महार ... | ५,३६२ |
| ६—ढोली[4] (दमामी) | ३६,६६६ | २०—गवारिया ... | ५,३५४ |
| ७—धोबी ... | ३८,७८३ | २१—कालबेलिया (सपेरा) | ३,७४० |
| ८—धाणका[5] (वर्गी) | ३२,३२६ | २२—कंजर ... | ३,५५३ |
| ९—सरगरा ... | ३१,३०० | २३—खंगार ... | २,६२५ |
| १०—थोरी[6] ... | २०,२८८ | २४—साटिया ... | १,१०३ |
| ११—मोची[7] ... | १२,१०२ | २५—तीरगर ... | ७०८ |
| १२—कोरिया (कोलीक) | ११,३०३ | २६—रावल ... | ६७७ |
| १३—बागड़ी[8] ... | १०,३९७ | २७—ढवगर (ढालगर) | ६५२ |
| १४—गुरड़ा[9] ... | ८,६९९ | २८—बाजीगर ... | ३७२ |

१—इनमें से २, १८, ८२७ बलाई और १, ६२, ८६३ भांबी हैं जो सब एक ही हैं।

२—ये बीकानेर में रंगिया और मेवाड़ में बूला कहलाते हैं।

३—ये चमड़ा रंगते हैं और कई शराब माँस भी बेचते हैं। इससे ये हिन्दू कसाई भी कहलाते हैं। सिन्ध में ये लोग अपने को "कलाल" ( कलवार ) ही कहते हैं।

४—ये जोधपुर में नक्कारची व डूम तथा जयपुर में राणा और हाड़ौती में बारहट कहलाते हैं। (देखो महाकवि सूर्यमल चारण कृत "वंशभास्कर" तृतीय भाग पृष्ट७९)।

५—ये अपने को धनुषधारी साधुओं में से बताते हैं और अपना वतन दिल्ली कहते हैं। स्त्री पुरुष गलियों में झूँठन माँगते फिरते हैं। इससे भंगी भी इनसे परहेज करते हैं। ( देखो मारवाड़ की कौमों की उत्पत्ति व इतिहास, तीसरा हिस्सा पृ० ५८२, सन् १८९१ ई० मर्दुमशुमारी ) जयपुर में ये लोग बर्गी भी कहलाते हैं। १,५९३ बर्गी भी इस संख्या में शामिल हैं।

६—ये आहड़ी तथा नायक भी कहलाते हैं। इस संख्या में १,२०४ आहड़ी भी शामिल हैं।

७—इनमें से १७५ ने अपने को जीनगर, ४५ ने पन्नीगर और ६६ ने जाटव दर्ज कराया है। ये सब एक ही हैं और आपस में ब्याहते हैं।

८—खेतों की चौकीदारी करने वाली यह एक जंगली कौम है।

९—मेघवाल कौम के गुरू हैं जो उनके विवाह आदि संस्कार कराते हैं और अपने को जोशी ब्राह्मण समझते हैं। सीथल (बीकानेर) के रामस्नेही पंथ के आदि गुरु

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| २९—कुचबंद | ... | ३२६ | ३२—पासी[1] | ... | ४३ |
| ३०—सींगीवाला | ... | २०३ | ३३—सरभंगी | ... | २३ |
| ३१—बीदकिया | ... | ६३ | | | |

साधारणतया इन हरिजनों की दशा रियासतों में बड़ी शोचनीय है। जो सामाजिक अत्याचार इन पर होते हैं उनका वर्णन यहाँ नहीं किया जा सकता। लेकिन इतना लिखना जरूरी है कि इतनी बड़ी संख्या के लोगों को सुधारने का ध्यान किसी भी राज्य को नहीं हुआ है। जितने अत्याचार



राजपूताने के ग्रामीण जीवन का एक दृश्य
( हिन्दू जुलाहा—मेघवाल भांबी )

इन लोगों पर समाज से होते हैं, राजकर्मचारियों द्वारा उनसे कम नहीं होते। उपरोक्त अत्याचार इन लोगों पर तुरन्त ही बन्द हो जाते हैं जब वे मुसलमान या ईसाई धर्म्म ग्रहण कर लेते हैं। यही कारण है कि धीरे-धीरे हरिजन लोगों की संख्या कम होती जाती है। आधुनिक जागृति इस धर्म परिवर्त्तन में उनको और भी सहायता देगी। क्योंकि ये लोग अपने ऊपर

महात्मा हरिरामदास इसी गुरड़ा जाति के थे। मेघवालों के साधु व मँगते "कामड़िया" कहलाते हैं जो मय स्त्री के तन्दुरे पर गाते फिरते हैं। ये मेघवाल कौम ही से हैं।

१—सूअर पालने वाली एक क़ौम।

किये जाने वाले अत्याचारों को समझने लगे हैं और धर्म परिवर्त्तन के लाभ जानने लगे हैं। हरिजनों पर उच्च हिन्दुओं का दुर्व्यवहार और उनकी कुम्भकर्ण की नींद इस परिवर्त्तन में गहरी सहायक प्रमाणित हुई है।

हिन्दुओं में मुख्यतर पौराणिक मत को मानने वाले हैं और उसमें अनेक मत मतान्तर हैं। साधारणतया हिन्दू लोग ब्रह्मा, विष्णु, शिव, देवी



खाकी साधुओं की मण्डली

व गणेश इन पाँच देवों के उपासक होते हैं। शिव के उपासक शैव, शक्ति (देवी) के उपासक शाक्त और तंत्र मंत्र मानने से तांत्रिक भी कहलाते हैं। हिन्दू लोग ३३ करोड़ देवता अर्थात् पृथ्वीमात्र के सम्पूर्ण जड़ पदार्थों को पूजने वाले, गंगा स्नान, तीर्थयात्रा, मरे हुओं का श्राद्ध, तरपण, मूर्तिपूजा, भूतप्रेत में विश्वास, तंत्र मंत्र जादू टोना, गौ-ब्राह्मण में भक्ति और बाहरी आडम्बर जैसे तिलक छाप आदि के कारण एक दूसरे से बिखरे हुए हैं। वैष्णवों में भी रामानुजी, बल्लभी, रामानन्दी सम्प्रदाय के जुदे जुदे मठ हैं। शंकराचार्य के अनुयायी भी राजपूताने में बहुत हैं। कबीरपंथी, दादूपंथी, रामस्नेही (शाहपुरा व खैड़ापा के), बिसनोई, आई पंथी, सिक्ख, ब्रह्मसमाजी[1],

1—ब्रह्म समाज की स्थापना सं० १८८५ कार्तिक सुदि २ रविवार (ई० सन् १८२८) में राजा राममोहनराय ने कलकत्ते में की। ये जाति के ब्राह्मण थे। मूर्तिपूजा, ब्राह्मण पुरोहितों की अज्ञानता, स्त्रियों में परदा, धर्म के नाम पर स्त्रियों का जलाया जाना

आर्य्यसमाजी, देवसमाजी[1], राधास्वामी[2] और स्वामी नारायण के मत के अनुयायी भी यहाँ पाये जाते हैं। इनके सिवाय गिरी, पुरी, बन, भारती, कनफटेनाथ, और जती (जैन) अपने अपने भेष की टेक निभाते हैं। वास्तव में हिन्दू समाज की शक्ति इन धार्मिक मत-मतान्तरों में बिखरी हुई है। जिसके पुरुष जहाँ तहाँ राजपूताने में पाये जाते हैं।

राजपूताने में प्राचीन काल में केवल वैदिक धर्म का प्रचार था। इसके बाद वाम काल में वाममार्गियों का जोर रहा। चारवाक[3] आदि वाममार्ग के आचार्यों ने "खाओ पीओ मौज करो" का सिद्धान्त फैलाया। बाद में देवताओं को भी अपनी इच्छानुसार मद्य मांस का सेवी बताया।

---

(सती प्रथा), वेदों की विस्मृति—यह सब बातें उन्हें अच्छी न लगीं और उन्होंने इनके विरुद्ध आन्दोलन शुरू किया। इस समाज के सिद्धान्तानुसार परमात्मा एक है जीव उससे भिन्न है। मूर्तिपूजा और जाति भेद मिथ्या है। इस समाज का बंगाल में बड़ा प्रचार है। बम्बई प्रदेश में इसका रूपान्तर प्रार्थना समाज है।

१—यह समाज वि० सं० १९३४(ई०सन् १८७७) में कानपुर निवासी पं० शिवनारायण अग्निहोत्री ने लाहौर में स्थापित किया था। बाद में संन्यासी (स्वामी सत्यानंद) बन कर अग्निहोत्रीजी ने "देवगुरु भगवान्" की उपाधि धारण की। ईश्वर को यह समाज नहीं मानता। समानता के तत्व पर यह चलाया जाता है। मद्यपान, माँसाहार की मनाई है। इसके अनुयायी बहुत ही कम हैं।

२—यह सबसे नवीन पंथ है। इसके जन्मदाता आगरा के बाबू शिवदयाल सेठ (खत्री) थे जो अपने सम्प्रदाय में "स्वामीजी महाराज" कहलाते थे और सर्व शक्तिमान राधास्वामी के अवतार समझे जाते थे। उनके द्वारा वि० सं० १९१७ माघ सुदि ५ शुक्रवार (ता० १५-२-१८६१ ई०) को इस पंथ का शुरू होना कहा जाता है। उनका जन्म सं० १८७५ भादों बदि ८ सोमवार (ता० २५-८-१८१८ ई०) को रात के साढ़े बारह बजे हुआ और देहान्त सं० १९३५ के आषाढ़ बदि १ शनिवार (ता० १५-६-१८७८ ई०) के सुबह हुआ। उनकी धर्मपत्नि "राधाजी महाराज" नाम से प्रसिद्ध थी। इस पंथ में गंगा जमुना मन्दिर मूर्ति और जात पांत नहीं मानी जाती है। परन्तु विशेषता योगाभ्यास में है जो गुरु से सीखा जाता है। आगरा में सन् १९१५ ई० से दयालबाग में इनका प्रधान मठ है। ये लोग अपने को "सत्संगी" कहते हैं। इस मत में गुरु भक्ति बहुत है और गुरुजी का बचा हुआ महाप्रसाद खाने में आत्मिक सम्बन्ध व मुक्ति मानते हैं। (देखो डाक्टर डी० आर० भांडारकर लिखित "नोट आन दी राधास्वामी सेक्ट;" सेन्सस आफ इण्डिया जिल्द ६ सन् १९०१ ई० पृ० ७४ बम्बई)।

३—चार्वाक का जन्म युधिष्ठिर संवत ६६१ (ई० सन् पूर्व २४३६) बैसाख सुदि-१५ को हुआ था। उसके पिता का नाम इन्द्रकान्त और माता का नाम श्रवणी था। चार्वाक के बाद इस मत का एक बड़ा आचार्य चपणक नाम का हुआ।

यहाँ तक कि हवन में भी पशु हिन्सा होने लगी। चित्तोड़गढ़ के पास नगरी गाँव में दूसरी शताब्दी में पशु हिन्सा का एक बड़ा यज्ञ होने का उल्लेख मिला है। इस हिन्सा का प्रचार देखकर जैन और बौद्ध धर्म के आचार्यों ने अपनी आवाज उठाई और अहिन्सा पर जोर दिया। राजपूताने में बौद्ध और जैन मत का बड़ा दौर दौरा रहा। फिर ६ वीं शताब्दी के आस-पास बाल ब्रह्मचारी स्वामी शंकराचार्य ने बौद्ध धर्म को हटा कर पुनः वैदिक धर्म का प्रचार किया। परन्तु शंकराचार्य के धर्म में जैन बौद्ध के कई सिद्धान्त जैसे मूर्ति पूजा, चौबीस अवतार, सप्तपुरी आदि घुस गये। इसके पीछे पौराणिक काल शुरू हुआ, जिसमें अनेक देवी-देवताओं की पूजाएँ, मूर्तिपूजा, तीर्थ, श्राद्ध, जात पांत आदि की वर्तमान प्रथाएँ चलीं।



अलखधारी जोगी

मुसलमानों के भारत में आने से ११ वीं शताब्दी में हिन्दू धर्म को एक जबर्दस्त शक्ति का मुकाबला करना पड़ा। इसलिये यवन काल में कबीर, नानक, दादू, चैतन्य आदि महात्माओं ने एक ईश्वर पूजा और कुछ सुधारों के साथ हिन्दू धर्म को बचाने में सहायता की। परन्तु फिर भी हिन्दुओं में से एक बड़ी संख्या जोर जबर व लोभ लालच से मुसलमान दल में जा मिली। इसके बाद अंग्रेजों के आने पर वि० सं० १८१४ (ई० सन् १७५७) में ईसाइयों का राज्य हुआ। इनके साथ ईसाई धर्म भी फैलने

लगा। ईसाई राजा का धर्म देखकर भारतीय लोग ईसाई धर्म की तरफ़ झुकने लगे। अकाल पीड़ित व ग़रीब लोग इस नये धर्म में दाखिल होने लगे। पढ़े-लिखे भी ईसाई मत के प्रभाव से न बच सके। यह देखकर राजा राममोहन राय ने ब्रह्म समाज की बंगाल में सं० १८८५ की कार्तिक सुदि २ रविवार ( ई० सन् १८२८ ता० ६ नवम्बर ) को स्थापना की और स्वामी दयानन्द सरस्वती ने बम्बई में सं० १६३२ की चैत्र सुदि ५ शनिवार ( १० अप्रेल १८७५ ई० ) को आर्यसमाज स्थापित कर वैदिक धर्म का असली स्वरूप हिन्दुओं को समझाया और हिन्दू धर्म को ईसाई तथा मुसलमानी हमलों से बचाया।



एक मेवाड़ी

मुसलमानी मजहब में ७२ सम्प्रदाय ( फिरके ) हैं जिसमें सुन्नी, शिया और वाहबी ( अहले हदीस ) मुख्य हैं। इनके सिवाय नौमुसलिमों

की भी कुछ जातियाँ हैं जो अब तक हिन्दू धर्म की कई बातें मानती हैं। ब्रिटिश भारत के देखादेखी देशी राज्यों के मुसलमान भी कहीं-कहीं मसजिद के सामने बाजा न बजाने का सवाल उठाने लगे हैं।

जैन धर्म की शाखाऐं मुख्यतर चार हैं। श्वेताम्बरी, दिगम्बरी, बाईसटोला (ढूँढिया) और तेरहपंथी। श्वेताम्बरी मूर्ति पूजते हैं और उनकी मूर्तियों के पोशाक व गहने होते हैं। दिगम्बरियों की मूतियाँ तथा उनके गुरु (साधु) नंगे ही रहते हैं। ये जैन साधु शहरों में भी नंगे डोलते रहते हैं। जिससे जनता में असंतोष कहीं कहीं दिखाई देता है। दिगम्बरी यह मानते हैं कि स्त्रियों की मुक्ति नहीं होती परन्तु शवेताम्बरी यह मानते हैं कि स्त्रियों की मुक्ति होती है! दिगम्बरी कहते हैं कि जैन तीर्थकर मल्लिनाथ पुरुष था परन्तु श्वेताम्बरी जैनी कहते है कि मल्लिनाथ एक स्त्री थी।



मारवाड़ में बहुत संख्या में पाये जाने वाले रामसनेही साधु

ढूंढिया (स्थानक वासी) सम्प्रदाय के जैनी लोग गुरुओं की पूजा करते हैं जो सफेद वस्त्र पहिनते हैं और मुँह पर मूँमती (पट्टी) बाँधे रहते हैं। ढूँढ़िया मत वाले मूर्ति पूजा नहीं करते हैं। तेरह-पन्थी मत श्वेताम्बर सम्प्रदाय की एक शाखा है और यह ढूँढ़िया (बाइसटोला) मत से सं० १८१७ आषाढ़ सुदि १५ शनिवार (ता० २८-६-१७६० ई०) को फटा है। इसके चलाने वाले स्वामी भीकमजी ओसवाल थे जो सं० १७८३ आषाढ़ सुदि १३ को

जोधपुर राज्य के गाँव कंटालिया ( परगना सोजत ) में जन्मे थे। अपनी धर्मपत्नि का स्वर्गवास हो जाने पर संवत् १८०८ वि० में वे ढूँढ़िया मत के साधु हो गये। गुरुदेव से मतभेद होने पर इन्होंने अपने नये सिद्धान्तों द्वारा नया पंथ चलाया। उस समय केवल १३ साधु उनके विचार के मिले। इस वास्ते यह मत "तेरहपन्थी" कहलाया। इनके १३ नियम हैं जिनमें मुख्य ये हैं कि—मूर्ति को नहीं पूजना, सिर्फ अपने पंथ के साधुओं का आदर करना, जो किसी प्राणी को दुःख न देवे और कोई सम्पत्ति अपने पास न रक्खें। इस मत के कुछ मन्तव्य निराले हैं। जीव दया के बारे में गिरते हुये बच्चे को नहीं बचाना, कबूतर को बिल्ली खारही हो तो नहीं छुड़ाना क्योंकि कबूतर बिल्ली की खूराक है। अग्नि लग जाने से कोई गौ जलती हो तो उसे भी नहीं बचाना, भूखे प्यासे प्राणियों की सहायता नहीं करना। इत्यादि। क्योंकि इनसे एकान्त पाप लगना मानते हैं।

राजपूताने में कुछ सिक्ख[2] और पारसी[3] भी हैं। जंगली जातियाँ भी हिन्दुओं के अन्तर्गत हैं परन्तु वे लोग असभ्य हैं; भूत प्रेत पर विश्वास

१—मारवाड़ की जातियों का इतिहास व उत्पत्ति सन् १८९१ ई० ( सेन्सस ) तीसरा हिस्सा पृष्ठ २६०।

२—इस मत के संस्थापक गुरु नानकदेव का जन्म सं० १५२६ कार्तिक सुदि १५ ( ता० २०-१०-१४६९ ई० शुक्रवार ) को पंजाब में हुआ था। वे जाति के खत्री थे और उनके पिता का नाम कालुराम था। उन्होंने बताया कि मूर्ति पूजा असत्य है। ईश्वर अवतार नहीं लेता। जात पाँत व छुआ छूत मानना व्यर्थ है इत्यादि। उनके बाद अंगददेव, अमरदास, रामदास और अर्जुनदेव ने गुरु का स्थान ग्रहण किया। अर्जुनदेव मुसलमानों द्वारा वि० सं० १६६३ में मारे गये। उनके बाद हरगोविंद गुरु ने सिक्खों को तलवार पकड़ना सिखलाया। नवें गुरु तेग बहादुर को बादशाह औरंगजेब ने मरवा डाला। गुरु गोविंद सिंह ने सिक्ख लोगों को हथियार बाँधना और नाम के साथ वीरता सूचक "सिंह" शब्द जोड़ना धर्म बतलाया और उन्हें पूरा वीर बना दिया। गुरु के दो पुत्रों को औरंगजेब ने दीवार में चुनवा दिये। इतना होने पर भी सिक्खों ने मुसलमानों के छक्के छुड़ा दिये। पाँच ककार वस्तुएं प्रत्येक सिक्ख रखता है—कड़ा, केश, कृपाण, कंघा, और कच्छ ( जाँघिया)। ये लोग करीब २५ लाख हैं। तमाखू छूना ये पाप समझते हैं।

३—पारसी मत के संस्थापक महात्मा जरथोस्त का जन्म तेहरान के पास रहे नामक गाँव में ईसा मसीह से १५२७ वर्ष पूर्व में हुआ था। डाक्टर हॉग के मतानुसार जरथोस्त ने पंजाब और काश्मीर देश के ब्राह्मणों से वेद पढ़े और उनका अनुवाद अपने देश की भाषा में किया। यह भाषा वैदिक भाषा से मिलती जुलती है। इस ग्रंथ का नाम महर्षि जरथोस्त ने अपनी भाषा में जन्दअवेस्ता अर्थात् "छन्द अवस्था" रक्खा। छन्द नाम वेद का ही है। इस मत ने कभी बड़ी

अधिक रखते हैं और वे भील, ग्रासिया, मीना आदि हैं। ईसाइयों के फिरके पाँच हैं—केथोलिक ( मूर्तिपूजक ), प्रोटेस्टेएट ( मूर्ति विरोधी ), मेथोडिस्ट, चर्च आफ इँगलैएड और फ्री चर्च आफ स्काटलैएड हैं। प्रोटेस्टेएट ( मूर्ति निषेधक ) नागपुर के पादरी के मातहत और केथोलिक ( मूर्ति-पूजक ) आगरा के पादरी नीचे हैं। इन लोगों की मिशन अकाल पीड़ित और रोगियों की सेवा अच्छी करती है।

इस प्रान्त की हिन्दू जाति में बहुधा मांस से परहेज है, परन्तु राजपूतों की देखादेख कई जातियों मे मांस मदिरा का प्रचार है। इस मांस का सेवन ( बौद्ध काल से पूर्व ) का माना जाता है और देशी व विदेशी विद्वानों ने भी इस विषय में बड़ी भूल की है। उनका विचार है कि वैदिक-काल के आर्य्य भी मांस का सेवन करते थे और यज्ञों में मांस होमते थे। यह उनकी कल्पना मात्र है। वास्तव में आर्यों के यज्ञ हिंसा रहित होते थे। वैदिक और आर्ष काल में यज्ञ शब्द का अर्थ "श्रेष्ठ कर्म" का है। जिसका अर्थ संगति-कर्ण, देव पूजा, और दान है। इसके पश्चात् स्मृति-काल में पाँच प्रकार के यज्ञ माने गये अर्थात् ब्रह्म यज्ञ ( संध्या ), देवयज्ञ ( हवन ), पितृयज्ञ ( माता-पिता की सेवा ), भूतयज्ञ या बलि विश्वदेव अर्थात् छोटे पशुओं का पालन जैसे कुत्ता, पतित, निस्सहाय, मेहतर ( चंडाल ), कोढी, कौआ, चींटी इत्यादि को खिलाना और पाँचवाँ अतिथियज्ञ अर्थात पाहुनों की शुद्ध अन्न जल से सेवा और तृप्ति करना, अकस्मात घर पर आये हुए पंडितों ( विद्वानों ) और संन्यासियों की सेवा करना।

स्मृतिकाल के पश्चात् वामकाल[1] आया जिसमें वेदों के अर्थों का अनर्थ किया गया और लोगों ने अपनी रुचि के अनुसार अपने देवताओं

---

उन्नति की थी। भारतवर्ष को छोड़कर सम्पूर्ण एशिया पूर्वी दक्षिणी योरुप और इजिप्ट में भी यह मत फैला हुआ था। आज इस मत के कुछ लोग पारस देश में और कुछ बम्बई प्रान्त में पाये जाते हैं। वे अपने को आर्य कहते हैं पर दूसरे मतवाले उनको पारसी या अग्नि पूजक कहते हैं। ईसा की आठवीं सदी में जब मुसलमानों ने ईरान ( पर्शिया ) पर चढ़ाई की और पारसी लोगों को मुसलमान होने के लिये तंग किया, तब उनमें से कितने ही लोग अपने धर्म की रक्षा के लिये वि० सं० ७७८ ( ई० सन् ७२१ ) में भारतवर्ष में चले आये। इस समय के पारसी उन्हीं धर्मवीरों के वंशज हैं। ये लोग लगभग सारे व्यवहारों में हिन्दू ही होते हैं। इनका सिद्धान्त यह है-परमेश्वर अनादि, अनन्त, निर्विकार है। मुर्तिपूजा व जातपांत व्यर्थ है। हवन, दया, गायों की रक्षा और शिखा सूत्र का धारण करना, सफ़ाई से रहना, यही उपदेश दिया जाता है। भारत में यह लोग करीब १ लाख हैं।

१—२५०० वर्ष पूर्व ईसा से ५०० वर्ष पूर्व ईसा तक।

को मांस मदिरा सेवन करने वाले बतलाये। यही नहीं उन्होंने अपने आचरण को शास्त्र सम्मत सिद्ध करने के लिए समय-समय पर ऐसी चेष्टाएँ कीं और जहाँ तक बन पड़ा अनेक वाक्य वैदिक ग्रन्थों में मिला दिये। इन वाममार्गियों (कूंडापंथियों) का अत्याचार देखकर ही महात्मा बुद्ध ने अपनी आवाज उठायी थी। मांस मदिरा तथा व्यभिचार के प्रेमी इन वाममार्गियों के अनर्थ के कुछ नमूने यहाँ दिये जाते हैं:—

मेध शब्द का अर्थ वैदिक साहित्य में संगठन, बुद्धि, व्यवस्था और उसके निमित्त कार्य होता है। परन्तु इन वाममार्गियों ने इस मेध का अर्थ मारना मान लिया। और इन्होंने "अश्वमेध" का अर्थ "घोड़ों को मारना"



भोजन भट्ट (ब्रह्म भोज)

"गोमेध" का गाय को मारना, "नरमेध" का मनुष्य को मारना। "पुरुषमेध" का पुरुष को मारना, "अजमेध" का बकरे को मारना इत्यादि समझा। वास्तव में अश्व शब्द का अर्थ वैदिक साहित्य में "राष्ट्र" (देश) होता है। इसलिए अश्वमेध का अर्थ राष्ट्र का संगठन या सुव्यवस्था है। इसी प्रकार गो शब्द का अर्थ "अन्न" व प्राण है। इसलिए गोमेध का अर्थ अन्न को पकाना व प्राणों की रक्षा करना या प्राणायाम करना होता है। नरमेध का अर्थ मनुष्य का हवन करना नहीं बल्कि अंत्येष्टि संस्कार (दाहक्रिया) करना है। ऐसे ही पुरुषमेध, नरयाग, पुरुषयाग का अर्थ है। अजमेध का

अर्थ भी बकरों के निमित्त किये जाने वाले काम यानी उनकी रक्षा करना है न कि उनको मारना। इसके सिवाय वैदिक साहित्य में यज्ञ का अर्थ शुभ काम होता है न कि क़ुरबानी। और मांस का अर्थ रोचक भोजन, स्वादिष्ट भोजन, प्रतिष्ठित जन का भोजन, शुभ मन से लाया हुआ भोजन है न कि मारे हुए पशु का भोजन। मांसोदन का अर्थ रोचक भात यानी खीर का है न कि पुलाव। अध्वर शब्द का अर्थ है "हिन्सा रहित" परन्तु जिन लोगों ने वेद व आर्ष ग्रन्थों में इन शब्दों का अर्थ मांस सेवन माना है वे भूल में हैं। बीवर, ब्रुक, कोलब्रुक, मैक्समूलर आदि पाश्चात्य विद्वान भी गलती पर हैं। निरुक्त में यज्ञ का अर्थ क़ुरबानी नहीं किया गया है। आर्य्यों को मांस भक्षी मानने वालों के लिये इससे बड़ा प्रमाण क्या हो सकता है कि स्वयं वेद में हिन्सा का निषेध है। यजुर्वेद के शुरू ही मंत्र में "पशून पाहि" शब्द आता है, जिसका अर्थ है पशुओं की रक्षा करो। इसके सिवाय "शनो अस्तु द्विपदे चतुष्पदे" जिस का अर्थ है पशु पक्षियों में शान्ति हो। जिस यजुर्वेद को वाममार्गी व पौराणिक पंडित (सनातनी) पशु होम करने का केन्द्र मानते हैं उसमें यह मंत्र साफ है। माहिन्सी तन्वा प्रजा अर्थात् तू किसी प्राणी मात्र की हिन्सा मत कर। इसके सिवाय वहाँ लिखा है कि अग्नेयज्ञ अध्वरम अर्थात् हमारे सब यज्ञ बिना हिन्सा के हों। इसमें सन्देह नहीं कि हवन का उद्देश्य ही रोग निवृति और शुद्धि है। ऐसा कौन मूर्ख होगा कि हवन में सुगंधित पदार्थों को न डाल कर मांस डालकर सड़ाद पैदा करेगा। पशु यज्ञ करना ऋषि स्वभाव, हवन उद्देश्य और मानवी



मारवाड़ के दादू पंथी साधु

भोजन के विरुद्ध है। यजुर्वेद में तो यहाँ तक उपदेश किया हुआ मिलता है कि घोड़ा, गाय, बैल, भेड़, ऊँट आदि पशु मत मारो। कई लोगों ने ब्राह्मण ग्रन्थों में नरयज्ञ, अश्वयज्ञ, पुरुषयज्ञ शब्द देखकर यह समझ लिया है कि इनको मारना धर्म है। तब उन्हीं ग्रन्थों में ब्रह्मयज्ञ, पितृयज्ञ, देवयज्ञ, अतिथि यज्ञ शब्द आते हैं तो क्या इनका अर्थ यह है कि अपने पिता को मार कर होम करो, देवताओं को मार कर हवन करो, महमानों-पाहुनों को मार कर होम करो इत्यादि।

सारांश यह है कि मांसाहार का सिलसिला वैदिक ज्ञान के न होने पर वामकाल से चला था और उन्हीं के कुसंस्कार अब तक पौराणिक (सनातनी) लोगों में घर किये हुए हैं और राजपूताने के राजपूतों ने भी दुर्गा, काली, भैरव, आदि के सामने बकरा, भेड़, भैंसा काटकर चढ़ाना और उनका मांस मदिरा पवित्र मान कर स्वयं प्रसाद करना अपना धर्म समझ लिया है। यह धर्म है या अधर्म इसका विवेचन यहाँ संक्षेप में किया गया है।

जब हिंसावाद बहुत फैला तब जैनों के तीर्थंकर (महापुरुष) और विशेष कर २४वें तीर्थंकर महावीर स्वामी व महात्मा गौतमबुद्ध ने अहिंसा-वाद का प्रचार किया। राजपूताने में भी इस धर्म के मानने वालों की संख्या बढ़ गई। परन्तु स्वामी शंकराचार्य ने फिर वैदिक धर्म को जीवित किया। ६वीं शताब्दी के लगभग बौद्धों का नामों निशान भी राजपूताने में न रहा। जैन धर्म का अब तक प्रभाव इस प्रान्त में है। जैन राजाओं ने अपने राज्य में हिंसा रोकने को अनेक लेख खुदवाये और मन्दिर बनवाये जो अब तक देखने में आते हैं।

## रीति-रिवाज

ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य वर्ण की उपजातियों में शादी गमी के रिवाज प्रायः एक से हैं। द्विजों में बहुधा विधवा विवाह नहीं होता है। नातरायत राजपूत, काछेला चारण, जाट, क्षत्रिय, माली, गूजर, मीना, भील, दरोगा (रावणा), गरासिया आदि जातियों में पुनर्विवाह होता है किसी किसी जातियों में बड़े भाई के मरने पर उसकी स्त्री देवर से नाता कर लेती है। राजपूत, भील, मीने आदि जातियों में अकसर बहु विवाह की प्रथा जारी है। प्रायः सब ही जातियों में बाल विवाह की प्रथा है। और शादी गमी के मौकों पर फिजूल खर्ची लोगों के दबाव के कारण हुआ करती है। अलबत्ता राजपूताना के एजेन्ट टू दी गवर्नर जनरल कर्नल वाल्टर ने राजपूतों की अनेक सामाजिक बुराइयों को दूर करने के लिये प्रत्येक राज्य के प्रतिनिधियों को निमन्त्रण कर एक सभा सं० १६४५ चैत्र बदि १३ शनिवार (ई० सन् १८८८ ता० १० मार्च) को अजमेर में स्थापति की। दूसरे वार्षिक अधिवेशन

पर १५ फरवरी सन् १८८६ ई० ( माघ सुदि १५ सं० १९४५ वि० ) को इस सभा का नाम उन्हीं के नाम पर "वाल्टर कृत राजपुत्र हितकारिणी सभा" रक्खा गया। राजपूताना के ए० जी० जी० उसके स्थायी सभापति होते हैं। इस सभा की शाखाएँ प्रत्येक राज्य में तब से कायम हैं। इसका उद्देश्य राजपूताने के सरदार उमराव से लेकर साधारण राजपूत तक में शादी गमी के मौकों पर खर्च की पाबन्दी करना, वर वधू की आयु के नियम की पाबन्दी



मारवाड़ के श्रीमाली ब्राह्मण

रखना, विवाह के समय चारण, भाट और ढोली[1] ( दमामी ) लोगों को त्याग ( इनाम ) देने के नियम चलाना है। राजपूतों में लड़के की आयु शादी के वक्त १८ वर्ष और लड़की की १४ वर्ष नियत की गई। जो शख्स इसका उल्लंघन करता है उसे दण्ड दिया जाता है। यह भी नियम है कि

१—कानून राजपूत शादी और गमी, जोधपुर स्टेट सन् १८९१ ई० पृष्ठ ८।

कोई भी कन्या२० वर्ष से अधिक आयु तक कुँवारी नहीं रक्खी जावे और एक स्त्री के जीते जी कोई दूसरी शादी नहीं की जाय। यदि कोई दूसरा कारण विशेष न हो। इस सभा का अधिवेशन सालाना अजमेर में होता है और प्रत्येक राज्य में सभा की शाखाएं खुली हुई हैं। इन नियमों के देखा देख और जातियों ने भी फिजूल खर्ची घटाने के नियम बांधे हैं।

यहाँ के हिन्दुओं के धर्म कार्य ब्राह्मण पुरोहितों के हाथ में हैं। इनके धर्म नियम काशी की मीताक्षरा स्मृति के अनुसार होते हैं और १६ संस्कारों को यह पुरोहित पंडित अपनी विद्या व बुद्धि के अनुसार जैसे तैसे अधूरी अवस्था में निबाहते रहते हैं। जो हो हिन्दू जाति पर ब्राह्मणों का अब तक बड़ा प्रभाव है। पुत्र जन्मा तो मुहूर्त्त पुरोहितजी निकालते



रणनेत्री दुर्गा

हैं। नामकरण संस्कार वही करते हैं। विवाह सगाई में भी नाई के साथ-साथ ब्राह्मण देवता ही शरीक होते हैं। कर्णबेध, जनेऊ, गृह शुद्धि, प्रतिष्ठा आदि अवसरों पर होम इन्ही के हाथ से होता है। ये चलते-फिरते सजीव पंचाग हैं जो सुबह से शाम तक तिथियें नक्षत्र, ग्रह-गोचर आदि बतलाने का काम करते हैं और अपने निर्वाह के लिये प्रातःकाल घर-घर फेरी देकर उच्च स्वर से "दिन दिन ज्योत ( ज्योति ) सवाई" का आशीर्वाद देते हैं।

राजपूतों का हाल निराला है। बहुधा इन जमींदारों के पास समय काटने को कोई काम नहीं हैं। इसलिये ये शराब व अफीम के नशे में चूर रहते हैं और रावले ( निवास स्थान ) में आराम करके ढोली, ढाढी, रण्डी, भड़वों के गीत, तमाशे देखते रहते हैं। अधिक से अधिक जोश आया तो शिकार को निकल पड़ते या गाँव के आस पास दुर्गा भवानी पर बकरा, भैंसा चढ़ाने को चले जाते हैं। जो साधारण स्थिति के हैं वे फौज व पुलिस में भरती होकर राज्य या जागीरदारों की नौकरी करते हैं। जातीय भोज और परस्पर दावतों में राजपूत एक साथ एक ही थाली (थाल) में भोजन करने में बड़ा हर्ष मानते हैं। कन्या का जन्म होना ये बुरा मानते हैं। क्योंकि कन्या के विवाह पर टीका ( तिलक ) दहेज आदि में बहुत खर्च करना पड़ता है। इसी से पहले राजा उमराव आदि अपनी कन्याओं को मार डालते थे। इनमें यह कहावत प्रसिद्ध है:—

*पेंडो भलो न कोस को, बेटी भली न एक।*

*देणों भलो न बाप को, साहिब राखे टेक॥*

अर्थात्—पैदल चलना तो एक कोस का भी अच्छा नहीं, एक कन्या का होना भी ठीक नहीं। कर्जा अपने बाप का किया भी भला नहीं। ईश्वर इन बातों से बचा कर हमारी इज्जत रक्खे।

हिन्दुओं की भाँति मुसलमान में भी जात पांत का भेद भाव घुस गया है। उनमें भी मोची, महावत, भिस्ती, छीपा, धोबी, जुलाहा, कायमखानी, खानाजाद, सिलावट, लखारा, रंगरेज, चढवा ( बंधारा ), मीरासी, पींजारा, सिन्धी, कुँजड़ा इत्यादि जातियाँ हैं, जिनमें विवाह शादी खान-पान जुदा-जुदा होता है। और यदि कोई इस मर्यादा को तोड़ता है तो उसे पंचायती से जाति बाहर निकाल कर उसका हुका पानी बन्द कर देते हैं। फिर वह शख्स कुछ दण्ड ( जुर्माना ) देकर वापिस जाति में शामिल होता है।

राजपूताने में अनेकों जातियाँ ऐसी है जिनको नौमुसलिम कह सकते हैं अर्थात् जो हिन्दू जातियाँ बादशाही जमाने में जोर जबर या लोभ लालच से मुसलमान हुई। इनमें मेव, मलकाना और कायमखानी मुख्य हैं। इनमें कई रीति-रिवाज और धर्म की बातें हिन्दुओं के समान आज तक पाई जाती हैं जैसे भरतपुर के मेव व मलकाने हिन्दुओं के देवी-देवताओं को अब तक पूजते हैं। भोमियाजी व हनूमानजी का इष्ट रखते तथा अपने नाम के पीछे "सिंह" शब्द लगाते और शादियों में फेरों ( भंवरों ) के वक्त मुसलमान काजी और ब्राह्मण पुरोहित दोनों उपस्थित होते हैं। हिन्दुओं की तरह वे धोती पहिनते और स्त्रियाँ घाघरा ( लहंगा ) पहनती हैं। इसी

प्रकार अजमेर-मेरवाड़ा जिला में भी ये नौमुसलिम लोग माताजी, भैरोंजी, तेजाजी व रामदेव को पूजते हैं और हिन्दुओं के होली दिवाली व राखी त्यौहारों को मनाते। जयपुर व जोधपुर के नौमुसलिमों में हिन्दुओं के रस्म पाये जाते हैं जैसे दूल्हा ( बींद राजा ) के शेहरा ( मोर मुकट ) बांधना, पहेरावनी ( दुल्हे के पक्ष वालों को कपड़े आदि भेट करना ), मेंहदी लगना, मोली ( कलावा ) बांधना, शीतला पूजना इत्यादि। कोटा के नौमुसलिम लोगों में यह रिवाज है कि वे शादी के मौकों पर ज्योतिषी से लग्न पुछवाते, गणपति ( विनायक ) पूजते हैं[1] कांकण डोरा बांधते हैं और हिन्दुओं के जैसे ही गीत गाते हैं। बीकानेर में भी यही हाल हैं। विवाह के समय काजी और ब्राह्मण दोनों हाजिर रहते हैं। स्त्रियाँ हिन्दुओं के जैसे मंगल गीत गाती हैं। एक ही खांप ( चालू गोत-नुख ) में विवाह करने की भी मनाई है जैसी हिन्दुओं में होती है। वे लोग माताजी, भैरोंजी, गणेशजी, केसरिया कुँवर, गोगाजी, गणगौर व जवारा ( जौ के उगाहे हुए पौधे ) का पूजन करते हैं। शादी के मौके पर कुम्हार का चाक पूजने जाती हैं। इनका नाम करण और जन्मपत्री-टेवा भी ब्राह्मण द्वारा होता है। दसोटन, विवाह लग्न की रस्में भी ये करते हैं, तोरण भी बांधते है। मारवाड़ में भी इन मुसलमानों में हिन्दुओं के जैसे रिवाज हैं। मृत्यु के दिन खाना नहीं पकाते। जिसके घर मौत हुई हो उसके पड़ौसी या सम्बन्धी खाना लाकर खिलाते हैं। १० दिन तक मातम की जाजम बिछाते हैं व जो लोग शोक-सहानुभूति प्रकट करने आते हैं उनकी अफीम व तमाखू बीड़ी से मनुहार करते हैं। मोसर ( नुकता-मृतक भोज ) करते, उठाना व शोक भगाने ( हटाने ) की रीति काम में लाते हैं।

अविद्या होने से अब तक लोगों में अंध विश्वास, जादू टोना, भूतप्रेत और देवी, भैरों, भोपों व पीर-कबर की मानता चल रही है। यद्यपि बड़े बड़े कसबों में सामाजिक सुधार के लिए कई जातियों में सभाएँ खुल रहीं हैं। फिर भी विवाह, होली आदि अवसरों पर अश्लील-गन्दे गीत गाना और नाचने की प्रथा है।

## खानपान

राजपूताने के अलग अलग राज्यों में खानपान जुदा जुदा हैं। पश्चिमी भागों में लोग बहुधा जवार, बाजरी, मोठ पर निर्भर रहते हैं। और भेड़ बकरी मवेशी पालते हैं और उनकी उपज को बाहर भेजते हैं। दक्षिणी और पहाड़ी इलाकों में मकी, जवार, गेहूँ पर लोग निर्वाह करते हैं। पूर्वी भागों में गेहूँ अधिक खाते हैं। हिन्दुओं में अधिकतर लोग शाकहारी होते हैं।

१—राजपूताना एन्ड अजमेर-मेरवाड़ा सेन्सस रिपोर्ट सन् १६११ ई० भाग १ पृष्ठ २६०.

राजपूत बहुधा मांस खाते हैं। उनको बकरे व शुअर का मांस बड़ा प्रिय होता है। राजपूताने के देशी राज्यों में गाय, बकरी, कबूतर, बंदर, मोर (मयूर), उल्लू और बिल्ली को मारने की सख्त मनाई है और यह भयंकर पाप गिना जाता है।

अधिकतर लोग दिन में चार बार भोजन करते हैं। परन्तु उनका वह भोजन नाम मात्र का ही होता है—

सीरावन—सुबह का कलेवा।

रोटी—१०-११ बजे दिन का भोजन।

दोपहरी—दो तीन बजे दिन का भोजन।

ब्यालू—सन्ध्या का भोजन

आम लोग गेहूँ, गूजी, बाजरी, जवार, मक्की की रोटियाँ राबड़ी के साथ या साग तरकारी के साथ खाते हैं या मिर्च व लूण (नमक) की चटनी के साथ खाते हैं। अमीर लोगों को चावल, गेहूँ की रोटियाँ (फुल्के) व मिठाई नसीब होती है। किसान अधिकतर कर्ज में डूबे हुए और गरीब होने से एक वक्त की रोटी भी पेट भर कठिनता से पाते हैं। यह लोग अनाज रूखा सूखा दलिया, खीच, सोगरा आदि खाते हैं, जैसा कि एक मारवाड़ी कहावत से प्रगट है:—

*कूरा करसा खाय गहूँ जीमे बाणिया।*

अर्थात किसान खुद कूरा अनाज (घटिया अनाज) खाकर अपने कर्जे के पेटे गेहूं बोहरों (महाजनों) को देते हैं।

तरकारी के लिए ये गरीब किसान लोग केर, कूमट, फोग, सांगरी पीलू आदि बनैले पेड़ों की फलियाँ काम में लाते हैं। उनको गोभी, सलगम, आदि नगर की वस्तुऐं कभी त्यौहारों पर भी नसीब नहीं होती! खाने को उनको चावल भी त्यौहारों पर ही मिलता है। उपरोक्त खाद्य पदार्थों की विशेष व्याख्या इस प्रकार है:—

**सोगरा**—बाजरे के आटे की सेकी हुई सख्त रोटी जो कम से कम ७—८ तोले वजन की होती है।

**राब**—छाछ में बाजरे का आटा घोल कर सुबह या शाम को उबाला जाता है और दूसरे दिन खाया जाता है।

**खीच**—बाजरे को ओखली में कूट कर और उसका छिलका उतार कर चौथाई हिस्सा मोंठ मिले पानी में पका कर गाढ़ा बनाया जाता है। इसमें कभी कभी खाते समय घी या थोई तिली का तेल डालते हैं।

**घाट**—मक्का का मोटा दला हुआ आटा पानी में पका कर गाढ़ा बना लिया जाता है।

दलिया—यह बाजरे के आटे की घाट ही है परन्तु यह पतला होता है। गरीब लोगों को यह भी पूरी तरह से नसीब नहीं होता।

## पोशाक

यहाँ के पुरुषों का पुराना पहिनाव पगड़ी, कमरी अंगरखी (अंगरखा) और धोती है। देहात के कितने ही लोग—भील, मीने आदि नंगे बदन रहते हैं और केवल घुटनों तक मोटे कपड़े की धोती या जाँघिया पहनते हैं और शिर पर छोटा सा पोतिया (साफा) रखते हैं। जाट, सीरवी, माली, गूजर, अहीर आदि अपने पास रेजे (खादी) का एक पछेवड़ा (अंगोछा) रखते हैं। किसान लोगों के सिर्फ तीन कपड़े होते हैं जो मोटे रेजे के होते हैं। ५-७ हाथ का लम्बा पोतिया (साफा), एक अंगरखा और घुटनों तक रेजे की धोती। कुछ वर्षों से शहर के लोग बण्डी या अंगरखे के बदले, बिना कफों का कुर्ता पहिनने लगे हैं। महाजन (वैश्य) लोग पेचा, पाग या पगड़ी, जो १८ गज लम्बी और ६ इंच चौड़ी बारीक सूत के कपड़े की होती है और जिसके किनारे पर जरी का काम किया हुआ होता है, बाँधते हैं। इस को भिन्न-भिन्न उपजातियाँ भिन्न-भिन्न तरह से अपने शिर पर बाँधती हैं। शिर पर बाँधने की पोशाक में चोंचदार पाग राजपूताने भर में प्रसिद्ध है। जिसकी विशेषता यह है कि इसके चारों तरफ एक पृथक फीता बांधा जाता है, जिसको सादा होने पर "उपरणी" और सोने चाँदी के काम से खचित अर्थात् जरीदार होने पर "बालाबन्दी" कहते हैं। इस समय लोग सिर पर गाढ़े के पोतिया के बदले साफा (फेंटा) बाँधने लग गये हैं जो साधारणतः मलमल का होता है। पुरुषों में शहर के पढ़े लिखे कई एक अपने गले में रूमाल बाँधते हैं। कोई कोई टोपी भी लगाने लगे हैं और कई अंगरेजी ढंग के कोट-पतलून या ब्रीचेज तथा अंगरेजी हैट (टोप) भी धारण करने लगे हैं।

स्त्रियों का पहनाव घाघरा (लहंगा), कांचली (जो केवल छाती को ढकती है और पीठ की ओर तनियों से बंधी रहती है) या अंगरखी और ओढ़नी है। यह ओढ़नी (लुगड़ा-दुपटा) २॥ गज लम्बी और १॥ गज चौड़ी होती है, जो मस्तक और शरीर को ढकती है। अब शहरों में रहने वाली स्त्रियों में साड़ी का प्रचार बढ़ता जाता है। कोई कोई नये ढंग के कमीज और वेस्टकोट (वास्कट) भी पहिनने लग गई हैं।

मुसलमान लोग अधिकतर पजामा पहिनते हैं और उनकी स्त्रियाँ कहीं-कहीं आधी बाहों का लम्बा कुर्ता या ढीला चोगा जिसे "तिलक" कहते हैं पहनती हैं और कई बुर्का पहिन पर परदेनशीन रहती हैं। परन्तु देहात के

मुसलमानों का पहिनाव क़रीब क़रीब हिन्दुओं जैसा ही है। क्योंकि उनका रहन सहन व रीति-रिवाज हिन्दुओं से मिलता है और वे अधिकांश में हैं भी नव-मुस्लिम। शहर के मुसलमान अचकन भी पहनते हैं जो ईद आदि त्योंहारों पर विदेशी, बहुरंगी और भड़कीले होते हैं।

राजपूताने में कुछ राजपूतों को छोड़ कर पर्दे का रिवाज नहीं है। यहाँ संयुक्तप्रान्त ( यू० पी० ) के जिलों की भाँति स्त्रियों के पर्दे की क़ैद में नहीं रखते। राजपूत जागीरदार, जिनके यहाँ बादियाँ ( डावड़ियाँ-दरोगनें ) काम करने को होती हैं उनके यहाँ अलबत्ता पर्दा होता है। किन्तु गरीब और हलखड़-कृषक राजपूतों की स्त्रियाँ कुएँ या तालाबों से पानी भर कर लाती हैं और अपने पुरुषों को रोटी देने खेतों में भी जाती हैं। यदि वे ऐसा न करें तो उनका काम कैसे चले[1]? पर्दे का रिवाज मुसलमान राज्य के समय से प्रचलित हुआ है, इससे पहले राजाओं की रानियाँ भी पर्दा नहीं करती थीं। वे लड़ाई शिकार और दरबार में भी खुले मुँह रहती थीं और पुरुषों की भाँति अस्त्र-शस्त्र चलाती थी। इसी से कई प्राचीन शिलालेखों, में रानियों का युद्ध में पकड़ा जाना वर्णित है[2]। यही नहीं, भारत शिरोमणि उदयपुर-मेवाड़ राजवंश में महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय के समय ( सम्वत १६६८ ) तक महाराणा अपनी पटरानी के साथ राजसिंहासन पर बैठते थे और पर्दा नहीं रक्खा जाता था[3]।

आज कल लोगों में धन के साथ-साथ पर्दे की प्रथा भी बढ़ती जाती है। देखने में आया है कि ज्यों ही एक आदमी ने चार पैसे कमाये या अच्छा ओहदा पाया कि तुरन्त पर्दे का रोग उसकी जान पर सवार हुआ। उसमें भी खास कर मुसलमान और मुत्सदी ( राजकर्मचारी ) इसमें शीघ्र और अधिकता से फँसते हैं।

राजपूताने में पांव में सोने का कड़ा या 'लंगर' पहनना प्रतिष्ठा का सब से बड़ा चिन्ह है। यह प्रतिष्ठा शासक नरेश से प्रदान होती है। पैर में सोना पहनने की इजाजत देने को राजपूताने में 'सोना बख्सना' कहते हैं। बिना आज्ञा के लोगों का पैर में सोना पहनना राजविद्रोह समझा जाता है।

१—मारवाड़ सेन्सस रिपोर्ट सन् १८६१ ई० तीसरा हिस्सा पृष्ठ २०।

२—जब मारवाड़ के राव टीडाजी राठौड़ ने १४ वीं शताब्दी के अन्तिम भाग में भीनमाल के सोनगरों ( चौहानों ) पर चढ़ाई कर उन्हें परास्त किया तब उन्होंने सोनगरा राजा सामंतसिंह की स्वरूपवती रानी सबली सीसोदणी को रणक्षेत्र में पकड़ा। टीडाजी ने उसे प्रतिज्ञानुसार अपनी पटरानी बनाया जिसके गर्भ से कान्हड़देव नामका उत्तराधिकारी नरेश उत्पन्न हुआ। ( देखो नैणसी की ख्यात भाग २ पृष्ठ ६५ काशी संस्करण )।

३—वीर विनोद; भाग दूसरा ११ वाँ प्रकरण।

## नामकरण संस्कार

पुरुषों के नाम किसी देवी, देवता, तिथि-वार, नक्षत्र, नदी, पशु-पक्षी या बहु मूल्य पदार्थ के नाम पर रखे जाते हैं। इनके नाम जन्म के समय घर का पुरोहित या ज्योतिषी रखता है। इन नामों के साथ अपने चालू गोत का नाम भी शामिल रहता है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य व शूद्रों के नाम के साथ शर्मा, वर्मा, गुप्ता व दास लगाने की रीति है। राजपूत अपने नाम के अन्त में "सिंह" शब्द लगाते हैं[1]। ब्राह्मण के नाम के साथ प्रायः देव, शंकर, व राम जुड़ा रहता है। वैश्यों के नाम के साथ अक्सर चंद, मल, दास, लाल जोड़े जाते हैं। शूद्रों का पूरा नाम उच्चारण नहीं किया जाता है जैसे भैरूलाल को भेरिया, चतुर्भुज को चतुरिया, उदयराम को ऊदा या उदिया पुकारते हैं।

---

१—"सिंह" शब्द का पता विक्रम की तीसरी शताब्दी में मिलता है। जब ईरान के राजा हिन्दू सभ्यता को अपना कर अपने नाम के साथ "सिंह" शब्द वीरता सूचक जोड़ने लगे थे। पहले पहल गुजरात, राजपूताना, मालवा, काठियावाड़, दक्षिण आदि प्रान्तों पर राज करने वाले शक जाति के ईरानी क्षत्रपवंशी प्रतापी राजा रुद्रदामा के द्वितीय पुत्र महाक्षत्रप "राजा रुद्रसिंह" के समय के शक संवत १०३ से ११८ ( वि० सं०२३८ से सं० २५३=ई० सन् १८१ से सन् १९६) तक के मिले सिक्कों तथा शक सं० १०३ (वि०सं० २३८ = ई० सन् १८१) वैसाख सुदि ५ के उसके शिलालेख में उसके नाम के साथ "सिंह" शब्द लिखा मिलता है (देखो भावनगर इन्सक्रपशन्स पृ० २२)। मालवे के परमार क्षत्रिय राजाओं के नाम के अन्त में "सिंह" लगाने का सिलसिला विक्रम की १० वीं शताब्दी में, मेवाड़ के गहलोत वंशियों में १२ वीं शताब्दी में, कछवाहों में १२ वीं शताब्दी के अन्त में, चौहानों में १३ वीं सदी में और मारवाड़ के राठोड़ों में १७ वीं शताब्दी में जारी होना पाया जाता है। राजपूतों के देखा-देख ही सिक्खों के दशवे गुरु गोविंदसिंह (वि०सं०१७२२-६५) ने भी १८ वीं शताब्दी में अपने शिष्यों में सिंह शब्द का प्रचार किया। यहाँ तक कि चाहे जिस जाति या वर्ण का पुरुष सिक्ख धर्म का अनुयायी बन जाता उसे अपने नाम के अन्त में "सिंह" लगाना अनिवार्य था और अब भी है। समय भी यही बतलाता था क्योंकि उधर पंजाब व सीमा-प्रान्त के मुसलमान जहाँ अपने को बड़ा बताने की गरज़ से अपने नाम के साथ "खान" या "खाँ" शब्द जोड़ते थे तो सिक्खों ने भी उनके मुक़ाबिले में अपने को "सिंह" ( सिंह के समान ) कहलाना आरम्भ किया। यही रिवाज आज तक सिक्ख सम्प्रदाय में चला आता है। और वे लोग चाहे ब्राह्मण से हरिजन ( अछूत ) तक हो तब भी "सरदार" कहलाते और नाम के अन्त में "सिंह" शब्द जोड़ते हैं।

स्त्रियों के नाम भी मनचाहे ऊटपटांग रक्खे जाते हैं, जैसे इमरती, जलेबी, पुरी, बरफी, गटुरी, काली, तोता, गोरी, मैना, मूली, चमेली इत्यादि। खासकर राजपूतों में सोहागन स्त्रियां ससुराल में "ठकुराणी जी" तथा "लाडीजी" और कँवर की स्त्री "कँवरानी जी" तथा टंवर की "टवरानीजी" कहलाती हैं। विधवा स्त्री माजी ( माता ) कहलाती हैं। शासक नरेश की धर्मपत्नि ही केवल रानी या महारानी कहलाती है[1] और उसके पुत्र राजकुमार या महाराज कुमार कहलाते हैं। उदयपुर, जोधपुर, बीकानेर और जयपुर में शासक नरेश के नजदीकी छुटभैया "महाराज" कहलाते हैं और जोधपुर में तीन पीढ़ी के बाद उनको "ठाकुर" कहते हैं। जोधपुर बीकानेर, बांसवाड़ा और अलवर में शासक नरेश की उपपत्नि ( पासवान ) के पुत्र तीन पीढ़ी तक "रावराजा" कहे जाते हैं और फिर "भाया"। जयपुर व बूँदी में ये "खवासवाल" और "लालजी" कहलाते हैं।

स्थानों के नाम के साथ पुरा, गढ़, खेड़ा, वार, वाड़, नगर, नेर, मेर, आदि शब्द रहते हैं। जैसे जयपुर, जसवंतपुरा, किशनगढ़, नवाखेड़ा, मारवाड़, मेरवाड़ा, गंगानगर, बीकानेर, अजमेर इत्यादि।

## शिक्षा

मुसलमानों के आने के पूर्व यहाँ की शिक्षा पुराने ढंग से संस्कृत व प्राकृत भाषा में हुआ करती थी। ब्राह्मणों के सिवाय अन्य वर्ण के भी कई अच्छे विद्वान और कवि यहाँ हो चुके हैं। उस समय शिक्षा बिना किसी फीस के होती थी और गरीब विद्यार्थियों को भोजन वस्त्र भी गुरु या पाठशाला की तरफ से दिये जाते थे। मुसलमानी काल में युद्ध की हलचल से लोगों में शिक्षा का रंग बिगड़ गया। मुसलमानी शिक्षा शुरू हुई परन्तु उसका प्रभाव भी स्थायी न रह सका। इसका फल यह हुआ कि लोग निरक्षर होकर अविद्या के अन्धकार में फँस गये। अंग्रेजों के आने तक यही हाल रहा। लोग चटशाला या मकतब में जगह-जगह साधारण लिखना पढ़ना या हिसाब काम चलाउ सीख लेते थे। ठाकुर या जागीरदार और धनी मानी लोगों ने तो यह समझ रक्खा था कि पढ़ना लिखना ब्राह्मणों का काम है। इधर ब्राह्मण स्वयं भी पंचाग—टीपणा, देखकर वार तिथि बतलाना, भागवतकी कथा करना या एकादशी महात्मय पढ़ कर सुना देने में ही अपनी विद्या की सीमा समझ बैठे। वैश्यों का यह हाल था कि बिना काना-मात्रा के केवल अक्षर लिखना सीख लेना और चिट्ठी पत्री लिखना, बही खाता रखना, अपनी शिक्षा की इति श्री समझते थे। शूद्रों का कहना ही क्या? उनका लिखने पढ़ने में अधिकार ही नहीं समझा जाता था।

१—जोधपुर स्टेट कौंसिल रेजूलेशन नं० १५ ता० १८-७-१९१२ई०

अँग्रेजी राज्य के फैलने से भारतवर्ष में शान्ति स्थापित हुई और लोगों का ध्यान शिक्षा की ओर गया। आजकल अँग्रेजी ढंग की शिक्षा का प्रचार है। इस समय जैसलमेर के सिवाय हर एक रियासत की राजधानी में कम से कम एक हाईस्कूल है। चार पाँच स्थानों में कालेज भी हैं। स्त्री शिक्षा के लिए कन्या पाठशालाएँ भी हैं। हुन्नर कारीगरी के लिए जयपुर में आर्ट स्कूल है। प्राचीन संस्कृत शिक्षा भी आचार्य परीक्षा तक जयपुर में दी जाती है। अँग्रेजी ढंग की शिक्षा देने के लिए संस्थाएँ अलवर में सन् १८४२ ई० ( सं० १८९९ ) में, जयपुर में सन् १८४५ ई० (सं० १९०२ ) में, भरतपुर में सन् १८५८ ई० ( सं० १९१५ ) में और दूसरी रियासतों में सन् १८६३ ई० ( सं० १९२० ) और सन् १८७० ई० ( सं० १९२७ ) के आस-पास स्थापित हुई।

इस समय पढ़े लिखे स्त्री-पुरुषों की संख्या क़रीब ४ फी सैकड़ा है। इसमें स्त्री शिक्षा तो नाम मात्र को है। जो स्त्रियाँ पढ़ी लिखी हैं वे केवल मारवाड़ी अक्षरों में टूटा-फूटा पत्र लिख सकती हैं। उनमें इनी-गिनी देवियाँ ही ऐसी मिलेंगी जो हिन्दी की साधारण पुस्तक को समझ सकें या कोई अखबार पढ़ सकें। सम्पूर्ण राजपूताने में स्त्रियों के लिए एक भी कालेज नहीं है और देशी राज्यों में तो ( जयपुर के सिवाय ) उनके लिये हाई स्कूल तक नहीं है। पाठकों को यह जान कर अचम्भा होगा कि खास राजपूताने में रहने वाली ४८ लाख स्त्रियों में से अब तक केवल दो महिलाओं ने मैट्रिक पास किया है[1]। कुछ रियासतों से जो दस-पाँच लड़कियाँ हर वर्ष हिन्दी मिडिल पास करती हैं, उनमें से अधिकांश बाहर से पधारे हुए हाकिमों की और अन्य राजकर्मचारियों की पुत्रियाँ होती हैं। इस शिक्षा के अभाव के कारण हैं पर्दा, बालविवाह और पाठशालाओं की कमी तथा इस प्रान्त की निर्धनता। कई राज्यों की अधिकांश आय फिजूल खर्ची में निकल जाती है। विद्या प्रचार जैसे जन-हितकर कार्य वैसे ही रह जाते हैं।

राजपूताने भर में कालेजों की संख्या ९ है और हाई स्कूल ५२ हैं। इसमें ब्रिटिश अजमेर-मेरवाड़े जिले के १२ हाई स्कूल और दो कालेज भी शामिल हैं। इनमें से कई ईसाई पादरियों के द्वारा और कई राज्यों की आर्थिक सहायता से भिन्न-भिन्न जातियों की ओर से चल रहे हैं। फिर

---

1—इनमें से एक महिला श्रीमती पार्वतीदेवी गहलोत, जोधपुर के जनरल फीमेल हास्पिटल में सन् १९२८ ई० से लेडी डाक्टर हैं। यह हाल ही में विलायत से डाक्टरी की उच्च शिक्षा प्राप्त कर लौटी हैं, और जनाने अस्पताल में एसिस्टेन्ट सर्जन हैं। दूसरी इनकी छोटी बहिन ( रामकुंवर गहलोत ) हैं जो इस समय आगरे में डाक्टरी पढ़ रहीं हैं।

भी जितना खर्च शिक्षा पर होना चाहिए, वह रियासतों से नहीं किया जाता। इस विषय में सराहने योग्य झालावाड़ राज्य है जिसमें आमदनी के लिहाज से शिक्षा पर सबसे अधिक खर्च किया जाता है। स्त्री शिक्षा बहुत पिछड़ी हुई है। हुनर कारीगरी सीखने के लिये केवल एक स्कूल जयपुर में है जो सं० १६२५ (ई० सन् १८६८) में स्थापित हुई थी। यूरोपियन व एंग्लो इण्डियन (अधगोरों) की पढ़ाई के लिये "लारेन्स स्कूल" आबू पहाड़ पर है। जिसमें केवल अंग्रेज सिपाहियों के बालक पढ़ते हैं। वहाँ मिडिल स्कूल भी है जिसे भारत सरकार से सहायता मिलती है। रेल्वे की तरफ से एक हाई स्कूल रेल्वे स्टेशन आबू रोड पर है।

राजपूताने के राजा महाराजाओं और बड़े-बड़े सरदारों के पढ़ने के लिये अजमेर में मेयो कालेज है। छोटे-मोटे जागीरदारों की पढ़ाई के लिए अलग-अलग राज्यों में नोबल्स स्कूल स्थापित होते जाते हैं। परन्तु जैसी शिक्षा इन सरदारों व राजकुमारों को पब्लिक स्कूलों में मिल सकती है वैसी सर्वसाधारण स्कूलों से दूर रह कर उन्हें नहीं मिल सकती। क्योंकि विद्यार्थियों में ऊँच-नीच, अमीर-ग़रीब का भेद-भाव बना रहने से शासक व प्रजा में सहानुभूति नहीं होती।

दूसरे प्रान्तों की अपेक्षा राजपूताने की शिक्षा बहुत पिछड़ी हुई है और जो कुछ शिक्षा अंग्रेजी दूषित ढँग से मिलती है वह भी विद्या नहीं कही जा सकती। वह केवल राज भाषा सिखा कर फैशन में लाने वाली, राजकर्मचारी-क्लर्क बनाने वाली तथा खरचीली है। यहाँ तक कि मर्मार्थ की बात तो दूर रही देश-भाव व स्वतंत्रता का नाम भी नहीं, इसी से अपनी रोटी कमाने का साधन इस शिक्षा से होना कठिन हो रहा है। क्योंकि इसमें केवल भाषा ज्ञान व किताबी इल्म में विद्यार्थियों का समय चला जाता है। व्यवहारिक कला-कौशल व रोजी का साधन उन्हें मालुम नहीं होने पाता। इसका कारण यह भी है कि शिक्षा का माध्यम मातृ-भाषा नहीं होता है। अब इस ओर विद्वानों का ध्यान जा रहा है।

## भाषा

राजपूताने की भाषा को "राजस्थानी" कहते हैं जो कि हिन्दी का रूपान्तर है। इसके मुख्य ७ विभाग हैं, मारवाड़ी, ढूँढाड़ी, हाड़ोती, मेवाती, बागड़ी, मेवाड़ी और ब्रजभाषा। वैसे तो उपशाखाएँ स्थान भेद से १०० से अधिक हैं परन्तु इन्हीं ७ उपभाषाओं में उनका समावेश हो जाता है।

मारवाड़, बीकानेर व जैसलमेर राज्यों में मारवाड़ी; बूँदी, कोटा, शाहपुरा, झालावाड़ में हाड़ोती; जयपुर राज्य में ढूँढाड़ी; अलवर में मेवाती; मेवाड़ में मेवाड़ी; भरतपुर, धौलपुर व करोली में ब्रजभाषा और

सिरोही, बाँसवाड़ा, डूँगरपुर व प्रतापगढ़ में बागड़ी भाषा बोली जाती है। यह बागड़ी बोली गुजराती से मिलती-जुलती भीलों की बोली है। ये हिन्दी भाषा की शाखाएँ हैं और सभी विभागों के लोग आपस में एक दूसरे की भाषा प्रायः समझ लेते हैं। क्योंकि राजस्थानी भाषा के इन विभिन्न रूपों में विशेष अन्तर नहीं है। सब लोगों की मूल-मातृ-भाषा हिन्दी ही समझनी चाहिए!

यहाँ की प्राचीन राजकीय भाषा संस्कृत थी जिससे प्राकृत भाषा बनी। सर्व साधारण की भाषा "प्राकृत" थी। राजपूताने को कविता की भाषा "डिंगल" है जो प्राकृत का ही रूपान्तर है। इस डिंगल भाषा में भाट, चारण[1] सेवग, मोतीसर, ढाढी आदि कवियों का प्राचीन साहित्य १० वीं

१—चारण जाति केवल काठियावाड़, गुजरात और राजपूताना में पाई जाती है। ब्राह्मणों के पीछे राजपूतों की कीर्त्ति को बखानने वाले भाट (ब्रह्मभट्ट) और चारण ही हुए हैं, जैसा कि एक प्राचीन छंद में कहा है—"ब्राह्मण के मुख की कविता, कछु भाट लई कछु चारण लीन्हीं"। चारणों के एक सौ बीस गोत हैं। इससे इनकी बिरादरी "बीसोतरा" या "बीसोत्रा" भी कहलाती है। देश भेद से यह जाति सोरठिया, काछेला, तुम्बेल और मारू नाम के चार हिस्सों में विभक्त हैं। सौराष्ट्र यानी काठियावाड़ में बसने से "सोरठिया चारण" और कच्छ देश में "काछेला" कहलाये। तुम्बेल चारण जामनगर स्टेट की तरफ बड़ी संख्या में मिलते हैं। जो काछेले चारण अधिक काल तक मारवाड़ में बस गये वे "मारू चारण" प्रसिद्ध हुए जैसा कि सोदा, देथा, बनसूर, आसिया, कोचर आदि बीसों गोत कच्छ (गुजरात) से मारवाड़ में आये। राजपूत चारणों को अनेक तरह के दान देते हैं और इस तरह मिले हुए सैकड़ों गाँव चारणों के पास हैं जो "सासण" (शासनिक जमीन) या "सासण माफी" कहलाते हैं। जन्म, विवाह के मौके पर राजपूत जो रक़म चारण, भाट, मोतीसर व ढोली को देते हैं उसे "त्याग" कहते हैं। राजपूतों के विवाह पर चारण लोग द्वार पर हठ करके अपने नेग लेते हैं इससे वे "बारहट" (बारहठ) और "पोलपात" (प्रतोली-पात्र) भी कहलाते हैं। ये शाक्त होते हैं। इनके अखिल भारतीय चारण सम्मेलन पुष्कर सन् १९२१ ई० ने चारण जाति को क्षत्रिय वर्ण घोषित किया और राजपूतों से त्याग लेना निन्दनीय ठहराया। ये लोग अपने नाम के साथ "ठाकुर" शब्द लिखते व नाम के अन्त में प्रायः "सिंह" शब्द जोड़ते हैं। आपस में ये राजपूतों की तरह "जय माताजी की" कहकर नमस्कार करते हैं। मारवाड़ के काछेला चारणों में विधवा विवाह भी होता है। गुजरात में चारणों के सब थोकों में विधवा विवाह जारी है। (देखो नागरी-प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अंक २ सं० १९७७ वि० पृ० २२६; चारण सम्मेलन रिपोर्ट सन् १९२१ ई० पृ० ४२)।

शताब्दी से मिलता है। यह डिंगल शब्द "डींग" और "गल" शब्द मिलकर बना है। इसका अर्थ ऊँची बोली का है। क्योंकि इस भाषा के कवि उच्च स्वर से अपनी कविता का पाठ करते हैं। ब्रजभाषा की कविता में ध्वनि उच्च नहीं होती और उसमें मधुरता विशेष होती है। इसलिए इस ब्रजभाषा



चारण

[ स्वर्गीय महामहोपाध्याय कविराजा श्यामलदास, उदयपुर ]

को राजपूताने में पिंगल अर्थात् पांगली ( लँगड़ी-लूली ) कविता कहते हैं। पिंगु का अर्थ लँगड़ी और गल का मायना बात या बोली है। स्वर्गीय कविराजा मुरारदान महामहोपाध्याय ने "डिंगल" शब्द का अर्थ अनघड़ पत्थर

या मिट्टी का डगल ( ढेला ) किया है[1]। क्योंकि इसमें गुजराती, मराठी, मागधी, सिन्धी, ब्रजभाषा, संस्कृत, फारसी, अरबी आदि कई भाषाओं के अपभ्रंश शब्द पाये जाते है। अपभ्रंश भी साधारण नहीं। वह भी इतना ज्यादा कि उसका असली रूप जान लेना भी कठिन हो जाता है। जैसे—

| संस्कृत में— | ... | ... | डिंगल भाषा में— |
|---|---|---|---|
| मुक्ताफल | ... | ... | मोताहल |
| युधिष्ठिर | ... | ... | जुजठल |
| ध्रुवभट | ... | ... | धूहड़ |
| श्रीहर्ष | ... | ... | सीहा या सीहड़ |
| हस्तवल | ... | ... | हाथल |
| आलभट | ... | ... | अलट |

कितना रूपान्तर है ? इस भाषा में ट, ठ, ड, ढ, ण और ल़ आदि अक्षरों की प्रधानता होती है और "स" का प्रयोग प्रायः "ह" होता है। इस भाषा में ऋ, ॠ, लृ, ए, ऐ, औ—ये स्वर नहीं होते और तालवी ( श ) और मूर्धनी ( ष ) के स्थान पर भी दन्ती सकार ( स ) ही लिखा व बोला जाता है। ऐसे ही "ख" के स्थान में "ष" लिखा जाता है।

मारवाड़ी भाषा बोलने में व सुनने में मीठी लगती है और उससे सभ्यता व शिष्टता झलकती है। इस भाषा की कुछ कहावतें नीचे दी जाती है जिनसे पता लगेगा कि वे संक्षेप में होने पर भी, कितनी मीठी और उपदेश से भरी हुई है :—

**१–अनी चुका बीसा हो**—अवसर चूकने से पछताने के सिवाय और कुछ नहीं बनता।

**२–ठगाया सू ठाकर बाजे है**—एक बार धोखा खाने से आदमी दूसरी बार होश्यार हो जाता है।

**३–कलसुँ होवे जीको बलसूँ नहीं होवे**—जो काम चतुराई से होता है वह पाशविक बल लगाने से कभी नहीं हो सकता है।

**४–रोयाँ विनाँ तो माँ ही, बोबो कोयनी दे**—बिना आन्दोलन ( प्रार्थना ) किए इष्ट की प्राप्ति नहीं हो सकती।

**५–पूत रा पग पालणे पछाणीजे है**—होनहार व्यक्ति के लक्षण झूले में झूलने ही के समय में प्रकट हो जाते हैं।

---

१—प्रीलिमिनरी रिपोर्ट आन दि ओप्रेशन्स इन सर्च आफ़ मेनुस्क्रिप्टस आफ़ बार्डिक क्रानिकल्स, सन् १९१३ ई० बंगाल एशियाटिक सोसाइटी, कलकत्ता ( भाटों व चारणों के संग्रह के अन्वेषण के बारे में प्रारम्भिक रिपोर्ट सन् १९१३ ई०)

६–रूप रूड़ो गुण बायरो रोईड़े रा फूल—रोईड़े का फूल रूप में सुन्दर होते हुए भी गुण से हीन होता है ( अर्थात्-निरर्थक है )।

७–वख्ता रा बाया मोती नीपजे है—समय पर सब बातें बनती है।

८–कंथो एक दिसावर घणा—आदमी तो एक उसके करने को काम अनेक।

९–पईसे री डोकरी टको सिर मूँडाई रो—एक पैसे की चीज पर दो पैसे खर्च करना।

१०–घर में ऊँदरा थिव्याँ करे—घर में खाने को अनाज तक नहीं।

११–घर फूटा ने कारी कोयनी—अपने ही घर का कोई व्यक्ति शत्रु पक्ष से मिल जाय तब हार निश्चय ही है।

१२–मूछाँ रो चावल राखणों—घर में चाहे कुछ भी न हो तो भी रहना इज्जत से ही।

१३–ऊँठ खोड़ावे गधो डोभीजे—किसी का अपराध कोई दण्ड पावे।

१४–मन बायरा पावणां घी घालू के तेल—बे मन कोई कार्य करना रूखा रहता है ( बिना बुलाये मेहमानों का आदर नहीं होता है )।

१५–अकल सरीरां उपजे दीया लागे डांम—दूसरे के समझाने से समझ नहीं आती है जब तक खुद में समझ न हो।

१६–आप व्यासजी बैंगण खावे, दूजे ने परमोद बतावे—आप बुरा कर्म करे दूसरों को उसके न करने का उपदेश दे।

१७–एक ननो सौ दुःख टाले—मौन व्रत धारण करने से मनुष्य बहुत सी बुराइयों से बच जाता है।

१८–ऊखल में माथो दिए पछे धमकां री कहीं गिनती—कार्य्य क्षेत्र में कूद पड़ने पर दुख-कष्ट से नहीं घबराना चाहिए।

१९–मूंज बल गई, पर बट कोयनी बलियो—वैभव नष्ट होगया, अभिमान नहीं मिटा।

२०–आँधे रो तँदुरो रामदेवजी बजावे—निर्बल का सहायक परमात्मा होता है।

२१–कोठे होवे जीके होठां आय रेवे—जो मन में होता है वही मनुष्य बचन से प्रकट करता है।

२२–गूगरियां रा गोठिया ने खाय पी ने उठिया—मनुष्य के स्वार्थी मित्र सुख में ही साथ देते हैं विपति में नहीं।

नगरों में खड़ी बोली हिन्दी का प्रयोग होता है। अदालतों में उर्दू शब्दों की भरमार ज्यादा है। मुग़ल समय में यहाँ उर्दू का बड़ा जोर था और शाही जबान होने से राज्य के काम में आने के अलावा बड़ी ऊँची नजर से देखी जाती थी। जैसा कि किसी ने कहा है —

*अगर मगर के सोलें आने इकड़म तिकड़म बार।*
*अटे कटे के अठ हीज आने, सुंसा पईसा चार ॥*

अर्थात् "उर्दू का मूल्य १६ आने है। मराठी का १२ आने, मारवाड़ी का ८ आने और गुजराती के ४ पैसा है।" अब कई रियासतों की अदालतों में हिन्दी को स्थान दिया गया है।

## लिपि

राजपूताना प्रान्त की प्राचीन लिपि ब्राह्मी थी। उसके बाद गुप्त लिपि का प्रचार हुआ। फिर कुटिल लिपि बनी और इस लिपि से १० वीं शताब्दी के लगभग वर्त्तमान देवनागरी लिपि बनी है। राजपूताने में इस समय नागरी लिपि का प्रचार है। हां, अलबता मारवाड़ी-भाषा की लेखन शैली विचित्र है। उसमें मात्राओं का ख्याल प्रायः नहीं किया जाता है। और एक ही पुरुष का लिखा हुआ कभी उससे भी नहीं पढ़ा जाता, और कभी कुछ का कुछ मतलब हो जाता है। महाजनी मुड़िया अक्षरों का तो हाल ही बेहाल है। कहा भी है:—

*बनक पुत्र कागद लिखे, काना मात न देत।*
*हींग मिरच जीरो भखे, हंग मर जर कर देत ॥*

इसका एक रोचक दृष्टान्त है। किसी ने लिखा—"कक अजमर गया है न कक कटे हैं। अर्थात् काका अजमेर गए हैं और काकी ( चाची ) कोटा में है। मगर पढ़ने वाले ने इस तरह पढ़ लिया कि काका आज मर गया है और काकी कटे है। इस प्रकार मारवाड़ी लिखावट साफ लिखी ही नहीं जाती। इसलिए एक कहावत चली आती है कि "आला बचे न आपसूं, सूखा बँचे न बाप सूँ।" अर्थात् गीले अक्षर स्वयं लेखक नहीं पढ़ सकता और सूख जाने पर, यानी कुछ समय बाद तो ( वे अक्षर ) उसके बाप से भी नहीं पढ़े जा सकते हैं। मारवाड़ी लिपि में शब्दों के बीच में अन्तर छोड़ना तो जानते ही नहीं। अलबत्ता अब कुछ लोग अँगरेजी व देवनागरी ( हिन्दी ) की देखा देखी अन्तर छोड़ने लगे हैं।

मुसलमानी काल में उर्दू भाषा का प्रचार हुआ। इस समय जयपुर, धौलपुर, टोंक व अजमेर की अदालती कार्य्यवाही उर्दू लिपि में होती है। बाकी सब रियासतों में लिखावट व बोली में देवनागरी तथा हिन्दी का प्रचार होने लगा है।

## त्यौहार

राजपूताने में हिन्दुओं के मुख्य त्यौहार होली, गणगौर, आखातीज, जन्माष्टमी, दशहरा और दिवाली हैं। मुसलमानों के त्यौहार मुख्य इदुलफितर, ईदुलजुहाल, मोहर्रम और शुबरात है। वैसे तो भारतवर्ष भर में त्यौहारों की भरमार है। कोई धार्मिक दिवस, कोई यज्ञ करने के लिए, कोई ऋतु परिवर्तन के समय, कोई महात्मा-आदर्श पुरुष की ऐतिहासिक घटना की स्मृति में, कोई न कोई त्यौहार मनाया ही जाता है। जैसे बसंत पंचमी माघ सुदि ५ को, सरस्वती पंचमी चैत सुद ५ को, रामनवमी चैत सुदि ६ को, व्यास पूजा या गुरु पूर्णिमा आषाढ़ सुदि १५ को, हरियाली तीज सावन सुदि ३ को, श्रावणी या रक्षाबन्धन सावण सुदि १५ को, कृष्णाष्टमी भादों बदि ८ को, दशहरा या विजयादशमी आसोज सुदि १० को, दिवाली कार्तिक बदि ३० को, देवोत्थान कार्तिक सुदि ११ को होली फागुन सुदि १५ को मनाई जाती है। इन साधारण उत्सवों के सिवाय भी स्थानिक त्यौहार राजपूताने के गाँव-गाँव में मनाये जाते हैं। कोई देवी, कोई भेरु या और देवताओं, पाबू, तेजा, रामदेव, जांभा की पूजा के लिये अपने अपने मत विश्वास के अनुसार निश्चित तिथियों पर उस दिन छुट्टी मनाकर त्यौहार मनाते हैं। इन त्यौहारों को चार वर्ण के अनुसार भी बाँटा जा सकता है। जैसे रक्षा बन्धन ब्राह्मणों का, दशहरा व गणगौर (शिव पार्वती) क्षत्रियों की, दिवाली वैश्यों की और होली शूद्रों का त्यौहार है।

## शिल्पकला

शिल्पकला में भारत प्राचीन-काल से बड़ा प्रसिद्ध था। इसका प्रमाण अशोक के स्तम्भ, पहाड़ों में खोद कर बनाई हुई मूर्तियाँ तथा ऐजेन्टा व एलोरा के मंदिर हैं। इसी प्रकार राजपूताने में भी कई जगह बड़े सुन्दर मंदिर व मूर्तियाँ पाई जाती हैं। यद्यपि इनके नष्ट होने में कोई कसर न रही। ६ वीं शताब्दी के पहले की मूर्तियाँ या मंदिर बहुत कम मिलते हैं। आबू के जैन मंदिरों की तुलना संसार की सुन्दर इमारतों में है। बाड़ोली, नागदा ( मेवाड़ ) के मंदिर, कामां ( भरतपुर ), हर्षनाथ के मंदिर ( शेखावाटी जयपुर ) और राजोरगढ़ ( अलवर ) के मंदिर अपनी सुन्दरता व प्राचीनता के लिए प्रसिद्ध हैं और वे पुरानी कारीगरी की गवाह देते हैं। हाथमां (जोधपुर ), डूंगरपुर, बांसवाड़ा, मैनाल ( मेवाड़ ) स्थानों में मिली

हुई मूर्तियाँ भी शिल्पकला की सुन्दरता प्रकट करती हैं। इसके सिवाय पीतल व लोहे की मूर्तियाँ भी जगह जगह प्राचीन मन्दिरों में देखने को आती है। मुसलमानी काल में यहाँ की प्राचीन शिल्पकला में मुसलमानी ढंग का शिल्प मिश्रण हो गया जैसा कि अजमेर के "ढाई दिन के झोंपड़े" में देखा जाता है। यह पहले चौहान राजा बीसलदेव (चौथे) का बनवाया हुआ एक महाविद्यालय ( कालेज ) था। शहाबुद्दीन गौरी ने अजमेर लेने पर उस विद्यालय का कुछ अंश तोड़ कर ( वि० सं० १२५६ से १२७० तक १४ वर्षों में ) उसे मसजित के रूप में परिणत कर दिया। इससे हिन्दू व मुसलमानी दोनों तरह की कारीगरी का मेल है !

राजपूताने में पहले बहुत सी चीजे अच्छी-अच्छी बनती थीं परन्तु विदेशी चीजों के मुकाबले में वह हुन्नर कारीगरी नष्ट हो रही है। भरतपुर में चंवर, हाथीदान्त व चन्दन के पंखे अच्छे होते हैं, बीकानेर में ऊन के कम्बल, गद्दे (चटाई) और ऊँट के चमड़े के कुप्पे अच्छे होते हैं। जयपुर में कपड़े की रंगाई, छपाई का काम सोने की जड़ाई, मीनाकारी व संगमरमर की मूर्तियाँ अच्छी होती हैं। जयसलमेर में भेड़ों की ऊन के कम्बल बकरे व ऊँट के बालों के थैले ( बोरे ) पत्थर के प्याले और रकाबी, किशनगढ़ में छींटें व कपड़े की रंगाई और खसखस घास के बने हुए बर्तन मशहूर होते हैं। कोटा में मलमल, चाँदी के भोजनशाला के बर्तन, घोड़े और हाथियों की झूलें और हाथीदाँत का काम अच्छा होता है। मारवाड़ में कपड़ों की रंगाई व बुनाई, कसीदेदार जूते तथा पीतल, हाथीदांत, लाक और संगमरमर के खिलौने, कम्बल, काठिये ( जीनें ), चक्कियें और मिठाई अच्छी होती हैं। मेवाड़ में तलवार, कटार ( जमिया ), कपड़ों पर सुनहरी छपाई और खिलौने प्रसिद्ध हैं। इसी प्रकार शाहपुरा में छपाई रंगाई व बुनाई, सिरोही में तलवार, भाले, बरछी, तीर कमान और टोंक में कपड़ा बुनना, गाने-बजाने के साज और हाथीदाँत का काम अच्छा होता है। परन्तु अब ये देशी रोजगार ढीले होते जाते हैं। हाथ से बुना हुआ रेज़ा ( खादी ) और चौखाने व डोरिया जिससे कोटा के जुलाहे व कोली गुजर चलाते थे अब उसकी कदर न रही। ऊन के कम्बल और लोहियों का रोजगार जिससे मारवाड़, बीकानेर, जयपुर के मेघवाल ( भांम्बी- बलाई ) चमार, रेगर, खटीक व कोली बनाकर अपनी रोटी कमाते थे, वह विदेशी तथा मिल की बनी हुई चीजों के सामने नहीं टिक सकीं। अब ये सब विचारे खेती पर निर्भर हैं और किसानों के गले में भार हो रहे हैं।

### व्यौपार

पुराने समय में राजपूताने में व्यौपार के केन्द्र उदयपुर में भीलवाड़ा, बीकानेर में चुरू व राजगढ़, जयपुर में मालपुरा और जोधपुर में पाली थी।

ये बन्दरगाह व उत्तरी भारत के बीच में मंडियाँ थी। उत्तरी भारत, काश्मीर, चीन का माल यूरप, फारस, अफ्रीका के माल के साथ इन स्थानों में लेन-देन होता था। कच्छ व गुजरात के बन्दरगाहों से बनजारों के काफले आते थे। इन काफलों के पहरेदार बहुधा चारण व भाट लोग होते थे जो राजपूतों के याचक होने की वजह से बड़ा काम देते थे और इनकी निगरानी में माल लूटा जाना टेढ़ा काम था। ये लोग लुटेरों को देखकर अपनी जान तक दे देते थे। मामूली चोट देकर लोहू निकालना और प्राण तक दे देने की धमकी दे देना ही इनकी हिकमत थी। उस समय व्यौपार के लिए रेल व सड़कों के सुभीते न थे। इसके सिवाय हर राज्य में राहदारी, मापा, दलाली व चुङ्गी (सायर) लगती थी। अब बहुधा सिवाय पेसार (Import) व निसार (Export) की चुङ्गी के ये सब चुङ्गियें हटादी गई हैं। राजपूताने से बाहर जाने वाली चीजों में अब नमक, ऊन, ऊनी कपड़े, कपास, तिल, अफीम, घी, संगमरमर व इमारती पत्थर, चमड़ा, कपड़ा छपाई, ऊँट, पशु, भेड़, इत्यादि हैं और बाहर से आने वाली चीजें अनाज, अँगरेजी व भारतीय सूत के कपड़े, खाँड़ (शकर), तमाखू, धातु, लकड़ी और मिट्टी का तेल (घासलेट) है। व्यौपार ज्यादातर रेल से होता है। व्यौपार के केन्द्र प्रत्येक रियासत की राजधानियाँ हैं और उनके सिवाय बारां, भीलवाड़ा, चुरू, डीग, झूंझनु, मेड़ता, नागोर, पाली, बाहड़मेर, साँभर और सीकर हैं। साहूकारी हुण्डी व बेंकर का काम जयपुर में होता है। आजकल कुछ राजधानियों में इम्पीरियल बेंक की शाखाएँ भी खुल गई हैं। फिर भी साहूकारों की दूकानें हर जगह हैं।

## चित्रकला

प्राचीन काल में भारत की चित्रकला बड़ी प्रसिद्ध थी। अनेक देवी देवताओं के धार्मिक चित्र, राग रागनियों के चित्र और प्रेम, शृंगार रस की चित्रकारी जो देशी रंग से बनाई जाती थी कई सौ वर्ष टिकाऊ रहती थी। इसकी सुन्दरता की अनेक विदेशी विद्वानों ने प्रशंसा की है। इन प्राचीन चित्रों के संग्रह अब भी देशी नरेशों, सरदारों व कई गृहस्थों के यहाँ पाये जाते हैं। हाथ से बने हुए चित्र राजपूताने में ४०० वर्ष के पूर्व के नहीं मिले हैं परन्तु यह निर्विवाद है कि पूर्वकाल में यहाँ के निवासियों ने इस कला में बड़ी उन्नति करली थी। चित्रों की बनावट में राजपूत शैली पाई जाती है। इसमें मुसलमानी ढंग का मिश्रण नहीं हुआ है। मुसलमानी शैली के चित्र भारत में बादशाह अकबर से ही बनने आरम्भ हुए। क्योंकि मुसलमानी धर्म में मूर्ति या चित्रों के बनाने की मनाई है।

## संगीत

प्राचीन काल में संगीत बड़ी उन्नति पर पहुँच चुका था। यज्ञों व उत्सवों में सामवेद का गान होता था। वीणा, मृदंग, बंसी, झांझ आदि बाजे यहाँ प्रचलित थे। मुसलमानी काल में गायन की शैली बदली और शृङ्गार रस का प्रचार हुआ। मुग़ल बादशाहों को गाने बजाने का बड़ा शौक रहा। परन्तु औरंगजेब को इससे नफरत थी। मुग़ल बादशाहत के नष्ट होने पर इस कला की कदर करने वाले राजपूताने के राजा रह गये। इनके आश्रय में कई पुस्तकें संगीत विद्या पर लिखी गई और कई राजा भी संगीत के शौकीन थे। महाराणा कुम्भा संगीत विद्या में प्रवीण था। उसके पड़पौते राजकुमार भोजराज की स्त्री सती मीरांबाई की मलार राग अब तक प्रसिद्ध है।

संगीत से मिलती जुलती कला नृत्य ( नाच ) है। इसकी उन्नति प्राचीन काल में बहुत थी। अब पुराने ढंग के नाच देखने में नहीं आते। अलबत्ता दक्षिण में और गुजरात में गरबा आदि नाच होते हैं।

लोगों के मनोरंजन ( दिल बहलाव ) के लिए आजकल क्रिकेट, फुटबाल, टैनिस, हाकी आदि खेल हैं। ये विशेषकर स्कूलों में होते हैं। परन्तु कहीं-कहीं कबड्डी, आँख मीचोनी, लट्टू फेरना, धून्ने, गुच्छीपाला, ताश, सतरंज, चोसर, पतंग उड़ाना, मीयां घोड़ी, ठीयादड़ी आदि देशी खेल भी खेले जाते हैं।

सरदारों व रईसों में पोलो का खेल, घुड़दौड़ व शिकार का शौक है। भील व मीने अच्छे तीरन्दाज होते हैं। गाँव के लोग अक्सर शाम के वक्त हुक्का पीने व गप्पें हाँकने को हथाई (चौपाल) पर बैठते हैं। समय-समय पर जातीय भोज, देवी देवताओं की बोलमां, औसर-मोसर ( मृतक भोज ) ब्याह शादी के अवसरों पर लोग एकत्रित होते हैं।

## सिक्के

राजपूताने में सोने चाँदी और ताँबे के सिक्के बहुत स्थानों में मिले हैं। सबसे पुराने सिक्के राजपूताने में चाँदी और ताँबे के मिले हैं। इनमें सबसे पुराने लेख वाले सिक्के प्रायः विक्रम से ३०० वर्ष पूर्व के चित्तौड़ के पास "मध्यमिका" और जयपुर के नगर नाम के स्थानों से मिले हैं। ग्रीक, शक, कुशन, गुप्त व हूणों के सिक्के भी सोने चाँदी के पाये गये हैं। हूणों के समय के सिक्कों पर राजा की मुण्डी थी जो घसते-घसते गदहे का खुर दिखने लगी। इससे लोग उसे "गधैया" कहने लगे। वि० सं० ७०० से सं० १३०० तक के सिक्के गुहिल, पड़िहार, और चौहान वंशों के मिले हैं। सबसे पुराना सोने का सिक्का अब तक सिर्फ गुहिलवंशी रावल बापा ( बप्प ) का मिला है। मेवाड़

में ८ वी शताब्दी में भी सिक्के ढाले जाते थे ये सिद्ध है। राजपूताने के कुछ भागों में फदिया और फिरोजी माम के ताम्बे के सिक्के पठानों के राज्यकाल में चलते थे। जो बाद में बादशाह शेरशाह के समय में बंद होगये। और उनकी जगह शेरशाही टके चलने लगे। मुगलों के राज्यकाल के राजपूताने भर में मुगलों के सिक्कों का चलन जारी होगया। और उनकी खास टकसालें अहमदाबाद, अजमेर और नागौर में थी। यहाँ की देशी रियासतोंमें सिक्कों का ढलना मुगल साम्राज्य के अधोपतन के बाद से ( १७ वीं शताब्दी में ) शुरू हुआ। तब से अनेक राजाओं ने अपने यहाँ अलग टकसालें खोलीं। परन्तु सिक्कों पर तरफ बादशाह का नाम भी होता था। अंग्रेजों के मातहत होने पर सन् १८७६ ई० ( १९३३ वि० ) में नेटिव काईनेज एक्ट ( देशी सिक्का कानून ) बना जिससे देशी रियासतों में खास शर्तों पर उन्हीं के ढाले हुए सिक्कों का चलन जायज माना गया। और जिन्होंने अँग्रेज सरकार के सिक्कों को ही अपने राज्य का सिक्का माना। उनके पुराने सिक्कों के एवज में अँग्रेजी सिक्के दे दिए गए और जिन्होंने इस प्रकार अपने सिक्के न बदले उन्हें यह अख्तियारात दिया कि वो चाहें तो अँग्रेज सरकार की टकसालों में ढलने के लिए अपनी धातु भेजें। अलवर तथा बीकानेर राज्य ने इस एक्ट का उपयोग किया। बाद में ऐसे सिक्कों का ढालना बंद कर दिया गया। और सरकार ने देशी सिक्कों को उनकी बाजारी कीमत पर खरीदना मंजूर किया। इसलिए कई रियासतों ने अपने ये सिक्के ढालने का काम बंद कर दिया। अब तक बूँदी, जैसलमेर, जयपुर, किशनगढ़, टोंक, उदयपुर व शाहपुरे में वहाँ के निजी टकसालों में ढले हुए सिक्के प्रचलित हैं परन्तु भारत सरकार के रुपये व पैसे के सिक्कों का सब जगह अधिक प्रचार होता जाता है। देशी सिक्के नाम मात्र को रह गये हैं।

## मालगुजारी व भूमि के अधिकार

राजपूताने में भूमि की किस्में खालसा, जागीर, इनाम, भोम, पसायता, माफी और सांसण ( धर्मादा ) हैं। राज्य के खास अधिकार में जितनी भूमि है वह "खालसा,, कहलाती है। और जागीर की जमीन दरबार से दी हुई दूसरे लोगों के अधिकार में होती है जिसके लिए वे माल-गुजारी व लगान राज्यों को देते हैं। खालसे व जागीर की सब किस्म की जमीन पर मिलकियत नरेश की होती है। केवल कब्जा और उसकी पैदावार को लेने का अधिकार जागीरदार आदि को होता है। ये जागीर, भोम आदि वंशपरम्परा के लिए होती है और जब तक उस जागीर को प्राप्त करने वाले की औलाद में कोई होता है तब तक जब्त नहीं होती। अलबत्ता किसी बड़े भारी कसूर या राजविद्रोह के अपराध में जागीरदार की

जागीर भी जब्त करली जाती है। जागीरदार के मरने पर नये जागीरदार को नजराना या उत्तराधिकारी फीस ( हुक्मनामा ) देकर नया पट्टा कराना होता है। जागीर की मालगुजारी जागीरदार ही लेता है। वह सिर्फ राज्य को मुकर्रर खिराज देता है।

ब्रिटिश राज्य की स्थापना से पूर्व रियासतों में जागीरदारों की खूब चलती थी। नरेश उन्हें अपनी सत्ता के स्तम्भ मानते थे और राज-काज बहुत कुछ उनके आधीन रहता था। प्रायः युद्ध के समय जागीरदार ही उच्च अधिकारी बनाये जाते थे। परन्तु सन् १८१५ ई० के बाद से जागीरदारों की महत्ता क्षीण होने लगी। अँग्रेजी सरकार ने रियासतों की बाहरी शत्रुओं से रक्षा करने की जिम्मेदारी अपने ऊपर लेली और भीतरी उपद्रवों को शान्त करने में भी सहायता देने का वचन दिया। शासक नरेश निःसन्तान होने पर राज सिंहासन का उत्तराधिकारी कौन हो, इसक निर्णय भी अँगरेज सरकार ने अपने अधिकार में ले लिया। ऐसी दशा में जागीरदार का काम ही क्या रह गया ? फलतः इस समय जागीरदार रियासत की शोभा मात्र रह गये हैं परन्तु वे अब भी हैं बड़े प्रतिष्ठित।

इस खालसा या जागीरी भूमि में किसानों को बापी ( मारूसी ) पट्टे दिए जाते हैं जिससे वे लोग जमीन पर पुश्तैनी ( वंशपरंम्परागत ) क़ाबिज़ रह सकते हैं और एक बन्दोबस्त ( सेटलमेन्ट ) से दूसरे बन्दोबस्त तक यानी १० वर्ष तक बिना किसी खास कारण के जमीन से अस्तीफा नहीं दे सकते। जोधपुर स्टेट में अकाल या किसी और कारण से बापीदार अपनी जमीन छोड़कर बाहर चला जाता है तो उसका हक उस पर पाँच वर्ष तक बना रहता है। बाद में उसके हक छीने जाते हैं और जमीन राज्य की हो जाती है। यदि बापीदार पाँच वर्ष के भीतर वापस आ जाता है तो उससे उन वर्षों का बकाया लगान नहीं लिया जाता है। बापी की भूमि परदेशियों ( विदेशियों ), ब्राह्मणों, राजपूतों ब्रह्मभट्टों और चारणों को बेचने, गिरवी रखने या दे देना मना है। हाँ, किसानों को तबदील कर सकता है[1]।

इन किसानों से जिस रीति से मालगुजारी वसूल की जाती है वह या तो बटाई ( लटाई ) या बीघोड़ी है। बटाई का अर्थ है पैदावार को बाँट कर राज्य में हिस्सा लिया जाना और बीघोड़ी से मतलब फी बीघा जमीन पर नकद लगान लेना है। यह रीति सर्वत्र समान नहीं पाई जाती है। गाँव की आर्थिक ( माली ) दशा देखते हुए कहीं पर रबी ( उनालु ) फसल में से आधा से चौथाई तक या पाँचवें हिस्से तक लगान ( मालगुजारी ) ली

१—खायद बापी जोधपुर स्टेट ( अर्थात खालसा गाँवों का बन्दोवस्त करने बाबत कायदे )।

जाती है। और खरीफ ( सियालू ) फसल पर तिहाई से छठा हिस्सा तक लगान ली जाती है। अब अधिकतर रिवाज बीघोड़ी वसूल करने का चल पड़ा है।

## न्याय

पुराने समय में दीवानी व फौजदारी मामलों की जाँच व सजा मनु आदि धर्म-शास्त्रों के अनुसार होती थी। छोटे बड़े मामले जातीय पंचायतों से भी तय कर लिये जाते थे। अंग्रेजी अमलदारी के होने के बाद अंग्रेजी भारत की देखादेखी राज्यों में भी अदालतें कायम हुई और कानून भी वही जारी हुआ। अब रियासती अदालतों की बनावट और कानून कायदे ब्रिटिश भारत से ही चन्द हेर फेर के होते जारहे हैं।

राजधानियों व बड़े बड़े शहरों में रियासत की पुलिस का प्रबन्ध रहता है। गावों में चौकीदार रहता है और बावरी, मोगिया, मीणा, कंजर, सांसी आदि जुरायम पेशा लोगों की निगरानी के लिए अलग कानून बने हैं। इससे ये लोग चोरी लूट मार का पेशा छोड़ कर खेती करने लग गये हैं।

## अकाल

अकाल तीन तरह के होते हैं। १-अन्न, २-जल और तीसरा तृण। सं० १८६६ ( सन् १८१२ ) के पहले के अकालों का वृतांत नहीं मिलता। कर्नलटॉड ने अलबत्ता दो अकालों का जिकर किया। एक तो ११ वीं शताब्दी में हुआ था जो १२ वर्ष तक रहा था और दूसरा सं० १७१८ ( सन् १६६१ ) में जब कि कांकरोली ( मेवाड़ ) में राजसमंद झील बनाई गई थी। इसी प्रकार सं० १८०३ ( ई० सन् १७४६ ), १८६२ ( ई० सन् १७५५ ), १८४० ( ई० सन् १७८३ ) और वि०सं० १८६१ (ई० सन् १८०४) में भी अकाल पड़े परन्तु इनका विशेष वृतान्त नहीं मिलता है। नीचे लिखे सम्वतों में राजपूताने में बड़े अकाल पड़ेः—

१-वि० सं० १८६६ (ई० सन् १८१२) ५-वि० सं० १९५२ (ई० सन् १८९५)
२-वि० सं० १९२५ (ई० सन् १८६८) ६-वि० सं० १९५६ (ई० सन् १८९९)
३-वि० सं० १९३४ (ई० सन् १८७७) ७-वि० सं० १९५८ (ई० सन् १९०१)
४-वि० सं० १९४८ (ई० सन् १८९१)

अकालों में बहुधा लोग मवेशी लेकर मालवा, सिन्ध व आगरा की ओर चले जातेहैं और वर्षा होनेपर वापस लौट आते हैं। रेल और सड़कों के बनने से और खान-पान की वस्तुओं का भाव सब जगह करीब एकसा रहने से अकाल की भीषणता का अब अनुभव नहीं होता है। अकाल के समय बहुधा राज्यों में अकाल पीड़ितों की सहायता में पबलिक काम जैसे सड़कें, इमारतें बनाना, तालाब खुदवाना आदि खुल जाते हैं। असहाय या गरीब

खाने भी धनी मानी लोग अकाल पीड़ितों के लिये खोल देते हैं। राजपूताने के पश्चिमी भागों में यह कहावत है कि हर तीसरे वर्ष एक अकाल पड़ जाता है। पुराने समय का एक दोहा प्रचलित है जिसमें पश्चिमी राजपूताना में अकाल कहाँ-कहाँ अधिकतर रहा करता है उसका वर्णन किया है:—

*पग पुंगल धड़ कोटड़े, बाहां बायड़मेर।*
*जोयो लादे जोधपुर, ठावो जैसलमेर॥*

अर्थात अकाल कहता है कि "मेरे पैर पुंगल देश (बीकानेर) में और धड़ (बीच का हिस्सा) कोटड़ा (मारवाड़) में और भुजाएँ बाड़मेर (जिला मालानी) में स्थायी रूप से है और कभी-कभी तलाश करने पर जोधपुर में भी मिल जाता हूँ परन्तु जैसलमेर में तो मेरा खास ठिकाना है।"

दुकाल और सुकाल का होना सर्वथा बारिश पर निर्भर होने के कारण यहाँ के लोग हवा और दूसरे प्राकृतिक चिन्हों पर से पहले से ही अन्दाजा लगाने का बहुत कुछ प्रयत्न करते रहते हैं और इसी कारण उन्होंने अपना एक "वर्षा विज्ञान" (मिट्यॊरोलोजीकल साइन्स) भी निर्माण कर लिया है। जो कई कहावतों और तुकबन्दियों में बहुत से ग्रामीण लोगों के मुँह से सुना जाता है। उनमें से कुछ यहाँ लिखते हैं:—

तीतर पंखी बादली विधवा काजल रेख।
वा बरसे आ घर करे तामे मीन न मेख॥

यदि आकाश में तीतर पंखी बादली और विधवा स्त्री की आँख में काजल की रेखा दिखाई दे तो समझना चाहिये कि—पहिली तो अवश्य वर्षा करेगी और दूसरी अवश्य ही घर करेगी (नया पति करेगी) इसमें कुछ भी सन्देह नहीं है।

ऊगन्तेरो माछलो आथमतेरो भोग।
डंक कहे हे भड्डली नदियां चढसी गोग॥

यदि प्रातःकाल को इन्द्रधनुष, सांयकाल को सूर्य की लाल किरणें दिखाई दें तो समझना चाहिये कि नदियों में बाढ़ आवेगी। ऐसा डंक भड्डली से कहता है।

चेत चिड़पड़ो सावन निरमलो

यदि चैत्र में छोटी-छोटी मेह की बूदें गिरे तो सावण में वर्षा बिलकुल न होवे।

राजपूताने के पश्चिमी भागों में अकाल के समय गांवों के गरीब लोग अकसर पेड़ों की छाल और फलों को सुखा व पीस कर आटे में मिला के खाते हैं। उन वृक्षों में से कुछ का वृत्तान्त यह है:—

**खेजड़ा**—की कच्ची फलियाँ उबाली जाती हैं और नमक लगा कर खाई जाती हैं। पकने पर फलियाँ फल की तरह खाई जाती हैं। बीजों को भूँन कर आटे के साथ मिलाया जाता है जिसकी रोटी बना कर खाई जाती है। वृक्ष की पुरानी और सूखी छाल तोड़ कर पीसी जाती है। जिसको आटे में मिलाकर रोटी बनाई जाती है। फलियाँ (सांगरियां) चैत्र से वैशाख तक लगती हैं। छाल हाजमे को सुधारती है व छाल ऊँट का भी चारा है। यह वृक्ष प्रत्येक स्थान में अधिकता से पाया जाता है।

**बोरटी ( बेरी )**—यह प्रत्येक स्थान में पाई जाती है। इसके फल पकने पर यों ही खाये जाते हैं। गुठली की मींजी भी खाई जाती है। बेरों को सुखा कर कई दिनों तक रख छोड़ते हैं और जरूरत पड़ने पर खाते हैं।

**कैर**—यह भी सब स्थानों में मिलता है। इसके फल वैसाख से सावण तक मिलते हैं। फल (कैर) यों भी खाये या चूसे जाते हैं। पके फल भी यों ही खाये जाते हैं। कच्चे फल उबाले जाने पर तरकारी के काम में आते हैं या सुखा कर आयन्दा काम में लाने के लिए रख दिए जाते हैं। इसके कच्चे फल गुणकारी बताए जाते हैं।

**कूमट**—इसके बीज भून पीस आटे में मिला रोटी बनाने के काम में आते हैं या करीब १० घण्टे पानी में भिगो या उबाल कर खाये जाते हैं। यह वृक्ष भी प्रायः सब जगह मिलता है। इसके बीज भी इकट्ठे करके रख लिये जाते हैं और गरीब अमीर सब उन्हें तरकारी के काम में लाते हैं।

**जाल या पीलू**—इसका फल पीलू ताजा खाया जाता है। सूखने पर इकट्ठे करके आदमी या (दूध देने वाली गाय-भैंस आदि) जानवरों के लिये जमा किया जाता है।

**टीबरू**—पके फल खाये जाते हैं जो वैसाख जेठ में होते हैं। पूरे वृक्ष की मोटी छाल कुल्हाड़े से उतार कर टुकड़े-टुकड़े कर ली जाती है जो छाया में सुखाई जा कर आटे के साथ मिलाई जाती है और रोटियाँ बना कर खाई जाती है।

**गूलर**—इसकी छाल भी टीबरू की तरह काम आती है। फल खाये जाते हैं तथा सूखने पर पीस कर रोटी बनाने के वास्ते आटे के साथ मिलाये जाते हैं। कच्चा फल उबाल कर तरकारी के काम आता है। यह बारहों महीना मिलता है। इसके फल बड़े लाभदायक समझे जाते हैं।

**आंवला**—यह एक छोटा वृक्ष है। इसके फल यानी ताजे आंवले मुफर्रह, कब्जकुश व मूत्रवर्द्धक समझे जाते हैं। इसका शर्बत, शकर या

शहद के साथ बनाया जाता है जिससे रोगियों को शान्ति मिलती है। इसकी चटनी या मुरब्बा बना कर खाया जाता है। इसके सेवन से बवासीर और नकसीर से खून निकलना बन्द होता है। अकाल में कच्चे पके दोनों फल खाये जाते हैं। कच्चों को उबालना पड़ता है। फल जब पकता है, लाभदायक समझा जाता है।

**बहेड़ा**—इसकी मींजी बादाम की तरह खाई जाती है। बाहर का छिलका "त्रिफला" अर्थात् हड़, बेहड़ा और आंवला के नाम से सैकड़ों दवाओं में काम आता है। फल चैत्र में लगते हैं।

**महुआ**—सूखे हुए फूलों को भून कर या तो रोटी बना कर या खाली खाया जाता है। फल कच्चा और पक्का दोनों तरह से खाया जाता है। इसके फूलों से शराब भी निकलती है जो कि—साधारणतः प्रचलित है। दवा के काम में यह विलायती रम इत्यादि शराबों की तरह पाचन शक्ति कम न करके शरीर को हानि नहीं पहुँचाती। बीजों में से ३० फी सैकड़ा तेल निकलता है। खली ( Refused oil cake ) में खास तरह का विष रहता है। और इसका प्रयोग बतौर एमेटीक Emetic यानी कै लाने वाली दवा के भी किया जाता है। फल-फूल चैत्र में लगते हैं।

**बबूल**—यह सब स्थानों में मिलता है। फलियाँ बहुत पैदा होती हैं। उनको उबाल कर तरकारी बनाई जाती है। और अकाल के समय पत्तों के साथ यह भेड़ बकरी और ऊँटों का चारा होती हैं। बबूल के बीज ग़रीब लोग मामूली अकाल में भी काम में लाते हैं। उनको भून कर खाते हैं या पीस कर आटे में मिला कर रोटी बनाते हैं। बीज स्वादिष्ट होते हैं।

**नीम**—इसकी पकी हुई निम्बोली हर जगह खाई जाती हैं। यहाँ के जंगली फलों में यह स्वादिष्ट समझी जाती हैं। और वह खून साफ करने वाली भी बताई जाती हैं। यह वृक्ष आयुर्वेदिक दवाओं में बड़ा काम आता है। इसकी खली खाद के लिये अत्यन्त उपयोगी है और इसको बगीचों में डालने का आम रिवाज है।

**इमली**—इसकी खेती भी होती है और जंगल में भी पाई जाती है। पके फल खाये जाते हैं और बीजों को भून कर खाते हैं। छाल पीस कर आटे में मिला कर खाई जाती है। इससे पेट फूल जाने का भय रहता है।

**फोग**—यह सर्वत्र मिलता है। फल और फूल तरकारी के काम में आते हैं। इनको पीस कर रोटी भी बनाई जाती है।

**करोंदा**—फल भादवा में पकते हैं और वह खाये जाते हैं।

**छोटी काटी**—फलों को कूट कर तिनके निकाल दिये जाते हैं। पीछे पीस कर आटे में मिला कर रोटी बनाते हैं। कच्चे फल व डालियाँ उबाल कर तरकारी ( साग ) के काम में लाते हैं। वर्षात में यह बेल पैदा होती है।

**तसतूम्बा**—फल भादों में पकते हैं और वे बड़े कड़वे होते हैं। यह औषधियों में भी काम आते हैं। बीज मीठे होते हैं और भोजन के काम आते हैं। विशेष कर रेगिस्तान में पीस कर रोटी बनाई जाती है। वर्षात के बाद पौधा जल जाता है और जड़ रह जाती हैं।

**कैंवच**—इसके बीज भूने जाते हैं और छिलका उतार कर गूदा खाया जाता है। यह पुष्टकारक है। आडावला अरावली पर्वत की तर घाटियों में यह बारहों मास रहती है। वर्षा के सिवाय और वक्त में पत्ते नहीं रहते।

**मुसली सफेद**—यह जंगल में प्याज के जैसे पत्तों की होती है। जड़ को पीस कर आटे की तरह खाई जाती है। दवा के काम में भी आती है।

**गवारफली**—यह बोई भी जाती है और वैसे ही जंगल में भी उगती है। कच्ची फलियें उबालने पर साग ( तरकारी ) के काम में आती हैं। बीज पीसे जा कर आटे में मिलाये जाते हैं। फलियें कार्तिक में पकती हैं।

**भूरट**—यह रेतीले परगनों का खास घास है। खरीफ की फसल के साथ अनाज की तरह इसको इकट्ठा किया जाता है। अकाल में गरीब लोगों का सहारा है। बीज मनुष्यों का भोजन है और भूसा पशुओं का। मामूली अनाज की तरह पीस कर ये काम में लाया जाता है।

**घीयाभाटा**—यह एक प्रकार का खनिज पदार्थ है यानी मिट्टी। अरावली पहाड़ और अन्य स्थानों में यह पाया जाता है। इसे भी अकाल के समय गरीब लोग खाते हैं।

**मुलतानी मिट्टी ( मेट )**—यह रेतीले भाग में जमीन के नीचे पाई जाती है। गरीब लोग इसे भी अकाल के समय खाते हैं[1]। प्रायः स्त्रियाँ गर्भावस्था में भी इसे खाती हैं।

---

१—दी लिस्ट आफ जंगल प्रोडक्ट्स यूजड इन टाइम आफ फैमिन एण्ड स्केरसिटी इन मारवाड़, पृष्ठ १–८ ( सन् १६०८ ई० महकमा खास राज-मारवाड़ )।

# मेवाड़ राज्य

## सातवां प्रकरण




राज्य चिन्ह, मेवाड़ राज्य, उदयपुर

**MEWAR STATE ( UDAIPUR )**



मेवाड़ के सिक्के

१—बापा रावल ( काल भोज ) का सोने का सिक्का।

२—चांदोड़ी (सरूपशाही) रुपया।

३—चितोड़ी रुपया।

४—तांबें का पैसा, भीलवाड़ा।

५—रुपया सरूपशाही ( वि० सं० १६०८=ई० सन् १८५१ )।



मेवाड़ के बाईस महाराणा

१–महाराणा उदयसिंह (दूसरे)
२–महाराणा प्रतापसिंह (प्र०)
३–महाराणा अमरसिंह (प्र०)
४–महाराणा कर्णसिंह
५–महाराणा जगतसिंह (प्र०)
६–महाराणा राजसिंह (प्र०)
७–महाराणा जयसिंह
८–महाराणा अमरसिंह (दूसरे)
९–महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे)
१०–महाराणा जगतसिंह (दूसरे)
११–महाराणा प्रतापसिंह (दूसरे)
१२–महाराणा राजसिंह (दूसरे)
१३–महाराणा अरिसिंह (दूसरे)
१४–महाराणा हम्मीरसिंह (दूसरे)
१५–महाराणा भीमसिंह
१६–महाराणा जवानसिंह
१७–महाराणा सरदारसिंह
१८–महाराणा सरूपसिंह
१९–महाराणा शम्भूसिंह
२०–महाराणा सज्जनसिंह
२१–महाराणा फतहसिंह

२२–महाराणा सर भूपालसिंहजी



श्रीमान् हिज हाईनेस राज राजेश्वर महाराजाधिराज
छत्तीस कुल-गौरव आर्यकुल कमल दिवाकर महाराणा
सर भूपालसिंहजी बहादुर जी. सी. एस. आई.
उदयपुर (मेवाड़)

# मेवाड़ राज्यका इतिहास

## भौगोलिक वर्णन

### प्रदेश का नाम

इस राज्य का वर्तमान नाम उदयपुर या मेवाड़ है। इस प्रदेश को प्राचीन काल (विक्रम संवत् से पूर्व की तीसरी शताब्दी) में "शिवि"[1] देश कहते थे; जैसा कि चित्तौड़ के पास के "नगरी"[2] गाँव से मिले सिक्कों से ज्ञात होता है[3]। पीछे से इसका नाम "प्राग्वाट" भी रहा था[4]। फिर इसका नाम मेवाड़ पड़ा। इसको संस्कृत में "मेदपाट" लिखते

१—बृहत्संहिता में वराह मिहिर ने शिवि नाम की जाति का उल्लेख किया है जो शिवि देश में निवास करती थी। —बृहत् संहिता, अध्याय ३४ श्लोक १२

२—इस गाँव का प्राचीन नाम मध्यमिका मिलता है। इसे लोग ताम्बावती भी कहते थे। यह भारत के पुराने गाँवों में का एक गाँव माना जाता है। यहाँ पर मिले ताँबे के सिक्कों पर "मझिमिकाय शिविजनपदस" लिखा मिलता है। इसका अर्थ शिवि देश की मझमिका (मध्यमिका) का सिक्का होता है। इसी से विद्वानों का मत है कि उस समय मेवाड़ या चित्तौड़ के आसपास का प्रदेश शिवि नाम से प्रसिद्ध था। जैन ग्रन्थों में भी मध्यमिका नगरी का उल्लेख है और ऋषि पतंजलि के महाभाष्य से पाया जाता है कि यवन राजा (मिनेंडर) ने ई० सन् से २०० वर्ष पूर्व (वि० सं० से २१७ वर्ष पूर्व) इस नगरी पर चढ़ाई की थी। बौद्धग्रंथ "वैसतर जातक" में लिखा है कि मध्यमिका के पास "जयतूर" नाम का एक किला है। शायद यह चित्तौड़ गढ़ ही हो; क्योंकि मध्यमिका नगरी से इसका फासला केवल ६ मील ही है। पुराने अरब यात्रियों ने भी इस क़िले को जीतूर या जेतूर ही लिखा है। (देखो आर्कियालाजिकल सर्वे आफ इण्डिया भाग ६ पृष्ठ १९६; अलबेरूनीज इण्डिया पृ० २०२)।

३—कनिंगहाम; आर्कियालाजिकल सर्वे रिपोर्ट भाग ६ पृ० २०५।

४—इण्डियन ऐण्टिक्वेरी भाग १८ पृ० २१७; एपिग्राफिया इण्डिका भाग ८ पृ० २०४ पोरवाल वैश्य भी "प्रागवाट" कहलाते हैं और वे अपनी उत्पत्ति मेवाड़ के पुर कस्बे से मानते हैं। सम्भव है उनका ये नाम भी प्रागवाट देश से ही प्रसिद्ध हुआ हो।

हैं जिसका अर्थ मेव या मेरों का देश होता है। अब तक भी इन मेव या मेरों की आबादी मेवाड़ के उत्तर पश्चिम अजमेर-मेरवाड़ा के आस-पास के परगने देवगढ़ और बदनोर के इलाकों में अधिक है। यह मेव जाति इस समय भरतपुर व अलवर राज्यों में बहुत पाई जाती है। परन्तु अब ये लोग मुसलमान हो गये हैं। विद्वान लोग इस जाति की उत्पत्ति शकों से मानते हैं, जो ईरान की तरफ से आकर यहाँ पर बस गये थे। इनका मूल स्थान शायद ईरान का मीडिया देश हो और वहीं से ईसा की तीसरी या चौथी शताब्दी में आकर ये सिन्ध, सौराष्ट्र (काठियावाड़), गुजरात और राजपूताने में बस गए हों। इसीलिये आर्यों ने इनकी गणना म्लेच्छों में की है। गुहिलवंशी बापा रावल ने इन्हीं मेरों या मेवों से विक्रम की ८ वीं शताब्दी में यह प्रान्त जीता था। इस जाति की यहाँ अधिक आबादी होने से ही इस देश का नाम मेवाड़ पड़ा। ईसा की ११वीं शताब्दी में भी इस प्रान्त का नाम मेवाड़ ही पाया जाता है[1]। १६वीं शताब्दी में इसका नाम उदयपुर पड़ा तब से यह उदयपुर राज्य के नाम से भी पुकारा जाता है।

## क्षेत्रफल

यह राज्य राजपूताना प्रान्त के दक्षिणी भाग में है। इसका क्षेत्रफल १२, ६६१ वर्गमील है। इसके उत्तर में अजमेर-मेरवाड़ा और शाहपुरा राज्य है। पश्चिम में जोधपुर व सिरोही है। दक्षिण में डूंगरपुर, बाँसवाड़ा और प्रतापगढ़ है और पूर्व में ग्वालियर का परगना नीमच, टोंक का परगना नीबाहेड़ा, बूंदी और कोटा के राज्य हैं। उत्तर-पूर्व में जयपुर का राज्य है।

मेवाड़ राज्य के बीच में दस गाँव का गंगापुर परगना है, जो इस समय ग्वालियर के महाराजा सेंधिया के अधीन है। ऐसे ही पूर्व की ओर २६ गांवों का नन्दवास का परगना है, जो इन्दौर स्टेट के अधिकार में है।

इस राज्य का उत्तर व पूर्वी भाग मैदान और उपजाऊ है तथा दक्षिण व पश्चिम का भाग घने जंगलों तथा पहाड़ियों से घिरा हुआ है। अनुमान से इस प्रदेश का दो तिहाई हिस्सा मैदान और एक तिहाई पहाड़ है। दक्षिणी व पश्चिमी भाग में अरावली की पर्वत मालाएँ चलती हैं जिनकी ऊंचाई समुद्र की सतह से करीब दो हजार फुट है। सबसे ऊंची चोटी की ऊंचाई ४,३१५ फुट है।

मेवाड़ के पहाड़ घने जंगलों से ढके हुए हैं और उनमें जल की बहुतायत है। दक्षिण में डूंगरपुर की सीमा से लेकर पश्चिम में सिरोही की सीमा तक का भाग मगरा कहलाता है, जिसमें भील लोगोंकी आबादी है।

---

१—अलबेरूनीज इण्डिया, चेप्टर १८ वाँ पृष्ठ २०२ (सेचउ सम्पादित)

## नदियाँ

इस राज्य में चम्बल के सिवाय बारह महीनों बहने वाली कोई नदी नहीं है। चम्बल नदी भी भैंसरोड़गढ़ के पास सिर्फ ६ मील तक इस राज्य में बही है। बनास नदी जो बरसात में बहती है, कुम्भलगढ़ के पास अरावली पर्वत से निकल कर इस राज्य में करीब १८० मील बहती हुई देवली छावनी के पास राज्य की सीमा से बाहर निकल जाती है और फिर ग्वालियर राज्य में घुस कर चम्बल में जा मिलती है। बेड़च और कोटेसरी नदियाँ इसी बनास की शाखायें हैं। इनके सिवाय बरसाती नदियों में उत्तर में खारी नदी और दक्षिण में सोम तथा जाकुम है। बेड़च की शाखा गंभीरी



पीछोल भील उदयपुर
[ कर्णविलास-रावला-एकलिंगगढ़ ]

नदी है। वाकल नाम की बरसाती नदी गोगूंदा की पहाड़ियों से निकलकर ईडर राज्य में साबरमती में जा मिलती है। चन्द्रभागा नदी मगरा से निकल कर बनास में जा मिलती है। गोमती नदी पश्चिम के पहाड़ों से निकल कर राजसमुद्र भील में जा गिरती है।

## भीलें

मेवाड़ में छोटी बड़ी भीलें तो अनेक हैं परन्तु उनमें बड़ी और मुख्य पीछोला, उदयसागर, राजसमंद ( कांकरोली के पास ) और जयसमुद्र ( ढेबर ) है।

पीछोला झील—इसे विक्रम की १५ वीं शताब्दी में महाराणा लाखाजी ( लखसिंह ) के समय में किसी बणजारे ने बनवाई थी। इसके पास पीछोली गाँव होने से इस झील का नाम पीछोला पड़ा । इसकी लम्बाई अढ़ाई मील और चौड़ाई डेढ़ मील है। इसके तट पर उदयपुर राजधानी और महाराणा के महल हैं। इस झील के पास ही फतहसागर



फतहसागर उदयपुर

नाम की छोटी सी झील है जिसे महाराणा फतहसिंह ने बंधवाया । यह डेढ़ मील लम्बी और एक मील चौड़ी है। पाल के बीच में संगमरमर का एक छोटा सा महल बना हुआ है। जब पीछोला व फतहसागर पूरे भर जाते हैं तो इनके बीच में जमीन बहुत कम रह जाती है। इन दोनों झीलों को एक करने के लिए बीच में एक नहर बना दी गई है। इनका दृश्य विशेष कर वर्षा ऋतु में काश्मीर का सा हो जाता है।

उदयसागर—यह झील उदयपुर शहर से ६ मील पूर्व में है । इसकी लम्बाई अढ़ाई मील व चौड़ाई दो मील है। इसे महाराणा उदयसिंह ने सं० १६१६ से सं० १६२१ तक ५ वर्षों में बनवाया था। इस बांध के सिरों पर मन्दिरों के खण्डहर पड़ हुए ह जिन्हें मुसलमानों ने नष्ट कर दिये थे। इस झील से भी सिंचाई होती है। इसमें अहाड़ की नदी गिरती है। दो पहाड़ियों के बीच बड़ी ऊँचाई से इस झील का एक नाला बड़े झरने के

रूप में गिरता है जिसका दृश्य बड़ा मनोहर है। यहाँ पर महाराणा के महल भी हैं।

**राजसमंद**—यह उदयपुर से ४० मील उत्तर में कांकरोली रेलवे स्टेशन के पास है। इस झील की लम्बाई ४ मील और चौड़ाई पौने दो मील है। इसका निर्माण महाराणा राजसिंह ने वि० सं० १७१८ माघ बदि ७ (ई० सन् १६६२ ता० १ जनवरी बुधवार) को शुरू किया जो सं० १७३२ माघ सुदि १५ (ई० सन् १६७६ ता० २० जनवरी गुरुवार) को समाप्त हुआ था। इससे मेवाड़ के अकाल पीड़ित लोगों को जीवन निर्वाह में सहायता मिल गई। इस पर सवा करोड़ रुपये की लागत



उदयसागर, उदयपुर

लगी थी। पहले इससे सिंचाई नहीं होती थी परन्तु संवत् १९४१ (ई० सन् १८८४) से नहरें निकाल कर आबपाशी का काम होने लगा है। इसका बांध धनुष के आकार का तीन मील लम्बा है। जो सफेद पत्थर का बना हुआ है। इस पर नौचोकी नाम की छत्रियाँ बहुत सुन्दर हैं। महाराणा राजसिंह ने "राजप्रशस्ति" नामक एक ऐतिहासिक संस्कृत काव्य को काले पत्थर की २५ बड़ी शिलाओं पर खुदवा कर इस बांध पर अलग-अलग ताकों में लगाया था। भारत भर में शिलाओं पर खुदा हुआ इतना बड़ा लेख आज तक कहीं नहीं मिला है। इस झील के किनारे पर कांकरोली का

कसबा है जहाँ वल्लभ सम्प्रदाय के गोकुलिये गोस्वामी का "श्री द्वारिकानाथ मन्दिर" है।

**जयसमंद**—इसको ढेबर भी कहते हैं। ये उदयपुर से ३४ मील दक्षिण में है और वहां तक पक्की सड़क बनी हुई है। इसे महाराणा जयसिंह ने सं० १७४४ (ई० सन् १६८७) से सं० १७४८ (ई० सन् १६९१) तक चार वर्षों में गोमती नदी को रोककर बंधवाया था। इसकी लम्बाई ६ मील और चौड़ाई ५ मील है। कुल क्षेत्रफल करीब २१ वर्गमील है। संसार भर की



राजसमंद, कांकरोली

बनावटी झीलों में यह सबसे बड़ी है। इसके बीच में दो सुन्दर टापू हैं और बाँध पर मंदिर, दरीखाने (बारादरी) और छत्रियें भी दर्शनीय हैं। इसकी नहरों से हजारों बीघा खेती होती है। यहाँ से ४-५ मील पर शकर का बहुत बड़ा कारखाना है।

## आबो हवा

मेवाड़ का जल वायु आमतौर से अच्छा है। पहाड़ी प्रदेश होने से न अधिक सर्दी होती है न गरमी। वर्षा की औसत २४ इंच सालाना है। पहाड़ी इलाकों में इससे भी अधिक बारिस होती है और वहां का पानी भारी होने से ताप तिल्ली की शिकायत रहती है। पानी और तरी की अधिकता के कारण यहाँ के लोग अधिक महनती नहीं होते हैं।

## जमीन और पैदावार

यहाँ की जमीन कई क़िस्म की है जैसे काली, भूरी, रेतड़ी और राती ( लाल )। मैदान की भूमि उपजाऊ है। काली मिट्टी में रुई की पैदावार अच्छी होती है। छोटी सादड़ी का जिला बड़ा उपजाऊ है और मांडलगढ़ तथा जहाजपुर के जिलों में जमीन पैदावारी के हिसाब से बड़ी हल्की है। पहाड़ी जिलों में भील एक तरह की काश्त करते हैं जिसे यहाँ "वालरा" ( वल्लर ) कहते हैं। ये लोग जंगलों को जलाकर जमीन साफ कर खेती



जयसमंद उदयपुर

करते हैं परंतु यह रीति हानिकारक है। ५६ फी सैकड़ा लोग खेती बाड़ी पर निर्भर हैं। फसलें खरीफ़ ( सियालू ) और रबी ( उनालू ) दोनो होती हैं। राज्य भर मे खालसा[1] भूमि ¼ है और बाकी पौण जागीरदारों-माफीदारों के कब्जे में है। पैदावार में मकी, जवार, गेहूँ, चना, तिल व सरसों हैं। कहीं कहीं पहाड़ी इलाकों में जहाँ पानी अधिक है वहाँ चावल भी बोये जाते हैं। तमाकू, ईख, और अफीम की खेती भी होती है।

खेतीवाड़ी की तरकी के लिए राज्य से किसानों को मदद दी जाती है परन्तु ये किसान बहुधा बोहरों के चंगुल में फँसे रहते हैं और

१—जिस जमीन का लगान सीधा राज्य के खजाने में जाता है।

ग़रीब व कर्जदार हैं। खेती के योग्य पशुओं में कोई विशेषता नहीं है। भेड़ व बकरे बहुत हैं जो बाहर भेजे जाते हैं। पशुओं के कोई खास मेले नहीं होते। सिंचाई का काम तालाब व झीलों से और कुओं से होता है। खालसा रकबा में करीब १०० झीलें व तालाब हैं। कुएँ राज्य भर में करीब एक लाख हैं। कुओं से पानी अर्ट या चड़स से खींचा जाता है। ढेकली या



फतहसागर की पहर, उदयपुर

ईंठोणी और पावटी द्वारा भी सिंचाई होती है। गांवों में प्रायः तालाब हैं परन्तु उनसे सिंचाई नहीं होती है।

## जंगल

राज्य का एक तिहाई हिस्सा जङ्गल से ढका हुआ है; परन्तु इसका प्रबन्ध अब तक जैसा चाहिए वैसा नहीं है। क्योंकि भील मीने लोग

जंगलों को खेती के लिए नष्ट करते हैं और जागीरदार व भोमिये अपनी बेसमझी से गुजरात के कोलियों को कौड़ियों के एवज में ठेके पर देते हैं। जंगल बहुधा शिकार के लिये रक्षित हैं और कई जंगलों से राज्य को घास व ईंधन मिलता है। सब से अच्छे जंगल रियासत के पश्चिमी और दक्षिण-पश्चिम के भाग में आड़ावला पहाड़ में हैं। सलूंबर, धरियावद, ढेबर झील के आस-पास भी अच्छे जंगल हैं। इन जंगलों में सागवान, सीसम, धामण, ढाक, धौ, खैर, खजूर, खैजड़ा, बबूल, बेहड़ा, हिंगोटा, जामुन, महुआ, आंवला, सालर आदि कई दरख्त पाये जाते हैं जिनकी लकड़ी और उपज कई कामों में आती है। खैर से कत्था निकलता है। बेहड़ा से कपड़ा व चमड़ा रंगा जाता है और दवाई व स्याही बनाने में भी काम में आता है। ढाक का गूंद अच्छा होता है। महुआ से देशी शराब बनती है और सीसम की लकड़ी मकानों के काम में आती है।

जंगलात की पैदावार में बाँस, घास, शहद, मोम, गूंद व आम आदि कई फल होते हैं। छोटी झाड़ियों में आकड़ा, (आको), आंवल (तरवड़), करूँन्दा, थोर, इत्यादि हैं।

चीता, रीछ, सांभर और सूअर आड़ावला पहाड़ में पाये जाते हैं। कुम्भलगढ़ से कोटड़ा तक और छोटी सादड़ी परगने में तथा भैंसरोड़गढ़ व बिजोलिया में इसी प्रकार शिकार के कई जंगली जानवर पाये जाते हैं। जंगली सूअर व बघेरा (अधबेसरा) पहाड़ों में मिलते हैं। हिरण, बारहसिंघा, रोझ (नीलगाय) मैदान में, और बतक, सारस, बगुला, हंजा, जलमुर्गी, टिटहरी आदि जल जन्तु झीलों में बहुत मिलते हैं। बड़ी नदियों व तालाबों में मछलियाँ कई किस्म की मिलती हैं।

## खानें

मेवाड़ में खनिज पदार्थों की व धातुओं की बहुत खानें हैं। उनसे राज्य को पहले बड़ी आमदनी भी थी, परन्तु विदेशी चीजों के सस्ता मिलने के कारण अब इन खानों का काम बन्द हो गया। उदयपुर से १६ मील दक्षिण में जावर में चाँदी, सीसा व रांगा की खानें हैं। जिनसे सं० १८६६ वि० (ई० सन् १८१२) तक धातु निकाली जाती थी। यहां से चांदी तीन लाख रुपया सालाना की निकलती थी, परन्तु अब ये सब बन्द हैं। पाटला और दरीबा की खानें जो अब बन्द हैं वे भी राज्य को अच्छी आमदनी देती थीं। तांबा की मुख्य खानें बोरज व आंजनी में हैं और गंगापुर के पास रेवाड़ा में भी पुरानी खानों के चिह्न पाये जाते हैं। पूर्व व उत्तर पूर्व के पर्वतों में लोहे की कई खानें हैं। चित्तौड़ से १२ कोस उत्तर में गंगराड़ के पास तथा बड़ोरल की पाल और आँजनी के पहाड़ों में भी

लोहे की खानें हैं। तामड़े ( रक्तमणि ) तथा स्फटिक की खानें भी हैं परन्तु वे भी बन्द हैं। भोडल ( अभ्रक ) की खानें चालू हैं। इमारती पत्थर ढेबर की झील ( जयसमन्द ) के पास की खानों में और उदयपुर के पास देवारी से निकलता है। चित्तोड़ के पास मादलदह आदि स्थानों काला संगमरमर भी पाया जाता है। राजनगर से सफेद संगमरमर निकलता है जो मकराने ( मारवाड़ ) के संगमरमर से कुछ घटिया होता है। ऋषभदेव के पास हरे रंग का इमारती पत्थर निकलता है। पत्थर की बड़ी बड़ी पट्टियाँ उदयपुर के पास व अन्य स्थानों में भी निकलती हैं।

## रेल और सड़कें

बाम्बे बड़ौदा एंड सेण्ट्रल इण्डिया ( बी० बी० सी० आई० ) रेल्वे की अजमेर खंडवा लाईन मेवाड़ में ८३ मील होती हुई मालवे की तरफ गई है। इस लाइन पर गुलाबपुरा से शम्भूपुरा तक के १२ स्टेशन मेवाड़ राज्य में हैं। दूसरी रेल्वे लाइन राज्य की खुद की है जो चित्तौड़ से मावली जंकशन होती हुई उदयपुर तक गई है। फिर एक शाखा मावली से नाथद्वारा, कांकरोली होती हुई जोधपुर रेल्वे के फुलाद स्टेशन तक गई है। राज्य की इन दो लाइनों की लम्बाई अब १४५ मील है। सं० १६५२ सावण सुदि ११ गुरुवार ( ता० १ अगस्त १८६५ ई० ) को यह उदयपुर चित्तौड़ ( यू० सी ) रेल्वे चित्तौड़ से देबारी तक खुली थी। सं० १६५६ भादवा वदि ५ शुक्रवार ( ता० २५-८-१८६६ ई० ) को ६ मील और बढ़ाकर रेल्वे लाइन उदयपुर राजधानी तक पहुँचाई गई। बाद में मावली जंकशन से कांकरोली तक २१ मील १ नवम्बर १६३० को, कांकरोली से गढ़बोर रोड तक २४ मील २० जनवरी १६३२ई० को, गढ़बोररोड से खाम्बलीघाट तक २२ मील १६ नवम्बर १६३२ को और खामलीघाट से सूरसिंह के गूढ़ा तक १३ मील लाइन ४ फरवरी १६३६ ई० को खुली। सन् १६२३ ई० में १३२ मील लम्बी लाइन थी और राज्य को रेल्वे से २ लाख रु० से अधिक की आमदनी हुई थी।

पक्की सड़कों की लम्बाई १३० मील है और कच्चे रास्तों की लम्बाई ७४६ मील है, कुल ८७६ है। नसीराबाद से नीमच जो सड़क गई है वह भारत सरकार की है। राज्य की पक्की सड़कें उदयपुर से खेरवाड़ा तक और नाथद्वारा तथा जयसमंद तक है। उदयपुर से निम्बहेड़ा तक भी एक सड़क गई है परंतु मरम्मत नहीं होने से वह भी कच्ची है। उदयपुर से चित्तोड़गढ़ तक भी सड़क निकली है जो मरम्मत न होने से कच्ची गिनी जाती है।

## क़िले

मेवाड़ में वैसे तो छोटे बड़े कई गढ़ हैं, परन्तु उनमें प्रसिद्ध चित्तोड़गढ़, कुम्भलगढ़, और मांडलगढ़ हैं। वैसे तो आजकल राज्य की ओर से

ऊंची पहाड़ी पर बने सारे ही बड़े महल "गढ़" (किले) कहे जाते हैं, किन्तु उनमें गढ़ की कोई भी बात नहीं होती।

बी० बी० सी० आई० रेल्वे की उत्तर से दक्षिण को जाने वाली जो लाइन अजमेर से खंडवा की तरफ गई है उसी पर अजमेर से ७ घंटे की यात्रा के बाद चितोड़गढ़ नामक रेल्वे स्टेशन मिलता है। इस स्टेशन से करीब दो मील पूर्व में एक अलग पहाड़ी पर बना चितोड़ का प्रसिद्ध किला है। दिन के समय रेल्वे ट्रेन में उधर का सफर करने वालों को मीलों दूर से इस विशाल किले के कोट, कंगूरे, महल, मन्दिर और कीर्तिस्तम्भ आदि दीख पड़ते हैं। इस किले के लिये यह कहावत प्रसिद्ध है—

*ताल तो भोपाल ताल और सब तलइयां।*
*गढ तो चितोड़ गढ और सब गढ़इयां॥*

यह पहाड़ी सतह समुद्र से ऊँचाई में १,८५० फुट और आस पास की भूमि से ५०० फुट के करीब है। इसकी लम्बाई लगभग साढ़े तीन मील और चौड़ाई कहीं-कहीं आधे मील तक है। क्षेत्र फल करीब ७०० एकड़ है। पहाड़ी के नीचे सात हज़ार आबादी का एक बड़ा कसबा है। यह कोट (शहर पनाह) से घिरा हुआ है। और इसे अब "तलहटी" कहते हैं। क्योंकि यह चित्तोड़गढ़ के नीचे तलहटी में बसा हुआ है। उस कसबे में से होकर ही ऊपर किले में जाना होता है। वहाँ बाजार पार करने के बाद ही किले की चढ़ाई शुरू हो जाती है। और गढ़ पर पहुँचने में सात दरवाजे पार करने पड़ते हैं। सबसे पहले "पाडलपोल" नामक दरवाजा मिलता है। किले पर अनेक तालाब और कुण्ड हैं जो हमेशा जल से भरे रहते हैं। वहाँ पर हरे भरे जंगल तथा छोटी सी बस्ती भी है। इस छोटे से स्थान में खेती बाड़ी भी होती है। किले के चारों ओर सात मील लम्बा परकोटा (शहरपनाह) है।

यह किला मोर्यवंशी राजा चित्रांगद का बनवाया हुआ कहा जाता है। इसीलिये इसका नाम चित्रकूट पड़ा और "चित्तौड़" उसी का अपभ्रंश है। विक्रम की आठवीं शताब्दी के अन्त में गुहिलवंशी राजा बापा रावल ने राजपूताने के अन्तिम मौर्यवंशी राजा मान से यह किला छीन लिया, तब से गुहिलोतों के हाथ में यह है। इस पर कुछ समय तक मालवे के परमारों का तथा गुजरात के सोलङ्कियों व मुसलमानों का भी अधिकार रहा था। यह स्थान कई जौहर, वीरता व लड़ाइयों का घटना स्थल रहा है। महाराणा उदयसिंह के समय (सं० १६२४ वि०) तक यह मेवाड़ की राजधानी रही। यहाँ कई प्राचीन खोज की सामग्री मिल सकती है। बौद्ध व मौर्य काल की कई प्राचीन चीजें यहाँ मिली हैं। इस किले में कई देवमन्दिर, राजमहल

और ऐतिहासिक प्रसिद्ध स्थान हैं। जयमल और कल्ला की छत्रियाँ, रावत पता का चबूतरा, कुम्भ श्याम का मन्दिर,[१] तुलजा भवानी[२], अन्नपूर्णा,



कुछ स्तूप चित्तौड़गढ़

१—इसे भ्रम से लोग भक्त शिरोमणि मीरांबाई का मन्दिर कहते हैं।
२—विक्रम की १६ वीं शताब्दी में इसे बणवीर ने बनवाया था।

चत्रंगकुण्ड, कालिकादेवी, अदबदजी ( अद्भुतजी ) सतबीस देवलां आदि के मन्दिर, सूर्य्यकुण्ड, भीमगोड़ी, गौमुख आदि तालाव और पद्मिनी, जयमल,



अद्भुतजी का मन्दिर, चित्तौड़गढ़

पत्ता, गोरा बादल और हिंगलू आहाड़ा के महल और महाराणा फतहसिंह का बनाया नया महल देखने योग्य है।

चित्तौड़ किले पर सफेद संगमरमर का बना हुआ विशाल कीर्त्ति-स्तम्भ ( जयस्तम्भ ) बड़ा सुन्दर है। यह भारतवर्ष भर में अपने ढंग का



बड़ा कीर्तिस्तम्भ ( जयस्तम्भ ) चित्तौड़गढ़

एक ही स्तम्भ ( मीनार ) है। तल भाग में इसकी चौड़ाई ३० फुट और ऊँचाई १२० फुट की है और ये ६ खण्ड का है। ऊपर चढ़ने के लिए घूमती

हुई १५७ सीढ़ियाँ बनी हुई हैं। यह स्तम्भ महाराणा कुम्भा ने ९० लाख रुपये खर्च करके बनवाया था और ये मालवे के सुलतान महमूद खिलजी पर सं० १४९७ (ई० सन् १४४० ) में विजय प्राप्त करने की स्मृति में बना था।



कालिका माता का मंदिर, चित्तौड़गढ़

इसकी प्रतिष्ठा सं० १५०५ की माघ बदि १० ( ई० सन् १४४९ ता० १९ जनवरी रविवार) को हुई थी। इसी स्तम्भ में पौराणिक देवों-देवताओं को

अनेक मूर्तियाँ नाम सहित खुदी हुई हैं, जिनको मुसलमानों ने बेडौल करदीं हैं। इसके ऊपर की छत्री बिजली गिरने से टूट गई थी जिससे महाराणा स्वरूपसिंह ने उसकी मरम्मत करवा दी। इस बड़े स्तम्भ से थोड़ी दूर



जैन कीर्तिस्तम्भ चित्तौड़गढ़

जैनियों का सात खण्ड वाला स्तम्भ है जो ७६ फुट ऊँचा है। इसे विक्रम की १४ वीं शताब्दी में दिगम्बर जैन सम्प्रदाय के बघेरवाल वैश्य सहनाय

के पुत्र जीजा ने प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेव के नाम पर बनवाया था। इस स्तम्भ के चारों कोनों पर ऋषभदेव की पाँच-पाँच फुट ऊँची चार मूर्तियाँ खुदी हुई हैं। इस कीर्ति-स्तम्भ के ऊपर की छत्री भी बिजली के गिरने से



कुम्भश्याम का मंदिर, चित्तौड़गढ़

टूट गई थी परन्तु महाराणा फतहसिंह ने अस्सी हजार रुपये खर्च करके ठीक वैसी ही छत्री बनवा दी और साथ ही स्तम्भ की मरम्मत भी करादी।

**कुम्भलगढ़**—यह नाथद्वारे से करीब २५ मील तथा उदयपुर से ४० मील उत्तर में अर्वली पहाड़ों में एक ऊँची पहाड़ी पर बना हुआ है जिसकी ऊँचाई समुद्र सतह से ३,५६८ फुट है। यह बहुत मजबूत और



कुम्भलगढ़ और यज्ञ वेदी

दुर्गम किला है। इसे सं० १५१५ (ई० सन् १४५८) में महाराणा कुम्भाजी (कुम्भ कर्ण) ने बनवाया था। इसीसे इसका नाम कुम्भलगढ़ या कुम्भलमेर पड़ा। इस किले की लम्बाई २ मील है और इस पर चढ़ने के लिये गोल घूमता हुआ रास्ता है जिसके कई दरवाजे हैं। इसी किले में महाराणा कुम्भा को उसके बड़े पुत्र उदयसिंह (ऊदा) ने मारा था। इस स्थान पर कुम्भा के समय के ४ शिलालेख मिले हैं। यहाँ पर नीलकंठ महादेव का

मन्दिर और दुमंजिला "यज्ञवेदी" भवन दर्शनीय है। मुसलमानों की कई चढ़ाइयां व बड़े-बड़े युद्ध यहाँ हुए थे।

**मांडलगढ़**—यह किला उदयपुर से पूर्व में १०० मील दूरी पर है। इसे अजमेर के चौहान राजाओं ने १४ वीं शताब्दी में बनवाया था। यह एक



पद्मिनी के महल, चित्तौड़गढ़

ऊँची पहाड़ी पर है और इसकी लम्बाई करीब आध मील है। गढ़ में थोड़ी सी बस्ती है और दो कुण्ड तथा वैष्णव व जैनियों के मन्दिर भी हैं। दक्षिण

की ओर यह किला मजबूत है परन्तु उत्तर में पास ही एक पहाड़ी आ जाने से किले के लिये हानिकारक है। यह किला गुजरात के मुसलमान सूबेदार मुज़फरशाह, मालवा के महमूद खिलजी और मुग़ल बादशाहों के अधिकार



गोमुख कुण्ड, चित्तौड़गढ़

में भी रहा है। किशनगढ़ के राजा रूपसिंह और पीसांगण के राजा जूंजारसिंह राठौड़ को भी यह बादशाही जागीर में मिला था परन्तु अन्त में महाराणाओं ने कब्जा कर लिया।

## प्राचीन स्थान

ऐतिहासिक दृष्टि से मेवाड़ में कई प्राचीन स्थान हैं जहाँ पर शिलालेख सिक्के और प्राचीन खोज की सामग्री मिली है और मिल सकती है। ईसा की तीसरी सदी के पूर्व से लेकर १८ वीं शताब्दी तक के शिलालेख बहुत मिले हैं। ताम्बापत्र १२ वीं शताब्दी के पहले के नहीं मिले हैं। पुराने सिक्कों में ५वीं शताब्दी के ईण्डोसिथियन के और ५वीं व ६ठी सदी के गुप्तों के समय के मिले हैं। इमारतों में सबसे पुराना स्तुप चित्तोड़ के पास नगरी गाँव में है। चित्तोड़गढ़ में पहाड़ी पर १४ वीं सदी का जैन कीर्तिस्तम्भ तथा १५ वी शताब्दी का "जय स्तम्भ" तथा कई मन्दिर व महलात देखने योग्य हैं। इसके सिवाय कई पुराने मन्दिर जिनकी खुदाई व कारीगरी लागत के साथ हुई है वे भैंसरोड़गढ़ के पास बाड़ोली में, बीजोल्या, मैनाल, नागदा और एकलिंगजी ( कैलाशपुरी ) नामक स्थानों में हैं।

## प्रसिद्ध स्थान

**उदयपुर**—यह नगर मेवाड़ की राजधानी है। इसकी आबादी ४४,०३५ है और इस लिहाज से राजपूताना में यह पाँचवा शहर गिना जाता है। इसमें ८० फी सैकड़ा हिन्दू और २० फी सैकड़ा मुसलमान बसते हैं। यह नगर बड़ा ही रमणीक है। यह पहाड़ों से घिरा हुआ और पीछोला झील के किनारे पर पुराने ढंग पर बसा हुआ है। जयपुर या जोधपुर के बाजार की तरह उतना सुन्दर नहीं है। इसे महाराणा उदयसिंह ने सं० १६१६ वि० में बसाया था। शहर के चारों तरफ शहरपनाह ( परकोटा ) है और पीछोला झील के किनारे पहाड़ की ढाल में महल बने हुए हैं। शहर में शिव- वैष्णव तथा जैनियों के कई मन्दिर हैं जिनमें जगदीश का मन्दिर प्रसिद्ध है। इसे सं० १७०६ ( ई० सन् १६५२ ) में महाराणा जगतसिंह ने बड़ी लागत से बनवाया था। पीछोला झील में दो टापू हैं जिनमें भव्य भवन बने हुए हैं। एक जगनिवास और दूसरा जगमन्दिर है। राजमहलों के सामने और शहर के पास ही "जगनिवास" टापू है जहाँ महल, बगीचा और फव्वारे देखने योग्य हैं। इसे महाराणा जगतसिंह दूसरे ने सं० १७४३ से सं० १७४६ तक बनवाया था। यहाँ से करीब आध मील दक्षिण में "जगमन्दिर" है जहाँ भी एक सुन्दर गोल महल है जिसे महाराणा जगतसिंह प्रथम ( सं० १६८४-१७०६ ) ने बनवाया था। कहते हैं इसमें शाहजादा खुर्रम (सम्राट शाहजहाँ ) महाराणा का कुछ अर्से तक इस महल में महमान रहा था। गदर के समय महाराणा स्वरूपसिंह ने यहाँ ही अंग्रेजों को सुरक्षित रक्खा था।

राजमहलों के नीचे ही सज्जन निवास बाग ( गुलाब बाग ) है। यह बड़ा लम्बा चौड़ा व सुन्दर है। इसमें अजायबघर, चिड़ियाखाना, लाइब्रेरी व बाचनालय है। पीछोले के पास फतहसागर बाँध के नीचे ही एक सुन्दर बाग है जिसे "सहेलियों की बाड़ी" कहते हैं। शहर के पश्चिम में




उदयपुर शहर तथा पीछोला झील

एक कोस दूर पहाड़ पर सज्जनगढ़ नाम का किला है। जहाँ से चारों ओर पहाड़ियों, झील व नगर की छटा देखने योग्य है। इसके सिवाय पीछोला झील के दक्षिण भाग में सूअर आदि की शिकार के लिये कई जगहें बनी हुई हैं जो "ओदी" कहलाती है। वास्तव में उदयपुर प्रकृति की अनुपम छटा का एक नमूना है जिसकी उपमा कश्मीर से दी जा सकती है और उसे देखने के लिये दूर-दूर से यात्री आते हैं।

आहाड़—यह उदयपुर से २ मील पूर्व में आहाड़ नामक छोटी नदी पर एक हजार जनसंख्या का कस्बा है। यहाँ पर पुराने नगर के खंडहर



महासत्यां (राजकीय शमशान भूमि), उदयपुर




सहेलियों की बाड़ी के फव्वारों का दृश्य, उदयपुर

हैं। यहाँ महासत्यां नामक राजघराने की श्मशान भूमि है। महाराणा प्रताप के बाद के राणाओं का अन्तिम संस्कार प्रायः यहीं होता रहा है। महाराणाओं के ऊपर अच्छी कारीगरी की छत्रियाँ यहाँ बनी हुई हैं। कहते हैं कि उज्जैन के राजा विक्रमादित्य के पूर्वजों की ताम्बावती नगरी यही थी। इसके बाद उन्होंने उज्जैन ली। इस स्थान का नाम पहले आनन्दपुर था बाद में आहाड़ पड़ा। जैन ग्रन्थों और पुराने शिलालेखों में आघाटपुर या आटपुर मिलता है। खण्डहरों को अब धूलकोट कहते हैं जिसमें दसवीं शताब्दी के ४ शिलालेख व कई सिके मिले हैं। कुछ जैन व हिन्दू मन्दिरों के खण्डहर भी हैं जिनकी खुदाई अच्छी है।

**एकलिंगजी**—यह उदयपुर से १२ मील उत्तर में है। इस कस्बे को



श्री एकलिंगजी

कैलाशपुरी भी कहते हैं और यहाँ एकलिंग महादेव का मन्दिर होने से "एकलिंगजी" कहलाता है। यह स्थान पहाड़ों से घिरा हुआ और रमणीक है। एकलिंगजी महाराणा के इष्टदेव और राज्य के मालिक माने जाते हैं।

महाराणा केवल उनके दीवान (प्रधान मंत्री) समझे जाते हैं। यही कारण है कि उदयपुर के महाराणा को राजपूताने में "दीवाणजी" भी कहते हैं। यह मन्दिर चारों ओर कोट से घिरा हुआ है। कहते हैं कि इसे बापा रावल ने आठवीं शताब्दी में बनवाया था। बाद में मुसलमानों ने इसे नष्ट कर दिया था। फिर १५ वीं शताब्दी में इसका जीर्णोद्धार हुआ। इसमें काले संगमरमर की महादेव (एकलिंग) की ४ मुँह वाली मूर्ति है जिसकी स्थापना महाराणा रायमल ने की थी। मन्दिर के पास ही सुन्दर तालाब है और महाराणा कुम्भा का बनवाया हुआ विष्णु का एक मन्दिर भी है जिसे भ्रमवश लोग "मीरांबाई का मन्दिर" कहते हैं। कैलाशपुरी के पास ही



एकलिंगजी का मन्दिर और कैलाशपुरी

मेवाड़ की पुरानी राजधानी "नागदा" है जो बापा रावल से पहले सात पुश्तों तक राजधानी रही। यहाँ ग्यारहवीं शताब्दी का बना "सास बहू का मन्दिर" है। एक जैन मन्दिर भी है जिसमें ६ फुट ऊँची तथा ४ फुट चौड़ी शान्तिनाथ की बैठी हुई मूर्ति है। इसे अदबदजी (अद्भुतजी) का मन्दिर कहते हैं। यह मूर्ति सं० १४६४ (ई० सन् १४३७) में ओसवाल सारंग ने बनवाई थी।

**नाथद्वारा**—यह उदयपुर के उत्तर-पूर्व में ३० मील और एकलिंगजी से १७ मील बनास नदी पर परकोटे से घिरा हुआ आठ हजार बस्ती का कस्बा है। यहाँ पर वल्लभ सम्प्रदाय का एक प्रसिद्ध मन्दिर है जिसे "श्रीनाथजी

का मन्दिर" कहते हैं। यहाँ के महन्त "टीकायत गुसाईंजी महाराज" कहलाते हैं। क्योंकि यह इस सम्प्रदाय की टीकायत (बड़ी) गद्दी है। इनकी उदयपुर राज्य में बड़ी प्रतिष्ठा है और मेवाड़ में तथा बड़ौदा, भरतपुर, बीकानेर, जोधपुर, करौली, कोटा, प्रतापगढ़ और दूसरे राज्यों में छोटे बड़े ३० गाँव दो लाख रुपये सालाना आय के इस मन्दिर के लिये इनको माफी में मिले हुए हैं। अजमेर जिला में भी महाराजा दौलतराव सेंधिया का दिया हुआ एक गाँव है। इसके सिवाय ४-५ लाख रु० सालाना मन्दिर की भेट आमदनी है।

इस सम्प्रदाय (पुष्टि मार्ग) के आचार्य वल्लभाचार्य तैलंग ब्राह्मण थे[1]। इनके पिता लक्ष्मणभट्ट दक्षिण से काशी में जा बसे थे। वल्लभाचार्य का जन्म वि० सं १५३५ वैशाख वदि ११ सोमवार (ई० सन् १४७८ ता० ३ मार्च) को चंपारन-सारन के पास चौरा गाँव में हुआ था। ये भगवान् श्रीकृष्ण को विष्णु का अवतार मानते थे। इनके गुरु माधवाचार्य थे। वल्लभ स्वामी का देहान्त काशी में वि० सं० १५८७ आषाढ वदि २ रविवार (ता० १२-६-१५६० ई०) को हुआ था। कहते हैं कि मथुरा के पास गोवर्धन पर्वत की एक कन्दरा में वल्लभाचार्य को योगिराज श्रीकृष्ण की एक मूर्ति सं० १५५२ में मिली जिसे उन्होंने मथुरा के एक छोटे से मन्दिर में वि० सं० १५५२ (ई० सन् १४९५) में स्थापित की। बाद में वि० सं० १५७६ में उसे वे गोवर्धन पर्वत पर ले गये। १५० वर्ष बाद जब बादशाह औरंगजेब ने हिन्दू मन्दिरों



श्रीनाथ जी, नाथद्वारा

---

१—इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—श्री वल्लभाचार्य | ४—दामोदर ( बड़े दाऊजी ) |
| २—श्री गुसांई विट्ठलनाथ | ५—विठलराय |
| ३—गिरधर | ६—गिरधर |

को गिराना शुरू किया तब उसने इन गुसाँइयों के पास एक मनुष्य भेज कहलाया कि यदि तुम लोगों में कुछ करामात हो तो दिखलाओ वरना तुम्हारे मन्दिर व मूर्तियाँ तोड़ दी जायँगी। इस पर गोसांई (गोस्वामी) विठ्ठलनाथ का पौत्र और गिरधर का बेटा दामोदर (बड़े दाऊजी) घबरा गया और श्रीनाथजी की मूर्ति को एक रथ में बिठाकर अपने काका गोविन्दजी, बालकृष्ण, वल्लभजी, गंगाबाई के साथ मथुरा से सं० १७१६ आश्विनी सुदि १५ (ई० सन् १६६६ ता० १६ सितम्बर) बुधवार की रात को निकल गया। वहाँ से यह आगरा पहुँच १६ दिन तक वहीं छिपा रहा। इसके बाद बूंदी, कोटा, पुष्कर, किशनगढ़ और जोधपुर में घूमने पर भी कहीं




खास ओदी (शिकारगाह), उदयपुर

सहारा न मिलने पर टीकेत गुसाईं दामोदर के काका गोविन्दजी ने उदयपुर के महाराणा राजसिंह की शरण ली और वि० सं० १७२८ कार्तिक सुदि १५ (ई० सन् १६७१ ता० ६ नवम्बर) सोमवार को चोपासणी (जोधपुर) से श्रीनाथजी की मूर्ति को लेकर वह (गोविंद) मेवाड़ चला गया। महाराणा

७—बड़े दाऊजी
८—विठलेश
९—गोवर्धन
१०—बड़ेगिरधर
११—दाऊजी
१२—गोविन्दजी
१३—गिरधर लाल
१४—गोवर्धन लाल
१५—गोविन्द लाल

ने उदयपुर से २४ मील उत्तर की तरफ बनास के तट पर सिहाड़ गाँव में फागुण बदि ७ शनिवार को मूर्ति की स्थापना करवाई और पूजा पाठ के लिये सिहाड़ गाँव माफी में भेंट किया। बाद में सिहाड़ गाँव के पास ही एक कस्बा "नाथद्वारा" नाम से बस गया।

वल्लभाचार्य के दो पुत्र थे, गोपीनाथ और विट्ठलनाथ। गोपीनाथ का वंश आगे नहीं चला। दूसरे पुत्र विट्ठलनाथ को गुसाईं (गोस्वामी) की पदवी मिली, जिससे उसके वंशधर, "गुसाईं" कहलाये। विट्ठलनाथ के ७ पुत्र गिरधर, गोविन्द, बालकृष्ण, गोकुलनाथ, रघुनाथ, यदुनाथ, और घनश्याम थे। इन सातों ने सात गद्दियाँ स्थापित कीं।



त्रिपोलिया और राज महलों का दृश्य, उदयपुर

विट्ठलनाथ के ज्येष्ठ पुत्र गिरिधरजी टीकायत (तिलकायत) थे। इसीसे उनके वंशज, नाथद्वारे के गुसाईं, टीकायत महाराज कहलाते हैं। कहते हैं कि नाथद्वारे में जो श्रीकृष्ण की मूर्ति है वह वही है जो वल्लभाचार्य स्वयं पूजते थे। इसके सिवाय वल्लभाचार्य के ७ पौत्रों के पूजन की जो अलग-अलग मूर्तियाँ थी, वैष्णवों में "सात स्वरूप" कहलाती हैं और इसी लिए ये सात स्वरूपों की मूर्तियाँ कभी-कभी नाथद्वारा लायी जाती हैं और श्रीनाथजी की मूर्ति के आस पास रक्खी जाती हैं। इन सातों मूर्तियों के नाम (१) नवनीतप्रिय (२) द्वारकानाथ, (३) मथुरानाथ, (४) विट्ठलनाथ, (५) गोकुलनाथ, (६) गोकुलचन्द्र और (७) मदनमोहन हैं।

वर्तमान गुसाईंजी टीकायत गोविन्दलालजी महाराज हैं, जिनका जन्म सं० १६८४ कार्तिक ( सन् १६२७ नवम्बर ) मास में हुआ। इसीसे यह अभी नाबालिग हैं। यह अपने दादा नाथद्वारा के टीकायत गोस्वामी गोवर्धनलाल का सं० १६६० आश्विन सुदि २ ( ता० २१-६-१६३३ ई० ) को स्वर्गवास हो जाने पर राज्य की आज्ञा से १० अक्टूबर १६३३ ई० को नाथद्वारा की गद्दी पर बैठे[1]। क्योंकि इनके पिता दामोदरलाल का-इनके दादा के जीवितकाल में ही, दिल्ली की एक प्रसिद्ध नर्त्तकी ( वेश्या ) हँसा से जून सन् १६३२ ई० में बाकायदा विवाह कर लेने के कारण, गद्दी पाने का हक खारिज कर दिया गया। गोस्वामी दामोदरलाल[2] के यही एक मात्र पुत्र हैं।

इस समय नाथद्वारा का प्रबंध राज्य की आज्ञा से देशपूज्य महर्षि मदनमोहन मालवीय के सुपुत्र पं० रमाकान्त मालवीय के हाथ में है।

नाथद्वारा, उदयपुर चित्तोड़ रेलवे के नाथद्वारा स्टेशन से ६ मील दूर पहाड़ियों से घिरा हुआ है और वहाँ जाने को मोटर व तांगों के लिये पक्की सड़क बनी हुई है। वहाँ अस्पताल और संस्कृत पाठशाला तथा हाईस्कूल आदि लोकोपकारी संस्थाएँ भी बनी हैं।

**काकरोली**—नाथद्वार से १० मील उत्तर में तीन हजार बस्ती का यह कस्बा है। यहाँ पर भी वल्लभ सम्प्रदाय का एक मन्दिर है जिसके महन्त वल्लभाचार्य के एक वंशधर हैं। इस मन्दिर में द्वारकाधीश ( श्रीकृष्ण ) की मूर्ति है। मन्दिर की पूजा के लिये मेवाड़ राज्य से २१ गांव माफी में दिए हुए हैं। इस मन्दिर के पास ही राजसमन्द नाम की विशाल झील है। यह मूर्ति सं० १७२७ में वल्लभाचार्य के वंशधर ने औरंगजेब के डर से मथुरा से भागकर यहाँ स्थापित की थी। कांकरोली के गुसाईं वल्लभाचार्य के ज्येष्ठपुत्र विट्ठलनाथ के तीसरे पुत्र के वंशधर हैं। ये गुसाईंजी महाराणाओं के वैष्णव गुरु हैं। इस मन्दिर के पास ही एक जैन मन्दिर है जिसे महाराणा राजसिंह के मंत्री दयालशाह ने बनवाया था। मराठों ने इस जैन मन्दिर को नष्ट कर दिया परन्तु फिर भी खण्डहर अवस्था में भी अब भी अच्छा मालूम होता है। कांकरोली से १० मील पूर्व में एक और प्रसिद्ध विष्णु मन्दिर है जिसे चारभुजा का मन्दिर कहते हैं, यहाँ के पुजारी गूजर हैं जो अपने को क्षत्रिय वर्णस्थ कहते हैं।

---

१—महकमा खास, राज मेवाड़, हुक्म नं० १०५० एफ० पी० एडमीनिस्ट्रेशन ३६ ता० १८-७-१६३४ ई०

२—गोस्वामी दामोदरलाल का देहान्त अभी सं० १६६३ वि० में होगया।

**ऋषभदेव**—उदयपुर से ३९ मील दक्षिण में धूलेव नामका एक परकोटा वाला और पहाड़ों से घिरा हुआ कस्वा है। यहाँ पर ऋषभदेव या आदिनाथ का प्रसिद्ध जैन मन्दिर है, जिसके दर्शन के लिये हजारों यात्री प्रति वर्ष आते हैं। उदयपुर से ऋषभदेव तक पक्की सड़क बनी हुई है, और मार्ग में राज्य का चौकी पहरा का प्रबन्ध और जगह जगह धर्मशालाएँ बनी हुई हैं। रास्ता भीलों की वस्ती में होकर पहाड़ी इलाके से निकला है। इस मन्दिर में मूर्ति काले पत्थर की तीन फुट ऊँची बैठी हुई है। इसलिये यहाँ के भील इसको "कालाजी" भी कहते हैं। इसे "केसरियाजी" भी कहते हैं, क्योंकि यहाँ हरेक यात्री केसर घिस कर चढ़ाता है और पहले चढ़ाई हुई केसर धोकर दूसरी भेट की जाती है। इसलिये मनों केसर नालियों में बहती है और उसका ठेका भी दिया हुआ है। इस मूर्ति को दिगम्बर व श्वेताम्बर जैन, शैव, वैष्णव और भील आदि सबही पूजते हैं। इस मन्दिर में वैष्णव व शिव उपासकों की मूर्तियाँ भी हैं। नौचौकी के मंडप के दक्षिणी किनारे पर एक थम्भे को मसजिद मान कर मुसलमान लोग वहाँ लोबान जलाते, शीरनी (मिठाई) चढाते और माथा टेकते हैं[1]। यह मन्दिर कब बना इसका कोई पता नहीं है। इसके विविध भाग भिन्न भिन्न समय में बने ऐसा वहाँ के खुदे हुए शिलालेखों से ज्ञात होता है। १४ वीं तथा १५ वीं शताब्दी में इसकी मरम्मत होने का उल्लेख मिलता है। ऋषभदेव की यह मूर्ति पहले डूंगरपुर राज्य के बड़ौदा (वटपद्रक) गांव में थी वहाँ से



श्री ऋषभदेव

१—अनुमान है कि जैनियों ने अपने मन्दिरों को मुसलमानों से बचाने के लिये यह उपाय रचा था कि मन्दिर में किसी जगह मुसलमानों के मसजिद या पूजा का कोई चिह्न बना दिया जाय ताकि मंदिर की रक्षा हो।

लाकर यहाँ स्थापित की गई है। मन्दिर का प्रबन्ध एक कमेटी के आधीन है। राज्य की ओर से एक दारोगा रहता है।



महाराणा प्रताप जिरह बख्तर पहने हुए चेटक घोड़े पर

**चावंड**—यह एक प्राचीन गांव उदयपुर से खैरवाड़ा जाने वाली सड़क पर परसाद गांव से ६ मील दूर है। यहाँ पर एक पहाड़ी पर महाराणा प्रताप का महल है जहाँ उनका देहान्त हुआ था। और बड़ोली गांव के पास के नाले पर उनका अन्तिम संस्कार हुआ था। इस दाहस्थान पर ८ थम्भों की एक छत्री बनी हुई है जो बे मरम्मत है। वीर शिरोमणि महाराणा प्रताप का स्मारक होने से यह तीर्थस्थान है। इसका जीर्णोद्धार होना बड़ा आवश्यक है।

**भीलवाड़ा**—यह बी० बी० सी० आई० रेल्वे का स्टेशन है और क़सबे की आबादी १० हज़ार है। राज्य में आबादी के हिसाब से दूसरे नम्बर का है। यहाँ व्यापार की मण्डी है। यहाँ की क़लई मशहूर है। कपास लोढने को व गांठे बाँधने के लिये कारखाना भी यहाँ पर है। यहाँ पहले टकसाल थी जिसका सिक्का भी भीलाड़ी कहलाता था। स्टेशन के पास की बस्ती "भूपालगंज" कहलाती है। यह व्यापार की अच्छी मण्डी है। यहाँ अदालत, मिडल स्कूल व शेसन कोर्ट का मुकाम है।

**बीजोल्याँ**—यह बूंदी राज्य की सरहद के पास है और उदयपुर से उत्तर-पूर्व में ११२ मील दूर है। यह कस्बा पंवार वंश के सरदार की जागीर में है। यहाँ पर दसवीं शताब्दी के तीन मन्दिर, पांच पार्श्वनाथ

के जैन मन्दिर और १२ वीं शताब्दी के बने महलों के खण्डहर हैं। यहाँ पर सम्वत् १२२६ वि० के चट्टानों पर खुदे दो शिलालेख हैं, जिनमें से एक में सांभर व अजमेर के चौहानों की वंशावली चाहमान से सोमेश्वर तक दी हुई है और दूसरे में "उन्नतशिखर पुराण" नाम का जैन ग्रन्थ खुदा हुआ है।

बाडौली—यह एक एकान्त और रमणीक स्थान भैंसरोड़गढ़ से २ मील दूर है। यहाँ पर भारत प्रसिद्ध कारीगरी के शिव का मन्दिर है जिनकी बराबरी का कोई मन्दिर सिवाय आबू के जैन मन्दिर और नागदा(मेवाड़) के "सास बहू के मन्दिर" के और कोई नहीं है। ये मन्दिर कब बने इसका निश्चय नहीं है। घटेश्वर महादेव के मन्दिर में एक शिलालेख सं० ६८३ वि० का लगा हुआ है परन्तु उससे यह पता नहीं लगता कि मन्दिर कब बना। शायद यह आठवीं शताब्दी में बना हो। देशी व विदेशी विद्वानों ने जैसे कर्नल टॉड, फर्गुसन आदि ने इन मन्दिरों की बड़ी प्रशंसा की है। उदयपुर से वहाँ पहुँचने के लिये विकट पहाड़ियों में होकर जाना होता है इसलिये सुगम रास्ता रेल्वे स्टेशन कोटा जंकशन से भैंसरोड़गढ़ होकर है।




जगदीश का मन्दिर, उदयपुर

## जातियों का वर्णन

सारे राज्य की जन संख्या १५,६६,९१० है। इस हिसाब से वर्गमील में औसतन १०६ मनुष्य रहते हैं। गाँव तथा कस्बों की संख्या ८ हज़ार के

करीब है, १३ कस्बे ऐसे हैं, जिनकी आबादी दो हज़ार से ६ हज़ार तक की है। उदयपुर शहर की आबादी ४४ हज़ार है। भीलवाड़ा, नाथद्वारा और चित्तौड़गढ़ के कस्बों की आबादी आठ-आठ हज़ार से अधिक है। इस राज्य की मनुष्य गणना अब तक ६ बार हो चुकी है। जातियों में हिन्दुओं की मुख्य जातियाँ ब्राह्मण, राजपूत, महाजन, सुनार, चारण, भाट,



ब्रिटिश रेजीडेन्सी, उदयपुर

कायस्थ, दरोगा, दर्जी, सुथार, ( बढ़ई ), माली, जाट, गूजर आदि के सिवाय धाकड़, बूला ( रेगर ), बावरी, मीणा, भील, ग्रासिया, सांसी आदि हैं। भीलों की बस्ती कुल आबादी की ११ फी सैकड़ा है। मुसलमानों की आबादी ४८ हज़ार से ऊपर है और हिन्दू १३ लाख हैं। बाकी जैन, ईसाई, पारसी और भूत प्रेत पूजक भील आदि हैं। स्त्रियों की अपेक्षा पुरुषों

की संख्या अधिक है। राज्य की मुख्य भाषा मेवाड़ी है जो राजस्थानी का रूपान्तर है। इसे ६० फी सैकड़ा लोग बोलते हैं।

## पहिनावा

मेवाड़ी पुरुषों की पोशाक सिर पर पगड़ी, कुरता, लम्बा अंगरखा और धोती है। लम्बे अंगरखे पर एक कोट भी प्रायः पहनते हैं और गले में एक रूमाल बांधते हैं। अकसर एक दुपट्टे से अपनी कमर भी बांधते हैं। इस भेष में हिन्दू व मुसलमानों में कोई भेद नहीं है। देहाती लोग और भील, मीने, धाकड़ आदि जंगली लोग सिर पर एक पोतिया मोटे वस्त्र का बांधते हैं और घुटनों के ऊपर तक धोती पहिनते हैं। स्त्रियाँ घाघरा (लहंगा), साड़ी व कांचली पहिनती हैं और मुसलमानी औरतें पायजामा पहिनती हैं।



गणगौर घाट, उदयपुर

जंगली जाति की स्त्रियाँ और गरीब दूसरी हिन्दू स्त्रियाँ पीतल के कड़े हाथों व पांवों में पहिनती हैं। देहात में रहने के मकान अकसर मिट्टी के और बिना पकाई ईंटों के होते हैं और उनको पेड़ों की पत्तियों व डालियों से छा देते हैं। हिन्दुओं में दाह-क्रिया करने का रिवाज है। दस नामी गुसाईं व संन्यासी अपने मुर्दों को गाड़ते हैं। भील लोग भी लाशों को गाड़ते व जलाते हैं परन्तु छोटे बच्चे व कारी लड़कियों व चेचक से मरे हुए बच्चों को गाड़ते हैं। मुसलमानों में मुर्दे को दफनाने का रिवाज है।

## खेल व त्यौहार

लोगों के आमोद-प्रमोद के साधन क्रिकेट, टेनिस, फुटबाल और हाकी के सिवाय जो केवल राजधानी में होता है—देहात में आँख मिचोनी,

दसावीसी ( हाकी ), गिली डंडा, लट्टू फेरना, पतंग उड़ाना, चोपड़, तास, शतरंज, कबड्डी और कौड़ियों के खेल हैं। धनी पुरुष व राजपुरुषों में शिकार और घुड़दौड़ है। भील तीरंदाजी में बड़े चतुर हैं। सालाना मेलों व शादियों में यह लोग विशेष खुशियाँ मनाते हैं। खास त्यौहार हिन्दुओं में वसन्त पंचमी, होली, गणगौर, तीज, राखी ( रक्षा बंधन ), दशहरा, ( नवरात्रि ) दिवाली और संक्रात है। मुसलमानों के त्यौहार मोहर्रम, इदुलफितर ( रोजों की ईद ) और इदुलजुवा हैं।



जग मन्दिर, उदयपुर

## प्रदेश की दशा

पहाड़ी देश होने से यहाँ के लोग स्वदेश-प्रेमी और निडर होते हैं। भूमि उपजाऊ व पानी की बहुतायत से अन्न व कपड़े की कमी नहीं है। जल-वायु अच्छा होने व सुन्दर स्थान में रहने से यहाँ के लोगों का सामाजिक जीवन आनन्द में बीतता है और ये लोग बाहर की तड़क-भड़क से दूर रहते हैं। यहाँ के लोगों का मुख्य धन्धा खेती है। ६० फी सैकड़ा लोग खेती-बाड़ी करते हैं। २५ सैकड़ा व्यापार व धन्धों में लगे हुए हैं। बाक़ी के नौकरी करते हैं। राज्य में विधवाओं की संख्या सवा लाख है। इसका मुख्य कारण बाल विवाह और बहु-विवाह की कुरीति हैं। लोगों का भोजन दिन में तीन बार होता है। सुबह-सीरावन ( कलेवा ), दिन को रोटी और तीसरा शाम को ब्यालू। बहुधा लोग मकी और जौ खाते हैं। गेहूँ खुशहाल लोग काम में लाते हैं।

## शिक्षा

मेवाड़ में फ़ी सैकड़ा ५ मनुष्य पढ़े-लिखे हैं। इस समय स्टेट में ११६ स्कूलें हैं। इसके सिवाय मुसलमानी मक्तब और हिन्दुओं की पौसाले (चटशालायें) भी जारी हैं। ईसाइयों के ८ मदरसे भी देहातों में हैं। शिक्षा विभाग पर करीब ५० हजार रुपया खर्च होता है। सब से प्रथम सरकारी स्कूल सन् १८६३ के जून मास में महाराणा शम्भूसिंह ने खोला। बाद में सं० १६२२ (सन् १८६५ ई०) में अंग्रेजी पढ़ाना शुरू हुआ। सम्वत् १६४२ (सन् १८८५ ई०) से उसी स्कूल (शम्भूरत्न पाठशाला) को महाराणा सज्जनसिंह ने हाई स्कूल बनाकर उसका नाम "महाराणा हाई स्कूल" रक्खा। इसमें ऐन्ट्रेन्स (मेट्रिक) तक की अंग्रेजी




विक्टोरिया हाल, उदयपुर
(अजायबघर और पबलिक लाइब्रेरी)

पढ़ाई के साथ हिन्दी संस्कृत उर्दू फारसी का भी प्रबन्ध अलग था। सं० १६८० (सन् १६२३ ई०) से वही हाई स्कूल "महाराणा कालेज" के नाम से इन्टरमीजिएट कालेज हो गया है। सरदारों के लड़कों की पढ़ाई के लिये राजधानी में तेलियों की सराय नामक स्थान में सं० १६८० (सन् १६२३ ई०) से "भूपाल नोबल स्कूल" खुला हुआ है। चित्तोड़गढ़, भीलवाड़ा, उदयपुर और खैरवाड़ा में अंग्रेजी मिडल स्कूल हैं। एक साप्ताहिक पत्र "सज्जन कीर्ति सुधाकर" नाम का राज्य की ओर से कई वर्षों से निकलता है। इसमें मेवाड़ गजट भी शामिल है। पहले इसकी ४७ कापी छपती थी अब करीब ५०० छपती हैं।

## अस्पताल

खेरवाड़ा और कोठड़ा के फौजी अस्पतालों के सिवाय राज्य में इस समय सरकारी अस्पताल १५ हैं। खास उदयपुर में एक बड़ा अस्पताल राज्य का "लैंसडाउन हास्पिटल" है। और स्त्रियों की दवा के लिये "वाल्टर हास्पिटल" है। दवा और इलाज पर राज्य का करीब ४५ हजार रु० खर्च होता है। इसके सिवाय ईसाईयों का भी एक अस्पताल है। नाथद्वारा में गुसांईजी महाराज का स्थापित किया हुआ अस्पताल है। अन्य अस्पताल भीलवाड़ा, चित्तोड़गढ़, जहाजपुर, मांडलगढ़, सादड़ी, कपासन, ऊँटाला, रासमी, सहाडा, गुलाबपुरा, राजनगर, ऋषभदेव और सराड़ा में है। शीतला का टीका लगाना अनिवार्य ( लाजिम ) नहीं है। भील लोग अपनी पुरानी तर्ज से टीका लगवाते हैं परन्तु अब अँग्रेजी टीका का प्रचार होरहा है। उदयपुर नगर के बाहर एक पागलखाना भी है। विलिंगडन हास्पिटल नामक एक बड़ा अस्पताल उदयपुर नगर के बाहर बन रहा है

## राज प्रबन्ध

राजसत्ता स्वयं महाराणा के हाथ में है जिनके सहायक एक 'मुसाहिब आला' रहते हैं, जिन्हें प्रधान मन्त्री कह सकते हैं। इनका अंग्रेज सरकार के पोलिटिकल डिपार्टमेन्ट के साथ सीधा सम्बन्ध रहता है। मुसाहिब आला के सहायक दो मंत्री हैं जिन्हें मिनिस्टर कहते हैं। राज प्रबन्ध का सबसे बड़ा महकमा "महकमा खास" कहलाता है जो वि० सं० १९२६ पोष बदि ५ ( ई० सन १८६९ ता० २३ दिसम्बर ) को स्थापित हुआ था। उसके नीचे कई महकमे हैं, जैसे महकमा माल, चुंगी, फौज, पी० डब्लू० डी० (कमठाण) रेल्वे, जंगलात, आबकारी बगैरह। मालगुजारी के लिहाज से राज्य की भूमि १६ जिलों ( परगनों ) में बटी है। जिन हरेक में एक हाकिम रहता है। जिले ये हैं:—

१—गिरवा ( उदयपुर )
२—सराड़ा ( मगरा )
३—कुम्भलगढ़
४—आसींद
५—हुर्डा
६—जहाजपुर
७—माँडलगढ़
८—चित्तोड़गढ़
९—सादड़ी-मादड़ी
१०—रासमी
११—कपासन
१२—राजनगर
१३—सहाड़ा
१४—भीलवाड़ा
१५—खैरवाड़ा
१६—लसाडिया

भारत सरकार के साथ पत्र व्यवहार उदयपुर के स्थानिक अंग्रेज रेजीडेन्ट के द्वारा होता है।

## न्याय

अदालतों में न्याय अंग्रेजी कानून, हिन्दू कानून और रिवाज के माफिक होता है। राजधानी में मुंसिफ कोर्ट और मेजिस्ट्रेटी हैं। जिलों की अदालतों की अपीलें शैसन कोर्ट में होती हैं। शेसन तथा अव्वल दर्जे के ठिकानों की कोर्ट की सब अपीलें महद्राज सभा में होती हैं जो राज्य में सबसे बड़ी अदालत (हाईकोर्ट) है। इसके सभापति महाराणा साहब हैं और कई दूसरे मेम्बर हैं। इसके दो इजलास हैं "इजलास मामूली" और "इजलास कामिल"। जिस सभा में केवल मेम्बर होते हैं उस इजलास को मामूली और जिसमें महाराणा भी होते हैं उसे "इजलास कामिल" कहते हैं। जिले के हाकिम तथा नायब हाकिमों को दीवानी व फौजदारी के अधिकार हैं।




उत्तर पूर्व की तरफ़ के महल, उदयपुर

खैरवाड़ा की अँग्रेजी छावनी में न्याय वहाँ के फौजी अँग्रेज अफसरों के हाथ में है। दो रियासतों के आपस के झगड़े पहले ब्रिटिश रेजीडेन्ट के प्रधानत्व में दोनों रियासतों के वकीलों द्वारा तय होते थे और उसकी अपील ए. जी. जी. के पास होती थी परन्तु अब यह प्रथा उठ गई है।

## डाक का प्रबंध

राज्य में कुल डाकखाने ४८ और तारघर १ हैं जो अँग्रेज सरकार के हैं। इसके सिवाय रेल्वे के तारघर २० हैं। राज्य के कागज पत्र आदि परगनों में पहुँचाने के लिये राज्य का अलग प्रबंध है जिसको "ब्राह्मणी डाक" कहते हैं। यह इन्तजाम महाराणा स्वरूपसिंह के समय में शुरू हुआ था। और एक ठेकेदार के द्वारा होता है। जिसको राज्य से पहले १,६२०) रु०

सालाना दिये जाते थे। और आजकल यह रकम करीब ६०००) के हैं। राज्य के प्रायः सब ही बड़े कसबों में इसके डाकखाने हैं। राज्य की डाक के सिवाय प्रजा की चिठ्ठियाँ आदि भी इस "ब्राह्मणी डाक" से जा सकती हैं परन्तु एक चिट्ठी पर १० पैसे चित्तौड़ी देना पड़ता है और पारसलों का भाड़ा वजन पर निर्भर है। इस प्रकार देशी डाकखानों की संख्या ६० है और ठेकेदार के पास ६० मिरधे ( मेसेंजर-रन्नर ) नौकर हैं।

## दस्तकारी व व्योपार

मेवाड़ किसी खास दस्तकारी व व्यापार के लिए प्रसिद्ध नहीं है। खद्दर या रेजा सब जगह बनता है। छपाई, रंगाई व सलेम सितारे का काम उदयपुर खास में अच्छा होता है। नाथद्वारे में मीनाकारी, चित्रकारी




हाथियों की लड़ाई, उदयपुर

का और उदयपुर में तलवार, छुरों पर खुदाई का काम अच्छा होता है। उदयपुर व जहाजपुर में खिलोने और लकड़ी पर रंगाई का काम प्रसिद्ध है। उदयपुर की तलवारें, चाकू, छुरे अच्छे बनते हैं।

भीलवाड़े में पीतल के वर्तन और उन पर कलई तथा भरत यानी ढलाई का काम अच्छा होता है। ऋषभदेव में पत्थर के वर्तन व खिलौने बनते हैं। मेवाड़ में कपास और अफीम, खूब होती है। भीलवाड़ा, गुलाबपुरा, कपासन, सादड़ी और चित्तोड़ में रुई की गांठे बांधने के पेचघर हैं। व्यापार के मुख्य स्थान उदयपुर, भीलवाड़ा, चित्तोड़गढ़, कपासन, खेड़ा, सनवाड़, भींडर और गुलाबपुरा हैं। रुई, ऊन, घी, काली तमाखू, अफीम, खालें ( चमड़ा ), छपे हुए कपड़े, भेड़, बकरे, गोंद, भोडल (अभ्रक)

आदि चीजें मेवाड़ से बाहर जाती हैं और बाहर से आने वाली चीजों में तमाखू, नमक, शकर, कपड़ा और धातुऐं हैं। जय समंद के पास शकर का कारखाना है जो संयुक्त-प्रान्त व बिहार के व्यापारियों के हाथ में है।

## सेना

राज्य की सेना में करीब ५ हजार सिपाही हैं जिनमें पैदल घुड़सवार और गोलंदाज हैं। राज्य में १६२ तोपें हैं, जिनमें से ११६ काम लायक हैं। सेना पर राज्य को करीब ७ लाख रु० खर्च करना पड़ता है। पहले जागीरदारों को घुड़सवार व पैदल सिपाही भी राज्य में तैनात करने पड़ते थे, जिनको राज्य से कुछ नहीं मिलता था। ये जागीरदारों के नौकर होते थे और इस सेना को जमियत कहते थे परन्तु अब यह प्रथा उठ गई है और जागीरदारों से नकदी में सब खिराज लिया जाता है।

खैरवाड़ा में अंग्रेज सरकार की छावनी है जिसमें मेवाड़ के भीलों की सेना है। इस सेना के खर्च के लिये उदयपुर दरबार ६६ हजार रु० सालाना देते हैं। इसके सिवाय मेरवाड़ा की पैदल सेना ( ४४ वीं पल्टन ) के लिये उदयपुर को खर्चा देना पड़ता है। ये सब खर्चा मेवाड़ के १०० गांव जो मेरवाड़ा ( अजमेर इलाके ) में है उसकी आमदनी से वसूल किया जाता है।

## पुलिस तथा जेल

पुलिस के जवानों की संख्या करीब ४५० है जो अब एक इन्सपेक्टर जेनरल के मातहत हैं। देहात में पुलिस का काम बेकवायदी सेना द्वारा हाकिम की निगरानी में होता है। जरायमपेशा बावरी ( मोघियों ) से चोरी धाड़े का पेशा छुड़वा कर खेती में लगाने के लिये प्रबन्ध किया है। उदयपुर खास में सेन्ट्रल ( सदर ) जेल सम्वत् १६४४ बैसाख ( मई सन् १८८७ ई० ) मास में बनी हैं जिसमें ५०० कैदी रह सकते हैं। बाहर जिलों की हुकूमतों में भी जेल घर हैं। एक कैदी का सालाना खर्चा ४५) रु० होता है और जेल में दरियें, रेजा, रस्से आदि कई सामान बनता है।

## भूमि के अधिकार और लगान

मालगुजार और लगान के विचार से मेवाड़ की भूमि खालसा, जागीर, भोम, सासन विभागों में बंटी हुई है। खालसा की भूमि करीब एक चौथाई है और जागीर व भोम आधी है, बाकी में सासण ( धर्मादा भूमि ) हैं। खालसा भूमि में लगान रय्यतवाड़ी रीति से लिया जाता है। यानी किसान खुद दरबार को हासिल देता है। उसकी भूमि पक्की बापोती या कच्चे पट्टे पर होती है। बापोती से उसे भूमि रहन व बेचान का हक़ होता है। कच्चे पट्टे से चाहे जब बेदखल किया जा सकता है। पहले समय में लगान पैदावार में ली जाती थी परन्तु सं० १६३५ वि० ( सन् १८७८ ई० )

में पेमाइस व लगान का प्रबन्ध ( बंदोबस्त ) हुआ और अब कुछ पहाड़ी हिस्से को छोड़कर बाकी खालसे में सब जगह बन्दोबस्त ( सेटिलमेंन्ट ) होगया है। यह लगान जमीन की किस्म व पैदावार पर निर्भर है।

जागीर दो प्रकार की होती है। एक सैनिक सेवाओं के बदले और दूसरी महाराणा की कृपा और राज्य की अनुपम सेवाओं के एवज में दी हुई। जागीरदारों में राजपूत, ओसवाल आदि दूसरी जातियाँ हैं। राजपूतों को अपनी जागीर की आमदनी का छठा हिस्सा हर वर्ष राज्य को देना होता है और नये महाराणा की गद्दीनशीनी के समय नजराना और कई कर देने होते हैं। जागीरदार की मृत्यु पर जागीर जब्त हो जाती है और उसके उत्तराधिकारी को फिर नया पट्टा इनायत होता है। जागीरदार लोग जरूरत माफिक महाराणा साहब की सेवा भी करते हैं। भोमिये नाम मात्र की लगान "भोम बराड़" देते हैं और सेवा करते हैं। सासण व माफीदारों से कुछ नहीं लिया जाता है।

मेवाड़ राज्य में जागीरदारों के तीन दर्जे हैं। पहिले दर्जे के सरदार "सोला" ( सोलह ) कहलाते हैं। क्योंकि महाराणा अमरसिंह ( दूसरे ) ने इनकी संख्या १६ रक्खी थी। बाद में समय-समय पर यह संख्या बढ़ती घटती रही। परन्तु दर्जे का नाम वही "सोलह" ही रहा। ये "उमराव" नाम से भी पुकारे जाते हैं। दूसरी श्रेणी के जागीरदारों की संख्या पहले ३२ थी। इसी से वे "बत्तीस" कहलाते हैं परन्तु इनकी संख्या भी समय समय पर घटती बढ़ती रही है। इन्हें साधारणतया "सरदार" कहते हैं। तीसरी श्रेणी के जागीरदारों को "गोल के सरदार" कहते हैं।

प्रथम श्रेणी के उमरावों के ठिकाने ( जागीरें ) इस प्रकार हैं:—

१—सादड़ी
२—बेदला
३—कोठारिया
४—सलूम्बर
५—बीजोल्यां
६—बेगू
७—देवगढ़
८—देलवाड़ा
९—आमेट
१०—गोगून्दा
११—कानोड़
१२—भीन्डर
१३—बदनोर
१४—बानसी
१५—पारसोली
१६—भैंसरोड़गढ़
१७—कुरावड़
१८—मेजा
१९—सरदारगढ़ ( लावा )
२०—शिवरती
२१—करजाली
२२—बनेड़ा
२३—शाहपुरा

इन उमरावों के ठिकानों का संक्षिप्त परिचय और दूसरे तथा तीसरे दर्जे के ठिकानों की नामावली इस राज्य के इतिहास के अन्त में दी गई है।

सिक्के—अंग्रेजी सिकों के सिवाय इस राज्य के चांदी, ताम्बा, सोने के सिक्के भी चलते हैं। इनको चित्तोड़ी, उदयपुरिया (ढिंगला), भीलाड़ी व चंदोरी कहते हैं। चित्तोड़ी, उदयपुरी और भीलाड़ी सिक्के अब नहीं ढलते हैं। इन सिकों की कीमत घटती बढ़ती रहती है। सं० १९६२ वि० (सन् १९०५ ई०) में सौ कलदार रुपयों के बदले में १२१ सरूपसाही, १२७ चित्तोड़ी, १२६ उदयपुरी, १४५ भीलाड़ी और २५७ चंदोरी रुपये मिलते थे। राज्य में चांदी की अठन्नी, चवन्नी, दुअन्नी और अन्नी भी बनती हैं। और ताम्बे के सिक्के बहुत प्रचलित हैं जिन्हें "ढींगला" कहते हैं। एक आने में १२ ढिंगले आते हैं। सिकों के एक तरफ हिन्दी में "चित्रकूट उदयपुर" और दूसरी तरफ "दोस्ति लंधन" (इंगलैंड का मित्र) हिन्दी में खुदा रहता है। ये सिक्का वास्तव में राज्य का मुख्य रुपया है। चांदोड़ी सिक्के महाराणा भीमसिंह ने अपनी बहिन चंद्रकुंवर बाई के नाम से चलाया। उन पर पहले फारसी अक्षर थे परन्तु महाराणा स्वरूपसिंह ने फारसी अक्षरों के स्थान में बेल-बूटों के चिह्न करवा दिये। अब ये चांदोड़ी सिक्के विवाह शादी व दान पुण्य में देने को काम में आते हैं। राज्य की टकसालें पहले भीलवाड़ा, उदयपुर और चित्तोड़ में थी। महाराणा फतहसिंह के समय सं० १९८५ में कलदार रुपये के जैसे सरूपशाही सिक्के कलकत्ते से बनवा कर मँगवाये गए।



चित्रकूट उदयपुर



दोस्ति लंधन

इस राज्य में प्राचीन समय में भी सोने चांदी व ताम्बे के सिक्के प्रचलित थे। ऐसे कई सिक्के चित्तोड़गढ़ के पास गांव नगरी से मिले हैं जो वि० सं० पूर्व तीसरी शताब्दी के माने जाते हैं। क्षत्रप और गुप्तों के राज्य के सोने व चांदी के सिक्के भी मिले हैं। हूणों के समय के चांदी के और ताम्बे के गधिये सिक्के भी मिले हैं। इसी प्रकार शिलादित्य, बापा, कुम्भा, सांगा आदि नरेशों के समय के सिक्के मिले हैं।

## तोपों की सलामी

यहाँ के महाराणाओं को भारत सरकार की ओर से १६ तोपों की सलामी का हक है जो महारानी विक्टोरिया ने ई० सन् १८६७ ता० २६ जून को मंजूर किया था। सन् १६२१ ई० से राज्य में १६ तोप दागने का अधिकार वंशपरम्परागत कर दिया है।

## राजचिन्ह

मेवाड़ राज्य का पुराना राज-झन्डा लाल कपड़े का था और उस पर महावीर हनूमान का चिन्ह अँकित था परन्तु जो रेशमी झन्डा महारानी विक्टोरिया के भारत राजराजेश्वरी ( साम्राज्ञी ) पदवी ग्रहण करते समय वि० सं० १९३३ की पौष सुदि १२ गुरुवार ( ई० सन १८७६ ता० २८ दिसम्बर ) के दिल्ली दरबार में अँग्रेज सरकार से भेंट रूप मिला है उसके बीच में सूर्य की मूर्ति है। क्योंकि उदयपुर मेवाड़ के आर्य्यवंश दिवाकर छतीस राजकुल शृंगार महाराणा साहब अपने को सूर्य्यवंशी मानते हैं। सूर्य के दोनों तरफ जिरह बख्तर पहिने झेलम टोप लगाये और शस्त्र बाँधे हुए एक राजपूत खड़ा है और बाँयी तरफ नंग धड़ंग एक भील वीर का चित्र है इससे यह ज्ञात होता है कि इस राज्य की रक्षा आदिम निवासी भीलों और राजपूतों से हुई है। इसके नीचे एक पंक्ति में राज्य के शासन का मोटो यानी आदर्श इन अक्षरों में चित्रित है:—

*"जो दृढ़ राखे धर्म को तिहि राखे करतार"*

अर्थात संसार का कर्ता परमात्मा उसी की रक्षा करता है जो अपने धर्म ( कर्त्तव्य ) पर दृढ रहता है।

थोड़ा समय हुआ है कि इस राज्य चिह्न ( कोट आफ आर्मस ) में :




राज्य चिन्ह, मेवाड़ राज्य, उदयपुर

देवलोक वासी महाराणा श्री फतहसिंह महोदय ने कुछ हेर फेर किया था।

सूर्य्य की मूर्ति जो बीच में थी कुछ ऊपर उठा दी है और उसके स्थान पर अब चित्तोड़गढ़ का किला अंकित किया गया है। एकलिंगजी की मूर्ति हटा दी गई। बाकी पूर्ववत ही रक्खा गया है।

## लोकोपयोगी संस्थाएँ

**आर्य्यसमाज**—यह एक पुरानी लोकोपकारक धार्मिक संस्था है जो अच्छी सेवा कर रही है। महाराणा सज्जनसिंह ने स्वामी दयानन्द सरस्वती को भक्ति पूर्वक मेवाड़ में बुलवा कर राज्य में वैदिक धर्म का प्रचार कराया तब से लोगों में जागृति का श्रीगणेश हुआ है।

**श्री प्रताप सभा**—इसकी स्थापना वि० सं० १९७१ की आश्विन सुदि १ को हुई थी। बल और बलिदान के देवता महाराणा प्रताप की स्मृति को जागृत एवं देश में उनके उद्देश का प्रचार करना ही सभा का मुख्य उद्देश है। इसके पाँच विभाग हैं—(१) प्रताप पुस्तकालय, (२) प्रताप सेवा समिति, (३) प्रताप स्मारक समिति, (४) प्रताप ऐतिहासिक समिति, (५) प्रताप प्रचार समिति।

**विद्या-भवन**—यह संस्था उदयपुर शहर से करीब दो मील की दूरी पर सुन्दर स्थान पर है। पास में फतहसागर झील तथा पहाड़ियों के आ जाने से यहाँ का दृश्य बड़ा ही रमणीक मालूम होता है। यहाँ शिक्षा नवीन ढंग से वैज्ञानिक आधार पर दी जाती है। विद्यार्थी को सुबह से शाम तक रहना पड़ता है। शिक्षा मेट्रिक तक दी जाती है। व्यायाम, संगीत और दस्तकारी की शिक्षा प्रत्येक के लिये अनिवार्य है। भारतवर्ष के प्रायः सब ही प्रान्तों के बालक यहाँ पढ़ते हैं। यहाँ का वातावरण स्वच्छ, सुन्दर और सात्विक है जिससे बालकों का सर्वाङ्ग रूप से विकाश हो सके। यह संस्था राजपूताने का गौरव है। इसके संस्थापक डाक्टर मोहनसिंह मेहता एम० ए०, पी० एच० डी०, एल-एल. बी., बार-एट-ला; रेवेन्यु कमिश्नर, उदयपुर हैं।

**चित्तोड़ गुरुकुल**—यहाँ तीन वर्ष से प्राचीन वैदिक पद्धति के अनुसार शिक्षा दी जाती है। यह संस्था चित्तोड़गढ़ रेल्वे स्टेशन के निकट नदी के किनारे पर है। ब्रह्मचारियों के रहने व शिक्षा के लिये उत्तम प्रबंध है। इसके संस्थापक गुरुकुल कांगड़ी के स्नातक स्वामी व्रतानन्द सरस्वती हैं।

**राजस्थान महिला विद्यालय**—यह विद्यालय सं० १९७२ में उदयपुर राजधानी में स्थापित हुआ था। प्रारम्भ में इसका रूप बहुत छोटा था किन्तु जब से बाबू भैरूलाल गेलड़ा (ओसवाल) ने इसके प्रबंध को अपने हाथ में लिया तब से यह दिनों दिन उन्नति कर रहा है। यहाँ कन्याओं और महिलाओं के लिये प्राथमिक व उच्च शिक्षा का अलग-अलग प्रबंध है।

साथ में छात्रावास ( बोर्डिंग हाउस ) भी है। शिक्षा भारतीय सभ्यता पर दी जाती है। इसका मुख्य उद्देश्य पंडिता होने के साथ-साथ सुगृहिणी



सूरजपोल और सौंईदास का स्मारक, चित्तौड़गढ़

बनाने का है। राज्य की ओर से ११ हज़ार वर्ग फुट भूमि और १० हज़ार रु० भवन बनवाने में सहायता रूप मिले हैं। इसका प्रबंध एक समिति के

हाथ में है जिसके सदस्य प्रतिष्ठित एवं विद्वान सज्जन हैं। कार्य्यकर्ता मंत्री साहित्य सेवी अध्यापक कुं० बलवन्तसिंह मेहता हैं।

**आयुर्वेद सेवा आश्रम उदयपुर**—यह संस्था कई वर्षों से शहर में तथा गाँवों में औषधी द्वारा जनता की अच्छी सेवा कर रही है। इसकी कई शाखाऐं हैं जहाँ दवाइयाँ मुफ्त में दी जाती हैं। गाँवों के लिये वैद्यों को तयार करने के लिये आयुर्वेद पाठशाला भी इसके साथ में चलती है।

## प्राचीन इतिहास

उदयपुर-मेवाड़ का राजवंश एक प्रतिष्ठित एवं जगद्विख्यात क्षत्रिय वंश है। वि० सम्वत् ६२३ ( ई० सन् ५६५ ) से लेकर, आज तक एक ही प्रदेश पर राज करने वाला संसार में शायद ही कोई दूसरा राजवंश निकलेगा। समय के परिवर्त्तनों में पड़ कर भी उनका मुकाबिला करते हुए, अपना अस्तित्व कायम रखने वाला यही एक मात्र राजवंश है जो १३५० वर्षों से भी अधिक समय से विद्यमान हैं। विक्रमादित्य[1] के समय से लगा कर बादशाह जहाँगीर के राजत्वकाल तक का कोई राजवंश इतने समय तक अपने स्थान पर टिक न सका, परन्तु उदयपुर के महाराणा ही एक ऐसे हैं जो मुसलमानों के भारत में आने के पूर्व से आज तक बराबर शासन कर रहे हैं। क्षत्रियों में उदयपुर का राजवंश बड़े सम्मान तथा आदर से देखा जाता है। भारत के राजपूत मात्र महाराणा के प्रति श्रद्धा और पूज्य भाव रखते हैं[3]। उनके इस सम्मान के कई कारणों में से एक कारण उनकी स्वातंत्र्य-प्रियता है। उन्होंने अपने राज्य चिन्ह में अङ्कित मोटो "जो दृढ़ राखे धर्म को, तिहि राखे करतार" को भली भाँति पालन करने में कुछ उठा नहीं रखा है। महान् से महान् कष्ट झेलकर भी, अपनी मान-मर्यादा की रक्षा के लिये सांसारिक सुखों को ठुकरा देने में कसर नहीं की है और अपने गौरव का सदा ध्यान रखा है। वास्तव में "हिन्दुआ-सूरज" उपाधि-इस वंश के लिये उपयुक्त ही है। उदयपुर के राजवंश की प्रशंसा उसके विरोधी बाबर, जहाँगीर आदि मुसलमान शासकों ने भी मुक्तकंठ से की है। इसी प्रकार

१—यह उज्जैन का परमार राजा कहा जाता है। परंतु यह ठीक नहीं है। क्योंकि यदि यह परमार ( पंवार ) वंशी और उज्जैन का राजा होता तो उज्जैन के परमार राजा मुञ्ज, भोज आदि अपने शिलालेखों, ताम्रपत्रों आदि में अपने पूर्वज का अवश्य उल्लेख करते। विद्वानों का मत है कि वास्तव में यह गुप्तवंश का राजा चन्द्रगुप्त ( दूसरा ) था जिसके विरुद ( उपाधि ) विक्रम और विक्रमादित्य आदि मिलते हैं। उसका ज्ञात समय वि० सं० ४१८ से ४६१ तक है।

२—फरिस्ता

३—एचीसन ट्रिटीज भाग ३ पृ० ६ ( पांचवा संस्करण ) १६३२ ई०।

बर्नियर, मिल, एल्फिन्स्टन, मालकम आदि अनेक यूरोपियन इतिहास लेखकों ने भी उदयपुर राजवंश की पद प्रतिष्ठा आदि गुणों की भूरि-भूरि प्रशंसा की है।



रामपोल और रावत पत्ता का स्मारक ( चबूतरा ) चित्तौड़गढ़

मेवाड़ का राजवंश अत्यन्त प्राचीन होने के कारण इसकी अनेक शाखाएँ हैं, जो राजपूताना, मालवा, मध्यप्रदेश और गुजरात में पाई

जाती है। इनकी अधिक शाखाएँ उनके निवास स्थानों के नामों पर और कुछ उनके मूल पुरुषों के नामों पर प्रसिद्ध हुई हैं। रावल समरसिंह के सं० १३३१ ( ई० सन् १२७४ ) के शिलालेख में, गुहिल वंश की अनेक शाखाओं "ब्रूमहे गुहिलवंशम् पारशाखं" के होने का उल्लेख है। मुँहणोत नैणसी, कर्नल टाड और राय बहादुर ओझा ने २४ शाखाएँ लिखी हैं। परन्तु तीनों की नामावली एक दूसरे से नहीं मिलती। उनमें कई नाम मिलते हैं और कई नवीन भी हैं। हम यहाँ तीनों की लिखी नामावली लिख कर पुस्तक के आकार को बढ़ाना नहीं चाहते। अतएव मूता नैणसी की बताई हुई २४ शाखाओं को ही यहाँ लिखते हैं—

१—गेहलोत ( गहलोत ), २—सीसोदिया, ३ - आड़ा, ( अहाड़ा ) ४—पीपाड़ा, ५—हुल, ६—मांगलिया, ७—आसायच, ८—केलवा ( कैलपुरा ), ९—मंगरोपा, १०—गोधा, ११—डाहलिया, १२—मोठसीरा, १३—गोदारा, १४—भींवला, १५—मोर, १६—टीबणा, १७—माहिल, १८—तिबड़किया, १९—बोसा, २०—चन्द्रावत, २१—धोरणिया, २२—बूटी वाला, २३—बूंटिया और २४—गोतमा।

राजपूताने के कई राज्य उदयपुर राजवंश से फटे हुए है, जैसे डूँगरपुर, बाँसवाड़ा, शाहपुरा और प्रतापगढ़। नेपाल का प्रसिद्ध राज्य भी इसी उदयपुर वंश से निकला हुआ है। वहाँ मेवाड़ के रावल समरसिंह का छोटा भाई कुम्भकर्ण पहुँचा था। वहीं वहाँ के राजाओं का मूल पुरुष माना जाता है। कुम्भकर्ण के वंशधरों ने पहले पाल्पा पर अपना प्रभुत्व स्थापित किया और फिर धीरे-धीरे अपनी शक्ति बढ़ाना आरम्भ किया। पृथ्वीनारायण शाह ने वि० सं० १८२५ की आश्विन बदि ३-४ गुरुवार ( ई० सन् १७६८ ता० २९ सितम्बर ) को नेपाल पर अपना झण्डा फहराया। बम्बई अहाते में धरमपुर ( सूरत जिला ) का राज्य सीसोदियों का है। मालवा में बड़वानी राज्य भी सीसोदियों का है। भावनगर ( काठियावाड़ ) के महाराजा, पालीताणा के ठाकुर और लाठी तथा वला से ठाकुर भी गहलोत हैं। राजपीपला ( रेवाकाँठा एजेन्सी-गुजरात ) के महाराणा गुहिलवंशी हैं। कोल्हापुर, मुधोल और सांवतवाड़ी के राजा मेवाड़ राजवंशी के ही वंशधर हैं, परन्तु वे अब अपने को मरहटा कहते हैं। ऐसे ही मदरास प्रान्त के विजिगापट्टम जिले की विजया नगरम नामक बड़ी जमींदारी के महाराजा भी अपने को इसी गहलोत वंश का बतलाते हैं[१]।

१—विजया नगरम वाले कहते हैं कि जब हमारे यहाँ की राजकुमारी का विवाह रीवाँ में होना निश्चय हुआ तब यह बात प्रमाणित रूप से मानली गई थी कि उदयपुर और विजया नगर की वंशावली मिलती है। उन कागजों पर उदयपुर

उदयपुर—मेवाड़ के महाराणा अपने मूल पुरुष गुहिल (गुहदत्त) के पीछे गुहिलोत नाम से प्रसिद्ध हैं। संस्कृत शिलालेखों तथा पुस्तकों में इस वंश का नाम गौहिल्य, गुहिल, गुहिल पुत्र, गोभिल पुत्र और गुहिलोत पाया जाता है। भाषा में गैलोत, गहलोत, गुहिल और गोहिल इत्यादि नाम प्रसिद्ध हैं। इस गहलोत वंश की एक शाखा सीसोदा नामक गांव में बस जाने के कारण "सीसोदिया" नाम से प्रसिद्ध हुई। इस समय उदयपुर के महाराणा इसी शाखा के हैं।

प्राचीन समय के राजाओं को पुराण आदि ग्रन्थों में सूर्य्यवंशी और चन्द्रवंशी लिखा है[1]। सूर्य्यवंश का मूलपुरुष विवस्वान था[2]। इसी वंश में मान्धाता, हरिश्चन्द्र, सगर, दिलीप, भगीरथ, रघु आदि स्वनामधन्य राजा हुए हैं। अयोध्यापति महाराजा दशरथ के पुत्र श्रीरामचन्द्र महाराज इसी वंश में उत्पन्न हुए थे। भगवान् बुद्धदेव का जन्म भी इसी कुल में हुआ था। महाराणा उदयपुर भी इसी सूर्य्यवंश में माने जाते हैं।

महाराजा रामचन्द्र के पुत्र कुश से सूर्य्यवंश का वंशसूत्र आगे चला[3]। पुराणों के अनुसार कुश से लेकर सुमित्र तक ६१ राजा हुए। जिनकी राजधानी अयोध्या थी। पश्चात् सुमित्र के १३ वें वंशधर विजयभूप ने अयोध्या से निकल कर दक्षिण भारत का विजय किया और वहाँ पर अपना राज्य स्थापित किया। राजा विजयभूप का ६ ठा वंशज शिलादित्य हुआ। कर्नल टॉड ने इस शिलादित्य की राजधानी वलभीपुर (काठियावाड़) मानी है और सं० ५८० ( ई० सन् ५२३ ) में शत्रुओं के आक्रमण के कारण वलभी का नाश होने और शिलादित्य के मारे जाने पर उस ( शिलादित्य ) की सगर्भा रानी पुष्पावती का मेवाड़ में आना और गुहदत्त ( गोहा ) नामक पुत्र का उत्पन्न होना तथा उसी का मेवाड़ राजवंश का मूलपुरुष

---

के महाराणा शम्भूसिंह और जयपुर के महाराजा सवाई रामसिंह के (वि० सम्वत् १८९२-१९३७) दस्तख़त व मौहर हैं।

१—कईयों का मत है कि यह सब पौराणिक झगड़ा मात्र है, क्योंकि एक ही वंश को यदि एक स्थान पर सूर्यवंशी लिखा है तो दूसरे स्थान पर उसी को चन्द्रवंशी या अग्निवंशी लिखा मिलता है।

२—विवस्वान् का अर्थ सूर्य है इससे विवस्वान के वंशधर सूर्यवंशी कहलाये।

३—कर्नल टॉड ने मेवाड़ के महाराणाओं का लव के वंश में और जयपुर के कछवाहों का कुश के वंश में होना लिखा है परन्तु इस प्रकार की वंशावली पुराणों से नहीं मिलती है। पुराणों के अनुसार अतिथि से सुमित्र तक के राजाओं को कुश के वंश में और कुश को ही ज्येष्ठ पुत्र लिखा है।

होना लिखा है[1]। यह गुहिल एक ब्राह्मण द्वारा पाला पोषा गया था। आगे टॉड ने यह भी लिखा है कि मेवाड़ के महाराणा वलभीपुर ( काठियावाड़ ) के अन्तिम राजा शिलादित्य ( वि० सं० ५८० ) के वंशज हैं और वलभी के ये राजा ईरान के बादशाह नौशेरवाँ[2] आदिल के बेटे नौशेजाद की सन्तान में थे[3] परन्तु यह सब कपोल कल्पित है। क्योंकि वि० सं० २०० ( ई० सन् १४४ ) में तो काठियावाड़ में क्षत्रपवंशी राजाओं का अधिकार था[4] और उसके बाद सं० ४५० ( ई० सन् ३६३ ) में गुप्तों का राज्य हुआ। वि० सं० ५२७ ( ई० सन् ४७० ) के आस पास हूणों की चढ़ाई से गुप्त साम्राज्य के शिथिल हो जाने पर इन ( गुप्तों ) के सेनापति भटार्क ने वलभीपुर ( वला ) में अपना स्वतन्त्र राज्य स्थापित किया। इसी भटार्क के पुत्र द्रोणसिंह का एक ताम्रपत्र वि० सं० ५५६ ( ई० सन् ५०२ ) का मिला है। इसलिए वलभी में ईरानी नरेशों का राज्य होना सिद्ध नहीं होता। इसके सिवाय वलभी-राज्य का अन्तिम राजा शिलादित्य वि० सं० ८२३ ( ई० सन् ७६६ ) में हुआ था और इधर गुहिल के चौथे वंशधर शिलादित्य का एक लेख वि० सं० ७०३ ( ई० सन् ६४६ ) का मिला है। इससे भी प्रमाणित होता है कि ये राजा वलभी ( काठियावाड़ ) से मेवाड़ में नहीं आये थे और न इनका वलभी से किसी प्रकार का सम्बन्ध था। इसके सिवाय न तो मेवाड़ की किसी ख्यात, शिलालेख या ताम्रपत्र से ही, न फारसी तवारीख "आइने अकबरी" और "मुहणोत नैणसी की ख्यात" से ही मेवाड़ के गहलोत राजाओं का वलभीपुर से आना पाया जाता है। सं० १७३२ ( ई० सन् १६७५ ) में बने "राजप्रशस्ति महा काव्य" के समय तक भी इनका वल्लभीपुर से आना कोई नहीं जानता था। सर्व प्रथम कर्नल टॉड ने ही जैन ग्रन्थों के आधार पर इनका वलभी से आना लिखा जो ठीक नहीं था। इसी प्रकार गुहा ( गुहिल ) का लालन-पालन ब्राह्मण के हाथ से होना भी सिद्ध नहीं होता।

राजा गुहिल के समय का कोई शिलालेख या ताम्रपत्र अब तक नहीं मिला है। इससे उसका निश्चित समय नहीं जाना जा सकता परन्तु उसके पाँचवें वंशधर राजा शिलादित्य का सं० ७०३ ( ई० सन् ६४६ ) का उपर्युक्त लेख सामोली ( मेवाड़ ) गांव से महामहोपाध्याय श्रीगौरीशंकर ओझा को

---

१—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० २५१-२६०।

२—बादशाह नौशेरवाँ आदिल वि० सम्वत् ५८८ ( ई० सन् ५३१ ) के करीब हुआ है।

३—टॉड राजस्थान भाग १ पृष्ठ २७६।

४—ऐपिग्राफिया इंडिका भाग ८ पृ० ४२-४३।

सं० १९५० ( ई० सन् १८९३ ) में मिला था[1]। यदि प्रत्येक राजा का राज्यकाल औसत हिसाब से २० वर्ष माना जावे तो गुहिल का राज्यकाल वि० सं० ६२३ ( ई० सन् ५६६ ) के करीब आयगा।

गुहिल से पूर्व का इतिहास तो अन्धकार में ही हैं परन्तु गुहिल से लेकर बापा रावल ( कालभोज ) तक या प्रायः रावल रणसिंह तक का समय भी निश्चय पूर्वक नहीं दिया जा सकता। गुहिल के पश्चात् मेवाड़ के राजा भोज, महेन्द्र, नाग ( नागादित्य ), शिलादित्य ( शील ), अपराजित, महेन्द्र ( दूसरा ) और कालभोज ( बापा ) हुए। पुराणों से बापा रावल की वंशावली इस प्रकार मानी जाती है:—

१—नारायण, २—ब्रह्मा, ५—विवस्वान ( सूर्य ), ६—मनु, ७—इक्ष्वाकु, ११—पृथु, १३—आर्द्र ( चन्द्र ), २५—मान्धाता, ३६—हरिश्चन्द्र, ४४—सगर, ४७—दिलीप, ४८—भगीरथ, ६५—रघु, ६७—दशरथ, ६८—राम, ६९—कुश, ७०—अतिथि, १२८—सुमित्र[2] १२९—बज्रनाभ, १३९—सिंहरथ, १४०—विजयभूप, १४४—सुमुखादित्य, १४५—गुहिल और १५२—कालभोज ( बापा रावल )

## १—राजा गुहिल ( गुहदत्त )

[ सम्वत ६२३ वि० = सन् ५६२ ई० ]

शिलालेखों में मेवाड़ की राज वंशावली राजा गुहिल (गुहदत्त) से शुरू होती है परन्तु राजाओं के नामों के सिवाय उन शिला लेखों में उनका कोई इतिहास नहीं मिलता है। आगरे के आसपास चाँदी के दो हजार सिक्के जनरल कनिंगहाम को ई० सन् १८६९ ( वि० सं० १९२६ ) में इकट्ठे मिले हैं जिन पर "श्री गुहिल" लिखा हुआ है[3]। इससे अनुमान होता है कि गुहिल वहाँ का स्वतन्त्र राजा था। आगरे के आसपास इसका राज्य होने के दूसरे प्रमाण भी हैं। जैपुर राज्य के चाटसू नामक स्थान से एक बड़ा शिला लेख मिला है[4] जिसमें भर्तृभट ( भर्तृपट्ट प्रथम ) से बालादित्य तक १२ पीढ़ियों के नाम हैं। उससे भी अनुमान होता है कि विक्रम की आठवीं शताब्दी से ११ शताब्दी के लगभग

१—नागरी प्रचारिणी पत्रिका ( नवीन संस्करण ) भाग १ अङ्क ३ पृ० ३११ ( सं० १९७७ वि० )।

२—नारायण से सुमित्र तक की वंशावली तो पुराणों में मिलती है तथा सुमित्र से बाद के नाम चारण भाटों की बहियों में मिलते हैं परन्तु वे विश्वास योग्य नहीं हैं। उनमें से कई नाम कृत्रिम है और संवत तो एक भी शुद्ध नहीं है।

३—कनिंगहाम, आर्कियालाजिकल सर्वे रिपोर्ट भाग ४ पृ० ९५।

४—ऐपिग्राफिया इन्डिका भाग १२ पृ० १३-१७।

तक गुहिल वंशियों का राज्य आगरे के आसपास के प्रदेश पर था। आगरे के आसपास ही चाटसू का प्रदेश है।

अजमेर के खरवा नामक ठिकाने ( जागीर ) में नासूण नामक एक गांव है वहाँ से एक टूटा हुआ शिला लेख मिला है जो वि० सं० ८८७ वैशाख बदि २ ( ई० सन् ८३० ता० १५ मार्च ) का है। इतिहासज्ञों का अनुमान है कि उसमें लिखे हुए गुहिल वंशी धनिक और ईशानभट नामक मंडलेश्वर राजा चाटसू की गुहिल वंशी शाखा से सम्बन्ध रखते थे।

यद्यपि खास गुहिल के समय का कोई शिलालेख या ताम्रपत्र अब तक नहीं मिला है परन्तु हूण वंशी राजा मिहिरकुल के पीछे राजपूताना व उसके आसपास के देश पर गुहिल का ही राज्य होना अनुमान किया जाता है। क्योंकि मिहिरकुल के पश्चात गुहिल के सिक्के ही मिलते हैं। सारांश यह है कि यद्यपि गुहिल एक स्वतन्त्र राजा हुआ जिसका राज्य विस्तार आगरा प्रान्त तक था परन्तु उसके शासन काल को निश्चित करने के लिये कोई शिलालेख, ताम्रपत्र या प्रशस्ति नहीं मिली। हाँ ! उसके पाँचवे वंशधर शिलादित्य का शिलालेख सं० ७०३ ( ई० सन् ६४६ ) का मिला है उससे अनुमान है कि इसका समय सं० ६२३ वि० के लगभग रहा हो। गुहिल की राजधानी कहाँ थी इसका भी ठीक ठीक पता नहीं लगा है। श्रद्धेय ओझाजी का मत है कि राजा गुहिल के पूर्वज पहिले आगरे के आसपास राज करते हों और वहीं से गुहिल मेवाड़ में आया हो अथवा गुहिल के पूर्वज मेवाड़ के किसी विभाग पर शासन करते हो और पश्चात गुहिल ने अपना राज्य दूर दूर तक बढ़ाया हो।

## २—राजा भोज ( गुहिल वंशी )

आहाड़ ( उदयपुर ) से मिले शक्तिकुमार के सं० १०३४ ( सन् ६७७ ई० ) के लेख में गुहिल के उत्तराधिकारी का नाम भोज लिखा है। यह गुहिल का पुत्र था। ख्यातों में भोज को भोजादित्य और भोगादित्य लिखा है। इसका अधिक वृतान्त कुछ भी नहीं मिलता।

## ३—राजा महेन्द्र ( पहला )

शक्तिकुमार के उपरोक्त लेख में भोज के बाद महेन्द्र का नाम आता है। यह भोज का पुत्र था और उसके बाद उत्तराधिकारी हुआ था। इसका भी कोई विशेष वर्णन नहीं मिलता।

## ४—राजा नाग

यह महेन्द्र का पुत्र था और उसके बाद गद्दी पर बैठा। इसे ख्यातों

१—आर्कियालाजिकल सर्वे आफ इन्डिया, एन्युअल रिपोर्ट ई०सन् १९२०-२१ पृ० ३५

२—इन्डियन एण्टिक्वेरी भाग ३९ पृ० १९१।

में नागादित्य भी लिखा है। नागदा नगर, जिसका नाम प्राचीन शिलालेखों में नागह्रद या नागद्रह मिलता है[1], इसी नागादित्य द्वारा बसाये जाने की किम्वदन्ती मेवाड़ में अब तक है। कहते हैं कि यह गाँव उसी ने अपने नाम पर बसाया था। यह किसी युद्ध में मारा गया। इसका कोई विस्तृत हाल नहीं मिलता।

## ५—राजा शिल ( शिलादित्य )

[ वि० सम्वत ७०३—७१२ ]

नाग का उत्तराधिकारी शील हुआ। इसका नाम मेवाड़ के शिलालेखों में भी 'शील' ही पाया जाता है। मेवाड़ के भोमट प्रान्त में सोमाली नामक गाँव से वि० सं० ७०३ ( ई० सन् ६४६ ) का एक शिलालेख इसका मिला है[2]। जिससे उस समय भोमट के आस-पास इसका राज्य होना सिद्ध होता है। इसके समय का एक ताम्बे का सिक्का भी मिला है। जो शायद वि० सं० ७१२ का होगा। इसका विरुद ( खिताब ) नरपति था।

## ६—राजा अपराजित

[ विक्रमी सम्वत् ७१८ ]

शील ( शीलादित्य ) के बाद अपराजित राजा बना। यह शील का पुत्र था। कुण्डेश्वर (उदयपुर से १४ मील उत्तर में) के मन्दिर में एक शिलालेख मिला जो वि० सं० ७१८ मार्गशीर्ष सुदि ५ का है। उस लेख से मालूम होता है कि—"गुहिलवंशी राजा अपराजित ने शिव के बेटे महाराज वराहसिंह को अपना सेनापति बनाया। उस सेनापति की स्त्री यशोमति ने एक विष्णु का मन्दिर बनवाया। अपराजित ने अपने शत्रुओं को नष्ट किया, अनेक राजा उसके आगे झुकते थे"[3]। यह शिलालेख इतना अच्छा खुदा हुआ है और काव्य इतना हृदय स्पर्शी श्लेषालंकार-युक्त है कि उसे देख कर यह कहना पड़ेगा कि उस समय भी मेवाड़ में अच्छे-अच्छे शिल्पी एंव कवि विद्यमान थे।

## ७—राजा महेन्द्र ( दूसरा )

अपराजित के पश्चात् मेवाड़ के राज्यासन पर महेन्द्र (दूसरा) बैठा। वि० सं० १३४२ ( ई० १२८५ ) की आबू की महारावल समरसिंह की

१—ऐसा भी कहा जाता है कि पाँडुवंशी परीचित के पुत्र महाराजा जन्मेजय ने अपने पिता के बैर का बदला चुकाने के लिये नागों को होमने की इच्छा से यहाँ "सर्प यज्ञ" किया था, इसी से इस स्थान का नाम "नागदाह" पड़ा। जो अब नागदा कहा जाता है।

२—नागरी प्रचारिणी पत्रिका; भाग १ पृ० ३११-२७।

३—एपिग्राफिया इंडिका, भाग ४ पृ० ३१-३२।

प्रशस्ति में महेन्द्र के वास्ते दो श्लोक हैं जिनमें लिखा है—"शीलस्वभाव और लीला सहित तलवार से विकराल हाथ वाले उस राजा ने बाहुबल द्वारा शत्रुओं की श्री को अपने आधीन किया। वह राजा प्रत्यक्ष वीर रस ही का रूप था। चोड़देश की नारियों को विधवा बनाने वाला, राजाओं में मुकटमणि, राजनीतिज्ञ तथा कर्णाटेश्वर को दण्ड देने वाला था। उसका पुत्र नीतिमान कालभोज हुआ; जिसका धनुष काल के समान दण्ड देने में प्रचण्ड था[१]।" इससे अधिक वर्णन इसके विषय में और कुछ नहीं मिलता।

## ८—राजा कालभोज ( बापा रावल )

[ सं० ७९१-८१० वि० ]

यह महेन्द्र का पुत्र कालभोज, राजपूताने में बापा या "बप्पा रावल" नाम से प्रसिद्ध है। यह बड़ा प्रतापी और पराक्रमी राजा था। मेवाड़ के मूलपुरुष गुहिल ( गुहदत्त ) के बाद ख्याति और वीरता में इसका नाम आता है। मेवाड़ के शिला लेख, दानपत्र, सिक्के व ख्यातों में इसका नाम भिन्न-भिन्न प्रकार से लिखा है जैसे बप्प, बोप्प, बप्प बप्पक, बप्पाक, बाप्प, बाष्प और बापा। ये सभी शब्द बाप—पिता के सूचक हैं तथा यह सम्मान सूचक बन कर नाम के काम में भी आने लगे[२]। मेवाड़ के पिछले कई लेखों में बापा के साथ रावल[३] शब्द भी लगा हुआ मिलता है।

बापा रावल का एक सोने का सिक्का मिला है जिससे उसका सूर्यवंशी होना प्रकट होता है[४]। इसका राज्य विस्तार बहुत दूर-दूर तक था और उसने चित्तोड़ का क़िला सं० ७९१ ( ई० ७३४ ) के आस-पास मोर्य वंशी राजा मान से विजय कर अपने राज्य में मिलाया था।

---

१—इण्डियन एण्टिक्वेरी भाग १६ पृष्ठ ३४७—५१।

२—वर्त्तमान काल के महापुरुष संसार-पूज्य महात्मा मोहनदास कर्मचन्द गांधी को भी लोग "बापूजी" "बापू" आदि नामों से पुकारते हैं जो पितावाची सम्मानसूचक है।

३—शिलालेखों से ज्ञात होता कि बारहवीं शताब्दी तक मेवाड़ के नरेशों का खिताब ( विरुद ) "राजा" था। बाद में उन्होंने "रावल" ( राजकुली ) खिताब धारण किया। पिछले इतिहास लेखकों को उनके पुराने खिताब का ज्ञान न था इससे उन्होंने शुरू से ही उनका खिताब "रावल" होना मान लिया और प्राचीन काल के वास्तविक इतिहास के अभाव में उसी की लोगों में प्रसिद्ध होगई। इसी से हम ने भी बापा को "बापा रावल" लिखा है।

४—नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अङ्क ३ सं० १९७७ कार्तिक (नवीन संस्करण) पृ० २४१—८९।

बापा रावल के समय का कोई शिलालेख या ताम्रपत्र अब तक नहीं मिला है। इसलिये उसके शासन काल का समय निश्चय करना कठिन है।



बापा रावल

परन्तु उसके १० वें वंशधर राजा नरवाहन के समय का वि० सं० १०२८ (ई० सन् ९७१) का एक शिलालेख मिला है जिसमें बप्पा का नाम आया

है[1]। और महाराणा कुम्भा के राज्य काल ( सं० १४६०-१५२५वि० ) में एक पुस्तक "एकलिंग माहात्मय" नाम की लिखी गई थी, उससे बप्पा का वि० सं० ८१० ज्ञात होता है। इसी प्रकार कुम्भा के उत्तराधिकारी महाराणा रायमल के समय ( सं० १५३०-१५६६ ) में रची हुई एकलिंग माहात्मय नामक दूसरी पुस्तक जिसे "एकलिंग पुराण" भी कहते हैं—में भी बप्पा का समय सं० ८१० दिया है[2]। इससे अनुमान होता है कि बापा रावल ( कालभोज ) का समय सं० ८१० वि० के आस-पास रहा हो। सुप्रसिद्ध ऐतिहासिक विद्वान् ओझाजी ने बापा का समय सं० ७९१ ( ई० सन् ७३४ ) से सं० ८१० वि० ( ई० सन् ७५३ ) तक निर्धारित किया है।

बापा के विषय में अनेक दन्तकथायें प्रचलित हैं। परन्तु वे ऐतिहासिक दृष्टि से विश्वास योग्य नहीं है क्योंकि वे अतिश्योक्ति के साथ लिखी गई है। उनका सारांश यही है कि "कालभोज गुहिलवंशियों का प्रतापी पूर्वज एक स्वतन्त्र व विशाल राज्य का स्वामी था और चितोड़गढ़ उसके अधिकार में था। दन्तकथाओं को ऐतिहासिक रूप देने वाले टॉड साहब, मूता नैणसी आदि हैं जिन्होंने चारण, भाटों की कथाओं के आधार पर इसकी शूर वीरता का वर्णन किया है। हारीत ऋषि ( हारीतराशि ) के बरदान से मेवाड़ का राज पाना,[3] उसका ईरान पर चढ़ाई करना, खुरासान आदि देशों को जीतना, वहाँ की अनेक स्त्रियों से विवाह करना, ३२ मन की तलवार हाथ में रखना,[4] खुरासान ( ईरान ) में ही मरना और मृत्यु पर उसको जलाने या गाड़ने के लिये हिन्दू मुसलमानों का झगड़ा होना तथा अन्त में कबीर की तरह लाश की जगह फूल ही मिलना" इत्यादि मनगढ़न्त बातें बापा रावल के विषय में अब तक चली आती हैं जिसका इतिहास से कोई सम्बन्ध नहीं और उनमें सत्य का अंश तक दिखाई नहीं पड़ता। यदि हम इन दन्तकथाओं की एक एक बात को लेकर उसकी असत्यता को सिद्ध करने लगें तो पुस्तक का कलेवर बढ़ जाने के सिवा और कोई लाभ नहीं होगा। विचार शील इतिहास प्रेमी पाठक स्वयं ही इन कपोल कल्पनाओं का निर्णय कर सकते हैं।

बप्पा का शरीर नागदा ( मेवाड़ ) में ही छूटा था। उसका समाधि-मन्दिर एकलिङ्गजी ( कैलाशपुरी ) से एक मील की दूरी पर अब तक

---

१—बम्बे एशियाटीक सोसाइटी जर्नल भाग २२ पृ० १६६-६७।

२—एकलिंग माहात्म्य, अध्याय २० श्लोक २१।

३—मुहणोत नैणसी की ख्यात, भाग १ पृष्ठ ११ ( बनारस संस्करण )।

४—राजप्रशस्ति महाकाव्य सर्ग ३।

५—टॉड राजस्थान ( आक्सफार्ड संस्करण ) भाग १ पृ० २६७

मौजूद है जो "बप्पा रावल" के नाम से प्रसिद्ध है। कहते हैं कि बप्पा ने ही पहले पहल अपने आराध्य-देव एकलिङ्ग ( महादेव ) का मन्दिर बनवाया। यह महादेव मेवाड़ राज्य के स्वामी माने जाते हैं। मेवाड़ के महाराणा "दीवान" कहलाते हैं। वे अपने को एकलिङ्गजी का दीवान मानकर शासन कार्य चलाते हैं।

बप्पा के बाद उसका पुत्र खुमाण सं० ८११ वि० में चित्तोड़ के राज-सिंहासन पर बैठा। परन्तु उसका वृत्तान्त लिखने के पूर्व हम खुमाण से महाराणा हम्मीर तक की वंशावली नीचे दे देना उचित समझते हैं ताकि पाठकों को उनका सम्बन्ध जानने में सुभीता रहे—

९—खुम्माण -वि० सं० ८१०।
१०—मत्तट।
११—भर्तृभट ( भर्तृपट्ट )।
१२—सिंह।
१३—खुम्माण ( दूसरा )।
१४—महायक।
१५—खुम्माण ( तीसरा )।
१६—भर्तृभट ( दूसरा )-वि० सं० ९९९, १०००।
१७—अल्लट-वि० सं० १००८, १०१०।
१८—नरवाहन-वि० सं० १०२८।
१९—शालिवाहन।
२०—शक्तिकुमार-वि० सं० १०३४।
२१—अम्बा प्रसाद।
२२—शुचिवर्मा।
२३—नरवर्मा।
२४—कीर्तिवर्मा।
२५—योगराज।
२६—वैरट।
२७—हँसपाल।
२८—वैरिसिंह।
२९—विजयसिंह-वि० सं० ११६४, ११७३।
३०—अरिसिंह।

३१—चोड़सिंह।
३२—विक्रमसिंह।
३३—रणसिंह (कर्णसिंह)।

- मेवाड़ की रावल शाखा
  - ३४—रावल क्षेमसिंह
    - ३५—सामंतसिंह (सं० १२२८-३६ वि०)
      - सीहड़देव (डूंगरपुर की शाखा)
    - ३६—कुमारसिंह
      - ३७—मथनसिंह
      - ३८—पद्मसिंह
      - ३९—जैत्रसिंह (सं० १२७०-१३०९)
      - ४०—तेजसिंह (सं० १३१७-२४)
      - ४१—समरसिंह (सं० १३३०-५८)
      - ४२—रत्नसिंह (सं० १३५९-६०)
- सीसोदे की राणा शाखा
  - १—राणा माहप
  - २—राहप
    - ३—नरपति
    - ४—दिनकर
    - ५—जसकरण
    - ६—नागफल
    - ७—पूर्णपाल
    - ८—पृथ्वीमल्ल
    - ९—भुवनसिंह
    - १०—भीमसिंह
    - ११—जयसिंह
    - १२—लक्ष्मणसिंह (सं० १३६० वि०)
      - अरिसिंह
        - ४३—हमीर
      - १३—अजयसिंह

## ६—राजा खुम्माण ( पहला )

कालभोज ( बापा रावल ) के बाद उनका पुत्र खुम्माण वि० सं० ८१० में मेवाड़ की राजगद्दी पर बैठा। इसका विशेष वृतान्त नहीं मिलता है। यद्यपि कर्नल टॉड ने खुम्माण के राज्यकाल का वर्णन विस्तार से किया है परन्तु वह खुम्माण ( दूसरे ) के विषय में है जो खुम्माण ( प्रथम ) का ५ वां वंशधर था।

## १०—राजा मत्तट

ये खुम्माण के पुत्र थे और अपने पिता के राज्य के उत्तराधिकारी हुए। इनका न तो कोई सम्वत् न विशेष वर्णन ही मिलता है।

## ११—राजा भर्तृभट ( भर्तृपट्ट)

इन्हें भर्तृपट्ट भी कहते हैं। ये मत्तट के पुत्र थे और अपने पिता के उत्तराधिकारी हुए। इनका भी सम्वत् और वर्णन कुछ नहीं मिलता है।

## १२—राजा सिंह

ये भर्तृभट के ज्येष्ठ पुत्र थे जो अपने पिता के बाद राज सिंहासन पर बैठे। इनका भी कुछ वर्णन नहीं मिलता है। परन्तु इनके छोटे भाई ईशानभट तथा उसके वंशधर जैपुर राज्य के आस-पास के बड़े इलाके के स्वामी रहे। ऐसा चाटसू (जयपुर राज्य) से मिले शिला लेख से ज्ञात होता है। इस लेख का विक्रमी सम्वत् की ११ वीं शताब्दी में खुदा जाना अनुमान किया जाता है[1]।

## १३—राजा खुम्माण ( दूसरा )

ये राजा सिंह के पुत्र थे और अपने पिता के बाद मेवाड़ के राजा हुए। प्राचीन शिलालेखों से ज्ञात होता है कि वि० सं० ८१० से सं० १००० वि० तक खुम्माण नाम के तीन राजा मेवाड़ में हुए। परन्तु कर्नल टॉड ने और चारण भाटों ने खुम्माण नाम का एक ही राजा होना मान लिया जो प्रमाणिक नहीं है। टॉड साहब ने यह भी लिख दिया है कि बग़दाद के खलीफा अलमामूं ने चित्तौड़ पर चढ़ाई की थी, जिसकी रक्षा के लिये भारत के अनेक राजा इकट्ठे हुए[2]। सतरहवीं शताब्दी में दौलत विजय नामक कवि के बनाये हुए "खुम्माण रासे" के आधार पर टॉड साहब ने यह वृतान्त लिखा हो ऐसा मालूम होता है। खलीफ़ा अलमामूं ( सं० ८७०-८६० वि० ) राजा खुम्माण ( दूसरा ) का समकालीन अवश्य था और मुसलमानों ने

---

१—ऐपिग्राफिया इण्डिका भाग १२ पृ० १३-१७।

२—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० २८३-६६।

उस समय तक सिन्ध आदि प्रान्तों को जीत भी लिया था। सम्भव है कि चित्तोड़ तक चढ़ाई की हो परन्तु टॉड साहब का वर्णन ऐतिहासिक रूप से सत्य नहीं माना जा सकता। क्योंकि इसमें जिन राजाओं, राजवंशों तथा स्थानों का वर्णन किया है, उनका उस समय नाम निशान भी नहीं था।

## १४—राजा महायक

ये राजा खुम्माण (दूसरे) के पुत्र थे और उनके बाद राज्य के स्वामी हुए। इनका कोई वृतान्त नहीं मिलता।

## १५—राजा खुम्माण (तीसरा)

ये महायक के पुत्र व उत्तराधिकारी थे। इनका भी कुछ वर्णन नहीं मिलता।

## १६—राजा भर्तृभट्ट (दूसरा)

खुम्माण तीसरे के बाद ये राजा हुए। इनके चौथे वंशधर राजा शक्तिकुमार के समय का एक शिलालेख सं० १०३४ वि० का मिला है उससे पता चलता है कि इनका विवाह राठोड़ वंश की कन्या महालक्ष्मी से हुआ था[१]। सम्भव है वह रानी मेवाड़ के निकट वर्ती हस्तिकुंडी (हथूंडी-परगना गौड़वाड़) के राठौड़ राजा मंमट[२] (वि० सं० ९९६) की पुत्री हो। भर्तृभट्ट दूसरे के समय के दो शिलालेख सं० ९९९ सावण सुदि १ (ई० सन् ९४२ ता० १७ जुलाई) का[३] और सं० १००० वि० ज्येष्ठ सुदि ५ (ई० सन् ९४३ ता० १२ मई शुक्रवार) के मिले हैं[४]। जिनमें कुछ भूमिदान तथा मन्दिर बनाने का उल्लेख है। भर्तृभट्ट (दूसरा) कब मरा इसका कोई निश्चित समय नहीं ज्ञात हुआ। अनुमान से सं० १००८ वि० के आस पास उनकी मृत्यु हुई होगी।

## १७—राजा अल्लट

ये भर्तृभट दूसरे के पुत्र थे। आहाड़ नामी गाँव के निकट सारणेश्वर शिवालय में सं० १०१० वैशाख सुदि ७(ई० सन् ९५३ ता० २३ अप्रैल शनिवार) का एक शिलालेख मिला है जिसमें इनके पिता भर्तृभट और माता महालक्ष्मी का नाम लिखा है। शायद अल्लट के बचपन में ही उनके पिता के मर जाने पर उनकी माता ने राजप्रबंध किया हो। इस शिलालेख से यह भी प्रकट होता है कि मन्दिर के खर्च के लिये अल्लट ने प्रजा पर कई कर लगाये थे। अनुमान किया जाता है कि आहाड़ उस समय व्योपार का बड़ा केन्द्र था।

१—इण्डियन ऐण्टिक्वेरी भाग ३९ पृ० १९१।
२—ऐपिग्राफ़िया इण्डिका भाग १० पृ० २४।
३—वही; भाग १४ पृ० १८७।
४—राजपूताना म्यूज़ियम की रिपोर्ट (सन् १९१३ ई०) पृ० २।

अल्लट अपनी पुरानी राजधानी नागदा में रहता था परन्तु तीर्थ स्थान के कारण वह आहाड़ में भी रहा करता था। अल्लट के प्रपौत्र शक्तिकुमार के समय के सं० १०३४ वि० के शिलालेख से यह भी पाया जाता है कि अल्लट ने हूण वंशी राजा की पुत्री हरियदेवी से विवाह किया था। जिसने हर्षपुर नामक गाँव बसाया था[1]।

## १८—राजा नरवाहन

अल्लट के पुत्र नरवाहन अपने पिता के बाद राज्य के स्वामी हुए। इनके समय का एक शिला लेख सं० १०२८ वि० का एकलिंगजी के मन्दिर के निकट मिला है। उस में इनकी शूरवीरता की बड़ी प्रशंसा की गई है[2]। नरवाहन के पौत्र शक्तिकुमार के समय का एक शिलालेख सं० १०३४ का मिला है। उस में भी इनको धीर, विजयी और विद्याओं का भण्डार इत्यादि की उपमा दी गई है[3]।

## १६—राजा शालिवाहन

ये नरवाहन के पुत्र थे। इनका राज्यकाल बहुत थोड़ा रहा। इनके कई वंशजों के कब्जे में जोधपुर राज्य का खेड़ नामक इलाका था। जहां से वे गुजरात, काठियावाड़ में जाकर बसे और उनमें से भावनगर, पालीताना, राजपीपला, लाठी आदि के राजा हैं। प्राचीन इतिहास के अन्धकार से और भाटों की कल्पना से भावनगर आदि के गोहिल राज्यों ने अपने को पैठण के प्रसिद्ध आंध्रवंशी राजा शालिवाहन[4] का वंशज मान लिया जो भ्रम है। वास्तव में ये मेवाड़ के सूर्य्यवंशी गोहिल शालिवाहन के वंशज हैं।

## २०—राजा शक्तिकुमार

ये शालिवाहन के पुत्र थे। इनके समय के तीन शिलालेख मिले हैं। पहला सं० १०३४ वि० (ई० सन् ६७७) का है जो मेवाड़ के प्राचीन इतिहास पर बड़ा प्रकाश डालता है क्योंकि उसमें गुहदत्त (गुहिल) से शक्तिकुमार तक की पूरी वंशावली दी हुई है। दूसरे दो शिलालेख जैन मन्दिरों पर लगे हुए मिले हैं जिन पर कोई सम्वत् नहीं है[5]। इनमें

---

१—इण्डिन ऐण्टिकेरी भाग ३६ पृ० १६१.।

२—बाम्बे ब्रांच रायल ऐशियाटिक सोसायटी जर्नल भाग २२ पृ० १६६।

३—इण्डियन ऐण्टिक्वेरी जिल्द ३६ पृ० १६१।

४—यह चन्द्रवंशी भी नहीं था। मेरुतुङ्ग कृत जैन इतिहास "प्रबन्ध चिन्तामणि" पृ० २४—३० (टिप्पण) में इसे कुम्हार (कुम्भकार) के घर जन्मना और बाद में बड़ा प्रतापी होने से राजा होना लिखा है।

५—सोसील बैंडाल, जर्नी इन नेपाल पृ० ८२।

शक्तिकुमार का कोई विशेष वर्णन नहीं है। मालवा के परमार राजा मुंज (वाक्यपतिराव) ने इनके समय में (सं० १०३० के करीब) मेवाड़ पर चढ़ाई की थी। मुंज का उत्तराधिकारी भोज चित्तोड़गढ़ में रहा



समिद्धेश्वर महादेव का मंदिर (मोकलजी का मंदिर) चित्तोड़गढ़

करता था जहाँ उसने महादेव का एक मन्दिर बनवाया था, जिसे अब मोकलजी का मन्दिर भी कहते हैं। चित्तोड़ कब तक परमारोंके अधिकार में

रहा इसका ठीक-ठीक उत्तर देना कठिन है। गुजरात के सोलंकी राजा सिद्धराज जयसिंह ( सं० ११५०—११९९ वि० ) ने जब सं० ११९१ के आस पास मालवा को जीता तब चितौड़गढ़ भी उसके हाथ आया। परन्तु जयसिंह के बाद चितौड़ वापिस गुहिल वंशियों के हाथ में चला गया।

## २१—राजा अम्बाप्रसाद

ये शक्तिकुमार के पुत्र थे। इनका दूसरा नाम आम्रप्रसाद भी मिला है। इनके समय का शिलालेख टूटा-फूटा होने से पूरा पढ़ा नहीं जाता है। इनकी रानी सोलंकी ( चौलुक्य ) वंश के किसी राजा की पुत्री थी। ये राजा सांभर के चौहान राजा वाक्पतिराज ( दूसरे ) के हाथ से युद्ध में मारे गये थे, ऐसा पृथ्वीराज विजय नामक संस्कृत काव्य ( सर्ग ५ श्लो० ५९-६० ) से जान पड़ता है।

## २२—राजा शुचिवर्मा

अम्बाप्रसाद की वीर गति के पश्चात् ये गद्दी पर बैठे। जोधपुर राज्य के प्रसिद्ध राणकपुर के जैन मन्दिर में मिले हुए वि० सं० १४९६ ( ई० सन् १४३९ ) के शिलालेख से ज्ञात होता है कि शुचिवर्मा अम्बाप्रसाद के छोटे भाई थे। उसमें शुचिवर्मा को मर्यादाशील, दानी और शत्रु-संहारक लिखा है[२]।

## २३—राजा नरवर्मा

शुचिवर्मा के बाद ये राज्याधिकारी हुए। इनका कुछ अधिक हाल नहीं मिलता। सं० १५१७ मंगसर बदि ५ सोमवार की कुम्भलगढ़ की प्रशस्ति से यह कहा जा सकता है कि ये शक्तिकुमार के पुत्र और शुचिवर्मा के भाई थे।

## २४—राजा कीर्तिवर्मा

नरवर्मा की मृत्यु के बाद ये गद्दी पर बैठे। इनका भी कुछ हाल ज्ञात नहीं होता। ये भी नरवर्मा के भाई होने चाहिये। क्योंकि कुम्भलगढ़ की प्रशस्ति में नरवर्मा का भाई यशोवर्मा बताया है। यश और कीर्ति एक ही अर्थ वाले शब्द हैं इससे संस्कृत लेखकों ने यशोवर्मा की जगह कीर्तिवर्मा लिख दिया हो।

---

१—इन्डियन एण्टिक्वेरी भाग १९ पृ० ३४३।

२—भावनगर प्राचीन शोध संग्रह पृ० ३३; प्राचीन जैन लेख संग्रह भाग २ पृ० १९९।

## २५—राजा योगराज

कीर्तिवर्मा के पश्चात योगराज मेवाड़ के अधिपति बने। इनके वंश में कोई न रहा। इससे राजा अल्लट के वंशधरों में से इनका उत्तराधिकारी वैरट हुआ।

## २६—राजा वैरट

यह अल्लट के वंशधर थे। योगराज के बाद ये मेवाड़ के स्वामी हुए। इसका कुछ भी हाल नहीं मिला है।

## २७—राजा हंसपाल

वैरट के बाद इनके पुत्र हंसपाल राजसिंहासन पर बैठे। राणकपुर के शिलालेख में इनका नाम वंशपाल लिखा है पर कुम्भलगढ़ आदि के दूसरे शिलालेखों में हंसपाल ही लिखा मिलता है। मध्यप्रदेश के जिला जबलपुर के भेराघाट स्थान से मिले हुए वि॰ सं॰ १२१२ (ई॰ सन् ११५५) के एक शिलालेख में प्रसंगवश इनकी वीरता की प्रशंसा की गई है[1]।

## २८—राजा वैरिसिंह

ये हंसपाल के पुत्र थे और बड़े वीर और प्रतापी राजा थे। सं॰ १५१७ की कुम्भलगढ़ प्रशस्ति में लिखा है कि उन्होंने आहाड़ (आघाट) नगर का कोट (शहरपनाह) बनवाया था। इनके २२ पुत्र थे।

## २९—राजा विजयसिंह

[वि॰ सं॰ ११६४—११७३]

ये अपने पिता वैरिसिंह के पश्चात् गद्दी पर बैठे। वि॰सं॰११६४ से सं॰ ११७३ तक इनके विद्यमान होने का अनुमान है। इनका एक शिलालेख सं॰ ११७३ का पालड़ी गांव (उदयपुर राज्य) में[2] तथा एक संस्कृत तांबापत्र सं॰ ११७२ (ई॰ सन् १११६) का कदमाल गांव से मिला है। तांबापत्र की खुदाई ठीक न होने से साफ-साफ पढ़ा नहीं जाता है। इसमें गुहदत्त (गुहिल) से विजयसिंह तक कीवंशावली ही पढ़ी गई है। विजयसिंह का विवाह मालवे के परमार राजा उदयादित्य की पुत्री के साथ हुआ था[3]। विजयसिंह गुहिलोत की पुत्री आल्हणदेवी चेदि देश (जबलपुर प्रदेश) के कलचुरि (हैहय) वंशी राजा गयकर्णदेव के साथ ब्याही गई थी और कलचुरि राजा की पुत्री अजमेर के चौहान राजा सोमेश्वर को ब्याही थी, जिससे भारत के अन्तिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान (तीसरे) उत्पन्न हुए।

---

१—एपिग्राफिया इंडिका भाग २ पृ॰ ११।

२—राजपूताना म्यूज़िम रिपोर्ट पृ॰ ३ सन् १९१२ ई॰।

३—ऐपिग्राफिया इण्डिका भाग २ पृ॰ ९।

## ३०--राजा अरिसिंह

ये विजयसिंह के पुत्र थे और उनके पश्चात राज्य के स्वामी हुए। इनका कोई वृत्तान्त नहीं मिलता।

## ३१--राजा चोड़सिंह

इनका भी कोई वृत्तान्त नहीं मिलता।

## ३२--राजा विक्रमसिंह

वि० सं० १३४२ (ई० सन् १२८५) के आबू के शिलालेख से ज्ञात होता है कि ये चोड़सिंह के पुत्र थे। कुम्भलगढ़ के शिलालेख में इनका नाम विक्रमकेसरी लिखा है। एकलिंग माहात्म्य में इनका नाम श्रीपुंज भी लिखा है। इनका शासन काल वि० सं० १२०५ के निकट आता है।

## ३३--राजा रणसिंह (कर्णसिंह)

विक्रमसिंह की मृत्यु के पश्चात उनका बड़ा बेटा रणसिंह गद्दी पर बैठा। इनको कर्णसिंह या कर्ण भी कहते थे। इनके महणसिंह, क्षेमसिंह (खेमसिंह), माहप और राहप नाम के चार पुत्र थे। शायद महणसिंह पिता के जीवन काल में ही मर गया जिससे क्षेमसिंह चित्तोड़ का उतराधिकारी हुआ।

क्षेमसिंह और माहप से दो जुदी-जुदी शाखायें फटी। क्षेमसिंह के वंशज चित्तोड़ के अधिकारी रहे और वे राजा के बजाय रावल[४] कहलाये। माहप को सीसोदा गाँव जागीर में मिला और वह राणा[५] कहलाने लगा। पश्चात जागीर के नाम से उसके वंशधर सीसोदिया कहलाये। चित्तोड़ के राजा क्षेमसिंह के वंशधर रावल रत्नसिंह (प्रथम) तक चित्तोड़ पर राज्य

---

१—इण्डियन ऐण्टिक्वेरी भाग १६ पृ० ३४६।

२—कुम्भलगढ़ का सं० १५१७ का शिलालेख श्लोक १४८।

३—वही; श्लोक १४६।

४—राजकुल का ही प्राकृत रूप 'रावल' या 'राव' प्रसिद्ध है। इसका मतलब राजवंशी घराना से है।

५—राणा शब्द राजा का प्राकृत रूप है, मौर्यवँशी साम्राट अशोक के शिलालेखों में राजा के वास्ते राज्ञा और राजा शब्द लिखे हैं। इन्हीं से 'राणा' शब्द बना होगा। परन्तु राजवँश की छोटी शाखा वालों में राणा की उपाधि धारण करने की प्रथा हो ऐसा पाया जाता है। क्योंकि मेवाड़ के गहलोतों, अणहिलवाड़ा के सोलँकियों, मारवाड़ के पड़िहारों की और अन्य वँशों की छोटी शाखा वालों की 'राणा' उपाधि मिलती है।

करते रहे। रावल रत्नसिंह के निर्वंश मर जाने पर सीसोदा को राणा शाखा का वंशधर हम्मीर चित्तोड़ का स्वामी बना।

चित्तोड़ की रावल शाखा का वर्णन करने के पूर्व सीसोदा के राणा शाखा का कुछ वृतान्त यहाँ देना उचित है। राणा माहप और राहप एक दूसरे के बाद दोनों सीसोदे के सामन्त रहे। राहप के पश्चात नृपति, दिनकर्ण, जसकर्ण, नागपाल, पूर्णपाल, पृथ्वीपाल, भुवनपाल, भीमसिंह, जयसिंह, लक्ष्मणसिंह, अरिसिंह, अजयसिंह[1], और हम्मीर सीसोदे की जागीर के सामंत हुए। इसी सीसोदे की शाखा के सरदार भीमसिंह को कर्नल टॉड ने रानी पद्मिनी का पति मान लिया जो असत्य है। वास्तव में पद्मिनो चित्तोड़ नरेश रावल रत्नसिंह ( प्रथम ) की महाराणी थी।

## ३४—रावल क्षेमसिंह ( खेमसिंह )

ये रणसिंह के पुत्र थे जो उनके बाद गद्दी पर बैठे। चितोड़ की प्रधान शाखा इन्हीं से प्रारम्भ होती है। इनका कोई हालात नहीं मिलता है। इनके दो पुत्र थे—सामन्तसिंह और कुमारसिंह।

## ३५—रावल सामन्तसिंह

इनके सं० १२२८ ( ई० सन् ११७२ ) और सं० १२३६ ( ई० सन् ११७६ ) के दो शिलालेख मिले हैं[2]। सं० १२३१ वि० के करीब इन्होंने गुजरात के सोलंकी राजा अजयपाल से युद्ध कर उसे परास्त किया[3]। इस

१—यह अरिसिंह का छोटा भाई और लक्ष्मणसिंह का पुत्र था। सरदार अरिसिंह के चित्तोड़ के युद्ध में काम आने पर अजयसिंह सामन्त बना। अजयसिंह ने अरिसिंह के पुत्र हम्मीर को उसके ननिहाल से अपने पास बुला लिया। हम्मीर ने मुंज नामक बालेचा को मार कर अपनी वीरता का सिक्का जमाया। इस पर अजयसिंह ने हमीर को सीसोदे का वास्तविक हकदार समझ कर उसे सीसोदे का युवराज बनाया। इसलिये अजयसिंह के दोनों पुत्र सज्जनसिंह व क्षेमसिंह अपने पिता से अप्रसन्न होकर दक्षिण में चले गये। इसी सज्जनसिंह के वंशधर छत्रपति शिवाजी हुए। ऐसा मेवाड़ की ख्यातों ( ऐतिहासिक बहियों ) में वर्णन पाया जाता है।

२—राजपूताना म्यूजियम अजमेर की रिपोर्ट १६१४ ई० पृ० ३.

३—सम्भवतः यही सामन्तसिंह—जिसे ख्यातों में सांमतसी लिखा है—चौहान नरेश पृथ्वीराज दूसरे(सम्वत् १२२४–२६), सोमेश्वर और पृथ्वीराज तीसरे के समकालीन थे। यह बात शिलालेखों से भी सिद्ध होती है। डूँगरपुर राज्य की पुरानी ख्यातों में इस सामन्तसिंह का विवाह सांभर और अजमेर के चौहानों के यहाँ होना लिखा है। इससे ज्ञात होता है कि यदि पृथाबाई के विवाह की बात सत्य हो तो

युद्ध से सामन्तसिंह शक्ति हीन होगये और अपने सरदारों के साथ बुरा बर्ताव भी किया जिससे वे सब नाराज होगये। ऐसी दशा में जालोर के चौहान राजा केतू ( कीर्तिपाल ) ने मोका पाकर सामन्तसिंह पर चढ़ाई कर मेवाड़ पर कब्जा कर लिया। राव केतू ने मेवाड़ पर अधिकार वि० सं० १२३२ ( सन् ११७५ ई० ) और सं० १२३६ ( ई० सन् ११७६ ) के बीच किसी वर्ष किया होगा। इस प्रकार मेवाड़ राज्य को खोकर सामन्तसिंह सकुटम्ब बागड़ प्रदेश ( डूँगरपुर-बाँसवाड़ा ) में चले गये और वहाँ अपना राज्य स्थापित किया। उनके वंशधर बागड़ के ही राजा रहे, वे कभी मेवाड़ के राजा न हुए। सामन्तसिंह के छोटे भाई कुमारसिंह ने अपने बाहुबल व प्रयत्न से राव केतू को मेवाड़ से निकाल दिया। क्योंकि कुम्भलगढ़ के सं० १५१७ के शिलालेख में लिखा है कि "सामन्तसिंह राजा पृथ्वी पर हुआ उसका भाई कुमारसिंह था जिसने अपने पैतृक राज्य छीनने वाले केतू नामक शत्रु राजा को देश से निकाल दिया। गुजरात के राजा को प्रसन्न कर आघाटपुर ( आहाड़ ) प्राप्त किया और खुद राजा बना।"

## ३६—रावल कुमारसिंह

ये राजा सामन्तसिंह के छोटे भाई थे। इन्होंने खोये हुए मेवाड़ को वापस लेने के लिये गुजरात के राजा सोलंकी भीमदेव ( दूसरे ) और सीसोदे के सामन्त राणा भुवनपाल से सहायता ली और शत्रु को देश से निकाल कर मेवाड़ के स्वामी बने।

## ३७—रावल मथनसिंह

ये कुमारसिंह के पुत्र थे। वि० सं० १३३० का एक शिलालेख उदयपुर के पास चीरवा[1] गांव से मिला है उसमें इनका उल्लेख है। विशेष कोई वर्णन इनका नहीं मिलता है।

---

उसका विवाह इसी सांमतसी के साथ हुआ होगा। पृथाबाई को चौहान राजा पृथ्वीराज दूसरे की बहिन या बीसलदेव ( सम्वत् १२१०-२० ) की पुत्री मान लिया जावे तो वह अंतिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान (वि० सं० १२३६-४६) की बहिन मानी जा सकती है। सांमतसी व समरसी के नामों में के थोड़े से अन्तर से भ्रान्त हो कर ही पृथ्वीराज रासो के कर्त्ता ने इन्हें समरसी समझ लिया हो। यह भी सम्भव है कि बागड़ का राज छूट जाने पर ये सांमतसी अपने साले प्रसिद्ध चौहान पृथ्वीराज ( तीसरे ) के पास चले गये हों और वहीं शहाबुद्दीन गौरी से युद्ध करते हुए सं० १२४६ वि० में मारे गये हों।

१—चीरवा का वि० सम्वत् १३३० का शिलालेख।

## ३८—रावल पद्मसिंह

ये मथनसिंह के पुत्र और उत्तराधिकारी थे। इनका भी विशेष वृत्तान्त नहीं मिलता है।

## ३९--रावल जैत्रसिंह

[ सं० १२७०-१३०१ ]

ये पद्मसिंह के पुत्र थे और उनके बाद मेवाड़ के स्वामी हुए। ये अपने समय के एक बड़े बलवान् प्रतापी और युद्ध प्रिय राजा थे। इन्होंने मारवाड़, गुजरात, मालवा और जांगलदेश तथा दिल्ली के सुलतान तक का मान भंग किया था और अपने पड़ौसी राजाओं की निर्बलता का पूरा पूरा लाभ उठाया था। इन्होंने नाडोल को नष्ट कर दिया[1] और चौहान राजा केतू के मेवाड़ पर अधिकार कर लेने का बदला चुकाया। केतू का पौत्र उदयसिंह चौहान ( वि० सं० १२६२-१३०६ ) उस समय नाडोल ( मारवाड़ में ) का राजा था। उसने पुराने वैर को मिटाने के लिये जैत्रसिंह के पुत्र तेजसिंह को अपनी पौत्री व्याह दी।

जैत्रसिंह ने मुसलमानों से कई युद्ध किये। "हम्मीर मद मर्दन" नाटक से ज्ञात होता है कि इन्होंने दिल्ली के सुलतान से युद्ध किया। वह शम्सुद्दीन अल्तमश होगा जिसका राज्य काल सं० १२६८ से १२९३ वि० तक था। शमसुद्दीन शायद हार गया होगा इसलिये फारसी तवारीखों में इस घटना का उल्लेख नहीं मिलता है।

रावल समरसिंह के आबू के लेख से ज्ञात होता है कि जैत्रसिंह ने सिन्ध की सेना पर आक्रमण कर शत्रु को हराया। यह सेना सुलतान जलालुद्दीन ख्वार्जमी की होगी, जिसने सं० १२८० ( हि० सन् ६२० = ई० सन् १२२३ ) में सिन्ध को जीता और उसकी सेना अनहिलवाड़े ( नहर वाले ) और गुजरात में होती हुई मेवाड़ में पहुँची थी[2]। इसी सेना पर जैत्रसिंह ने आक्रमण कर उसे छिन्न भिन्न किया होगा। इनके समय में जब दिल्ली के सुलतान नसीरुद्दीन का भाई जलालुद्दीन अपनी जान बचाने के लिये चित्तोड़ के पहाड़ों में आ छुपा तब नसीरुद्दीन ने वि० सं० १३०५ ( हि० सन् ६४६ ) में फौज लेकर चित्तोड़ पर चढ़ाई की परन्तु ७-८ मास तक घेरा डालने पर भी वह असफल रहा। जैत्रसिंह के ही समय में सुलतान शमशुद्दीन अल्तमश ने नागदा नष्ट कर दिया था। इसलिये राजधानी चित्तोड़गढ़ बनाली गई थी।

---

१—इन्डियन ऐण्टिक्केरी भाग १६ पृ० ३४९।

२—ब्रिग्ज़, फिरिश्ता भाग ४ पृ० ४१३-२०।

जैत्रसिंह के समय के दो शिलालेख (सं० १२७० और १२७९) तथा ताड़पत्रों पर लिखी दो हस्तलिखित पुस्तकें सं० १२८४ और १३०९ की मिली हैं। जिनमें उन्हें दक्षिण और उत्तर के राजाओं का मानमर्दन करने वाले महाराजाधिराज लिखा है[1]। इनका राज्यकाल सं० १२७० से १३०९ वि० तक रहा होगा। इनकी मृत्यु सं० १३०९ के आस-पास हुई होगी।

## ४०—रावल तेजसिंह

ये अपने पिता जैत्रसिंह के समान प्रतापी राजा हुए हैं। आबू के वि० सं० १३४२ के शिलालेख से मालूम होता है कि तेजसिंह बड़े वीर थे। जैत्रसिंह की प्राप्त की हुई राजश्री को इन्होंने बढ़ाया और जब गुजरात का बाघेला राजा विसलदेव मेवाड़ पर चढ़ आया तब इन्होंने उसको हरा कर भगा दिया। इनके दो शिलालेख और एक पुस्तक मिली है जो वि० सं० १३१७ से १३२८ तक के हैं। एक लेख में इनकी उपाधि परम भट्टारक, महाराजाधिराज, परमभट्टारक परमेश्वर लिखी हैं। इनकी पट्टरानी जयतलदेवी समरसिंह की माता थी। दूसरी रानी जालोर के चौहान राजा चाचिकदेव की पुत्री थी[2]। जयतलदेवी ने चितोड़ में श्याम-पार्श्वनाथ का मन्दिर बनवाया था[3]।

## ४१—रावल समरसिंह

[सं० १३३०-१३५८]

ये तेजसिंह के पुत्र और उत्तराधिकारी थे। आबू के सं० १३४२ के शिलालेख में लिखा है कि समरसिंह ने मुसलमानों से गुजरात की रक्षा की[4]। सम्भव है कि ग़यासुद्दीन बलबन[5] के किसी सेनापति ने सं० १३४२ से पूर्व गुजरात पर हमला किया हो और उस समय समरसिंह ने तुर्कों का सामना किया हो।

समरसिंह बड़े शूरवीर, यशस्वी और धर्मात्मा थे। दिल्ली के सुलतान अलाउद्दीन खिलजी के छोटे भाई उलगखां जब गुजरात की तरफ से जाते हुए चित्तोड़ पहुँचे तब समरसिंह ने उनका आदर सत्कार करके मेवाड़ की रक्षा करली। ये शैवमतानुयायी थे परन्तु इनकी माता जयतल देवी जैन मत को अच्छा समझती थी। इसलिये उन्होंने अपने राज्य में जीवों का वध होना रोक लिया।

१—पीटर्सन की संस्कृत पुस्तकों की रिपोर्ट भाग ३ पृ० १३०।

२—एपिग्राफिया इण्डिका भाग ४ पृ० ३१३।

३—बंगाल एशियाटीक सोसाईटी जर्नल भाग ५५ खण्ड १ पृष्ठ ४८।

४—इण्डियन ऐण्टिक्वेरी भाग १६ पृ० ३५०।

५—वि० सं० १३२३ से १३४४ वि० तक यह दिल्ली के तख्त पर था।

रावल समरसिंह के राज्यकाल के ८ शिलालेख मिले हैं, जिनमें उनके कार्यों का कहीं-कहीं उल्लेख आता है। इन लेखों से स्पष्ट है कि वे सं० १३३० से सं० १३५८ तक जीवित थे। इनके राज्यकाल में सुलतान अलाउद्दीन खिलजी अपने चाचा को मार कर दिल्ली के तख्त पर बैठा था। सुलतान ने गुजरात, दक्षिण, रामेश्वर तक अपनी सल्तनत बढ़ाई थी और वह अपने अत्याचारों के कारण प्रसिद्ध था। उसने गुजरात के बाघेला राजा कर्णदेव को विजय कर उसकी राणी कमलादेवी को अपनी बीबी बनाया और उसकी पुत्री जिसका विवाह दक्षिण में देवगिरी के यादववंशी राजकुमार के साथ हुआ था—को पकड़वा कर अपने पुत्र खिजरखाँ के साथ निकाह कराया।

समरसिंह के दो पुत्र रतनसिंह और कुम्भकर्ण थे। रतनसिंह वि० सं० १३६० में अलाउद्दीन खिलजी से चित्तोड़ की रक्षा करते हुए युद्ध में काम आये। समरसिंह का दूसरा पुत्र कुम्भकर्ण नेपाल के राजाओं का मूलपुरुष माना जाता है।

पृथ्वीराज रासो में लिखा है कि पृथ्वीराज चौहान की बहिन पृथाबाई का विवाह इस समरसिंह से हुआ था और पृथ्वीराज की तरफ़ से लड़ता हुआ वह शहाबुद्दीन गौरी के हाथ से युद्ध में मारा गया। परन्तु यह सब कपोल कल्पित है। क्योंकि समरसिंह ( समरसी ) पृथ्वीराज के बहुत समय बाद हुआ था और उसका अन्तिम शिलालेख सं० १३५८ की माघ सुदि १० ( ई० सन् १३०२ ता० १० जनवरी ) का मिला है[१]। इससे पृथ्वीराज के मारे जाने से १०६ वर्ष पीछे तक तो समरसिंह अवश्य जीवित था। अलबत्ता यह घटना सामन्तसिंह के समय की हो सकती है[२]। कर्नल टॉड ने लिखा है कि समरसिंह के समय में गुजरात के राजा सिद्धराज जयसिंह ने चित्तोड़ जीता था परन्तु यह भी बिलकुल बेसिर पैर की बात है। क्योंकि सिद्धराज तो समरसिंह से १६० वर्ष पूर्व ही वि० सं० ११६६ ( ई० सन् ११४२ ) में मर चुका था।

## ४२—रावल रतनसिंह (प्रथम)

[ सम्वत् १३५१–१३६० ]

ये रावल समरसिंह के पुत्र थे[३] और उनके बाद राज्य के अधिकारी हुए। इनके राज्यकाल की एक मुख्य घटना को ही चित्तोड़ का **प्रथम शाका**

१—चित्तोड़ का शिलालेख।

२—देखो ऊपर पृष्ठ १६४ में रावल सांमतसिंह के वृतान्त का फुट नोट ( टिप्पणी )।

३—कुम्भलगढ़ का सम्वत् १५१७ का लेख, तीसरी शिला जो इस समय विक्टोरिया हाल म्यूजियम उदयपुर में रखी हुई है; दीवान बहादुर हरविलास सारडा कृत "महाराणा कुम्भा" ( अंग्रेजी में ) पृ० १७७।

कहते हैं अर्थात् इनके समय मुसलमानों के साथ युद्ध करते हुए इनकी राजपूत सेना तो सम्मुख रण में कट मरी और राजपूत स्त्रियों ने अपना सतीत्व बचाने के लिये जौहरव्रत कर अग्नि में प्रवेश कर लिया।

इन रावल रतनसिंह का विशेष वर्णन शिलालेखों से नहीं मिलता है। अलबत्ता फारसी तवारीखों में रतनसिंह और बादशाह अलाउद्दीन खिलजी के युद्ध का वर्णन है। उससे ज्ञात होता है कि चित्तोड़ का किला उस समय तक किसी मुसलमान बादशाह के हाथ नहीं आया था। इसलिये मुसलमानों का बराबर यह यत्न रहता था कि किसी तरह से उस पर चढ़ाई की जाय। अलाउद्दीन ने अपनी "सिकन्दर सानी" (दूसरा सिकन्दर) की उपाधि को सार्थक करने के लिये चित्तोड़गढ़ पर चढ़ाई करदी। वि० सं० १३५९ की माघ सुदि ६ सोमवार (ई० सन् १३०३ ता० २८ जनवरी = हि० सन् ७०२ ता० ८ जमादिउस्सानी) को उसने दिल्ली से रवाना हो चित्तौड़ को घेर लिया[1]। कुछ मास के घेरे के बाद जब किले में भोजन की सामग्री न रही तब पद्मनी आदि राज महिलाओं ने अपने सतीत्व की रक्षा के लिये चिता बना कर अग्नि प्रवेश किया और रावल रतनसिंह ने किले के किवाड़ खोल घमसान युद्ध शुरू कर दिया। इसमें रावल रतनसिंह वीरगति को प्राप्त हुए। इस युद्ध में सीसोदा का सांमत (सरदार) राणा लक्ष्मणसिंह सीसोदिया भी चित्तौड़ की रक्षा के लिये लड़ कर सात पुत्रों के साथ काम आया था। इस प्रकार ३० हजार हिन्दू वीरों के काम आ जाने पर सं० १३६० की चैत्र सुदि ४ (ई० सन् १३०३ ता० २३ मार्च शनिवार) को ६ मास और ७ दिनों के बाद यह युद्ध समाप्त हुआ और चित्तोड़ अलाउद्दीन के हाथ आया। बाद में उसने वहाँ की निर्बल प्रजा को अपनी सेना से कतल करवा दिया।

सं० १५९७ (ई० १५४०) में मलिक मुहम्मद जायसी के रचे "पद्मावत" नाटक के आधार पर लोगों में इस युद्ध के विषय में यह प्रसिद्धी हो गई है कि यह युद्ध रानी पद्मिनी के लिए हुआ था, जो रावल रतनसिंह की पटरानी और बड़ी रूपवती थी। उसमें की कथा यों है कि "किसी ब्राह्मण से रानी पद्मिनी की सुन्दरता की प्रशंसा सुन कर बादशाह अलाउद्दीन ने रावल रतनसिंह से रानी पद्मिनी को मांगा। परन्तु रावल ने यह स्वीकार नहीं किया। तब बादशाह ने चित्तौड़ पर चढ़ाई कर उसे घेर लिया। बहुत समय तक युद्ध होता रहा। अन्त में सीधी तरह मनोरथ सफल होता न देख सुलतान ने सन्धि की चर्चा चलाई। सन्धि होने पर सुलतान अपने कुछ चुने हुए वीरों के साथ किले में रावल रतनसिंह से मिलने गया। इसके

1—इलियट; हिस्ट्री आफ इण्डिया (अमीर खुसरो कृत "तारीख़--ई--अलाई") भाग २ पृ० ७७ (सन् १८७१ ई०)।

बाद उसने लौटते समय सरल स्वभाव वाले रावल को धोखे से पकड़ कर कैद कर लिया। इस पर महारानी पद्मिनी ने भी नीति से काम लिया और सुलतान से कहलाया कि यदि आप मेरी दासियों के लिये ७०० डोलियों का



रावल रत्नसिंह के महल, चित्तौड़गढ़

प्रबंध कर दें तो मैं इनके साथ आपके पास आने को तयार हूँ। सुलतान राजी होगया। महारानी ने भी ७०० वीर क्षत्रियों को डोलियों में बिठाकर

और उनसे दुगने चौगुने योद्धों को डोली उठाने वाले कहार ( महरा ) बनाकर सुलतान के डेरे में प्रवेश किया और उससे कहलाया कि पहले मुझे रावलजी से मिलने की आज्ञा दी जाय। इस प्रार्थना के स्वीकार होने पर रानी ने कैद खाने में पहुँच कर अपने पति के बंधन काट दिये तथा राजपूतों को युद्ध करने की आज्ञा दी। इधर घमसान युद्ध होने लगा उधर पद्मिनी व रतनसिंह सकुशल किले में पहुँच गये। कुछ काल तक युद्ध करने के बाद सुलतान निराश होकर दिल्ली लौट गया। परन्तु अलाउद्दीन खिलजी को चैन न पड़ा और वह फिर चित्तोड़ पर चढ़ आया। इस बार युद्ध की दशा सन्तोष जनक न होने से रानी पद्मिनी ने अन्य राजमहिलाओं के साथ सतीत्व रक्षा के लिये चिता बना कर अग्नि प्रवेश किया और रावल भी इस युद्ध में काम आ गया।" परन्तु यह कथा चारण-भाटों ने मलिक जायसी के बनाये "पद्मावत" नाटक से ही ली है जो कल्पित है। यह युद्ध चितोड़ जैसे क़िले और राज्य को लेने के लिए ही हुआ था।

रतनसिंह की मृत्यु के साथ मेवाड़ की मुख्य ( पाटवी ( रावल शाखा समाप्त होगई और वि० सं० १३८३ तक चित्तोड़गढ़ शत्रुओं के हाथ में रहा।

तारीख फिरिस्ता में लिखा है कि हि० सन् ७०३ ( सं० १३६० = सन् १६०३ ई० ) में अलाउद्दीन खिलजी ने चित्तोड़ पर कब्जा कर लिया और अपने बड़े बेटे खिजरखाँ को वहाँ का शासक नियुक्त किया तथा चित्तोड़ का नाम खिजराबाद रक्खा[1]। खिजरखाँ वि० सं० १३७० ( ई० सन् १३१३ ) के लगभग तक चित्तोड़ का शासक रहा परन्तु उससे वहाँ का प्रबन्ध न हो सका। जब अलाउद्दीन बीमार हुआ तब उसने दक्षिण से अपने सेनापति मलिक काफ़ूर व गुजरात से अलफखाँ को बुलवाया और खिजरखाँ को भी अलमोड़ा से बुलवा कर अपने पास रक्खा। इस समय अलाउद्दीन की सल्तनत में जगह जगह विद्रोहाग्नि भड़क उठी थी और प्रान्तिक सूबेदार व सेनापति स्वतन्त्र होने की धुन में थे। चित्तोड़ के राजपूतों ने भी मौका पाकर मुसलमान अफसरों को चित्तोड़ के किले से खदेड़ना शुरू किया। जालोर का बागी सरदार मालदेव सोनगरा ( चौहान ) भी कुछ काल से उपद्रव मचा रहा था। उसको सुलतान या उसके मन्त्रियों ने चित्तोड़ देकर शान्त किया। यह घटना सं० १३७० के बाद की है।

ज्यों मालदेव चौहान चित्तोड़ का स्वामी बना त्योंही सीसोदे (मेवाड़) का सामन्त राणा हम्मीर जो अरिसिंह का पुत्र था मालदेव के राज्य में

---

१—ब्रिग्ज, फ़िरिस्ता भाग १ पृष्ठ ३५४।

उत्पात मचाना शुरू कर दिया। मालदेव[1] के पुत्र जयसिंह (जैसा) को दिल्ली से कोई सहायता नहीं पहोंची। इससे निराश होकर उसने अपने पराक्रमी शत्रु राणा हम्मीर सीसोदिया को अपनी पुत्री ब्याह कर शान्त किया[2]। हम्मीर ने वि० सं० १३८३ (ई० सन् १३२६) के आस-पास चित्तोड़ पर अधिकार कर अपने पूर्वजों के गये हुए राज्य को फिर प्राप्त किया। तब से हम्मीर के वंशधर बराबर मेवाड़ के राज्य सिंहासन को सुशोभित करते आते हैं।

## ४३—महाराणा हमीर

ये सीसोदे के सामन्त अरिसिंह के पुत्र थे। अरिसिंह चित्तोड़ की लड़ाई में काम आये और उनके छोटे भाई अजयसिंह घायल हुए। जब अजयसिंह को पता लगा कि अरिसिंह का पुत्र हमीर अपनी ननिहाल में विद्यमान है तो उन्होंने हमीर को अपने पास बुलवा लिया और उसकी शूरवीरता देख कर अपना उत्तराधिकारी बनाया।

हमीर बड़े वीर, साहसी, निडर और स्वाभिमानी थे। उन्होंने पैतृक राज्य को मुसलमानों और सोनगरा चौहानों से वापस लेने के लिये दृढ़ संकल्प किया और आस-पास के जागीरदारों को एकत्र करके अपना बल बढ़ाना और स्वाधीन शासकों को अधीन करना शुरू किया। उनका पराक्रम बढ़ता देखकर चित्तोड़ का राव मालदेव चौहान जो दिल्ली के सुलतान की तरफ से चित्तोड़ का हाकिम था—उसने अपनी पुत्री का विवाह हमीर के साथ कर दिया।

जब इस सम्बन्ध से हमीर सीसोदिया के पुत्र हुआ तब मालदेव की पुत्री ने कुल देवता की मानता के बहाने से चित्तोड़ में प्रवेश किया और वहाँ किले के द्वारपालों को अपनी तरफ मिला लिया। हमीर भी सूचना

---

१—मूता नैणसी ने मालदेव सोनगरा का ७ वर्ष तक चित्तोड़ पर राज कर के मरना लिखा है (देखो नैणसी ख्यात भाग १ पृ० १२३)। यदि यह ठीक हो तो उसका देहान्त सम्वत् १३७८ (ई० सन् १३२१) के आस पास हुआ होगा। इस मालदेव की मूछें लम्बी-लम्बी थीं इससे यह "मूछाला मालदेव" भी कहलाता था।

२—कर्नल टाड ने राणा हम्मीर का विवाह मालदेव सोनगरा की विधवा पुत्री के साथ होना लिखा है (देखो टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ३१८) जो पहले जैसलमेर के रावल को ब्याही गई थी और वह बाल्यावस्था में ही विधवा होगई थी। परन्तु यह टॉड साहब का भ्रम ही ज्ञात होता है।

मिलने पर सेना के साथ चित्तोड़गढ़ पर पहुँच गया और सहज ही किले पर अधिकार कर लिया। यह घटना वि० सं० १३८३ के करीब हुई थी।

बाद में हमीर ने चित्तोड़ में अपना राजतिलक उत्सव मनाया और महाराणा की उपाधि धारण की। तब से आज तक मेवाड़ पर सीसोदिया शाखा ही राज करती चली आती है। चौहान मालदेव के पुत्र जैसा के हाथ से जब चितोड़ निकल गया तब वह दिल्ली के सुलतान मुहम्मद तुग़लक की शरण में पहुँचा और वहाँ से हमीर पर विशाल सेना चढ़ा लाया। सींगोली गांव के पास युद्ध हुआ और शाही सेना भाग छूटी[1]।

हम्मीर बड़े वीर राजा थे। उन्होंने चेलाख्यपुर ( भीलवाड़ा ) को छीना, शत्रु पहाड़ी भीलों को नष्ट किया, पालनपुर तथा ईडर के राजा को जीता और अनेक राजाओं को अधीन करके मेवाड़ को उन्नत किया।

रावल रतनसिंह के समय से परतन्त्रता में फँसे हुए मेवाड़ को इन्होंने मुक्त किया। महाराणा कुम्भा के कीर्तिस्तम्भ की प्रशस्ति में हम्मीर को "विषम-घाटी पंचानन" लिखा है[2]। जिसका अर्थ विकट आक्रमणों में सिंह के समान है। हमीर का स्वर्गवास सं० १४२१ वि० में हुआ मानते हैं। इन्होंने चित्तोड़ के किले में अन्नपूर्णा का मन्दिर और एक तालाब बनवाया। इनके चार पुत्र चेत्रसिंह ( खेता ), लूणा, खंगार और बैरीसाल नामक थे।

## ४४—महाराणा चेत्रसिंह

[ सं० १४२१—१४३६ ]

ये महाराणा हम्मीर के ज्येष्ठ पुत्र थे और वि० सं० १४२१ में चित्तोड़ के सिंहासन पर बैठे। लोग इन्हें खेता या खेतसी नाम से भी कहते थे। ये बड़े वीर योद्धा थे जिन्होंने कई लड़ाइयाँ लड़ी। शृंगी ऋषि स्थान के सं० १४८५ के शिलालेख से पता लगता है कि चेत्रसिंह ने हाडौती ( बूंदी ) पर आक्रमण कर हाड़ा राजा को हरा दिया और मांडलगढ़ पर अधिकार किया। हाड़ौती के हाडे इस युद्ध के पश्चात् चेत्रसिंह के मातहत होगये[3]। इन्होंने मालवे के सुलतान अमीशाह ( दिलावरखाँ गौरी ) को भी हराया और ईडर के राव रणमल को भी परास्त कर क़ैद कर लिया[4]। कुछ समय बाद रणमल को जेल से मुक्त कर उसे ईडर का पुनः राजा बना दिया। कुंभलगढ़ की सं० १५१७ ( सन् १४६० ई० ) की प्रशस्ति से ज्ञात

१—जर्नल बाम्बे ब्रांच रायल एशियाटिक सोसायटी भाग २३ पृ० ५०।

२—कनिगहम; आर्कियालाजिकल सर्वे रिपोर्ट भाग २३ प्लेट २०।

३—भावनगर इन्सक्रिपशन्स पृ० ११ ।

४—वही, पृ० ११६।

होता है कि टोडे के राजा सातल को भी क्षेत्रसिंह ने युद्ध में हराया था। क्षेत्रसिंह का विवाह बूंदी के राव हरराज हाड़ा की पुत्री से हुआ था और उनके ७ पुत्र लाखा, भाखर, माहप ( महीपाल ), भवणसी ( भुवनसिंह ), भूचर, सलखा और सखरा थे[१]। इनके सिवाय दो पुत्र चाचा और मेरा नाम के इनकी उपपत्नि ( रखेली स्त्री-पासवान ) से हुए थे जो बढ़ई ( खाती-सुतार ) जाति की थी।

क्षेत्रसिंह का देहान्त सं० १४३९ वि० ( ई० सन् १३८२ ) में हुआ था।

## ४५—महाराणा लक्षसिंह ( लाखाजी )

[ सं० १४३९—१४७८ ]

ये महाराणा क्षेत्रसिंह के पुत्र थे जो वि० सं० १४३९ में मेवाड़ की गद्दी पर बैठे। ये बड़े साहसी, और पराक्रमी वीर थे। राजगद्दी पर बैठने के बाद इन्होंने बदनोर ( वर्धन ) के मेरों को हराकर उनका वह पहाड़ी इलाका छीन लिया[२]। इन्होंने बूंदी के राव बीरसिंह हाड़ा पर चढ़ाई की और उसे हराया। इसके सिवाय जहाजपुर, मेरवाड़ा पर अधिकार कर नागरचाल ( शेखावाटी ) के सांखलों को भी परास्त किया। बैराट का क़िला तोड़ कर बदनोर को आबाद किया। इन्होंने बड़े-बड़े तालाब और किले बनवाये[३]। उदयपुर के पास पीछोला तालाब इन्हीं के समय किसी बनजारे का बनवाया हुआ कहा जाता है। बदनोर मुकाम पर दिल्ली के सुलतान की सेना को इन्होंने बड़ी भारी शिकस्त दी थी। ये बड़े दानी, धर्मात्मा, शिल्प प्रेमी और स्वदेश हितैषी थे। इन्होंने स्वर्ण तुलादान किया[४], तीन गाँव दान में दिये और अनेक मन्दिर बनवाये। मुसलमानों ने हिन्दू तीर्थ गया, काशी व प्रयाग पर तीर्थ यात्रियों पर जो कर लगा दिया था उसको इन्होंने बन्द कराया[५]। इसके लिये महाराणा ने घोड़े और बहुत सी सुवर्ण मुद्राएँ मुसलमानों को दी थी। अलाउद्दीन ख़िलजी के समय में तोड़े हुए चित्तोड़ के किले, महल, मन्दिरों को इन्होंने पीछे बनवाया था। इनके समय में जावर स्थान में चांदी और सीसे की खानें निकली थीं। इससे राज्य की आय एक दम बढ़ गई। यह खान कई सौ वर्ष तक जारी रही पर अब बहुत वर्षों से

१—मूता नैणसी की ख्यात भाग १ पृ० २३।

२—दीवान बहादुर हरविलास सारडा एम. एल. ए., कृत महाराणा कुम्भा ( द्वितीय संस्करण अँगरेजी ) पृ० २०८—२१० में छपा कुम्भलगढ़ का सम्वत् १५१७ मंगसर बदि ५ का शिलालेख।

३—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ३२२ ( क्रुक सम्पादित )।

४—भावनगर इन्सक्रिपशन्स पृ० ११९।

५—वही; पृ० ११९।

बन्द है। इनके समय में सरकारी खजाना खूब भरा हुआ था। इसलिये इन्होंने शिल्प, कारीगरी के कई मन्दिर, क़िले, तालाब आदि बनवाये।

एक बार महाराणा लाखाजी की राजमाता सोलंखनी द्वारका तीर्थ को गई तब काठियावाड़ में काबा जाति के लुटेरों ने मेवाड़ी सैनिकों को घेर लिया। इस दशा में शार्दुलगढ़ के राव सिंह डोडिया ने अपने कालू व धवल नामक दो पुत्रों सहित उनकी सहायता की। सिंह डोडिया झगड़े में मारा गया और उसके पुत्रों ने राजमाता को सकुशल मेवाड़ की सीमा तक पहुँचा दिया। ये वृत्तान्त महाराणा ने सुना तो धवल को बुला कर पाँच लाख की जागीर देकर उसे अपना उमराव बनाया। जो अब सरदारगढ़ ( लावा ) के ठाकुर कहलाते हैं।

मंडोवर ( जोधपुर राज्य में ) के राव चूँड़ा जी राठोड़ का अपनी एक मोहिल वंशी रानी पर अधिक प्रेम था और उसी के पुत्र काना को वे अपने पीछे राज्य देना चाहते थे, यद्यपि रणमल ज्येष्ठ पुत्र था। इसलिये रणमल मेवाड़ में राणा लाखाजी की सेवा में चला गया। राणा ने उसे ६० गांव जागीर में देकर उसे सरदार बना लिया। वृद्धावस्था में राणा लाखा ने रणमल्ल राठोड़ की बहिन हंसाबाई के साथ विवाह किया और यह शर्त तय हुई कि हंसाबाई से जो पुत्र होगा वह राज्याधिकारी होगा। लाखाजी का ज्येष्ठ पुत्र चूँड़ाजी सीसोदिया मौजूद था मगर पिता को प्रसन्न रखने के लिये उसने यह शर्त मान ली। यह भीष्म की सी प्रतिज्ञा थी। हंसा के गर्भ से मोकल नाम का राजकुमार हुआ। लाखाजी की मृत्यु के बाद मोकल ही राज्य गद्दी पर बैठा और उसकी नाबालगी में चूँड़ाजी सीसोदिया उसका अभिभावक ( रीजेन्ट) हुआ।

लाखाजी की मृत्यु वि० सं० १४७८ के आस-पास हुई थी। लाखाजी के पुत्रों के नाम चूँड़ा, राघवदेव, अज्जा, दूल्हा, डूँगर, गजसिंह, लूणा, मोकल और बाघसिंह पाये जाते हैं।

## ४६—महाराणा मोकलजी

[ सम्वत् १४७८-१४९० ]

ये लाखाजी के उत्तराधिकारी थे। इनकी बाल्यावस्था में इनके बड़े भाई चूँड़ाजी सीसोदिया राज्य की देख-रेख करते थे। स्वार्थी लोगों के बहकाने से राजमाता हंसाबाई को सन्देह होगया कि चूँड़ाजी राज्य पर अधिकार कर लेगा। इस पर चूँड़ाजी माडूं के सुलतान के पास चला गया। इससे हंसाबाई के भाई रणमल राठोड़ की मन चाही होगई और वह राज्य का कर्त्ता-धर्त्ता बन गया। महाराणा मोकल भी मामा के लिहाज से कुछ नहीं बोलते थे। रणमल ने मेवाड़ में रहते समय मेवाड़ी सेना लेकर

अजमेर आदि प्रदेशों पर महाराणा का अधिकार करा दिया। महाराणा ने भी रणमल राठोड़ को मंडोवर (मारवाड़) पर अधिकार करने में सहायता दी जब उसके छोटे भाई काना की मृत्यु हो जाने पर दूसरा भाई सता वहाँ का राजा हुआ। इस युद्ध में राव सताजी राठोड़ का पुत्र नरबद घायल हुआ और रणमल मंडोर का राजा हुआ। महाराणा ने राठोड़ सता और नरबद को चित्तोड़ में बुला लिया और नरबद को १ लाख रुपये की कायलाणे की जागीर मंडोर (जोधपुर) के निकट देकर अपना सरदार बनाया।

मोकलजी मेवाड़ के वीर प्रतापी और पुरुषार्थी राजाओं में से एक थे। उनके पास सेना इतना अधिक थी कि गुजरात और मालवा के सुलतान उनसे भय रखते थे। बूँदी के हाड़ा स्वाधीन होने की फ़िकर में थे परन्तु मोकलजी ने जहाजपुर के पास युद्ध में हाड़ा हालू के पुत्र धीरदेव को मारकर बम्बावदा पर अधिकार कर लिया। चित्तोड़ के सं० १४८५ के शिलालेख से पता चलता है कि मोकल ने नागोर के शासक फिरोजखाँ को हराया था[1]। तारीख फ़िरिश्ता और मिराते सिकन्दरी से जाना जाता है कि सं० १४८६ (सन् १४३३ ई०) में महाराणा मोकल और गुजरात के सुलतान अहमदशाह के बीच युद्ध हुआ था। वि० सं० १५१७ की कुम्भलगढ़ की प्रशस्ति में लिखा है कि राणा ने स्पादलक्ष (सांभर) देश को बरबाद किया और जालोर को कम्पायमान किया।

मोकलजी ने चित्तोड़ पर विष्णु का मन्दिर और एक तालाब बनाया और समिद्धेश्वर महादेव (त्रिभुवन नारायण) के मन्दिर का जीर्णोद्धार किया और एकलिंगजी के मन्दिर के चारों ओर तीन दरवाजे वाला कोट बनवाया। इसके सिवाय कई मन्दिरों और तालाबों की उन्होंने मरम्मत कराई और बनवाये। शृंगी ऋषि के शिलालेख से मालूम होता है कि उन्होंने सोने चाँदी के २५ तुलादान किये।

सं० १४६० वि० में अहमदाबाद का सुलतान डूँगरपुर राज्य में होता हुआ जिलवाड़े की तरफ बढ़ा। वहाँ वह मन्दिरों को तोड़ने फोड़ने लगा। तब महाराणा विशाल सेना लेकर उससे लड़ने को पहुँचे। मार्ग में महाराणा ने किसी सूखे वृक्ष को देखकर अपने सरल स्वभाव से उसका नाम अपने पासवानिये काका चाचा और मेरा से पूछा। चाचा और मेरा ने इसे अपमान समझा। क्योंकि उनकी माता कर्मा[1] खाती (बढ़ई) जाति की थी। वे दोनों मन ही मन झल्ला उठे। उन्होंने महाराणा को मारने का

---

१—एपिग्राफिया इन्डिका भाग २ पृ० ४१७।

१—इसके पिता का नाम मेदनीमल सुतार था।

निश्चय किया और महपा ( महीपाल ) परमार आदि कई लोगों को अपने पक्ष में कर उन्होंने एक दिन अचानक महाराणा को मार डाला। यह घटना सं० १४९० में हुई थी।

राणा मोकल के कुम्भा, खींवा ( क्षेमकर्ण ), शिवा ( शिवराज ), सता, नाथसिंह, वीरमदेव और राजधर नामक सात पुत्र थे। इनमें ज्येष्ठ पुत्र कुम्भा गद्दी पर बैठा।

## ४७—महाराणा कुम्भकर्ण ( कुम्भाजी )

महाराणा मोकलजी के पश्चात् उनके पुत्र कुम्भाजी सं० १४९० ( ई० सन् १४३३ ) में चित्तोड़ के राजसिंहासन पर बैठे। शिलालेखों और प्राचीन



१—महाराणा कुम्भा [ लंदन म्यूजियम से प्राप्त चित्र ]

हस्तलिखित पुस्तकों में इनका अपूर्व गौरव और प्रताप वर्णन किया गया है। उनमें ये महाराजाधिराज, महाराणा, हिन्दू सुरत्राण[1] आदि उच्च



२—महाराणा कुम्भाजी

उपाधियों से सम्बोधित हैं। ये अपने समय के एक अनुपम शूरवीर, योद्धा,

1—भावनगर इन्स्क्रिपशन्स पृष्ठ ११४।

साहसी और नीतिज्ञ थे जिन्होंने मुसलमानों के दिलों में अपनी धाक जमा दी थी।

गद्दी पर बैठने पर सर्व प्रथम कुम्भाजी ने अपने पिता को मारने वाले चाचा और मेरा को मारवाने का यत्न किया। उधर मंडोवर (जोधपुर) के राव रणमल राठोड़ भी मोकल की मृत्यु सुन कर चाचा व मेरा को मारने का संकल्प कर चित्तौड़ पहुँचे। चाचा और मेरा भीलों की सहायता से पहाड़ी प्रदेश में छिपे हुए थे। रणमल ने भीलों के मुखिया को नीति से अपनी ओर मिलाकर चाचा और मेरा को मरवा डाला। चाचा का पुत्र एका तथा पंवार महपा जैसे-तैसे भाग कर मांडू के सुलतान की शरण में चले गये[1]।

महाराणा कुम्भा की नाबालगी में राज्य के सब कामों की देखभाल रणमल राठौड़ ही करने लगे। उन्होंने चाचा और मेरा के पक्षपाती राजपूतों की कन्याओं को अपने राठोड़ों से ब्याहना चाहा। इससे महाराणा मोकलजी के भाई राघवदेव और रणमल के आपस में खटपट होगई। रणमल राघवदेव को चित्तोड़ से हटाना चाहते थे। इधर मेवाड़ के सरदार, रणमल के राज्यप्रबंध से अप्रसन्न थे और उनके बढ़ते हुए प्रभाव को रोकना चाहते थे। एक दिन रणमल ने सीसोदिया राघवदेव को धोखे से दरबार में मरवा डाला। इस पर कुम्भाजी के दिल में बात खटक गई पर लिहाज से वह बोले नहीं।

जिस समय चित्तौड़ पर महाराणा कुम्भा की राज्य पताका फहरा रही थी उस समय तैमूर ने भारतवर्ष पर चढ़ाई करके दिल्ली को बरबाद कर दिया था। तुगलकों की सलतनत और प्रभाव नष्ट होगया था। इससे मालवा, गुजरात और नागोर के प्रांतिक सूबेदार स्वतंत्र बन बैठे। महाराणा कुम्भा को इन्हीं उदण्ड सूबेदारों से मुकाबला करना पड़ा था।

कुम्भा ने अपने पिता के घातक महपा को दण्ड देने के लिये माडूँ के महमूद खिजली को पत्र लिखा कि महपा पंवार जो उसकी शरण में है उसे हमें सौंप दो। सुलतान ने इनकार दिया। इस पर सं० १४९४ (सन् १४३७ ई०) में साराँगपुर के पास महाराणा और महमूद के बीच घोर युद्ध हुआ। जिसमें महमूद हार खा कर वापिस माँडू भाग गया[2]। परन्तु कुम्भा ने उसका पीछा किया और माँडू किले को घेर लिया। और उसको कैदकर चित्तोड़ लाये। महमूद को ६ मास तक अपने यहाँ कैद रखकर बाद में उसको बिना किसी शर्त के छोड़ दिया। इस विजय की स्मृति में महाराणा ने चित्तोड़ में एक विशाल कीर्ति स्तम्भ बनवाया जो आज तक विद्यमान है।

---

१—वीर विनोद भाग १ पृ० ३१९।

२—भावनगर इन्स्क्रिपसन्स पृ० ११४ (राणकपुर का जैन शिलालेख)।

कुछ समय पश्चात् चाचा का पुत्र एका तथा महपा पंवार ने महाराणा की शरण में आकर अपने अपराधों की क्षमा चाही। महाराणा ने उन्हें क्षमा कर दिया। यह बात रणमल राठोड़ को बुरी लगी। कुम्भाजी और रणमल में मन मुटाव होगया। कुम्भा ने अपने काका चूँड़ाजी को चित्तोड़ बुलवा लिया। इसी समय रणमल के विरुद्ध एक षडयन्त्र रचा गया और एक रात दासी भारमली के द्वारा रणमल को खूब शराब पिलवा कर चारपाई पर बंधवा कर उसे मरवा डाला। यह घटना सं० १४६५ की है। रणमल के पुत्र जोधा, कांधल आदि जो चित्तोड़ किले की तलहटी में रहते थे उन्हें जब ये घटना ज्ञात हुई तो वे अपनी सेना के साथ मेवाड़ से भाग निकले। मेवाड़ी सेना ने उनका पीछा किया और लड़ते लड़ते मंडोर ( जोधपुर ) पर भी मेवाड़ियों का अधिकार होगया[1]। चूँड़ा सीसोदिया ने मंडोवर पर अपने पुत्र कुन्तल, मांजा, सूवा तथा हिंगलू आहाड़ा और झाला बीका को प्रबंध के लिये छोड़ कर चित्तोड़ लौट गया।

बाद में सं० १५१० वि० में मंडोवर पर वापिस राव जोधाजी ने कब्जा कर लिया और मेवाड़ से अपना वैर मिटाने के लिये राव जोधाजी राठोड़ ने अपनी कन्या शृंगारदेवी का विवाह[2] महाराणा के पुत्र राजकुमार रायमल से कर दिया।

मालवे के सुलतान महमूद खिलजी ने वि० सं० १४६६ (ई० सन् १४४३) में कुम्भलमेर पर धावा किया। परन्तु उसे सफलता न हुई और वह मांडू लौट गया[3]। सं० १५०३ के कार्तिक वदि ६ ( ई० सन् १४४६ ता० ११ अक्टूवर ) को महमूद ने मांडलगढ़ पर चढ़ाई की परन्तु इस बार भी उसे सफलता नहीं हुई[4]। इस पर महमूद ने गुजरात के सुलतान से इस लिये सन्धि करली कि वे दोनों मिलकर महाराणा कुम्भा के प्रदेशों को अलग-अलग लूटें[5]।

वि० सं० १५१२ ( ई० सन् १४५६ ) में महमूद ने मंदसौर पर कब्जा किया और मांडलगढ़ की तरफ रवाना हुआ परन्तु इस बार भी उसकी दाल न गली।

---

१—राणकपुर का शिलालेख सं० १४६६ वि० ( प्राचीन जैन लेख संग्रह भाग २ )।

२—बंगाल एशियाटिक सोसाइटी जर्नल भाग ५५ खण्ड १ पृ० ७६-८२।

३—ब्रिग्ज, फिरिश्ता भाग ४ पृ० २०८--१०।

४—दीवान बहादुर हरविलास सारडा; महाराणा कुम्भा ( अँग्रेजी ) पृ० ८८ ( द्वितीय संस्करण ) सन् १९३२ ई०।

५—बेले, हिस्ट्री आफ गुजरात पृ० १५०।

महाराणा कुम्भा को अपने राज्य काल में तीन बड़े शत्रुओं से बार बार मुकाबला करना पड़ा। वे थे गुजरात मालवा और नागोर के सुलतान। गुजरात का सूबेदार जफरखाँ दिल्ली की तुग़लक बादशाहत को कमजोर देख कर सं० १४५३ (ई० सन् १३९६) में मुज्जफरशाह की उपाधि धारण कर गुजरात का स्वतन्त्र सुलतान बन बैठा। इसने अपने भाई शमसखाँ दन्दानी को नागोर (मारवाड़) की जागीर दी। जब महाराणा कुम्भा ने सं० १४५५ में नागोर को जीता तब गुजरात के बादशाह को बहुत बुरा लगा। यद्यपि गुजरात और मालवा के सुल्तानों ने अलग-अलग मेवाड़ पर कई हमले किए पर असफल रहे। इसलिये मिलकर धावा करने का संकल्प किया, तिस पर भी कुम्भाजी के सामने वे ठहर न सके। मालवे के सुलतान के मन में कुम्भा के प्रति बड़ा द्वेष था ही, जब कुम्भा ने बूँदी पर चढ़ाई की तो मेवाड़ को अरक्षित देखकर उसने धावा बोल दिया। परन्तु कुम्भाजी को खबर होते ही उन्होंने आकर सुलतान को मांडू वापस खदेड़ दिया। फिर चार वर्ष बाद मांडू के सुलतान ने हमला किया पर कुछ बन न पड़ा। अजमेर के मुसलमानों ने मांडू के सुलतान को अजमेर लेने के लिये उकसाया और बुलवाया। सुलतान ने अजमेर ले लिया परन्तु वहाँ से वापिस लौटते वक्त कुम्भा की सेना ने सुलतान को हरा दिया।

नागोर के सूबेदार शमसखां का लड़का खुद सूबेदार बनना चाहता था इससे शमसखाँ महाराणा कुम्भाजी की शरण में गया। महाराणा ने नागोर को जीत कर शमसखाँ को वापिस गद्दी पर बिठा दिया। शमसखाँ भी बहुत समय बाद महाराणा के खिलाफ होगया। इसलिये कुम्भा ने शमसखाँ को हटा कर नागोर पर अपना अधिकार कर लिया। शमसखाँ भाग कर गुजरात के सुलतान कुतुबुद्दीन की शरण में गया और उसे अपनी कन्या ब्याह दी[1]। इस पर कुतुबुद्दीन ने नागोर पर फौज भेजी परन्तु महाराणा की सेना ने उसे वापिस भगा दिया[2]।

इस पर गुजरात का सुलतान कुतुबुद्दीन स्वयं चढ़ कर आया, इधर महाराणा भी आबू पहुँच गया। यहाँ भी सुलतान की सेना को मुँह की खानी पड़ी। इसके बाद सुलतान ने कुम्भलगढ़ पर चढ़ाई की परन्तु वहाँ कुछ बन न पड़ा।

कुम्भाजी बड़े वीर और साहसी थे। उन्होंने मुसलमानों से देश की रक्षा करने के लिये कुम्भलगढ़ आदि कई किले बनवाये। कुम्भलगढ़ के शिलालेख में उन्हें धर्म और पवित्रता का अवतार और उन्हें विद्वान और

१—बेले; गुजरात का इतिहास पृ० १४६; फिरिश्ता भाग ४ पृ० ४१।

२—बम्बई गजेटियर पृ० २४२।

दानी राजा भोज व कर्ण से भी बढ़ कर लिखा है। वे प्रजापालक और सब धर्मों को एक दृष्टि से देखने वाले नरेश थे। उन्होंने आबू पर जाने वाले जैन यात्रियों पर जो कर लिया जाता था उसे हटा दिया था।



महाराणा कुम्भाजी के महल, चित्तौड़गढ़

कुम्भाजी वीर, योद्धा होते हुए भी बड़े दयालु व उदारचित थे। व्यर्थ

खून की नदी बहाना और क्रूर कार्य करना उनके स्वभाव में नहीं था। विजय लक्ष्मी सदा उनके सामने हाथ जोड़े खड़ी रहती थी। उन्होंने बूँदी, बाम्बोर, बम्बावदा, माँडलगढ़, सारंगपुर, खाटु ( जयपुर में ) चाटसु, टोडा, अजमेर, साँभर, नरवर, जहाजपुर, मालपुरा, जावर, गंगधार, मँडोर, आमेर, सारँगपुर (मालवा), हमीरपुर, आबू, गागरौन (कोटा), विसलपुर, रणथम्भोर, गोड़वाड़, मालवा, गुजरात आदि दूर-दूर के स्थानों पर अपनी जय पताका फहराई थी।

वीरता के साथ साथ वे संस्कृत भाषा व संगीत के अच्छे विद्वान व कवि थे। नाट्य शास्त्र के भी पूरे ज्ञाता थे। उन्होंने संगीतराज, संगीत मीमांसा, संगीतामृत नामक ग्रन्थ रचे थे। गीत गोविन्द और चण्डीशतक की टीकाएँ, चार नाटक और एकलिंग माहात्मय का पिछला भाग, सुन्दर मधुर कविता में उन्होंने लिखे थे। शिल्पशास्त्र रचने में भी इनको बड़ा प्रेम था। राजवल्लभ नामक ग्रन्थ इन्हीं के समय में बना था। उन्होंने जो भव्य भवन बनवाये वे इस बात के प्रमाण हैं। उन्होंने भवन निर्माण विद्या पर आठ पुस्तकें भी बनवाई थीं।

सं० १५२५ वि० में यह महाराणा कुम्भलमेर में अपने पुत्र उदयकर्ण के हाथ से मारे गये। कुम्भा को पिछले दिनों में कुछ उन्माद रोग हो गया था। कहते हैं कि महाराणा कुम्भा के शत्रुओं ने उदयकर्ण को राज का लोभ देकर यह विश्वासघात का घृणित कार्य कराया था। इस घृणित व तिरस्कार युक्त कार्य को अब तक भाट-चारण लोग "ऊदो तू हत्यारो" नाम से प्रकाशन करते हैं।

इनके ११ पुत्र थे—उदयकर्ण, रायमल, नगराज, गोपालसिंह, आसकर्ण, अमरसिंह, गोविन्ददास, जैतसिंह, महरावण, क्षेत्रसिंह और अचलदास। एक पुत्री भी थी जिसका नाम "रंभा" था। वह सोरठ जूनागढ़ के यादव राजा मण्डलीक ( अन्तिम ) को ब्याही गई थी। राजकुमार रायमल्ल पर नाराज होकर कुम्भा ने उसे मेवाड़ से निकाल दिया था। ख्यातों में लिखा है कि एक ज्योतिषी के कहने से कुम्भा ने सब चारणों को भी मेवाड़ से देशनिकाला दे दिया था परन्तु अपनी मृत्यु के पूर्व उनको वापस बुला लिया था।

## ४८—महाराणा उदयकर्ण (ऊदाजी)

[सं० १५२५—१५३०]

महाराणा कुम्भाजी के पश्चात् उदयकरण मेवाड़ की गद्दी पर बैठे। ये बड़े नीच स्वभाव के थे। अपने पिता को मार कर ये मेवाड़ के सब सरदारों से अप्रिय बन गये थे। ये केवल ४ वर्ष तक राज्य

करने पाये थे। मेवाड़ी प्रजा से सहयोग न देख कर इन्होंने आस-पास के राजाओं को कुम्भा का जीता हुआ प्रदेश देकर अपनी ओर मिलाने का यत्न किया। परन्तु इस पितृघाती से सब लोग घृणा करते थे। मेवाड़ के सरदारों ने मिल कर इनके छोटे भाई रायमल को जो उस समय अपने सुसराल ईडर में थे बुलवाया। रायमल और उदयसिंह की सेना में जावर, दाड़िमपुर, जावी और पानगढ़ तथा चित्तोड़ में भयङ्कर लड़ाइयाँ हुईं। अन्त में उदयकर्ण प्राण लेकर भागे। रायमल की सभी युद्धों में विजय हुई[1]। और रायमल का अधिकार कुल मेवाड़ पर सं० १५३० में हो गया। इस विषय का एक दोहा भी कहा जाता है[2]—

*ऊदा बाप ने मारजे, लिखियो लाभे राज।*
*देश बसायो रायमल, सरयो[3] न एको काज॥*

ऊदा अपने पुत्रों (सहसमल और सूरजमल) के साथ कुम्भलगढ़ होते हुए सोजत, अपने सुसराल पहुँचे। और वहाँ से मांडू के सुलतान गयासुद्दीन खिलजी की शरण गये। वहाँ उन्होंने सहायता के बदले में सुलतान को अपनी कन्या देना स्वीकार किया[4]। परन्तु जब वे यह तय करके वापस अपने डेरे लौट रहे थे तब उन पर बिजली गिरी और वहीं मर गये।

यद्यपि ऊदाजी के दोनों राजकुमारों को चित्तोड़ का राज्य दिलाने के लिये मांडू के सुलतान ने चित्तोड़ पर चढ़ाई की परन्तु सफल नहीं हुआ।

## ४६—महाराणा रायमल

[सं० १५३०—१५६६]

ये महाराणा कुम्भा के पुत्र थे और अपने पिता के नाराज हो जाने पर ईडर की तरफ चले गये थे। परन्तु सं० १५३० (ई० सन् १४७३) में अपने भाई महाराणा उदयकर्ण (उदयसिंह) से चित्तोड़ छीनकर मेवाड़ के स्वामी बने।

जब उदयकर्ण बिजली के गिरने से मर गये तो उनके दोनों पुत्र सूरजमल और सहसमल ने मालवे के सुलतान गयासुद्दीन की विशाल सेना लेकर चित्तोड़ को आ घेरा। भयानक युद्ध हुआ। गयासुद्दीन का घमंड धूल में मिल गया। गयासुद्दीन अपना सा मुँह लिये मांडू को लौट गया। सुलतान ने फिर बड़ी सेना से मेवाड़ पर चढ़ाई की परन्तु इस बार भी

१—भावनगर इन्स्क्रीपसन्स पृ० १२१।

२—मूता नैणसी की ख्यात भाग १ पृ० ४० (काशी संस्करण)।

३—सफल होना।

४—वीर विनोद भाग १ पृ० ३३८; टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ३३६।

रायमल ने मांडलगढ़ के पास उसे मार भगाया। इस पर सुलतान ने सुलह कर ली।

फ़िरिश्ता का कहना है कि गयासुद्दीन का पुत्र नसीरुद्दीन (नासिर-शाह) मांडू से विशाल सेना लिये सं० १५६० वि० (ई० सन् १५०३) में चित्तोड़ पर चढ़ आया था और महाराणा रायमल ने नजराना देकर विदा किया। वह यह भी लिखता है कि राणा के मातहत सरदारों में से किसी राजा जीवणदास की पुत्री को नसीरुद्दीन लेकर मांडू लौटा था और उस लड़की का नाम उसने चितोड़ी बेगम रखा था। परन्तु यह हाल शिलालेखों या ख्यातों में नहीं मिलता है।

रायमल के राज्यकाल में उसके तीनों पुत्रों के आपस के झगड़े के सिवाय अन्य कोई विशेष उल्लेख योग्य घटना नहीं हुई। रायमल के पुत्र पृथ्वीराज, जयमल और संग्रामसिंह थे। किसी ज्योतिषी ने इन तीनों की जन्म पत्रियाँ देख कर संग्रामसिंह (साँगाजी) को भावी राजा बतलाया। इस पर पृथ्वीराज व जयमल को द्वेष हुआ और संग्रामसिंह को मारने की चेष्टा करने लगे। भाइयों में आपस में युद्ध हुआ जिसमें संग्राम की एक आँख फूट गई और वे घायल होकर गोड़वाड़ की तरफ़ होते हुए अजमेर जिले के श्रीनगर स्थान में पहुँचे। जहाँ के राजा कर्मचन्द परमार ने उन्हें अपनी कन्या ब्याह दी। इधर पृथ्वीराज की यह करतूत सुन कर रायमल ने उसे कहला भेजा कि मुझे अब मुँह मत दिखलाना। इसलिये पृथ्वीराज कुम्भलगढ़ में जा रहा। नाड़लाई (गोड़वाड़) के आदिनाथ के मन्दिर की प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि महाराणा रायमल के राज्य समय कुँवर पृथ्वीराज गोड़वाड़ प्रान्त का शासक था। इससे पृथ्वीराज का गोड़वाड़ (अब मारवाड़) में रहना पाया जाता है।

जब लल्लाखाँ पठान ने सोलंकियों से टोडा (जयपुर में) और उसके आसपास का इलाका छीन लिया तो सोलंकी राव सुरतान महाराणा रायमल की शरण में चला गया और वहाँ उसे बदनोर जागीर में मिला। इसकी कन्या बड़ी सुन्दर थी, राजकुमार जयमल ने उसे ब्याहना चाहा और विवाह के पूर्व कन्या को देखने की इच्छा प्रकट की। पहले दिखाने को इन्कार होने पर जयमल ने राव सुरतान सोलंकी पर चढ़ाई करदी। परन्तु सुरतान के साले रतना सांखला के हाथ से जयमल मारा गया[1]।

पश्चात सोलंकी सुरतान ने यह प्रश्न किया कि जो वीर मुझे पठान लल्लाखाँ से मेरे बाप दादों का राज्य (टोडा) वापिस दिला देगा उसीके साथ मैं अपनी कन्या का ब्याह करूँगा। यह जानकर राजकुमार पृथ्वीराज

१—मुहणोत नैणसी की ख्यात भाग १ पृ० ४१।

ने सुरतान की पुत्री से व्याह कर लिया और फिर टोडे पर चढ़ाई की और लल्लाखाँ को मार, टोडा वापस सुरतान को दिया। टॉड लिखता है कि इसकी स्त्री कुँवरानी ताराबाई भी इस युद्ध में लड़ने गई थी[1]। लल्लाखाँ की सहायता को अजमेर का सूबेदार मल्लूखाँ आया था। परन्तु पृथ्वीराज ने उसे भी मार डाला और अजमेर के किले (गढ़ बीठली) का कब्जा करके कुम्भलगढ़ लौट गया।

पृथ्वीराज की बहिन आनन्दबाई का विवाह सिरोही के राव जगमाल से हुआ था। जगमाल दूसरी रानियों के बहकाने से आनन्दबाई को दुःख दिया करता था। इससे पृथ्वीराज सिरोही पहुँचा और जगमाल को समझा कर अपनी बहिन का दुःख मिटा दिया। जगमाल ने पृथ्वीराज को उसके लौटते समय दवाई के बहाने विष की गोलियाँ दी जिसे पृथ्वीराज ने कुम्भलगढ़ के पास पहुँचने पर सेवन की और वह मृत्यु को प्राप्त हुआ[2]। यह बड़ा वीर था और दूर-दूर तक चढ़ाइयाँ करता था जिससे उसको "उडणा पृथ्वीराज" कहते थे।

इस प्रकार तीनों भाइयों में से केवल संग्रामसिंह (सांगा) ही जीवित रहे। वे कुछ काल तक गुप्त वेष में इधर-उधर घूमते रहे। अन्त में अजमेर के परमार राजा कर्मचन्द ने उनके जीवित होने की सूचना महाराणा रायमल को दी। रायमल यह सुनकर बड़े प्रसन्न हुए और संग्रामसिंह को अपने दरबार में बुलवा लिया[3]।

महाराणा रायमल वीर और धर्मात्मा थे। इन्होंने एकलिङ्ग मन्दिर की मरम्मत कराई थी जो मुसलमानों के आक्रमण से टूट गया था। आपने ११ विवाह किये थे जिनसे १३ पुत्र उत्पन्न हुए। पृथ्वीराज, जयमल संग्रामसिंह, कल्याणमल, पत्ता, रायसिंह, भवानीदास, किशनदास, नारायणदास, शंकरदास, देवीदास, सुन्दरदास और बेणीदास। इनके सिवाय दो पुत्रियाँ भी थी। जयमल और पृथ्वीराज की मृत्यु के बाद महाराणा उदास व अस्वस्थ्य रहने लगे। इससे सं० १५६६ की ज्येष्ठ सुदि ५ (ई० सन १५०६ ता० ४ मई) को स्वर्गवासी हुए।

## ५०—महाराणा संग्रामसिंह

(सम्वत् १५६६-१५८४)

ये महाराणा रायमल के तृतीय पुत्र थे। अपने पिता की मृत्यु के पश्चात् वि० सं० १५६६ ज्येष्ठ सुदि ५ (ई० सन् १५०६ ता० २४ मई) को

१—टॉड राजस्थान भाग २ पृ० ७८३ (कुक सम्पादित)।

२—वही; भाग १ पृ० ३४८।

३—मुहणोत नेणसी की ख्यात भाग १ पृ० ४२।

ये मेवाड़ के राजसिंहासन पर बैठे। इस समय इनकी उम्र २७ वर्ष की थी। इनका जन्म सं० १५३६ की वैशाख बदि ६ (ई० सन् १४८२ ता० १२ अप्रेल शुक्रवार) को हुआ था[1]। मेवाड़ के महाराणाओं में ये सब से अधिक प्रतापी और योद्धा हुए। अपने पुरुषार्थ द्वारा इन्होंने मेवाड़ राज्य को उन्नति के शिखर पर पहुँचाया था। इनकी सेना में एक लाख योद्धा और पाँच सौ हाथी थे। सात बड़े बड़े राजा, नौ राव और १०४ रावत उनके अधीन थे। जोधपुर और आमेर के राजा इनका सम्मान करते थे। ग्वालियर, अजमेर, सीकरी, रायसेन (अब भोपाल में), कालपी, चन्देरी, बूँदी, गागरौन, रामपुरा और आबू के राजा उनके सामन्त थे। अपने समय के ये सब से बड़े हिन्दू नरेश थे, जिनके आगे बड़े बड़े सिर झुकाते थे और जिनके लोहे से दुश्मन काँपा करते थे। बचपन से लगाकर मृत्यु पर्यन्त इनका जीवन युद्धों में बीता। बाबर बादशाह से सामना करने के पहले भी इन्होंने १८ बार बड़ी बड़ी लड़ाइयाँ दिल्ली व मालवा के सुलतानों के साथ लड़ी। दो लड़ाइयों में दिल्ली के बादशाह इब्राहीम लोदी खुद ने मुठभेड़ की थी। एक बार सं० १५७६ में मालवे के सुलतान महमूद द्वितीय को महाराणा साँगा ने युद्ध में पकड़ लिया परन्तु बाद में बिना कुछ लिये उसे छोड़ दिया। उनकी एक आँख तो युवाकाल में भाइयों की आपसी लड़ाई में जाती रही थी और एक हाथ युद्ध में तलवार से टूट गया था और एक पांव में तीर लगने से लंगड़े हो गये थे। शरीर पर उनके मृत्यु समय कम से कम ८० निशान तलवारों व भालों के लगे हुए थे[2]।

साँगा का राज्य उनके सिंहासन बैठने के समय दिल्ली गुजरात और मालवा के मुसलमान सुलतानों के राज्यों से घिरा हुआ था। दिल्ली पर सिकन्दर लोदी, गुजरात में महमूद शाह बेगड़ा और मालवा में नसीरुद्दीन खिलजी सुलतान थे। दिल्ली की सलतनत उस समय बिल्कुल कमजोर हो चली थी। इससे महाराणा साँगा ने अपने राज्य की सीमा बढ़ाना आरम्भ किया। उन्हें तीनों सुलतानों से लोहा लेना पड़ा। तीनों सुलतानों की सम्मिलित शक्ति से एक स्थान पर महाराणा ने युद्ध किया परन्तु साँगाजी को ही विजय लक्ष्मी प्राप्त हुई। साँगाजी ने इन तीनों शक्तियों से जुदा-जुदा भी युद्ध किये थे। सुलतान इब्राहीम लोदी से तो बूँदी की सीमा पर खातोली गांव में सं० १५७४ (ई० सन् १५१७) में युद्ध हुआ जिसमें महाराणा का बायां हाथ कटा और घुटने में तीर लगने से लँगड़े हुए[3] परन्तु जीत महाराणा

१—मुहणोत नैणसी की ख्यात भाग १ पृ० ४७ (काशी संस्करण)।

२—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ३४८ (आक्सफोर्ड संस्करण)।

३—वही; भाग १ पृ० ३४९।

की हुई। गुजरात के सुलतान मुजफ्फर से भी ईडर, अहमदनगर, बीसलनगर में युद्ध ठने और वहाँ भी महाराणा मुसलमानों का मदमंजन कर अपने पक्ष के सामन्त रायमल राठोड़ को ईडर की गद्दी पर पुनः बिठाया[1]।

वि० सं० १५७५ में मांडू के सुलतान महमूद के साथ भी बड़ा युद्ध हुआ जिसमें ५० हजार सेना के साथ महाराणा गागरौन के राजा की सहायता के लिये पहुँचा था। इस युद्ध में सुलतान महमूद बुरी तरह घायल हुआ। उसे महाराणा ने तीन मास चित्तोड़ में कैद रक्खा[2], इलाज करवाया और बाद में फौज खर्च लेकर १ हजार राजपूत साथ देकर माँडू पहुँचा दिया।

साँगाजी का अन्तिम युद्ध बादशाह बाबर के साथ बयाना ( भरतपुर राज्य में ) हुआ। इस युद्ध में राजपूतों ने कई राजनैतिक भूलें की, जिसका दुखद परिणाम भारत को भोगना पड़ा। कहाँ तो समस्त भारतवासियों के हृदय में यह तरंगें उठने लगी थी कि सांगा जैसे पराक्रमी महाराणा के छत्रतले एक विशाल हिन्दू साम्राज्य स्थापित होने वाला है और कहाँ हिन्दू साम्राज्य के स्थान पर हिन्दुओं की ही सहायता से बिदेशी मुसलमान साम्राज्य की नींव पड़ी। बाबर जो अफ़ग़ानिस्तान की छोटी सी रियासत फरग़ाना ( खोकन्द ) के राजा उमरशेख मिर्जा के यहाँ जन्मा था। वह भारतवर्ष में पठानों की ताक़त कम होती देख कर १२ हजार सैनिकों को लेकर सं० १५८२ ( ई० सन् १५२५ ) में दिल्ली पर चढ़ आया। पानीपत की प्रसिद्ध लड़ाई में सुलतान इब्राहीम लोदी को सं० १५८३ बैशाख सुदि ८ ( ई० सन् १५२६ ता० २० अप्रेल ) को हराकर उसने दिल्ली पर अधिकार किया। उसे मालूम था कि इब्राहीम लोदी से प्रबल शक्ति सांगा की है, क्योंकि उनकी अधीनता में उस समय समस्त राजपूत जातियाँ बिदेशी आक्रमणकारियों के लिये एकत्रित हो सकती हैं। उसने यह विचार कर सं० १५८३ में महाराणा सांगाजी का मुकाबला करने के लिये आगरा से रवाना हुआ। इधर सांगाजी भी दल-बल सहित तैयार थे। उसकी सेना ने पहुँच कर बयाना के किले पर अधिकार कर लिया। दोनों तरफ की सेनाओं की मुठभेड़ इसी स्थान पर हुई। प्रारम्भ में बाबर की सेना का अगला भाग कुछ आगे बढ़ जाने से काट दिया गया। बाबर को इससे बड़ी निराशा होगई और उसने अपने सरदारों को इकट्ठा करके सब सेना के सामने प्रण किया कि कभी शराब नहीं छूऊँगा, सोने चांदी के शराब के प्याले व बर्तन चूर-चूर करके उनको ग़रीबों में बांट दिया और अफ़सरों से यह दृढ़ प्रतिज्ञा करवाई कि

१—फार्ब्स कृत रासमाला ( अँग्रेजी में ) पृ० २१९; बेले, हिस्ट्री आफ़ गुजरात पृ० २६६।

२—ब्रिग्ज, फरिश्ता भाग ४ पृ० २६३।

जब तक दम में दम रहे रणक्षेत्र को छोड़ कर कभी पीछा न देखेंगे। इस प्रकार धार्मिक भावों को उत्तेजित करके बाबर आगे बढ़ा और बयाना (भरतपुर) के खानवा गाँव के पास सं० १५८४ की चैत्र सुदि १४ (ता० १७ मार्च १५२७ ई०) को राजपूतों का मुकाबला किया। महाराणा की सेना चार भागों में बंटी हुई थी और महाराणा स्वयं हाथी पर चढ़कर सैन्य संचालन



महाराणा सांगाजी

कर रहे थे। तारीख १३ जमादिउस्सानी हि० सन् ९३३ (वि० सं० १५८४ चैत्र सुदि १४) को सुबह साढ़े नौ बजे के लगभग युद्ध आरम्भ हुआ। राजपूतों ने मुगल सेना के दक्षिण पार्श्व पर आक्रमण किया और मुगल सेना को मसल डाला। यदि थोड़ी ही देर मुगलों की ओर से वहाँ सहायता न पहुँचती तो मुगल भाग खड़े होते। परन्तु बाबर ने एक दम सहायता भेज

कर स्थिति को संभाल लिया। मुग़लों ने मौका देखकर तोपों से गोले बरसाने शुरू कर दिये। उधर राजपूतों ने मौका देखकर मुग़लों के वाम पार्श्व पर जोर से टूट पड़े। इसी बीच महाराणा के सिर में एक तीर लगा, वे मूर्छित हो गये और कुछ सरदार उन्हें पालकी में लिटाकर मेवाड़ की ओर ले गये। बाकी लोग लड़ते ही रहे। जब देखा कि बिना राजा के सेना के पैर उखड़ने वाले हैं तब उन्होंने पहिले तो सलुम्बर के सरदार रावत रत्नसिंह चूंडावत से सैन्य संचालन के लिये प्रार्थना की परन्तु जब उसने इन्कार कर दिया तो झाला अज्जा को महाराणा के हाथी पर बिठा कर चंवर-छत्र कराने शुरू कर दिये। उसके सेनापतित्व में लोग लड़ने लगे। तोपों की मार को सहते हुए भी महाराणा के सैनिकों ने बड़ी बहादुरी से युद्ध किया। अन्त में वे तोपों की मार से बुरी तरह मरने लगे। राजपूत मरते दम तक लड़ते ही रहे—सब काम आये।

अन्त में राजपूतों की हार हुई, मुग़लों ने उनके डेरों तक पीछा किया। बाबर ने विजयी होकर "गाजी" उपाधि धारण की। बयाना आकर उसने मेवाड़ पर चढ़ाई करना ठीक है या नहीं इस विषय पर विचार किया। गर्मी का मौसम आ जाने से उसने चढ़ाई करने का विचार छोड़ दिया[1]। इस हार का फल यह हुआ कि राजपूतों का वह प्रताप-सूर्य्य जो भारत गगन के उच्च स्थान पर पहुँच कर लोगों को चकाचौंध उत्पन्न कर रहा था, अब अस्ताचल की ओर खिसकने लगा। इस युद्ध में राजपूतों का शायद ही कोई अभागा परिवार हो जिसने इस युद्ध में अपने वीर या वीरों की आहुति न दी हो। इस युद्ध का फल अच्छा नहीं हुआ। मुग़लों का राज्य यहाँ स्थिर हो गया। मेवाड़ की सीमा जो पहले पीलियाखाल तक थी, वह अब बसवा गाँव तक ही रह गई।

मूर्छित महाराणा को लेकर राजपूत जैपुर राज्य के गाँव बसवा में पहुँचे तब महाराणा को चेत हुआ। उन्हें युद्ध से इस प्रकार हटाये जाने पर बड़ा क्रोध और दुःख हुआ और प्रतिज्ञा की कि जीते जी चित्तोड़ नहीं जाऊँगा। कुछ समय तक वह रणथम्भोर में ही रहे। इधर बाबर ने भी गर्मी का मौसम आ जाने से आगे बढ़ने का विचार छोड़ दिया। महाराणा एक बार फिर युद्ध के लिये तैयार होगये परन्तु उनके मंत्रीगण उनका साथ देने से इन्कार कर गये और महाराणा के अधिक हठ करने पर उनको विष दिलवा दिया[2]। इस प्रकार महाप्रतापी सांगा का देहान्त कालपी में सं० १५८४ की माघ सुदि ६ (ई० सन् १५२८ ता० ३० जनवरी) को ४६ वर्ष की आयु में होगया।

१—तुजके बाबरी (अंग्रेजी में) पृ० ५७६।

१—वीर विनोद भाग १ पृ० ३६७।

महाराणा साँगाजी दिल के बड़े ही पक्के थे। वे वीर, उदार, बुद्धिमान और कृतज्ञ थे। शत्रुओं को क़ैद करके वे छोड़ देते थे, उन्होंने शरणागतों को अपनाया और आवश्यकता पड़ने पर उनके लिए युद्ध भी किए। उन्होंने अपनी राज्य सीमा को खूब बढ़ाया। लोग उनके झन्डे के नीचे रह



महाराणा संग्रामसिंह मालवे के सुलतान महमूद खिलजी (दूसरे) को पुष्प गुच्छक के साथ उसका राज्य वापिस दे रहे हैं

कर लड़ने में अपना गौरव समझते थे। वे भारत के अन्तिम नरेश थे जिनके नेतृत्व में राजपूत नरेश विदेशियों को भारत से निकालने के लिये इकट्ठे हुये थे। उन्होंने गुजरात, मालवा और दिल्ली के सुलतानों को परास्त

कर महाराणा कुम्भाजी के कार्य को आगे बढ़ाया। उनका शत्रु बादशाह बाबर स्वयं उनकी प्रशंसा में लिखता है—

*"राणा साँगा अपनी बहादुरी और तलवार के बल बहुत बड़ा हो गया था। मालवा, दिल्ली और गुजरात का कोई अकेला सुलतान उसे हराने में असमर्थ था। उसने लगभग दो सौ शहरों की मसजिदें गिराई और बहुत से मुसलमानों को कैद किया। उसके राज्य की वार्षिक आय दस करोड़ थी। उसकी सेना में एक लाख सैनिक थे[1]। महाराणा साँगा के तीन उत्तराधिकारी वैसे ही योग्य होते तो मुगलों का राज्य भारतवर्ष में जमने ही नहीं पाता।"*

साँगाजी राजनीति व धर्म के बड़े मर्मज्ञ थे। अँग हीन होने से एक बार उन्होंने अपने सरदारों को दरबार में बुलाकर उनसे यह घोषणा की कि "जिस प्रकार एक टूटी मूर्ति प्रतिष्ठा-पूजने के योग्य नहीं रहती, इसी प्रकार मेरी आँख, भुजा व पाँव निकम्मे हो गये हैं। इसलिए मैं राज-सिंहासन पर न बैठ कर जमीन पर ही बैठूंगा। इस स्थान पर जिसे उचित समझें बैठावें।" इस विनीत व्यवहार से सरदार लोग बड़े प्रसन्न हुए और बोले कि "रणक्षेत्र में अंग भंग होने से राजा का गौरव बढ़ता है न कि घटता। इसलिए सबने उन्हें राज सिंहासन पर बैठा दिये।" इस साधारण घटना से साँगा की राजनीति और चातुर्य, विनीत, प्रजा वत्सलता प्रकट होती है।

महाराणा के समय के ५-६ प्रकार के ताँबे के सिक्के अभी तक पाए गये हैं जिन पर एक ओर महाराणा का नाम और दूसरी तरफ संवत या त्रिशूल, स्वस्तिक तथा रेखा-चिह्न पाये जाते हैं। सिक्के चौकोर भद्दे और मोटे हैं। युद्धों से अवकास न मिलने के कारण ये मन्दिर, तालाब, किले आदि नहीं बनवा सके। साँगाजी का खुदवाया हुआ कोई शिलालेख नहीं मिलता। उनके शासन काल के दो शिलालेख दूसरों के खुदवाए हुये मिले हैं।

महाराणा के २८ रानियाँ थीं। जोधपुर के राजकुमार बाघा की पुत्री धनबाई से रत्नसिंह और बूँदी नरेश हाड़ा नरबद की पुत्री कर्मवती (करमेती) से विक्रमादित्य और उदयसिंह थे। महाराणा के कुल सात पुत्र थे, तीन तो ऊपर बताये जा चुके हैं। बाकी भोजराज, कर्णसिंह, पर्वतसिंह और कृष्णसिंह थे। चार राजकुमारियाँ थीं, कुँवरबाई, गंगाबाई, पद्माबाई और राजबाई। पिछले चारों राजकुमार महाराणा के सामने ही मर चुके थे।

इनका क़द मंझोला, गठीला शरीर, भरा हुआ चेहरा, बड़ी आँखें हाथ लम्बे और रंग गेहुँआ था।

---

१—मुन्शी देवीप्रसाद कृत महाराणा संग्रामसिंह का जीवन चरित्र पृ० ६

## ५१—महाराणा रतनसिंह दूसरा

[ वि० सं० १५८४—१५८८ ]

महाराणा सांगा के बाद उनके पुत्र रतनसिंह मेवाड़ की गद्दी पर वि० सं० १५८४ की माघ सुदि १५ ( ता० ५ फरवरी ई० सन् १५२८ ) को बैठे। इनके दो भाई विक्रमादित्य और उदयसिंह अपनी माता हाड़ी कर्मवती के साथ अपनी जागीर रणथम्भोर में रहते थे। यह रणथम्भोर का किला इनको राणा सांगाजी ने अपने जीवनकाल में ही दे दिया था। रतनसिंह को यह जागीर बड़ी अखरती थी। इधर कर्मवती अपने पुत्र विक्रम को मेवाड़ की गद्दी पर बिठाने का षड़यन्त्र रचने लगी। इसलिये उसने बादशाह बाबर को अपना सहायक बनाना चाहा और अशोक नामक सरदार के द्वारा सं० १५८५ में यह कहलाया कि यदि विक्रम मेवाड़ की गद्दी पर बैठाया जावे तो रणथम्भोर किला बाबर को देकर बयाना और ७० लाख की जागीर पर बाबर की आधीनता विक्रमादित्य स्वीकार कर लेगा[1]। परन्तु यह बातचीत अपूर्ण ही रही। क्योंकि कर्मवती का भाई बूंदी का राजा सूरजमल जो विक्रम का अभिभावक था स्वयं रणथम्भोर जैसा किला बाबर के हाथ नहीं देना चाहता था। उसका उद्देश्य केवल यह था कि इस बातचीत से मेवाड़ नरेश महाराणा रतनसिंह डर जाय।

महाराणा सांगा के बाद मालवे के सुलतान महमूद पर जो मेवाड़ की ओर से डर था वह निकल गया और अपने कई इलाके जो मेवाड़ के अधिकार में चले गये थे उनको वापस लेने की चेष्टा की। इसलिये उसने अपने सेनापति शरजहखाँ को मेवाड़ का इलाका लूटने को भेजा। इधर महाराणा रत्नसिंह भी मालवे पर चढ़ गया। इस पर सेनापति और महमूद दोनों वापस लौट गये[2]।

इसी समय गुजरात का सुलतान बहादुरशाह मालवे पर चढ़ाई करने के लिये बागड़ ( डूंगरपुर राज्य में ) होकर निकला। इधर महाराणा मालवा लूटता हुआ सुलतान से खरजी की घाटी के पास मिला। सुलतान ने रत्नसिंह को ३० हाथी और कई घोड़े भेट किये और १५०० जरदोजी खिलअत साथ वालों को दिये। बाद में आगे बढ़कर बहादुरशाह ने मांडू के सुलतान महमूद को कैद कर उसका राज्य अपने गुजरात के राज्य में मिला लिया[3]। इस प्रकार मांडू का स्वतन्त्र राज्य नष्ट हो गया।

---

१—तुजुके बाबरी ( अंगरेज़ी अनुवाद ) पृ० ६१२।

२—ब्रिग्ज, फिरिश्ता भाग ४ पृ० २६४।

३—बेले; हिस्ट्री आफ गुजरात पृ० ३५२।

जैसा ऊपर लिखा जा चुका है कि बूंदी के हाडा सूरजमल और राणा रतनसिंह की आपस में अनबन थी। राणा के मन में निश्चय होगया कि किसी न किसी रूप से सूरजमल को मार दिया जावे। एक दिन महाराणा शिकार खेलते हुए बूंदी के निकट गोकर्णतीर्थ वाले गाँव बाजड़ा में पहुँचे। शिकर में सूरजमल को भी बुलवाया और किसी बहाने से अपना हाथी सूरजमल के घोड़े पर ठेल दिया परन्तु कोई दुर्घटना नहीं हुई। दूसरे दिन शिकार मे स्वयं महाराणा ने सूरजमल पर तलवार का वार किया। जिससे सूरजमल के सिर का कुछ हिस्सा कट गया। इतने में राव सूरजमल ने वापिस राणा पर तलवार चलाई और दोनों वीर-गति को प्राप्त हुए। महाराणा का अग्नि संस्कार पाटन में हुआ और उनके साथ राणी पंवार सती हुई[१]। यह घटना वि० सं० १५८८ (ई० सन् १५३१) की है।

जब राव सूर्यमल हाड़ा की मृत्यु का समाचार बूंदी पहुँचा तो उनकी रानी सती होने को तैयार हुई। परन्तु उनकी सास ने उन्हें रोका कि "सूरजमल लड़ाई में अकेला मरने वाला नहीं है। शत्रु को अवश्य मारा होगा। मेरा दूध कायर नहीं है। पर हाँ अलबत्ता एक दिन जब मैं नहाती थी और वह बालक रो रहा था तब एक दासी ने अपना स्तन मुँह में देकर चुप कर दिया था। परन्तु मुझे मालूम होने पर मैंने तुरन्त उल्टी कराकर उसका दूध पेट में से निकाल तो दिया था। मगर फिर भी दासी के दूध का कोई अंश उसके पेट में रह गया हो जिससे कायरता का अंकुर हो। परन्तु मुझे विश्वास है कि सूरजमल क्षत्राणी के दूध को नहीं लजा सकता। तुम ज़रा ठहरो। दूसरी खबर आने दो।" इतने में समाचार आया कि सूरजमल ने महाराणा रत्नसिंह को भी मार डाला। इस पर सास ने अपनी पुत्र बहू को सती होने की आज्ञा दी और कहा कि "मेरे पुत्र ने मेरा दूध उजाल दिया है"। इस घटना से माता के दूध की महिमा प्रकट होती है।

महाराणा रत्नसिंह में अपने पराक्रमी पिता सांगाजी की तरह वीरोचित गुण थे। रणक्षेत्र में जाना उनको बहुत प्रिय था। परन्तु साथ में शान्तिप्रिय भी थे। वे मीठा बोलने वाले पर सहज ही में विश्वास कर लेते थे।

## ५२—महाराणा विक्रमादित्य

[ सं० १५८८—१५९३ ]

महाराणा रतनसिंह के कोई पुत्र न होने से मेवाड़ की गद्दी पर उनके छोटे भाई विक्रमादित्य सं० १५८८ (ई० सन् १५३१) में बैठे। इनके मिजाज में लड़कपन था और इससे सरदारों से इनकी नहीं बनती

१—मुहणोत नैणसी की ख्यात प्रथम भाग पृ० १०९-११०।

थी। उन्होंने सात हज़ार पहलवान रक्खे जिनके भरोसे वे सरदारों की कुछ परवाह नहीं करते थे इसलिये सरदार लोग अप्रसन्न होकर इनसे असहयोग करते थे।

मेवाड़ की यह दशा देखकर गुजरात का सुलतान बहादुरशाह—जिसका बल मालवा फतह करने के बाद बहुत बढ़ गया था—अपना राज्य विस्तार करने के लिये रायसेन और चित्तोड़ के क़िले को लेने के लिए चल पड़ा। रायसेन क़िले को फ़तह करके वि० सं० १५८६ में उसने चित्तोड़ पर चढ़ाई की। विक्रमादित्य की ओर से सन्धि की चर्चा की गई पर वह नहीं माना। चित्तोड़ पर बड़ी लड़ाई हुई, राजमाता रानी कर्मवती ने हुमायूँ से सहायता मांगी, परन्तु वह भी नहीं मिली। इसलिए कर्मवती ने बहादुरशाह को अपने राज्य के अधिकार में से मालवे के कई परगने आदि देकर सन्धि करली। बहादुरशाह वापिस गुजरात लौट गया[1]।

इस हार को देखकर भी महाराणा विक्रमादित्य की आँखें न खुली और उनका वर्त्ताव सरदारों के साथ वैसे ही बना रहा। इससे कुछ सरदार बहादुरशाह से जा मिले और चित्तोड़ पर कब्जा कर लेने को उत्साहित किया।

बादशाह हुमायूँ सुलतान बहादुरशाह को दबाने के लिए आरहा था। परन्तु बहादुरशाह ने हुमायूँ को पत्र लिखा कि मैं काफ़िरों (हिन्दुओं) के बरखिलाफ जिहाद (धर्म युद्ध) करने के लिए जारहा हूँ, अगर तुमने हिन्दुओं की मदद की तो खुदा के सामने क्या जवाब दोगे।" इस पर बादशाह हुमायूँ ग्वालियर में ही ठहर गया[2]।

बहादुरशाह की चित्तोड़ पर दूसरी चढ़ाई होने वाली है यह समाचार पाते ही राजमाता महारानी कर्मवती हाड़ी ने मेवाड़ के सरदारों को एक पत्र लिखा कि—"यह किला तुम्हें सौंपा जाता है इसलिये अब तुम अपने वंश की मर्यादा का ख्याल कर जैसे उचित समझो वैसा करो।"

महारानी के पत्र को पाकर राजपूतों में स्वदेश प्रेम उमड़ आया और चित्तोड़ के रक्षार्थ आ पहुँचे। बहादुरशाह की सेना अधिक देखकर उन्होंने विक्रमादित्य और उदयसिंह को बूँदी भेज दिया और देवलिया (प्रतापगढ़) के रावत बाघसिंह गुहिलोत को महाराणा के राज-चिन्ह धारण करा कर युद्ध समय तक उनका प्रतिनिधी नियुक्त किया। बाद में जी खोलकर राजपूत वीर युद्ध करने लगे। बहादुरशाह की सेना यूरोपियन अफसर पोर्च्यूगीज के मातहत में लड़ रही थी। गोलाबारी से चित्तोड़ के क़िले की ४५ हाथ दीवार उड़ गई। वीर राजपूतों ने केसरिया बाना करके क़िले के द्वार खोल दिये और शत्रुओं पर टूट पड़े। हाड़ी कर्मवती

---

१—बेले, हिस्ट्री आफ गुजरात पृ० ३६६।
१—ब्रिग्ज़, फरिश्ता भाग ४ पृ० १२६।

अनेक स्त्रियों सहित जौहर कर अग्नि में कूद पड़ी। हजारों राजपूतों के हताहत होने पर भी विजय बहादुरशाह की रही। यह युद्ध **"चित्तोड़ का दूसरा शाका"** कहलाता है।

बहादुरशाह ने अपने तोपखाने के जनरल रूमीखाँ को चित्तोड़ का हाकिम बनाने का वादा किया था परन्तु फिर विचार बदल दिया। इस पर रूमीखाँ रुष्ट होकर हुमायूँ से मिल गया और उसे चित्तोड़ लेने के लिए बुलाया। हुमायूँ यह चाहता ही था, झट बहादुरशाह पर चढ़ आया। हुमायूँ और बहादुरशाह की फौज का मुकाबला मंदसौर पर हुआ। अन्त में बहादुरशाह सं० १५९२ की वैशाख बदि ७ को मांडू की ओर भाग गया। हूमायूँ ने भी उसका पीछा किया परन्तु बहादुरशाह मांडू से चांपानेर, खंभात (केम्बे) होता हुआ दीव के टापू में पोर्च्यूगाल (फिरंगी) लोगों की शरण में चला गया जहाँ वह समुन्द्र में ही मारा गया[१]।

जब इस प्रकार बहादुरशाह के मारे जाने का समाचार चितोड़ पहुँचा तो मेवाड़ के सरदारों ने चितोड़ पर हमला कर मुसलमानों से किला छीन लिया और बूँदी से महाराणा विक्रमादित्य और उदयसिंह को बुला लिया। महाराणा विक्रमादित्य की अब तक आदत नहीं सुधरी। वह सरदारों के साथ वैसा ही कुव्यवहार करते थे। इसलिये महाराणा साँगा के भाई पृथ्वीराज के दासी-पुत्र बणवीर ने अपना दाव गाँठने के लिये महाराणा का कृपापात्र बन गया और एक रात मौका पाकर सोते हुए विक्रमादित्य को तलवार से मार डाला। बणवीर उदयसिंह को भी मारना चाहता था परन्तु पन्ना धाय ने अपने पुत्र को उदयसिंह की जगह सुला कर कटवा दिया और उदयसिंह को बचा लिया। और एक बारी की सहायता से उदयसिंह को छिपा कर कुम्भलगढ़ किले पर पहुँच गई। इस समय राणा विक्रमादित्य की आयु १९ वर्ष की और उदयसिंह की १४ वर्ष की थी[२]। यह घटना सं० १५९३ (ई० सन् १५३६) की है।

## (बणवीर)

महाराणा विक्रमादित्य को मार कर बणवीर सं० १५९३ वि० में चित्तोड़ के राजसिंहासन पर बैठा। इसने केवल ५ वर्ष तक राज किया। यह बड़ा घमंडी था और दासी-पुत्र होने से सरदारों का यथोचित मान नहीं करता था। इसीसे वे लोग इससे अप्रसन्न थे। गद्दी पर बैठने के पूर्व

१—बेले; हिस्ट्री आफ गुजरात पृ० ३८९।

२—टॉड ने लिखा है कि उस समय उदयसिंह ६ वर्ष का था। पन्ना ने उसे एक टोकरे में रखकर बारी जाति के एक नौकर द्वारा क़िले के बाहर भेज दिया। परंतु यह ठीक नहीं है क्यों कि उदयसिंह की आयु उस समय १४ वर्ष की थी।

भी बदचलन होने के कारण महाराणा साँगाजी ने इसको निकाल दिया था। तब वह गुजरात के बादशाह मुजफ्फर के पास चला गया था जहाँ उसे बागड़ का इलाका जागीर में मिला।

जब मेवाड़ के सरदारों को यह पता लगा कि उदयसिंह वास्तव में मारा नहीं गया और कुम्भलगढ़ में जीवित है तो वे कुम्भलगढ़ पहुँचे और उसे चित्तोड़ की गद्दी पर बैठाने का निश्चय किया। मारवाड़ पाली के सोनगरे चौहान अखेराज ने उदयसिंह को अपनी कन्या व्याह दी। उदयसिंह और बणवीर की सेनाओं की मुड़भेड़ महोली के पास हुई। बणवीर हार कर गुजरात की ओर भाग गया। कईयों का मत है कि वह युद्ध में मारा गया परन्तु मूतानेणसी ने लिखा है कि बणवीर भाग कर दक्षिण में चला गया और उसके वंशज नागपुर के भौंसले हैं। यह बात विवादास्पद है। छत्रपति शिवाजी भौंसले वास्तव में सीसोदिया सज्जनसिंह के वंशधर थे।

बणवीर ने अपने नाम का सिक्का भी चलाया जिस पर "श्री राणा बणवीर" लेख मिलता है। इसके दो शिलालेख वि० सं० १५६३ और १५६५ के चित्तोड़ में मिले हैं।

## ५३—महाराणा उदयसिंह

[ सं० १५६४—१६२८ ]

विक्रमादित्य के प्रकरण में यह लिख आये हैं कि पन्ना धायने जो खीची चौहान वंश की क्षत्राणी थी, अपने पुत्र को उदयसिंह की जगह सुलाकर बणवीर के हाथ मरवाया और उदयसिंह को लेकर देवलिया (प्रतापगढ़) पहुँची। वहाँ से डूँगरपुर होती हुई कुम्भलगढ़ गई। कुम्भलगढ़ का क़िलेदार आशाशाह माहेश्वरी था। उसने उदयसिंह को अपने पास सुरक्षित रखा। उदयसिंह के जीवित होने की बात सब जगह फैल गई। तब बणवीर ने इसका विरोध भी किया कि उदयसिंह तो मेरे हाथ से मारा गया। यह उदयसिंह नकली है परन्तु इस समय उदयसिंह की आयु करीब १५ वर्ष की थी और कई सरदार उसे पहचानते थे। उदयसिंह का जन्म सं० १५७८ की भादवा सुदि १२ बुधवार (ई० सन् १५२१ ता० १४ अगस्त) को हुआ था। इनकी जन्म कुण्डली इस प्रकार मिली है:—

सं० १५७८ भाद्रवा सुदि १२ बुधै सूर्योदय
राणा साँगा सुत उदयसिंह जन्म

शु ६ के
४ मं
७
सू ५ बु
३
८ चं
२
९
श ११
१
१० गु
१२ रा

सरदारों ने उदयसिंह को मेवाड़ का स्वामी माना और सेना इकट्ठी करके वणवीर को हराया और उदयसिंह को चित्तौड़ की गद्दी पर बिठाया। यह घटना सं० १५९७ (ई० सन् १५४० ) की है। चित्तोड़गढ़ प्राप्त करने में वहाँ के किलेदार चीलमल मेहता[1] ने उदयसिंह की बड़ी सहायता की।

महाराणा उदयसिंह साधारण नरेश थे। उनमें अपने पिता सांगाजी जैसी बहादुरी और नीतिज्ञता नहीं थी। समय पड़ने पर वह शत्रु का मुकाबला नहीं कर सकते थे। ये बड़े विलासी और विषयी थे। उनके २० रानियाँ थी जिनसे २५ पुत्र और २० पुत्रियाँ उत्पन्न हुई। इन्होंने झाला जैतसिंह की पुत्री स्वरूपदेवी से विवाह करके मारवाड़ नरेश राव मालदेव से बैर बांध लिया। क्योंकि राव मालदेव राठोड़ उस कन्या को ब्याहना चाहते थे। इसी कारण से राव मालदेव और उदयसिंह के साथ कुम्भलगढ़ में युद्ध भी हुआ था। इस युद्ध में मालदेव राठोड़ की सेना भाग छूटी[2]।



महाराणा उदयसिंह

शेरशाह सूर ने वि० सं० १६०० में जोधपुर के राव मालदेव से इलाका जोधपुर छीन लिया। फिर चित्तोड़ की तरफ बढ़ा। तवारीख शेरशाही में लिखा है कि जब शेरशाह सूर चित्तोड़ से १२ कोस पर था तब उदयसिंह ने किले की कुंजियां भेजवादीं। शेरशाह चित्तोड़ आया और अपने किसी सम्बन्धी मीयाँ मुहम्मद शेरवानी को वहाँ हाकिम बना कर लौट गया[3]। परन्तु यह घटना दूसरी किसी तवारीख में नहीं मिलती। तब भी सम्भव है कि उदयसिंह ने शेरशाह से सुलह करली हो। पर चित्तोड़ का किला शेरशाह के हाथ आना सम्भव नहीं।

१—इन्हीं चीलमल मेहता के वंशज "चील मेहता" कहलाते हैं। उदयपुर के वर्तमान दीवान कुँवर तेजसिंह मेहता बी० ए०; एल० एल० बी० इसी वंश में से हैं।

२—मारवाड़ की ख्यात ( हस्त लिखित ) पृ० १०६।

३—इलियट; हिस्ट्री आफ इण्डिया भाग ४ पृ० ४०६।

मेवात ( अलवर ) का हाकिम हाजीखाँ बादशाह अकबर से डर कर अजमेर भाग आया। इधर मालदेव राठोड़ ने उसे लूटने के लिये अजमेर सेना भेजी। हाजीखाँ ने महाराणा उदयसिंह से सहायता माँगी। क्योंकि उदयसिंह और मालदेव में पहले से खटपट थी। इसलिए महाराणा उसकी सहायता में चले आये परन्तु कोई युद्ध नहीं हुआ। उदयसिंह ने इस सहायता के बदले में हाजीखाँ से उसकी रंगराय नाम की वेश्या को माँगा। परन्तु इस पर हाजीखाँ राजी न हुआ। इससे दोनों में युद्ध की ठन गई। और हाजीखाँ की सहायता के लिये मालदेव राठोड़ की सेना आगई। हरमाड़ा ( जिला अजमेर ) गाँव के पास सं० १६१३ फाल्गुन बदि ६ को युद्ध हुआ। महाराणा के तीर लगने से उनकी सेना भाग छुटी। इस तरह वेश्या के लिये विलासी महाराणा की बहुत सी सेना काम में आई।

जब सं० १६१६ में महाराणा के पुत्र प्रतापसिंह के महाराजकुमार उत्पन्न हुआ, तब उदयसिंह चित्तोड़ से एकलिंगजी के दर्शन करने गये। वहाँ कई राजनैतिक कारणों से सरदारों की सलाह से पहाड़ी स्थान में शहर बसाने का निश्चय किया। और वर्त्तमान उदयपुर शहर की नींव रक्खी। इतिहासवेत्ता इसका समर्थन यों करते हैं कि केवल चित्तोड़ में बैठ कर लड़ने की अपेक्षा बाहर मेवाड़ के दूसरे गढ़ों को दृढ़ बनाना अच्छा है। क्योंकि जब एक ही किला शत्रु की सेना से गिर जाता है तो लड़कर मर जाने या अधीनता स्वीकार करने के सिवाय और कोई उपाय नहीं रहता।

अकबर बड़ा चतुर और राजनीतिज्ञ बादशाह था। उसने राजपूत राजाओं से विवाह सम्बन्ध स्थापित करके अपने राज्य की नींव पक्की जमानी चाही। और जो नरेश प्रेम और छल से उसकी अधीनता स्वीकार नहीं करते उनको बलात् अपने काबू में करना चाहता था। वो जानता था कि राजपूत नरेशों में मेवाड़ का महाराणा शिरोमणि माना जाता है। इसलिये महाराणा के अधीन हो जाने पर मुगल साम्राज्य की नींव दृढ़ हो जायगी। इसलिये चित्तौड़ व रणथम्भोर के क़िलों को वह अपने हाथ में लेना चाहता था। इतने ही में उसको मेवाड़ पर आक्रमण करने का बहाना भी मिल गया।

बादशाह शेरशाह शूर ने मालवा जीत कर शुजाअखाँ को वहाँ का हाकिम किया था। शुजाअखाँ के मरने पर उसका लड़का बाजबहादुर वहाँ का स्वतंत्र शासक हुआ। अकबर सुलतान बाजबहादुर पर चढ़ाई करने के लिये सं० १६२४ में मालवे की तरफ रवाना हुआ। तब अकबर के भय से बाजबहादुर गुजरात आदि की तरफ भाग गया और वहाँ से महाराणा की शरण आया। अकबर ने मालवा जाने का विचार छोड़कर पहले चित्तोड़

पर हमला करने का संकल्प कर लिया। इधर महाराणा को भी खबर मिलने पर उन्होंने सरदारों को बुलाया और उनके कहने से उदयसिंह ने चित्तौड़ का किला राठोड़ जयमल मेड़तिया और चूंडावत पत्ता (प्रतापसिंह) के सुपर्द कर मेवाड़ के पहाड़ों में चले गये।

अकबर ने सं० १६२४ की मंगसर बदि ६ को चित्तोड़ पहुंच कर घेरा डाल दिया। शाही सेना ने शिवपुर, मांडलगढ़ और रामपुर के क़िले फतह कर लिये। महाराणा के पीछे शाही सेना भेजी गई परन्तु महाराणा का पता न लगा। जब बादशाह ने देखा कि क़िला सहज ही में हाथ नहीं आता है तो उसने सुरंगें और सबात (यानी जमीन में ढके हुए मार्ग



वीरवर रावत पत्ता चूंड़ावत

जिससे सेना किले की दीवार तक पहुँच सके) बनवाना आरम्भ किया। एक दिन सरदारों ने सन्धि का प्रस्ताव भी किया परन्तु अकबर ने नहीं माना। इस पर राजपूत बड़े जोश से लड़ने लगे। दो सुरंगें किले की

तलहटी तक पहुँच गई और उनमें एक में ८० मन और दूसरी में १२० मन बारूद भरी गई। इनके छूटने से किले का बुर्ज उड़ गया और कई योद्धा हताहत हुए। परन्तु अब तक अकबर को युद्ध में सफलता नहीं मिली, अकबर के सैनिकों ने कई जगह किले की दीवारें तोड़ दी परन्तु राजपूतों ने पीछे बनाली। एक समय दीवार की मरम्मत कराते हुए सेनापति जयमल मेड़तिया भी अकबर की बन्दूक से लंगड़ा हुआ[1]। इस प्रकार युद्ध होता रहा। अन्त में किले में भोजन सामग्री नहीं रही तब राजपूतों ने जौहर कर क़िले के दरवाज़े खोलकर युद्ध में मर मिटने की ठान ली। अपने बच्चों व स्त्रियों को जौहर की आग में भस्म करके केसरिया बाना पहिन कर किले के द्वार चैत्र बदि ११ को खुलवा दिये और शत्रुओं पर टूट पड़े। घमासान युद्ध हुआ। राजपूतों की अलौकिक वीरता से शत्रुओं का कलेजा काँप उठा परन्तु शाही सेना की संख्या असंख्य थी। और इधर किले में केवल ८ हजार सैनिक थे वे सभी वीरगति को प्राप्त हुए। अकबर ने चित्तोड़ पर अपना कब्जा सं० १३२४ की चैत्र बदि १३ (हि० सं० ६७५ ता० २६ शाबान = ई० सन् १५६८ ता० २५ फरवरी) को कर लिया और कतले आम की आज्ञा देदी क्योंकि प्रजा ने इस युद्ध में भाग लिया था। यह **चित्तोड़गढ़ का तीसरा शाका** कहलाता है। इस युद्ध में जयमल और पत्ता (प्रताप) ने अपूर्व वीरता दिखलाई। यद्यपि जयमल लंगड़ा हो गया था फिर भी उसकी यही इच्छा रही कि मरते समय दो हाथ शत्रुओं से करलूँ। यह जानकर कल्ला राठोड़ नामक उसके कुटम्बी ने उसे अपने कंधे पर बिठा लिया और दोनों ने नंगी तलवारें हाथ में लेकर शत्रुओं पर टूट पड़े और अन्त में वीरगति को प्राप्त हुए। इसी प्रकार पत्ता चूड़ावत ने भी बड़ी वीरता दिखलाई और शत्रुओं से घिरकर चित्तोड़गढ़ के सूरजपोल दरवाजे के पास वीरगति को प्राप्त हुआ। जयमल और पत्ता की वीरता पर मुग्ध होकर बादशाह अकबर ने उन दोनों की हाथी पर चढ़ी हुई संगमरमर की मूर्तियाँ बनवा कर आगरे के द्वार पर खड़ी करवाई। और द्वार पर यह दोहा खुदवाया गया—

*जयमल्ल बड़ता जीमणे फतो बाहे पास।*
*हिन्दू चढिया हाथियां अडियो जस आकास॥*

अर्थात् बाहर से दरवाजे में घुसते हुए दाहिनी तरफ़ जैमल की मूर्ति और बाहीं तरफ़ पत्ता की मूर्ति है। ये दोनों हिन्दू वीर हाथियों पर चढ़े हुए हैं। इन वीरों का सुयश आकाश को स्पर्श कर चुका है।"

---

१—अकबर नामा (अंग्रेजी) भाग २ पृ० ४६६—७२।

ये मूर्तियाँ वि० सं० १७२० ( ई० सन् १६६३ ) तक तो मौजूद थीं[1] शायद बाद में सम्राट् औरङ्गज़ेब ने धर्म द्वेष के कारण ये तुड़वा दिया हो। वि० सं० १६१६ ( ई० १८६३ ) में ये मूर्तियाँ दिल्ली के क़िले में कूड़े कर्कट में दबी हुई मिली और इस समय वे दिल्ली के अजायबघर में रक्खी हुई हैं। एक हाथी वहाँ के पबलिक बाग़ में रक्खा हुआ है और दूसरे का पता नहीं।

नेपाल के भटगाँव नामक कसबे में एक विशाल मन्दिर "न्यातपोल" नामक है। वहाँ उसके द्वार पर भी इन वीरों ( जयमल पत्ता ) की विशाल मूर्तियाँ पत्थर की खुदी हुई हैं। शायद नेपाल के राजाओं ने अपने पूर्वजों और उनके सहायकों की कीर्ति के स्मारकरूप इन मूर्तियों को रक्खा है।



नेपाल में वीर जयमल-पत्ता की मूर्तियां

ऐसे ही बीकानेर के क़िले की सूरजपोल में हाथियों पर चढ़ी हुई जयमल व पत्ता की पाषाण मूर्तियाँ बनी हुई हैं। यह क़िला वि० सं० १६४५ से सं० १६५० तक बना था।

चित्तोड़ फ़तह करने के बाद अकबर सिर्फ़ ३ दिन वहाँ रहा और अब्दुलमजीद आसफ़ख़ाँ को क़िले का हाकम बनाकर अजमेर होता हुआ आगरा लौटा। अकबर ने दूसरे वर्ष ( सं० १६२५ ) खुद आकर मेवाड़ के विकट क़िले रणथम्भोर को भी जैसे-तैसे क़िलेदार राव सुरजन हाड़ा को मिलाकर सं० १६२६ की चैत्र सुदि ४ को फ़तह कर लिया।

१—बर्नियर; ट्रेवल्स पृ० २२६।

इधर चार मास पहाड़ों में बिता कर महाराणा उदयसिंह अपने बचे हुए राजपूतों के साथ उदयपुर आये और अधूरे महलों को पूरा कराया। उदयसागर नामक तालाब बनवाना शुरू किया और पीछोला तालाब पर उदयश्याम का मन्दिर बनवाया। इसी समय से मेवाड़ की राजधानी उदयपुर बसनी शुरू हुई। जब से चित्तोड़ शत्रुओं के हाथ में गया तब से महाराणा उदयसिंह प्रायः कुम्भलगढ़ में ही रहा करते थे। क्योंकि उदयपुर उस समय तक अच्छी तरह नहीं बसा था। वि० सं० १६२८ में महाराणा कुम्भलगढ़ से गोगूंदा गाँव में आये और वहीं फाल्गुन की पौर्णिमा ( त० २८ फरवरी १५७२ ई० ) को उनका देहान्त हो गया। जहाँ उनके स्मारक में छत्री बनी हुई है। इन महाराणा के २० रानियाँ थीं जिनसे २५ पुत्र और २० पुत्रियाँ थीं। कुंवरों के नाम—प्रतापसिंह, शक्तिसिंह, वीरनदेव, जैतसिंह, कान्ह, रायसिंह, शार्दुलसिंह, रुद्रसिंह, जगमाल, सगर, अगर, सीया, पंचायण, नारायणदास, सुरताण, लूंणकरण, महेशदास, चंदा, भावसिंह, नेतसिंह, सिंहा, नगराज, बैरिशाल, मानसिंह और साहिबखान थे।

## ५४—महाराणा प्रतापसिंह ( प्रथम )

[ सं० १६२८—१६५३ ]

वीर शिरोमणि, स्वतंत्रता के पुजारी, अपने कुल गौरव के रक्षक, आत्माभिमान के अवतार, प्रातःस्मरणीय प्रताप वि० सं० १५९७ ज्येष्ठ सुदि ३ रविवार ( ९ मई सन् १५४० ई० ) को सूर्योदय से ४७ घड़ी १३ पल गये उत्पन्न हुए थे और जिस समय उनके पिता ( महाराणा उदयसिंह ) की मृत्यु हुई उस समय उनकी अवस्था ३२ वर्ष की थी। इनका जन्म चक्र इस प्रकार था :—

सं० १५९७ ज्येष्ठ सुदि ३ रवौ ड० घटी ४७।१३ राणा प्रताप रो जन्म

११ रा
९
१२
१०
८
१
७
२
४ सू.
६ मं. श.
चं. शु.
बु
५ के.

महाराणा उदयसिंह को अपनी भटियानी रानी से बड़ा प्रेम था। इसीसे मरते समय उन्होंने अपने पुत्र जगमाल को—जो नवां पुत्र होने के कारण राज्य का अधिकारी नहीं हो सकता था—अपना उत्तराधिकारी बना दिया। जब महाराणा उदयसिंह की अंत्येष्टी के समय राजकुमार जगमाल को उपस्थित न देखा तो ग्वालियर के राजा रामसिंह तंवर ने इसका कारण दरियाफ्त किया। इसके बाद अनाधिकारी जगमाल के युवराज पद की बात सुनकर सब सरदारों ने इकट्ठे हो ज्येष्ठ राजकुमार

प्रतापसिंह को कुम्भलगढ़ में राजसिंहान पर बिठाया। जगमाल इससे नाराज होकर अकबर के पास चला गया जिसने उसको जहाजपुर का इलाका जागीर में दिया। बाद में बादशाह ने सिरोही का आधा राज्य जगमाल सीसोदिया को दे दिया। इस पर सिरोही के राजा सुरतान देवड़ा से उसका बैर बंध गया और अन्त में सं० १६४० ( ई० सन् १५८३ ) के युद्ध में जगमाल काम आया।

जिस समय महाराणा प्रतापसिंह मेवाड़ की गद्दी पर बैठे, राजस्थान की स्थिति नाजुक हो रही थी। अकबर के तेज बल के आगे राजपूताने के कई नरेशों ने शिर झुका लिये थे और अपने पूर्वजों की मान मर्यादा की पर्वाह न करते हुए मुग़ल वंश से अपनी बहिन बेटियों के विवाह सम्बन्ध भी शुरू कर दिये थे। परन्तु महाराणा प्रताप अपने पूर्वजों की मर्यादा पर अटल थे और इसीलिये अकबर की आँखों में प्रताप सदा खटका करते थे।


महाराणा प्रतापसिंह ( प्रथम )

इधर महाराणा भी रात दिन इसी चिन्ता में लगे रहते थे कि चित्तोड़ का उद्धार कैसे किया जाय और विदेशी मुग़ल साम्राज्य के फैलते हुए फौलादी पंजे से मेवाड़ को कैसे सुरक्षित रक्खा जावे।

बादशाह अकबर ने आमेर के राजा भगवानदास कछवाहा के भतीजे कुँवर मानसिंह[1] कछवाहा को बहुत सी सेना के साथ डूँगरपुर और उदयपुर के राजाओं से शाही अधीनता स्वीकार कराने के लिये भेजा। मानसिंह ने डूँगरपुर ले लिया और सं०१६३० के आषाढ़ में महाराणा को समझाने के लिये उदयपुर आया। परन्तु महाराणा ने एक न सुनी। विदा होते समय महाराणा ने एक प्रति भोज ( गोठ ) कुँवर मानसिंह को दिया। परन्तु उसमें महाराणा पेट दर्द का बहाना करके न आये। मानसिंह ने इसको अपना अपमान समझा। क्योंकि मुग़ल सम्राट से व्यवहार होने से महाराणा की दृष्टि में मानसिंह कछवाहा आदि नरेश तुच्छ गिने जाते थे। इस पर विदा होते समय प्रताप के सरदारों और मानसिंह में कहा सुनी भी होगई। महाराणा ने मानसिंह से कहलाया कि यदि आप अपने बल पर मेवाड़ में चढ़ाई करोगे तो हम आपका स्वागत मालपुरे में करेंगे और यदि

१—यह राजा भगवानदास के छोटे भाई भगवन्तदास के दूसरे पुत्र थे।

आप अपने फूफा ( सम्राट अकबर ) के बल पर पधारोगे तो जहाँ अवसर मिलेगा वहीं सम्भाल लेंगे। मानसिंह झुंझलाकर वहाँ से चल दिया। इधर महाराणा ने भी मानसिंह को भ्रष्ट समझ कर भोजन सामग्री तालाब में फिकवादी और उस जमीन को खुदवा कर उस पर गंगाजल छिड़कवाया। जब अकबर को इस अपमान का वृत्तांत ज्ञात हुआ तो उसने विशाल शाही सेना के साथ मानसिंह को सं० १६३२ वि० में मेवाड़ पर भेजा[1]। मानसिंह मांडलगढ़ में रह कर सैनिक तैयारी करता रहा और वहाँ से चल कर हल्दीघाटी से कुछ दूर बनास नदी के किनारे छावनी डाली। महाराणा भी कुम्भलगढ़ से चल कर सेना सहित मानसिंह से तीन कोस की दूरी पर आ पहुँचा।

लड़ाई अभी नहीं छिड़ी थी। एक दिन मानसिंह अपने थोड़े से साथियों सहित शिकार खेलने गया। महाराणा के गुप्तचरों ने उन्हें इस बात की सूचना दी। सांमन्तों ने महाराणा से कहा कि—"यह अच्छा मौका है, शत्रु को मार डालना ठीक है।" परन्तु महाराणा वीर थे, कायर नहीं। उन्होंने कहा "छल कपट द्वारा शत्रु को मारना क्षत्रियोचित कार्य नहीं है।"

वि० सं० १६३३ के द्वितीय ज्येष्ठ सुदि २ ( हि० सन् ६८४ ता० २ रबिउल अव्वल = ता० ३० मई सन् १५७६ बुधवार ) के प्रातःकाल में हल्दी घाटी मैदान के पास दोनों सेनाओं का भयंकर युद्ध छिड़ा। यह युद्ध स्वतंत्रता का था। पहले तो अकबर की सेना के पैर उखड़ गये परंतु वह जैसे तैसे लड़ती रही। मेवाड़ी सरदारों के अनेक वीर काम आये। दोनों ओर के लगभग ५०० सैनिक मारे गये। जब महाराणा अपने प्रसिद्ध घोड़े "चेटक" के जख्मी हो जाने के कारण गोगून्दे की तरफ मुड़े तो उनका पीछा दो मुग़ल सवारों और एक राजपूत ने दिया। ये मुगल महाराणा को मारना चाहते थे परंतु उस राजपूत वीर ने मार्ग में ही उनका काम तमाम कर दिया। और महाराणा के पास आकर चरणों में गिर पड़ा। यह वीर राजपूत महाराणा प्रताप के छोटे भाई शक्तिसिंह थे जो अकबर से जा मिले थे। परन्तु भाई की ऐसी अवस्था देखकर उनके हृदय में प्रेम उमड़ आया। और विपत्ति में सहायक बने। महाराणा का घोड़ा चेटक मर गया। इसलिये शक्तिसिंह ने अपना घोड़ा महाराणा को दे दिया और वापिस मुग़ल सेना के खेमे में चले आये।

हल्दी घाटी की लड़ाई में दोनों पक्ष वाले अपनी-अपनी विजय होना लिखते हैं। उदयपुर के जगदीश के मन्दिर के वि० सं० १७०६ ( ई० सन् १६५२ ) के

१—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ३६१–६२।

शिलालेख से ज्ञात होता है कि इस युद्ध में महाराणा की ही जीत हुई। अकबर की सेना महाराणा के आक्रमण से डरती थी। उन्हें ये हर दम भय था कि महाराणा पहाड़ों में किसी जगह घात लगाये बैठे हैं और न जाने कब उन पर आक्रमण कर देवें। इस युद्ध के बाद शाही सेना गोगून्दे पहुँची परन्तु पहाड़ी इलाके में अन्न का प्रबन्ध न होने से सेना को आपत्ति झेलनी पड़ी। इधर महाराणा ने राजपूत सैनिकों और वीर भीलों की सहायता से सब पहाड़ी नाके और रास्तों को रोक लिया ताकि शाही सेना को खाने को अन्न न मिल सके। इस प्रकार शाही सेना चार मास तक गोगून्दे में पड़ी रही, परन्तु महाराणा का कुछ न बिगाड़ सकी। अन्त में शाही सेना अजमेर लौट गई तब महाराणा ने शाही थानों को उठा कर अपने थाने बैठाये। इस तरह अकबर का यह प्रथम आक्रमण वृथा गया।

इसके बाद भी सं० १६३३ में अकबर अजमेर से गोगून्दे शिकार के बहाने आया परन्तु महाराणा का कुछ नहीं बिगाड़ सका। यद्यपि छः मास तक महाराणा की राज्य सीमा में रह कर महाराणा को दबाने की कोशिश की। अकबर ने बारम्बार महाराणा पर सेना भेजी परन्तु उसे सफलता नहीं मिली। क्योंकि मौका पाते ही महाराणा पहाड़ों से निकल कर फिर शाही थानों पर कब्जा कर लेते थे। उन्होंने शत्रु सेना का आगरे तक का रास्ता बंद कर दिया था[1]। उदयपुर व गोगून्दे के शाही थाने उठा दिये थे और मोही का थानेदार भी मारा गया।

इन पहाड़ी युद्धों में महाराणा का व्यवहार शत्रु के साथ धर्मपूर्वक था। एक बार के आक्रमण में महाराणा के हाथ शाही सेनापति मिर्जाखाँ की औरतें आगईं। महाराणा ने उनको बहन बेटी की तरह सम्मानित किया और आदर पूर्वक उनको मिर्जाखाँ के पास पहुँचा दिया।

बादशाह ने सं० १६३५ में एक और विशाल सेना मेवाड़ पर भेजी इस बार शाहबाजखाँ ने बैशाख बदि १२ को कुम्भलगढ़ और केलवाड़े पर कब्जा कर लिया और गोगून्दे व उदयपुर को भी लूटा तथा राणा का पीछा किया परन्तु सफलता न मिली। इससे वह पंजाब में अकबर के पास चला गया[2]। ईधर महाराणा छप्पन के पहाड़ों की ओर बढ़े और चांवड़ के स्वामी लूंणा राठोड़ को वहाँ से निकाल कर अपना अधिकार किया। इन्हीं दिनों महाराणा के प्रधान मंत्री भामाशाह ओसवाल ने जिसने मालवे पर चढ़ाई करके २० लाख अशर्फियाँ और २५ लाख रुपये प्राप्त किये

---

१—मुंशी देवीप्रसाद; महाराणा प्रतापसिंह का जीवन चरित्र पृ० २६।

२—अकबर नामा (अँग्रेजी) भाग ३ पृ० ३५५

थे—महाराणा के भेट किये। ताकि शाही हमलों का मुकावला किया जाय। कर्नल टॉड ने अपने राजस्थान इतिहास में लिखा है कि जब महाराणा के पास सम्पति न रहने से वे निराश होकर देश को छोड़ रहे थे उस समय उनके प्रधान भामाशाह ओसवाल—जिसके बाप दादे भी प्रधान पद पर



महाराणा प्रताप और स्वामिभक्त भामाशाह

रहे थे—अपना पीढ़ियों का संचित धन महाराणा को भेट कर दिया[1]। उसे पाकर[2] महाराणा ने फिर अपना बल बढ़ाया। इसके बाद महाराणा ने

१—महामहोपाध्याय गौरीशंकर ओझा का मत है कि कर्नल टॉड का यह कथन सत्य नहीं है। वास्तव में भामाशाह कावड़िया महाराणा का प्रधान मंत्री व कोषाध्यक्ष था और महाराणा के पास अतुल सम्पति थी। देखो ओझा कृत उदयपुर का वृहद इतिहास भाग २ पृ०।

२—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ४०२३ (क्रुक)।

कुम्भलगढ (कुम्भलमेर) पर फिर अपना अधिकार कर लिया और शाही थानों पर आक्रमण करना शुरू किया। यह सुनकर बादशाह ने सं० १६३५ के पौष मास में अच्छे अच्छे सेनापतियों को मेवाड़ पर फिर भेजा। परन्तु फिर भी सफलता नहीं मिली क्योंकि महाराणा ने अपनी प्रजा को खेती बाड़ी करने से रोक दिया और आज्ञा दी कि जो मुसलमानों को हासल ( लगान ) देगा वह मारा जायगा। किसान देश छोड़ कर चले गये और कुल मेवाड़ उजड़ कर जंगल बन गया। शाही थानेदारों को खाने को अन्न तक नहीं मिला।

सेनापति मिर्जाखाँ ( खानखाना ) ने भामाशाह से मिलकर महाराणा को सम्राट अकबर के पास ले जाने का बड़ा प्रयत्न किया परन्तु भामाशाह ने स्वीकार नहीं किया।

राजपूताने में प्रसिद्ध है कि एक दिन बीकानेर के राजा रायसिंह छोटे भाई पृथ्वीराज राठोड़ से बादशाह अकबर ने कहा कि—"अब कीका[1] ( प्रताप ) मुझे बादशाह कहने लगा[2] है और मेरी आधीनता स्वीकार करने पर उतारू है।" पृथ्वीराज ने कहा—"बिलकुल झूठी बात है।" बादशाह ने कहा तुम ठीक खबर मंगा कर अर्ज करो। पृथ्वीराज अच्छा कवि था उसने निम्न दो दोहे महाराणा प्रतापसिंह के पास लिख भेजे—

*पातल जो पतसाह, बोलै मुखहूंता वयण।*
*मिहर पछम दिस मांह, ऊगे कासप राव उत ॥ १ ॥*
*पटकूँ मूँछां पाण, कै पटकूँ निज तन करद।*
*दीजे लिख दीवाण, इण दो मांहली बात इक ॥ २ ॥*

अर्थात्—जिस प्रकार सूर्य का पश्चिम में उदय होना असम्भव है, उसी तरह प्रताप के मुख से अकबर के लिये बादशाह शब्द प्रयोग होना असम्भव है। यदि यह हुआ हो तो लिखिये कि मैं अपनी मूँछों पर ताव दूँ अथवा आत्महत्या करलूँ।

महाराणा ने जवाब में लिखाः—

*तुरक कहासी मुख पतो, इण तनसूं इकलिंग।*
*ऊगै जांही ऊगसी, प्राची बीच पतंग ॥ १ ॥*
*खुसी हूंत पथिल कमध, पटको मूंछां पाण।*
*पछटण है जेतै पतो, कलमाँ सिर कैवाण ॥ २ ॥*

१—अकबर महाराणा प्रताप को कीका कहा करता था।

२—महाराणा प्रताप अकबर को बादशाह नहीं कहता था वह उसे 'तुरक' नाम से सम्बोधित करता था।

सांग मूंड सहसी सको, समजस जहर सवाद ।
भड पथिल जीतो भलां, वैण तुरक सूं वाद ॥ २ ॥

अर्थात्—इस शरीर से बादशाह तुर्क ही कहलावेगा। सूर्य पूर्व दिशा में ही ऊगेगा। हे वीर राठोड़ पृथ्वीराज! जब तक प्रताप की तलवार



वीर शिरोमणि महाराणा प्रताप

मुसलमानों के सिर पर है तब तक आप अपनी मूँछों पर आनन्दपूर्वक ताव देवें। बराबर वाले का यश जहर के समान होता है, इसलिये प्रताप

उसे न सह कर सिर पर साँग का प्रहार सहेगा। आप तुर्क के विवाद में विजयी होवें।" पृथ्वीराज यह उत्तर पाकर बड़ा ही प्रसन्न हुआ और उसने एक गीत महाराणा की प्रशंसा में लिख भेजा।

कर्नल टॉड ने अपने इतिहास में लिखा है कि महाराणा ने अकबर का इस प्रकार सामना करने में और स्वतंत्रता बनाये रखने में बहुत दुःख उठाया। यहाँ तक कि उसको कभी-कभी भोजन तक भी पहाड़ी प्रदेशों में प्राप्त नहीं होता था। परन्तु यह बात बढ़ाकर लिखी गई है। वास्तव में महाराणा के अधिकार में बहुत बड़ा पहाड़ी प्रदेश था और उनके अनुगामी पहाड़ी भील, मीने आदि वीर थे जो अपनी फूर्ति और कुशलता, स्वामिभक्ति के कारण महारणा को कभी ऐसे दुःख का सामना नहीं होने देते थे। इसीलिये तो महाराणा ने एक बड़े साम्राज्य का मुकाबला अन्त तक सफलतापूर्वक किया था। और जहाँ अन्य नरेशों ने अपने राज्य बचाने ही को नहीं परन्तु बढ़ाने के वास्ते अपनी बहिन बेटियाँ-मुग़लों को व्याह दीं और स्वतंत्रता खो बैठे, उस वक्त महाराणा प्रतापसिंह ही राजस्थान में एक वीर था जिसने अपने कुलकी प्रतिष्ठा बनाये रखी और मरने तक बादशाह के आगे सिर नहीं झुकाया।

जब बादशाह को कई बार मेवाड़ को अधीन करने के यत्न विफल हुए तब उसने आक्रमण करना छोड़ दिया। इसका कारण यह भी था कि उसको पंजाब और दक्षिण में अपनी शक्तियाँ लगानी पड़ी। इससे महाराणा के अन्तिम दो वर्ष आराम से बीते। लेकिन महाराणा ने वि० सं० १६४३ में सिवाय चित्तोड़गढ़ व माँडलगढ़ के अपना सारा प्रदेश अधिकार में कर लिया। चित्तोड़ के लिये उसकी अन्त समय तक लालसा बनी रही।

कहते हैं कि जब महाराणा मृत्यु शय्या पर लेटे हुए थे तो सरदारों ने उन्हें उदास देखकर पूछा तो प्रताप ने कहा कि "ज्ञात होता है कि मेरा उत्तराधिकारी कुँवर अमरसिंह देश की स्वतंत्रता के लिये नही लड़ेगा और शाही खिलअत पहिन कर शाही दरबार में सिर झुकावेगा।" यह सुनकर सब सरदारों ने सोगंध खाई कि "वे महाराणा प्रताप के उद्देश्यों को पूरा करेगें और सीसोदिया राजवंश की प्रतिष्ठा को बनाये रक्खेगें।" इससे महाराणा को सन्तोष हुआ और वह माघ सुदि ११ सं० १६५३ (ई० सन् १५६७ ता० १६ जनँवरी) को चाँवंड गाँव में परलोक सिधारे। इनकी मृत्यु का कारण यह बतलाते हैं कि एक समय शिकार खेलते हुए महाराणा ने बड़े जोर से धनुष चढ़ाया जिससे उनके पेट की आंत फट गई और इसी बीमारी से उनका शरीर छूटा।

चाँवंड गाँव से डेढ़ मील दूर बंडावली गांव के पास एक नाले के किनारे महाराणा का अग्नि संस्कार किया गया और उस जगह आठ खम्भों

वाली सफेद पत्थर की एक छोटी सी छत्री बनी हुई है जो इस समय बे मरम्मत पड़ी हुई है।

महाराणा के ११ रानियाँ थीं जिनसे १७ राजकुमार[1] हुए थे। महाराणा प्रताप के विषय में उनके समकालीन अनेक कवियों ने कीर्ति सूचक कविताएँ रची हैं। उनमें से राजस्थानी भाषा के कुछ उदाहरण नीचे दिये जाते हैं:—

*अकबर पथर अनेक, कै भूपत भेळा किया।*
*हाथ न लागो हेक, पारस राण प्रतापसी॥*

अकबर ने राजा रूपी कई पत्थर अपने यहाँ इकट्ठे किये परन्तु पारस रूपी एक राणा प्रतापसिंह ही उसके हाथ नहीं आया।

*करे न नामै कंध, अकबर ढिग आवै न ओ।*
*सूरज वंस संबंध, पाळै राण प्रतापसी॥*

वह (प्रतापसिंह) अकबर के पास आकर कभी सिर नहीं नमाता है। राणा प्रतापसिंह तो सूर्य्यवंश की मर्यादा का पालन करता है (अर्थात् सूर्य्य सब से ऊँचा ही रहता है और वह सूर्य्यवंशी है)।

*लोपै हिन्दू लाज, सगपण रोपै तुरक सूं।*
*आरज कुल री आज, पूंजी राण प्रतापसी॥*

हिन्दू (राजा) कुल की लज्जा को छोड़ कर तुर्कों (यवनों) से विवाह सम्बन्ध करते हैं, इससे अब तो आर्यकुल का सर्वस्व सम्पति महाराणा प्रतापसिंह ही है।

*सुष हित स्याल[2] समाज हिन्दु अकबर वस हुआ।*
*रोसीलो मृगराज, पजै न राण प्रतापसी॥*

गीदड़ रूपी हिन्दु समाज सुख के लिये अकबर के काबू में होगया परन्तु रोशीला (क्रोधी) सिंह रूपी राणा प्रतापसिंह उसके वश में नहीं आता।

*अकबर समंद अथाह, तिहं डूबा हिन्दु तुरक।*
*मेवाड़ो तिण माँह, पोयण फूल प्रतापसी॥*

---

१—अमरसिंह, भगवानदास, सहसमल, गोपाल, कचराजी, सांवलदास, दुर्जनसिंह, कल्याणदास, चन्द्रसिंह, शेखा, पूरणमल, हाथीजी, रामसिंह, जसवन्तसिंह, माना, नाथा, और रायभाण।

२—गीदड़।

अकबर रूपी अथाह समुद्र ( जलाशय ) में हिन्दू और मुसमलान डूब गये किन्तु मेवाड़ का स्वामी महाराणा प्रताप कमल पुष्प के समान उसके ऊपर ही शोभा दे रहा है।

*थिर नृप हिन्दुथान, लतरगा मग लोभ लग।*

*माता भूमी मान, पूजै राण प्रतापसी॥*

हिन्दुस्तान के प्राचीन राजवंश लोभ के मार्ग में चलते हुए थक गये, परन्तु हे माता भूमि! तुमको मान से पूजने वाला राणा प्रतापसिंह ही है।

*कलपै अकबर काय, गुण पूंगीधर गोड़िया।*

*मिणधर छाबड़ मांय, पड़ै न राण प्रतापसी॥*

सूर्य रूपी अन्य राजाओं को वश में कर लेने पर भी अकबर का शरीर दुःख पाता है क्योंकि राणा प्रतापसिंह जैसा मणिधारी सर्प पिटारे में नहीं आता ( यानी वश में नहीं होता )।

*भागै सागै भाम, अमृत लागै ऊमरी।*

*अकबर तल आराम, पेखै जहर प्रतापसी॥*

महाराणा अपनी स्त्री सहित भागते-फिरते हैं और ऊसर के फल उनको अमृत जैसे स्वादिष्ट लगते हैं; परन्तु अकबर की आधीनता में सुख-पूर्वक रहने को वे जहर के समान मानते हैं।

*गोहिल कुल धन गाढ़, लेवण अकबर लालची।*

*कोडी देनँह काढ़, पण धर राण प्रतापसी॥*

गोहिल ( गहलोत ) वंश रूपी गहरी सम्पति को लालची अकबर लेना चाहता है, परन्तु प्रणवीर राणा प्रतापसिंह एक कौड़ी भी लेने नहीं देता।

*अकबर जासी आप, दिल्ली पासी दूसरा।*

*पुन-रासी प्रताप, सुजस न जासी सूरमा॥*

अकबर खुद चला जायगा ( याने मर जायगा ) और दिल्ली दूसरे को मिल जायेगी याने दूसरा बादशाह हो जायेगा; परन्तु हे पुण्य के ढेर! शूर-वीर प्रतापसिंह तेरा यह सुयश नहीं जायगा ( याने अमर रहेगा )।

महाराणा का क़द लम्बा, नैत्र विशाल, चेहरा भरा हुआ और शौर्य्य सूचक, मूंछें बड़ी खड़ी हुई, विशाल वक्षःस्थल, दीर्घ बाहु और रंग गेहूँआ था। प्राचीन रीति अनुसार वे दाढी नहीं रखते थे। कर्नल टॉड ने महाराणा के विषय में लिखा है कि—"अकबर की उच्च महत्वाकांक्षा, शासन निपुणता और असीम साधन ये सब बातें दृढ़ चित महाराणा प्रताप की अदम्य वीरता, कीर्ति को उज्ज्वल रखने वाला दृढ़ साहस और निष्कपट

अध्यवसाय को दबाने में असमर्थ थीं। आल्प पर्वत की तरह अर्वली (आडावला) में कोई भी ऐसी घाटी नहीं जो महाराणा प्रताप के किसी न किसी वीर कार्य, उज्ज्वल विजय या उससे अधिक पराजय से पवित्र न हुई हो। हल्दीघाटी मेवाड़ की थर्मोपोली और दिवेर मेवाड़ का मेरेथान[1] है[2]।........." आज भी उनके वीर कार्यों की गाथाऐं राजपूतों के



वीर शिरोमणि महाराणा प्रताप

हृदयों को उत्तेजित करती हैं। महाराणा का नाम केवल राजपूताने में ही नहीं बल्कि सारे भारत में अत्यन्त श्रद्धा और आदर के साथ उच्चारण किया जाता है।

१—यह ग्रीस देश में एक प्रसिद्ध रणक्षेत्र है। जहाँ पर ई० सन् पूर्व ४६० में यूनानियों ने ईरानियों को अपने देश से मार भगाया था।

२—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ४०६-७ (कुक)।

## ५५—महाराणा अमरसिंह प्रथम

[ सं० १६५३—१६७६ ]

यह महाराणा प्रताप के ज्येष्ठ पुत्र थे। इनका जन्म सं० १६१६ चैत्र सुदि ७ गुरुवार ( ई० सन् १५५६ ता० १६ मार्च ) को हुआ था और ३७ वर्ष की आयु में सं० १६५३ की माघ सुदि ११ ( ई० सन् १५६७ ता० १६ जनवरी ) को चांवंड़ गाँव में राजसिंहासन पर बैठे। अपने पिता के साथ आपत्ति काल में रहने के कारण इन्हें पहाड़ी लड़ाइयाँ लड़ने का अच्छा अभ्यास हो गया था। इससे यह मुग़ल सम्राट् अकबर से बराबर कई वर्षों तक मुकाबला करते रहे। जब बादशाह अकबर ने वि० सं० १६५७ में अपने शाहज़ादा सलीम ( बाद में सम्राट् जहाँगीर ) के साथ मेवाड़ में सेना भेजी तो राणा व शाही सेनाओं की बड़ी मुठभेड़ हुई। शाही सेना ने मांडल, मोही, ऊँटाला आदि के किले घेर लिये परन्तु महाराणा ने अपने सरदारों की सहायता से शाही थानों को वापस उठा दिया। ऊँटाला स्थान लेते समय शक्तावत और चूँड़ावत सरदारों में आपस में बड़ी बदा-बदी ( स्पर्धा ) रही।



महाराणा अमरसिंह

बल्लूजी शक्तावत ने किले में पहुँचने की उत्सुकता से अपने आपको क़िले के किवाड़ के भालों के सामने खड़ा रख कर महावत को हाथी के ठेल देने की आज्ञा दी और इस प्रकार किवाड़ टूटे और वीर बल्लूजी शक्तावत वीर-गति को प्राप्त होकर विजयी हुए ईधर चूँडावत जैतसिंह किले की दीवार पर चढ़ा परन्तु गोली लग जाने से किले के बाहर गिरा। परन्तु उस वीर ने अपने साथियों से कहा कि मेरा शरीर काट कर किले में फेंक दो, जिससे यह किला मेरा विजय किया हुआ समझा जावे। इस प्रकार शाही सेना से ऊँटाले का क़िला महाराणा के अधिकार में आया।

सं० १६६० ( ई० सन् १६०३ ) में अकबर ने शाहज़ादे सलीम को फिर मेवाड़ पर चढ़ाई करने को भेजा। परन्तु वह टालमटोल कर गया। इससे सम्राट ने उसके एवज में अपने दूसरे शाहज़ादे खुसरो को मय महाराणा अमरसिंह के चाचा राणा सगर सीसोदिया के मेवाड़ पर भेजने की तैयारी की परन्तु इसी बीच बीमार हो गया और वि० सं० १६६२ की कार्तिक सुदि १४ ( ई० सन् १६०५ ता० १५ अक्टोबर ) मंगलवार को

आगरे में मर गया। मेवाड़ को अधिकार में लाने की लालसा सम्राट अकबर के मन ही मन में रह गई।

जब जहांगीर तख्त पर बैठा तो उसने भी अपने पिता की नीति अनुसार महाराणा को वश में लाने की कोशिश शुरू की। और अपने शहजादे परवेज को २० हजार सवारों के साथ मेवाड़ पर भेजा। परन्तु परवेज को भी सफलता नहीं मिली और वह वापस आगरा लौट गया। इस पर जहांगीर ने नाराज होकर परवेज को युवराज पद से हटा दिया[1]।



महाराणा अमरसिंह प्रथम

शाहजादे परवेज को मेवाड़ पर भेजने के समय बादशाह जहांगीर ने एक यह भी चाल चली कि महाराणा अमरसिंह के चाचा सगर सीसोदिया को मेवाड़ के कुछ परगने और चित्तोड़ का क़िला जागीर में देकर उसे "चित्तोड़ का राणा" बना दिया। परन्तु इससे मेवाड़ में फूट

१—कर्नल अलेग्जेण्डर डो; हिस्ट्री आफ़ हिन्दुस्तान, भाग ३ पृ० ४३।

नहीं हुई अर्थात् महाराणा अमरसिंह का पक्ष वैसे ही प्रबल रहा। जहांगीर ने फिर हि० सन् १०१७ की २४ रबिउलआखिर ( वि० सं० १६६५ प्रथम भादों बदि १२ = ई० सन् १६०८ ता० २८ जुलाई ) को महावतखां को बड़ी सेना के साथ मेवाड़ की चढ़ाई के लिए भेजा परन्तु उसकी भी कोई दाल नहीं गली। इससे महावतखां को वापस बुला कर उसकी जगह पर जहांगीर ने अब्दुलाखां को मेवाड़ पर भेजा[1]। सं० १६६८ में राणकपुर की घाटी के पास दोनों सेनाओं का मुक़ाबला हुआ और विजय श्री महाराणा के हाथ आई। अब्दुलाखां फीरोजजंग को भी सफल न होते देख कर वि० सं० १६६८ ( ई० सन् १६११ ) में सम्राट जहांगीर ने उसे गुजरात का सूबेदार बना कर उधर भेज दिया और उसकी जगह पर राजा बासु तंवर को भेजा परन्तु वह भी सफल न हुआ और मेवाड़ की सीमा पर शाहाबाद में मर गया[2]।

जब बादशाह ने देखा कि सेनापतियों से मेवाड़ काबू में नहीं आ रहा है तो हि० सन् १०२२ की २ शाबान ( वि० सं० १६७० आश्विन सुदि ३ = ई० सन् १६१३ ता० ७ सितम्बर ) को वह स्वयं आगरा से रवाने होकर अजमेर आया और वहां से शाहजादा खुर्रम को बड़ी सेना के साथ जिसमें जोधपुर के सवाई राजा सूरसिंह राठोड़, राजा किशनसिंह राठोड़ ( किशनगढ़ वाले ) आदि कई थे—उन्हें मेवाड़ पर भेजा। खुर्रम ने मांडलगढ़ व उदयपुर पहुँच कर पहाड़ी इलाकों को लूटना व गांवों को जलाना शुरू किया। शाही फौज चांवड तक पहुँच गई। महाराणा छप्पन के पहाड़ों में चले गये। और उनके अधिकार में मेवाड़ का दक्षिणी पहाड़ी इलाक़ा ही रह गया। महाराणा को इस पर दुख हुआ। कहते हैं कि महाराणा ने अपनी निराशा जनक स्थिति का सन्देश अपने मित्र कवि अब्दुर्रहीम ( मिर्जाखां ) खानाखाना के पास इस प्रकार लिख भेजा :—

*"गोड़ कछाहा, राठवड़ गोखां जोख करन्त।*
*कहजो खानाखान ने बनचर हुआ फिरन्त॥"*

अर्थात् गौड़, कछवाहे, राठोड़, आदि राजपूत तो महलों में चैन करते हैं। खानखाना से कहना कि हम जंगलों में भटक रहे हैं।

इस पर खानखाना ने लिखा कि :—

*"धर रहसी रहसी ध्रम, खप जासी खुरसाण।*
*अमर बिसंभर ऊपरां, राखो नहचो राण॥"*

---

१—तुजुके जहांगीरी ( अंग्रेजी ) भाग १ पृ० १५५।

२—वही; भाग १ पृ० २२२।

अर्थात्—धरती और धर्म रह जावेंगे। महाराणा ईश्वर पर भरोसा रक्खो, मुग़ल नष्ट हो जावेंगे।

इसको पढ़कर महाराणा की हिम्मत बढ़ गई और युद्ध करता रहा। परन्तु लगभग ५० वर्ष तक निरन्तर यवनों से युद्ध करते रहने से मेवाड़ की शक्ति बहुत कुछ गिर गई थी और प्रजा सुलह करना चाहती थी परन्तु सरदार परतन्त्रता में भी बँधना नहीं चाहते थे, इसलिये कोई रास्ता सम्मान पूर्वक सन्धि का निकालने की चिन्ता करने लगे। उन्हें मालूम था कि साधारण सन्धि होगी तो अन्य नरेशों की तरह महाराणा को भी बादशाह के दरबार में नीचे खड़े रह कर मुजरा ( नमस्कार ) करना पड़ेगा। वे जानते थे कि जब झरोखे में बैठे हुए सम्राट को मातहत राजा व उमराव मुजरा करने जाते हैं तब चोबदार उन राजाओं के नाम लेकर पुकारता है। बादशाह का सिंहासन तो ऊँचा होता है और राजाओं की कोई बैठक नहीं होती। अतः राजा अपनी अपनी पंक्ति में हाथ जोड़े हुए कई घंटों तक खड़े रहते हैं और उनको अपने देश में आने की छुट्टी भी बहुत कम मिलती है। इसलिये उनके सामने सुलह एक कठिन समस्या थी।

अन्त में महाराजकुमार कर्णसिंह को बादशाही दरबार में भेजना तय हुआ। यद्यपि महाराणा अपने पिता के अन्तिम वाक्य को याद करते हुए सन्धि नहीं करना चाहते थे परन्तु प्रजा की इच्छा के आगे उनकी कुछ नहीं चली। अतः सन्धि तय हुई। ता० १६ मोहर्रम सन् ६ जुलुस हि० १०२४ ( फाल्गुण बदि २ वि० सं० १६७१ = ई० सन् १६१५ ता० ५ फरवरी रविवार ) को महाराणा अमरसिंह ने अपने दोनों भाइयों, तीनों पुत्रों व कई सरदारों के साथ शाहजादा खुर्रम से गोगूंदे में मुलाक़ात की। सन्धि की शर्तें यह थी कि :—

(१) महाराणा कभी बादशाह के दरबार में उपस्थित न होंगे।

(२) महाराणा के ज्येष्ठ पुत्र ही शाही दरबार में जावेंगे।

(३) शाही सेना में महाराणा के एक हज़ार सवार रहेंगे।

(४) और चित्तोड़गढ़ की मरम्मत नहीं की जायगी।

यद्यपि यह सन्धि सम्मान पूर्वक हुई थी तथापि इस सन्धि से मेवाड़ की स्वतन्त्रता का अन्त हुआ। गुहिल से लेकर लगभग एक हज़ार वर्ष तक जो मेवाड़ किसी शत्रु सम्राट के अधीन नहीं हुआ था और जो जैत्रसिंह से लेकर महाराणा अमरसिंह तक अर्थात् ४०० वर्ष तक जिस मेवाड़ ने अपनी स्वतन्त्रता के लिये मुसलमानों से बराबर लोहा लिया वह मेवाड़ इस वर्ष पराधीन बन गया।

हरिसिंह बादशाह के पास पहुंचे। जिसने हरिसिंह को देवलिया का स्वतन्त्र नरेश बना दिया।

डूंगरपुर के महारावल ने भी महाराणा के मातहत रहने से आना कानी की। जिसपर महाराणा जगतसिंह ने डूंगरपुर के रावल पूंजाजी पर सेना भेजकर उसे बरबाद कर दिया। इसी प्रकार जब सिरोही का राव अखेराज पुराने उपकार को भूलकर महाराणा से द्वेष रखने लगा तो महाराणा ने सेना भेजकर उसके इलाके को लूटा।

बांसवाड़े के रावल ने भी जब सिर उठाया तो महाराणा ने सेना भेजकर उसके देश को लुटाया। परन्तु रावल ने एक लाख रुपये दण्ड के देकर क्षमा मांग ली। जब इन घटनाओं का पता सम्राट शाहजहाँ को मिला तो वह महाराणा से बड़ा अप्रसन्न हुआ परन्तु महाराणा ने वि० सं० १६९० में उसे हाथी आदि भेज कर खुश कर लिया। और जब सं० १७०० (ई० सन् १६४३) में बादशाह शाहजहाँ अजमेर आया तो उस समय भी महाराणा ने अपने ज्येष्ठ पुत्र राजसिंह को अजमेर भेजकर हाथी वगैरा नजर किये। बादशाह ने भी उन्हें जड़ाऊ सरपेच, खिलअत, घोड़े, हाथी आदि मूल्यवान् वस्तुएँ प्रदान कीं[१]।



महाराणा जगतसिंह

महाराणा ने सम्राट जहाँगीर के वक्त की सन्धि के विरुद्ध चित्तोड़ के किले की मरम्मत करना आरम्भ किया। इससे शाहजहाँ ने राजसिंह के समय में चित्तोड़ पर सेना भेजी।

यह महाराणा बड़े दानी थे और कई बार सोने चाँदी के तुलादान किये। इन्होंने कई मन्दिर, महल और तालाब बनवाये। वि० सं० १७०६ की कार्तिक वदि ४ को इनका उदयपुर में स्वर्गवास हुआ। इनके ११ रानियां थीं जिनसे ५ पुत्र और ४ पुत्रियां हुईं।

## ५८—महाराणा राजसिंह (प्रथम)

[सं० १७०६—१७३७]

ये महाराणा जगतसिंह के पुत्र थे और सं० १७०६ की कार्तिक वदि ४ (ई० सन् १६५२ ता० १० अक्टोबर) को मेवाड़ के राजसिंहासन

१—मुंशी देवीप्रसाद मुंसिफ़; शाहजहाँ नामा; भाग १ पृ० १२७-३०।

पर बैठे। इनका जन्म सं० १६८६ कार्तिक बदि ४ (ई० सन् १६२६ ता० २४ सितम्बर) को हुआ था। चित्तोड़ क़िले की मरम्मत जो महाराणा जगतसिंह ने प्रारम्भ की थी उसे इन्होंने जारी रक्खा और उसे शीघ्र ही समाप्त करना चाहते थे। यह बादशाह के साथ की हुई सन्धि के विरुद्ध थी। इससे बादशाह शाहजहां ने नाराज़ होकर सं० १७११ में एक बड़ी सेना चित्तोड़ पर भेजी। महाराणा ने लड़ाई करना उचित न जान कर बादशाह से क्षमा मांग ली। मरम्मत किये हुए बुर्जों और कंगूरों को गिरा दिया गया[1]। चित्तोड़की मरम्मत का गिराया जाना और अजमेर की तरफ़ के मेवाड़ी इलाकों का शाही क़ब्जे में चले जाना महाराणा राजसिंह को बहुत अखरता था। दैवयोग से जब शाहजहाँ बीमार पड़ा तब उसके चारों शाहजादे राज्य के लोभ से आपस में लड़ने लगे। ऐसे घरेलू झगड़े का मौका देख कर महाराणा ने अपनी शक्ति बढ़ाना ठीक समझा और वि० सं० १७१५ में उन्होंने माँडलगढ़, दरीबा, बनेड़ा, शाहपुरा, मालपुरा, टोंक, साँभर, चाटसू, आदि स्थानों पर अपना अधिकार कर लिया।



महाराणा राजसिंह (प्रथम)

बूढ़े शाहजहां को कैद कर उसका बेटा औरङ्गजेब सं० १७१५ श्रावण सुदि ३ (ई० सन् १६५८ ता० २३ जुलाई शुक्रवार) को सम्राट हुआ। बादशाह औरङ्गजेब ने इस समय महाराणा और उसके कुंवर सुलतानसिंह का खिलअत, हाथी घोड़े, जवाहरात भेजकर आदर किया और बदनोर, मांडलगढ़, डूँगरपुर, बांसवाड़ा आदि इलाके भी महाराणा को दे दिये। इस प्रकार उसने महाराणा को अपने पक्ष में कर लिया। इसलिये जब औरङ्गजेब के भाई दारा शिकोह ने महाराणा से सहायता चाही तब महाराणा ने कोई ध्यान नहीं दिया[2]।

शाही फरमान के अनुसार जब महाराणा ने बांसवाडा, देवलिया (प्रतापगढ़), डूंगरपुर, गयासपुर, बसावर (बसाड़) आदि पर क़ब्जा करना चाहा तो वहाँ के रईसों ने विरोध किया। इस पर महाराणा ने सेना भेज कर उनका दमन किया और अन्त में उनको अपने आधीन बनाया।

---

१—शाहजहां नामा; इलियट भाग ७ पृ० १०४।

१—वीरविनोद भाग २ पृ० ४२४।

बादशाह औरङ्गजेब और महाराणा की मित्रता स्थिर न रह सकी। इसके मुख्य कारण दो थे। औरंगजेब हिन्दू धर्म का बड़ा द्वेषी था और उधर महाराणा हिन्दू धर्म का श्रद्धालू भक्त था। जब औरंगजेब ने जजिया नाम का टैक्स हिन्दुओं पर लगाया तो महाराणा ने इसका घोर विरोध किया। दूसरा कारण यह था कि किशनगढ़ के राजा मानसिंह राठोड़ की बहिन चारुमती जो अत्यन्त रूपवती थी उससे औरङ्गजेब का ब्याह तय होगया था। परन्तु जब राजकुमारी चारुमती ने महाराणा राजसिंह को पत्र लिखा तो राजसिंह सं० १७१७ ( ई० सन् १६६० ) में दल बल सहित किशनगढ़ जाकर चारुमती को ब्याह लाये[1]। और बादशाह मन ही मन खिसियाता रह गया।

वि० सं० १७१६ में मेवाड़ के दक्षिणी भाग के मीना लोगों ने सिर उठाया परन्तु महाराणा ने सेना भेज कर उनको दबा दिया। सिरोही के कुँ० उदयभान अपने पिता राव अखेराज को कैद कर स्वयं गद्दी पर बैठ गये थे परन्तु महाराणा ने सेना भेज कर उदयभान को राज्य से निकलवा कर राव अखैराज देवड़ा को फिर सिरोही की गद्दी पर बैठाया।

औरंगजेब कट्टर मुसलमान था और हिन्दुओं को मुसलमान बनाने, मन्दिर मूर्तियाँ तुड़वाने, हिन्दू ग्रन्थों को नष्ट करने और उनका पठन पाठन रोकने के लिये उसने एक महकमा खोल दिया था। सं० १७२६ ( ई० सन् १६६६ ) में उसने हजारों मूर्तियाँ व मन्दिर तुड़वाये जिससे वल्लभ सम्प्रदाय के गोसांई पुजारी मथुरा से भाग कर मेवाड़ में आये और महाराणा राजसिंह ने उन्हें काँकरोली गाँव में आश्रय दिया।

जब औरंगजेब ने ता० १ रबिउल अव्वल हि० १०९० ( सं० १७३६ बैशाख बदि २ = ता० २ अप्रैल १६७६ ई० बुधवार ) को तमाम हिन्दुओं से जजिया[2] नामक कर लेने का हुक्म निकाला और हिन्दुओं की कोई प्रार्थना नहीं सुनी और जो हिन्दू जुम्मे के रोज जुम्मा मसजिद के सामने सम्राट से इस कर को हटाने के लिए प्रार्थना करने पहुँचे, उनको बादशाह ने हाथी छोड़कर कुचलवा दिया, तब महाराणा ने एक बड़े जोरदार पत्र द्वारा जजिया बन्द करने की प्रार्थना की। उसमें लिखा कि "ईश्वर व खुदा एक है मन्दिर और मसजिद जुदा नहीं हैं। इसलिए बादशाह को सब प्रजा के साथ समान बर्त्ताव करते हुए जजिया बन्द करना चाहिए"[3]। परन्तु इसका

१—राजप्रशस्ति सर्ग ८ श्लोक २६-३०।

२—मुसलमान राज्य में रहने वाले तमाम हिन्दुओं से प्रति वर्ष लिया जाने वाला यह एक अपमान जनक कर था।

३—सर यदुनाथ सरकार, औरंगजेब ( अँग्रेजी में ) भाग ३ पृ० ३०१-४ और ३०८-१० ( सन १९१६ ई० )

बादशाह पर कोई प्रभाव न हुआ बल्कि वह और भी क्रोधित हुआ। इस जलती हुई क्रोधाग्नि में एक आहुति और पड़ी। जोधपुर के महाराजा जसवन्तसिंह राठोड़ का जब जमरूद (काबुल) में सं० १७३५ में देहान्त हो गया तब उनकी रानियाँ, दुर्गादास राठोड़ आदि मारवाड़ को लौटे। रास्ते में लाहौर में स्वर्गीय जसवन्तसिंह के पुत्र अजीतसिंह का जन्म हुआ। बादशाह ने जोधपुर रियासत को खालसा कर लिया और बालक अजीत-सिंह को दिल्ली में अपने कब्जे में रखना चाहा परन्तु वीर दुर्गादास आदि



-महाराणा राजसिंह (प्रथम)

सरदारों ने अजीतसिंह को वहाँ से बचाकर मारवाड़ के छप्पन के पहाड़ों में ले आये जहाँ बालक महाराजा अजीतसिंह राठोड़ की रक्षा और सहायता में महाराणा राजसिंह का भी बड़ा हाथ था। बादशाह औरंगजेब को जब यह ज्ञात हुआ तो वह एक विशाल सेना लेकर वि० सं० १७३६

आश्विन वदि ६ (ई० सन् १६७६ ता० १५ सितम्बर) सोमवार को अजमेर पहुँचा।

औरंगजेब की लड़ने की मन्शा जानकर महाराणा ने स्वर्गवासी महाराणा उदयसिंह और प्रतापसिंह की नीति का सहारा लिया और पहाड़ों में चले गये। शाही सेना उदयपुर की ओर बढ़ी। यूरोपियन अफसरों की देख भाल में बादशाही तोपखाना भी साथ था[1]। देबारी नामक स्थान पर शाही सेना ने पोष सुदि १४ (ई० सन् १६८० ता० ४ जनवरी रविवार) को



२—महाराणा राजसिंह (राजसमंद पर)

अधिकार कर लिया। बादशाह ने उदयपुर पहुँच कर मन्दिर व मूर्तियाँ तुड़वाँ दीं और शाहजादा अकबर को वहाँ का शासक नियत कर अजमेर लौट गया[2]। परन्तु शीघ्र ही राजपूतों ने पहाड़ों से निकल कर शाही थानों

१—जदुनाथ सरकार, औरंगजेब भाग ३ पृ० ३८४।

२—देवीप्रसाद; औरंगजेब नामा भाग २ पृ० ८४ (सं० १६६७ वि०)।

पर आक्रमण किया और जगह जगह मुसलमानों को मार भगाया। शाही सेना के खाने पीने की सामग्री तक उनको नहीं पहुँचने दी। इससे शाही सेना का बल बहुत कम हो गया। परन्तु औरंगजेब ने इस बार फिर विशेष तैयारी से मेवाड़ पर सेना भेजी। फिर भी औरंगजेब को सिवाय हानि के इस युद्ध में कुछ पल्ले नहीं पड़ा। इसी बीच में महाराणा राजसिंह का स्वर्गवास सं० १७३७ की कार्तिक सुदि १० (ई० सन् १६८० ता० २२ अक्टोबर ) को हो गया। कहते हैं कि कुम्भलगढ़ जाते हुए ओड़ा नामक गाँव में किसी ने भोजन में विष दे दिया।

महाराणा राजसिंह बड़े साहसी, रण कुशल और धार्मिक व दानी थे। इन्होंने राजा होते ही रत्नों का तुलादान किया था। ऐसे तुलादान का उल्लेख भारतवर्ष के इतिहास में यह एक ही मिलता है। मेवाड़ को अकालों से बचाने के लिये इन्होंने काँकरोली गाँव के पास राज समुन्द्र नामक विशाल तालाब बनवाया और इस झील के पास ही 'राजनगर' नामक कसबा आबाद किया। इसके सिवाय महाराणा ने अनेक छोटे बड़े मन्दिर महल, तालाब, बावड़ी ( वाप्पी ) आदि बनवाये। हिन्दू धर्म के कट्टर भक्त होने के कारण बादशाह से इनकी सदा अनबन रही परन्तु इन्होंने सब विघ्न बाधाएँ झेली। इनके १६ राणियाँ, ६ पुत्र और १ पुत्री थी। यह कवि और विद्वानों के आश्रयदाता भी थे।

## ५६—महाराणा जयसिंह

[ सं० १७३७—१७५५ ]

इनका जन्म वि० सं० १७१० पौष बदि ११ (ई० सन् १६५३ ता० ५ दिसम्बर ) को हुआ और यह अपने पिता की मृत्यु के पीछे सं० १७३७ की कार्तिक सुदि १० को मेवाड़ के स्वामी हुए। महाराणा राजसिंह की मृत्यु के समय से मेवाड़ मुसलमान दल से घिरा हुआ था। इससे जगतसिंह को भी अपने पिता की तरह उनका सामना करना पड़ा। वि० सं० १७३७ में बादशाह औरङ्गजेब ने राजा उदितसिंह भदोरिया ( चौहान ) को चित्तौड़ का किलेदार बना कर भेजा[1]। शाहज़ादा आजम, दिलावरखां आदि शाही सेनापति मेवाड़ में ही डेरा डाले पड़े हुए थे, परन्तु खाने पीने के पदार्थ न मिलने से कष्ट था। इधर मेवाड़ी और मारवाड़ी


महाराणा जयसिंह

१—मुं० देवीप्रसाद; औरङ्गजेब नामा।

राजपूतों ने मिल कर भेद नीति का आश्रय लिया और शाहज़ादा मुअज़्ज़म को अपनी तरफ मिलाना चाहा। परन्तु सफलता न हुई[1]। तब उन्होंने दूसरे शाहज़ादे अकबर को बादशाहत का लोभ देकर अपनी तरफ मिला लिया। अकबर ने सं० १७३७ माघ बदि ७ (ता० १-१-१६८१ ई०) को अपने को बादशाह घोषित किया[2]। यह सुन कर औरङ्गजेब बड़ा घबराया और भेद नीति से उसने एक-एक करके शाहज़ादे अकबर के सब सेनापतियों को अपनी ओर मिला लिया। यहां तक कि एक जाली पत्र अकबर के नाम भेज कर राजपूतों को भी अकबर के विरुद्ध भड़का दिया परन्तु दो रोज बाद जब राजपूतों को औरंगजेब का छल मालूम होगया तो उन्होंने अकबर को अपने साथ रक्खा[3]।

शाहज़ादे अकबर ने जब महाराणा से मिलकर अपने को बादशाह घोषित किया तब महाराणा ने मांडलगढ पर चढ़ाई कर उसे वापिस अपने अधिकार में कर लिया! बादशाह की चिन्ता दिनों दिन बढ़ती जा रही थी। इधर अकबर बागी होगया था। उधर दक्षिण में मराठों का उपद्रव बढ़ रहा था। मेवाड़ में कोई सफलता दिखाई नहीं दे रही थी। इसलिये बादशाह ने महाराणा के पास सन्धि सम्वाद पहुँचाया जिसे महाराणा ने स्वीकार किया। सन्धि वि० सं० १७३८ श्रावण बदि ३ ( सन् १६८१ ता० २४ जून ई० ) को हुई। सन्धि की शर्तें यह थी:—

१—जजिया के बदले राणा, पुर और बदनोर के इलाके बादशाह को देवें।

२—बादशाह मेवाड़ से अपनी सेना हटाले।

३—राणा राठोडों को मदद न देवें।

इस सन्धि के पश्चात् प्रथम आश्विन सुदि ६ ( ता० ८ सितम्बर ) को बादशाह औरंगजेब अजमेर से सीधा दक्षिण चला गया, जहां वह निरंतर २५ वर्ष तक मरहठों से लड़ता रहा और वहीं सं० १७६२ की फागुण बदि १४ ( ई० सन् १७०७ ता० २१ फरवरी ) को अहमदनगर में मर गया।

वि० सं० १७४१ ( ई० सन् १६८४ ) में शाहज़ादे आज़म ने महाराणा को लिखा कि जजिये के एवज में जो तीन परगने शाही कब्जे में हैं वे पीछे लौटाये जाते हैं। इसलिये पुराने दस्तूर मुवाफिक एक हजार सवार दक्षिण में भेजो। परन्तु महाराणा ने इसकी कोई परवाह नहीं की।

१—इलियट, भाग ७ पृ० ३००; मुन्तखबुल्लुबाब।

२—सरकार; औरङ्गजेब भाग ३ पृ० ४०६-७; इलियट भाग ७ पृ० ३०१।

३—वही; भाग ३ पृ० ४०७-१७।

महाराणा का अन्तिम काल घरेलू झगड़ों में बीता। उनके और पाटवी कुँवर अमरसिंह में बनती नहीं थी। महाराजकुँवर अमरसिंह अय्याश और शराबी होने से महाराणा के कहने में नहीं था। इधर महाराणा का भी एक कायस्थ स्त्री से गुप्त प्रेम था। उस स्त्री ने भी पिता पुत्र में वैर बढ़ाया[1]। राजकुमार अमरसिंह ने उदयपुर पर धावा कर कब्जा कर लिया। महाराणा उदयपुर छोड़ कर घाणेराव के ठाकुर गोपीनाथ मेड़तिया के पास चले गये। दोनों ओर से लड़ने की तैयारी हुई। परन्तु वीर दुर्गादास राठोड़ आदि ने गृह कलह की बुराइयों को सोच कर यह तय किया कि अमरसिंह को ३ लाख रुपये की जागीर दी जावे और राजकाज में दस्तनदाजी न करे। इस प्रकार वि० सं० १७४८ के अन्त में यह घरेलू झगड़ा साफ हुआ[2]। परन्तु पिता पुत्र के दिल साफ न हुए।

महाराणा जयसिंह ने अपने जीवन काल में कई बड़े-बड़े तालाब बनवाये जिसमें थूर का तालाब और जयसमुद्र उल्लेखनीय हैं। जयसमुद्र संसार भर में मीठे पानी का सब से बड़ा तालाब माना जाता है। इसको ढेवर झील भी कहते हैं। इसकी लम्बाई ६ मील और चौड़ाई ६ मील है। इसके सिवाय महल, मन्दिर व बाग भी बनवाये। कहते हैं कि इसके पास ही "जयनगर" नामक कस्बा बसाया था। परन्तु इस समय तो "जयनगर" नाम का कोई स्थान इसके पास नहीं है। महाराणा की मृत्यु सं० १७५५ आश्विन बदि १४ ( ई० सन् १६९८ ता० २३ सितम्बर ) को हुई। इनके ४ पुत्र अमरसिंह, उम्मेदसिंह, प्रतापसिंह और तख्तसिंह तथा ४ पुत्रियाँ थीं।

ये महाराणा धर्मात्मा, उदार और दानी थे। यद्यपि ये अपने पिता की तरह वीर नहीं थे परन्तु फिर भी औरंगजेब से लड़े और फिर सन्धि कर ली।

## ६०—महाराणा अमरसिंह ( दूसरे )

[ सं० १७५५–१७६७ ]

यह अपने पिता की मृत्यु पर सं० १७५५ की आसोज सुदि ४ ( ई० सन् १६९८ ता० २८ सितम्बर ) बुधवार को गद्दी पर बैठे। इनका जन्म सं० १७२९ मंगसर बदि ५ ( ई० सन् १६७२ ता० ३० अक्टूबर ) बुधवार को हुआ। गद्दी नशीनी के समय डूंगरपुर, बांसवाड़ा, देवलिया ( प्रतापगढ़ ) के रईसों ने महाराणा को नजराना नहीं भेजा। इससे महाराणा ने उन पर चढ़ाई की और १ लाख ७५ हजार रुपये उनसे वसूल किये। इन तीनों रईसों ने बादशाह औरंगजेब के पास इस विषय की शिकायत की परन्तु उसका कोई फल नहीं निकला।

1—ओझा; उदयपुर राज्य का इतिहास, जि० २ पृ० ५९० ( सं० १९८८ वि० )

1—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ४५९–६०; सरकार, औरंगजेब भा० ५ पृ० २८०।

पुर, मांडल और बदनोर के तीन परगनों को बादशाह ने राठोड़ जुझारसिंह और उसके भाई कर्ण को दे दिये थे, इससे महाराणा मन ही मन में खीज रहा था। जब एक वर्ष तक बादशाह ने महाराणा के पास कोई फ़रमान खिलअत आदि नहीं भेजा तो उन्होंने बादशाही इलाकों को लूटने की तैयारी की। बादशाह को जब दक्षिण में सवारों की ज़रूरत पड़ी तो उसने एक हज़ार योद्धा राणा से मांगे। इसके बदले में सिरोही और आबूगढ़ जागीर में देना स्वीकार किया। परन्तु महाराणा ने तो पुर, मांडल और बदनोर भी मांगे। सिरोही आबू पर महाराणा का कब्जा न हो सका। क्योंकि वहाँ के देवड़ों को जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह राठोड़ की मदद थी।



महाराणा अमरसिंह (दूसरे)

जब हिज्री सन् १११८ की २८ जिल्काद (वि० सं० १७६३ फागुण वदि १४=ई० सन् १७०७ ता० २१ फरवरी) को बादशाह औरंगज़ेब की मृत्यु अहमदनगर (दक्षिण) से दो मील पर हो गई तो उसके बड़े लड़के मुअज्ज़म और आजम में तख्त के लिये धौलपुर और आगरे के बीच में जाजऊ के पास युद्ध हुआ। शाहज़ादा आजम मारा गया और बहादुरशाह के नाम से मुअज्ज़म भारत का सम्राट् बना। महाराणा ने मुअज्ज़म का पक्ष लिया था। इधर औरंगज़ेब की मृत्यु के तीन रोज बाद अजीतसिंह राठोड़ ने जोधपुर पर चढ़ाई कर शाही हाकिम जफ़रकुलीखाँ से क़िला ले लिया। परन्तु उसने बादशाह की सेवा में अपना कोई प्रतिनिधि नहीं भेजा। इससे मुअज्ज़म ने तख्त पर बैठते ही वापस छीन लिया[1]। क्योंकि जैपुर के सवाई महाराजा जयसिंह कछवाहे ने शाहज़ादा आजम का पक्ष लिया था, इसलिए सम्राट् ने बदला लेने के लिये सं० १७६४ में जैपुर पर चढ़ाई की और आमेर का राज्य खालसे कर उसके भाई विजयसिंह को दे दिया। बाद में दक्षिण जाते हुए फाल्गुन सुदि १२ को बादशाह मेड़ते तक आया जहां उसने जोधपुर के अजीतसिंह को "महाराजा" का खिताब, मनसब वगैरा दिया परन्तु जोधपुर वैसे ही खालसा रक्खा। सवाई जयसिंह और अजीतसिंह अपने राज्य पाने की लालसा में सम्राट् के साथ-साथ नर्मदा तक गये। परन्तु कोई आशा न देखी तो वहाँ से चुपके से लौट कर महाराणा

१—इरविन, लेटर मुगल्स भाग १ पृ० ४६।

अमरसिंह के पास सं० १७६५ ज्येष्ठ बदि ६ को उदयपुर पहुँच गये। महाराणा ने इन दोनों नरेशों व वीर दुर्गादास राठोड़ का सम्मान किया और आषाढ़ बदि २ को अपनी कन्या चन्द्रकुंवरी का विवाह महाराजा सवाई जयसिंह से किया। उस समय एक इकरारनामा लिखा गया कि (१)उदयपुर की राजकुमारी से उत्पन्न पुत्र ही राज्य का अधिकारी (युवराज) समझा जायगा और (२) यदि उस राजकुमारी के कोई कन्या उत्पन्न होगी तो वह यवनों से नहीं ब्याही जायगी। (३) यह शर्त तय पाई कि उदयपुर की राजकुमारी सब रानियों में पटरानी मानी जायगी यदि वह छोटी भी होगी[१]।" इस इकरारनामे पर जयपुर और जोधपुर ने हस्ताक्षर कर दिये। इस इकरारनामे का फल अच्छा नहीं निकला क्योंकि किसी दूसरी रानी से उत्पन्न हुआ ज्येष्ठ पुत्र हो तो भी वह राज्य से वंचित रहता था और यह राजपूतों की रीतिनीति के विरुद्ध था। इससे राजपूतों में फूट पड़ गई और मरहठों की शक्ति आगे चलकर बढ़ गई।

महाराणा ने महाराजा जयसिंह और अजीतसिंह को सहायता देकर आमेर तथा जोधपुर पर कब्जा करा दिया। बादशाह ने रोका परन्तु महाराणा ने ध्यान नहीं दिया। महाराणा ने सं० १७६६ में पुर, मांडल आदि परगनों को भी ले लिया[२]।

इन दिनों महाराणा का खजाना खाली था इससे उन्होंने प्रजा से धन मांगा। जागीरदार व दूसरे लोगों ने तो रुपया दे दिया पर ब्राह्मणों, चारणों व भाटों ने नहीं दिया। परन्तु अन्त में उनकी जातियों में से धनी पुरुषों ने धन देकर महाराणा की जिद को पूरा किया। फिर भी दो हजार भाटों (ब्रह्मभट्टों) ने आत्म हत्या कर ली, जिससे ८४ गांव महाराणा के कब्जे में आये[३]। महाराणा ने कई शासन सुधार किये। उन्होंने अपने सरदारों की जागीर व दर्जे, बैठक और कुरब के नियम बनाये। परगनों का प्रबन्ध और दरबार के नियम स्थिर किये। इन्हीं महाराणा ने उदयपुर के राजघराने में शराब पीना शुरू किया।

इनकी मृत्यु सं० १७६७ पोष सुदि १ (ई० सन् १७१० ता० १० दिसम्बर) को हुई। उनके केवल एक राजकुमार संग्रामसिंह और एक राजकुमारी चन्द्रकुँवरी थी।

---

१—एचीसन; ट्रीटीज, एंगेजमेंटस एन्डसन्द्स भाग ३ पृ० ६ राजपूताना; वंशभास्कर पृ० ३०१७-१८।

२—इरविन, लेटर मुगलस भा० १ पृ० ७०।

३—वीर विनोद भाग २ पृ० ७७१।

## महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे)

[ सं० १७६७–१७६० ]

महाराणा अमरसिंह की मृत्यु के पश्चात उनके पुत्र संग्रामसिंह मेवाड़ की गद्दी पर वि० सं० १७६७ पौष सुदि १ ( ई० सन् १७१० ता० १० दिसम्बर ) को बैठे। इनका जन्म वि० सं० १७४७ प्रथम बैशाख बदि ६ ( ई० सन् १६६० ता० २१ मार्च ) शुक्रवार को हुआ था। पुर, मांडल, बगैरः परगनों पर जो अमरसिंह ने अधिकार कर लिया था, बादशाह से उनके फरमान प्राप्त करने का प्रयत्न किया गया परन्तु वजीर जुल्फ़िकारखाँ ने पुर, मांडल बगैरः परगने मेवाती रणबाज खाँ को और मांडलगढ़ का परगना नागौर के राव इन्द्रसिंह राठोड़ को जागीर में दे दिया। राव इन्द्रसिंह ने तो मांडलगढ़ के परगने को झगड़े की झोंपड़ी समझ कर लेने से ही इनकार कर दिया और मेवाती रणबाजखाँ शाही सेना की मदद से उक्त परगनों पर कब्जा करने के लिये आया। महाराणा ने अपने सरदारों की सलाह से उस से युद्ध करना निश्चित किया। बाँधनवाड़े के निकट दोनों सेनाएँ सं० १७६८ वैसाख सुदि ७ शनिवार ( ई० सन् १७११ ता० १४ अप्रैल ) को गुंथ गईं। विजय महाराणा को मिली। रणबाजखाँ अपने भाई बंदों सहित खेत रहा।



महाराणा संग्रामसिंह (द्वितीय)

बादशाह बहादुरशाह लगभग पौने पाँच वर्ष राज्य करके इस लोक से विदा हो गया। औरंगजेब से भी अधिक बुरी दशा मुग़ल साम्राज्य की इसके राज्यकाल में हो गई थी। उसके बाद सं० १७६६ ( ई० सन् १७१२ ) में जहाँदारशाह तख्त पर बैठा। इसे इसके भतीजे फ़र्रुखसियर ने मार डाला और हि० सन् ११२४ ता० २३ जिलहिज्ज ( माघ वदि १० सं० १७६६ =ता० १० जनवरी १७१३ ई० ) को वह गद्दी पर बैठा। सय्यद बन्धुओं की सहायता से इसे गद्दी मिली। इन सय्यदों ने अपनी शक्ति बढ़ाने के लिये उदयपुर से अपना सम्बन्ध खूब बढ़ाया। सय्यद बन्धुओं ने हिन्दू राजाओं की प्रसन्नता के लिये जजिया उठवा दिया था। परन्तु बादशाह ने सय्यदों के मना करने पर भी उसे फिर जारी किया। महाराणा ने इसकी कोई परवाह न की। यह आज्ञा हिन्दू राजाओं को अखरी—फिर से हिन्दुस्तान में झगड़े की जड़ खड़ी हुई। अन्त में सम्राट फ़र्रुखसियर जब कैद में सं० १७७६ ( ई० सन् १७१६ ) में मारा गया और रफ़ीउद्दरजात बादशाह हुआ, तब

उसने महाराजा अजीतसिंह राठोड़, महाराव भीमसिंह हाड़ा और सय्यद अब्दुल्लाखाँ की सम्मति से जजिया उठा दिया[1]।

बादशाह अकबर के समय से जो रामपुरे का परगना मेवाड़ से अलग हो गया था, उसे इन महाराणा ने पुनः प्राप्त कर लिया और बादशाह फर्रुखसियर से उसका फरमान भी ले लिया।

राठोड़ दुर्गादास महाराजा अजीतसिंह के पास जोधपुर में रहता था। उसकी पद प्रतिष्ठा पर अन्य राजपूत सरदार उस से द्वेष रखा करते थे। वे रात दिन अजीतसिंह के उसके विरुद्ध कान भरते रहते थे। दुष्टों के बहकाने में आकर अजीतसिंह ने अपने सच्चे स्वामिभक्त सेवक को मारवाड़ से निकाल दिया[2]। दुर्गादास राठोड़ महाराणा संग्रामसिंह के पास आ रहा। महाराणा ने उसे रामपुरे का हाकिम बनाया और विजयपुर की जागीर तथा १५,००० रु० मासिक प्रदान कर उसका आदर किया[3]।

जब महाराजा अजीतसिंह को उनके बड़े पुत्र अभयसिंह के इशारे पर छोटे पुत्र बख्तसिंह ने सं०१७८१ (ई० सन् १७२४) में मार डाला। तब अभयसिंह जोधपुर का राजा हुआ, उस समय अभयसिंह के इस कार्य से मारवाड़ के कई सरदार अप्रसन्न होकर उनके भाई आनन्दसिंह और रायसिंह से जा मिले। उन दोनों भाइयों ने इन सरदारों की सहायता से सोजत ( मारवाड़ ) पर अधिकार करके ईडर (गुजरात) पर भी जा धमके। ईडर राज्य बादशाह से अभयसिंह को मनसब में मिला हुआ था। उधर महाराणा संग्रामसिंह भी अपने पड़ोसी ईडर को अपने अधिकार में करने के इच्छुक थे। महाराणा अभयसिंह राठोड़ ने सं० १७८५ ( ई० सन् १७२८ ) में महाराणा को इस शर्त पर ईडर दिया कि वह उनके दोनों विद्रोही भाइयों को मार डाले। महाराना ने ईडर पर अपनी सेना भेजी। दोनों भाई आनन्दसिंह और रायसिंह महाराणा की शरण आगये। महाराणा ने शरणागत को मरवाना अनुचित समझ, उन्हें ईडर का कुछ इलाका दे दिया और बाकी मेवाड़ में मिला लिया।

उदयपुर और जयपुर नरेश में यह शर्त थी कि मेवाड़ की राजपुत्री का पुत्र ही जयपुर का उत्तराधिकारी हो। जब महाराणा अमरसिंह की पुत्री चन्द्रकुंवरी के गर्भ से वि० सं० १७८४ में माधवसिंह कछवाहा पैदा हुआ तो महाराजा जयसिंह को बड़ा दुःख हुआ कि यदि मैंने अपने ज्येष्ठपुत्र

१—इरविन, लेटर मुगल्स भाग १ पृ० ४०१

२—टाड राजस्थान भाग २ पृ० १०३३-३४

३—वही; भाग २, पृ० १०३४; वीर विनोद भा० २ पृ० ९६२

ईश्वरीसिंह को राज्य नहीं दिया तो बखेड़ा खड़ा होगा। और माधवसिंह को राज्य नहीं दिया तो उदयपुर से शत्रुता होगी। महाराजा जयसिंह ने अपने पुत्र माधवसिंह को मरवा डालने का प्रयत्न किया परन्तु सफल मनोरथ नहीं हुआ। इसके बाद झगड़ा मिटाने को जयसिंह ने महाराणा संग्रामसिंह से मिलकर रामपुरे का परगना माधवसिंह को सं० १७८५ में दिलवा दिया और चन्द्रकुंवरि तथा माधवसिंह, महाराजा सवाई ईश्वरीसिंह की मृत्यु तक उदयपुर ही रहे।

महाराणा ने मरहठों के उत्कर्ष को देखकर उनसे मेल मिलाप कर लिया। छत्रपति शाहू भी मेवाड़ का वंशधर होने से महाराणा का सम्मान करता और उन्हें काका ( चाचा ) कहता था[1]।

इन महाराणा ने बहुत से मन्दिर, महल, दरीखाने वग़ैरा बनवाये। अपने पिता के दाह स्थान पर विशाल छतरी बनवाई। यह दानी भी थे। इन्होंने विद्वान ब्राह्मणों को कई गाँव जागीर में दिये। इनकी मृत्यु वि० सं० १७९० माघ बदि २ ( ई० सन् १७३४ ता० ११ जनवरी ) को हुई। इनके १६ रानियाँ और जगतसिंह, नाथसिंह, बाघसिंह तथा अर्जुनसिंह चार पुत्र और तीन पुत्रियाँ थीं। यह बापा रावल ( राजा कालभोज ) की गद्दी का गौरव बढ़ाने वाले अन्तिम शासक थे। इनके बाद मराठों का जोर बढ़ा।

## ६२—महाराणा जगतसिंह ( दूसरे )

[ सं० १७९०–१८०८ ]

यह महाराणा संग्रामसिंह के ज्येष्ठ पुत्र थे। इनका जन्म वि० सं० १७६६ आसोज बदि १० ( ई० सन् १७०९ ता० १७ सितम्बर ) शनिवार को और राज्याभिषेक सं० १७९१ की ज्येष्ठ सुदि १३ ( ई० सन् १७३४ ता० ३ जून ) को हुआ। इनके राज्य काल में मुग़लों का शासन ढीला पड़ गया था। औरंगजेब की मृत्यु के २०-२५ वर्ष बाद ही साम्राज्य बिखरने लग गया और मरहठों का जोर बढ़ने लगा। इधर राजपूताने के राजा लोग भी अपनी अपनी राज्य सीमा बढ़ाने में लगे हुए थे। मरहठों का जोर रोकने के लिये बादशाह मुहम्मदशाह ने सं० १७८९ में जैपुर के महाराजा जयसिंह को मालवे का सूबेदार ( गवर्नर ) बनाया। जयसिंह ने मराठों की शक्ति का मुकाबला करने के लिये राजपूताने के राजाओं को सं० १७९१ सावण बदि १३ को हुरड़ा में इकट्ठा किया परन्तु उनके निश्चय का कोई फल नहीं निकला। क्योंकि राजाओं का अर्थ अलग-अलग था। यह देखकर सवाई जयसिंह ने मरहठा बाजीराव पेशवा से सं० १७९३ ( ई० सन् १७३६ ) में मेल कर लिया जिससे पेशवा मालवे का नायब सूबेदार हो गया परन्तु नायब सूबेदार क्या हुआ वास्तव में पेशवा ही मालवे का सर्वस्व बन गया।

1—वंशभास्कर पृ० ३२२२-२३ छन्द ४५-४६।

जब शाहपुरा के राजा उम्मेदसिंह और महाराणा का आपस में झगड़ा हुआ तो सवाई जयसिंह अपनी राज्य सीमा बढ़ाने के लोभ से महाराणा की सहायता को दौड़े चले आये। परन्तु कारण प्रकट हो जाने पर महाराणा ने उम्मेदसिंह से मेल कर लिया।

मालवे का नायब सूबेदार बाजीराव पेशवा उदयपुर पहिले ही पहले जब आया तो महाराणा ने उसका सम्मान पूर्वक स्वागत किया और उसे १० वर्ष तक खिराज में सालाना १,५०,००० रुपया तथा बनेड़ा की आमदनी देना स्वीकार किया। इस अवसर पर भेट रूप ७ लाख रुपये लेकर पेशवा वापिस लौट गया।

पेशवा की शक्ति उत्तर भारत में बढ़ती देखकर महाराणा ने राजपूत राजाओं में संगठन करने की कोशिश की परन्तु सफलता नहीं मिली। कारण कि आपस की फूट और सरदारों में अनबन थी। महाराणा स्वयं भी विलासी थे और अपने कुँवर प्रतापसिंह से भी उनकी नहीं पटती थी। महाराजकुमार प्रतापसिंह को महाराणा ने नजर कैद कर दिया था।



महाराणा जगतसिंह (द्वितीय)

सं० १७६८ में मराठों ने मेवाड़ में प्रवेश किया पर महाराणा ने सेना भेज कर उन्हें मेवाड़ से खदेड़ दिया।

महाराणा जगतसिंह (दूसरे) के समय में विशेष मुख्य घटना जैपुर के साथ लड़ाई थी। महाराणा अमरसिंह के वृतान्त में लिखा जा चुका है कि जयपुर के जयसिंह के साथ अमरसिंह की पुत्री चन्द्रकुँवरी का विवाह इस शर्त पर हुआ था कि उससे कोई पुत्र उत्पन्न होगा तो वही जयपुर की गद्दी पर बैठेगा। इस पुत्री से सं० १७८४ में माधवसिंह उत्पन्न हुआ परन्तु शिवसिंह और ईश्वरीसिंह दूसरी रानी से माधवसिंह से बड़े मौजूद थे। इस प्रकार वि० सं० १८०० में जयसिंह का देहान्त हुआ तो जैपुर की गद्दी पर ईश्वरीसिंह बैठ गये परन्तु महाराणा के अहदनामा मुताबिक माधवसिंह को बैठाना चाहते थे। महाराना ने कोटा और मरहठों की सहायता लेकर जयपुर पर चढ़ाई की परन्तु महाराजा सवाई ईश्वरीसिंह ने भेद नीति से सन्धि करली जिससे माधवसिंह को ५ लाख रुपये की आमदनी का टोंक का इलाका दिया। महाराणा को इस पर भी संतोष नहीं हुआ और मल्हारराव होलकर को १ करोड़ रुपये देकर उसकी

सहायता से जैपुर पर चढ़ाई की। इस समय महाराजा ईश्वरीसिंह दिल्ली में में थे परन्तु जयपुर के मँत्रियों ने मरहठों को लालच देकर अपनी ओर मिला लिया। इससे महाराणा चुपचाप उदयपुर लौट आये[1]।

महाराणा ने फिर भी हिम्मत नहीं छोड़ी और सं० १८०४ में कोटे के महाराव दुर्जनशाल और इन्दौर के खाँडेराव होल्कर की सहायता से जयपुर पर चढ़ गये। बनास नदी पर के राजमहल स्थान में भयंकर युद्ध हुआ जिसमें महाराजा ईश्वरीसिंह की जीत हुई[2]। तीसरी बार फिर महाराणा ने चढ़ाई की परन्तु खारी नदी के किनारे थोड़ा युद्ध होने के बाद ईश्वरीसिंह ने माधवसिंह को टोडा देकर सन्धि करली। परन्तु बाद में ईश्वरीसिंह सन्धि की परवाह न करते हुए टोंक पर अधिकार कर लिया। इस पर माधवसिंह कछवाहा ने मल्हारराव होल्कर, महाराणा तथा जोधपुर के अभयसिंह राठोड़ की सहायता लेकर जयपुर पर चढ़ाई की। सं० १८०५ की भादों बदि ४ (ई० सन् १७४८ ता० १ अगस्त) को बगरू गाँव के पास युद्ध ठना। इस युद्ध में माधवसिंह की जीत हुई। परन्तु जैपुर के प्रधान मंत्री केशवदास खत्री ने जैसे तैसे आपस में सन्धि करा कर माधवसिंह को टोंक के चार परगने पीछे दे दिये[3]।

जब जयपुर के दीवान हरगोविन्द नाटाणी ने—जो मन ही मन महाराजा सवाई ईश्वरीसिंह से द्वेष रखता था—क्योंकि उसकी पुत्री से महाराजा का गुप्त प्रेम था[4]—होल्कर को जैपुर पर चढ़ाई करने को प्रोत्साहित किया और होल्कर वि० सं० १८०७ के आसोज (ई० सन् १७५० सितम्बर) मास में चढ़ भी आया तब महाराजा ईश्वरीसिंह ने आत्म हत्या करली[5]। इस पर होल्कर ने जयपुर पर कब्जा कर लिया। माधवसिंह कछवाहा भी आ पहुँचे। इससे वे जैपुर की गद्दी पर बैठा दिए गये। इस उपकार के बदले में महाराजा सवाई माधवसिंह ने होल्कर को टोंक व रामपुरे के इलाके दे दिये[6]।

महाराणा जगतसिंह के शासन काल में राज्य-प्रबन्ध शिथल हो गया था। सरदार लोग मनमानी करने लगे थे। उनमें आपस में फूट पड़ गई। राज्य में चोरी डकैती होने लगी। ईधर महाराणा ऐश आराम में पड़े हुए थे। इसलिये वे राज्य प्रबन्ध ठीक नहीं चला सकते थे। हाथियों की लड़ाई,

---

१—वंश भास्कर पृ० ३३७६-८०।

२—टॉड राजस्थान भा० १ पृ० ४६४।

३—वीरविनोद भाग २ पृ० १२३८।

४—वंशभास्कर भाग ४ पृ० ३५५३-५४।

५—वही पृ० ३६०६-११।

६—वीर विनोद भाग २ पृ० १२४१।

शिकार, गाने बजाने में ही महाराणा मस्त रहते थे। इससे मरहठों की मेवाड़ में बन आई जिन्होंने मेवाड़ से खिराज लेना शुरू किया।

महाराणा का स्वर्गवास वि० सं० १८०८ की आषाढ़ बदि ७ (ई० सन् १७५१ ता० ५ जून) को हुआ। उनके १४ राणियाँ, दो पुत्र (प्रतापसिंह और अरिसिंह) और दो पुत्रियाँ थीं। इनमें से रतनकुंवर बाई का विवाह नागोर (मारवाड़) के राजाधिराज बख्तसिंह (पश्चात जोधपुर नरेश) के राजकुमार विजयसिंह के साथ हुआ था।[1]

## ६३—महाराणा प्रतापसिंह (दूसरे)

[सं० १८०८-१८१०]

महाराणा जगतसिंह की मृत्यु के बाद उनके ज्येष्ठ पुत्र प्रतापसिंह को संलूबर के राव जैतसिंह ने जेलखाने से निकाल कर उन्हें सं० १८०८ आषाढ़ बदि ७ (ई० सन् १७५१ ता० ५ जून) को मेवाड़ के राजसिंहासन पर बिठाये। इन्होंने केवल २ वर्ष राज्य किया और २६ वर्ष की आयु में सं० १८१० माघ बदि २ (ई० सन् १७५४ ता० १० जनवरी) को परलोक सिधारे। इनका जन्म वि० सं० १७८१ भादों बदि ३ (ई० सन् १७२४ ता० २७ जुलाई) को हुआ।


महाराणा प्रतापसिंह (दूसरे)

इनके राज्यकाल में मरहठों के अनेक धावे मेवाड़ पर हुए और वे लाखों रुपये ले गए[2]। महाराणा की शिथिलता देखकर सरदार लोग भी मनमानी करते थे। महाराणा ने एक समय हँसी हँसी में कहा कि नजर क़ैद करते समय काकाजी ने मेरी पीठ में चोट लगाई जिसका दर्द अब तक है। इस पर प्रतापसिंह को कैद करने में सहायता देने वाले सरदारों को भय हुआ कि कहीं अब हमें नहीं मरवा डाले। सरदार नाथसिंह तो भाग कर जैपुर पहुँचा और जैपुर, देवगढ़ शाहपुरे आदि वालों से मिलकर मेवाड़ के गाँव लूटने आरम्भ किये परन्तु उन्हें सफलता नहीं मिली [3]। इस समय अमरचन्द बड़वा (सनाढ्य ब्राह्मण) ने अपनी

१—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ४१० टि० १।

२—वही भाग १ पृ० ४६६ (आक्सफोर्ड संस्करण)।

३—कविराजा श्यामलदास कृत वीर विनोद भाग २ पृ० १२३६।

अपूर्व स्वामिभक्ति बताई जिसके फलस्वरूप महाराणा ने उसे "ठाकुर" का खिताब और ताजीम देकर उसे अपना मुसाहब बनाया।

महाराणा के एक ही पुत्र राजसिंह थे जो राज्य के स्वामी बने।

## ६४—महाराणा राजसिंह ( दूसरे )

[ सं० १८१०-१८१७ ]

सं० १८१० माघ बदि २ ( ई० सन् १७५४ ता० १० जनवरी ) को गद्दी पर बैठने के समय इनकी आयु केवल १० वर्ष की थी। इनकी नाबालगी में सलूम्बर का रावत जैतसिंह राज्य की देख-रेख करता था। इनके शासन में मरहठों का जोर शोर दिन ब दिन बढ़ता जाता था। वे मेवाड़ पर धावा करके लाखों रुपये लूट ले जाते थे। इस लिये महाराणा ने चम्बल नदी के पास के पांच परगने उनको देने का वायदा किया।


महाराणा राजसिंह (दूसरे)

जब सं० १८११ में मराठों ने जोधपुर पर चढ़ाई की तो वहाँ के महाराजा विजयसिंह ने महाराणा के मुसाहिब रावत जैतसिंह को समझोता कराने के लिये बुलाया। परन्तु जब सं० १८१२ श्रावण बदि २ शुक्रवार (ता० २५-७-१७५५ ई०) को जयआपा सेन्धिया को ताउसर ( नागोर ) में महाराजा विजयसिंह के इशारे पर दो राजपूतों ने छल से मार डाला तो मरहठों ने राजपूती सेना पर चढ़ाई की जिसमें सलूम्बर का रावत जैतसिंह भी अपनी सेना सहित वीरतापूर्वक लड़कर काम आया।

महाराणा केवल ७ वर्ष राज करके सं० १८१७ चैत्र बदि १३ ( ई० सन् १७६१ ता० ३ अप्रेल ) को परमधाम को पहुँचे। इनका जन्म वि० सं० १८०० की बैशाख सुदि १३ ( ई० सन् १७४३ ता० २५ अप्रेल ) को झाली राणी बख्तकुंवरी के गर्भ से हुआ था।

## ६५—महाराणा अरिसिंह ( दूसरे )

[ सं० १८१७-१८२९ ]

महाराणा राजसिंह के कोई पुत्र नहीं था। इसलिये सरदारों ने यह जान कर कि राजसिंह की महारानी झाली गुलाबकुंवरि के कोई गर्भ नहीं है, महाराणा जगतसिंह ( दूसरे ) के छोटे पुत्र अरिसिंह को वि० सं० १८१७ चैत्र बदि १३ ( ई० सन् १७६१ ता० ३ अप्रेल ) को राजगद्दी पर बिठाया।

१—महाकवि सूर्य्यमल मिश्रण कृत वंश भास्कर (काव्य) पृ० ३६२६-३०।

महाराणा अरिसिंह का स्वभाव बड़ा कठोर था और वे अभिमानी थे। इससे उनके सरदार अप्रसन्न थे। इन्होंने सरदारों का दमन करके राज्य के सच्चे शुभचिंतकों को हटा कर खुशामदियों को अपनाया। महाराणा का विश्वास राजपूतों पर नहीं था। इससे उन्होंने सिन्ध व गुजरात के मुसलमानों को सेना में भरती किया। इस पर मेवाड़ी सरदार और भी बिगड़ गये और उन्हें गद्दी से उतारने का उद्योग करने लगे। उन्हें जब ज्ञात हुआ कि राजसिंह की झाली रानी के गर्भ से रतनसिंह नामक पुत्र उत्पन्न हुआ है तो वे उसका पक्ष लेने लगे।


महाराणा अरिसिंह (दूसरे)

रतनसिंह कुम्भलगढ़ लेजाया गया और वहाँ उसे "महाराणा" के नाम से प्रसिद्ध किया। रतनसिंह के पक्ष में सेंधिया से सहायता माँगी गई। इधर महाराणा अरिसिंह ने मरहठों और पेशवाओं से सहायता माँगी। महाराणा अरिसिंह और रत्नसिंह की सेनाओं की मुठभेड़ सं० १८२५ की पौष सुदि ६ (ई० सन् १७६९ ता० १३ जनवरी) को उज्जैन में क्षिप्रा (सिपरा) नदी के किनारे हुई। तीन दिन युद्ध चला। मरहठे घबरा गये। परन्तु जयपुर से १५ हजार दसनामी स्वामियों (साधुओं) की सेना सेंधिया की सहायता में आ पहुँची, जिससे महाराणा अरिसिंह की सेना हार गई। इससे अरिसिंह बहुत घबराया और सिन्धी व गुजराती मुसलमानों को और भी भरती करने लगा।

यद्यपि रतनसिंह ७ वर्ष की आयु में चेचक से मर गया। परन्तु सरदारों ने उसी उम्र का एक दूसरा लड़का रतनसिंह नाम से घोषित करके महाराणा अरिसिंह का मुकाबिला करते रहे तथा माधवराव सेंधिया को मेवाड़ चढ़ा लाये। उदयपुर में ६ मास तक घेरा रहा। अन्त में माधवराव सेन्धिया ने ६० लाख रुपये राणा से लेकर सं० १८२६ की सावण बदि ३ (ई० सन् १७६९ ता० २१ जुलाई) को मालवा में चला गया। इस सन्धि की शर्त के अनुसार रतनसिंह को मंदसोर में ७५ हजार रुपये की जागीर दी गई पर वह मंदसोर नहीं गया। वह देवगढ़, भींडर वगैरह के नमक हराम सरदारों को और नागों को साथ लेकर मेवाड़ पर चढ़ आया। परन्तु इस बार टोपला गाँव में महाराणा की जीत हुई। रतनसिंह ने एक बार फिर १० हजार नागे साधुओं (महापुरुषों) से मेवाड़ पर धावा किया

परन्तु उसे गंगार गाँव के रणक्षेत्र में मुँह की खानी पड़ी। दसनामी साधुओं की हार के विषय में एक प्राचीन पद्य इस प्रकार है:—

*अड़सी सूं आड़िया जिके पड़िया करै पुकार।*
*महापुरुषां री मूंडकी गलगी गांव गँगार॥*

रतनसिंह ने चित्तोड़ पर अपना किलेदार रख छोड़ा था परन्तु महाराणा ने वहाँ सेना भेज कर चितोड़ पर अपना कब्जा कर लिया और गोड़वाड़ के इलाके पर से भी उसका अधिकार उठा दिया[1]।

रतनसिंह कुम्भलगढ़ में रह कर गोड़वाड़ इलाके पर अपना कब्जा करना चाहता था। महाराणा की सेना ने यद्यपि उसका कब्जा वहाँ से उठा दिया फिर भी मौका पाकर वह वहाँ पर दुबारा कब्जा न करले, इसलिये उस स्थान पर सेना रखना जरूरी था। सेना की कमी के कारण महाराणा ने जोधपुर के महाराजा विजयसिंह को तीन हजार सेना नाथद्वारे में रखने की शर्त पर उसके खर्च के लिये कुछ समय के लिये अपना गोड़वाड़ का परगना दे दिया। महाराजा विजयसिंह राठोड़ ने रतनसिंह को कुँम्भलगढ़ से निकालने का कभी प्रयत्न नहीं किया। फिर भी गोड़वाड़ पर अपना कब्जा कर लिया। सं० १८२८ में महाराणा के गोड़वाड़ वापिस माँगने पर महाराजा विजयसिंह टालमटूली करते रहे। इस प्रकार सदा के लिये गोड़वाड़ का इलाका मेवाड़ से निकल कर जोधपुर राज्य में चला गया।

आठूंण के जागीरदार बाबा गुमानसिंह पूरावत से महाराणा की शत्रुता थी। इसलिये महाराणा ने उस पर सं० १८२६ में चढ़ाई कर मरवा दिया। देवगढ़ के जागीरदार जसवंतसिंह ने भी महाराणा का सामना अर्से से कर रक्खा था और वह जयपुर से समरू (एक फ्रांसीसी सेनापति) को मेवाड़ पर सं० १८२८ के श्रावण (ई० सन् १७७१ अगस्त) में चढ़ा लाया। परन्तु तीन दिन तक खारी नदी के किनारे युद्ध होने के पश्चात् सुलह हुई।

बूँदी के राव अजीतसिंह हाड़ा और महाराणा की आपस में खटपट चली आती थी। अजीतसिंह, महाराणा के पास आया और शूअर के शिकार के बहाने जंगल में ले जाकर अचानक महाराणा की छाती में बर्छी भोंक दिया जिससे महाराणा की तत्काल मृत्यु होगई[2]। ~~तब अजीतसिंह भी वहाँ मारा गया~~। यह घटना वि० सं० १८२६ के चैत्र बदि १ (ई० सन् १७७३ ता० ६ मार्च) की है।

---

१—वीरविनोद भाग २ पृ० १५७१।

२—वंशभास्कर पृ० ३७१४-३८००।

इन महाराणा के ८ रानियाँ तथा २ पुत्र हम्मीरसिंह और भीमसिंह व दो पुत्रियाँ थीं। यह शेरों की शिकार के बड़े शौकीन और कवि भी थे।

## ६६—महाराणा हम्मीरसिंह (दूसरे)

[सं० १८२६-१८३४]

महाराणा अरिसिंह के ज्येष्ठ पुत्र हम्मीरसिंह (दूसरे) सं० १८२६ चैत्र वदि ३ (ई० सन् १७७३ ता० ११ मार्च) को गद्दी पर बैठे। इस समय से पटरानी सहित राज्याभिषेक होना बन्द होगया। उनके नाबालिग होने के कारण राज्य का भार सनाढ्य ब्राह्मण अमरचन्द बड़वा, महाराज बोधसिंह और महाराज अर्जुनसिंह ने सम्भाला। परन्तु राज माता उनसे अप्रसन्न थी। इसलिये षडयन्त्र से उसने राज्य के शुभचिन्तक दीवान अमरचंद बड़वा को जहर देकर मरवा डाला। अमरचंद की मृत्यु से राज्य की दशा और भी खराब हो गई। खजाना में रुपया नहीं था। इधर सिन्धी मुसलमान सेना को वेतन न मिलने से उसने महलों में धरना दे दिया। तब कुं० भीमसिंह को "ओल" (जमानत) में देकर सिन्धियों को शान्त किया और वेतन चुकाने का वायदा किया। इसी समय मराठे भी मेवाड़ पर चढ़ आये और लूट रहे थे। भीमसिंह ने सिन्धी सेना को उत्तेजित करके मरहठों को मेवाड़ से खदेड़ दिया।



महाराणा हम्मीरसिंह दूसरे

बेगूँ के रावत मेघसिंह ने जब मेवाड़ के कुछ परगनों पर अधिकार कर लिया तो महाराणा ने माधवराव सेंधिया को अपनी सहायता के लिये बुलाया। इस आपस की फूट से सेन्धिया ने अपना स्वार्थ सिद्ध किया। मेवाड़ के कई परगने सेन्धिया के कब्जे में चले गए। सेन्धिया की राज्य-वृद्धि देख कर इन्दौर की महारानी अहल्याबाई ने भी महाराणा से कहलाया कि सेन्धिया ने जो परगने लिए हैं उनमें होलकर और पेशवा भी बराबरी के हिस्सेदार हैं। इस पर महाराणा ने निम्बेहेड़ा का परगना अहल्याबाई को दिया[1]।

हम्मीरसिंह का विवाह सं० १८३३ (ई० सन् १७७७) में किशनगढ़ के राजा बहादुरसिंह की पोती से होनेसे महाराणा का बल बढ़ गया, इसलिये उन्होंने विद्रोही रतनसिंह को दबाने का प्रयत्न किया परन्तु कोई फल नहीं निकला।

१—वीर विनोद भाग २ पृ० १६६६।

एक दिन महाराणा ने हिरण पर गोली चलाई परन्तु बन्दूक के फट जाने से हथेली में गहरी चोट पहुँची जिससे सं० १८३४ पौष सुदि ८ ( ई० सन् १७७८ ता० ६ जनवरी ) को १६ वर्ष की आयु में उनका देहान्त होगया। इनका जन्म सं० १८१८ ज्येष्ठ सुदि ११ ( ई० सन् १७६१ ता० १२ जून ) का माना जाता है।

## ६७—महाराणा भीमसिंह

[ सं० १८३४—१८८५ ]

महाराणा हम्मीर की मृत्यु के बाद उनके छोटे भाई भीमसिंह सं० १८३४ पौष सुदि ९ ( ई० सन् १७७८ ता० ६जनवरी) को मेवाड़ के राजसिंहासन पर बैठे। इनका जन्म वि० सं० १८२४ चैत्र बदि ७ गुरुवार ( ई० सन् १७६८ ता० १० मार्च ) को हुआ था। अतः इस समय बालक होने से राज्य की देखभाल उसकी माता सरदारकुंवरि करने लगी। इनके समय में मेवाड़ के सरदारों में द्वेष चल रहा था। इसके दो दल थे, शक्तावत और चूँड़ावत। ये लोग मेवाड़ की राज सत्ता को अपने काबू में रखना चाहते थे। इनमें चूँड़ावत प्रबल थे जिनके हाथ में महाराणा खिलौना बने हुए थे। मेवाड़ की आर्थिक स्थिति बड़ी खराब थी। महाराणा को सं० १८५० में अपने ईडर वाले विवाह तक के लिए कर्ज लेना पड़ा था। यह देखकर राजमाता ने सोमचन्द गांधी को प्रधान ( दीवान ) बनाया जिसने शक्तावत और कोटे के मुसाहिब झाला जालिमसिंह से मेल किया तथा माधवराव ( महादाजी ) सिंधिया और अम्बाजी इंगलिया को भी अपने पक्ष में कर लिया। इन सबने मिलकर मरहठों को मेवाड़ से निकालने का विचार किया। इस उद्योग में राजमाता ने चूँड़ावतों को भी अपने पक्ष में किया और सोमचन्द गांधी ने जोधपुर, जैपुर, आदि के राजाओं को भी मरहठों को राजपूताने से निकालने को तैयार किया।


महाराणा भीमसिंह

वि० सं० १८४४ ( ई० सन् १७८७ ) में लालसोट में जोधपुर और जयपुर की सम्मिलित सेना ने मराठों को हराया था। इससे मरहठों का प्रभाव राजस्थान में कम हो गया था[1]। सोमचन्द ने यह मौका देख कर मरहठों पर चढ़ाई कर दी। जावद नाम के स्थान में नाना सदाशिवराव की

१—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ४१३।

सेना को प्रधान सोमचन्द ने हराया। अहल्याबाई होल्कर की फौज से भी सं० १८४४ में हड़क्याखाल में युद्ध हुआ, परन्तु मरहठों की विजय हुई।

चूंड़ावत जो सोमचन्द से द्वेष रखते थे उसे सं० १८४६ कार्तिक सुदि ६ (ई० सन् १७८९ ता० २४ अक्टूबर) को धोखे से मरवा डाला। इससे महाराणा बड़े क्रुद्ध हुए परन्तु कुछ वश नहीं चला। इसके बाद शक्तावतों व चूंड़ावतों में कलह बढ़ता ही गया जिससे मेवाड़ में अशान्ति फैली। इससे महाराणा ने महादजी सिन्धिया की सहायता से चूंड़ावतों को चित्तोड़ से निकालने का निश्चय किया और इस विषय में बातचीत भी हुई। महाराणा ने चित्तोड़ खाली करने की आज्ञा चूँड़ावतों को दी और वे मान गये। अतः महादजी सिन्धिया पूना लौट गया। अम्बाजी इंगलिया ने बागियों को दबाने में महाराणा की बड़ी सहायता की। महाराणा ने सं० १८५० (ई० सन् १७९४) में ईडर से लौटते हुए डूंगरपुर पर चढ़ाई की और ३ लाख रुपये और फौज खर्च रावल फतहसिंह से लेकर वापस लौट आये। बांसवाड़े से भी ३ लाख रुपये वसूल किये[1]।

मेवाड़ इस समय मरहठों के सूबेदारों के धावों का क्रीड़ास्थल बन गया था। शक्तावतों व चूंड़ावतों की आपसी फूट को देखकर जो चाहता वह मेवाड़ पर चढ़ आता। सं० १८५९ (ई० सन् १८०२) में जसवंतराव होल्कर मेवाड़ में आया और नाथद्वारे के गोसांई से तीन लाख रुपये लेना और मन्दिर की सम्पति लूटना चाहा। परन्तु मूर्तियाँ उदयपुर पहुँचा दी गई। इससे वह सफल न हो सका और होल्कर ने मेवाड़ के सरदारों से कई लाख रुपये दण्ड के लिये[2]। सं० १८६० (ई० सन् १८०३) में होल्कर फिर दुबारा मेवाड़ पर चढ़ आया और ४० लाख रुपये मांगे। परन्तु महाराणा ने जैसे-तैसे १८ लाख रुपया देकर अपना पिण्ड छुड़ाया। सं० १८६२ (ई० सन् १८०५) में होल्कर व सिंधिया मेवाड़ में आये और दोनों ने मिलकर यह विचार किया कि मेवाड़ आधा-आधा आपस में बांट लेवे परन्तु मेवाड़ी सरदारों के उद्योग से उनका ये विचार सफल नहीं हुआ।

मेवाड़ की ऐसी दुर्दशा थी ही, इधर महाराणा को भी घरेलू मामलों में भी दुःख हुआ। उनकी पुत्री कृष्णकुमारी के विवाह के लिये जोधपुर और जयपुर के नरेशों में झगड़ा चला। अन्त में इस झगड़े को निपटाने के लिये अमीरखाँ के आग्रह से महाराणा ने वि० सं० १८६७ श्रावण बदि ५

---

१—वीर-विनोद भाग २ प्रकरण १४।

२—टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ४२६ आक्सफार्ड संस्करण सन् १९२० ई०।

( ई० सन् १८१० ता० २१ जुलाई ) को १६ वर्ष की उस रूपवती कृष्णकुमारी ( किशनकँवर ) को जहर देकर मरवा डाला[1]।

मेवाड़ की नाजुक हालत देखकर अमीरखाँ पिण्डारी भी वि० सं० १८६६ ( ई० सन् १८०६ ) में उसे लूटने चला आया और ११ लाख रुपये माँगे। रुपये न मिलने की दशा में एकलिंगजी के मन्दिर को तोड़ने की धमकी दी। रुपये नहीं दिये जा सके इससे महाराणा की सेना से युद्ध किया और महाराणा हार गया। नव्वाब अमीरखाँ अपने जवाँई जमशेदखाँ को रुपये वसूल करने को वहाँ छोड़ कर चला गया। जमशेद ने उदयपुर मेवाड़ में बड़े जुल्म किये जो आज तक "जमशेदगर्दी" नाम से प्रसिद्ध हैं।

सं० १८७३ ( ई० सन् १८१६ ) में पिण्डारी दिलेरखाँ लुटेरों का दल लेकर मेवाड़ में आया और लूट खसोट करने लगा। मेवाड़ के सरदारों ने



इतिहास-प्रेमी कर्नल टॉड ( पोलिटिकल एजेंट )

उसे मार भगाया। महाराणा ने इन आक्रमणों से घबराकर अङ्गरेजों से

१—वीर-विनोद भाग २ प्रकरण १४; टॉड राजस्थान भाग १ पृ० ५३९-४१।

सहायता लेना उचित समझा। और मेवाड़ को मरहठों, पठानों और पिण्डारियों के पंजे से छुड़ाने की मिस्टर मेटकाफ रेजिडेंट से प्रार्थना की। क्योंकि मुसलमानों के आक्रमणों को ४५० वर्ष सह कर भी मेवाड़ की जो शक्ति क्षीण नहीं हुई थी वह मरहठों से ६० वर्ष सामना करने में होगई। सं० १८७४ पौष सुदि ७ ( ई० सन् १८१८ ता० १३ जनवरी ) को महाराणा और अङ्गरेज सरकार के आपस में दिल्ली में अहदनामा हुआ[1]। इस सन्धि के बाद मेवाड़ का दुःख कम होगया। मरहठों व पिण्डारियों की चढ़ाइयाँ बंद होगई और सरदारों के आपसी झगड़े भी बंद होगये। सन्धि के बाद कप्तान टॉड को अङ्गरेज सरकार ने अपना रेजिडेन्ट ( राजदूत ) बनाकर सं० १८७४ में मेवाड़ में भेजा, जिसने मेवाड़ की बिगड़ी दशा को सुधारने के लिये शासन प्रबंध अपने हाथ में लिया और राज्य को फिर आबाद किया।

कर्नल टॉड की सम्मति से महाराणा ने इन्दौर के सेठ जोरावरमल बापना को उदयपुर बुलाकर उसे राज्य का खजानची बनाया। सेठजी ने राज्य प्रबंध में बड़ी सहायता दी[2]।

---

१—ट्रीटीज, एंगेजमेंट्स एण्ड सन्दज; भाग ३ पृ० २२-२३ ( पाँचवा संस्करण )।

२—इन्दोर राज्य के वर्तमान प्रधानमंत्री ( प्राइम मिनिस्टर ) सर सिरेमल बापना सी० आई० ई० आपके ही वंशज हैं। यह ओसवाल बापना ( पटवा ) वंश भारत के प्रतिष्ठित एवं प्राचीन वंशों में से है। सेठ जोरावरमल की प्रतिष्ठा एवं इज्जत अंगरेज गवर्नमेन्ट, इन्दोर सरकार एवं राजपूताने के देशी राजा लोग करते थे, वैसी आज तक किसी सेठ की राजपूताने में नहीं हुई। जब वि० सं० १८९१ ( ई० सन् १८३४ ) में उन्होंने आबू, तारंगा, गिरनार और शत्रुंजय की यात्रा के लिये १३ लाख रुपये खर्च कर एक बड़ा भारी संघ निकाला तब संघ की रक्षा के लिये उदयपुर, जोधपुर, इन्दौर, कोटा, बूँदी, जैसलमेर और अंग्रेजी सरकार ने सेनाएँ भेजी जिनमें ४ हजार पैदल, १२० सवार और ४ तोपें थीं।

वर्तमान समय में भी सर सिरेमल बापना ने जो सम्मान प्राप्त किया वह अब तक किसी राजस्थानी को नहीं मिला। वे सन् १९२६ ई० से इन्दौर में प्राइम मिनिस्टर हैं और वहाँ रिजेन्सी ( नाबालगी ) के समय बहुत अर्से तक प्रेसीडेन्ट पद पर रहे और अभी हाल ही में यूरोप में समस्त देशी राज्यों के प्रतिनिधि होकर गये थे। यह कम सम्मान नहीं था। आप बहुत ही उदार राजनीतिज्ञ हैं। आपके मंत्रीत्व में इन्दौर की छावनी जो अंग्रेज सरकार के अधिकार में थी वह इन्दौर स्टेट में वापिस आगई। और सन् १८१८ की सन्धिनुसार वाइसराय महोदय के पास इन्दौर राज्य का एक प्रतिनिधि भी सन् १९३१ ई० से रहने लगा जो अधिकार इन्दौर के होल्कर राजवंश को छोड़ कर और किसी राज्य को अब तक नहीं मिला है।

अजमेर के आसपास के पहाड़ी प्रदेश "मेरवाड़ा" में महाराणा के करीब एक सौ गाँव थे। वहाँ के निवासी मेर लोगों ने शिर उठाया परन्तु अँगरेजों ने सेना भेज कर दबा दिया और उस पर कब्जा कर लिया। यद्यपि महाराणा को यह बुरा लगा।

मेवाड़ का शासन अपने हाथ में लेकर कर्नल टॉड ने महाराणा भीमसिंह को दैनिक एक हजार रुपये खर्च के देना स्थिर किया। इससे राज्य की आय बहुत बढ़ गई। जहाँ सं० १८७५ में आमदनी करीब सवा लाख रुपया थी वहाँ तीन बरस बाद नौ लाख और चौथे वर्ष बारह लाख तक पहुँच गई। परन्तु उसी वर्ष बीमार हो जाने से कर्नल टॉड विलायत चले गये। बाद में राजप्रबन्ध महाराणा के हाथ में आ जाने से खर्च फिर बढ़ गया और राज कर्मचारी अपनी स्वार्थ सिद्धि में लग गये। यह हाल देख कर तत्कालीन एजेन्ट काब के प्रस्ताव पर महाराणा ने राज्य प्रबंध फिर पोलिटिकल एजेन्ट को सौंप दिया जो उसके पास सं० १८८३ तक रहा। वास्तव में उस समय मेवाड़ का राज्यप्रबन्ध महाराणा और अँगरेज सरकार दोनों के हाथ में था। आमदनी वसूल करने के लिये हर एक जिले में महाराणा की ओर से कामदार और सरकार अँगरेज की तरफ से चपरासी नियुक्त रहते थे। ये दोनों मिल कर जिलों में आय वसूल करते थे। इस द्वैध शासन से तङ्ग आकर प्रजा ने सरकार से शिकायत की। सरकार ने इसका मूल कारण प्रधान शिवलाल गलूंड्या को समझ कर उसकी जगह मेहता रामसिंह को प्रधान बनाया। एजेन्ट व रामसिंह[1] के सुप्रबन्ध से

१—ये बहुत ही नीतिवान् कुशल प्रबंधक एवं साहसी पुरुष थे। राज्य की स्थिति को उन्नत करने में इन्होंने बड़ी महनत की और उसमें सफल भी रहे। किन्तु समय के चक्कर से वे ज्यादा दिन इस पद पर नहीं टिक सके। इतना ही नहीं इन्हें मेवाड़ भी छोड़ना पड़ा। उनकी सेवाओं का फल आज यह मिल रहा है कि इनके वंश के सब ही पुरुष राज्य के बड़े बड़े ओहदों पर हैं। इन्हीं के वंशज डा० मोहनसिंह मेहता हैं जो राजपूताने में सार्वजनिक क्षेत्र में अग्रणी हैं।

ओसवालों में मेहता रामसिंह ही सब से पिछले दीवान थे जिन्हें ताज़ीम और काकाजी की उपाधि थी। इनके पाँच पुत्रों में से मेहता गोविन्दसिंह ब्यावर में आ बसे और मिस्टर डिक्सन ने उन्हें वहाँ जेठाना नामक एक गाँव देकर इस्तमरारदार बना दिया। मेहता इन्द्रसिंह को बीकानेर नरेश ने बुलाकर एक अच्छी जागीर देदी। मेहता रामसिंह की हवेली मेवाड़ नरेश महाराणा स्वरूपसिंह ने जब्त करली थी जिसको वर्तमान महाराणा साहब सर भोपालसिंहजी ने मेहता जसवन्तसिंह को वापिस लौटादी और २,२०० रु० सालाना आय का एक गाँव जालमपुरा उनकी जागीर में और बढ़ा दिया। यह जालमपुरा गाँव इस परिवार के मेहता जालिमसिंह ने बसाया था और उनके नाम पर ही उसका नाम जालमपुरा पड़ा।

मेवाड़ राज्य की बिगड़ी हुई आर्थिक दशा बहुत कुछ सुधर गई। कर्जा व अँगरेज सरकार का चढ़ा हुआ खिराज भी चुक गया। दिसम्बर सन् १८२६ ई० के बाद महाराणा के अनुरोध से सरकार ने राज्यप्रबंध उन्हें वापिस सौंप दिया।

महाराणा का स्वर्गवास सं० १८८५ चैत्र सुदि १४ (ई० सन् १८२८ ता० ३० मार्च) को हुआ। उनके १७ रानियाँ थीं, जिनसे अनेक पुत्र हुए परन्तु महाराज कुमार जवानसिंह के सिवाय कोई जीवित नहीं था।

महाराणा भीमसिंह एक दुर्बल हृदय नरेश थे। परन्तु थे उदार, क्षमाशील, कोमल प्रकृति और दानी। ये मनसूबे बाँधने वाले थे परन्तु पूरे नहीं कर सकते थे। स्वयं कवि व कवियों का मान करने वाले थे। ये बड़े बलवान भी थे। ढाल को अपने हाथों से चीर डालते थे।

## ६८—महाराणा जवानसिंह

[सं० १८८५-१८६५]

ये महाराणा भीमसिंह के एकलौते राजकुमार थे। इनका राज्याभिषेक सं० १८८५ की चैत्र सुदि १५ (ई० सन् १८२८ ता० ३१ मार्च) को हुआ। मेवाड़ का एक पहाड़ी जिला जो भोमट कहलाता है उसमें अधिकांश भीलों ही की आबादी है वहाँ के भील व राजपूतों ने बागी बनकर लूट खसोट मचादी थी। इसलिए इस जिले की निगरानी का काम अँग्रेज सरकार ने अपने हाथ में लिया था परन्तु महाराणा जवानसिंह ने भोमट पर अपना अधिकार रखना चाहा। जिसे गवर्नर जनरल ने स्वीकार किया और सं० १८८५ में सेनाएं हटाली। इस पर ग्रासियों ने फिर लूट मार शुरू करदी और जूड़ा के भीलों ने अँग्रेजी फौज के ८ सिपाहियों को मार डाला। इसलिए अँग्रेजों ने भोमट में एक भील सेना कायम रखनी चाही परन्तु महाराणा खर्च देने में असमर्थ थे इससे सेना नहीं बन सकी।


महाराणा जवानसिंह

सं० १८८६ (ई० सन् १८२६) में बेगू के रावत ने होल्कर राज्य इन्दौर में लूट खसोट की, इसलिये अंग्रेजों के द्वारा २४ हजार रुपये और फौज खर्च महाराणा को देना पड़ा[1]।

१—बुक; हिस्ट्री आफ मेवाड़ पृ० ३६।

महाराणा पहले तो बड़े होनहार ज्ञात होते थे परन्तु गद्दी पर बैठने पर ऐशो आराम व फिजूल खर्ची और शराब के चस्के में पड़ गये। इससे खर्च बढ़ गया। आमदनी कम हो गई। मेवाड़ में फिर अशान्ति फैल गई। लोग देश छोड़कर जाने लगे क्योंकि उनका जान माल सुरक्षित नहीं था। इधर राजकर्मचारी अपनी चापलूसी से महाराणा को वश में किए हुए थे। फल यह हुआ कि अंग्रेजी सरकार के खिराज के ७ लाख रुपये चढ़ गये। प्रधान रामसिंह मेहता ने लिखा पढ़ी करके दो लाख रु० माफ करवाये और पाँच लाख रु० बड़ी कठिनता से चुकाए[1]।

इनके राज्यकाल में सं० १८८८ (ई० सन् १८३१) में मेवाड़ एजेन्सी उठादी गई और उदयपुर राज्य का सम्बन्ध अजमेर के पोलीटिकल एजेन्ट से रहा। इसी वर्ष नाथद्वारे के गोस्वामी ने भी मेवाड़ राज्य से स्वतन्त्र होने का उद्योग किया परन्तु अँग्रेज सरकार ने स्वीकार नहीं किया।

वि० सं० १८८८ के माघ मास में महाराणा ने अजमेर पहुँच कर भारत के गवर्नर जनरल लार्ड बेन्टिक से मुलाकात की। कई सरदारों ने इस मुलाकात का विरोध किया परन्तु यह समझ कर कि गवर्नर जनरल बतौर मित्र के मिलेगा, इससे सब लोग शान्त हो गये।

सं० १८९० (ई० सन् १८३३) में महाराणा ने गया, वृन्दावन, मथुरा, प्रयाग, अयोध्या की यात्रा की। साथ में १० हजार सैनिक थे। लौटते समय रीवां के महाराजा जयसिंहदेव बघेले की पौत्री से विवाह किया।

इनके राज्य के अन्तिम काल में नेपाल के महाराजाधिराज राजेन्द्र विक्रम शाह ने अपने यहाँ के कुछ प्रतिष्ठित सरदारों को व महिलाओं को अपने पूर्वजों के प्राचीन रीति रस्म देखने के लिये भेजा। यहाँ से मेवाड़ व नैपाल का सम्बन्ध पुनः स्थापित हुआ।

ये महाराणा वि० सं० १८९५ भादों सुदि १० (ई० सन् १८३८ ता० ३० अगस्त) को शिरदर्द से स्वर्गवासी हुए। इनके सात राणियाँ थीं उनमें से किसी के भी पुत्र न हुआ। दो राणियां और ६ पासवानें (रखेली) महाराणा के पीछे सती हुई।

## ६९—महाराणा सरदारसिंह

[सं० १८९५–१८९९]

महाराणा जवानसिंह के निःसन्तान स्वर्ग सिधार जाने से बागोर के महाराज शिवदानसिंह के बड़े पुत्र सरदारसिंह वि० सं० १८९५ भादों सुदि

1—ब्रुक; हिस्ट्री आफ मेवाड पृ० ३६।

१५ (ई० सन् १८३८ ता० ४ सितम्बर) को मेवाड़ के राजसिंहासन पर बैठे। सरदारसिंह के भतीजे शार्दूलसिंह को भी कई सरदार गद्दी पर बैठाना चाहते थे परन्तु वे सफल न हुए।



महाराणा सरदारसिंह

महाराणा सरदारसिंह ने राज्य की बागडोर हाथ में लेते ही प्रधान शेरसिंह मेहता, किशननाथ कायस्थ आदि को क़ैद किया क्योंकि उन्होंने शार्दूलसिंह का पक्ष लिया था। राज्य का प्रधान मेहता रामसिंह नियुक्त हुआ।

महाराणा और सरदारों के बीच एक कौलनामा—जिसमें सरदारों के हक़ूक व फरायज मुकर्रर किये गये थे, महाराणा भीमसिंह के समय सं० १८८४ वि० (ई० सन् १८२७) में तैयार किया गया था। परन्तु उस समय सरदारों में झगड़े-टंटे के कारण जागीरदारों के दस्तख़त नहीं हुए थे। वि० सं० १८९६ में इस कौलनामे पर सरदारों ने दस्तख़त कर दिये[1]।

वि० सं० १८९६ (ई० सन् १८३९) में भोमट के भीलों ने और ग्रासियों ने फिर उत्पात आरम्भ किया। महाराणा के १५० सैनिक मार डाले। उनके दमन के लिये महाराणा ने अंग्रेजों से मदद चाही परन्तु मदद नहीं दी गई। तब महाराणा ने उदयपुर में एक भील पल्टन कायम करने का इरादा किया। खैरवाड़े में अँग्रेजी छावनी कायम हुई; उसका वार्षिक खर्चा १८,००० रुपया रखा गया। जिसमें ५० हजार सालाना मेवाड़ दरबार के सिर मढ़ा गया[2]। सं० १८९६ में महाराणा सरदारसिंह अपने पिता का श्राद्ध करने गया तीर्थ गये। वहाँ से लौटते समय आश्विन सुदि ९ वि० सं० १८९७ (ता० २३ अक्टूबर ई० सन् १८४१) में बीकानेर के महाराजा रतनसिंह की पुत्री से ब्याह किया। वहाँ से चलकर मंगसर बदि ८ को वे उदयपुर लौट आये[3]।

महाराणा के ४ पुत्रियाँ थीं परन्तु कोई पुत्र न होने से उन्होंने अपने छोटे भाई सरूपसिंह को अंग्रेजी सरकार की अनुमति मिल जाने पर सं०

1—ट्रीटीज, एंगेजमेंट्स एन्ड सनद्ज, राजपूताना भाग ३ पृ० २६-२७।

२—वही; भाग ३ पृ० १९।

३—वीर-विनोद; भाग २ प्रकरण १७।

१८६८ में गोद लेकर अपना युवराज़ बनाया। वि० सं० १८६६ आषाढ़ सुदि ७ ( ई० सन् १८४२ ता० १४ जुलाई ) को महाराणा का स्वर्गवास हो गया। दूसरे दिन उनका अन्तिम संस्कार हुआ। लच्छूबाई नामक खवासिन ( उपपत्नि ) उनके साथ सती हुई। इनके चार रानियाँ थीं जिनसे तीन राजकुमारियाँ हुई थीं। सरदारसिंह भी प्रबन्ध में असमर्थ तथा अदूरदर्शी थे। यह अपनी बात के पक्के, निष्कपट और धार्मिक-भावना वाले थे। स्वभाव के तेज थे। देशकाल का ध्यान रखना उन्हें नहीं आता था।

## ७०—महाराणा सरूपसिंह

[ सं० १८६६-१९१८ ]

ये महाराणा सरदारसिंह के छोटे भाई थे जो वि० सं० १८६६ आषाढ़ सुदि ८ ( ई० सन् १८४२ ता० १५ जुलाई ) को शाम के वक्त राज सिंहासन पर बैठे। उस समय राज्य की आय व्यय की दशा ठीक नहीं थी और न सरदारों में ही एकता थी। इसलिये इन्होंने भेद नीति से काम लिया और प्रधान मेहता रामसिंह को हटा कर मेहता शेरसिंह को नियुक्त किया। महाराणा ने अंग्रेज सरकार से लिखा पढ़ी करके अपना वार्षिक खिराज घटा कर दो लाख रु० कलदार करा दिया। सरदारों की चाकरी ( खिराज ) आदि का झगड़ा निपटाने के लिये एक नया कौलनामा सं० १९०१ की माघ सुदि २ ( ई० सन् १८४५ ता० ८ फरवरी ) को तैयार करके सरदारों से दस्तखत करवाये गये[1]।

सेठ साहुकारों का ऋण जो राज्य पर था वह आपस की समझायस से कम चुका कर रफाह किया गया। इस समय जाली सिक्के मेवाड़ में बनकर आने लगे। यह देखकर महाराणा ने अपने नाम के चाँदी के सिक्के नागरी अक्षर वाले प्रचलित किये जो "सरूपशाही" सिक्के कहलाते हैं।


महाराणा सरूपसिंह

महाराणा और सरदारों के बीच में जो कौलनामा हुआ था उसकी पाबन्दी दोनों तरफ से नहीं होती थी इससे झगड़ा व मनमुटाव होता रहता था। यह देखकर पोलिटिकल एजेन्ट के द्वारा अंगरेज सरकार ने एक नया कौलनामा सं० १९११ ( सन् १८५४ में तैयार कराया परन्तु इस पर

१—राजपूताना ट्रीटीज भाग ३ पृ० २८-२९ ( सन् १९३२ ई० संस्करण )।

भी सरदारों और महाराणा को आपत्ति थी। इसलिये कौलनामा रद्द घोषित किया गया और पुरानी प्रथा ही कायम रक्खी गई।

वि० सं० १९०८ (ई० सन् १८५१) में लुहारी के मीनों ने लूट खसोट की और डाके डाले। महाराणा ने इनका दमन किया।

वि० सं० १९१३ (ई० सन् १८५७) में आमेट के सरदार रावत पृथ्वीसिंह के मरजाने पर महाराणा ने उसके कुटम्बियों में से जीलोला के चतुरसिंह को भेदनीति से उसका उत्तराधिकारी बनवा दिया। इस पर सरदार बिगड़ बैठे। परन्तु पोलिटिकल एजेण्ट की घोषणा व दबाव से फसाद नहीं होने पाया।

महाराणा सरूपसिंह के राज्य काल ही में वि० सं० १९१४ (ई० सन् १८५७) में गदर हुई थी जिसे कई लोग भारत की स्वतंत्रता का प्रथम युद्ध कहते हैं। भारतीय सैनिक अंग्रेजों के विरुद्ध खड़े होगये और दमदम की छावनी, बारकपुर, मेरठ, दिल्ली, कानपुर आदि स्थानों में सरकारी फौजें बिगड़ गईं। पोलिटिकल एजेन्ट आबू से उदयपुर आया जिसको महाराणा ने अपने यहाँ आश्रय देकर खातिर की। नीमच की छावनी से भागे हुए अंग्रेजों को भी विद्रोहियों के पंजे से महाराणा की सेना ने छुड़वाया। इसके सिवाय ४० अंग्रेज औरतें व बच्चों की भी रक्षा की गई। ये सब अंग्रेज उदयपुर में जगमन्दिर में ठहराये गये। इस कृपा के लिये केप्टेन एन्सली ने महाराणा की शिष्टता, दयालुता व उदारता की बड़ी प्रशंसा की[1]।

इस समय जब मेवाड़ की सेना जो नीमच में थी उसमें यह अफवाह फैली कि अंग्रेजों ने हिन्दुओं का धर्म नष्ट करने के लिये आटे में मनुष्यों की हड्डियां मिलवा दी हैं तब मेवाड़ के राज वकील ने उस आटे की रोटियाँ स्वयं खाकर भ्रम दूर किया[2]।

जब फीरोज नामक किसी हाजी ने नीबाहेड़े के मुसलमान हाकिम से मिलकर अङ्गरेजों का सामना करना शुरू किया तब महाराणा ने एक पैदल सेना कप्तान सावर्स की सहायता के लिये नीम्बाहेड़े पर भेजी। जिसने वहाँ पहुँच कर उस पर अपना अधिकार कर लिया। विद्रोहियों ने नीमच की छावनी को लूट कर जला दिया। परन्तु महू की सेना ने आकर उस पर फिर अधिकार जमा लिया। सं० १९१५ की माघ सुदि १५ (ई० सन् १८५९ ता० १७ फरवरी) को प्रसिद्ध ताँतिया टोपी मय अपने ५ हजार

1—शावर्स; ए मिसिंग चैप्टर आफ दी इण्डियन म्युटिनी पृ० १३-१९।

२—सहीवाला अर्जुनसिंह का जीवन चरित्र पृ० ४७-४८।

विप्लवकारियों के मारवाड़ की ओर से मेवाड़ में आया। अंग्रेजी सेना से उसकी कई जगह मुड़भेड़ हुई। इसमें मेवाड़ की सेना ने अङ्गरेजों की बड़ी सहायता की। जिसकी कृतज्ञता कर्नल शावर्स ने मुक्तकंठ से की है। परन्तु इन सेवाओं के बदले में महाराणा को केवल खिलअत ही मिली। अन्य नरेशों की तरह दूसरे सन्मान नहीं प्राप्त हुए।

गदर के बाद नवम्बर १८५८ ( वि० सं० १६१५ कार्तिक ) में भारत का शासन इस्ट इण्डिया कम्पनी से महारानी विक्टोरिया के हाथ में आ गया। जिसका घोषणा पत्र महाराणा ने अपने दरबार में २० नवम्वर ( कार्तिक सुदि १४ ) को सरदारों को सुनाया। इस घोषणा में देशी राज्यों के कौल करारों को कायम रक्खा गया है[१]।

सं० १६१६ ( ई० सन् १८५६ ) में जब जहाजपुर के मीनों ने फिर उपद्रव शुरू किया तो महाराणा ने सेना भेज कर उनका दमन किया।

१६ वर्ष तक लगातार लिखापढ़ी के बाद महाराणा ने अंग्रेजों के प्रस्ताव को स्वीकार किया कि मेवाड़ राज्य में सती होना और जीतेजी समाधि लेना गैर कानूनी होगा। वि० सं० १६१८ श्रावण सुदि १० ( ई० सन् १८६१ ता० १५ अगस्त ) को इस विषय का हुक्म राज्य में जारी किया गया। महाराणा ने साथ ही डाकिनी ( डायन ) प्रथा को भी बंद किया। इस डाकन प्रथा के अनुसार किसी बूढ़ी स्त्री को डायन होने का मिथ्या दोष लगा कर उसे मार दिया जाता था[२]।

महाराणा के कोई पुत्र नहीं था इसलिये उन्होंने सं० १६१८ आश्विन सुदि १० ( ई० सन् १८६१ ता० १३ अक्टोबर ) को सरदारों की सलाह से अपने भाई शेरसिंह के पोते और शार्दुलसिंह के पुत्र शँभूसिंह को गोद लिया[३]।

महाराणा के दोनों पाँव बादी के कारण सूख गये। अन्त में सं० १६१८ कार्तिक सुदि १४ ( ई० सन् १८६१ ता० १६ नवम्बर ) को उनका देहान्त होगया। उनके साथ ऐजाँबाई नामक पासवान ( उपपत्नि ) सती हुई[४]।

---

१—शावर्स; ए मिसिंग चैप्टर आफ दि इण्डियन म्युटिनी; पृ० १२७।

२—वीर विनोद; भाग २ प्रकरण १८।

३—वही।

४—पोलिटिकल एडमिनीस्ट्रेसन रिपोर्ट राजपूताना सन् १८६२-६३ से ज्ञात होता है कि मेवाड़ में यह अंतिम सती हुई थी। जिसने अपने भाई के समझाने पर महाराणा के साथ सती होना स्वीकार किया। यद्यपि दूसरी रानियों ने सती होना नहीं चाहा।

महाराणा ने कई महल व मन्दिर बनवाये और महाराणा कुम्भा के कीर्तिस्तंभ की मरम्मत भी कराई। उन्होंने अपने राज्य की व्यवस्था सुधार कर खजाना कायम किया, सिक्का चलाया और कर्जा चुकाया। यह पढ़े लिखे न होने पर भी नीति कुशल, बुद्धिमान, धर्मात्मा दानी और साथ ही हठी भी थे।

## ७१—महाराणा शम्भूसिंह

[ सं० १९१८–१९३१ ]

महाराणा स्वरूपसिंह के उत्तराधिकारी महाराणा शम्भूसिंह का राज्याभिषेक वि० सं० १९१८ कार्तिक सुदि १५ ( ई० सन् १८६१ ता० १७ नवम्बर ) को हुआ। उस समय उनकी आयु १४ वर्ष की थी। रिजेन्सी कौंसिल—जिसमें पोलिटिकल एजेन्ट तथा सरदार व मुत्सद्दी थे—उसके द्वारा राज्य का काम चलाया जाने लगा। परन्तु इस कौंसिल से राज्य को कोई लाभ नहीं पहुँचा। क्योंकि मेम्बर अपनी मन चाही करने लगे और पोलिटिकल एजेन्ट तथा मेम्बरों में भी मनमुटाव होगया। उन्होंने एक दूसरे की शिकायतें गवर्नर जेनरल हिन्द से कीं। इस पर सं० १९२० के द्वितीय श्रावण में रिजेन्सी कौंसिल ( पंच सरदारी ) तोड़ दी गई और उसके स्थान में "अहलियान श्रीदरबार राज्य मेवाड़" नाम की कचहरी कायम की गई। जिसके प्रधान कार्य-कर्त्ता मेहता गोकुलचन्द व पंडित लक्ष्मणराव नियुक्त हुए।

भारत के ख्यातनामा गवर्नर जेनरल लार्ड डलहौजी ने देशी नरेशों के अपुत्र रहने पर उनको गोद लेने का अधिकार छीन लिया था जिससे भारत में गदर और असन्तोष फैला था। अब अँगरेज सरकार ने अपनी नीति बदल कर सं० १९१८ फागुण सुदि १० ( ई० सन् १८६२ ता० ११ मार्च ) को महाराणा को भी गोद लेने के अधिकार की सनद भेजी। और इसी प्रकार की सनदें सभी राजाओं महाराजों को भी दी गईं।



महाराणा शम्भूसिंह

राज्य की निजामत कचहरी के अफसर निजामुद्दीन से असन्तुष्ट होकर उदयपुर की जनता ने सं० १९२० पौष बदि ७ ( ई० सन् १८६४ ता० १ जनवरी ) को राजधानी में हड़ताल कर दी जो कई दिन तक रही। जाँच के बाद ये शिकायतें दूर की गई। महाराणा की नाबालगी में

था वह नीचे दी हुई बागोर ठिकानें (जागीर) की नीचे दी हुई वंशावली से प्रकट होगा:—




सोहनसिंह को यद्यपि हिदायत की गई कि बागोर में रहे परंतु वे विद्रोही बने रहे। इसलिये सं० १६३२ के आसोज में उदयपुर की छोटी सी सेना मय भील सेना के बागोर भेजी गई। सोहनसिंह बिना लड़ाई के गिरफ्तार हो गये और वे बनारस भेज दिये गये और जागीर जब्त की गई। बाद में सं० १६३७ (ई० सन् १८८०) में ए० जी० जी० की सिफारिस पर कुछ शर्तों से महाराणा ने उन्हें उदयपुर बुलवा लिया। बागोर की जागीर महाराणा ने अपने पिता महाराज शक्तिसिंह को दी थी परंतु उनके निस्सन्तान मर जाने पर खालसे हो गई। महाराज सोहनसिंह का भी निस्सन्तान देहान्त होगया। इसलिये बागोर के खानदान में कोई नहीं रहा।

महाराणा की नाबालगी के समय ब्रिटिश राजदूत (ऐजेन्ट) के हाथों राजप्रबन्ध रहा और ४ मेम्बरों की रीजेन्सी कौंसिल भी नियत हुई। सं० १६३२ की आसोज बदि ६ (ई० सन् १८७५ ता० २० सितम्बर) से उदयपुर में तीन दिन तक भयङ्कर वर्षा हुई और पीछोला तालाब भर जाने से कई घर डूब गये। इस वर्षा से राज्य भर में खेती, मकान, ढोर आदि लाखों रुपये का नुकसान हुआ।

इसी वर्ष जब इंग्लैंड के युवराज एडवर्ड एलबर्ट भारत को आये तो महाराणा बम्बई स्वागत के लिये गये। इस शर्त पर कि निजाम हैदराबाद के सिवाय किसी की बैठक महाराणा से ऊपर नहीं रहेगी। परन्तु बम्बई पहुँचने पर देखा कि राजाओं की कुर्सियाँ इक़रार माफ़िक नहीं रक्खी गई हैं तो महाराणा कुर्सी पर न बैठे परन्तु टहलते रहे और जहाज से युवराज के उतरने पर मुलाकात कर मंगसर बदि ७ को उदयपुर लौट आये। इसके

चार दिन बाद गवर्नर जनरल लार्ड नार्थब्रुक बम्बई से लौटते हुए उदयपुर आये।

नाथद्वारे के गोस्वामी गिरधरलाल राजसी ठाठ बाठ से रहने लगे और राज्य की आज्ञाओं की अवहेलना की। इससे सं० १९३२ वैसाख सुदि १५ (ई० सन् १८७६ ता० ८ मई) को कुछ सेना भेज कर उन्हें पकड़ कर मथुरा भेज दिया और उनके पुत्र (लालबाबा) गोवर्धनलाल को नाथद्वारे की गद्दी पर बिठाया।

इसी वर्ष दिल्ली में एक बड़ा दरबार लार्ड लिटन ने सं० १९३३ माघ बदि २ (ई० सन् १८७७ ता० १ जनवरी) को किया। इसमें महाराणा भी बड़ी बहस के बाद सम्मिलित हुए। जाते हुए उन्होंने किशनगढ़ में विवाह किया और दिल्ली दरबार में उनकी व्यक्तिगत (परसनल) सलामी बजाय १९ के २१ तोप कर दी गई।

रीजेन्सी कौंसिल केवल दो वर्ष रही। फिर सन् १८७६ ई० (वि० सं० १९३३) में महाराणा को पूरे अख्तियारात मिल गये। दिल्ली से लौटने पर महाराणा ने कई सुधार किये। सं० १९३३ चैत्र बदि ११ (ई० सन् १८७७ ता० १० मार्च) को दीवानी फौजदारी तथा अपील के महकमों पर एक कौंसिल बनाई जिसका नाम "इजलास खास" रक्खा गया। नीचे लिखे उसके १५ मेम्बर नियुक्त हुए[1]:—

राव बख्तसिंह (बेदले का)
राज फतहसिंह (देलवाड़े का)
राव लक्ष्मणसिंह (पारसोली का)
रावत अर्जुनसिंह (आसींद का)
महाराज गजसिंह (शिवरती का)
मनोहरसिंह डोडिया (सरदारगढ़ का)
राज देवीसिंह (ताणे का)
राणावत उदयसिंह (काकरवे का)
मामा बख्तावरसिंह राठोड़
कविराजा श्यामलदास (दधवाड़िया चारण)
भाणेज मोतीसिंह (पासवानिया)
अर्जुनसिंह सहीवाला[2] (कायस्थ)

१—वीर विनोद; भाग २ पृ० २१८९-९० ।

२—सहीवाले अर्जुनसिंह मिलनसार, अनुभवी और सीधी प्रकृति के समझदार पुरुष थे। इन्होंने महाराणा शंभूसिंह और फतहसिंह के समय में महकमा खास का काम किया था। ये महाराणा सज्जनसिंह के रिजेन्सी कौंसिल के मेम्बर भी रह

धाऊ राव चंदनमल तँवर ( धायभाई )
मेहता तख्तसिंह ( ओसवाल )
पुरोहित पद्मनाथ ( सनाढ्य )

महाराणा ने मगरा ( पहाड़ी ) जिला को सुधार कर वहाँ के पठानों का दमन किया जो कि भीलों को थोड़े से रुपये कर्ज देकर उनसे कई गुना लिया करते थे और उन्हें कष्ट दिया करते थे। इस मगरा जिला के सुधार के लिये महाराणा ने एक सभा भी कायम की थी।

वि० सं० १६३४ माघ सुदि १२ ( ई० सन् १८७८ ता० १४ फरवरी ) को भारत सरकार से महाराणा ने एक समझौता किया। जिससे मेवाड़ के नमक का कारोबार अंग्रेजों के हाथ में दे दिया गया और उसके एवज में २ लाख रुपये नक़द महाराणा को सालाना मिलना तय हुआ। इससे राज्य में आय तो हुई परन्तु नमक तिगुना महँगा हो गया। प्रजा के हित के लिये महाराणा ने ६२ चीजों पर से चुंगी हटाली। पुलिस के प्रबन्ध में भी सुधार किया गया। और अनाथालय, गोशाला, पागलखाना, कुत्तेखाना आदि संस्थाएँ स्थापित कीं तथा रोशनी व सफाई का भी प्रबन्ध किया।

महाराणा अपने सरदारों के साथ बहुत अच्छा व्यवहार रखते थे। उन्होंने जमीन के लगान का प्रबन्ध भी अंग्रेज अफसरों की सहायता से अच्छा किया।

सं० १६३७ सावण सुदि १५ ( ई० सन् १८८० ता० २० अगस्त ) को "इजलास खास" की जगह "महद्राज सभा" १७ मेम्बरों से स्थापित हुई। सं० १६३७ ( ई० सन् १८८१ ) में जब मुर्दुमशुमारी का काम शुरू हुआ तो भीलों में नाना प्रकार की कल्पनाएँ उत्पन्न हुईं। कईयों ने कहा कि सरकार मजबूत लोगों को लड़ाई में भेजना चाहती है। किसी ने कहा कि हमारी तादाद के लिये गिनती करती है और हम पर टैक्स लगायगी। इससे भीलों ने बलवा भी किया। परन्तु महाराणा ने सेना भेज कर शान्त कर दिया।

सं० १६३८ मगसर सुदि २ ( ई० सन् १८८१ ता० २३ नवम्बर ) को लार्ड रिपन ने चितोड़ आकर महाराणा को जी० सी० एस० आई० का खिताब और खिलअत दिया। इसी वर्ष महाराणा ने अंग्रेज सरकार से लिखा पढ़ी की कि अजमेर मेरवाड़े के इलाके का जो प्रदेश मेवाड़ के अधिकार में था उस पर महाराणा का अधिकार माना जावे और इस प्रदेश की आय व्यय का हिसाब बराबर भेजा जावे। इसी प्रकार मेवाड़

---

चुके थे। ग़दर के समय में इन्होंने अंग्रेजों की अच्छी सहायता की थी जिससे इनकी बड़ी प्रशंसा हुई।

के जो गाँव ग्वालियर ने दबा रखे हैं उनके विषय में भी सरकार से लिखा पढ़ी हुई।

सं० १६३६ (ई० सन् १८८२) में महाराणा ने आर्य्य समाज के प्रवर्तक महर्षि दयानन्द सरस्वती को निमन्त्रण देकर उदयपुर बुलवाया और उनके उपदेश से मुग्ध होकर उनके अन्यन्य भक्त हो गये। उन्हें एकलिंगजी के मन्दिर का अधिष्ठाता भी बनाना चाहा परन्तु मूर्ति पूजा पर मतभेद रहने पर निर्भीक संन्यासी ने स्वीकार नहीं किया। तिस पर भी महाराणा की श्रद्धा त्यागी संन्यासी के प्रति बनी रही और उनसे वैशेषिक दर्शन तथा मनुस्मृति आदि ग्रन्थ पढ़े व व्याख्यान सुने। ऋषि ने अपने उपदेश से महाराणा के कई दुर्व्यसन छुड़वाये तथा उदयपुर में ही स्वामीजी ने अपना जगद् विख्यात क्रांतिकारी "सत्यार्थ प्रकाश" नामक ग्रन्थ समाप्त किया। और अपनी वसीयत में परोपकारिणी सभा कायम करके उसका प्रधान महाराणा को बनाया। आदर्श संन्यासी ने गौ, बैल, भैंस आदि उपयोगी पशुओं की रक्षा का प्रश्न उठाया और गौ करुणानिधी नामक पुस्तक रची। इस पर सज्जनसिंह ने जोधपुर नरेश महाराजा जसवन्तसिंह को पत्र लिखकर राय ली। महाराजा जसवन्तसिंह ने इस महत्वपूर्ण प्रश्न का उत्तर सं० १६३६ पौष वदि ५ मंगलवार (ई० सन् १८७६ ता० ५ दिसम्बर) को इस प्रकार दिया—

*म्हारी प्रजा १४, ६१, १५६ हिन्दू, ने १, ३७, ११६ मुसलमान यां तीनु पशु (गाय, बैल, भैंस) नहीं मारिया जावण रा प्रबन्ध में खुशी है। और मैं पिण रजाबन्द हां। सं० १६३६ पोष वदि ५।*

| खास मुहर | *दस्तखत—राजराजेश्वर महाराजाधिराज,<br>जसवन्तसिंह, मारवाड़ जोधपुर* |
|---|---|

सं० १६४१ पौष सुदि ६ (ई० सन् १८८४ ता० २३ दिसम्बर) को दस वर्ष ढाई मास राज करके २५ वर्ष की भरी जवानी में महाराणा का स्वर्गवास हो गया। ये महाराणा सुधार प्रिय, विद्या रसिक, मिलनसार और शान्तिप्रिय थे। विलास प्रियता और शराबखोरी की वजह से ये अल्प आयु में इस संसार से चले गये। इन्होंने दवाखाना, छापाखाना, साप्ताहिक समाचार पत्र, पब्लिक बाग (सज्जन-निवास बाग) आदि स्थापित किये। इन्होंने प्रजाहित के अनेक अच्छे-अच्छे काम किये। शहर सफाई, रोशनी, निंबाहेड़ा, खेरवाड़ा व नाथद्वारे की नई सड़कें, आबपाशी के काम। सज्जन बाग, नाहर मगरे का बाग, चिड़ियाखाना, पीछोला झील से नहर व पानी के नल का प्रबन्ध करना। उदयपुर में हाई स्कूल और कन्या पाठशाला खोलना, देहातों में स्कूलें बनवाना। उदयपुर राजधानी में

जनाने व मर्दाने नये अस्पताल बनवाना आदि अनेक उपयोगी काम इनके समय के स्मारक हैं। ये विद्यानुरागी और विद्वानों के आश्रयदाता थे। राजस्थानी भाषा ( मारवाड़ी ) के ये कवि थे और साप्ताहिक कवि सम्मेलन जोड़ते थे। इन्होंने अपने महल में "सज्जन वाणी विलास" नामक पुस्तकालय स्थापित कर अनेक ग्रन्थों का संग्रह किया था। इन्होंने स्वामी दयानन्द सरस्वती को अपने यहाँ बुलाकर उनसे दर्शन शास्त्र और मनुस्मृति को पढ़ा। इसी प्रकार काशी के भारतेन्दु हरिश्चन्द्र को भी अपने यहाँ बुलाकर सत्कार किया, सरोपाव दिया और १० हज़ार रुपये भेंट किये। इनको इतिहास से बड़ा प्रेम था और मेवाड़ राज्य का वृहत इतिहास "वीर विनोद" नाम से बड़े-बड़े विद्वानों को रख कर सम्पादन कराया। इन्होंने अपने राज्य में रेल खुलने की मंजूरी दी और सिर्फ ६ वर्ष के अल्प शासन काल में इन्होंने तमाम मेहकमों का सुधार किया। चित्तोड़गढ की मरम्मत के लिये २४ हज़ार रुपये सालाना खर्च करने की आज्ञा दी। पहले इनकी जीवनी नियम पूर्वक थी परन्तु अन्तिम वर्षों में शराब, अफीम व भोग विलास में लग जाने से इनकी तन्दुरुस्ती बिगड़ती गई। ये खुशामद से नफरत करते थे और खुशामदियों को अपने पास तक नहीं फटकने देते थे। नाच रंग खेल कूद शिकार से दूर रहा करते थे। जहाँ तक हो प्रजा की भलाई में अपना समय बिताते थे। इसका कारण स्वामी दयानन्द सरस्वती जैसे ऋषि का सत्संग, शिक्षा और विद्वानों की सोहबत थी। स्वामी दयानन्द में इनकी बड़ी भक्ति थी। जब महर्षि दयानन्द की मृत्यु का समाचार इन्हें मिला तब इस कवि नरेश ने यह भाव-पूर्ण कविता ऋषि के शोक में रची :—


ऋषि दयानन्द सरस्वती

### दोहा

*नभ चव ग्रेह ससि दीप-दिन, दयानन्द सह सत्व*
*वय त्रेसठ[1] वत्सर विचे, पायो तन पंचत्व ॥*

१—महर्षि दयानंद का जन्म संवत् १८८१ वि० और देहान्त वि० सं० १९४० में हुआ अतः मृत्यु समय उनकी आयु ५९ वर्ष की थी, तरेसठ ( ६३ ) की न थी।

कवित्त

*जाके जीह जोर तें प्रपंच फ़िलासफ़िन को,*
*अस्त सो समस्त आर्य्य-मण्डल तें मान्यो मैं ।*
*वेद के विरोधी मत-मत के कुबुद्धी मन्द,*
*भद्र-मद्र[1] आदिन पैं सिंह अनुमान्यो मैं ॥*
*ज्ञाता षट ग्रंथन को वेद को प्रणेता जेता,*
*आर्य विद्या अर्कहू को अस्ताचल जान्यो मैं ।*
*स्वामी दयानन्दजू के विष्णु-पद प्राप्त हूतें ।*
*पारिजात को सो आज पतन प्रमान्यो मैं ॥१॥*

इन महाराणा ने जयपुर और जोधपुर राज्यों से फिर से मित्रता कायम की। ये अपनी क्षत्रिय जाति की मान मर्यादा कायम रखने के बड़े इच्छुक थे। जब ये बीमारी की दशा में सं० १६४१ में आब हवा बदलने के लिए जोधपुर आए हुए थे तब इन्होंने सुना कि जामनगर के हिजहाईनेस महाराजा जाम सर विभाजी के० सी० एस० आई० अपनी मुसलमान रंडी के पुत्र जसवंतसिंह को राज्यगद्दी का उत्तराधिकारी बनाना चाहते हैं और अँगरेज सरकार ने भी स्वीकार कर लिया है। तब ये मय जोधपुर नरेश महाराजा जसवंतसिंह के अजमेर में ए० जी० जी० कर्नल ब्रेडफर्ड के पास पहुँचे और बड़ी दलीलों के साथ इस कार्य को रोकने की चेष्टा की। इस पर एजेन्ट गवर्नर जनरल ने कहा कि जामनगर दूसरे प्रान्त में होने से आपका क्या सम्बन्ध है? तब महाराणा ने निर्भीकता से उत्तर दिया कि "देश भेद से हमारी राजपूत जाति में कोई भेद नहीं पड़ता है। ऐसे कार्य से हमारी नसल में फर्क आयेगा।" जो हो महाराणा सज्जनसिंह अपने प्रयत्न के फल को न देख सके। क्योंकि सरकार ने अन्त में जाम जसवंतसिंह जाड़ेजा को जामनगर (काठियावाड़) राज्य का जायज हकदार मान लिया[2] और उसने सं० १६५० (ई० सन् १८६३) से सं० १६६३ (ई० सन् १६०६) तक जामनगर का राज किया।

## ७३—महाराणा फतहसिंह

[वि० सं० १६४१—१६८७]

ये महाराणा सज्जनसिंह के उत्तराधिकारी चुने गये और सं० १६४१ पोष सुदि ६ (ई० सन् १८८४ ता० २३ दिसम्बर) को गद्दी पर

१—हाथियों की जाति के ये नाम हैं।

२—मुंशी देवीप्रसाद: राज रसनामृत भाग १ पृ० २१ (सन् १६०६ ई०); टाइम्स आफ इण्डिया इलस्ट्रेटेड वीकली, भाग ४४ नं० १२ ता० ६ अप्रैल १६२३ ई० पृ० ४०।

बैठे। महाराणा सज्जनसिंह के कोई राजकुमार नहीं था और न उन्होंने अपने जीवन काल में कोई उत्तराधिकारी चुना। इसलिये शिवरती के घराने में से महाराणा फतहसिंह गोद लिये गये। ये महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे) के चौथे पुत्र अर्जुनसिंह के वंशधर थे। करजाली के उमराव महाराज सूरतसिंह[1] इनके बड़े भाई थे; परन्तु सरदारों व रानियों का निश्चय फतहसिंह को ही गोद लेने का हुआ। महाराणा फतहसिंह का जन्म सं० १९०६ की पौष सुदि २ (ई० सन् १८४९ ता० १६ दिसम्बर) को हुआ था। इन्होंने ४६ वर्ष तक मेवाड़ का निरन्तर राज किया। सं० १९४२ सावण सुदि १२ (ता० २२ अगस्त १८८५ ई०) को इन्हें शासन के पूरे अधिकार मिले। इसी वर्ष भारत के वाइसराय लार्ड डफरिन उदयपुर आये जिनकी मेहमानी में महाराणा ने लाखों रुपये खर्च किये और उनकी पत्नी के हाथ से महाराणा सज्जनसिंह द्वारा स्थापित जनाना अस्पताल (वाल्टर फीमेल हास्पिटल) की नींव रक्खी गई। राज्य में स्कूल व दवाखाने खोलने के लिये राज्य की लगान के साथ साथ एक लगान किसानों पर रुपये पीछे एक आना और लगाई गई जिससे विद्या सुगमता से फैलने लगी।

भारतेश्वरी महाराणी विक्टोरिया की पचास साला (स्वर्ण) जुबिली सं० १९४४ (ई० सन् १८८७) में हुई, उस समय महाराणा ने अफीम के सिवाय सब चीजों पर चुंगी माफ करदी और हजारों रुपया बाहर की कई संस्थाओं को दान में दिया। उदयपुर में विक्टोरिया हॉल बनवाया और उसमें पुस्तकालय (लाईब्रेरी) व अजायबघर स्थापित किया गया। इस अजायबघर में ईसा से २०० वर्ष पूर्व से लेकर ई० सन् १७०० तक के शिलालेखों व ताम्रपत्रों का अच्छा संग्रह है। इतना बड़ा लेखों का संग्रह राजपूताने में और कहीं नहीं है। उसी समय महाराणा को जी० सी० एस० आई० की पदवी मिली।

जब सं० १९४६ (ई० सन् १८८९) में महाराणी विक्टोरिया का राजकुमार डयूक ऑफ केनॉट उदयपुर आया तो महाराणा ने उसका बड़ा सत्कार किया और उसके हाथ से पीछोला झील से सटे हुए एक तालाब के बाँध की नींव रखवाई। वह बाँध "केनॉट बन्द" और तालाब "फतहसागर" कहलाया।

---

१—राजपूताने के अनन्य भगवद् भक्त एवं कवि स्वर्गीय महाराज चतुरसिंह इन्हीं महाराज सूरतसिंह के पुत्र एवं महाराणा श्री फतहसिंह के भतीजे थे। इनके बनाये पद मेवाड़ में बड़े चाव से गाये जाते हैं। इन्होंने शिक्षा, समाज सुधार आदि पर भी कविताएँ कीं और दो तीन पुस्तकें भी मेवाड़ी भाषा में लिखी थीं।

सं० १६४६ (ई० सन् १८६०) में महाराणी विक्टोरिया की संगमरमर की प्रतिमा का उद्घाटन इंगलेंड के युवराज (सप्तम एडवर्ड) के बड़े पुत्र प्रिन्स एलबर्ट विक्टर के हाथ से उदयपुर में हुआ।

महाराणा सज्जनसिंह के समय में प्रजा के सुभीते तथा व्यापार की वृद्धि के लिये चितोड़ से देबारी तक रेल की सड़क बनाना तय हुआ था,



१—हिन्दुआ सूर्य महाराजाधिराज महाराणा श्री फतहसिंह बहादुर

परन्तु उनका देहान्त हो जाने से कार्य न हो सका। बाद में महाराणा फतहसिंह ने उक्त रेलवे लाइन खोलने की आज्ञा दे दी। इस रेल का नाम "उदयपुर चित्तोड़गढ़ रेलवे" रक्खा गया। सं० १६५२ की सावण सुदि ११ गुरुवार (सन् १८६५ ता० १ अगस्त) को चित्तोड़गढ़ से देबारी तक रेल खुली

जो बाद में सं० १६५६ भादों बदि ५ शुक्रवार ( २५ अगस्त सन् १८६६ ) को देबारी से उदयपुर तक ६॥ मील बढ़ा दी गई। फाल्गुन बदि १२ सं० १६५२ शुक्रवार ( २२ फरवरी १८६५ ई० ) को राज्य में सब से प्रथम अंग्रेज सरकार का तारघर खुला।

सं० १६४४ की मंगसर सुदि ११ ( ता० २६-११-१८८७ ई० ) को महाराणा के दूसरे राजकुमार का जन्म हुआ। इसकी खुशी में महाराणा ने सरदारों को अनेक इनाम दिये और इसी मौके पर धाभाे राव बदनमल तंवर ( धायभाई ) को दोनों पैरों में सोना व जागीर फिर से इनायत की[1]।

सं० १६४६ (ई० सन् १८८६) में राजपूतों में बहुविवाह, बालविवाह तथा शादी व गमी के मौकों पर की फिजूल खर्ची को रोकने के लिये "वाल्टरकृत राजपूत हितकारिणी सभा" की एक शाखा उदयपुर में स्थापित हुई।

सन् १८६० ई० में महाराणा ने अजमेर के श्यामजी कृष्ण वर्मा, बैरिस्टर को महद्राज सभा का मेम्बर नियुक्त किया। कुछ समय वहाँ रहकर फिर वे जूनागढ़ स्टेट के दीवान हो गये।

शाहपुरे के सरदार को मेवाड़ का काछोला परगना जागीर में दिया हुआ है। इससे दूसरे सरदारों की तरह शाहपुरा के राजाधिराज को भी नियत समय तक महाराणा के दरबार में हाजिर होना पड़ता है। संवत् १६४७ ( ई० सन् १८६० ) में जब शाहपुरा ने इस सेवा से आना कानी की व अपने को स्वतन्त्र माना तब अंग्रेज सरकार के सामने मामला चला। अन्त में महाराणा के हक में यह फैसला हुआ कि सं० १६६७ ( ई० सन् १६१० ) से शाहपुरे का राजाधिराज उदयपुर की सेवा में उमराव रूप पूर्ववत रहे परन्तु एक वर्ष छोड़कर दूसरे वर्ष नियत समय तक दरबार में उमराव रूप जाया करे और पहले की हुक्म अदूली के लिये महाराणा को एक लाख रुपये जुर्माना के देवें।

सन् १८६६ ( वि० सं० १६५३ ) में वाइसराय लार्ड एल्गिन उदयपुर आये जिनका महाराणा ने बड़ा सत्कार किया। दूसरे वर्ष सं० १६५४ में

---

१—बीकानेर नरेश महाराजा रतनसिंह की बहन का विवाह महाराणा सरदारसिंह के भतीजे शार्दुलसिंह के साथ हुआ था। उक्त राजकुमारी के धायभाई होने से बदनमल बीकानेर से उदयपुर गये। महाराज शार्दुलसिंह के पुत्र महाराणा शंभूसिंह की इन पर विशेष कृपा रही और उन्होंने इन्हें "राव" का खिताब, दोनों पावों में सोना और जागीर प्रदान की। ये महाराणा सज्जनसिंह के समय में "इजलास खास" के मेम्बर रहें। बदनमल के पौत्र धायभाई अमरसिंह तंवर, स्वर्गीय महाराणा फतहसिंह बहादुर के विश्वसनीय ए० डी० सी० और शिकारखाना महकमे के सुपरिटेन्डेन्ट रहे और इस समय भी उन्ही पदों पर हैं। ( देखो रायबहादुर पं० गोरीशंकर ओझा कृत उदयपुर राज्य का इतिहास जिल्द २ पृ० २४१-४२ )।

महाराणी विक्टोरिया की ६० साला हीरक जुबिली मनाई गई जिसमें महाराणा को अंगरेजों की ओर से २१ तोपों की सलामी और उनकी महाराणी श्रीमती चावड़ी बख्तावर कुंवरि को सी० आई० ई० ( इम्पीरियल आर्डर आफ दी क्राउन आफ इण्डिया ) की उपाधि दी गई। राजपूताने की किसी राजमहिला को उपाधि मिलने का यह पहला ही अवसर था। न मुग़लों के समय में भी किसी राणी को ऐसा सम्मान मिला।

संवत् १६५६ ( ई० सन् १८६६ ) में समय पर वर्षा न होने से मेवाड़ में देशव्यापी भयंकर अकाल पड़ा। अन्न और तृण के बिना लाखों मनुष्य और पशू भूखों मर गये। माता-पिता ने अपनी क्षुधा ज्वाला शान्त करने के लिये अपने पुत्र-पुत्रियों को बेच डाला। इस समय महाराणा ने अपनी प्रजा को अकाल से बचाने में लाखों रुपया खर्च किया। परन्तु साथ ही हैजा और बुखार भी खूब जोरों से चल पड़ा जिससे मेवाड़ की आबादी बहुत घट गई।

सन् १६०३ की १ जनवरी को वाइसराय लार्ड कर्जन ने सम्राट सप्तम एडवर्ड के राजतिलक बैठने की खुशी में दिल्ली में एक बड़ा दरबार किया। इस दरबार में सम्मिलित होने के लिये सम्राट के छोटे भाई डयूक आफ कनाट भी विलायत से आये। वाइसराय के आग्रह करने पर महाराणा दिल्ली गये परन्तु स्वयं दरबार में नहीं गये न लार्ड कर्जन से मुलाकात की। वाईसराय ने भी इनकी अनुपम स्थिति को देखते हुए कोई बुरा नहीं माना।

सं० १६६१ ( ई० सन् १६०४ ) में राज्य में प्रथम बार प्लेग की भयंकर बीमारी फैली। महाराणा की हिदायत के मुताबिक लोगों ने बस्ती छोड़कर जंगलों में जा कर जान बचाई परन्तु फिर भी हजारों की तादाद में लोग मर गये।

सं० १६६६ ( ई० सन् १६०६ ) में महाराणा ने हरिद्वार की यात्रा की और वहाँ पर सोने का तुलादान[1] दिया और ऋषिकुल विद्यालय को १० हजार रु० दान में दिये।

सं० १६६८ पोष बदि ७ ( ता० १२ दिसम्बर १६११ ई० ) को जब दिल्ली में बड़ा भारी दरबार हुआ तो महाराणा उसमें सम्मिलित होने के लिये दिल्ली पहुँचे। सम्राट पंचम जार्ज से केवल रेलवे स्टेशन ( नई देहली ) पर सब राजाओं से पहिले भेट की और ऐसे ही सम्राट के दिल्ली से रवाने होते समय स्टेशन पर भेट की परन्तु दरबार में शामिल नहीं हुए। और

१—एक बड़े तराजु के एक पलड़े पर राजा स्वयं बैठ जाते हैं और दूसरे पलड़े पर उनके वजन के बराबर सोना आदि धातु तोल कर गरीबों को बांट दिया जाता है उसे "तुलादान" कहते हैं।

जिस दिन सम्राट दिल्ली से रवाने हुए उसी दिन महाराणा भी वहाँ से चल कर उदयपुर आगये। इसमें सीसोदिया वंश की आन व शान समझी गई। ऐसा करके महाराणा ने चरितार्थ कर दिया कि उदयपुर राज्य जो "दोस्त लंधन" के नाम से प्रसिद्ध है, वह बिल्कुल ठीक है। इस दोस्ती में समानता का भाव छिपा हुआ है। सम्भवतः इसी कारण उदयपुर का कोई महाराणा आज तक ब्रिटेन के बादशाह का ए० डी० सी० नहीं बना।

सं० १६७० (ई० सन् १६१३) में महाराणा ने जोधपुर के प्रसिद्ध नीतिज्ञ सर सुखदेवप्रसाद को अपना प्राइम मिनिस्टर (दीवान) बनाया परंतु पूर्ववत सारा अधिकार अपने निजके हाथों में ही रक्खा। महाराणा ने जागीरदार और भोमियों के लिए कई उपयोगी नियम जारी किये जैसे जागीरी गाँवों को रहन रखकर कर्जा लेने की मनाई करना, भोमियों के गोद लेने में राज्य की आज्ञा प्राप्त करना इत्यादि।


रावबहादुर पं० सर सुखदेवप्रसाद बी० ए०

महाराणा ने विश्वव्यापी जर्मनयुद्ध में अंग्रेज सरकार की अच्छी सहायता की थी। उसके उपलक्ष में सं० १६७५ (सन् १६१८ ई०) में महाराणा को जी० सी० वी० ओ० का खिताब मिला। दूसरे वर्ष सं० १६७६ ज्येष्ठ में महाराज कुमार भूपालसिंह को के० सी० आई० ई० का खिताब अंग्रेज सरकार से मिला। यह राजपूताने में पहला ही उदाहरण है कि एक शासक नरेश के जीवन काल में उसके पुत्र का सम्मान ऐसी उच्च उपाधि से किया गया हो।

सं० १६७५ के आसोज मास में उदयपुर राज्य में विदेशी "इन्फलुएंजा" (जंगी बुखार) नामक बुखार का प्रकोप हुआ जिससे हजारों की संख्या में लोग मर गये। मेवाड़ पर केवल यह आपत्ति ही नहीं आई बल्कि राज्य के कुछ पहाड़ी इलाकों में किसानों ने शिर उठाया और जागीरदारों के जुल्म और पुराने ढंग के कर-लगान से दबकर सिसकती हुई आवाज से महाराणा के कान तक अपनी फरियाद पहुँचाई। किसानों को कई दुःख सता रहे थे। दाण-चुँगी, बेगार और अनेक प्रकार के मन माने लगान जिनकी गिनती करीब ७५ तक पहुंच चुकी थी। इन गरीबों को असह्य हो रहे थे। खेती में सूअरों का उपद्रव भी इनको रोजी से महरूम कर रहा था। अन्त में सन् १६१६ ई० में बीजोलियां जागीर के किसानों

का आन्दोलन चल पड़ा। महाराणा ने अपने पुराने ढंग से उन्हें धीरज तो बंधाया परंतु कार्य्य रूप में कोई सहायता नहीं मिली। इसलिए किसानों ने विजयसिंह पथिक और रामनारायण चौधरी के नेतृत्व में असहयोग और लगान नहीं देने का आन्दोलन जागीरदारों के विरुद्ध करना ही एक मात्र उपाय समझा। समाचार पत्रों में और ब्रिटिश भारत में बहुत समय तक इसकी चर्चा चली। आरम्भ में तो राज्य ने दमन नीति से काम लिया और किसानों व भीलों के कई नेताओं को जेल आदि की यंत्रणा



मेवाड़ के २१ महाराणा

५३–महाराणा उदयसिंह से ७३–महाराणा फतहसिंह तक

दी। अन्त में महाराणा ने समझाईस से निपटारा कर दिया। इस नीति पूर्ण समझोता से सूअरों का उपद्रव कम हुआ, जागीरदारों की मनमानी लगानें हटादी गईं जिससे किसानों को शान्ति मिली। राजपूताने में असहयोग (नॉन-कोपरेशन) शस्त्र का यह पहला उदाहरण था।

सं० १९७८ मंगसर बदि ११ (ता० २५-११-१९२१ ई०) को सम्राट जार्ज पंचम के युवराज (प्रिंस ऑफ वेल्स) उदयपुर आये। राज्य की ओर

से उनका बड़ा सत्कार हुआ। महाराणा बीमार थे इससे महाराजकुमार ने उनका स्वागत किया।

महाराणा को शिकार का अति शौक होने और राजकाज में वृद्धावस्था के कारण अधिक समय नहीं लगा सकने तथा प्रजा में दिनोंदिन स्वतन्त्र प्रियता व नवीन ढंग के विचार फैल जाने से राज्य की सत्ता में कुछ परिवर्त्तन करना आवश्यक हुआ। पुराना ढंग और एक ही व्यक्ति पर सारे कार्य का बोझ रहने से विलम्ब होना तो आवश्यक था ही। इस त्रुटि को मिटाने के लिये भारत सरकार ने एजेन्ट गवर्नर जेनरल मिस्टर होलेन्ड के द्वारा सन् १९२१ ई० में महाराणा को कहलाया कि "आप की अति वृद्धावस्था होने से राजकार्य से विश्राम लें।" परन्तु महाराणा ने अपने जीते जी राजसत्ता से अलग होना स्वीकार नहीं किया। परन्तु साथ ही एक आदर्श आर्य्य नरेश की भाँति राज्य के कुछ अधिकारों को अपने युवराज महाराजकुमार सर भूपालसिंह को सं० १९७८ सावण बदि ८ तदनुसार ई० सन् १९२१ ता० २८ जुलाई को दे दिये। परन्तु प्रधान सत्ता अपने ही हाथ में देहान्त समय तक रक्खी। ऐसे इन महाराणा का सं० १९८७ की ज्येष्ठ बदि १२ (१९३० ई० ता० २४ मई) की रात के ७ बजकर ३५ मिनट पर लगभग ८० वर्ष ५ मास की आयु में स्वर्गवास होगया। इन्होंने ४५ वर्ष राज किया। इनकी मृत्यु पर भारत के वायसराय लार्ड इरविन ने नरेन्द्र मण्डल के अधिवेशन में सं० १९८७ चैत्र बदि १३ सोमवार (ई० सन् १९३१ ता० १६ मार्च) को अपने उद्गार इस प्रकार प्रकट किये—

"………His Highness the Maharana of Udaipur, the senior Rajput Prince, had for many years been a famous and historic figure. Revered for his blameless life and high conception of his duty, a model of Rajput chivalry and a great and courteous gentleman, he stood upon ancient ways and cared not greatly for the modern world around him. Age and infirmity prevented his joining the Chamber; it was the poorer by his absence. In him the British Government has lost a faithful ally whose loyalty and friendship never wavered.[1]"

*अर्थात् "हिज हाईनेस महाराणा उदयपुर चिरकाल तक एक प्रसिद्ध तथा ऐतिहासिक पुरुष रहे हैं और उनका राजपूत महाराजाओं में उच्च-*

१—प्रोसीडींग्जस आफ दि मिटिंगज आफ दि चेम्बर आफ प्रिन्सेज (नरेन्द्रमण्डल) नयी दिल्ली, मार्च सन् १९३१ ई० पृष्ठ ८।

स्थान था। वे अपने निष्कलंक जीवन तथा कर्त्तव्य परायणता के लिए पूजित, राजपूत वीरता के आदर्श, नम्रता और महत्ता की सजीव मूर्ति तथा प्राचीन कुल परम्परा पर आरूढ़ थे और आधुनिक संसार तथा



२—राजर्षि महाराणा फतहसिंह बहादुर जी० सी० एस० आई०;

सभ्यता से प्रायः विरक्त रहते थे। वृद्धावस्था के कारण वे नरेन्द्रमंडल के मेम्बर न बन सके और उनकी अनुपस्थिति निश्चय ही एक खटकने

*वाली बात थी। उनकी मृत्यु के कारण ब्रिटिश सरकार ने अपने एक वफादार मित्र को खो दिया जो अपनी मित्रता तथा स्वामि-भक्ति से कभी नहीं डिगे।"*

इस प्रकार सन् १६२१ ई० से सन् १६३० ई० तक मेवाड़ की शासन प्रणाली दो सत्ताओं के अधीन चली और इस अवधि में जो राज्य में सुधार हुए उनका वर्णन वर्त्तमान महाराणा सर भूपालसिंह के राज्यकाल से सम्बन्ध रखने के कारण उन्हीं के इतिहास में दिया जायगा।

महाराणा फतहसिंह के दो विवाह हुए थे जो उनके मेवाड़ की राजगद्दी पर बैठने के पूर्व ही हो चुके थे। पहला विवाह मारवाड़ के गोड़वाड़ परगना के ठिकाने खोड़ के ठाकुर रणजीतसिंह मेड़तिया की बहिन फूलकुँवर के साथ वि० सं० १६२४ में हुआ था। इस सम्बन्ध से केवल एक राजकुमारी नन्दकुँवर का जन्म हुआ। इस राजकुमारी का विवाह सं० १६४६ में कोटा नरेश महाराव उम्मेदसिंह से हुआ था परन्तु प्रसव रोग से उसका देहान्त ई० सन् १८६५ ता० २ अगस्त को हो गया। सं० १६३४ में जब महाराणा साहेब की प्रथम धर्मपत्नी मेड़तणी का स्वर्गवास हो गया तब महाराणा ने कलड़वास (मेवाड़) के ठाकुर जालिमसिंह चावड़ा के पुत्र कोलसिंह (कुशलसिंह) की पुत्री श्रीमती बख्तावर कुँवर के साथ सं० १६३५ (ई० सन् १८७८) में विवाह किया। इस सम्बन्ध से तीन राजकुमार तथा ४ राजकुमारियाँ उत्पन्न हुई। जिनमें से दो छोटे राजकुमारों और दो राजकुमारियों का देहान्त बाल्यावस्था में होगया। बड़ी राजकुमारी ओंकार कुँवरि का विवाह सं० १६६० में किशनगढ़ नरेश महाराजा मदनसिंह के साथ हुआ था। इन बाईजी का देहान्त ई० सन् १६३५ ता० १६ दिसम्बर को उदयपुर में होगया। दूसरी राजकुमारी केसरकुँवर बाई जो जोधपुर नरेश महाराजा सरदारसिंह को ब्याही गई थी उनका देहान्त भी उदयपुर में सम्वत् १६८१ आश्विन सुदि २ को होगया।

महाराणा के स्वर्गवास के समय केवल एक महाराजकुमार (वर्तमान महाराणा साहिब) और एक राजकुमारी ओंकार कुँवर—जो किशनगढ़ नरेश महाराजा मदनसिंह को ब्याही गई,—विद्यमान थे।

महाराणा की दिनचर्या नियमपूर्वक और धार्मिक थी। ये प्रातःकाल बहुत जल्दी उठते और स्नान सन्ध्या से निवृत होकर गीता, गंगा लहरी आदि पुस्तकों का स्वयं पाठ करते। अपने नियमित समय विभाग के कारण और शिकार घुड़ सवारी व कसरत में रुचि होने के कारण मृत्यु प्रयंत इनकी तन्दुरुस्ती अच्छी रही। जब कभी कोई शारीरिक रोग होता तो ये दवाई न लेकर ३-४ रोज तक उपवास करके निरोग हो जाते। शिकारों में

इन्होंने असंख्य हिंसक पशुओं को मारा परन्तु हिरण, खरगोश आदि निर्दोष जीवों की कभी हत्या नहीं की। ये इतने परिश्रमी थे कि वृद्धावस्था में भी कंधे पर अपनी बन्दूक रक्खे हुए बिना विश्राम के ढलाऊ पहाड़ों पर और जूतों सहित दरख्तों पर चढ़ जाते थे। और अपने पीछे हांपते हुए साथियों को चकित कर देते। घुड़सवारी में बीसों मील कड़ाके की धूप में निकल जाते। निशानों में ये लासानी थे। दान व धर्म कार्यों में इन्होंने जी खोलकर रुपया दिया। १,५०,००० रु० हिन्दू विश्वविद्यालय को, १,५०,००० रु० अजमेर मेयो कालेज आदि दूसरी संस्थाओं को और १,५०,००० रु० भारत धर्म महामंडल काशी को दिये। इसके अलावा फुटकर दान, सरोपाव (खिलअत) आदि की तो गिनती ही क्या ? ये शिल्प के अच्छे ज्ञाता व शौकीन थे। इन्होंने लाखों रुपये की इमारतें बनवाई। इनके बनवाये हुए उदयपुर में शिवनिवास, दरबार हॉल और विक्टोरिया हॉल तथा चित्तोड़गढ़ व कुम्भलगढ़ के नये महल राजपूताने में शिल्प के सुन्दर व कलापूर्ण नमूने हैं। चित्तोड़गढ़ के जैन कीर्ति स्तम्भ और गढ़ की मरम्मत करवाई तथा स्थान-स्थान पर कई ओदियें (शिकार भवन) व मकान बनवाये। अपने निजी खर्चे से मेवाड़ में कई तालाब पशुओं व मनुष्यों के पानी पीने को बनवाये। वास्तव में पुराने ढंग के आर्य्य नरेश की उदारता और शान का ये नमूना थे। इनकी स्मरणशक्ति बड़े गजब की थी। एक बार जिस पुरुष से मिले या नाम सुना तो उनके मस्तक में घर कर लेता था। राज्य के छोटे से बड़े ओहदेदार व प्रजा के मुख्य सज्जनों के नाम व हालात से ये वाकिफ थे। इसलिये ये अफसरों व दीवानों की कठपूतली कभी नहीं बने। न उनका पूरा विश्वास करते थे। इन्होंने राज सता को पूरी तरह से अपने ही हाथ में रखी। इनके चमकते हुए चहरे और प्रभावशाली व्यक्तित्व पर बड़े बड़े अंग्रेज यहाँ तक कि लार्ड कर्जन आदि भारत के वाईसराय भी प्रभावित हुए।

एक बार अति वृष्टि के कारण मॉडल के पुराने व विशाल तालाब के पानी से रेल्वे (बी० बी० सी० आई०) को हानि हुई जिससे रेल्वे कम्पनी ने रियासत पर हरजाने की माँग की। मन्त्रियों ने जब महाराणा के पास यह बात रखी तो तुरन्त ही यह हुक्म लिखवाया कि रेल्वे कम्पनी से पूछा जाय कि तालाब पहले बना था या रेल्वे लाईन। यदि तालाब पुराना है तो रेल्वे वालों को सोच समझ कर रेल्वे लाइन निकालनी चाहिये थी। अपनी अदूरदर्शिता का फल स्वयं ही को भोगना चाहिये।

मद्यपान, अफीम आदि नशीली चीजों से इन्हें घृणा थी। सबसे बड़ा भारी गुण इनमें यह था कि ये हमेशा एक पत्निव्रत रहे। एक स्त्री के होते दूसरी को इन्होंने पत्नी नहीं बनाया। ये पहले महाराणा थे जिनके एक ही राणी रही।

## ७४–महाराणा भूपालसिंहजी

[ सं० १९८७—चिरायु हो ]

श्रीमान् राजराजेश्वर महाराजाधिराज छतीस-कुल-श्रृङ्गार यावदार्य्य-कुल कमल-दिवाकर महाराणा सर भूपालसिंहजी बहादुर जी. सी. एस. आइ.; के. सी. आई. ई. का जन्म वि० सं० १९४० फाल्गुन बदि ११ ( ई० सन् १८८४ ता० २२ फरवरी ) को हुआ। स्वर्गवासी महाराणा फतहसिंहजी ने इनको अंग्रेजी, हिन्दी पढ़ाने के लिये अच्छा प्रबन्ध किया था और इसी कारण से इनके विचार उदार व उन्नत हैं। सं० १९५७ ( सन् १९०० ई० ) में इनको रीढ़ की बीमारी होगई थी जिसका असर पैरों तक पहुँचा और चलने फिरने में भी असमर्थ होगये। स्वर्गीय महाराणा को बड़ी चिन्ता रही परन्तु इलाज करते कराते यह बीमारी सं० १९५९ ( सन् १९०२ ई० ) में बहुत कुछ कम होगई फिर भी एक पाँव तो कमजोर रह ही गया।

सं० १९७८ ( सन् १९२१ ई० ) में किसानों के आन्दोलन से राज्य में कुछ अशान्ति रही। जिससे भारत सरकार ने महाराणा फतहसिंह को सलाह दी कि आपकी वृद्धावस्था होने से शासन का भार युवराज को दे दीजिये। परन्तु महाराणा ने स्वीकार नहीं किया। अन्त में बहुत समझाने बुझाने पर सावण बदि ८ ( ता० २८ जुलाई ) को यह तय हुआ कि महाराणा अपने कुछ अधिकार युवराज को दे देवें। इसलिये सन् १९२१ ई० से लेकर महाराणा फतहसिंह महोदय के मृत्युकाल तक यानी सन् १९३० की ता० २४ मई ( सं० १९८७ ज्येष्ठ बदि १२ ) तक मेवाड़ का राज्य दो हाथों में रहा।

वर्त्तमान महाराणा ने अपनी गद्दीनशीनी के पूर्व जो सुधार के कार्य किये वे ये हैं:—

१—महद्राज सभा के मेम्बरों की संख्या बढ़ाकर उसमें सुधार करना।

२—महकमों की आमदनी व खर्च के बजट तैयार करना।

३—जमीन के लगानों के लिये नया बंदोबस्त करना।

४—कृषि सुधार फंड का खुलना।

५—चंवरी, झूंपी आदि कई लागों ( टैक्सों ) का माफ करना।

६—सम्वत् १९८० ( सन् १९२३ ई० ) से महकमे सायर (चुंगी) की व्यवस्था में सुधार करना।

७—खेतीबाड़ी की उन्नति करने के लिये राजधानी में एग्रीकलचरल ( कृषि ) फार्म का खुलना।

८—सं० १६८० से महकमे आबकारी का "मादक प्रचार सुधारक सभा" नाम से स्थापित होना और बिना लाइसेंस शराब बेचने व बनाने की व अफीम और भांग चड़स बेचने की भी मुमानियत होना।



आर्य्य-कुल-कमल दिवाकर महाराणा सर भूपालसिंहजी बहादुर

६—सं० १६७६ और सं० १६८३ में कपासन, गुलाबपुरा, छोटी-सादड़ी व चितोड़ में कपास निकालने (लोढने) व रुई की गांठें बाँधने के पेच सरकारी प्रबन्ध में चलाना और बाद में प्रजा को भी ऐसे कारखानें व छापाखानें खोलने की आज्ञा देना।

१०—भीलवाड़ा जो मेवाड़ में व्योपार का मुख्य स्थान है उसका विस्तार बढ़ाकर रेल्वे स्टेशन से मिली हुई नई बस्ती का नाम भूपालगंज रखकर नई मंडी शुरू करना।

११—सन् १९२६ ई० में अधिक वर्षा के समय प्रजा की सहायता करना।

१२—खास राजधानी में बिजली, म्युनिसीपाल्टी, नया अस्पताल, महाराणा कालेज और भूपाल नोबल्स स्कूल और कई प्राईमरी कन्या स्कूल खुलवाना और ६ हजार रु० वजीफे के लिये देना तय होना।

१३—नाबालिगों और कर्जदार सरदारों के लिये कोर्ट आफ वार्डस और जंगलों के सुधार के लिये जंगलात का महकमा कायम करना व जुरायमपेशा लोगों के सुधार के नियम बनाना और विचाराधीन कैदियो का भोजन खर्च माफ करना और खोड़ा यानी काठ (Stock) में पैर ठोकने की प्रथा उठाना। वकालत की परीक्षा के प्रमाण पत्र देने की व्यवस्था करना।

इनकी गद्दीनशीनी सं० १९८७ ज्येष्ठ वदि १२ (ई० सन् १९३० ता० २५ मई) को हुई और राजतिलकोत्सव ज्येष्ठ सुदि ६ (ता० ५ जून) को हुआ। इस अवसर पर भी इन्होंने कई लगाने माफ की व लाखों रुपयों की छूट की और स्वर्गीय महाराणा फतहसिंह के शुभ नाम से राजधानी में एक विशाल धर्मशाला "फतह मेमोरियल" नाम से बनवाई जो अपने ढंग की भारत में एक ही है और एक लाख रुपये नोबल्स स्कूल को दिये।


दीवान बहादुर पं० धर्मनारायण

राजसिंहासन पर विराजने के पहले ही राजकार्य संचालन के लिये दीवानबहादुर पंडित धर्मनारायण काक बी० ए०; बार-एट-ला[1] और बाबू प्रभासचन्द्र चटर्जी जैसे सुयोग्य मंत्री

१—ई० सन् १९३५ ता० ७ अक्टोबर को सर सुखदेवप्रसाद का उदयपुर में अचानक देहान्त होजाने पर उनके स्थान पर उनके सुपुत्र दीवानबहादुर पंडित धर्मनारायण प्राइम मिनिस्टर नियुक्त हुए और २४ अक्टोबर को कुँवर तेजसिंह मेहता बी०ए०, एल-एल० बी० मिनिस्टर बनाये गए जो महाराणा साहब के लोकप्रिय प्राईवेट सेक्रेटरी थे। इसी समय पं० रामगोपाल त्रिवेदी प्राईवेट सेक्रेटरी नियुक्त हुए।

पहले से ही नियुक्त थे। किन्तु राजगद्दी मिलने पर महाराणा साहब ने इन



महाराणा श्रीभूपालसिंहजी की सवारी

मंत्रियों ( मिनिस्टरों ) के सिवाय प्रसिद्ध सर सुखदेव जैसे नितिज्ञ को अपना

"मुसाहिबआला" बनाया। राजगद्दी पर बैठने के बाद भी इन्होंने कई सुधार किये। पहले दर्जे के ताजीमी जागीरदारों के जुडिशियल अधिकारों



कुँवर तेजसिंह मेहता; मिनिस्टर

का निपटारा किया, नये शेसन कोर्ट कायम किये, शिक्षा विभाग का डाईरेक्टर नियुक्त किया और खेतीवाड़ी का महकमा खोला। महाराणा साहब ने गावों से आने जाने वाले माल पर जो चुँगी लगती थी वह हटादी। सारे राज्य में बेगार प्रथा मिटादी। बूँदी के परम्परागत वैर को मिटा कर प्रीति का सम्बन्ध जोड़ा देशभक्त सेठ जमनालाल बजाज जब बिजोलियां के किसानों की मांगों को लेकर वि० सं० १९७८ (ई० सन् १९२१) में उदयपुर आये तब से खादी पर दाण (चुँगी) माफ किया गया।

भादों वदि ११ (ता० २० अगस्त १९३० ई०) को राजपूताने के एजेन्ट गवर्नर जनरल मिस्टर रेनाल्डस गद्दी नशीनी का खरीता लेकर उदयपुर पहुँचे। ता० २२ को दरबार में उन्होंने स्वर्गवासी महाराणा की तथा इनके शासनकाल की अच्छी प्रशंसा की। इन्हें जी० सी० एस० आइ० का तगमा सं० १९८८ के पौष मास (जनवरी १९३१ ई०) में मिला। इन महाराणा का प्रथम विवाह सं० १९६६ फागुण वदि ६ (मार्च १९१० ई०) को जोधपुर राज्य के ठिकाने आउवा के ठाकुर प्रतापसिंह चांपावत की बहिन हुक्मकंवर से हुआ। परंतु इस महाराणी का ३ मास पश्चात् ही स्वर्गवास हो जाने पर आपने सं० १९६७ की फागुण वदि २ (फरवरी १९११ ई०) को जयपुर के ठिकाने अचरोल के ठाकुर केसरीसिंह कछवाहा की पुत्री बिरदकुँवर से विवाह किया और एक विवाह जोधपुर राज्य के खुडाला के राठौड़ ठा० शिवनाथसिंह चांपावत की पुत्री गुलाबकुँवर के साथ सं० १९८४ माघ वदि ११ (ई० सन् १९२८ ता० १७ जनवरी) को किया।



बाबू प्रभासचन्द्र चटर्जी; मिनिस्टर

आपके राज्यकाल में यू० सी० रेल्वे की एक शाखा मावली जंकशन से नाथद्वारा, कांकरोली, खामलीघाट होती हुई मारवाड़ की हद तक मारवाड़ जंकशन के पास फुलाद स्टेशन तक गई है। यह रेल "मारवाड़-मावली ब्रांच लाइन" नाम से प्रसिद्ध है। इसके द्वारा पश्चिमी राजपूताना व सिन्ध प्रान्त और मालवा तथा मध्यभारत के बीच एक बहुत ही अल्प दूरी का मार्ग स्थापित कर दिया गया है। उदयपुर जिसे सैकड़ों दर्शक तथा यात्री प्रति वर्ष देखने आते हैं, गुजरात, अहमदाबाद, आबू पहाड़, जोधपुर और कराची से एक बहुत अल्प दूरी की रेलवे लाइन द्वारा जुड़ा हुआ है। ये नई लाइन अरावली पहाड़ तथा घाटों के मध्य में होकर जाती है। इसका दृश्य देखने योग्य है। यहाँ दो-दो सौ फुट ऊँचे-नीचे पहाड़ों की सुरंगों में होकर लाइन



पहाड़ियों तथा घाटों के भीतर मारवाड़-मावली रेलवे सेक्सन का रमणीक दृश्य

निकाली गई हैं, जिसके चारों तरफ हरियाली ही हरियाली नजर आती है। फर्लांगों तक बराबर गाड़ी पहाड़ों के बीच में से चलती है, यानी ऊपर भी पहाड़ और नीचे भी पहाड़ और बीच ही बीच में गाड़ी दौड़ती है। इन पहाड़ों और घाटों की चोटी समुद्र तल से २,१५५ फुट ऊँची है। इन्हें देख कर यात्री लोग शिमला, नैनीताल और अल्मोड़ा के दृश्यों को भूल जाते हैं। कोई भी यात्री जो एक बार इस रेलवे लाइन पर यात्रा कर लेगा, वह सदैव के लिए उसका प्रशंसक बन जायगा। इस नई लाइन के बन जाने से मेवाड़ राज्य को रेल फरवरी सन् १६३६ ई० से ६६ मील से १५५ मील लम्बी होगई है। जहाँ रेल्वे से राज्य को सन् १६२० ई० में १ लाख ६६ हजार रु० का लाभ था वहाँ अब सवा दो लाख रुपये का है।

महाराणा भूपालसिंहजी सरल प्रकृति, गुणग्राहक, प्रजावत्सल, परोपकारी व धार्मिक नरेश हैं। आपके विद्या-प्रेम व सहानुभूति के कारण आपकी प्रजा सदाही प्रसन्न और सुखी रहती है। ईश्वर आपको उत्तरोत्तर, प्रजाप्रिय, कर्त्तव्यपरायण और दीर्घायु करे।

---

## आमद खर्च

मेवाड़ राज्य की सालाना आमदनी इस समय करीब ६६ लाख रुपये और खर्च ५६ लाख रुपये के हैं। मुख्य-मुख्य सीगों (मदों) की आमदनी व खर्च सन् १६३३-३४ ई० में नीचे लिखे अनुसार था:—

### आमदनी

| मद | मेवाड़ी रुपया[1] | कलदार रुपया |
|---|---|---|
| १—मालगुजारी (लेन्ड रेवेन्यु) | २०,६५,८३५ | ७१,८१० |
| २—सायर ( कस्टमस-दाण ) | ८,१०,४४४ | ३,६३,४५१ |
| ३—आबकारी | ५,३४,८७१ | ५,७२० |
| ४—नमक | २,८०० | २,०४,१५० |
| ५—जंगलात | २,२८,७३७ | ४,५५६ |
| ६—चाकरी के बदले रुपया | २,००,५६६ | ० |
| ७—जागीरदारों से खिराज | १,७४,७७० | ० |
| ८—हुक्मनामा ( उतराधिकार नजराना ) | ७३,२८२ | ० |
| ९—रेल्वे | ... | ५,८८,००० |
| १०—फेक्टरीज | ३६० | ६,५१,३५२ |
| ११—ब्याज | ६४,१०२ | २६,६१६ |
| १२—कोर्ट स्टाम्प | १,५०००० | २५० |
| १३—कानून व इन्साफ | ३०,३६४ | २३१ |
| १४—रजिस्ट्री | १३,५४६ | ११० |
| १५—सिंचाई | ६६,००० | ० |
| १६—खानें (खनिज) | ३०,१८२ | ४,१३५ |

---

१—मेवाड़ राज्य ( उदयपुर ) का सिक्का अंग्रेजी सिक्के के समान ही वजनदार होते हुए भी मूल्य में कुछ वर्षों से कम होगया है। उदयपुरी रुपया अंग्रेजी (कलदार) दस आने के बराबर है।

| | | |
|---|---|---|
| १७—पावर हाउस (बिजलीघर) | १०,३४७ | ३५,०११ |
| १८—स्टेट छापाखाना | १२० | ७,८८८ |
| १९—साधारण शासनविभाग | १९,६१९ | २४० |
| २०—शिक्षा और अस्पताल | ८५ | ६,७१४ |
| २१—फौज | ३५ | ० |
| २२—पुलिस | ३,१६२ | ० |
| २३—जेल | ८,२७५ | ४१२ |
| २४—पबलिक वर्कस ( कमठा ) | ७७५ | ५,६१६ |
| २५—म्युनिसिपिल बोर्ड | १५,३६० | २२,८३२ |
| २६—सरहद बन्दोबस्त ( वाउन्डरी सेटलमेन्ट ) | २३,५०० | २,३०० |
| २७—बागात (गार्डन्स) | २४,१२१ | १,२३७ |
| २८—देशी कारखाने | १,१०८ | ० |
| २९—फुटकर | ६७,६८३ | १,३१७ |

कुल ४७,२०,३८३ मेवाड़ी २०,११,४४३ कलदार
( कलदार २६,५०,२३६।≈)

कुल जोड़ आमदनी कलदार सिक्के में = ४६,६१,६८२।≈) रु०

---

## खर्च

| | मेवाड़ी रुपया | कल्दार रुपया |
|---|---|---|
| १—पेलेस ( राजमहल ) | १,२६,१०० | १,५०,००० |
| २—पेलेस के नौकर चाकर | १,४२,३३८ | २४,१५२ |
| ३—देशी कारखाने | ४,१६,२८६ | १,४४,१६२ |
| ४—अंग्रेज सरकार को खिराज | ० | २,००,००० |
| ५—राजनैतिक ( पोलिटिकल ) | १३,३६४ | ५३,३०६ |
| ६—साधारण राज प्रबंध | १,०५,४५७ | ३०,४४५ |
| ७—वजीफेदारी ( स्टाईपेन्डेंसी ) | १,४८,२४६ | ४,८०२ |
| ८—इनाम-इकाम | २०,००० | ७,६८२ |
| ९—सफर ( यात्रा ) | ४२,००० | १६,००० |
| १०—मालगुजारी ( लेन्ड रेवन्यु ) | २,६३,०२७ | २३,२८७ |
| ११—दाण-चूंगी ( कस्टम्स ) | १,११,६७६ | ६,४०० |
| १२—आबकारी | १,०२,७०६ | २,६८४ |
| १३—जंगलात | १,३०,२६८ | ७,३४४ |

| | | |
|---|---|---|
| १४—कानून और इन्साफ ... ... | ८५,७३२ ... ... | ७७५ |
| १५—कोर्ट स्टाम्पस् ... ... | २,०४७ ... ... | ६,७४८ |
| १६—रजिस्ट्री ... ... | ५,३६८ ... ... | १८२ |
| १७—पुलिस ... ... | ४,६२,३३६ ... ... | २६,८२४ |
| १८—शिक्षा ... ... | १,२६,७२८ ... ... | १८,००५ |
| १९—फौज ( सेना ) ... ... | ६,३०,२१० ... ... | १,६३,६४२ |
| २०—अस्पताल ... ... | १८,७४१ ... ... | ३७,०७४ |
| २१—पबलिक वर्कस ( कमठा ) ... | ५,५६,८०७ ... ... | ८५,४३५ |
| २२—रेल्वे ... ... | २,६०,५१३ ... ... | ३,५६,०२१ |
| २३—फेकटरीज ... ... | ६८,६८२ ... ... | २८,५६२ |
| २४—खनिज ( माइनिंग ) ... ... | ६,४१८ ... ... | ८०० |
| २५—पावर हाउस ( बिजलीघर ) ... | ४१,४६६ ... ... | १,१६,१६८ |
| २६—स्टेट बेंक ... ... | ४,३०२ ... ... | १२३ |
| २७—स्टेट छापाखाना ... ... | ८,८८० ... ... | २,०११ |
| २८—देवस्थान धर्मादा ... ... | १,५५,६५४ ... ... | १,०६६ |
| २९—बन्दोबस्त ( बाउण्डरी सेटलमेन्ट ) | ४०,२८१ ... ... | २,६०५ |
| ३०—म्युनिसपाल्टी ... ... | २८,८६८ ... ... | ६,६७५ |
| ३१—बागात ( गार्डन्स ) ... ... | ६१,७७८ ... ... | २,११५ |
| ३२—जेल ... ... | ८४,६४३ ... ... | ८,२१५ |
| ३३—म्युजियम व लाइब्रेरी ... | २,५३१ ... ... | १,११४ |
| ३४—बन्दोबस्त ( सेटलमेन्ट ) ... | ५१,८७४ ... ... | २६,११६ |
| ३५—वापसी ( रीफंड ) ... ... | ८,००० ... ... | ४०० |
| ३६—फुटकर ... ... | ५०० ... ... | ५०० |
| ३७—अनिश्चित ... ... | १,४६,२७३ ... ... | ५२,६६७ |
| जोड़ | ४४,८६,७४५ रु० | १८,७५,०१२ |

( कलदार २८,०६,०६०॥≈)

कुल जोड़ खर्च कलदार अंग्रेजी रु० में—४६,८१,१०२॥≈)

राज्य की आमदनी इन वर्षों में बहुत कुछ बढ़ गई है और आगे और भी बढ़ने की सम्भावना है। खर्च आमदनी से कम है। कहा जाता है कि राज्य के खजाने में कई लाख रुपये बचत ( रिजर्व ) में हैं।

# अहदनामें

उदयपुर राज्य और अंगरेजी सरकार के बीच में जो अहदनामें हुए हैं और जिनके आधार पर ही राज्य के वर्तमान हक़ूक और अंगरेजी सरकार के साथ सम्बन्ध निर्भर है। उनमें से खास अहदनामें (सन्धिपत्र) इस प्रकार है:—

## १— मित्रता और एकता का

ऑनरेबल अंग्रेजी ईस्ट इण्डिया कम्पनी की ओर से श्रीमान् गवर्नर जनरल हेस्टिंग्ज के दिये हुए पूरे अधिकारों के अनुसार मि० चार्ल्स थियोफिलस मेटकॉफ़ के द्वारा तथा महाराणा से मिले हुए पूरे इख्तियारों के अनुसार उनकी तरफ़ से ठाकुर अजीतसिंह की मारफत ईस्ट इण्डिया कम्पनी और उदयपुर के महाराणा भीमसिंह के बीच का अहदनामा—

पहली शर्त—दोनों राज्यों के बीच मैत्री, सहकारिता तथा स्वार्थ की एकता सदा पीढी-दर-पीढी बनी रहेगी और एक के मित्र तथा शत्रु दूसरे के मित्र एवं शत्रु होंगे।

दूसरी शर्त— अंग्रेजी सरकार उदयपुर राज्य और मुल्क की रक्षा करने का इक़रार करती है।

तीसरी शर्त—उदयपुर के महाराणा अंग्रेजी सरकार का बड़प्पन स्वीकार करते हुए सदा उसके अधीन रहकर उसका साथ देंगे और दूसरे राजाओं या रियासतों से कोई सम्बन्ध न रक्खेंगे।

चौथी शर्त—अंग्रेजी सरकार को जतलाए और उसकी स्वीकृत लिए बिना उदयपुर के महाराणा किसी राजा या रियासत से कोई अहद-पैमान न करेंगे, पर अपने मित्रों और रिश्तेदारों के साथ उनका मित्रता पूर्ण साधारण पत्र व्यवहार बना रहेगा।

पांचवी शर्त—उदयपुर के महाराणा किसी पर ज्यादती न करेंगे और यदि दैवयोग से किसी से कोई झगड़ा हो जायगा तो वह (झगड़ा) मध्यस्थता तथा निर्णय के लिए अंग्रेजी सरकार के सामने पेश किया जायगा।

छठी शर्त—पाँच वर्ष तक वर्तमान उदयपुर राज्य की आय का चतुर्थांश प्रति वर्ष अंग्रेजी सरकार को खिराज में दिया जायगा और इस अवधि के बाद हमेशा रुपये पीछे छः आने। खिराज के विषय में महाराणा किसी और राज्य से कोई सम्बन्ध न रक्खेंगे और यदि कोई उस

प्रकार का दावा करेगा तो अंग्रेजी सरकार उसका जवाब देने का इकरार करती है।

सातवीं शर्त—महाराणा का कथन है कि उदयपुर राज्य के बहुत से जिले दूसरों ने अन्याय पूर्वक दबा लिए हैं और वे उन स्थानों को वापस दिलाए जाने के लिए दरख्वास्त करते हैं। ठीक-ठीक हाल मालूम न होने से अंग्रेजी सरकार इस बात का पक्का कौल-करार करने में असमर्थ है, परन्तु उदयपुर राज्य की फिर से उन्नति करने का वह सदा ध्यान रक्खेगी और हर एक मामले का हाल ठीक ठीक दर्याफ्त होजाने पर उक्त उद्देश की पूर्ति के लिए जब-जब ऐसा करने का मौका आयेगा तब तब वह भरसक कोशिश करेगी। इस प्रकार अंग्रेजी सरकार की मदद से उदयपुर की रियासत को जो जो स्थान वापस मिलेंगे उनकी आमदनी में से रुपये पीछे छः आने वह हमेशा अंग्रेजी सरकार को देती रहेगी।

आठवीं शर्त-आवश्यकता पड़ने पर रियासत उदयपुर को अपनी सामर्थ्य के अनुसार अंग्रेजी सरकार को सेना देनी होगी।

नवीं शर्त—उदयपुर के महाराणा हमेशा अपने राज्य के खुदमुख्तार रईस रहेंगे और उनके राज्य में अंग्रेजी हकूमत का दखल न होगा।

दसवीं शर्त—दस शर्तों का यह अहदनामा ( सन्धि ) जिसपर मि० चार्ल्स थियोफिलस मेटकॉफ तथा ठाकुर अजीतसिंह बहादुर ने दस्तखत और मुहर की है, दिल्ली में हुआ है। आज की तारीख से एक महीने के भीतर परम माननीय ( हिज एक्सेलेन्सी ) गवर्नर जनरल और महाराणा भीमसिंह एक दूसरे को सौंप देंगे[1]।

देहली में हुआ आज ता० १३ जनवरी सन् १८१८ ई०

दस्तखत-सी० टी० मेटकाफ

" ठाकुर अजीतसिंह।

" हेस्टिंग्ज

यह अहदनामा हिज एक्सेलेन्सी गवर्नर जनरल ने ता० २२ जनवरी १८१८ ई० को ऊचहर के केम्प में सही किया। जे० एडम

सेक्रेटरी टू गवर्नर जेनरल।

---

## २—महाराणा और सरदारों का पारस्परिक सम्बन्ध

[ कप्तान टॉड का कौल नामा ता० ४ मई १८१८ ई० ]

१—बखेड़े के समय दबाई हुई सारी खालसा जमीन और एक-दूसरे सरदार की छीनी हुई भूमि छोड़नी होगी।

---

१—एचिसन; ट्रीटीज, एंगेजमेन्टस एण्ड सन्द्ज़; भाग ३ पृ०२२-२३ (पांचवा संस्करण सन् १९३२ ई०)

२—तमाम नई 'रखवाली', 'भोम', 'लागत', छोड़नी पड़ेगी।

३—दांण ( चुंगी ), बिस्वा तथा राज्य के हक़ आज से छोड़ देने होंगे ऐसे अधिकार केवल दरबार के हैं।

४—सरदार लोग अपने ठिकानों में चोरी न होने देंगे। ईमानदारी के साथ निर्वाह करनेवालों के सिवाय मोगिये, बावरी, थोरी आदि बाहरी और देशी चोरों को वे अपने यहां नहीं रहने देंगे। यदि उनमें से कोई अपने पुराने अड्डों पर चले जायँगे, तो वे वापस नहीं आने दिये जायँगे। जिस सरदार के ठिकाने मे चोरी होगी, उसे चुराए हुए कुल माल का हरजाना देना होगा।

५—देशी या परदेशी सौदागरों, तमाम काफ़िलों, व्यापारियों और बनजारों की, जो राज्य में प्रवेश करेंगे, रक्षा की जायगी। उन्हें किसी प्रकार की हानि नहीं पहुंचाई जायगी और न उनसे छेड़छाड़ की जायगी। जो कोई इस नियम के विरुद्ध आचरण करेगा, उसकी जागीर जब्त करली जायगी।

६—मेवाड़ में या उसके बाहर ( महाराणा की ) आज्ञानुसार ( सरदारों को ) सेवा करनी पड़ेगी। सरदार चार भागों में विभक्त किये जायँगे। प्रत्येक विभाग के सरदारों को तीन-तीन मास तक दरबार की सेवा में उपस्थित रहना पड़ेगा; फिर वे अपने घर ज़ा सकेंगे। प्रति वर्ष एक बार सरदारों को दशहरे के दस दिन पहले से और उसके बीस दिन बाद तक ( उदयपुर में ) उपस्थित रहना होगा। नौकरी में रहने वाले उमरावों के सिवा शेष सब सरदार अपने-अपने घर जा सकेंगे। जरूरी मौक़ों पर या उनकी सेवा की आवश्यकता पड़ने पर सब सरदारों को दरबार की सेवा में हाजिर होना पड़ेगा।

७—उन पटायतों, सम्बन्धियों और बन्धु-बांधवों को, जिन्हें दरबार से सनदें मिली हैं, अलग-अलग सेवा करनी पड़ेगी। वे बड़े पटायतों के साथ या उनमें मिल जुल कर सेवा न कर सकेंगे। सरदारों के सम्बन्धियों तथा छोटे-छोटे जागीरदारों को, जिन्हें उन ( सरदारों ) से जमीन मिली है, उन ( सरदारों ) की सेवा करनी पड़ेगी।

८—कोई सरदार अपनी प्रजा को न सता सकेगा, न उस पर अत्याचार कर सकेगा और न जुरमाना कर सकेगा।

९—अजीतसिंह ने मेवाड़ की ओर से ( अंग्रेजी सरकार से ) जो संधि की है और जिसे महाराणा ने स्वीकार कर लिया है, वह सब को माननीय होगी।

१०—जो व्यक्ति इस क़ौलनामे को नहीं मानेगा, उसे दण्ड देने में महाराणा दोषी नहीं समझे जायँगे और उस पर श्रीएकलिंगजी तथा श्री दरबार की शपथ होगी।

हस्ताक्षर महाराणा,
,, केप्टेन जेम्स टाड
और बेगूं, आमेट, देवगढ़ आदि के ३३ उमराव व सरदारों के।

---

## ७—सन् १८५४ ई० ( वि० सं० १९११ ) का क़ौलनामा

[ पोलिटिकल एजेण्ट कर्नल लारेन्स का तैयार किया हुआ ]

१—छटूंद असल पैदावार पर रुपये पीछे ढाई आने की दर से दिसम्बर और जून की दो क़िस्तों में साहूकार या वकील के द्वारा अदा होती रहेगी। यदि कोई सरदार ऐसा न करेगा तो उसे प्रतिवर्ष १२ रु० सैकड़े के हिसाब से सूद देना पड़ेगा और बारह महीने तक छटूंद अदा न करने पर चढ़ी हुई छटूंद के अनुसार उसकी जमीन जब्त कर ली जायगी। जो असल पैदावार का हिसाब पेश न करेंगे उनपर छटूंद पंचायत के द्वारा लगाई जायगी, परन्तु उसके बाद उससे और अधिक न ली जायगी। सलूम्बर का सरदार छटूंद तो नहीं देता है, पर बारह महीने राजधानी में रहकर नौकरी करता है। सरदारों को छटूंद के सिवा असल पैदावार के फ़ी हज़ार रुपयों पर दो सवार और चार पैदल भेजने पड़ते हैं उनके बजाय अब उन्हें तीन महीने के लिए एक सवार और दो पैदल उदयपुर में या उसके बाहर ( अर्थात् मेवाड़ के अन्दर ) भेजने होंगे। इसके सिवा किसी और नौकरी की जरूरत पड़ेगी तो महाराणा हर महीने फ़ी सवार के लिए १६ रु० तथा पैदल के लिए ६ रु० देंगे। नौकरी में न पहुँचने पर इसी हिसाब से सरदारों से लिया जायगा। अपनी अपनी जमीयतों के साथ सब सरदार दशहरे से पहले दस और पीछे पाँच दिन तक महाराणा की सेवा में उदयपुर में हाजिर रहेंगे और उस समय उन्हें उनकी नौकरी की बारी तथा तैनाती का स्थान बतलाया जायगा। जरूरत के वक्त महाराणाका दस्तख़ती परवाना मिलने पर सब सरदार अपने अपने सैनिकों (सिपाहियों) को साथ लेकर हाजिर हुआ करेंगे। जिन्हें महाराणा से अलग अलग जागीर मिली हैं उन्हें छटूंद ( खिराज ) और नौकरी अलग अलग देनी पड़ेगी।

२—क़ैद अर्थात् तलवार-बन्दी की रक़म, साल की असल पैदावार पर रुपये पीछे बारह आने देनी होगी। जिस सरदार से जिस साल तलवार-बँधाई ली जायगी उसे उस साल की छटूंद माफ़ कर दी जायगी। आमेट, गोगूंदा, कानोड़ तथा बनेड़ा के सरदार और किशनावतों को क़ैद नहीं देनी पड़ती, पर उसके बजाय उनसे नज़राना लिया जाता है, जो अब महाराणा

की मर्जी पर छोड़ दिये जाने के बजाय असल पैदावार पर सैकड़े पीछे आठ रुपये ठहराया गया है।

३—सरदारों की जागीरों में जो चोरी-डकैती साबित हुई हैं, उनकी हानि के बदले महाराणा ने जो रक़में दी हैं या भविष्य में देंगे, वे सब सरदारों से सूद के साथ वसूल की जायँगी। जो रक़म अब तक दी गई है उस पर तो सैकड़े पीछे ६ रु० और जो आगे दी जायगी उसपर १२ रु० के हिसाब से सूद लगाया जायगा।

४—सरदारों को चाहिये कि वे चोरों, डकैतों, थोरियों, बावरियों, मोगियों और बागियों को आश्रय न दें। जो लोग डकैती की आय का हिस्सा लेंगे, चोरी का माल ग्रहण करेंगे या चोरों को आश्रय देंगे, वे सब चोरों के समान अपराधी समझे जायँगे। पोलिटिकल एजेंट की राय के अनुसार उनको जुरमाने या जेल की सज़ा दी जायगी। सरदारों के इलाक़ों में सफर करते हुए सब सौदागरों, व्यापारियों, काफ़िलों, बनजारों तथा मुसाफिरों की रक्षा करनी होगी और अपने पहुँचने की इत्तिला करने एवं अपनी रक्षा का उचित प्रबन्ध करा लेने पर उनके माल-असबाब की चोरी होगी तो सरदार उत्तरदायी समझे जायँगे। सब प्रकार के लुटेरे गिरफ्तार किये जाकर महाराणा के सुपुर्द किये जायँ। यदि सरदार यह न कर सकें तो वे महाराणा को इसकी सूचना दें। महाराणा की राय से पोलिटिकल एजेंट जिम्मेवारी का निर्णय करेगा। मेवाड़ के जिन गाँवों में चोरी होने का पता लगेगा उनके सब दावों की रक़में उन गाँवों को देनी होंगी, जिनमें आख़िरी सुराग़ लगे।

५—सरदारों ने महाराणा से या उनकी ज़मानत से जो क़र्ज़ लिया है वह सब का सब चुका दिया जाय। महाराणा के ऋण पर सैकड़े पीछे ६ रु० और ज़मानत के क़र्ज़ पर, यदि ज़मानत के वक्त कोई शरह न ठहराई गई हो तो, ६ रु० सूद लगाया जायगा, पर यदि कोई खास शरह ठहर गई हो तो वह क़ायम रहेगी। ऐसे कर्ज़ों के अदा करने की क़िस्तें पोलिटिकल एजेंट के द्वारा नियत की जायँगी।

६—नीचे लिखे हुए नज़रानों के सिवा और सब नज़राने माफ़ कर दिये गये हैं—

पहला—महाराणा का गद्दीनशीनी और उसकी या उसके उत्तराधिकारी की पहली शादी पर प्रथम श्रेणी के १६ सरदारों तथा दो राजाओं (शाहपुरा और बनेड़ा) से दस्तूर के अनुसार ५०० रुपये एवं एक या दो घोड़े; और छोटे सरदारों तथा दूसरों से उनकी हाल की असल पैदावार पर सैकड़े पीछे दो रुपये लिये जायँगे।

दूसरा—महाराणा की बहिनों या कुंवरियों की शादी के समय सालाना पैदावार पर रुपये पीछे ढाई आने और राणा भीमसिंह के समय की प्रथा के अनुसार घोड़े लिये जायँगे।

तीसरा—जब महाराणा यात्रा को जायँ तब उस साल की असल पैदावार पर रुपये पीछे सवा आना लिया जायगा।

७—वर्तमान महाराणा की बहिनों की शादी की बाबत जो रक़म बाक़ी है वह इस वर्ष की उपज पर फ़ी रुपये ढाई आने के हिसाब से ली जायगी।

८—सरदार लोग महाराणा को तलवार-बंधाई के मौक़े पर या बतौर नज़राने के जो रक़म देते हैं, उससे अधिक अपनी रैयत से वसूल न करें।

९—हाल में बहुत से सरदारों पर अपराध तथा राजद्रोह के कारण जुरमाने हुए हैं, परन्तु पोलिटिकल एजेंट की सम्मति के अनुसार महाराणा ने सलूंबर तथा देवगढ़ के सरदारों के सिवा और सब के अपराध क्षमा कर दिये हैं। इन दोनों सरदारों ने ज़ब्त किये हुए गाँवों पर जबर्दस्ती अधिकार कर लिया और राज्य की सेना को निकाल दिया; इस अपराध के कारण हरएक से पचीस पचीस हज़ार रुपये जुरमाना लिया जाय। महाराणा ने क़त्ल के सिवा पहले के अपराध सब क्षमा कर दिये हैं। भविष्य में सब अपराधियों को न्यायालय की आज्ञा के अनुसार दंड दिया जायगा।

१०—भोम, घर, जागीर, गांव, गिरवी रक्खी हुई ज़मीन, दस्तावेज़, माफ़ियां, उदक आदि इस समय जिनके क़ब्ज़े में हैं वे उन्हीं के क़ब्ज़े में रहेंगे। महाराणा भीमसिंह के राज्य-काल से जिनपर अधिकार चला आ रहा है या जिनके सम्बन्ध में कप्तान टॉड तथा कॉब के तहरीरी दस्तावेज़ हैं वे उचित कारणों के बिना ज़ब्त न किये जायँगे और उनके हक़ की जांच-पड़ताल पोलिटिकल एजेंट करेगा। यदि वह उचित समझेगा तो इस कार्य में चार या छः सरदारों की, जो अपने स्वामी के विरोधी नहीं हैं, सहायता लेगा। महाराणा की ओर से जो (लोग) भोमिये या ज़मींदार हैं वे अबतक के रिवाज के अनुसार अपने गांवों की हिफ़ाज़त के तथा चोरी और डकैती से जो हानियाँ होंगी उन सब के लिए उत्तरदायी होंगे।

११—दाण, बिस्वा ( तिजारती माल की आमद-रफ्त का महसूल ), लागत, खड़-लाकड़ ( घास लकड़ी ) और रेबारियों के ऊंट तथा घर गिनती ( ख़ानाशुमारी ) ये सब कर राज्य के अधीन रहेंगे, परन्तु जिन सरदारों को कप्तान टॉड तथा कॉब के समय से ऐसे कर उगाहने का अधिकार है और जिनके पास ज़रूरी सनदें हैं वे इन करों को वसूल करते रहेंगे।

१२—कप्तान टॉड और कॉब के समय से जो कर चले आ रहे हैं, वे रहेंगे; पर उसके बाद लगाये हुए मौकूफ कर दिये गये हैं। पिछले महाराणाओं तथा वर्तमान महाराणा की दी हुई ( बराड़, दाण की लागत और जुरमाने की ) माफी की सनदें बदस्तूर जारी रहेंगी और उनका लिहाज किया जायगा।

१३—जेलखानों, डाकिनों, भोपों ( डाकिनियों का पता लगाने वाले व्यक्तियों ) और भाटों एवं चारणों के त्याग (दान) के सम्बन्ध में महाराणा की स्वीकृत से राजपूताने के एजेंट गवर्नर जनरल की जो आज्ञाएं जारी की गई हैं उनका पालन मेवाड़ के सब लोग करें। क़ैदियों की हैसियत के अनुसार उनकी खुराक का प्रबन्ध किया जायगा; पर इसके लिए एक आने रोज़ से कम या आठ आने से अधिक किसी को न दिया जायगा। किसी के साथ अत्याचार या बुरा बर्ताव न होगा।

१४—महाराणा, पोलिटिकल एजेंट तथा सरदारों की ओर से तीन तीन सदाचारी एवं जानकर प्रतिनिधि नियत किये जायँगे और ये सब मिलकर सातवां व्यक्ति चुनेंगे। भविष्य में सब फ़ौजदारी तथा दीवानी मुक़दमों के निर्णय के लिए ये सब रजवाड़े की प्रथाओं और न्याय-व्यवस्था के अनुकूल नियम बनावेंगे, जिनकी मंजूरी पोलिटिकल एजेंट देगा।

१५—पेश होने वाले सब संगीन तथा अन्य मुक़दमों का निर्णय स्थापित की हुई अदालतों में होगा। सरदारों के नौकरों तथा रैयत के छोटे मुकदमों का फ़ैसला सरदार करेंगे, और (वे) अपराधियों को एक महीने की क़ैद का दंड दे सकेंगे, परन्तु उनके साथ अत्याचार या बुरा बर्ताव न कर सकेंगे। उन (सरदारों) के फ़ैसले की अपीलें प्रधान के यहां और उसके निर्णय की अपील पोलिटिकल एजेंट के पास हो सकेगी।

१६—अब तक जिन्हें 'शरण' का अधिकार है, वह जारी रहेगा, परन्तु खून, डकैती या राजद्रोह के लिए उसका हक़ न रहेगा।

१७—भांजगड़ अर्थात् मौरूसी मुसाहिबत का अधिकार न तो कप्तान टॉड ने स्वीकार किया था और न अब स्वीकार किया जाता है। वह महाराणा की इच्छा पर निर्भर है। भविष्य में पोलिटिकल एजेंट तथा चार या पांच राजभक्त और नेकनीयत सरदारों की सम्मति के अनुसार महाराणा जरूरी मुक़दमों की कार्रवाई करेंगे।

१८—सरदारों, मन्दिरों, धार्मिक संस्थाओं आदि की प्राचीन प्रथाएं और अधिकार बने रहेंगे। आण अर्थात् दुहाई की रीति का पालन, जैसा पहले होता आ रहा है, वैसा ही होता रहेगा।

१६—जादू, टोना या मंत्र-प्रयोग के इलज़ाम से कोई व्यक्ति गिरफ्तार न किया जा सकेगा। ज़हर देने या दंड-योग्य व्यभिचार के मुक़द्दमों में, जिनके फैसलों का सम्बन्ध अदालतों से है, दरबार हस्ताक्षेप न करेंगे।

२०—महाराणा केवल प्रधान की लिखित आज्ञा के द्वारा जुरमाना कर सकते हैं; उस ( आज्ञा ) में जुरमाना करने के कारण तथा रक़म दर्ज होनी चाहिये। जुरमाने की रक़म इन्साफ और नरमी से नियत हो। इसी नियम का पालन करते हुए सरदार भी जो प्रथा अब तक प्रचलित है उसके अनुसार थोड़ा जुरमाना किया करें और एजेंसी के दफ्तर में उसका परिणाम तथा शरह दर्ज करा दिया करें। धौंस और दस्तक केवल प्रधान की लिखित आज्ञा से जारी किये जायँगे अथवा ( इन्हें ) वे लोग जारी करेंगे जो टॉड या कॉब के समय में किया करते थे।

२१—हाल के और आइन्दा के सरहदी तनाज़ों के फैसलों के लिए अंग्रेज़ी अफ़सर या कोई और अफ़सर नियत किया जायगा। दोनों पक्षवालों को खर्च उठाना पड़ेगा, पर यदि कोई पक्ष सरहदी निशान मिटानेवाला सिद्ध होगा तो उसे कुल खर्च देना होगा तथा और भी उचित दंड दिया जायगा।

२२—सरदारों आदि को अधिकार है कि महाराणा को सूचित कर रिवाज तथा धर्मशास्त्र के अनुसार सबसे नजदीकी वारिस को वे गोद लें। सरदारों का देहान्त हो जाने पर उनकी विधवायें अपने वंश के प्रतिष्ठित हितैषियों की सलाह से गोद ले सकती हैं। इसमें मत भेद होनेपर पोलिटिकिल ऐजेन्ट के पास अपील हो सकती है।

२३—एकलिङ्गजी, नाथद्वारा, विहारीदास पंचोली और चौबों को जो जमीन और गाँव दिए गये हैं वे उनके उत्तराधिकारियों के कब्जे में रहेंगे। रिवाज के अनुसार वसूल की जाने वाली सब रकमें—जैसे नेग या अदालती रसूम—जिनका हक होगा उन्हें दी जायँगी और छट्टूंद के साथ ये वसूल न की जायँगी।

२४—उदयपुर नगर में सरदारों की जो हवेलियाँ हैं वे जबतक आबाद या अच्छी दशा में रहेंगी तब तक पोलिटिकल एजेन्ट की अनुमति के बिना न तो जब्त की जायँगी और न दूसरों को दी जायँगी। पोलिटिकल ऐजेन्ट की अनुमति के बिना किसी हालत में ऐसा न किया जायगा। उन ( सरदारों ) के बागों की सिंचाई पीछोला तालाब से बिना महसूल होगी।

२५—मकान जमीन आदि के गिरवी रखने में महाराणा दखल न देंगे। अलबत्ता जहाँ तक हो सकेगा उसमें कमी कर सकेंगे। पेशगी वेतन देने पर महाराणा अपने सैनिकों से सूद न लेंगे और हर चौथे महिने

उन्हें बराबर वेतन दिया करेंगे तथा अपने नाम पर दूकानदारी या किसी प्रकार का व्यापार न करने देंगे।

२६—पहिले के कौलनामों में सरदारों को आपस में संगठन अर्थात् दल बन्दी करने की मनाही थी अब इस का कुछ ख्याल नहीं किया गया है। अब प्रत्येक व्यक्ति, जिसे वास्तव में कोई कष्ट हो, न्याय के लिए तुरंत पुकार सकता है। इस लिए ऐसे सब संगठन अनावश्यक है और भविष्य में ऐसे संगठनों में जो सम्मिलित होंगे उनके साथ राजद्रोहियों का सा वर्त्ताव किए जाने में सरदारों से कोई उज्र न होगा।

२७—राज्य में हरएक ( सरदार ) की ओर से वकील रहेगा और उसके द्वारा सब कार्य्य होगा। केवल प्रतिष्ठित व्यक्ति ही वकील बनाये जायँगे और प्रचलित प्रथा तथा उनके स्वामियों की मान—मर्यादा के अनुसार उनकी प्रतिष्ठा की जायगी।

२८—सारी रैयत ( काश्तकार )-चाहे वह राज्य की हो या सरदार की जहाँ चाहे वहाँ बिना रोक—टोक के आबाद हो सकती है। उसके विरुद्ध के अभियोग अदालतों में चलाये जावेंगे। सभी लोग, छोटे हों या बड़े, पोलिटिकल ऐजेन्ट के पास अपील कर सकते हैं।

२९—खालसे के इलाकों में जिस प्रकार अंग्रेजी सरकार की डाक तथा बैंगी ( थैला ) की रक्षा का जिम्मेवार राज्य होगा वैसे ही अपनी जागीरों में सरदार; और उसी प्रकार लूट से जो हानियाँ होंगी उनकी पूर्ति उनके जिम्मे रहेंगी।

३०—इस कौलनामे के होने से पहिले के सब कौल नामे रद्द समझे जायँगे और इसके अमल में आने के बाद यदि किसी समय दरबार तथा सरदारों में ऐसी बातों पर झगड़े उठें; जिनकी इसमें चर्चा न की गई हो या जो सन्दिग्ध हों, तो उनके निर्णय के लिए तीन महिनों के भीतर मेवाड़ के पोलिटिकल ऐजेंन्ट को उनकी सूचना देनी होगी और राजपूताने के ऐजेंन्ट गवर्नर जनरल का निर्णय आखिरी फैसला समझा जायगा। यदि इस मियाद के भीतर कोई मुक़द्दमा पेश न किया जायगा तो बेबुनियाद समझा जाकर वह खारिज कर दिया जायगा[1]।

---

१—यद्यपि महाराणा सरूपसिंह और सादड़ी, बेदला, बेगूं, देलवाड़ा, आसीद आदि ठिकानों के सरदारों ने इस कौलनामा पर अनिच्छा होते हुए भी दस्तखत कर दिये परन्तु सलूंबर, कानोड़, गोगून्दा, देवगढ़, भैंसरोड़, बदनोर आदि के सरदारों ने हस्ताक्षर नहीं किये। ऐसे ही उसका पालन करने के लिए न तो महाराणा

## ९—महाराणा शम्भूसिंह के नाम गोद लेने की सनद

श्रीमती महारानी विक्टोरिया की इच्छा है कि भारतवर्ष के अनेक राजा और सरदार, जो इस समय अपने राज्यों का शासन कर रहे हैं, उनकी सरकारें बनी रहें और उनका वंश तथा प्रतिष्ठा जारी रहे। इसलिए इस इच्छा की पूर्ति के लिये मैं आपको विश्वास दिलाता हूं कि सन्तान न होने की दशा में आप और आपके राज्य के भावी शासक हिन्दू कानून और आपकी जाति के रिवाजों के अनुसार किसी को गोद लेंगे तो वह मंजूर किया जावेगा।

विश्वास रखिये कि जब तक आपका घराना ब्रिटिश सरकार का भक्त (खैरख्वाह) बना रहेगा और अहदनामों की शर्तों का पालन करता रहेगा, तब तक आपके साथ जो यह इकरार किया गया है, इसमें कोई अन्तर नहीं आएगा[१]।

*ता० ११ मार्च १८६२ ई०* *दस्तखत—कैनिंग।*

---

## ८—मुलाजिमों को सोंपने का अहदनामा

१—अंग्रेजी राज्य या उसके बाहर का कोई आदमी यदि अंग्रेजी इलाक़े में कोई संगीन जुर्म करे और मेवाड़ राज्य की सीमा के भीतर आश्रय ले, तो मेवाड़ की सरकार उसे गिरफ्तार करेगी और उसके तलब किये जाने पर प्रचलित नियम के अनुसार अंग्रेजी सरकार के सुपुर्द करेगी।

२—कोई आदमी, जो मेवाड़ की प्रजा हो, यदि मेवाड़ राज्य की सीमा के भीतर कोई संगीन जुर्म करे और अंग्रेजी राज्य में शरण ले, तो उसके तलब किये जाने पर अंग्रेजी सरकार उसे गिरफ्तार करेगी और दस्तूर के मुताबिक मेवाड़ सरकार के हवाले करेगी।

३—कोई आदमी, जो मेवाड़ की प्रजा न हो, मेवाड़ राज्य की सीमा के भीतर कोई संगीन जुर्म करके अंग्रेजी राज्य में शरण ले तो अंग्रेजी सरकार उसे गिरफ्तार करेगी और उसके मुक़द्दमे की तहक़ीक़ात वह अदा-

---

रजामन्द थे और न उनके सरदार। इससे अन्त में अंग्रेज सरकार ने इस कौल-नामा को रद्द समझा और जो प्रथा पहले से चली आती थी वही जारी रही।

१—इसी प्रकार की सनदें अलवर, करौली, किशनगढ़, कोटा, जोधपुर, जैपुर, जैसलमेर, झालावाड़, डूंगरपुर, धोलपुर, प्रतापगढ़, बीकानेर, बूंदी, बांसवाड़ा, भरतपुर, सिरोही और शाहपुरा के नरेशों को दी गई।

लत करेगी जिसे अंग्रेजी सरकार हुक्म देगी। साधारण नियम के अनुसार ऐसे मुक़दमों की तहक़ीक़ात पोलिटिकल एजेंट की अदालत में होगी, जिसके साथ मेवाड़ का राजनैतिक सम्बन्ध रहेगा।

४—किसी सूरत में कोई सरकार किसी व्यक्ति को, जिसपर संगीन जुर्म का अभियोग लगाया गया हो, सुपुर्द करने के लिए बाध्य न होगी, जब तक कि प्रचलित नियम के अनुसार जिसके राज्य में अपराध किये जाने का अभियोग लगाया गया हो वह सरकार-या उसकी आज्ञा से कोई-अपराधी को तलब न करे और जब तक जुर्म की ऐसी शहादत पेश न की जाय जिसके द्वारा जिस राज्य में अभियुक्त मिले उसके नियमानुसार उसकी गिरफ्तारी जायज़ समझी जाय और यदि वही अपराध उसी राज्य में किया जाता तो वहाँ भी अभियुक्त ( मुलज़िम ) दोषी सिद्ध होता।

५—नीचे लिखे हुए अपराध संगीन जुर्म समझे जायँगे—

१—क़त्ल।
२—क़त्ल करने की कोशिश।
३—उत्तेजना की दशा में किया हुआ दंडनीय मनुष्य-वध।
४—ठगी।
५—विष देना।
६—जिना-बिल्-जब्र (बलात्कार)।
७—सख्त चोट पहुंचाना।
८—बच्चों का चुराना।
९—स्त्रियों का बेचना।
१०—डकैती।
११—लूट।
१२—सेंध लगाना।
१३—मवेशी की चोरी।
१४—घर जलाना।
१५—जालसाज़ी।
१६—जाली सिक्का बनाना या खोटा सिक्का चलाना।
१७—दंडनीय विश्वासघात।
१८—माल-असबाब का हज़म करना, जो दंडनीय समझा जाय।
१९—ऊपर लिखे हुए अपराधों में मदद देना।

६—ऊपर लिखी हुई शर्तों के अनुसार मुजरिम को गिरफ्तार करने, रोक रखने या सुपुर्द करने में जो खर्च लगे वह उसी सरकार को देना पड़ेगा जो मुजरिम को तलब करे।

७—ऊपर लिखा हुआ अहदनामा तब तक जारी रहेगा जब तक अहदनामा करने वाली दोनों सरकारों में से कोई उसके तोड़े जाने की अपनी इच्छा दूसरी से प्रकट न करे।

८—इस (अहदनामे) में जो शर्तें दी गई हैं उनमें से किसी का भी असर ऐसे किसी अहदनामे पर न होगा जो दोनों पक्षों के बीच इससे पहले हो चुका है, सिवा किसी अहदनामे के उस अंश के जो इससे विरुद्ध हो।

यह अहदनामा ई० सन् १८६८ ता० १६ दिसम्बर, तदनुसार वि० सं० १६२५ पौष सुदि ३, को उदयपुर में हुआ।

(हस्ताक्षर) ए० आर० ई० हचिन्सन,
लेफ्टेनेंट-कर्नल, क़ायममुक़ाम पोलिटिकल एजेंट,
मेवाड़।

उदयपुर के महाराणा शम्भूसिंह की मुहर और दस्तख़त।

(हस्ताक्षर) मेयो,
हिन्दुस्तान का वाइसराय और गवर्नर जनरल।

ई० सन् १८६६ ता० २२ जनवरी (माघ सुदि ६) को फ़ोर्ट विलियम में हिन्दुस्तान के वाइसरॉय और गवर्नर जनरल ने इस अहदनामे को स्वीकार किया।

(दस्तख़त) डब्ल्यू० एस० सेटन-कर,
भारत-सरकार का सेक्रेटरी।

---

## १०—नमक का अहदनामा

अंग्रेज सरकार और महाराणा के बीच नमक के विषय में जो समझौता सन् १८७६ ई० की १२ फरवरी को हुआ और गवर्नर जनरल ने उसे ता० ८ मई को स्वीकार किया उसकी ६ शर्तों का सारांश इस प्रकार है:—

१—मेवाड़ राज्य में नमक का बनना बन्द किया जाय और महाराणा तथा उसके (५१) जागीरदारों के हरजाने के लिए गवर्मेन्ट प्रतिवर्ष २,६०० रु० (कलदार) महाराणा को दे।

२—जिस नमक पर सरकार की चुंगी लगी होगी उसके सिवा और कोई नमक मेवाड़ में न तो आने और न उससे बाहर जाने दिया जायगा।

३—जिस नमक पर सरकार की चुंगी लगी होगी उस पर मेवाड़ राज्य में चुंगी न लगाई जायगी।

४—नमक की चुंगी के हरजाने के तौर पर सरकार प्रतिवर्ष ३५,००० रु० मेवाड़ राज्य को देगी।

५—आधी चुंगी पर १,२५,००० मन (अंग्रेजी) नमक तो मेवाड़ की प्रजा के, और बिना चुंगी के १,००० मन महाराणा के खर्च के लिए पचपद्रा (मारवाड़) के नमक के कारखाने से प्रतिवर्ष मिलता रहेगा।

---

## मेवाड़ राज्य के सरदार

महाराणा अमरसिंह दूसरे के समय में मेवाड़ के सरदारों की तीन श्रेणियां बनाई गईं। पहले दर्जे के १६ सरदार थे जिनको "उमराव" कहते थे। इन उमरावों की गणना किसी कवि ने इस प्रकार की है:—

*त्रण झाला त्रण पुरबिया, चूँडावत भड़ च्यार।*
*दोय सकता दोय राठवड़, साँरगदे ने पंवार ॥ १ ॥*

अर्थात् तीन झाला, तीन पुरबिया चौहान, चार चूँडावत, दो शक्तावत, दो राठोड़, एक सारंगदेवोत और एक पँवार वंश के सरदार—इस प्रकार कुल मिलाकर १६ सरदारों की गणना पूरी होती है।

बाद में समय समय पर पांच और बढ़ा दिये गये परन्तु राजदरबार में बैठकें केवल १६ ही हैं और ये बढ़ाये हुए उमराव बारी-बारी से अनुपस्थित उमरावों की जगह स्थानापन्न होते हैं। ऐसे ही दूसरे दर्जे में ३२ सरदार और तीसरे दर्जे में बहुत सरदार हैं जो "गोल के सरदार" कहलाते हैं।

उमराव तथा दूसरी श्रेणी के सरदारों को ताजीम है और तीसरी श्रेणी के सरदारों में भी कुछ लोगों को ताजीम है। पहले पाटवी महाराजकुमार भी १६ उमरावों की बैठक से नीचे बैठता था परन्तु महाराणा फतहसिंह ने इस पुरानी प्रथा को अभी कुछ वर्ष हुए हटा दिया और पाटवी कुँवर की बैठक सब उमरावों के ऊपर रक्खी दी गई है। यह पुरानी प्रथा यों चल पड़ी थी कि महाराणा का पाटवी कुँवर (युवराज) मुग़ल सम्राट् की सेवा में जाने लगा था।

१६ उमरावों की बैठक के नीचे महाराणा के नजदीकी भाई बेटों की बैठक होती है। महाराणा के नजदीकी भाई बेटों में से करजाली, शिवरती, कारोई और बावलास के अधिपतियों को "महाराज" की उपाधि है। नेतावल के द्वितीय श्रेणी के सरदार को भी "महाराज" की पदवी है। बनेड़ा के सरदार को "राजा" और शाहपुरा को "राजाधिराज" की पदवी है।

पहले दर्जे के उमरावों में से दस उमराव तो सीसोदिया खांप के हैं और बाकी दूसरी खाँप (वंश)—जैसे झाला, चौहान, पंवार, राठोड़ और डोडिया-के हैं। सीसोदिया खाँप के उमरावों में ५ विभाग हैं—१-सलूम्बर,

देवगढ़, बेगूँ, आमेट, मेजा, भैसरोडगढ़ और कोरावड़ जो चूँड़ाजी के वंशधर हैं जिसने अपने छोटे भाई मोकलजी के लिए राजगदी का हक छोड़ दिया था। २-कानोड़ के सरदार महाराणा लाखाजी के वंशधर सांरगदेवोत हैं। ३-भींडर और बानसी के सरदार महाराणा उदयसिंह के पुत्र शक्तसिंह के वंशज हैं। ४-राजाधिराज शाहपुरा महाराणा अमरसिंह (प्रथम) के पुत्र सूरजमल के और बनेड़ा के राजा, महाराणा राजसिंह (प्रथम) के पुत्र भीमसिंह के वंशधर हैं। और पांचवे विभाग में—शिवरती और करजाली के महाराज, महाराणा संग्रामसिंह दूसरे के वंशधर हैं।

इन सरदारों में से मुख्यों का संक्षिप्त विवरण नीचे दिया जाता है:—

**करजाली**—यह ठिकाणा महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे) के तीसरे पुत्र बाघसिंह को जागीर में मिला था। इसके वर्त्तमान अधिपति महाराज लक्ष्मणसिंह हैं जो महाराणा फतहसिंह के बड़े भाई सूरतसिंह के पुत्र हैं। यह जागीर उदयपुर से ५५ मील पूर्व में ११ गांवों की है और उसकी आमदनी २२ हजार रु० सालाना है। इस ठिकाणे से छटूंद (खिराज) नहीं ली जाती है। महाराज लक्ष्मणसिंह का जन्म सं० १६२६ (सन् १८७२ ई०) में हुआ। इनका विवाह सं० १६५३ (सन् १८६६) में शाहपुरा राज्य के खामोर ठिकाने के ठाकुर जोरावरसिंह की पुत्री से हुआ था। उस धर्मपत्नी का देहान्त होजाने पर आपका दूसरा विवाह बड़ी रूपाहेली के जागीरदार विद्वद्वर्य ठाकुर चतुरसिंह मेड़तिया राठोड़ की पुत्री से सम्वत् १६५६ (सन् १६०२ ई०) में हुआ। इस विवाह से आपके दो पुत्र कुँवर जगतसिंह (सं० १६५६) और कुँ० अभयसिंह (सं० १६६० वि०) हैं।

कुँवर जगतसिंह का विवाह सं० १६७७ (ई० सन् १६२०) में अजमेर-मेरवाड़ा जिला के ठाकुर देवलिया की पुत्री से हुआ था परन्तु एक वर्ष पश्चात् उस धर्मपत्नी का स्वर्गवास होगया। इससे सन् १६२२ ई० के दिसम्बर में इनका विवाह जोधपुर राज्य के खेरवा ठाकुर की बहिन के साथ हुआ। इनके तीन पुत्र हैं जो सम्वत् १६८१ (ई० १६२४), १६८३ (ई०१६२६) और १६८६ (ई०१६२६) में जन्मे। दूसरे कुँवर अभयसिंह का विवाह सं० १६८२ (सन् १६२५ ई०) में लालगढ़ के जागीरदार दीवान जसवंतसिंह की बहिन से हुआ है।

करजाली की वंशावली इस प्रकार है:—

१—महाराज बाघसिंह।
२—महाराज भैरोंसिंह।
३—महारज दौलतसिंह (गोद)।
४—महाराज अनोपसिंह (भतीजा)।
५—महाराज सूरतसिंह (गोद)।
६—महाराज लक्ष्मणसिंह।

**शिवरती**—यह ठिकाना महाराणा संग्रामसिंह दूसरे के चौथे पुत्र अर्जुनसिंह को जागीर में मिला था। इसके वर्त्तमान स्वामी महाराज शिवदानसिंह हैं। यह ठिकाना ४५ हजार रुपये सालाना आमदनी का है और जागीर में २० गाँव हैं। महाराणा सरूपसिंह के समय से छटूंद (खिराज) इन्हें भी माफ है। वर्तमान महाराज का शुभ जन्म सं० १६५७ (सन् १६००) में हुआ था और अपने पिता महाराज हिम्मतसिंह के देहान्त पर सं० १६८७ (सन् १६३० ई०) को ठिकाने के स्वामी हुए। इनका विवाह सं० १६७७ (सन् १६२० ई०) में जोधपुर राज्य के रास ठाकुर फतहसिंह की पुत्री से हुआ था। इस सम्बन्ध से एक पुत्र है। दूसरा विवाह १६८३ के फागुण (सन् १६२६ के मार्च) मास में कुशलगढ़ (बांसवाड़ा) के राठोड़ राव रणजीतसिंह की पुत्री से हुआ था। इस विवाह से आपके तीन कुँवर हैं। शिवरती ठिकाने की दो गांव की जागीर टोंक राज्य के निम्बाहेड़ा परगना में भी है। वंशावली इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| १—महाराणा संग्रामसिंह। | ४—महाराज दलसिंह (गोद)। |
| २—महाराज अर्जुनसिंह। | ५—महाराज गजसिंह। |
| कुँवर शिवसिंह। | ६—महाराज हिम्मतसिंह। |
| ३—महाराज सूरजमल। | ७—महाराज शिवदानसिंह। |

---

**कारोई**—यह ठिकाना महाराणा जयसिंह के तीसरे पुत्र उम्मेदसिंह को मिला था। इसके सरदार "महाराज" कहलाते हैं। वर्तमान अधिपति महाराज कर्णसिंह हैं। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—महाराणा जयसिंह। | ७—महाराज फतहसिंह। |
| २—महाराज उम्मेदसिंह। | ८—महाराज हम्मीरसिंह। |
| ३—महाराज बख्तसिंह। | ९—महाराज रतनसिंह। |
| ४—महाराज गुमानसिंह। | १०—महाराज विजयसिंह। |
| ५—महाराज बख्तावरसिंह। | कुँवर गोवर्धनसिंह। |
| ६—महाराज सूरतसिंह। | ११—महाराज कर्णसिंह। |

---

**बावलास**—यह ठिकाना महाराणा जयसिंह के दूसरे पुत्र प्रतापसिंह को मिला था। यहाँ के जागीरदार को भी "महाराज" का खिताब है। वर्तमान सरदार महाराज रघुनाथसिंह हैं। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—महाराणा जयसिंह। | ७—महाराज इन्द्रसिंह। |
| २—महाराज प्रतापसिंह। | ८—महाराज भवानीसिंह। |
| ३—महाराज जोरावरसिंह। | ९—महाराज गोपालसिंह। |
| ४—महाराज श्यामसिंह। | १०—महाराज भूपालसिंह। |
| ५—महाराज दौलतसिंह। | ११—महाराज रघुनाथसिंह। |
| ६—महाराज अनूपसिंह। | |

---

**बनेड़ा**—इस संस्थान के मूल पुरुष राजा भीमसिंह सीसोदिया थे जो उदयपुर नरेश महाराणा राजसिंह के चौथे पुत्र थे। ये भीमसिंह बड़े वीर थे और बादशाह औरङ्गजेब की सेवा में सं० १७३८ भादों सुदि १४ को चले गये। बादशाह ने उन्हें "राजा" का खिताब, मनसब और बनेड़े की जागीर तथा कई दूसरे परगने देकर अपने पास रख लिया। जब बादशाह दक्षिण में गया तो ये भी उसके साथ वहाँ पहुँचे परन्तु हिज्री सन् ११०६ ता० २७ सफर (वि० सं० १७५१ कार्तिक बदि १४) को गोलकुण्डे में भीमसिंह का देहांत होगया। उस समय इनका मनसब पंच हजारी था। इनके ज्येष्ठ पुत्र अजबसिंह के स्थान में दूसरे पुत्र सूरजमल को बादशाह ने मनसब दिया और वही बनेड़ा के स्वामी हुए। सूरजमल के पुत्र सुलतानसिंह तक तो बनेड़ा के राजा बादशाही नौकरी में रहे। बाद में महाराणा की सेवा में चले आये। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—महाराणा राजसिंह। | ८—राजा भीमसिंह (दूसरे)। |
| २—राजा भीमसिंह। | ९—राजा उदयसिंह। |
| ३—राजा सूरजमल। | १०—राजा संग्रामसिंह। |
| ४—राजा सुलतानसिंह। | ११—राजा गोविन्दसिंह। |
| ५—राजा सरदारसिंह। | १२—राजा अखैसिंह। |
| ६—राजा रायसिंह। | १३—राजा अमरसिंह। |
| ७—राजा हम्मीरसिंह। | |

इस समय बनेड़ा ठिकाणें में ७६ गाँव हैं और सालाना आमदनी १ लाख १० हजार रुपये हैं। बनेड़ा कसबा उदयपुर से ९० मील उत्तरपूर्व में हैं। राज्य को सालाना खिराज में ६, २२४ रु० देते हैं। बनेड़ा के राजा साहब को एक ऐसा अधिकार प्राप्त है जो मेवाड़ के अन्य सरदारों को नहीं है। दूसरे जागीरदारों की तरह इनको जानशीनी के लिये उदयपुर नहीं जाना पड़ता है बल्कि पूरे लवाजमा के साथ एक तलवार इनके यहाँ भेजी जाती है। जिसके पहुंचने पर बनेड़ा वाले जानशीनी के लिये जाते हैं।

बनेड़ा के वर्तमान स्वामी राजा अमरसिंह हैं। इनका जन्म सं० १९४३ की सावण सुदि ३ सोमवार (ई० सन् १८८६ ता० २ अगस्त) को हुआ और ये अपने पिता राजा अक्षयसिंह के पश्चात सं० १९६५ की पौष वदि १४ मंगलवार (ई० सन् १९०८ ता० २२ दिसम्बर) को बनेड़ा के अधिपति हुए। राजा अमरसिंह का विवाह सगुंजा सी०पी० के चन्द्रवंशी रकसेल खांप के महाराजा रघुनाथ शरणसिंह देव की पुत्री से हुआ था जिससे आपके ३ कुंवर विद्यमान हैं। बड़े कुंवर प्रतापसिंह का जन्म सं० १९५७ की पोष सुदि ८ शनिवार (ई० सन् १९०० ता० २९ दिसम्बर) को हुआ और उनका प्रथम विवाह लूनावड़ा (गुजरात) के राणा बख्तसिंह सोलंकी की पौत्री से सं० १९७३ (सन् १९१८ ई०) में हुआ। इस सम्बन्ध से उनके एक पुत्र सं० १९८० की सावण सुदि १५ (सन् १९२२ ई० ता० २६ अगस्त) को जन्मा। दूसरे कुंवर मानसिंह का जन्म सं० १९६५ में हुआ और वे विलायत से बैरिस्टर होकर सन् १९३४ ई० में लौटे तथा उदयपुर स्टेट में सेशन जज के पद पर हैं। तीसरे कुंवर गोपालसिंह का जन्म १९७४ सावण वदि १४ (ई० सन् १९१७ ता० १७ जुलाई) को हुआ है।

---

**शाहपुरा**—शाहपुरे के नरेश महाराणा अमरसिंह (प्रथम) के दूसरे पुत्र सूरजमल के वंशज हैं और वे "राजाधिराज" कहलाते हैं। इनकी एक जागीर काछोला परगना नामक तो मेवाड़ में है और दूसरी फूलिया परगने की ब्रिटिश भारत में हैं जो सीसोदिया सूरजमल के पुत्र सुजानसिंह को बादशाह शाहजहाँ ने जागीर में दी थी। जहाँ तक काछोला परगने का सम्बन्ध है, शाहपुरा के राजाधिराज महाराणा के मातहत हैं। काछोला की जागीर में ९० गाँव हैं जिनकी आमदनी ७५ हजार रुपया सालाना है। इसके लिये राजाधिराज ३,०००) रु० सालाना मेवाड़ राज्य को खिराज के देते हैं और रिवाज के माफिक एक वर्ष छोड़ कर दूसरे वर्ष एक मास तक महाराणा की सेवा में उदयपुर रहते हैं, किन्तु अभी सं० १९९३ (ई० सन् १९३६) में वर्तमान राजाधिराज ने अपने घराने की गौरव वृद्धि के विचार से काछोला परगना की जागीर का त्यागपत्र भारत सरकार के द्वारा मेवाड़ राज्य को दे दिया है जो अभी विचाराधीन है। यदि यह त्यागपत्र स्वीकृत होगया तो किसी अवसर पर अंग्रेज सरकार शाहपुरा को ११ तोपों की सलामी प्रदान कर देगी और उस समय वे स्वतन्त्र नरेशों की भाँति "हिजहाईनेस" कहलाने के अधिकारी हो जायँगे।

शाहपुरा रियासत का वर्णन अलग दिया जायगा, क्योंकि अब ये सलामी की ९ तोपों सहित अलग रियासत बन गई है। अंग्रेज सरकार

से यहाँ के अधिपति को "राजा" की तथा मेवाड़ राज्य से "राजाधिराज" की उपाधि है। वर्तमान राजाधिराज श्री उम्मेदसिंहजी वर्मा हैं। इनका विवाह खेतड़ी (जयपुर राज्य) के राजा की कन्या से हुआ था। इस धर्मपत्नि का स्वर्गवास होजाने पर आपका दूसरा विवाह किशनगढ़ राज्य के रलायता ठिकाने में हुआ। इनके एक पुत्र राजकुमार सुदर्शनसिंह है।

---

**सलूंबर**—यह एक मुख्य ठिकाना चूँडावत सीसोदिया वंश का मेवाड़ में है। यहाँ के उमराव को "रावत" की पदवी है और दरबार में चौथी बैठक है। इस जागीर में १०७ गांव हैं जिनसे सालाना आय ८० हजार रु० है। इस जागीर से राज्य को कोई खिराज नहीं दिया जाता है।

सलूंबर कस्बा उदयपुर शहर से दक्षिण—पूर्व में ४० मील पर है। इसकी आबादी ५ हजार करीब है और पके परकोटे से घिरा हुआ है। यहाँ एक झील के किनारे रावतजी का महल है और ऊपर पहाड़ पर दर्शनीय किला है।

यह जागीर महाराणा लाखाजी के ज्येष्ठ पुत्र चूँड़ाजी सीसोदिया के वंश में चली आती है। जब महाराणा लाखाजी ने मंडोर के राव जोधाजी राठोड़ की पुत्री और कँवर रणमल राठोड़ की सगी बहिन हंसबाई से विवाह करना चाहा। तब कुँवर चूँड़ा ने भिष्म प्रतिज्ञा करके वि० सं० १४५५ (ई० सन् १३९८) में मेवाड़ की गद्दी को अपने छोटे भाई मोकल के हक में छोड़ दी। इस वंश के प्रसिद्ध सरदारों ने राज्य की समय-समय पर अनुपम सेवाएँ की हैं। रावत रतनसिंह चूँडावत खानवा के युद्ध में सं० १५८४ (ई० सन् १५२७) में मारा गया। रावत दूदा, बहादुरशाह की चितोड़ की चढ़ाई में वीरगति को प्राप्त हुआ। रावत साँईदास मय अपने पुत्र कुँवर अमरसिंह के बादशाह अकबर की चित्तोड़ की चढ़ाई में सूरजपोल दरवाजे के सामने काम आया। जेतसिंह (प्रथम) सं० १६५७ (ई० सन् १६००) में ऊँटाले में सम्राट जहाँगीर के मुकाबले में लड़ता हुआ वीरगति को प्राप्त हुआ। जैतसिंह (दूसरा) जयआपा सिंधिया की मरहटी सेना से युद्ध करता वि० सं० १८१२ सावण बदि २ (ई० सन् १७५५ ता० २५ जुलाई शुक्रवार) को नागोर (मारवाड़) के पास गाँव ताऊसर में मारा गया। जोधसिंह ने महाराणा अरिसिंह (दूसरे) के कहने से विष मिला हुआ पान खाकर अपनी स्वामिभक्ति का परिचय दिया। रावत पहाड़सिंह वि० सं० १८२५ (ई०सन १७६८) में उज्जेन के युद्ध में मरहटी सेना से युद्ध कर पूर्ण युवावस्था में काम आया।

सलूँबर के रावत मेवाड़ राज्य में "भांजगड़िया" कहलाते हैं अर्थात् वंशपरम्परागत मुसाहिब हैं। चूँडाजी और उनके वंशधरों को राज्य के कारोबार में दखल करने का सदा हक़ रहा है। सं० १८७५ (ई० सन् १८१८) में जब अँग्रेज सरकार से राज्य की सन्धि हुई तब भी सलूँबर ने इस हक़ को कायम रखने का असफल प्रयत्न किया था। महाराणा लाखाजी के समय से राज्य की ओर से पट्टों, परवानों आदि पर भाले का निशान करने का अधिकार चूँडाजी के मुख्य वंशधरों में चला आता रहा। परंतु पीछे से वे कभी उदयपुर और कभी अपनी जागीर में रहने लगे जिससे सहूलियत के कारण उन्होंने भाले का निशान बनाने का अधिकार अपनी ओर से अपने कायस्थ अहलकार को सोंप दिया जिसके वंशज आज तक महाराणा की तरफ से पट्टे, परवाने, सनद आदि लिखते और उन पर "सही" (हस्ताक्षर) कराते तथा यह चिन्ह भी बनाते हैं। इससे वह पंचोली (कायस्थ भटनागर) घराना "सहीवाला" नाम से कहलाता है।

सं० १९२७ (ई० सन् १८७०) तक रावतजी को सिक्का ढालने की भी इजाजत थी और सलूँबर में पदमशाही पैसा और सलूँबर धींगला नाम के सिक्के चलते थे। परंतु अँग्रेज सरकार की आज्ञा से यह टकसाल बंद कर दी गई।

वर्तमान रावत खुमाणसिंह हैं जिनका जन्म सं० १९६९ (ई० सन् १९१२) में हुआ है और स्वर्गीय रावत अनाड़सिंह के सं० १९८६ वि० में देहांत होने पर चावंड से गोद आकर सलूँबर के स्वामी हुए। इनके एक पुत्र सं० १९९१ सावण सुदि ४ मंगलवार (ई० सन् १९३४ ता० १४ अगस्त) को जन्मा है। इनकी वंशावली नीचे दी जाती है:—

१—रावत चूंडाजी।
२—रावत कांधल।
३—रावत रतनसिंह।
४—रावत दूदा।
५—रावत सांईदास।
६—रावत खेंगार।
७—रावत किशनदास।
८—रावत जैतसिंह।
९—रावत मानसिंह।
१०—रावत पृथ्वीराज।
११—रावत रघुनाथसिंह।
१२—रावत रतनसिंह। (दूसरे)
१३—रावत कांधल। (दूसरे)
१४—रावत केसरीसिंह।
१५—रावत कुबेरसिंह।
१६—रावत जैतसिंह। (दूसरे)
१७—रावत जोधसिंह।
१८—रावत पहाड़सिंह।
१९—रावत भीमसिंह।
२०—रावत भवानीसिंह।
२१—रावत रतनसिंह। (तीसरे)
२२—रावत पद्मसिंह।

२३—रावत केसरीसिंह। (दूसरे) २५—रावत ओनाड़सिंह।
२४—रावत जोधसिंह। (दूसरे) २६—रावत खुमाणसिंह।

---

देवगढ़—इस ठिकाने के स्वामी रावत कहलाते हैं और वे प्रथम श्रेणी के उमरावों में से हैं। इस जागीर में ८० गाँव हैं जिसकी सालाना आमदनी डेढ़ लाख रु० है। राज्य को सालाना खिराज ७,२४२) रु० देते हैं। यह जागीर वि० सं० १७४८ (ई० सन् १६६१) में महाराणा जयसिंह ने रावत द्वारकादास को इनायत की थी। द्वारकादास रावत चूंडाजी के पड़पोते सिंहजी के दूसरे पुत्र सांगा (आमेट के मूलपुरुष) का छठा वंशधर था।

वर्तमान रावत विजयसिंह का जन्म सं० १६५० (ई० सन् १८६३) में हुआ था। इनकी पढ़ाई मेयो कालेज अजमेर मे हुई थी और रावत किशनसिंह के सं० १६५७ (ई० सन् १६००) में देहांत होने पर ये जागीर के स्वामी हुए। इनके एक पुत्र (कुँवर) संग्रामसिंह नामक हैं तथा एक पौत्र सं० १६६१ चैत्र वदि १० शनिवार (ई० सन् १६३४ ता० १० मार्च) को जन्मा है।

देवगढ़ उदयपुर से उत्तर—पूर्व में ६८ मील पर मेरवाड़ा जिला की सरहद पर ५ हजार आबादी का कस्बा है। रेल्वे स्टेशन देवगढ़ मदारिया है। इस कस्बे के चारों ओर शहरपनाह है और एक किला व महल है। यहाँ पर पहले ज्यादातर बेद जाति के लोग रहा करते थे जो ठग का पेशा करते थे और इसीसे इस कस्बे का एक हिस्सा इसी नाम से प्रसिद्ध है। देवगढ़ से ३ मील दूर अजना नाम का गाँव है जहाँ कनफटे नाथों (गुसाईयों) का मठ है। ये देवगढ़ के रावतों के गुरु हैं और वहां हर वर्ष एक धार्मिक मेला लगता है।

देवगढ़ के उमरावों की वंशावली इस प्रकार है:—

१—रावत साँगाजी
२—रावत दूदा
३—रावत ईश्वरदास
४—रावत गोकुलदास
५—रावत द्वारकादास
६—रावत संग्रामसिंह
७—रावत जसवंतसिंह
८—रावत राघवदास
९—रावत गोकुलदास (दूसरे)
१०—रावत नाहरसिंह
११—रावत रणजीतसिंह
१२—रावत कृष्णसिंह
१३—रावत विजयसिंह

---

बेगूं—यह ठिकाणा उदयपुर से ८८ मील पूर्व में है। इस जागीर में १६३ गांव हैं। जिसकी सालाना आमदनी ६० हजार रुपये हैं। इसके अधिपति "रावत सवाई" कहलाते हैं और मेवाड़ के १६ उमरावों में से हैं। इनकी बैठक देवगढ़ के रावत के बराबर है। परन्तु अन्तर सिर्फ यही है कि देवगढ़ वाले महाराणा के दाहिनी ओर बैठते हैं और बेगूं वाले बांई तरफ। राज्य को ६,७३२) रु० सालाना छटूंद ( खिराज ) के भरते हैं।

यह घराना सीसोदियों की चूंडावत शाखा से है और सलूंबर ठिकाणे से फटा है। यह ठिकाणा पहले-पहल सलूंबर के रावत खंगारजीके पुत्र गोविन्ददास को मिला था। इस ठिकाने की वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—रावत सवाई गोविन्ददास | ११—रावत सवाई हरीसिंह |
| २—रावत सवाई मेघसिंह | १२—रावत सवाई देवीसिंह |
| ३—रावत सवाई राजसिंह | १३—रावत सवाई मेघसिंह (दूसरे) |
| ४—रावत सवाई महासिंह | १४—रावत सवाई प्रतापसिंह |
| ५—रावत सवाई मोहकमसिंह | १५—रावत सवाई महासिंह (दूसरे) |
| ६—रावत सवाई उदयसिंह | १६—रावत सवाई किशोरसिंह |
| ७—रावत सवाई खुशालसिंह | १७—रावत सवाई माधवसिंह |
| ८—रावत सवाई भूपालसिंह | १८—रावत सवाई मेघसिंह (तीसरे) |
| ९—रावत सवाई अल्लू | १९—रावत सवाई अनोपसिंह (दूसरे) |
| १० रावत सवाई अनूपसिंह | |

सं० १८८० ( ई० सन् १८२३ ) में रावत महासिंह ने अपने पुत्र किशोरसिंह को ठिकाणा सौंप कर आप सन्यास ग्रहण कर नाथद्वारा तथा कांकरोली में रहने लगे। परन्तु १५ वर्ष बाद सं० १८९६ में किशोरसिंह को उसके एक ब्राह्मण नौकर ने सोते हुए को मार डाला। इसलिए महासिंह ने अपने ९ वर्ष के पुत्र माधवसिंह के नाम से ठिकाणे का काम अपने हाथ में ले लिया। सं० १९१७ में माधवसिंह भी महासिंह के जीवन काल में चल बसा। इसलिए महासिंह ने ठिकाणे का काम फिर अपने हाथ में लिया क्योंकि माधवसिंह का पुत्र मेघसिंह केवल ५ वर्ष का बालक था। सं० १९२३ में महासिंह भी इस संसार से चल बसा। अतः मेघसिंह ठिकानेका स्वामी हुआ। सं०१९६२ आषाढ सुदि १५ ( सन् १९०५ ई० ता० १६ जुलाई ) को मेघसिंह का देहान्त होजाने पर उनके पुत्र अनोपसिंह ठिकाने के अधिपति हुए जो वर्तमान रावत हैं। इनका जन्म सं० १९४३ ( सन् १८८९ ई० ) में हुआ।

इस ठिकाणे में मैनाल ( महानाल ) नाम का पुराना गांव है जहाँ पर एक मठ और शिवजी का मंदिर है। शिलालेखों के अनुसार इसे

वि० सं० १२२६ ( ई० सन ११६६ ) में किसी ब्राह्मण ने बनवाया था। यहाँ पर एक मंदिर व महल पृथ्वीराज चौहान की रानी सुहावदेवी (रूठी रानी) का बनवाया हुआ है। खास बेगूं कस्बे की आबादी ३ हज़ार है।

---

आमेट—यह ठिकाणा उदयपुर से ५० मील उत्तर-पूर्व में चन्द्रभागा नदी के किनारे पर है। इसमें ४६ गाँव ३५ हज़ार सालाना आय के हैं। राज्य को ३,४०१) रु० छटूंद देते हैं। ठाकुर को रावत की पदवी है। यह रावत चूंडाजी सीसोदिया के पोत्र सीहा के पुत्र जग्गा के वंशज हैं। सीहाजी का पौत्र पत्ता ( प्रतापसिंह ) महाराणा उदयसिंह ( दूसरा ) के समय में बड़ी वीरता के साथ चित्तोड़ के किले में अकबर के घेरे के मुकाबले में काम आया। इससे यह ठिकाणा पत्ता के पुत्र व उत्तराधिकारी कर्णसिंह को महाराणा प्रतापसिंह ( प्रथम ) ने प्रदान किया। इनकी वंशवली नीचे दी जाती है:—

| | |
|---|---|
| १—रावत सीहाजी। | ६—रावत पृथ्वीसिंह। |
| २—रावत जग्गाजी। | १०—रावत फतेहसिंह। |
| ३—रावत पत्ता (प्रतापसिंह)। | ११—रावत प्रतापसिंह। |
| ४—रावत कर्णसिंह। | १२—रावत सालमसिंह। |
| ५—रावत मानसिंह। | १३—रावत पृथ्वीसिंह (दूसरे)। |
| ६—रावत माधोसिंह। | १४—रावत चत्रसिंह। |
| ७—रावत गोवर्धनसिंह। | १५—रावत शिवनाथसिंह। |
| ८—रावत दुल्हेसिंह। | १६—रावत गोविंदसिंह। |

वर्तमान रावत गोविंदसिंह का जन्म सं० १६७४ ( ई० सन १६१७ ) में हुआ था। रावत शिवनाथसिंह के निसन्तान गुजर जाने पर सं० १६७६ माघ बदि ३० बुधवार ( ई० सन १६२० ता० २१ जनवरी ) को महाराणा ने इन्हें जीलोला से लाकर गोद बैठाया। इनका विवाह पारसोली ( मेवाड़ ) के रावत लालसिंह चौहान की पुत्री से हुआ है। आमेट कस्बा की आबादी ३ हज़ार से अधिक है। ये चारों तरफ पहाड़ों से घिरा हुआ मय आबादी के सुन्दर स्थान है।

---

मेजा—यहाँ के सरदार भी चूंडावत सीसोदिया राजपूत हैं और इनका घराना आमेट से फटा है। यह जागीर मेवाड़ राज्य के केन्द्र में है और इसमें १० गाँव सालाना आमदनी ३२ हज़ार रु० के हैं। राज्य को २,१६३) रु० छटूंद देते हैं। यह जागीर महाराणा शम्भूसिंह ने वि० सं० १६१३ ( ई० सन १८५६ ) में बेमाली के रावत जालिमसिंह के द्वितीय पुत्र अमरसिंह

को इनायत की थी। सं० १६५३ (सन् १८९६) में रावत अमरसिंह के देहांत पर रावत राजसिंह ठिकाने का स्वामी हुआ। राजसिंह के पश्चात् उनके पुत्र जयसिंह जागीर के स्वामी हुए जो वर्तमान रावत हैं। इनके दो विवाह ठिकाना कामा (जयपुर) और काछी-बड़ौद (मालवा) में हुए तथा तीसरा लिम्बड़ी (गुजरात) राजवंश में सन् १९२६ ई० के अगस्त मास में हुआ है। इस जागीर को आमेट के बराबर ही बैठक का दर्जा है। वंशावली इस प्रकार है:—

१—रावत अमरसिंह। ३—रावत जयसिंह।
२—रावत राजसिंह।

---

**भैंसरोड़गढ़**—यह ठिकाना भी चूंडावतों का है जो सलूंबर से फटा है। सलूंबर के रावत केसरीसिंह के छोटे पुत्र लालसिंह को यह जागीर वि० सं० १७९८ (ई० सन् १७४१) में महाराणा जगतसिंह द्वितीय ने इनायत की थी। इस जागीर में १२० गाँव और सालाना एक लाख की आय है। दरबार को ७,५०२) रु० खिराज (छठूँद) के दिये जाते हैं। वंशावली इस प्रकार है:—

१—रावत लालसिंह। ५—रावत भीमसिंह।
२—रावत मानसिंह। ६—रावत प्रतापसिंह।
३—रावत रघुनाथसिंह। ७—रावत इन्द्रसिंह।
४—रावत अमरसिंह।

वर्तमान रावत इन्द्रसिंह हैं जिनका जन्म सं० १९३२ भादों वदि ८ मंगलवार (ई० सन् १८७५ ता० २४ अगस्त) को हुआ है। और ये भदेसर से गोद आकर सं० १९५४ (सन् १८९७) में ठिकाणे के स्वामी हुए। इनके दो पुत्र हिम्मतसिंह व खुमानसिंह हैं। खुमानसिंह ठिकाना सलूम्बर में गोद गया है।

भैंसरोड़गढ़ उदयपुर से १२० मील पूर्व में चम्बल नदी के तट पर है। इसकी आबादी दो हज़ार मनुष्यों की है। कर्नल टॉड के अनुसार इस स्थान को भैंसा और रोड़ा नाम के बनजारों ने बसाया था। मेवाड़ व हाड़ोती के बीच में व्योपार का यही मुख्य रास्ता है। कई लोग ऐसा भी कहते हैं कि इस गाँव को भैंसाशाह नाम के महाजन ने बसाया था। भैंसरोड़गढ़ से उत्तर-पूर्व में चम्बल पार ३ मील दूर बाड़ोली नाम का प्राचीन व प्रसिद्ध स्थान है जहाँ पर हिन्दुओं के मन्दिर आठवीं-नवीं शताब्दी के बने हुए हैं। इनकी कारीगरी दर्शनीय व बड़ी सुन्दर है।

कानोड़—यह जागीर सीसोदिया खांप की सारंगदेवोत शाखा की है जो महाराणा लाखा के दूसरे पुत्र अज्जा के पुत्र सारंगदेव के नाम से कहलाती है। सारंगदेव (दूसरे) को महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय ने उसके पिता महासिंह की अमूल्य सेवाओं के उपलक्ष में कानोड़ की जागीर इनायत की। इस जागीर में ४० हजार आमदनी के ८५ गांव हैं। राज्य को ३,२१४) रु० खिराज के देते हैं। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

१—रावत अज्जाजी।
२—रावत सारंगदेव प्रथम।
३—रावत जोगाजी।
४—रावत नरवर।
५—रावत नेतसिंह।
६—रावत भाणसिंह।
७—रावत जगन्नाथ।
८—रावत मानसिंह।
९—रावत महासिंह।
१०—रावत सारंगदेव (दूसरे)।
११—रावत पृथ्वीसिंह।
१२—रावत जगतसिंह।
१३—रावत जालिमसिंह।
१४—रावत अजीतसिंह।
१५—रावत उम्मेदसिंह।
१६—रावत नाहरसिंह।
१७—रावत केसरीसिंह।
१८—रावत कर्णसिंह।

वर्त्तमान सरदार रावत कर्णसिंह हैं जो अपने स्वर्गीय पिता रावत केसरीसिंह के ई० सन् १९३४ के जून मास ( वि० सं० १९९१ ) में उत्तराधिकारी हुए। इनका जन्म सं० १९७० आश्विन वदि ७ सोमवार ( ई० सन् १९१३ ता० २२ सितम्बर ) को हुआ है।

खास कस्बा कानोड़ उदयपुर से दक्षिण-पूर्व ३८ मील पर है और आबादी ४ हजार मनुष्यों की है।

---

भींडर—यह ठिकाणा सीसोदिया वंश की शक्तावत शाखा का है। इसके स्वामी का "महाराज" की उपाधि है। यह घराना महाराणा प्रताप के छोटे भाई शक्तिसिंह के मुख्य वंश में है। इस जागीर में ९० गांव ६० हजार रुपये सालाना आय के हैं। ४,००२) रु० सालाना खिराज के राज्य में दाखिल करते हैं। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

१—महाराज शक्तिसिंह।
२—महाराज भाण।
३—महाराज पूर्णमल।
४—महाराज सबलसिंह।
५—महाराज मोहकमसिंह।
६—महाराज अमरसिंह।
७—महाराज जेतसिंह।
८—महाराज उम्मेदसिंह।
९—महाराज खुशालसिंह।
१०—महाराज मोहकमसिंह (दूसरे)।
११—महाराज जोरावरसिंह।
१२—महाराज हम्मीरसिंह।
१३—महाराज मदनसिंह।
१४—महाराज केसरीसिंह।

१५—महाराज माधवसिंह । १७—महाराज मानसिंह ।
१६—महाराज भूपालसिंह ।

वर्त्तमान महाराज मानसिंह हैं जिनका जन्म सम्वत् १६६४ (ई० सन् १६०७) में हुआ और अपने चचेरे भाई भूपालसिंह के पश्चात् सन् १६२८ के मार्च (सम्वत् १६८५ फाल्गुन) मास में ठिकाने के स्वामी हुए। इनका विवाह टोंक राज्य के ठिकाणा डोरिया के इस्तमरारदार की पुत्री से सन् १६२४ ई० के मार्च मास में हुआ।

भींडर उदयपुर से दक्षिण पूर्व में ३२ मील पर पक्के परकोटे में है। आबादी पाँच हजार मनुष्यों की है।

---

**बानसी**—यह ठिकाना भींडर के शक्तावतों में से फटा है। महाराज शक्तिसिंह के छोटे पुत्र अचलदास इस ठिकाणे के मूल पुरुष थे। यहाँ के सरदार को "रावत" की उपाधि है। वंशावली इस प्रकार है:—

१—रावत अचलदास । ९—रावत केसरीसिंह ।
२—रावत नरहरदास । १०—रावत अमरसिंह ।
३—रावत जसवंतसिंह । ११—रावत अजीतसिंह ।
४—रावत केसरीसिंह । १२—रावत नाहरसिंह ।
५—रावत गंगदास । १३—रावत प्रतापसिंह ।
६—रावत हरीसिंह । १४—रावत मानसिंह ।
७—रावत हठीसिंह १५—रावत तख्तसिंह ।
८—रावत पदमसिंह । १६—रावत हरीसिंह । (दूसरे)

वर्तमान रावत हरीसिंह का जन्म सं० १६६६ माघ सुदि ११ रविवार (ई० सन् १६१० ता० २० फरवरी) को हुआ है और सं० १६६० (ई० सन् १६३३) में अपने पिता के पश्चात् जागीर के स्वामी हुए। इनके २ भाई गोविन्दसिंह, लालसिंह और सज्जनसिंह हैं। जिनके जन्म सन् १६१२तथा सन् १६१६ के अक्टोबर और नवम्बर में क्रमशः हुए हैं। रावत हरीसिंह का विवाह जोधपुर राज्य के ठिकाणे आसोप के सरदार की पुत्री से ई० सन् १६२७ में हुआ है। बानसी स्थान उदयपुर के दक्षिण में ४४ मील पर है। जागीर में ५६ गाँव हैं जिनसे ३० हजार सालाना आमदनी होती है। खिराज के राज्य को २,०१६ रु० देते हैं।

---

**बड़ी सादड़ी**—यह ठिकाणा चंद्रवंशी झाला राजपूतों का है। जो मेवाड़ के सोलह उमरावों में प्रथम गिने जाते हैं। इस ठिकाणे में ७७ गाँव ६० हजार रुपये सालाना आमदनी के हैं। राज्य को १,०६०) रु० सालाना

खिराज के देते हैं। यहाँ के सरदार को "राजराणा" की उपाधि है। वंशावली इस प्रकार है:—

१—राजराणा अज्जाजी।
२—राजराणा सिंहाजी।
३—राजराणा आसा।
४—राजराणा सुलतान।
५—राजराणा बीदा।
६—राजराणा देदा।
७—राजराणा हरिदास।
८—राजराणा रायसिंह।
९—राजराणा सुल्तान (दूसरे)।
१०—राजराणा चन्द्रसेन।
११—राजराणा कीर्तिसिंह।
१२—राजराणा रायसिंह । (दूसरे)
१३—राजराणा सुलतान (तीसरे)।
१४—राजराणा चन्दनसिंह।
१५—राजराणा कीर्तिसिंह (दूसरे)
१६—राजराणा शिवसिंह।
१७—राजराणा रायसिंह (तीसरे)
१८—राजराणा दुल्हसिंह।
१९—राजराणा कल्याणसिंह।

महाराणा रायमल के समय में हलवद (काठियावाड़) के राजा राजधर के पुत्र अज्जा और सज्जा सं० १५६३ में मेवाड़ में आकर महाराणा की सेवा में रहने लगे। महाराणा साँगाजी की जब बाबर के साथ खानवे में सं० १५८४ (ई० सन् १५२७) में लड़ाई हुई, उस समय झाला अज्जा ने बड़ी वीरता बताई। जब महाराणा साँगाजी घायल होकर रणक्षेत्र से पीछे लेजाये गये तब अज्जाजी ने महाराणा की जगह हाथी पर सवार हो छत्र, चँवर आदि सब राज्य चिह्न धारण किए और उसी युद्ध में वे काम आये। इस सेवा के उपलक्ष में अज्जाजी के पुत्र सिंहाजी को सादड़ी की जागीर मिली। सिंहाजी भी महाराणा विक्रमादित्य के समय गुजरात के सुल्तान बहादुरशाह की चित्तौड़ की दूसरी चढ़ाई के समय हनूमान पोल पर काम आये। सिंहा का पौत्र सुल्तान भी बादशाह अकबर के चित्तौड़ के घेरे में लड़ कर खेत रहा और उसका पुत्र बीदा (उर्फ मानसिंह झाला) हल्दीघाटी के युद्ध में काम आया।

इस ठिकाणे को कई खास कुर्ब व ताजीम प्राप्त हैं। इनकी बैठक दरबार में महाराणा के पास होती है और मेवाड़ के राज्य झण्डे को यह फहराते हैं। महाराणा के महल के दरवाजे तक नगारा बजाने का इनको अधिकार है। महाराणाओं ने अपनी कई राजकुमारियों को इस घराने में ब्याही है।

वर्तमान राजराणा कल्याणसिंह झाला हैं जो अपने पिता दुल्हसिंह के स्वर्गवासी हो जाने पर सं० १९९३ में ठिकाणे के स्वामी हुए। इनका विवाह दिसम्बर १९३३ (वि० सं० १९९०) में बनेड़ा (मेवाड़) में हुआ है जिससे इनके एक पुत्र सं० १९९१ की भादों बदि १२ (ई० सन् १९३४ ता० ५ सितम्बर) को जन्मा।

बड़ी सादड़ी कस्बा उदयपुर से दक्षिण-पूर्व में ५० मील पर है। आबादी चार हजार है। एक छोटी पहाड़ी पर किला भी है।

---

देलवाड़ा—यहाँ के सरदार झाला राजपूत हैं जो बड़ी सादड़ी के मूलपुरुष अज्जा के छोटे भाई सज्जा के वंशधर हैं। सज्जाजी को यह जागीर महाराणा रायमल ने दी थी। इस ठिकाणे के सरदारों का खिताब "राजराणा" है। जागीर में १४५ गाँव १ लाख आमदनी के हैं। राज्य को खिराज ६,२२४) रु० सालाना देते हैं। वंशावली इस प्रकार है:—

१—राजराणा सज्जा।
२—राजराणा जैतसिंह।
३—राजराणा मानसिंह।
४—राजराणा कल्याणसिंह।
५—राजराणा राघोदेव।
६—राजराणा जैतसिंह।
७—राजराणा सज्जा (दूसरे)।
८—राजराणा मानसिंह (दूसरे)।
९—राजराणा कल्याणसिंह (दूसरे)।
१०—राजराणा राघोदेव (दूसरे)।
११—राजराणा सज्जा (तीसरे)।
१२—राजराणा कल्याणसिंह (तीसरे)।
१३—राजराणा बैरीसाल।
१४—राजराणा फतहसिंह।
१५—राजराणा जालिमसिंह।
१६—राजराणा मानसिंह (तीसरे)।
१७—राजराणा जसवंतसिंह।

सज्जाजी सं० १५८६ (ई० सन् १५२४) में गुजरात के सुलतान बहादुरशाह की चितोड़ की दूसरी चढ़ाई में हनुमानपोल पर काम आये। मानसिंह (प्रथम) हल्दीघाटी युद्ध (सं० १६३३ वि०) में वीरगति को प्राप्त हुए। वर्तमान राजराणा जसवंतसिंह का जन्म सं० १९५९ (ई० सन् १९०२) में हुआ। और राजराणा मानसिंह के सं० १९७० (ई० सन् १९१३) में निसन्तान देहांत हो जाने पर सादड़ी से आकर सं० १९७१ (ई० सन् १९१४) में ठिकाणे के पाट पर बैठे। इनका विवाह कोटा स्टेट के ठिकाणे खातोली के सरदार महाराज बलवीरसिंह की बहिन से सं० १९७७ (सन् ई० १९२०) में हुआ है। इनके एक कुंवर खुमानसिंह है।

देलवाड़ा उदयपुर से १५ मील उत्तर में आडावाला पहाड़ से घिरा हुआ है। कहते हैं कि देलवाड़े को मेवाड़ के राजा भोगादित्य के पुत्र देवादित्य ने बसाया था। यहाँ तीन पुराने जैन मंदिर १६ वीं शताब्दी के बने हुए हैं। इन्हें यहाँ "जैन की बसी" कहते हैं।

---

गोगूंदा—यहाँ के सरदार देलवाड़े के राजराणा मानसिंह झाला के पुत्र शत्रुशाल के वंशधर हैं और इनकी उपाधि "राज" है। शत्रुशाल

मुग़लों के मुकाबले में सं० १६१३ में गोगूंदे थाना के गांव रावल्या में काम आये। इससे उनके पुत्र कान्हसिंह को गोगूंदा की जागीर महाराणा ने प्रदान की। वंशावली इस प्रकार है:—

१—राज शत्रुशाल।
२—राज कान्हसिंह।
३—राज जसवंतसिंह।
४—राज रामसिंह।
५—राज अजयसिंह।
६—राज कान्हसिंह (दूसरे)।
७—राज जसवंतसिंह (दूसरे)।
८—राज शत्रुशाल (दूसरे)।
९—राज लालसिंह।
१०—राज मानसिंह।
११—राज अजयसिंह (दूसरे)।
१२—राज पृथ्वीसिंह।
१३—राज दलपतसिंह।
१४—राज मनोहरसिंह।
१५—राज भैरूसिंह।

इस जागीर में १०४ गांव ३० हजार रु० सालाना आमदनी के हैं। राज्य को छठूंद के २,५६२) रु० सालाना देते हैं। वर्तमान सरदार राज भेरूसिंह हैं जिनका जन्म सं० १९८६ (ई० सन् १९२९) में हुआ और १९८७ की ज्येष्ठ सुदि १० (ई० सन् १९३० की ६ जून) को अपने पिता मनोहरसिंह के देहांत पर ठिकाणे के स्वामी बने।

गोगूंदा कस्बा उदयपुर से २० मील उत्तर—पश्चिम में है। आबादी करीब अढ़ाई हजार मनुष्यों की है।

———

**बेदला**—इस ठिकाणे के सरदार चौहान राजपूत हैं और उन्हें "राव" का खिताब है। इस जागीर में ६२ गांव शामिल हैं, जिनकी वार्षिक आय ८०,०००) रुपये हैं। राज्य को प्रति वर्ष १,२२२) रु० बतौर खिराज के देते हैं। इनके कुछ गांव उदयपुर राजधानी के पास और कुछ चित्तोड़गढ़ के पास है।

बेदला का घराना अंतिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान के वंश में माना जाता है। जिस समय सं० १५८४ (ई० सन् १५२७) में मुगल सम्राट बाबर, महाराणा सांगाजी से युद्ध को खानवे के रणक्षेत्र की ओर बढ़ा, उसी समय मैनपुरी (जिला आगरा) के चन्दवार स्थान से राव चन्द्र-भान चौहान ४,००० वीर योद्धा लेकर उक्त महाराणा से आ मिले और इस युद्ध में वीरता और पराक्रम का परिचय देकर रणक्षेत्र में ही वीर गति को प्राप्त हुए और उनके शेष सम्बन्धी योद्धा मेवाड़ की सेना में सम्मिलित होगये।

इन्हीं राव चन्द्रभान से चौथी पीढी में राव बलभद्र ( बल्लूजी ) हुए। जिनको महाराणा अमरसिंह (प्रथम) ने गंगरार तथा बेदले का ठिकाना जागीर स्वरूप प्रदान किया। इनकी वंशावली इस प्रकार है—

१—राव चन्द्रभान।
२—राव संग्रामसिंह।
३—राव प्रतापसिंह ( पहले )।
४—राव बल्लूजी।
५—राव रामचन्द्र ( पहले )।
६—राव सबलसिंह।
७—राव सुलतानसिंह।
८—राव बख्तसिंह ( पहले )।
९—राव रामचन्द्र ( दूसरे )।
१०—राव प्रतापसिंह ( दूसरे )।
११—राव केसरीसिंह।
१२—राव बख्तसिंह (दूसरे) रावबहादुर
१३—राव तख्तसिंह।
१४—राव कर्णसिंह।
१५—राव नाहरसिंह।

राव बल्लूजी से नवीं पीढ़ी में रावबहादुर राव बख्तसिंह बड़े बुद्धिमान और नीतिज्ञ हुए। इनसे पूर्व ठिकाना होल्कर, सेन्धिया, नवाब अमीरखाँ ( मीरखाँ ) आदि से युद्ध होते रहने के कारण ऋणी था तथा अधिकांश भाग ऊजड़ होगया था। आपने अपनी योग्यता से ठिकाने को ऋण मुक्त ही नहीं किया बल्कि उसकी कई तरह से उन्नति भी की। आपकी स्वामि भक्ति तथा राज्य सेवा से तत्कालीन महाराणा पूर्णरूप से प्रसन्न थे।

सं० १९१४ के गदर के समय में इन्होंने अनेक विपद ग्रस्त और भय भीत अंग्रेज कुटुम्बों को नीमच से उदयपुर लाने में अपूर्व साहस दिखलाया था। इसके उपलक्ष में इन्हें भारत सरकार की ओर से सम्मान सूचक एक तलवार मिली थी। उक्त किरच पर गदर में की हुई सहायता की प्रशंसा एवं स्वीकृति अंग्रेजी, देवनागरी तथा फारसी भाषाओं में अंकित है।

इम्पीरियल असेम्बलेज के समय सं० १९३४ ( ई० सन् १८७७ ) में बख्तसिंह को राव बहादुर और सं० १९३५ (ई० सन् १८७८) में सी० आई० ई० की उपाधि मिली। राव बहादुर बख्तसिंह के पश्चात् राव बहादुर तख्तसिंह ठिकाने के स्वामी हुए। आपके चार कुँवर कर्णसिंह, राजसिंह, रूपसिंह और गोविन्दसिंह[1] नामक हुए। राव बहादुर तख्तसिंह

१—ठाकुर गोविन्दसिंह के बड़े ही सज्जन, धर्मनिष्ट और सदाचारी होने के कारण महाराणा फतहसिंह बहादुर ने उनको महाराज कुमार भूपालसिंह बहादुर का संरक्षक नियुक्त किया। आप चिरकाल तक स्वामि-भक्ति पूर्वक उक्त कार्य कर, ५० वर्ष की आयु में, एक कुंवर मनोहरसिंह, दो कन्याएं तथा एक पौत्र चिरंजीव रघुनाथसिंह को छोड़कर परलोक सिधारे।

राव मनोहरसिंह का जन्म सं० १९६१ की मंगसर सुदि ६ को हुआ। आपने मेयो कालेज अजमेर से डिप्लोमा परीक्षा पास की और सं० १९८४ में

के पश्चात् ज्येष्ठ पुत्र कर्णसिंह ठिकाने के उत्तराधिकारी हुए। ये भी राज्य की "महद्राज सभा" के मेम्बर थे और उन्हें भी अंग्रेज सरकार ने "राव बहादुर" का खिताब दिया। इनके उत्तराधिकारी वर्तमान राव नाहरसिंह हैं जिनका जन्म सं० १९५२ की भादों सुदि ८ (ई० सन् १८९५ ता० २७ अगस्त) को हुआ। इनकी शिक्षा मेयो कालेज अजमेर में हुई है। ठिकाणे के स्वामी सन् १९०० ई० के अगस्त मास में हुए हैं। सन् १९१४ ई० में चौमूं (जयपुर) के ठाकुर साहब की पुत्री के साथ आपका विवाह हुआ। इन्हें सन् १९२५ में अंग्रेज सरकार से "राव बहादुर" की पदवी मिली और ये राज्य की "महद्राज सभा" के मेम्बर हैं।

बेदला कस्बा उदयपुर शहर से ४ मील उत्तर में है। इसकी आबादी १,२०० मनुष्यों की हैं। इस जागीर में "नगरी" नामक प्राचीन गाँव भी चितोड़ से ७ मील उत्तर में है। इसका पुराना नाम मध्यमिका है। यहाँ बौद्धों के स्तूप व पुरानी इमारतों के खण्डहर मिले हैं।

---

**कुड़ावड़**—यह चूंडावतों का ठिकाना है जिसमें ५१ गाँव करीब ५० हजार रु० सालाना आमदनी के हैं। दरबार को यह छटूंद (खिराज) कुछ नहीं देते हैं। सलूंबर के रावत केसरीसिंह चूंडावत के तीसरे पुत्र अर्जुनसिंह को यह जागीर वि० सं० १८०४ (ई० सन् १७४७) में महाराणा जगतसिंह (द्वितीय) ने प्रदान की थी। इस खानदान की वंशावली इस तरह है:—

१—रावत अर्जुनसिंह।
२—रावत जवानसिंह।
३—रावत ईश्वरीसिंह।
४—रावत रत्नसिंह।
५—रावत जैतसिंह।
६—रावत किशोरसिंह।
७—रावत बलवंतसिंह।
८—रावत नरदेवसिंह।

---

वर्तमान महाराणा साहब के ए० डी० सी० (फौजी मुसाहिब) नियुक्त हुए। महाराणा साहब ने आपके पिताजी की तथा आपकी स्वामि भक्ति तथा सत्य व्यवहार आदि गुणों से प्रसन्न होकर आपको कपासन परगने में जागीर प्रदान की और उसी में के एक गाँव का नाम डाबर के स्थान में "भूपाल नगर" रखने की स्वीकृति (सं० १९८८ में) प्रदान की। आपको सं० १९९३ में "राव" की उपाधि तथा बत्तीसों (द्वितीय श्रेणी के सरदारों) में चतुर्थ स्थान, ताजीम, सीख का बीड़ा, दरीखाने का बीड़ा तथा माँझा प्रदान हुआ। आप राजपूत जाति के परम शुभचिन्तक हैं। आप में उच्चकोटि का विद्या प्रेम है। और आप भूपाल नोबल्स हाई स्कूल नामक क्षत्रिय शिक्षा संस्था के मंत्री हैं।

वर्तमान सरदार रावत नरदेवसिंह हैं जिनका जन्म सं० १६७८ (ई० सन् १६२१) में हुआ था और यह अपने पिता बलवंतसिंह के गुजरने पर सं० १६८६ के फाल्गुन (मार्च सन् १६३० ई०) मास में ठिकाने के स्वामी हुए।

कुड़ावड़ खास कस्बा उदयपुर से दक्षिण पूर्व में ३० मील पर है। और उसकी आबादी १,७६३ है।

---

**कोठारिया**—यहां के सरदार रणथंम्भोर के अंतिम चौहान राजा हमीर के वंशज हैं और "रावत" उनका खिताब है। इनका मूल पुरुष माणिकचन्द चौहान था जो संयुक्तप्रान्त के मैनपुरी जिले के राजौर स्थान से आकर महाराणा सांगाजी की तरफ से खानवे के युद्ध में सं० १५८४ में काम आया। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

१—रावत माणिकचन्द।
२—रावत सारंगदेव।
३—रावत जयपाल।
४—रावत खान।
५—रावत तातारखान।
६—रावत धर्मांगद।
७—रावत साहिबखान।
८—रावत पृथ्वीराज।
९—रावत रुक्मांगद।
१०—रावत उदयभान।
११—रावत देवभान।
१२—रावत बुधसिंह।
१३—रावत फतहसिंह।
१४—रावत विजयसिंह।
१५—रावत मोहकमसिंह।
१६—रावत जोधसिंह।
१७—रावत संग्रामसिंह।
१८—रावत केसरसिंह।
१९—रावत जवानसिंह।
२०—रावत अर्जुनसिंह।
२१—रावत मानसिंह।

इस ठिकाने में ६१ गांव चालीस हजार रुपये सालाना आमदनी के हैं। राज्य को यह १,५०२ रु० सालाना छटूंद के देते हैं। वर्तमान रावत मानसिंह हैं। जिनका जन्म वि० सं० १६७३ (ई० सन् १६१६) में हुआ। इनका विवाह पोकरण (जोधपुर स्टेट) के उमराव (राव बहादुर ठा० चैनसिंह एम० ए०; एल-एल० बी०) की दूसरी पुत्री के साथ सं० १६६३ की प्रथम आषाढ़ बदि ८ (ई० सन् १६३६ ता० १० अगस्त) को हुआ है।

खास कस्बा कोठारिया उदयपुर से ३० मील उत्तर-पूर्व में तथा नाथद्वारा से ३ मील बनास नदी के किनारे पर है। आबादी १,६०० मनुष्यों की है।

---

**पारसोली**—यहाँ के सरदार बेदले के राव रामचन्द्र चौहान के दूसरे पुत्र केसरीसिंह के वंशधर हैं और राव की पदवी हैं। केसरीसिंह को महाराणा राजसिंह द्वितीय ने यह जागीर इनायत की थी। वंशावली इस प्रकार है:—

१—राव केसरीसिंह।
२—राव नाहरसिंह।
३—राव रघुनाथसिंह।
४—राव राजसिंह।
५—राव संग्रामसिंह।
६—राव साँवतसिंह।
७—राव लालसिंह।
८—राव लक्ष्मणसिंह।
९—राव रतनसिंह।
१०—राव लालसिंह दूसरे।

इस ठिकाणे में ४१ गाँव २५ हजार सालाना आय के हैं। छटूंद के ६७६ रु० सालाना राज्य में भरते हैं। वर्तमान राव लालसिंह हैं जिनका जन्म सं० १९५४ (ई० सन् १८९७) में हुआ। शिक्षा मेयो कालेज अजमेर में पाई है। सं० १९६० (ई० १९०३) में अपने दादा राव रतनसिंह की मृत्यु होने पर ये ठिकाणे के स्वामी हुए। इनके एक पुत्र सं० १९८२ (ई० सन् १९२५) में उत्पन्न हुआ है।

खास कस्बा पारसोली चितोड़ से २८ मील उत्तर—पूर्व में है। आबादी करीब ९०० मनुष्यों की है।

---

**बीजोल्यां**—इस ठिकाणे के सरदार मालवा के परमार (पँवार) राजपूत हैं। इन्हें "राव सवाई" की उपाधि है। इनकी कभी उज्जैन और कभी धार राजधानी रही है। इनका मूलपुरुष राव अशोक बयाना के पास जगनेर से मेवाड़ में महाराणा सांगाजी के समय में आया था और उसे यह जागीर मिली। वंशावली इस प्रकार है:—

१—राव अशोक।
२—राव सज्जनसिंह।
३—राव ममरखान।
४—राव डूंगरसिंह।
५—राव शुभकर्ण।
६—राव केशवदास।
७—राव इन्द्रभान।
८—राव वैरीलाल।
९—राव दुर्जनसाल
१०—राव विक्रमादित्य।
११—राव मान्धाता।
१२—राव सवाई शुभकरण (दूसरे)।
१३—राव सवाई केशवदास।
१४—राव सवाई गोविन्ददास।
१५—राव सवाई कृष्णसिंह।
१६—राव सवाई पृथ्वीसिंह।
१७—राव सवाई केसरीसिंह।

राव शुभकरण (दूसरे) जो उज्जैन के युद्ध में सं० १८२५ (ई० सन् १७६८) में घायल हुए थे उन्हें महाराणा अमरसिंह दूसरे ने "सवाई" की

उपाधि दी थी। तब से बीजोल्या के उमरावों का खिताब "राव सवाई" है। इस जागीर में ७६ गांव ६० हजार सालाना आय के हैं। खिराज २,८६० रु० राज्य को देते हैं। वर्तमान राव सवाई केसरीसिंह हैं जिनका जन्म वि० सं० १९६१ (ई० सन् १९०४) में हुआ। अपने पिता के देहान्त पर वि० सं० १९७१ (ई० सन् १९१४) में ये ठिकाने के स्वामी हुए। इनका विवाह सीतामउ (मालवा) राज्य के हिजहाईनेस राजा सर रामसिंहजी राठोड़ के० सी० एस० आई० की विदुषी राजकुमारी के साथ सं० १९८१ (ई० सन् १९२४) में हुआ है।

खास कस्बा बीजोल्यां उदयपुर से उत्तर-पूर्व ११२ मील दूर बूंदी की सरहद पर है। इसका पुराना नाम "विजियावली" तथा "विंध्यपलिका" है। बीजोल्यां कस्बा की बस्ती ७ हजार मनुष्यों की है और यह एक ऊंचे पहाड़ी स्थान पर बसा हुआ है। इसी से इसे "ऊपरमाल" भी कहते हैं। बीजोल्यां से करीब एक मील दूर शिव और जैन के दो मंदिर दसवीं तथा बारहवीं शताब्दी के हैं। दिगम्बर जैन मंदिर के पास की दो चट्टानों पर चौहान राजा सोमेश्वर के समय के लेख खुदे हुए हैं। एक तो सं० १२२६ फाल्गुण वदि ३ (ई० सन् ११७० ता० ५ फरवरी गुरुवार) का मंदिर सम्बन्धी है और दूसरे पर "उत्तमशिखर पुराण" नामक जैन ग्रन्थ उसी संवत का है।

———

**बदनोर**—इस ठिकाणे के सरदार मेड़तिये राठोड़ हैं और वे मेड़तियों में मुख्य हैं। जोधपुर के राव जोधाजी राठोड़ के पुत्र दूदाजी के ये वंशधर हैं। यह घराना मेड़ता (जोधपुर राज्य में) से वि० सं० १६११ में मेवाड़ में आया और इनमें प्रसिद्ध वीर पुरुष राव जयमल मेड़तिया था जो अकबर की चढ़ाई के समय चितोड़ का सेनापति था और उसी युद्ध में सं० १६२४ चैत्र वदि ११ को वीरता से लड़ता हुआ काम आया। ठाकुर इनका खिताब है। वंशावली इस प्रकार है:—

१—राव जयमल।
२—ठाकुर मुकुन्ददास।
३—ठाकुर मनमनदास।
४—ठाकुर साँवलदास।
५—ठाकुर जसवंतसिंह।
६—ठाकुर जयसिंह।
७—ठाकुर सुलतानसिंह।
८—ठाकुर अक्षयसिंह।
९—ठाकुर जैतसिंह।
१०—ठाकुर जोधसिंह।
११—ठाकुर प्रतापसिंह।
१२—ठाकुर केसरीसिंह।
१३—ठाकुर गोविन्दसिंह।
१४—ठाकुर गोपालसिंह।

इस जागीर में ६० गाँव ९० हजार सालाना आमदनी के अजमेर-मेरवाड़ा जिले के पास हैं। उदयपुर दरबार को ४,१२४ रु० सालाना खिराज

के देते हैं। सालाना आय करीब एक लाख रु० है। वर्तमान ठाकुर गोपालसिंह का जन्म सन् १६५८ ( ई० सन् १६०१ ) में हुआ और ठाकुर गोविंदसिंह के स्वर्गवासी हो जाने पर सन् १६७६ ( ई० सन् १६२२ ) में ये गोद आकर ठिकाणे के स्वामी बने हैं। इनका विवाह जैपुर राज्य के चोमू ठाकुर साहब की पुत्री से सन् १६७६ के कातिक ( नवम्बर ई० सन् १६२२ ) में हुआ है। अभी आप विलायत यात्रा भी कर आए हैं। आप को इतिहास से बहुत प्रेम है।

खास कस्बा बदनोर उदयपुर से ६२ मील उत्तर—पूर्व में है। आबादी दो हजार की है। ख्यातों से ज्ञात होता है कि सम्वत ६०२ में बदना नामी किसी पंवार राजा ने बदनोर ( बधनौर ) बसाया था और पंवारों का राज्य यहां कई वर्ष तक रहा। बाद में महाराणा के अधिकार में आया।

---

सरदारगढ़—यहाँ के सरदार डोडिया राजपूत हैं जो शार्दुलगढ़ ( काठियावाड़ ) के सिंहजी डोडिया के पुत्र धवल के वंशधर हैं। "ठाकुर" इनका खिताब है। जब महाराणा लाखाजी की माता द्वारका यात्रा को गई तब उसकी रक्षा करता हुआ सिंह डोडिया मारा गया। इससे महाराणा ने धवलजी को सं० १४४३ (ई० सन् १३८७) में मेवाड़ में जागीर दी। धवलजी बदनोर में तुगलकों के साथ युद्ध करके काम आया। उसके १० वंशधर लगातार महाराणा की तरफ से युद्धों में काम आये। वंशावलीइस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर धवलजी। | ११—ठाकुर नवलसिंह। |
| २—ठाकुर सलजी। | १२—ठाकुर इन्द्रभाण। |
| ३—ठाकुर नाहरसिंह। | १३—ठाकुर सरदारसिंह। |
| ४—ठाकुर किसनसिंह। | १४—ठाकुर सामंतसिंह। |
| ५—ठाकुर कर्णसिंह। | १५—ठाकुर रोड़सिंह। |
| ६—ठाकुर भाणजी। | १६—ठाकुर जोरावरसिंह। |
| ७—ठाकुर सांडा। | १७—ठाकुर मनोहरसिंह। |
| ८—ठाकुर भीमसिंह। | १८—ठाकुर सोहनसिंह। |
| ९—ठाकुर गोपालदास। | १९—ठाकुर लक्ष्मणसिंह। |
| १०—ठाकुर जयसिंह। | २०—ठाकुर अमरसिंह। |

सं० १६१२ ( ई० सन् १८५५ ) में महाराणा स्वरूपसिंह ने ठाकुर जोरावरसिंह को दूसरे दर्जे का सरदार बनाया और महाराणा सज्जनसिंह ने ठा० मनोहरसिंह की कार्यदक्षता व योग्यता से प्रसन्न होकर उन्हें प्रथम श्रेणी का उमराव बनाकर "महद्राज सभा" का मेम्बर चुना। वर्तमान सरदार ठाकुर अमरसिंह का जन्म सं० १६७१ ( ई० सन् १६१४ ) में हुआ और सं० १६८७ ( ई० सन् १६३० ) में अपने पिता के उत्तराधिकारी हुए।

कस्बा सरदारगढ़ उदयपुर से ५० मील उत्तर-पूर्व में तीन हज़ार आबादी का है। इसका पुराना नाम लावा था परंतु सं० १७६५ (ई० सन् १७३८) में महाराणा जगतसिंह ने ठाकुर सरदारसिंह के नाम पर इसका नाम "सरदारगढ़" रक्खा। रेल्वे स्टेशन "लावा सरदारगढ़" है। यहाँ एक किला भी है।

---

## दूसरे दर्जे के सरदार जागीरदार

जो बतीसे कहलाते हैं उनकी नामावली इस प्रकार है:—

**भाई बेटे ( नजदीकी रिस्तेदार )**

१—हमीरगढ़।
२—भूणोस।
३—खैराबाद।
४—महुवा।
५—जरखाणा ( धनेरिया )।
६—नेतावल।
७—पीलाधर।
८—सनवाड़।

**चूंडावत ( सीसोदिया )**

९—बेमाली।
१०—लूंणदा।
११—थाणा।
१२—बाठरड़ा।
१३—लसाणी।

**शक्तावत ( सीसोदिया )**

१४—बोहेड़ा।
१५—पीपल्या।
१६—विजयपुर।
१७—भगवानपुरा।

**साँगावत ( सीसोदिया )**

१८—करेड़ा।
१९—संग्रामगढ़।

**झाला**

२०—ताणा।

**चौहाण**

२१—फलीचड़ा।
२२—भूपालनगर।

**राठोड़**

२३—रामपुरा ( मेड़तिया )।
२४—केलवा ( जेतमाल )।
२५—रूपाहेली बड़ी ( मेड़तिया )।
२६—नीबाहेड़ा (मेड़तिया शाखा)।

**पंवार**

२७—बंबोरी।

**राणावत ( सीसोदिया )**

२८—धरियावद।

**चावड़ा**

२९—कलड़वास।
३०—आरज्या।

**कान्हावत ( सीसोदिया )**

३१—अमरगढ़।

---

## तीसरे दर्जे के सरदार जागीदार

इस दर्जे के कई सरदारों को ताजीम का सम्मान भी है। इस दर्जे के कितने एक की नामावली नीचे दी जाती है[1]:—

१—इन सब सरदारों का विशेष वर्णन तथा इतिहास हम "राजपूताने के उमराव व सरदार" नाम के स्वतंत्र ग्रंथ में प्रकाशित करेंगे।

### चूंडावत (सीसोदिया)

१—बंबोरा।
२—साटोला।
३—जीलोला।
४—ताल (जगावत)।
५—भादू।
६—कोसीथल।
७—मान्यास।
८—धोलापाणी।
९—पीथास।
१०—कोटड़ा।
११—रख्यावल।
१२—ऑखाड़।
१३—मानपुरा।
१४—कालाकोट।
१५—नीमोदा।
१६—भटवाड़ा छोटा।
१७—साडास।
१८—सूवावा।
१९—भरक।
२०—भाणड्या ऊदपुरा।
२१—देवलिया।
२२—काल्यास।
२३—फलासाद।
२४—दाँतड़ा।
२५—सरेड़ी।
२६—मालास।
२७—पीपल्या।
२८—लसाड्या।
२९—जोगरास।
३०—चांवडया।
३१—गांगास।
३२—झालरा।
३३—कांडोली।
३४—पांडरू।
३५—बड्डू।
३६—खूंटया।
३७—करटा।
३८—आसपुरा
३९—चीतावा
४०—वागड़।
४१—भाणास।
४२—आमदला।
४३—थाणा।
४४—टणका।
४५—खाखरमाल।
४६—ठीकरया।
४७—नांदसा।
४८—अरणया।
४९—कूंठवा।
५०—सांगर।

### शक्तावत (सीसोदिया)

५१—हीता।
५२—सेमारी।
५३—रूद।
५४—सियार।
५५—पानसल।
५६—कूंथवास।
५७—धटयावली।
५८—पूठोली।
५९—कोल्यारी।
६०—मदारिया।
६१—डेडक्या।
६२—कुडेई।
६३—कलवाड़ा।
६४—जगात।
६५—मांडकला।
६६—बाना।

६७—भैरवी
६८—गाडरयावास
६९—करेडया
७०—ओल्डुड़ी
७१—रोलाहेड़ा
७२—दमदमा
७३—बोरल
७४—सिंदवड़ी
७५—जासूरा खेड़ा
७६—पीपलदा
७७—अमरत्या छोटा
७८—महुवा छोटा
७९—जैतपुरा
८०—श्यामपुरा
८१—जालेदरी
८२—कुंचलवाड़ा छोटा
८३—बड़ा कुंचलवाड़ा
८४—आसोप
८५—बीखरणी
८६—जंजोला
८७—बोरेलाव ऊदलपुर
८८—पालड़ु

सांगावत (सीसोदिया)

८९—दौलतगढ
९०—बसी
९१—ज्ञानगढ़
९२—तलोली
९३—लुहारिया
९४—नीवाहेड़ा (सांगावत)
९५—धावडया

राणावत (सीसोदिया)

९६—बडल्यास
९७—बरसल्यावास
९८—केर्या
९९—मंगरोप
१००—गुरलां
१०१—जामोली
१०२—गाडरमाला
१०३—परसाद
१०४—हीगोली
१०५—बाँसड़ा
१०६—काँकरवा
१०७—सरवाणिया
१०८—पहुना
१०९—मादड़ी
११०—मंडप्या
१११—पारोली
११२—कूचोली
११३—नारेल्या
११४—कारूंड
११५—जालोदा
११६—पहूनी
११७—जेवाणा
११८—तुरक्या
११९—सादड़ी (राणावत)
१२०—बासणी
१२१—बोरिया
१२२—गोठड़ा
१२३—अणुत
१२४—माँगरोल
१२५—खेड़ी
१२६—श्यामपुरा
१२७—जामूला
१२८—देवीसिंह खेड़ा
१२९—जैतपुरा
१३०—रामेड़
१३१—नेतावल (सीसोदिया)
१३२—लीड़याखेड़ा
१३३—टूकरावा

१३४--आझोड़ा
१३५--रोजड़ा
१३६—रूपपुरा
१३७--लांगच
१३८—पचोर खेड़ा
१३६—बोरखेड़ा
१४०—माकड़या
१४१—सोडावास
१४२—पिथलपुरा
१४३--दादिया
१४४—गोपसेरा
१४५- दातड़ा छोटा
१४६--इन्द्रपुरा
१४७—अगरपुरा
१४८—सूरावास
१४६—नवा केड़या
१५०—गांवली
१५१—मगपुरा बुधपुरा
१५२--अगरया
१५३—भीमपुरा
१५४--भाखला
१५५—रासेडयापरेड़
१५६—धांदला
१५७—तरण्याखेड़ा
१५८—हीसण्या
१५६—अरड़क्या
१६०—तीरोली
१६१--आरेट की भागल
१६२—कनवोद
१६३—दादया
१६४—आसोप ( राणावत )
१६५—बीखरणी ( राणावत )
१६६—जंजोला ( राणावत )

### कान्हावत ( सीसोदिया )

१६७—आमलदा
१६८--उम्मेदपुरा
१६६--जोरा का खेड़ा
१७०—रासीगपुरा
१७१—ऊरण्या
१७२--बेस्यावास
१७३—हातीपुरा
१७४—हरपुरा टोड़ा
१७५--बखतपुरा केर्या
१७६--बाकरी
१७७--टीटोड़ा
१७८--मीकरी
१७६--अभयपुरा

### लूणाँवत (सीसोदिया)

१८०—मालपुरा
१८१—कंथारया
१८२—खेड़ा

### पूरावत (सीसोदिया)

१८३—मंगरोप
१८४—गुड़ला
१८५—गाडरमाला
१८६—सीगोंली
१८७—अमरत्या
१८८—भाड़ला
१८६--अड़सीपुरा
१६०—सालेरा
१६१--आकोला छोटा
१६२—भीतपुरा
१६३--सायला
१६४--दांता
१६५—सूरास
१६६—सालमपुरा

१९७—जुवास्या।
१९८—भैंसाकुन्ड।

दुलावत (सीसोदिया)

१९९—भाणपुरा।
२००—सामल।
२०१—ऊमरोद।
२०२—ऊमरणा।
२०३—सींगड़या।

मांजावत (सीसोदिया)

२०४—कटार।

भाकरोत (सीसोदिया)

२०५—परराड़ा।
२०६—पुनावली
२०७—भरखली

सोजावत (सीसोदिया)

२०८—सीमरड़ा
२०९—मदार

कुंभावत (सीसोदिया)

२१०—तरयाल
२११—कसन्याखेड़ी

झाला

२१२—झाडोल
२१३—नांदसा
२१४—टांक
२१५—ओलादर
२१६—वारीड

चौहाण

२१७—गुड़ला
२१८—थांवला
२१९—बनेडिया
२२०—सोमी
२२१—सालेरा
२२२—बोरज
२२३—बोरज का खेड़ा
२२४—चोकड़ी
२२५—आक्या
२२६—बांगडोला
२२७—पीपली
२२८—बीरम्यास
२२९—सुल्यावड़ी
२३०—केरोट
२३१—रोद का गुढा
२३२—सोयणराम का गुढा
२३३—कोड़ाकड़ा
२३४—सुलतानपुरा
२३५—राती तलाई

देवड़ा (चौहान)

२३६—बड़ला
२३७—देबारी
२३८—मठूण्या
२३९—मोखण

हाड़ा (चौहान)

२४०—ओरीगुरजणा
२४१—दराण्या

राठोड़

२४२—डावला (मेड़तिया)
२४३—कणतोड़ा (छपन्या)
२४४—नीबड़ी (महेचा)
२४५—जगपुरा
२४६—लाछूड़ा (ईशरदासोत)
२४७—धूणा
२४८—टकोरिया
२४९—लांवा
२५०—सियावास

२५१—चांचेडी
२५२—देवली
२५३—बरोल
२५४—आगस्या
२५५—रूपाहेली छोटी
२५६—कटार
२५७—अंटाली
२५८—बामणिया
२५९—दिवाला
२६०—सोनाणा
२६१—बेडवास
२६२—चंदा का गुड़ा
२६३—बरवाड़ा
२६४—सियाड़
२६५—ओरड़ी
२६६—बैणीपुरा
२६७—कंथारया
२६८—सोन्याणा (चित्तोड़ जिला)
२६९—बरड़ोद
२७०—जसवन्तपुरा
२७१—दांतड़ा
२७२—महेड़ा
२७३—सणोदा
२७४—मोटरास
२७५—खारड़ा
२७६—देवरया
२७७—धोली
२७८—ऊखला
२७९—नाहरगढ़
२८०—बहादरपुरा
२८१—सुराज
२८२—गरवर
२८३—कांवल्याँ
२८४—आंबेसर
२८५—गुड़ा
२८६—उचक्या
२८७—चतरसिंह का खेड़ा
२८८—सीरोड़ी
२८९—महासिंह का खेड़ा
२९०—गलवा
२९१—केसरपुरा
२९२—करारा
२९३—कामा
२९४—माता का खेड़ा

## सोलंकी

२९५—रूपनगर
२९६—मरच्याखेड़ी
२९७—जीलवाड़ा
२९८—सजनपुरा
२९९—चंदेरिया
३००—खाचरोद
३०१—सोलंक्यों का खेड़ा
३०२—हरिसिंह का खेड़ा
३०३—पीतावास

## पड़िहार

३०४—पड़िहार-कामा

## पंवार

३०५—सियाणा
३०६—कांसेड़ी
३०७—गोराणा
३०८—देवली खेड़ा सुदी

## यादव ( जादव )

३०९—तालेड़ी

## भाटी ( यादव )

३१०—मोही
३११—मुरोली

३१२—घोड़च
३१३—चांनएया
३१४—विलोला
३१५—डगलां का खेड़ा
३१६—वराड़ा
३१७—जगपुरा
३१८—आलोली
३१९—मोखण
सिन्धीजमादार (मुसलमान)
३२०—मौहाड़ा

———

## मेवाड़ के भोमिये सरदार

मेवाड़ में पहले, दूसरे, और तीसरे दर्जे के राजपूत सरदारों के सिवाय कुछ ऐसे सरदार भी हैं जिनको भोमिये कहते हैं जो महाराणा को बराये नाम खिराज देते हैं। ये भोमिये गिरासिया कौम से बताये जाते हैं। विपत काल में इनके किसी पूर्वज ने भील स्त्री से व्याह कर लिया इससे वे राजपूत जाति से अलग होगये[1]। तब से इनका अलग ही एक समूह बन गया है और उसी समुदाय में ये सरदार विवाह करते हैं। इन भोमियों का केन्द्र, राज्य का "भोमट" नामक पहाड़ी भाग है। इस भाग में ६२ फी सैकड़ा भीलों की आबादी है। बाकी पटेल और राजपूत रहते हैं। जमीन का लगान गांव के चौधरी पटेलों द्वारा लटाई से वसूल किया जाता है। इन भोमियों में मुख्य सरदार यह हैं:—

जवास, जुड़ा, पाड़ा, मादड़ी, पानरवा और ओगना।

जवास और पहाड़ा के भोमिये अपने को सांभरी चौहान कहते हैं। जो चौहान राजपूत सांभर से दक्षिण में बस गए वे सांभरी और जो सांभर से पूर्व की ओर गये और फिर राजपूताने में लौट आये वे पूर्वीया चौहान कहलाने लगे। पूर्वीया से मतलब पूर्व दिशा से है।

कहते हैं कि सांभर के राव लखमसी के वंशज गांगा और माणक ने वि० सं० १३१९ (ई० सन् १२६२)में गिरासिया कौमके बांसिया जोगराज को मारकर उसकी राजधानी खारा को मय ७०० गांवों के छीन ली। गांगा ने पहाड़ा पर अधिकार किया और माणक ने जवास पर।

**जवास**—खेरवाड़े (मेवाड़) की छावनी से ६ मील दूर है। इस भोम में ५५ गांव हैं और ३० हजार रु० सालाना आमदनी है। २,५००) रु० सालाना खिराज के राज्य में भरने पड़ते हैं। जवास के भोमिये सरदार की वंशावली इस प्रकार है:—

———

१—दी रूलिंग प्रिन्सेज चीफस एन्ड लीडिंग परसोनेजस इन राजपूताना एन्ड अजमेर-मेरवाड़ा, पांचवा संस्करण पृष्ठ १६१; मारवाड स्टेट सेन्सस रिपोर्ट सन १८९१ ई० ( जातियों की उत्पति व वृतान्त ) हिन्दी संस्करण पृष्ठ १२० ।

१—माणकजी
२—गोगाजी
३—सबलसिंह
४—कालूजी
५—भोजराज
६—शेखाजी
७—भीमजी
८—शिवसिंह
९—बाघजी
१०—चन्द्रभाण
११—जसवन्तसिंह
१२—सूरजसिंह
१३—जेतसिंह
१४—अमरसिंह प्रथम
१५—सरदारसिंह
१६—सूरतसिंह
१७—शत्रुसाल
१८—समर्थसिंह
१९—खुशालसिंह
२०—दौलतसिंह
२१—उम्मेदसिंह
२२—बख्तसिंह
२३—हिम्मतसिंह
२४—नथूसिंह
२५—रघुनाथसिंह
२६—जसवन्तसिंह
२७—भीमसिंह
२८—भैरोंसिंह
२९—अमरसिंह ( दूसरे )
३०—रतनसिंह
३१—नोबतसिंह
३२—तख्तसिंह

वर्त्तमान भोमिया राव तख्तसिंह हैं जो मयो कालेज अजमेर में पढ़ रहे हैं। इनका जन्म सं० १९६८ की वैशाख सुदि १५ शनिवार (ई० सन् १९११ ता० १३ मई) को हुआ और भूतपूर्व राव नोबतसिंह के नाबालिग अवस्था में सं० १९७६ की पोस सुदि ८ ( ई० सन् १९१९ ता० ३० दिसम्बर) को गुजर जाने पर सुवेरी गांव से गोद आकर सं० १९७९ पोष सुदि ९ बुधवार (२७ दिसम्बर १९२२ ई०) को ठिकाणे के स्वामी हुए।

---

पाड़ा—यह ठिकाणा खेरवाड़े से १२ मील दूर है और उसमें २७ गांव १२ हजार रुपये कलदार सालाना आमदनी के हैं। खिराज के ७२६ रु० भरते हैं। वर्तमान भोमिया रावत बदनसिंह चौहान हैं। इनका प्रथम विवाह जुड़ा ठिकाने के समीजा ठाकुर की बहिन से सं० १९५३ ई० (सन् १८९६) में, दूसरा ठिकाना पानरवा के अदकलिया ठाकुर की बहिन से सं० १९६४ (सन् १९०७ ई०) में और तीसरा डूंगरपुर राज्य के वौर के राव अर्जुनसिंह सोलंकी की पुत्री से हुआ है। इनके ४ कुंवर हैं और एक भाई है। ज्येष्ठ कुंवर साहब का जन्म सं० १९७४ फागुण सुदि ७ मंगलवार ( ई० सन् १९१८ ता० १९ मार्च ) को हुआ। वंशावली इस प्रकार है:—

१—गांगाजी
२—हेकाजी
३—बनवीर
४—मालजी प्रथम।
५—करण जी।
६—लूंण जी।

७—अर्जुनसिंह प्रथम।
८—देवीसिंह।
९—मीराजी।
१०—मालजी दूसरे।
११—अखेराज।
१२—पेमजी।
१३—भीमसिंह।
१४—केशवदास।
१५—गोपीनाथ
१६—साहिबसिंह
१७—वीरमदेव
१८—नथूजी।
१९—अर्जुनसिंह दूसरे।
२०—उदयसिंह।
२१—दौलतसिंह।
२२—छत्रसिंह।
२३—सूरजमल।
२४—नाहरसिंह।
२५—खुमानसिंह।
२६—लक्ष्मणसिंह।
२७—बदनसिंह (वर्तमान)।

---

**मादड़ी**—यहां के राव अपने को मेवाड़ के महाराणा लाखा के दूसरे पुत्र तथा कनोड़ के रावत अज्जाजी के छोटे पुत्र के वंश में मानते हैं। यह घराना सं० १६०५ ( ई० सन् १५४८ ) में स्थापित हुआ। वर्तमान राव दौलतसिंह की आयु २६ वर्ष की है और उदयपुर के भोपाल नोबल स्कूल में पढ़े हैं। इनका विवाह पानरवा के सोलंकी राणा की बहिन से सं० १९८५ माघ ( ई० सन् १९२८ फरवरी ) में हुआ है। वंशावली इस प्रकार है:—

१—मालदेव सीसोदिया।
२—नत्थूजी।
३—हरीसिंह।
४—श्यामलदास।
५—भीमसिंह।
६—केसरीसिंह।
७—दौलतसिंह।
८—माथसिंह।
९—पुंजाजी।
१०—सामन्तसिंह।
११—लालसिंह।
१२—छत्रसिंह।
१३—पृथ्वीसिंह।
१४—रघुनाथसिंह।
१५—बख्तावरसिंह।
१६—रणजीतसिंह।
१७—दौलतसिंह।

मादड़ी खेरवाड़ा छावनी से ३० मील दूर है और उसमें ६ गांव ५ हजार रु० सालाना आमदनी के हैं। खिराज के करीब ३००) रु० राज्य को देते हैं।

---

**जुड़ा**—यहां के गरासिया सरदार अपने को पुरबिया चौहान कहते हैं। इनका पूर्वज रावत पत्ता वि० सं० १४५५ ( ई० सन् १३९८ ) में

ईडर से आकर भीलों से यह भूमि छीनकर मालिक बन बैठा। वर्तमान रावत शिवसिंह सं० १६५७ में ठिकाने के स्वामी हुए। इनका विवाह मेवाड़ में नैनवाड़ा के सीसोदिया राव की पुत्री के साथ हुआ है। सन्तान में इनके कोई पुत्र नहीं है परंतु इनके स्वर्गीय भाई प्रतापसिंह के तीन पुत्र हैं, जिनमें ज्येष्ठ तख्तसिंह हैं। वंशावली इस प्रकार है:—

१—पत्ता ( प्रतापसिंह )
२—कुम्भा
३—नाथसिंह, निसन्तान गुजरे इससे उनके चाचा उतराधिकारी हुए
४—वीरसिंह
५—नारायणदास
६—नरसिंहदास
७—मानसिंह
८—भगवानदास
९—जेतसिंह
१०—दलीपसिंह
११—संग्रामसिंह
१२—अखैराज, लाऔलाद गुजर गए सो उनके छोटे भाई ठिकाणे के स्वामी हुए
१३—जगतसिंह
१४—नाहरसिंह, निसन्तान अतः चाचा उतराधिकारी हुआ।
१५—रतनसिंह, निसन्तान अतः भाई उत्तराधिकारी हुआ।
१६—सूरतसिंह
१७—गुमानसिंह
१८—जोरावरसिंह
१९—शिवसिंह

———

पानरवा—इस गरासिया ठिकाना का संस्थापक अखैराज था जो भोजराज सोलंकी का पोता था। भोजराज के दूसरे पुत्र गोडाजी का पुत्र सुलतानसिंह था। सुलतानसिंह के ७ पुत्र थे जो मेवाड़ के पहाड़ी भाग में आकर मानपुर के आसपास बस गए। इन सातों भाइयों में अखैराज सबसे बड़ा था जो यादव राजपूत जीवराज को मारकर वि० सं० १५३५ ( ई० सन् १४७८ ) में पानरवा का स्वामी हुआ। अखैराज के ६ भाइयों ने तथा अखैराज खुद ने भी भील स्त्रियों के साथ विवाह किए। इससे दूसरे राजपूतों ने उनको जाति बाहिर कर दिया[1]। वर्तमान राणा मोहबतसिंह है जो सं० १९६२ ( ई० सन् १९०५ ) में जन्मे और मार्च १९२३ ई० में अपने पिता के उतराधिकारी बने। इन्होंने मादड़ी के ठाकुर प्रतापसिंह सीसोदिया की पुत्री से विवाह किया है। सन्तान में एक पुत्र है। वंशावली इस प्रकार है:—

१—दी रूलिंग प्रिन्सेज, चीफस एंड लीडिंग परसोनेज इन राजपूताना एण्ड अजमेर-मेरवाड़ा पृष्ठ १११;

| | |
|---|---|
| १—अखैराज, (भोजराज सोलंकी का पड़पोता)। | ११—राणा जोधाजी। |
| २—राजसिंह। | १२—राणा रघुनाथसिंह। |
| ३—महिपाल। | १३—राणा नाथूजी। |
| ४—हरपाल जिसे महाराणा उदयसिंहने राणाकी उपाधि दी। | १४—राणा गुमानसिंह। |
| ५—राणा दीदा। | १५—राणा कीर्तिसिंह (नं० १४ का भाई) |
| ६—राणा पूंजाजी। | १६—राणा केसरीसिंह। |
| ७—राणा रणजी। | १७—राणा उदयसिंह। |
| ८—राणा चन्द्रभाण। | १८—राणा प्रतापसिंह। |
| ९—राणा सूरजमल। | १९—राणा भवानीसिंह। |
| १०—राणा भगवानजी। | २०—राणा अर्जुनसिंह। |
| | २१—राणा मोहबतसिंह। |

कोटड़ा कस्बा से १४ मील दूर मानपुर कस्बा है जहाँ पर पानरवा के भोमिया राणा रहते हैं। इस ठिकाणे में ६० गांव, १२ हजार रु० सालाना आमदनी के हैं। राज्य को खिराज ४०० रु० वार्षिक देते हैं।

---

**ओगना**—यहां के रावत पानरवा के राणा के कुल के हैं। इस ठिकाने के संस्थापक नरहरजी सोलंकी थे जो पानरवा के राणा हरपाल के दूसरे पुत्र थे। उन्हें १२ गांव की आजीविका राजपुर और कुम्हर बास के सहित मिली। उस समय ओगना पर उदयराज दुधिया ब्राह्मण का अधिकार था। अतः जैसे तैसे छल कपट से वि० सं० १६४२ (ई० सन् १५८५) में उसे मारकर ओगना पर सोलंकी नरहरजी ने कब्जा किया। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—नरहरजी (नहरुजी)। | ९—सोमसिंह। |
| २—देवराज। | १०—लालसिंह। |
| ३—डूंगरसिंह। | ११—हमीरसिंह। |
| ४—केसरीसिंह। | १२—किशनसिंह। |
| ५—अजमाल। | १३—अमरसिंह। |
| ६—जसराज। | १४—किशोरसिंह। |
| ७—सुजानसिंह। | १५—उदयसिंह। |
| ८—देवसिंह। | |

वर्तमान रावत उदयसिंह अपने पिता किशोरसिंह के देहान्त पर १६८४ पौष वदि १२ (ई० सन् १९२७ ता० २१ दिसम्बर) को ठिकाने के स्वामी हुए। इन्होंने पाड़ा ठिकाने के रावत की कुंवरी (पुत्री) से विवाह किया है और इनके दो छोटे भाई भी हैं।

ओगना कोटड़ा से २१ मील पर है। इसमें १७ गांव १२ हजार रु० सालाना आमदनी के हैं। ४०० रु० सालाना खिराज के देते हैं।

---

## मेवाड़ के प्रसिद्ध घराने

सरदार जागीरदारों के सिवाय मेवाड़ में कई मुत्सद्दी (राजकर्मचारी) घरानों ने भी समय समय पर राज्य की अच्छी सेवाऐं की हैं उनमें विशेष उल्लेखनीय घराने यह हैं:—

१—ओसवाल भामाशाह कावड़िया का घराना।
२—संघवी दयालदास का घराना।
३—पंचोली बिहारीदास का घराना।
४—बड़वा अमरचन्द ( सनाढ्य ब्राह्मण ) का घराना।
५—मेहता अगरचन्द का घराना।
६—मेहता रामसिंह का घराना।
७—पुरोहित राम का घराना (सनाढ्य ब्राह्मण)।
८—सेठ जोरावरमल बापना का घराना।
९—धाभाई राव बदनमल तंवर का घराना।
१०—कोठारी केसरीसिंह का घराना।
११—कविराजा श्यामलदास का घराना।
१२—सहीवाले अर्जुनसिंह पंचोली का घराना।
१३—मेहता भोपालसिंह का घराना।

---

## मेवाड़ से फटे हुए कुछ राजवंश

[ राजपूताने के प्रवासी गहलोत राजपूत ]

मेवाड़ के गहलोत राजवंश का प्रताप केवल मेवाड़ (उदयपुर राज्य) में ही नहीं रहा प्रत्युत इस वंश के वीर पुरुषों ने समय-समय पर राजपूताने के बाहर जाकर भी अपने स्वतन्त्र राज्य स्थापित किये थे। कुछ विद्वानों का मत है कि वर्त्तमान जापान का राजघराना भी मेवाड़ राजवंश की एक शाखा है। कारण यह बतलाया जाता है कि वहाँ के सम्राट (मकेडो = मुख्यदेव) सूर्य के वंश में अपने आपको बतलाते हैं और भारतवर्ष की तरह वहां भी कुछ दिनों पहले तक चार वर्ण स्थापित थे और छूआ-छूत का झमेला भी था। जो वंश मेवाड़ राजवंश से अलग होकर भारत के भिन्न-भिन्न भागों में स्थापित होगये उनका थोड़ा सा वर्णन यहाँ किया जाता है:—

## भावनगर (काठियावाड़)

भावनगर का राजवंश मेवाड़ के गुहिल वंशी राजा नरवाहन के पुत्र शालिवाहन की औलाद से है। राजा शालिवाहन गुहिलोत का शासन काल वि० सं० १०२८(ई० सन् ९७१)माना जाता है। इनके वंशधर पहले मारवाड़ के खेड़(मालानी)परगने में आकर रहे थे और उन्होंने वहाँ के भीलों को मारकर अपना राज्य जमाया था। वि० संवत् ११७० (ई० सन् १११३) के आसपास खेड़ (मारवाड़) के साहो (साहार) नामक गुहिल सरदार का पुत्र सेजक (सहजिग) अणहिलवाड़ा पट्टण (गुजरात) के सोलंकी राजा की सेवा में चला गया। उस समय अणहिलवाड़े पर सिद्धराज जयसिंह सोलंकी का राज्य था। जैसा कि सिंह संवत् ३२ (वि० सं० १२०२) आश्विन बदि १३ सोमवार (ई० सन् ११४४ ता० २८ अगस्त) के मांगरोल[1] (काठियावाड़)में और वलभी संवत् ९११ (वि० सं० १२८७=ई० सन् १२३०) के उसके पास के गांव घेलाणा[2] में मिले हुए शिलालेखों से ज्ञात होता है कि सहजक, सिद्धराज जयसिंह का अंगरक्षक या ए० डी० सी० (सामंत) था और सेजक का पुत्र मूलु, सिद्धराज की तरफ से सौराष्ट्र (सोरठ) का हाकिम था। मूलु के पुत्र राणक के वंशज भावनगर के राजा हैं। इसी प्रकार पालीताणा, लाठी और वला के नरेश भी सेजक गुहिल के वंश में हैं।

चारण-भाटों ने इतिहास के अंधकार में इस राजवंश को चन्द्रवंशी गोहिल मान कर अन्ध्रदेश (दक्खिन) के राजा शालिवाहन के वंशज घोषित कर दिया परन्तु यह भूल है। क्योंकि शक संवत् के प्रवर्त्तक आन्ध्रवंशी शालिवाहन तो जैन इतिहास के अनुसार एक कुम्हार (कुम्भकार) के घर जन्मा था[3] और बड़ा प्रतापी होने से राजा होगया। उसका न तो खेड़ (मारवाड़) पर न सौराष्ट्र (काठियावाड़) पर कभी राज्य था। वास्तव में भावनगर आदि के नरेश मेवाड़ के सूर्य्यवंशी गुहिलोत—जो खेड़ में बसे और फिर सौराष्ट्र में गये—उनकी ही सन्तान हैं। जैसा कि उपर्युक्त शिलालेखों से प्रमाणित है। मांगरोल के वि० सं० १२०२ (ई० सन् ११४४) के लेख से साहार और सहजिक (सेजक) को गुहिलवंशी होना स्पष्ट लिखा है। यही गुहिल शब्द बाद में गोहिल प्रसिद्ध हुआ।

भावनगर राज्य का क्षेत्रफल २,८६० वर्ग मील है। सन् १९३१ की मनुष्य गणना के अनुसार इसकी जन संख्या ५,००,२७४ तथा सालाना

---

१—भावनगर प्राचीन शोध संग्रह भाग १ पृष्ठ ५-७।

२—भावनगर इन्स्क्रिपशन्स पृष्ठ १६१।

३—मेरुतुङ्ग कृत प्रबन्ध चिन्तामणि पृष्ठ २४-३० (टिप्पण)।

आमदनी एक करोड़ दस लाख रुपये और खर्च ६० लाख हैं। इस खर्च में अंग्रेज सरकार का खिराज १,२८,०६० रु० व बड़ौदा के पेशकस के ३,५८१ रु० और जूनागढ़ के जोर तलबी के २२,८५८ रु० शामिल हैं जो भावनगर से वार्षिक खिराज रूप दिये जाते हैं। यह राज्य दसकोई, सिहोर, महुवा, कुण्डला, लीलिया, उमराला, टोटाद, गड्ड, तलाजा और विक्टर ( पीपा वाह ) नाम के दस जिलों में बंटा हुआ है। राज्य में तीन बंदरगाह ( Sea ports ) भावनगर, महुआ और पोर्ट अलबर्ट विक्टर ( उर्फ पीपा वाह ) नामक हैं। राज्य के झंडे व राजचिन्ह में "मनुष्य यत्न ईश्वर कृपा" मोटो (मूलमंत्र) अंकित रहता है। सन् १९१७ ई० की पहली जनवरी से यहाँ के नरेशों को "महाराजा" का खिताब पीढ़ी-दर-पीढ़ी के लिये मिला है जो वि० सं० १९६६(ई० सन् १९०९) से व्यक्तिगत ( पर्सनल ) था।

भावनगर के नरेशों में स्वर्गीय हिज़ हाईनेस रावल सर तख्तसिंह ( वि० सं० १९१५-१९५३ ) बड़े विद्यानुरागी और इतिहास प्रेमी हुए हैं। उन्होंने वि० सं० १९३८ ( ई० सन् १८८१ ) में अपने राज्य में आर्कियालाजिकल डिपार्टमेन्ट ( इतिहास संशोधन विभाग ) स्थापित कर काठियावाड़ प्रान्त के शिलालेखों व ताम्बापत्रों का अच्छा संग्रह करवाया और उदयपुर के सूर्यवंश से अपने वंश ( कुल ) का निकास होने के कारण चितोड़, उदयपुर, एकलिंगजी, नागदा, राजनगर, आबू, राणकपुर, नारलाई, सादड़ी आदि स्थानों से मेवाड़ के सूर्यवंशी गहलोत राजाओं के भी बहुत से शिलालेख अपने पंडितों द्वारा एकत्र करवाये। काठियावाड़ व राजपूताने के इन लेखों के संग्रह आपने "भावनगर प्राचीन शोध संग्रह" तथा "ए कलेक्शन आफ प्राकृत एंड संस्कृत इन्स्क्रिपसन्स" नाम से प्रकाशित किए थे। इन्हीं रावल तख्तसिंह के पौत्र भावनगर के वर्तमान नरेश हिज हाईनेस महाराजा कृष्णकुमारसिंहजी गोहिल हैं। इनका जन्म ई० सन् १९१२ ता० १९ मई को हुआ है और सन् १९१९ के जुलाई मास में सात वर्ष की आयु में राज गद्दी पर बैठे हैं। आपके दो छोटे भाई कुमार निर्मलकुमारसिंह और कुमार धर्मकुमारसिंह नामक हैं। सन्तान में आपके एक पुत्र महाराजकुमार वीरभद्रसिंह हैं जिनका जन्म ई० सन् १९३२ ता० १४ मार्च को हुआ है। यहाँ की वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—रावल साहार। | ६—रावल डूंगरसिंह। |
| २— " सहजिग ( सेजक )। | ७— " बीजा। |
| ३— " मुलूक ( मुलू )। | ८— " काना। |
| ४— " राणक ( सं० १२८७ )। | ९— " सारंग। |
| ५— " मोखड़जी। | १०— " शिवदास। |

११—रावल जेठा।
१२— „ रामदास।
१३— „ सुरताण।
१४— „ वीसा।
१५— „ धूण।
१६— „ रतनजी।
१७— „ हरमभ।
१८— „ अखेराज।
१९— „ रतन (दूसरे)।
२०— „ भावसिंह, इन्होंने सं० १७८० (ई० सन् १७२३) में भावनगर बसाया।
२१—रावल अखेराज (दूसरे)।
२२— „ बख्तसिंह।
२३— „ विजयसिंह।
२४— „ अखेराज (तीसरे)।
२५— „ जसवन्तसिंह।
२६— „ तख्तसिंह।
२७—महाराजा भावसिंह (दूसरे)।
२८—महाराजा कृष्णकुमारसिंहजी।

---

## पालीताणा

यहाँ का मूलपुरुष भी सेजक ही माना जाता है। सेजक के किसी पुत्र को जिसका नाम अब तक ज्ञात नहीं हुआ है उसे मांडवी की जागीर मिली थी और उसने गारियाधर नाम का गाँव बसाया। उसके पीछे सरजण, अरजण और नौघण नाम के शासक हुए। बादशाह औरङ्गजेब की मृत्यु के बाद गारियाधर राज्य का विस्तार हुआ और इनकी राजधानी पालीताणा में हुई। पालीताणा शहर के पास ही शत्रुंजय (शत्रुंजा) पहाड़ जैनियों का प्रसिद्ध तीर्थ है। यहाँ के नरेशों की वंशावली इस प्रकार है:—

१—रावल सेजकजी गुहिल।
२—(नाम अज्ञात)।
३—ठाकुर सरजण।
४—ठाकुर अरजण।
५—ठाकुर नौघण।
६—ठाकुर भारा।
७—ठाकुर बन्ना।
८—ठाकुर शिवा।
९—ठाकुर हद्दा।
१०—ठाकुर खांधा।
११—ठाकुर नौघण (दूसरे)।
१२—ठाकुर अर्जुन (दूसरे)।
१३—ठाकुर खांधा (दूसरे)।
१४—ठाकुर शिवा (दूसरे)।
१५—ठाकुर सुरताण।
१६—ठाकुर खांधा (तीसरे)।
१७—ठाकुर पृथ्वीराज।
१८—ठाकुर नौघण (तीसरे)।
१९—ठाकुर सुरतान (दूसरे)।
२०—ठाकुर उनड़।
२१—ठाकुर खांधा चौथा (सं० १८७७)।
२२—ठाकुर नौघण चौथा (सं० १८९७)।
२३—ठाकुर प्रतापसिंह (सं० १९१७)।
२४—ठाकुर सूरसिंह (सं० १९१७)।
२५—ठाकुर मानसिंह (सं० १९४२)।
२६—ठाकुर बहादुरसिंह (सं० १९६२) के० सी० आई० ई०।

इस राज्य का क्षेत्रफल ३०० वर्गमील और जनसंख्या ६२,१५०, तथा सालाना आय १२,७८,००० है। यहाँ के नरेशों को "ठाकुर" का खिताब है और ६ तोपों की सलामी वंशपरम्परागत है। अंग्रेज सरकार को कोई खिराज नहीं देते हैं। बड़ोदा को ७,८७४ रु० पेशकश नाम से तथा जूनागढ़ को २,४६० रु० जोरतलबी नाम से सालाना देते हैं। राजधानी पालीताणा बम्बई से रेल द्वारा ४८८ मील दूर है। वर्तमान ठाकुर साहब बहादुरसिंह जी गुहिल हैं। आपका जन्म ई० सन् १६०० की ता० ३ अप्रेल को हुआ। अपने पिता की मृत्यु पर सन् १६०५ की २६ अगस्त को ये राज्य की गद्दी पर बैठे और मार्च १६१३ ई० में आप विशेष पढ़ाई के लिए विलायत गये। जहाँ आप साढ़े पाँच वर्ष तक रहे। आपका शुभ विवाह हिजहाईनेस गोंडल नरेश के युवराज महाराजकुमार भोजराजजी की पुत्री राजकुमारी सीताबा (सीताबाई) के साथ पालीताणा में २ दिसम्बर १६१६ ई० को हुआ।

---

## लाठी

यहां का राजवंश गुहिल सेजक के पुत्र सारंग के वंश में माना जाता है। वंशावली इस प्रकार हैः—

१—ठाकुर सारंगजी।
२—ठाकुर जस्सा।
३—ठाकुर नौघण।
४—ठाकुर भीम।
५—ठाकुर अर्जुन।
६—ठाकुर दूदाजी।
७—ठाकुर लूणसिंह (जीजी बावा)
(इन्होंने लाठी को राजधानी बनाया)।
८—ठाकुर सूरसिंह।
६—ठाकुर तख्तसिंह।
१०—ठाकुर सूरसिंह (दूसरे)।
११—ठाकुर प्रतापसिंह।
१२—ठाकुर प्रहलादसिंह।

सारंग को आर्थिला का परगना जागीर में मिला था और सारंग के पौत्र नौघण ने लाठी पर अधिकार किया। वर्तमान नरेश ठाकुर प्रहलादसिंह जी गुहिल हैं जो अपने पिता के देहांत पर सं० १६७५ (ई० सन् १६१८) में गद्दी पर बैठे। आपने राजकुमार कालेज राजकोट में अपने दोनों भाईयों सहित शिक्षा पाई है।

इस राज्य का क्षेत्रफल ४२ वर्गमील भूमि, गांव १०, आबादी ६,४०४ मनुष्यों की और वार्षिक आय २ लाख रु० है।

---

## वला

वि० सं० १७८० (ई० सन् १७२३) में भावनगर को भावसिंह गुहिल ने बसाया था। उनके द्वितीय पुत्र बीसाजी को वला की जागीर मिली थी। यही वला प्राचीन नगर वलभीपुर है। बीसाजी ने बाद में बहुत सी भूमि जीत कर एक स्वतंत्र राज्य स्थापित किया। इस राज्य का क्षेत्रफल १६० वर्गमील भूमि, जनसंख्या १४ हजार और सालाना आमदनी करीब ३ लाख रु० है।

वर्तमान ठाकुर बख्तसिंह हैं। इनकी वंशावली इस प्रकार है:--

१--रावल भावसिंह।
२--ठाकुर बीसाजी।
३--ठाकुर नथूभाई।
४--ठाकुर मघाभाई।
५--ठाकुर हरभम।
६--ठाकुर दौलतसिंह।
७--ठाकुर पथाभाई।
८--ठाकुर पृथ्वीराज।
९--ठाकुर मेघराज।
१०--ठाकुर बख्तसिंह।

---

## राजपीपला (गुजरात)

गुजरात के गहलोत राजवंशों में राजपीपला और धर्मपुर मुख्य हैं। राजपीपला का मूल पुरुष समरसिंह था जो भावनगर के राजा मोखड़ा का छोटा पुत्र था। इस समरसिंह को अपने परमार (पँवार) वंशी नाना की मृत्यु पर राजपीपला का राज्य मिला। वंशावली इस प्रकार है:--

१--मोखड़ा गुहिल।
२--समरसिंह (अर्जुनसिंह)।
३--भाणसिंह।
४--गेमलसिंह।
५--विजयपाल।
६--रामशाह (हरिसिंह)।
७--पृथ्वीराज।
८--दीपा।
९--करण।
१०--अभयराज।
११--सुजानसिंह।
१२--भैरवसिंह।
१३--पृथ्वीराज (दूसरे)।
१४--दिलीपसिंह।
१५--दुर्गशाह।
१६--मोहराज।
१७--रायसाल।
१८--चन्द्रसेन।
१९--गम्भीरसिंह।
२०--शुभराज।
२१--जयसिंह।
२२--मूलराज।
२३--सुरमाल।
२४--उदयकरण।
२५--चन्द्रकरण।
२६--छत्रसाल।

२७—बैरीसाल।
२८—जीतसिंह।
२९—प्रतापसिंह।
३०—रायसिंह।
३१—अजबसिंह।
३२—रामसिंह।
३३—प्रतापसिंह (दूसरे)।
३४—बैरीसाल (दूसरे)।
३५—गम्भीरसिंह (दूसरे)।
३६—छत्रसिंह।
३७—महाराणा विजयसिंह।

वर्त्तमान नरेश मेजर हिज़हाईनेस महाराणा सर विजयसिंहजी के० सी० एस० आई० अपने पिता के स्वर्गवास पर सं० १९७२ (ई० सन् १९१५) में २५ वर्ष की आयु में राजगद्दी पर बैठे। ये सुधार प्रिय व प्रजा प्रेमी नरेश हैं। इनको अंग्रेज सरकार की ओर से ११ के स्थान में १३ तोप की सलामी वंशपरम्परागत तथा "महाराणा" का खिताब सन् १९२१ की ता० १ जनवरी को प्राप्त हुआ। सन् १९१२ ई० से आप कई बार योरप यात्रा कर चुके हैं। आपके युवराज महाराज कुमार राजेन्द्रसिंह का शुभ जन्म सन् १९१२ ई० की ३० मार्च को हुआ है।

राज्य का क्षेत्रफल १,५१७ वर्गमील भूमि, जन संख्या दो लाख ६ हजार तथा वार्षिक आय १३ लाख के स्थान में वर्त्तमान नरेश के समय में २८ लाख होगई है। राज्य में दो शहर और ७१२ गांव हैं।

---

## धरमपुर ( गुजरात )

यह राजघराना भी मेवाड़ के सीसोदियों से निकला हुआ बताया जाता है। चित्तोड़ के राणा खेमसिंह के छोटे भाई राहप जिसको सीसोदा गांव जागीर में था उसके किसी वंशधर रामशाह ने धरमपुर राज्य की स्थापना सं० १३२० के आस-पास भीलों को मार कर की थी। वंशावली इस प्रकार है:—

१—राणा रामशाह।
२— „ सोमशाह।
३— „ पुरंदरशाह।
४— „ धर्मशाह।
५— „ भोपशाह।
६— „ जगतशाह।
७ „ नारायणशाह।
८ „ धर्मशाह (दूसरे)।
९ „ जगतशाह (जयदेव) दूसरे।
१० „ लक्ष्मणदेव सं० (१६२३)।
११ राणा सोमदेव।
१२ „ रामदेव।
१३ „ सहदेव।
१४— „ रामदेव (दूसरे)।
१५— „ धर्मदेव, सं० १८२१ में इन्होंने धर्मपुर बसाया।
१६— „ नारायणदेव।
१७— „ सोमदेव।
१८— „ रूपदेव वि० सं० १८४४।
१९— „ विजयदेव सं० १८६४।

२०—राणा रामदेव (तीसरे) सं० १६१४। २२—राणा मोहनदेव।
२१— „ नारायणदेव (दूसरे)। २३—महाराणा विजयदेव।

यह वंशावली आरम्भ में भाटों की बहियों के आधार पर होने से ऐतिहासिक रूप से निश्चत नहीं है। वर्तमान नरेश महाराणा विजयदेवजी अपने पिता के स्वर्गवास होने पर सन् १६२१ ई० की २७ मार्च को राज-सिंहासन पर बैठे। आप एक सुधारप्रिय, विद्वान, साहित्य रसिक नरेश हैं। शिकार व संगीत से भी आपको विशेष प्रेम है। प्रजा की उन्नति की तरफ आपका पूरा ध्यान है। आप ३-४ बार यूरोप यात्रा कर आये हैं। आपके युवराज महाराजकुमार नरहरदेव का शुभ जन्म सन् १६०६ ई० ता० १४ दिसम्बर को हुआ और इस समय केम्ब्रीज (विलायत) के किंगज कालेज में पढ़ते हैं।

धर्मपुर राज्य का क्षेत्रफल ७०४ वर्गमील है और उसमें १ नगर तथा ८६ गांव हैं। जन संख्या सन १६३१ ई० की गणनानुसार १,१२,०३१ तथा १३ लाख रुपये सालाना आमदनी है। यहाँ के नरेशों को ६ तोपों की सलामी और महाराणा की उपाधि है। वर्त्तमान नरेश को सन् १६३२ ई० की १ जनवरी से व्यक्तिगत (जाती-पर्सनल) सलामी ११ तोपों की है।

---

## बड़वानी (मालवा)

यहां के राणा अपने को चितोड़ के महाराणाओं के खानदान में बताते हैं और कहते हैं कि बापा रावल के खुमाण आदि २४ पुत्र थे। उनमें से धनुक नाम के राजकुमार की सन्तान में बड़वानी का राजवंश है। परंतु इस घराने का प्राचीन इतिहास अंधकार में है। इनकी शुद्ध वंशावली सं० १६०० वि० से मिलती है। पहले इनकी राजधानी आवासगढ़ थी। इस समय यह छोटासा राज्य मालवा प्रांत में है। राज्य का क्षेत्रफल १,१७८ वर्गमील भूमि तथा जनसंख्या एक लाख ४१ हजार और सालाना आय १० लाख रु० हैं। अंग्रेज सरकार को ३,३८६ रुपये खिराज रूप देते हैं। यहां के नरेशों को "राणा" की उपाधि और ११ तोपों की सलामी है। वंशावली इस प्रकार है:—

१—खुम्माण। ३२—भीमसिंह।
२—धनुक। ३३—अर्जुनसिंह।
⋮ ३४—बाघसिंह।
२६—मालसिंह। ३५—प्रसन्नसिंह।
३०—बीरमसिंह। ३६—भीमसिंह (दूसरे)।
३१—कनकसिंह। ३७—बछराजसिंह।

३८--प्रसन्नसिंह ( दूसरे )।
३९--लीमजी।
४०--चन्द्रसिंह।
४१--सूरसिंह।
४२--जोधसिंह।
४३--परवतसिंह।
४४--मोहनसिंह।
४५--अनूपसिंह।
४६--उम्मेदसिंह।
४७--मोहनसिंह ( दूसरे )।
४८--जसवंतसिंह।
४९--इन्द्रजीतसिंह।
५०--रणजीतसिंह।
५१--देवीसिंह।

---

## मुधोल

यह बम्बई प्रान्त में एक छोटासा राज्य मरहठों का है जो चितोड़ के गहलोत राजघराने का वंशज है। राणा रणसिंह ( कर्णसिंह ) के तीसरे पुत्र राहप जो सीसोदे का जागीरदार था, उसकी १० वीं पीढ़ी में राणा लक्ष्मणसिंह हुआ। लक्ष्मणसिंह के पुत्र अजयसिंह ने अपने दो पुत्र सज्जनसिंह व क्षेमसिंह के राज्याधिकार की अवहेलना करके अपना उत्तराधिकारी अपने भतीजे हम्मीर को बनाया। इसलिए सज्जनसिंह व क्षेमसिंह दोनों भाई राणा से रूठ कर दक्षिण में चले गए। जहाँ उन्होंने सुलतान जफरखाँ ( हसनगंगू ) के बहमनी राज्य में गुलबर्गा में पहुँच कर शाही सेवा स्वीकार की। सज्जनसिंह के पुत्र दुलेहसिंह ( दिलीपसिंह ) और पौत्र सिद्धजी (सिंहा) ने भी सुलतान की अच्छी सेवा की। सिद्धजी युद्ध में मारा गया। इससे प्रसन्न होकर सिद्धजी के पुत्र भैरवसिंह–जो भोंसला या भोंसाजी उपनाम से भी कहलाता था–उसे सुलतान ने ८४ गांव देकर वि० सं० १४५४ माघ बदि १२ ( १३९८ ई० ता० १५ जनवरी ) को एक फर्मान दिया। इस जागीर की राजधानी मुधोल हुई। आगे चलकर भैरोंसिंह के चौथे वंशधर भीमसिंह ने एक किला गोहों ( मराठी में घोरपड़ ) की सहायता से लिया तब से मुहम्मदशाह तीसरे ने राणा के स्थान में इस वंश को "राजा घोरपड़े बहादुर" की उपाधि दी और एक गोह के चिन्ह वाला झंडा भी राजा को दिया। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

१--राणा अजयसिंह।
२--राणा सज्जनसिंह।
३--राणा दिलीपसिंह।
४--राणा सिद्धजी।
५--राणा भैरवसिंह।
६--राणा देवराज।
७--राणा उग्रसेन (इन्द्रसेन)।
८--राणा कर्णसिंह, इनके छोटे भाई शुभकर्ण के वंश में छत्रपति शिवाजी हुए।
९--राजा भीमसिंह ( दूसरे )।
१०--राजा खेलोजी।
११--राजा मालोजी।
१२--राजा अखेसिंह।

१३--राजा कर्णसिंह ( दूसरे )।
१४—राजा चोलराज।
१५--राजा पीलाजी।
१६--राजा प्रतापसिंह
१७--राजा वाजीराव।
१८--राजा मालोजी (दूसरे)।
१९—राजा पोराजी।
२०--राजा मालोजी ( तीसरे )।
२१--राजा नारायणराव ( सं० १८६२ )।
२२--राजा वेंकटराव।
२३--राजा बलवंतराव।
२४--राजा वेंकटराव ( दूसरे )।
२५--राजा सर मालोजीराव

वर्तमान नरेश महरबान राजा सर मालोजीराव चतुर्थ ( उर्फ नाना साहब ) हैं जो अपने पिता के पश्चात् सन् १९०० की १६ जुलाई को राज सिंहासन पर विराजे। आपका जन्म सन् १८८४ ई० की १४ जून को हुआ। आपने अपने राज्य की अच्छी उन्नति की है और प्रारंभिक शिक्षा राज्य भर में मुफत करदी है। आप सुधारक विचारों के हैं और गत यूरोपियन वार में मिश्र के रणक्षेत्र में भी गए थे। आप ब्रिटिश सेना में आनरेरी लेफ्टिनेन्ट हैं। आपकी इन सेवाओं के उपलक्ष में भारत सरकार ने सन् १९२० में के० सी० आई० ई० का खिताब दिया और राज्य को ९ तोपों की सलामी भी प्रदान की। आपके ज्येष्ठ पुत्र ( युवराज ) गोविंदराव का स्वर्गवास १७ वर्ष की आयु में सन १९२० ई० की २१ फरवरी को होगया। दूसरे पुत्र जयसिंहराव का जन्म सन् १९०६ ई० में हुआ परन्तु वह भी सन् १९३१ ई० ता० २ जनवरी को चल बसा। इस राजकुमार का विवाह नेपाल में हुआ था। तीसरे पुत्र भैरवसिंह का जन्म सन् १९२६ ई० ता० ४ अक्टोबर को हुआ। राज्य का क्षेत्रफल ३६८ वर्गमील तथा जनसंख्या ६३ हजार और सालाना आमदनी ५ लाख रु० हैं।

---

## कोल्हापुर ( दक्षिण )

यह राजवंश भी मेवाड़ के गहलोत राजकुल से निकला हुआ है और मुधोल के राजवंश से फटा है। मुधोल के राजा भैरोंसिंह उर्फ भोंसलाजी ( सं० १४५४ ) के पड़पोते शुभकर्ण ( शुभकृष्ण ) भोंसले के वंशज मालूजी सं० १६५७ में हुए। उनका पुत्र शाहजी विजैपुर नबाब की सेवा में जमींदार था। शाहजी के पुत्र प्रातःस्मरणीय छत्रपति शिवाजी थे जिनकी राजधानी रायगढ़ थी। शिवाजी की मृत्यु के बाद उनका पुत्र संभाजी बादशाह औरंगजेब द्वारा कतल किया गया। दूसरा पुत्र राजाराम सतारे का मालिक बना। राजाराम के बाद संभाजी के पुत्र शाहू ने सतारा ले लिया। इस लिए राजाराम की रानी ताराबाई अपने दोनों पुत्रों-शिवाजी (दूसरे) और संभाजी को लेकर कोल्हापुर चली गई। इसी समय सं० १७८७

में कोल्हापुर राज्य की नींव पड़ी। शिवाजी द्वितीय ने १२ वर्ष तक राज करके सं० १७६६ ( ई० सन् १७१२ ) में देह छोड़ा। इसके बाद इसका भाई संभाजी कोल्हापुर की राजगद्दी पर बैठा, जिसने सं० १८१७ तक राज किया। जब संभाजी निसन्तान गुजर गए तब छत्रपति शिवाजी की मूल शाखा नष्ट हो गई और भोंसला खानदान में से एक दूर का कुटम्बी शाहजी ( बुवासाहब ) नामक गोद लिया गया। वंशावली इस प्रकार है:—

१—उग्रसेन ( मुधोल के )।
२—शुभकृष्ण ( शुभकरण )।
३—रूपसिंह।
४—भूमीन्द्र।
५—रापा।
६—बरहट।
७—खेला।
८—कर्णसिंह।
६—संभा।
१०—बाबा।
११—मालूजी ( सं० १६५७ )।
१२—शाहजी।
१३—छत्रपति शिवाजी (रायगढ़)।
१४—राजाराम।
१५—शिवाजी ( कोल्हापुर )।
१६—संभाजी सं० १७६६।
१७—शिवाजी ( दूसरे )।
१८—संभाजी।
१६—शाहजी ( बुवासाहब )।
२०—शिवाजी ( तीसरे )।
२१—राजाराम।
२२—शिवाजी ( चोथे )।
२३—शाहुजी।
२४—राजाराम।

इन नरेशों में के २३ वें नरेश राजा शाहुजी को ही पहले पहल ई० सन् १६०० में भारत सरकार ने वंश परम्परागत के लिए "महाराजा" की उपाधि से भूषित किया था। ये महाराजा अच्छे शासक और विद्यारसिक थे। इन्होंने राज्य प्रबन्ध में अनेक सुधार किये थे और विद्या का भी अच्छा प्रचार किया था। उन्नति में पिछड़ी छोटी व गरीब जातियों के प्रति इन महाराजा की बड़ी सहानुभूति थी। और छत्रपति शिवाजी की तरह ये महाराजा कुलाभिमानी और क्षत्रिय वंश में होने का गौरव रखते थे। इसी से जब वहाँ के ब्राह्मण-पुरोहितों ने राज-कुटम्ब के धार्मिक संस्कार वैदिक रीति से करवाना अस्वीकार[1] कर दिया तब महाराजा ने उनकी जागीरें छीन ली और अपने यहाँ की धार्मिक क्रियाओं के वैदिक रीति से करवाने का प्रबन्ध किया।

१—दक्षिण के ब्राह्मण समझते हैं कि पुराणों के अनुसार वि० सं० की १५वीं शताब्दी के आस पास शिशुनाग वंश के अंतिम राजा महानन्दी के पीछे शूद्र प्रायः और अधर्मी राजा ही होंगे। इसीसे उन्होंने दक्षिण में केवल दो वर्ण ब्राह्मण और शूद्र ही पक्के कर दिये हैं और उनकी धींगाधींगी और मुख्यता के कारण उनका यह आदेश भी चल पड़ा है। वे कहते हैं कि कलियुग में क्षत्रिय वर्ण ही नहीं रहा है। और जो आधुनिक राजवंश हैं वे आर्य्य वंशज शुद्ध क्षत्रिय (राजपूत) नहीं है।

इन सुधारक महाराजा का स्वर्गवास सन् १९२२ ई० में हुआ था। इनके पुत्र महाराजा राजाराम ( दूसरे ) इनके उतराधिकारी हुए। आप ही कोल्हापुर के वर्तमान महाराजा और योग्य पिता के योग्य पुत्र हैं। आप भी राज्य की उन्नति में पूरा ध्यान देते हैं। दलित जातियों के उद्धार के प्रति आपके विचार अनुकरणीय व प्रशंसनीय है। ई० सन् १९२९ ता० ११ अक्टोबर को आपने राज्यभर में एक सर्क्युलर ( हुक्मनामा ) नं० १७९ का जारी कर दिया था कि "किसी प्रकार का भी छूआछूत का विचार सरकारी इमारतों, धर्मशालाओं, सरायों, राज्यक्षेत्रों और नदी तटों पर नहीं किया जायगा। न इन स्थानों पर कोई मनुष्य अछूत ( अस्पृश्य-अनटचेबल ) ही समझा जायगा। यदि इस हुक्मनामे के विरुद्ध कार्य्य होगा तो गाँव के लोग, पटेल, तुलाही ( लम्बरदार और पटवारी ) और उच्च अफसर जिम्मेदार समझे जायंगे।" ऐसे ही बेगार आदि प्रजापीड़क कुरीतियों को भी आपने हुक्म जारी करके हटा दिया है।

## सावन्तवाड़ी

यह छोटा सा राज्य बम्बई प्रदेश में है। इसका क्षेत्रफल ९३० वर्ग-मील भूमि, २,३०,५८९ जन संख्या और ७ लाख रुपये की सालाना आय है। अंग्रेज सरकार से इस राज्य को ९ तोपों की सलामी और "सरदेसाई" का खिताब है। वर्तमान नरेश को सरकार की ओर से जाती तौर पर "हिज़हाईनेस सरदेसाई" खिताब और ११ तोपों की सलामी है।

यह खानदान भौंसला राजवंश से निकला है और इसका मूल पुरुष मांग सावंत था जो सं० १६११ ( ई० सन् १५५४ ) में बीजापुर सुलतानों के अधीन के इस इलाके को दबा लिया था। वंशावली इस प्रकार है:—

१—मांग सावंत ( वाड़ी में )।
२—फोड़ सावंत।
३—खेम सावंत ( सं० १६८४ )।
४—सोम सावंत।
५—लखम सावंत ( सरदेसाई )।
६—फोड़ सावंत ( दूसरे )।
७—खेम सावंत ( दूसरे )।
८—फोड़ सावंत ( तीसरे )।
९—रामचन्द्र।
१०—खेम सावंत ( तीसरे ) ( राजा बहादुर )।
११—रामचन्द्र ( सं० १८६२ )।
१२—फोड़ सावंत ( चौथे )।
१३—खेम सावंत ( चौथे )।
१४—फोड़ सावंत ( पांचवे )।
१५—रघुनाथ ( सं० १९२६ )।
१६—श्रीराम ( सं० १९५६ )।
१७—खेम सावंत ( पांचवे )।

समय समय पर इस राज्य के शासकों ने मराठों, अंग्रेजों तथा पोर्चुगीजों से स्वतंत्र होने का यत्न किया था। अन्त में फोड़ सावंत चौथे

के समय में वि० सं० १८६६ ( ई० सन् १८१२ ) में अंग्रेजों के साथ इसकी सन्धि हुई। इस सन्धि अनुसार इसको अपना वेंगुरला का बन्दरगाह तथा लड़ाई के सब जहाज भी अंग्रेजों को सौंपने पड़े।

वर्तमान नरेश हिजहाईनेस केप्टेन सरदेशाई खेम सावंत ( पंचम ) हैं जो वि० सं० १६७० ( ई० सन् १६१३ ) में गद्दी नशीन हुए। इनकी शिक्षा इंगलैंड ( विलायत ) में हुई है। गत यूरोपीय महायुद्ध में भी आप सम्मिलित हुए थे। इससे इन्हें व्यक्तिगत ( परसनल ) हिजहाईनेस की उपाधि व ११ तोपों की सलामी है। ब्रिटिश सेना में आपको कप्तान का पद है।

---

## नागपुर के भौंसले

यह घराना भौंसला राजवंश से निकला है, जिससे कि मुधोल, कोल्हापुर के घराने फटे हैं। किसी समय यह एक स्वतंत्र और विस्तृत राज्य था। वि० सं० १८०० ( ई० सन् १७४३ ) में राघोजी भौंसला ने गोंडों से नागपुर ( मध्य प्रदेश ) का इलाका छीन लिया और कटक, सम्भलपुर, चांदा और छत्तीसगढ़ के इलाके इस राज्य में मिला लिये। राघोजी के पूर्वज मुधोजी की जो छोटी सी जागीर अमरावती व भामगाँव में थी वह इस समय एक विस्तृत व स्वतंत्र राज्य में बदल गई थी।

वि० सं० १८१२ में राघोजी प्रथम के देहांत पर नागपुर का राज्य कमजोर होने लगा। इनके पौत्र राघोजी दूसरे के समय में अंग्रेजों के साथ मुठभेड़ हुई। फिर राघोजी दूसरे का पुत्र परसोजी भोंसले सन् १८१६ ता० २३ मार्च को गद्दी पर बैठा। यह ३८ वर्ष की आयु में ही अधिक भोग विलास के कारण अन्धा और लंगड़ा हो जाने से राज-काज के लिये अयोग्य हो गया था। इसीसे इसके राज्य का प्रबंध इसकी सौतेली माता बकाबाई अपने हाथ में रखना चाहती थी। परन्तु इसका चचेरा भाई आपा साहब मुधोजी स्वयं इसके लिए इच्छुक था। अन्त में दरबारियों में दो दल होगये। आपा साहब की आयु केवल २२ वर्ष की थी और वह राजनैतिक चालों से अजान था। इसीसे वह अपने उन मुत्सद्दियों के हाथ का कठपुतला बना हुआ था जो उस समय अँग्रेजों से घूँस खा रहे थे। उन्हीं मंत्रियों की राय से उसने नागपुर में अँग्रेजों की सहायक फौज रखना स्वीकार कर ई० सन् १८१६ की ता० २८ मार्च की आधी रात के समय अँग्रेजों के सुलहनामे पर दस्तखत कर दिए। बस उसी दिन की आधी रात से नागपुर की स्वाधीनता जाती रही। इसके कुछ मास बाद ही षड्यन्त्र के कारण सन् १८१७ की १ फरवरी के सुबह महाराजा परसोजी महल में मरे हुए पाये गये। इनका उत्तराधिकारी आपा साहब हुआ। इसे अब समयानुसार, हैदराबाद निजाम की तरह,

अँग्रेजों की छत्र छाया में रहना था और रेजीडेन्ट की इच्छा के विरुद्ध एक इंच भी इधर उधर न हिलना था। परन्तु चंचल बुद्धि के वश में होकर इसने अँग्रेजों के विरुद्ध बाजीराव पेशवा से गुप्त मंत्रणा की। फल यह हुआ कि सन् १८१८ता० २ मई को उसेराज्य से हाथ धोना पड़ा। इसके बाद यह कैदी की हालत में प्रयाग जाते हुए रास्ते में पहरेदारों को लोभ देकर १३ मई को भाग निकला और पिंडारियों के साथ कुछ उपद्रव मचा असीरगढ़ के किले में जा रहा। परन्तु १८ अप्रैल को असीरगढ़ पर अँग्रेजों का कब्जा होगया। इसके बाद आपा साहब का कुछ भी पता नहीं चला। कुछ वर्षों के बाद मालूम हुआ कि आपा साहब ई० सन् १८२६ ता० १६ नम्बर को जोधपुर नरेश महाराजा मानसिंह की शरण में पहुँच गया था। वहीं पर ई० सन् १८४० ता० १५ जुलाई को उसका स्वर्गवास होगया।

आपासाहब के चले जाने पर अंग्रेजों ने नागपुर की गद्दी पर बाजीराव भोंसले को गोद लेकर बिठाया। शराब और अय्याशी के कारण ४७ वर्ष की आयु में ई० सन् १८५३ ता० ११ दिसम्बर को यह भी निसन्तान चल बसा। इस पर नागपुर का रहा सहा राज्य भी गवर्नर-जनरल लार्ड डलहौजी ने जब्त कर लिया। परन्तु बाद में वि०सं० १६१४ के गदर में नागपुर के राजाबहादुर जानोजी राव भोंसले की राजभक्ति व सेवाओं से प्रसन्न होकर सरकार ने उनकी दो लाख तेतीस हजार रुपये की पीढी दर पीढी के लिए पेशंन कर दी और सत्तारा ज़िले में देऊर गांव की जागीर ( जो इस वंश के अधिकार में १२५ वर्ष से थी ) मय "राजाबहादुर" उपाधि के ई० सन् १८६० ता० ३० मार्च को दी। यह अब तक इस वंश के अधिकार में है। वर्तमान राजा बहादुर रघोजीराव भोंसेले हैं। उनके दो पुत्र फतहसिंह और जयसिंह हैं।

---

## तंजोर ( मदरास प्रान्त )

तंजोर का राज्य छत्रपति शिवाजी के भाई वेंकाजी ने नायक जाति के राजा से छीन कर सं० १७३१(ई० सन् १६७४)में स्थापित किया था। सन् १८५५ की ३० अक्टोबर को राजा शिवाजी के लाऔलाद मरने पर लार्ड डलहौजी ने सन् १८५६ ई० की १८ अक्टोबर को तंजोर को जब्त कर खालसा कर लिया और उसकी एक पुत्री विजयमोहन मुक्तांबा को ७२ हजार रु० सालाना की पेन्शन और "तंजोर की कन्या" नाम की उपाधि तथा १३ तोपों की सलामी दी। इसी राजकुमारी की पुत्री चिमनाबाई (उर्फ लक्ष्मीबाई) वर्तमान बड़ौदा नरेश महाराजा सियाजीराव गायकवाड़ को ई० सन् १८८० ता० ६ जनवरी ( सं० १६३७ ) में ब्याही गई थी जिसका सं० १६४२ में देहांत हो गया।

---

## विजियानगरम

मदरास प्रान्त में यह गहलोतों की एक बड़ी जमींदारी है। इसका मूल पुरुष माधववर्मा था जिसका समय निश्चित नहीं है। उसके वंशधर पशुपति माधववर्मा ने सं० १७०६ (ई० सन् १६५२) में विजगपट्टम में अपना राज्य स्थापित किया। इसके कई वर्ष बाद विजयराम राज नामक प्रसिद्ध राजा हुआ जो फ्रेंच सेनापति जनरल बूसी का मित्र था और अंग्रेजों से कई लड़ाइयाँ लड़ी। इसके समय में राज्य का विस्तार भी हुआ। इसके उतराधिकारी आनंदराज और विजयराज (द्वितीय) क्रमशः हुए। विजयराज (दूसरे) के पुत्र नारायण बाबू के समय में अंग्रेजों ने राज्य का अधिकांश भाग दबा लिया और केवल १,१५७ गाँव उनकी जागीर में रक्खे। इनका देहांत सन् १८४५ ई० में काशी (बनारस) में हुआ। इनके पुत्र मिर्जा विजयराम (तृतीय) को "महाराजा" तथा के० सी० एस० आई० का खिताब अंग्रेज सरकार से था। इनके उतराधिकारी पुत्र महाराजा आनन्द गजपति राज जी० सी० आई० ई० का विवाह जयपुर राज्य के ठिकाण कामा के राजा बलदेवसिंह कछवाहा की कन्या से वि० सं० १९३० (ई० सन् १८७३) में हुआ। इनके पुत्र न था इससे इन्होंने अपने मामा के पुत्र को अपना उतराधिकारी चुना। इनके पौत्र महाराजा पशुपति विजयराम गजपतिराज वर्तमान रईश हैं जो सं० १९५४ में ठिकाने के स्वामी हुए हैं।

इस वंश को उदयपुर महाराणा शम्भूसिंह (वि० सं० १९१८-३१) और जयपुर नरेश महाराजा रामसिंह ने गहलोत वंश से मान लिया जब कि इस राजघराने की कन्या का विवाह रींवा के बघेल राजवंश में होने का प्रस्ताव हुआ था। विजया नगर की वंशावली इस प्रकार है:—

१—विजयराम राज (प्रथम)।
२—आनन्दराज।
३—विजयराम राज (द्वितीय)।
४—नारायण गजपतिराज।
५—मिर्जा विजयराम (तृतीय)।
(गजपतिराज मान्य सुलतान बहादुर के० सी० एस० आई०)
६—आनन्द गजयपतिराज जी० सी० आई० ई०।
७—विजयराम।
८—पशुपति विजयराम गजपतिराज।

## नेपाल

नेपाल का राजघराना मेवाड़ राजवंश से फटा है। यह नेपाल राज्य हिमालय की तलहटी में बसा हुआ है। हिमालय की सर्वोच्च चोटी एवरिष्ट इसी राज्य में स्थित है। संसार में एक मात्र यही स्वतंत्र राज्य है, जिसे हिन्दू जनता अभिमान पूर्वक अपना साम्राज्य कह सकती है। यह पहाड़ी राज्य अपनी परम्परा, सभ्यता और साहित्य की रक्षा करता हुआ न कभी मुस्लिम आक्रमणकारियों की वर्बरता का शिकार हुआ और न ईसाई पादरियों के चक्कर में फँसा।

नेपाल के राज्य-झंडे में सूर्य का चित्र है। पुराने झंडे में महावीर हनुमान का चित्र था और वह केसरिया रंग का था। राज्यचिन्ह में सर्वोपरि स्थान "श्रीपंच" नामक मुकुट को दिया गया है। मुकुट के नीचे "गुरु पादुका" है जो स्वामी गोरखनाथ के पदचिन्ह हैं। उनके नीचे दो आड़ी ( Cross ) खुक्खरियें ( कटारियाँ ) का चित्र है जिसे नेपाली सदा अपने साथ रखते हैं। नीचे की ओर ढाल पर हिमालय से लेकर तराई तक समस्त नेपाल देश का चित्र है। उसमें कुलदेव "पशुपति नाथ" महादेव विराजे हैं। ढाल के दोनों तरफ दो वीर नौजवान खड़े हैं और नीचे राज्य का मूलमंत्र (मोटो) संस्कृत भाषा में "जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी" अर्थात् जननी और जन्मभूमि स्वर्ग से भी बढ़कर है, अंकित है। यहाँ का राजघराना उदयपुर (मेवाड़) के गहलोत राजवंश की शाखा है। रावल समरसिंह गुहिलोत का छोटा पुत्र और रावल रतनसिंह का भाई कुम्भकर्ण इसका मूलपुरुष माना जाता है[1]। रावल रतनसिंह के समय में वि० सं० १३६० की भादों सुदि १४ (ई० सन् १३०३ ता० २६ अगस्त ) को जब बादशाह अलाउद्दीन खिलजी द्वारा चित्तोड़गढ़ का



नेपाल का राज्य-चिन्ह

1—टॉड राजस्थान, भाग १ ( अंग्रेज़ी ) पृष्ठ २२८ ( ई० सन् १८२९ संस्करण )।
"......another son, either on this occasion or on the snbse-

पतन हुआ, तब रावल के भाई-बेटे इधर-उधर चले गये। समय पाकर कुम्भकर्ण के वंशज पहले कुमाऊँ के पहाड़ी प्रदेश में रहे। फिर उनमें से गोरखावीर महाराजाधिराज पृथ्वीनारायण शाह् ने पाटण, काठमांडू और भटगाँव पर हमला करके वि० सं० १८२५ की आश्विन बदि ३-४ गुरुवार (ई० सन् १७६८ ता० २६ सितम्बर) को नेपाल पर अधिकार जमा लिया। पृथ्वीनारायण के अधिकार में आने से पूर्व यह राज्य छोटे-छोटे राज्यों में विभक्त था और वहाँ नेवार लोग राज करते थे। पृथ्वीनारायण ही नेपाल के गुहिल वंशी पहले महाराजाधिराज हुए। इनके सेनापति राणा रामकृष्ण



चित्तोड़ का किला (मेवाड़ राज्य)

*"गढ़ तो चित्तोड़गढ़ और सब गढ़ैया"*

गुहिल ने बड़ी वीरता और स्वामि-भक्ति बतलाई। इससे प्रसन्न होकर पृथ्वीनारायण ने उसके पीछे उसके पुत्र राणा रणजीतकुमार को अपना एक मंत्री बनाया। इसी पृथ्वीनारायण शाह् के चौथे वंशधर महाराजाधिराज राजेन्द्र विक्रमशाह् के समय में बने तंत्र ग्रन्थ "राज कल्पद्रुम" से—जिसमें इस

---

quent fall of Cheetore, fled to the mountains of Nepal and there spread the Guhilot line."—Tod's Rajasthan. Vol. I Pp. 258 (London 1829 A. D.)

घराने की वंशावली दी है[1]—पाया जाता है कि इस घराने का मूल स्थान चित्रकूट अर्थात् चित्तोड़गढ़ ( मेवाड़ ) था। उदयपुर राज्य की ओर से बने बृहत् इतिहास "वीर-विनोद" में भी इससे मिलती-जुलती वंशावली ही दी गयी है। परन्तु ( १ ) कुम्भकर्ण से ( १४वें ) द्रव्यशाह तक की वंशावली प्रायः अशुद्ध है।

चौदहवें महाराजा द्रव्यशाह से अब तक के सम्राटों (महाराजाधिराजों) की सूची इस प्रकार है:—

१४—द्रव्यशाह ( वि० सं० १६१६-२७ = ई० सन् १५५९-७० )
१५—पुरणेन्द्रशाह ( वि० सं० १६२७-६२ = ई० सन् १५७०-१६०५ )
१६—छत्रशाह ( वि० सं० १६६२-६३ = ई० सन् १६०५-१६०६ )
१७—रामशाह ( वि० सं० १६६३-९० = ई० सन् १६०६-१६३३ )
१८—डंबरशाह ( वि० सं० १६९०-९९ = ई० सन् १६३३-१६४२ )
१९—कृष्णशाह ( वि० सं० १६९९-१७१५ = ई० सन् १६४२-१६५८ )
२०—रुद्रशाह ( वि० सं० १७१५-२६ = ई० सन् १६५८-१६६९ )
२१—पृथ्वीपतिशाह ( वि० सं० १७२६-७३ = ई० सन् १६६९-१७१६ )
महाराजकुमार वीरभद्रशाह ( पिता के जीवनकाल में देहान्त )
२२—नरभूपाल शाह ( वि० सं० १७७३-९९ = ई० सन् १७१६-४२ )
२३—पृथ्वीनारायण शाह ( वि० १७९९-१८३१ = ई० १७४२-१७७४ )
२४—सिंहप्रताप शाह ( वि० १८३१-३४ = ई० १७७४-१७७७ )
२५—रणबहादुरशाह ( वि० १८३४-५६ = ई० १७७७-१७९९ )
२६—गिरवाण युद्ध विक्रमशाह (वि० १८५६-७३ = ई० १७९९-१८१६)
२७—राजेन्द्र वीर विक्रमशाह (वि० १८७३-१९०४ = ई० १८१६-१८४७)
२८—सुरेन्द्रवीर विक्रमशाह ( वि० १९०४-३८ = ई० १८४७-८१ )
म० कुँ० त्रैलोक्यवीर विक्रमशाह (पिता के जीवनकाल में देहान्त)
२९—पृथ्वीवीर विक्रमशाह ( वि० १९३८-६८ = ई० १८८१-१९११ )
३०—त्रिभुवनवीर विक्रमशाह (वि० १९६८ = ई० १९११-चिरायु हो)।

सम्राट् के परिवार में सब से बड़ा पुत्र ही साम्राज्य का अधिकारी होता है। सम्राट् को नेपाल के निवासी "पांच सरकार" कहते हैं और उनका वंश "शाह" और प्रधानमंत्री का घराना "राणा" कहलाता है। वास्तव में शासक ( सम्राट् ) की दृष्टि से नेपाल-सम्राट् कुछ भी नहीं करते। उनका अस्तित्व और उनके कार्य का महत्व जापान के बादशाह या इंगलैण्ड के सम्राट् से किसी प्रकार भी अधिक नहीं है। नेपाल का सर्वेसर्वा प्रधान-

१—महामहोपाध्याय हरप्रसाद शास्त्री सी० आई० ई०; केटलाग ऑफ पाम लीफ़ एन्ड सिलेक्टेड पेपर मेनुसक्रिप्टस, दरबार लाइब्रेरी, नेपाल पृष्ठ २४२ )

मंत्री ही है जो वहाँ, "तीन सरकार" कहलाता है। राज्य का सारा कारोबार प्रधानमंत्री के इशारे पर ही होता है। दिल्ली, लंदन आदि के दरबारों में प्रधानमंत्री ही सम्मिलित होता है, सम्राट् कहीं बाहर नहीं जाते। वि० सं० १६०३ (ई० सन् १८४६) में "राणा" परिवार ने नेपाल-सम्राट् से वहाँ के प्रधानमंत्री का पैतृक अधिकार प्राप्त कर लिया। और अब तक उन्हीं के वंशज वहाँ के प्रधानमंत्री बनते आ रहे हैं। इस राणा-परिवार के पूर्वज राणा रामकृष्ण गुहिलोत, महाराजाधिराज पृथ्वीनारायण शाह के सेनापति थे। उनके वंशधर प्रसिद्ध प्रधानमंत्री राणा जंगबहादुर हुए, जो महाराजाधिराज सुरेन्द्रविक्रम शाह के मंत्री थे। जंगबहादुर बड़े प्रतापी मंत्री हुए। उनको अंग्रेज सरकार से जी० सी० एस० आई० की उपाधि और १६ तोपों की सलामी मिली थी। जंगबहादुर सन् १८५० ई० में विलायत यात्रा भी कर आये थे। आप पहले हिन्दू शासक थे, जिन्होंने विदेश यात्रा की। आपकी निर्भीकता, साहसता और सुधार प्रियता की खूब ख्याति हुई। अब तक आपकी अनुपम सेवाओं के पुरस्कार स्वरूप आपके वंशधर लोग ही पीढ़ी-दर-पीढ़ी प्रधानमंत्री होते चले आते हैं। इनका क्रम इस प्रकार रहता है। बड़े भाई के बाद क्रमशः छोटे भाई आयु



हिजमेजेस्टी ओजस्वी राजन्य प्रोज्ज्वल-नेपाल तारा-अति प्रबल गोरखा-दक्षिण-बाहु महाधिपति श्रीमन्महाराजाधिराज त्रिभुवन वीरबिक्रम शाह देव, किंग आफ नेपाल

अनुसार अधिकारी होते हैं और फिर बड़े भाई के लड़के को अधिकार मिलता है। जंगबहादुर के वंश के निम्नलिखित प्रधान मंत्री हुएः—

| नाम | मंत्री काल |
|---|---|
| १—महाराजा जंगबहादुर राणा | ता० १७-६-१८४६ ई० से ता० २५-२-१८७७ ई० |
| २—महाराजा उदीपसिंह | ता० २५—२-१८७७ ई० से ता० २२-११-१८८५ ई० |
| ३—महाराजा वीरशमशेर | ता० २२-११-१८८५ ई० से ता० ५—३-१९०१ ई० |
| ४—महाराजा देव शमशेर | ता० ५—३-१९०१ ई० से ता० २६—६-१९०१ ई० |
| ५—महाराजा चन्द्रशमशेर जंग | ता० २६-६-१९०१ ई० से ता० २५-११-१९२९ ई० |
| ६—महाराजा भीमशमशेर | ता० २५-११-१९२९ ई० से ता० १—९-१९३२ ई० |
| ७—महाराजा युद्धशमशेर जंग राणा | ता० १-९-१९३२ ई० से—अब तक। |

वर्त्तमान प्रधान मंत्री हिज़हाईनेस महाराजा सर युद्धशमशेर जंग बहादुर राणा जी० सी० एस० आई० की आयु इस समय ६३ वर्ष है और वे अपने भाइयों में सब से छोटे हैं। इनके बाद प्राइम मिनिस्टर (प्रधान मंत्री) पद इनके भाइयों के पुत्रों को आयु के अनुसार मिलेगा। युद्ध शमशेर के बाद उनके भतीजे कमांडर-इन-चीफ हिज एक्सेलेन्सी जनरल सर पद्म शमशेर जंग बहादुर का मंत्री बनने का नम्बर है। उनके बाद सिनियर कमान्डिंग जनरल हिज ऑनर सर मोहन शमशेर जंग बहा-



हिजहाईनेस ओजस्वी राजन्य प्रोज्ज्वल नेपाल तारा गोरखा दक्षिण बाहु पृथुलाधीश महाराजा युद्ध शमशेर जंगबहादुर राणा प्राइम मिनिस्टर एन्ड सुप्रीम कमाण्डर-इन-चीफ नेपाल

दुर के० सी० आई० ई०; के० बी० ई० का है, जो स्वर्गीय प्राइम मिनिस्टर हिज लेट हाईनेस महाराजा सर चन्द्रशमशेर जंग बहादुर राणा के ज्येष्ठ पुत्र हैं। यहाँ उच्च पदों पर प्रधान मंत्री के सम्बन्धी ही नियुक्त होते हैं।

नेपाल के वर्तमान सम्राट् हिज मैजेस्टी महाराजाधिराज किंग त्रिभुवन वीर विक्रम शाह देव बहादुर हैं। आपका शुभ जन्म आषाढ़ सुदि ९ सं० १९६३ वि० शनिवार (ई० सन् १९०६ ता० ३० जून) को हुआ और आप अपने पिता महाराजाधिराज पृथ्वीवीर विक्रम शाह के कैलासवास हो जाने पर ११ दिसम्बर १९११ ई० को नेपाल के राजसिंहासन पर प्रतिष्ठित हुए। आपके दो महारानियाँ और ७ संतति हैं। जिन में तीन महाराज कुमारों के नाम क्रमशः महेन्द्र-वीर विक्रम, हिमालय-प्रताप-वीर विक्रम और बसुन्धरा वीर विक्रम हैं। आप के राज्यकाल में तीन योग्य भाईयों ने प्रधान मंत्री की हैसियत से उत्तरोत्तर मंत्री पद ग्रहण किया है—चन्द्रशमशेर, भीमशमशेर और युद्ध शमशेर। प्रधान मंत्री महाराजा सर चन्द्र शमशेर जंग ने अनेक सुधार किये। इसीसे आज नेपाल कुछ का कुछ बन गया है। सब से अधिक महत्त्वपूर्ण कार्य जो आपके शासन में हुआ है, वह है—वि० संवत् १९८२ की वैशाख बदि १



स्वर्गवासी हिज लेट हाईनेस ओजस्वी राजन्य प्रोज्ज्वल नेपाल-तारा, गोरखा दक्षिण-बाहु पृथुलाधीश महाराजा सर चन्द्र

( ई० सन् १६२५ ता० १० अप्रेल ) से दास प्रथा का अन्त। इससे नेपाल की कीर्ति देश देशान्तरों में फैल गई और दूसरे देशों तथा भारत के राजपूत राज्यों का ध्यान इस २० वीं शताब्दी में भी दास प्रथा हटाने की ओर गया है।

चन्द्र के पश्चात् भीमशमशेर ने भी योग्यता पूर्वक मंत्री का कार्य किया। उनके बाद संवत् १६८६ ( ई० सन् १६३२ ) से सर युद्ध शमशेर प्रधान मंत्री के पद पर कार्य कर रहे हैं। आप बहुत ही सुयोग्य, दक्ष, विवेकशील और राजनीति विशारद शासक हैं। सन् १६३४ ई० के भूकम्प में आपने १२ लाख रु० प्रजा में मुफ्त में बाँटा तथा ५० लाख रु० बिना सूद के कर्ज के तौर पर और ३० लाख रु० नाम मात्र के व्याज पर दिये। अभी हाल ही में आपने ये ३० लाख की भारी रकम पूर्ण रूप से माफ कर देने की घोषणा की। जिस समय आप उक्त घोषणा करने वाले थे उस समय ऋण ग्रस्त लोगों की यह धारणा थी कि शायद व्याज ही माफ किया जायेगा किन्तु इसके विपरीत आपने मूल धन भी माफ कर दिया जिसका किसी को स्वप्न में भी ख्याल न था। क्या संसार में उदारता का ऐसा एक भी उदाहरण देखने को मिलेगा? नेपाल में फाँसी की सजा आपकी ही आज्ञा से बंद की गई है और वृद्ध-विवाह को रोकने के लिये एक कानून बनाया। आपके समय में नेपाल के डाक विभाग का टिकट भी अन्य देशों में जारी हुआ। इसके पहले भारतीय टिकट का दौरदौरा था। आपके प्रजावत्सल्य, स्वार्थत्याग, कर्त्तव्य पालन आदि गुणों ने प्रजा को मुग्ध कर दिया है। वास्तव में Uneasy lies the head that wears the crown जिस सिर पर ताज है उसे आराम कहाँ? महाकवि शेक्सपियर के इस कथन में कितनी सचाई है इसका प्रमाण नेपाल जाकर मिल सकता है। श्रीमान को योरोपीय कई राष्ट्रों ( फ्रांस, बेलजियम, इटली, जर्मन, इंगलैण्ड, चीन ) की ओर से पदक तथा उपाधियाँ प्राप्त हुई हैं।

सम्वत् १६६१ ( ई० सन् १६३४ ) में नेपाल युवराज का विवाह वर्त्तमान प्रधान मंत्री के बड़े भाई ( भूतपूर्व मंत्री ) के अनौरस ( illegitimate ) पुत्र की कन्या से होने वाला था, किन्तु प्रधानमंत्री ने राजवंश की पवित्रता कायम रखने के लिये उसे अस्वीकार कर दिया। परिणाम यह हुआ कि १८ मार्च से राणा परिवार के दासी पुत्रों का प्रधानमंत्री पद ग्रहण करना सदा के लिए बन्द होगया और कमाण्डर-इन-चीफ जनरल रुद्र शमशेर जंगबहादुर राणा, उनके भाई जनरल तेजशमशेर तथा जनरल प्रताप शमशेर एवं अन्य दो और अनोरस पुत्रों को फौजी पदों से अलग कर दिया गया[1]। नेपाल सम्राट् को शासन करते हुए २५ वर्ष होगये, इससे सन्

१—टाइमस आफ इण्डिया इलस्ट्रेटेड वीकली ता० २८ फरवरी १६३७ पृ० २३।

१६३७ ई० के मार्च मास के दूसरे सप्ताह में उनके शासन का रजत जयन्ती (सिल्वर जुबिली) महोत्सव बड़ी धूमधाम से मनाया गया।

विश्व व्यापी जर्म्मन महायुद्ध में नेपाल ने अंगरेजों की बड़ी सहायता की थी। भारत के वाईसराय की प्रार्थना पर नेपाल सरकार ने अंगरेजी सरकार को ६०,५४४ योधा, ५,५८,०००) रु०, २१ मशीन गनें, ५ः हजार मन इलायची, ८४,७०० पौंड चाय और बहुत से फौजी कम्मल तथा २ लाख लकड़ी के पाट सहायतार्थ दिये थे। इसके सिवाय एक करोड़ २५ लाख रुपये ऋण रूप भी दिये थे। सं० १६७६ (ई० सन् १६१६) में जब अफ़गान युद्ध छिड़ा तब भी नेपाल ने दो हजार योधा भेजे थे। इन सब कार्यों की सराहना भारत सम्राट् और वाइसराय ने मुक्त कंठ से की थी। उसके बदले अंगरेज सरकार ने भी नेपाल को सन् १६१६ ई० की २७ दिसम्बर से १० लाख रुपये सालाना बिना किसी शर्त के देना स्वीकार किया और अक्टूबर सन् १६२० ई० से नेपाल के अधिपति (महाराजाधिराज) को स्वतंत्र सम्राट् की तरह हिज हाईनेस उपाधि के स्थान में "हिज मैजेस्टी" दी किंग" मानना और प्रधान मंत्री को "हिज एक्सेलेंसी" के स्थान पर "हिज हाइनेस महाराजा" कहना प्रारम्भ किया। इसी के साथ यहाँ के मुख्य सेनापति को "हिज "एक्सेलेंसी" तथा सेना के सीनियर कमान्डिंग जनरल (जंगीलाट) को हिज आनर (His Honour) की उपाधि से विभूषित किया। इसी समय नेपाल में ई० सन् १८०० (सं० १८५६) से रहने वाले अंगरेज राजदूत का खिताब रेज़ीडेन्ट के बजाय ब्रिटिश एनवोय (Envoy), व रेज़ीडेन्सी का नाम ब्रिटिश लीगेशन (Legation) रक्खा गया। तब से जर्म्मन, फ्रान्स, रूस आदि अन्य देशों की तरफ के राजदूत नेपाल में और नेपाल के राजदूत अन्य राष्ट्रों में रहने लगे। पारस्परिक सम्बन्धों को और भी अधिक दृढ़ तथा स्थायी बनाने के लिए सन् १६२३ ई० की २१ दिसम्बर को ब्रिटिश सरकार और नेपाल में एक और सन्धि की गई।

नेपाल की लम्बाई ५२५ मील, चौड़ाई ६० से १४० मील तक और क्षेत्रफल ५४,००० वर्ग मील है। इस देश की जनसंख्या ५५, ७४, ७५६ है।

---

१—प्रसिद्द देशभक्त राजा महेन्द्रप्रताप का एक लेख "जर्मनी, नेपाल और मैं" शीर्षक का ई० सन् १६२३ ता० २३ दिसम्बर को पत्रों में प्रकाशित हुआ था, उससे ज्ञात होता है कि उक्त राजा साहब के प्रयत्न से ई० सन् १६१७ के मई मास में पहले पहल जर्मनी के मंत्री मंडल ने अपने पत्र में नेपाल सम्राट् को "हिज मेजेस्टी" लिख कर नेपाल राज्य का अन्तर राष्ट्रीय सम्मान स्वीकार किया था। बाद में ब्रिटिश सरकार ने भी नेपाल नरेश को हिजमेजेस्टी और "किंग" (बादशाह) लिखना आरम्भ किया।

जिसमें २८,००,०४२ पुरुष तथा २७, ७४, ७१४ स्त्रियाँ हैं। आवाद घर ६,५७,६०६ हैं। काठमांन्डू, पाटण और भटगांव तीन बड़े शहर हैं। प्रत्येक की आबादी एक-एक लाख हैं। वि० सं० १८७२ (ई० सन् १८१५) के पहले नेपाल साम्राज्य बहुत ही बड़ा था और कमाऊ व सतलज नदी तक कुल पहाड़ी जमीन इसमें शामिल थी परन्तु अंग्रेज सेनापति डेविड आक्टरलोनी ने उन सूबों को गोरखा लोगों से छीन लिया और वि० सं० १८७३ ( ई० सन् १८१६ ) में सरकार अंग्रेजी व नेपाल देश की दर्मियानी सीमा महाकाली नदी करार पाई। वार्षिक आय लगभग दो करोड़ रुपये हैं। यह सारा देश पहाड़ी है और यहाँ का मार्ग भी पहाड़ी तथा ऊंचा नीचा है। जगह-जगह गहरी घाटियाँ और ऊंची पहाड़ियाँ नजर आतीं है। पहाड़ी होने से केवल दक्षिण के एक छोटे भाग में खेती आदि की जा सकती है। यहाँ की प्रमुख पैदावार चाँवल, गेहूँ और मक्का है। यहाँ खनिज पदार्थ भी बहुत है। प्राचीन स्मृतियों के चिह्न यहाँ बहुत बड़ी संख्या में पाये जाते हैं। इस राज्य में बौद्धकालीन बहुत से स्तम्भ भी मौजूद हैं। यहाँ का प्राकृतिक दृश्य बड़ा ही मनोहर एवं दर्शनीय है। पहाड़, नदी, झरनें, ताल, तलैया, वृक्ष, जंगल आदि प्राकृतिक दृश्यों की यहाँ अधिकता है। यहाँ के अधिकांश निवासी हिन्दू हैं जो गोरखे ( गोरक्षक ) कहलाते हैं। ये लोग मुसलमान व ईसाइयों को शूद्र समझते हैं। यहाँ पर उनका छूना पाप समझा जाता है। मेहतरों ( भंगियों ) का रिवाज यहाँ नहीं है। नित्यकर्मादि के लिए स्त्री-पुरुष दूर जाते हैं। वे घरों की सफाई भी खुद कर लेते हैं। गोरखा एक बड़ी ही वीर एवं लड़ाका जाति है। जो कभी कायर रह कर जीना पसन्द नहीं करती। गोरखा लोग स्वाभिमान, स्वधर्म और स्वदेश रक्षा के लिए अपने प्राणों की बाजी लगा देते हैं। वे कहते हैं कि "कांफ़रहुनु भन्दा मनु निको" अर्थात् कायरता से मृत्यु अच्छी है। सारांश यह है कि गोरखा जाति ही नेपाल की कीर्ति रक्षा का श्रेय प्राप्त करने योग्य है।

यहाँ की स्थायी फौज ४५,००० है और फौजी शिक्षा अनिवार्य है। बाहर के लोगों को नेपाल में कदम रखने के लिए नेपाल सरकार से राहदारी ( पास पोर्ट ) लेने की जरूरत होती है। शिवरात्रि के मेले पर पासपोर्ट आसानी से मिल जाता है। नजदीक रेल्वे स्टेशन रकसौल है जहाँ से काठमांडू राजधानी ७२ मील दूर है। बी० एन० डब्लू० रेल्वे के रकसौल स्टेशन से नेपाल गवर्नमेन्ट रेल्वे शुरू होती है जो २५ मील तक गई है। गोरखा लोग योरोपियनों ( गोरों ) के नेपाल प्रवेश के विरुद्ध हमेशा से ही बड़ी आपत्ति करते आए हैं और उनका विश्वास है कि अगर इस नियम में थोड़ी सी भी ढील रही तो उनकी स्वतंत्रता—जिसका उन्हें बड़ा भारी अभिमान है—शीघ्र ही नष्ट हो जायगी। इस विषय में गोरखा लोगों में

एक कहावत प्रसिद्ध हैं कि "व्यौपारी के साथ बन्दूक और उसकी बाइबल के साथ संगीन घुस पड़ती हैं[1]।" अर्थात् जो लोग शुरू में व्यौपार के बहाने से देश में प्रवेश करते हैं, वे धीरे-धीरे अपना प्रभुत्व और बल बतला कर उस देश पर शासन करने की चेष्टा करने लगते हैं। यही कारण है कि अँग्रेज भी १५-२० मील की घाटी के सीमित क्षेत्र के सिवा देश के दूसरे भागों का हाल अपनी आँखों नहीं देख पाये और इस सीमित घाटी में भी वे ही जा सकते है जिन्हें महाराजा ( प्रधान मंत्री ) का परवाना मिल जाता है।

---

## मेवाड़ के नरेशों का वंश-वृत्त

१—राजा गुहिल ( गुहदत )
२—भोज
३—महेन्द्र
४—नाग ( नागादित्य )
५—शीलादित्य ( शील ) वि० सं० ७०३
६—अपराजित वि० सं० ७१८
७—महेन्द्र ( दूसरा )
८—काल भोज ( बापा ) वि० सं० ७९१–८१० ( चित्तौड़ )
९—खुम्माण वि० सं० ८१०
१०—भत्तट
११—भर्तृभट ( भर्तृपट्ट )
१२—सिंह
१३—खुम्माण ( दूसरा )
१४—महायक
१५—खुम्माण ( तीसरा )
१६—भर्तृभट ( भर्तृपट्ट, दूसरा ) वि० सं० ९९९, १०००
१७—अल्लट, वि० सं० १००८, १०१०
१८—नरवाहन, वि० सं० १०२८

---

1—With the merchant comes the musket and with the Bible comes the bayonet"

—"Gurkhas" Indiau Army Book by Lieut. Col. Eden Vansittart, Published by Government of India Page 42. ( 2nd. Edition, 1918 A. D., )

१९—शालिवाहन
२०—शक्तिकुमार वि० सं० १०३४
२१—अम्बाप्रसाद
२२—शुचिवर्मा
२३—नरवर्मा
२४—कीर्तिवर्मा
२५—योगराज
२६—वैरठ
२७—हंसपाल
२८—वैरिसिंह
२९—विजयसिंह वि० सं० ११६४, ११७३
३०—अरिसिंह
३१—चोड़सिंह
३२—विक्रमसिंह
३३—रणसिंह ( कर्णसिंह )

मेवाड़ की रावल शाखा | सीसोदे की राणा शाखा




४३—महाराणा हमीरसिंह (प्रथम)
४४—क्षेत्रसिंह
लूणां
खंगार
वैरीसाल
४५—लक्षसिंह
भाखर
माहप
भुवनसिंह
भूचर
सलखा
सखरा
चूंडाजी
राघवदेव
अज्जा
दुल्हा
डूंगर
गजसिंह
लूणां
४६-मोकल
बाघसिंह
४७—कुम्भकर्ण (कुम्भा)
खेमकर्ण
शिवा
सता
नाथसिंह
वीरमदेव
राजधर
४८—उदयकर्ण (प्रथम)
४९—रायमल
नगराज
गोपालसिंह
आसकर्ण
अमरसिंह
गोविन्ददास
जेतसिंह
महराण
क्षेत्रसिंह
अचलदास
सहसमल
सूरजमल
पृथ्वीराज
जयमल
५०—संग्रामसिंह (सांगा)
कल्याणमल
पत्ता
रायसिंह
भवानीदास
किशनदास
नारायणदास
शंकरदास
देवीदास
सुन्दरदास
बैणीदास
भोजराज (मीरांबाई के पति)
५१—रतनसिंह (दूसरे)
५२—विक्रमादित्य
५३—उदयसिंह
कर्णसिंह
पर्वतसिंह
कृष्णसिंह

५३—उदयसिंह दूसरे ( उदयपुर )

- ५४–प्रतापसिंह (प्रथम), शक्तसिंह, वीरमदेव, जैतसिंह, कान्ह, रायसिंह, शार्दूलसिंह, रुद्रसिंह, जगमाल, सगर, अगर, सीया, पंचायण,
- नारायणदास, सुरताण, लूणकर्ण, महेशदास, चन्दा, भावसिंह, नेतसिंह, सिंहा, जगराज, बेरिशाल, मानसिंह, साहिबखां

५४–प्रतापसिंह (प्रथम)

- ५५–अमरसिंह (प्रथम), भगवानदास, सहसमल, गोपाल, कचराजी, सांवलदास, दुर्जनसिंह, कल्याणदास, चन्द्रसिंह, शेखा, पूर्णमल, हाथीजी,
- रामसिंह, जसवन्तसिंह, माना, नाथा, रायभाण

५५–अमरसिंह (प्रथम)

- ५६–कर्णसिंह, सूरजमल, भीम (भीमसिंह), अर्जुनसिंह, रतनसिंह, बाघसिंह

५६–कर्णसिंह

- ५७–जगतसिंह, गरीबदास, मानसिंह, छत्रसिंह, मोहनसिंह, गजसिंह, सूरजसिंह

- ५७–जगतसिंह ( पहले )
  - संग्रामसिंह ०
  - ५८–राजसिंह
    - सुलतानसिंह
    - सरदारसिंह
    - ५९–जयसिंह
      - ६०–अमरसिंह ( दूसरे )
        - ६१–संग्रामसिंह ( दूसरे )
          - ६२–जगतसिंह (दूसरे)
            - ६३–प्रतापसिंह ( दूसरे )
              - ६४–राजसिंह (दूसरे) ०
            - ६५–अरिसिंह ( अड़सी )
          - नाथसिंह ( बागोर )
            - भीमसिंह (बागौर)
            - सूरतसिंह
              - रूपसिंह
                - शिवसिंह (नेतावल)
            - भगवंतसिंह (पीला-धर)
          - बाघसिंह ( करजाली )
            - भैरूसिंह
              - दौलतसिंह
                - अनोपसिंह
                  - सुरतसिंह (भतीजा)
                - दलसिंह (गोदगया)
          - अर्जुनसिंह ( शिवरती )
            - शिवसिंह
              - सूर्यमल
                - दलसिंह (गोद आया)
              - दौलतसिंह ( करजाली शाखामें गोद गया)
            - बहादुरसिंह ( धनेरिया )
      - उम्मेदसिंह
      - प्रतापसिंह (बावलास)
      - तख्तसिंह (काराई)
    - भीमसिंह
    - गजसिंह ०
    - सूरतसिंह ०
    - इन्द्रसिंह ०
    - बहादुरसिंह
    - तख्तसिंह ०
  - अरिसिंह
  - अजयसिंह ०
  - जयसिंह ०

- ६५—अरिसिंह (अड़सी)
  - ६६—हम्मीरसिंह (दूसरे)
  - ६७—भीमसिंह
    - ६८—जवानसिंह ○
- भीमसिंह (बागोर)
  - ६९—सरदारसिंह ○
  - शेरसिंह
    - शार्दूलसिंह
      - ७१—शम्भूसिंह ○
    - समर्थसिंह
    - शक्तिसिंह
      - ७२—सज्जनसिंह ○
    - सोहनसिंह
  - ७०—सरूपसिंह ○
- शिवसिंह (नेतावल)
  - समन्दसिंह
    - भूपालसिंह
      - हरिसिंह (नेतावल)
      - नारायणसिंह
      - मोहनसिंह
    - कल्याणसिंह
  - भैरोंसिंह ❀
  - मोतीसिंह
- सुरतसिंह (करजाली)
  - हिम्मतसिंह
  - लछमणसिंह
    - जगतसिंह (करजाली)
    - अभयसिंह
  - तेजसिंह ○
  - छत्रसिंह
- दलसिंह (शिवरती)
  - गजसिंह
    - फतहसिंह (गोद)
      - हिम्मतसिंह
        - शिवदानसिंह (शिवरती)
        - पर्वतसिंह (हस्तलिखित: दत्तक)
        - हम्मीरसिंह
        - उदयसिंह
        - (हस्तलिखित: भगवतसिंह)
  - सुरतसिंह
  - ७३—फतहसिंह (गजसिंह के गोद गये; पर महाराणा होने पर गजसिंहके गोद करजाली से हिम्मतसिंह आये)
    - ७४—भूपालसिंहजी (वर्तमान)
      - (हस्तलिखित: म. कु. भगवतसिंह (दत्तक))

❀ इनका एक पुत्र महाराणा साहब की आज्ञा से हाल ही में दक्षिण के मुधोल राज्य ( मरहठा राजवंश ) में गोद गया है।

## उदयपुर ( मेवाड़ ) में शेर की शिकार

### महाराणा साहिब मय अपनी शिकार पार्टी के

(श्रीमन्महाराणा साहब बीच में विराजे हैं)



बांई ओर खड़े हुए—कंवर आफ बसी, जेठी चतुर्भुज, चमनसिंह् झाला ( ताणा ), धायभाई पृथ्वीराज ( गूजर ), धायभाई तुलसीनाथ तंवर ( सैनिक क्षत्रिय ), धायभाई अमरसिंह् तंवर ए० डी० सी० सुपरिटेन्डेन्ट शिकारखाना एन्ड जू डिपार्टमेन्ट, पुरोहित सुन्दरनाथ ( सनाढ्य )।

बांई ओर बैठे हुए—ढिकड़िया बालकिशन, गम्भीरसिंह् चौहान ( सुपरिटेन्डेन्ट कोन्फीडेंसल आफिस ),—कुर्सी पर वर्तमान हिन्दुआ सूरज श्री महाराणा साहब बहादुर,—राव मनोहरसिंह् ए०डी०सी० चीफ आफ भूपालनगर, धायभाई मेघराज, मासानी पन्नालाल।

# डूँगरपुर राज्य

## आठवां प्रकरण



राज्य चिन्ह, डूँगरपुर राज्य ( राजपूताना )

## DUNGARPUR STATE

# डूँगरपुर राज्यका राष्ट्रीय गीत

जय गिरिपुर, जय गिरीपुरेशा।
जयति जनेशा, जय देशा॥
जयति महारावल राजेशा।
जय "न्यायं चिराज्यं" उद्देशा॥
जय रविकुल-रवि जयति नरेशा।
जयति परम पावन देशा॥
जय गिरिपुर, जय गिरीपुरेशा।
जयति जनेशा जय देशा॥ १॥

सस-सम्पन्न सदा शुचि धरणी।
उज्वल शान्तिमयी शुभ करणी॥
कीर्ति कथा कल जो कवि वरणी।
रक्षा नित करें महेशा॥
जय गिरिपुर, जय गिरीपुरेशा।
जयति जनेशा, जय देशा॥ २॥

प्रजापालक, प्रतापवान हो।
धर्म धुरन्धर नीतिमान हो॥
विजयमान आयुष्यमान हो।
प्रभो! करें राज्य नरेशा॥
जय गिरिपुर, जय गिरीपुरेशा।
जयति जनेशा, जय देशा॥ ३॥



श्रीमान् हिज़हाईनेस महिमहेन्द्र महाराजाधिराज महारावल
सर लक्ष्मणसिंहजी बहादुर के० सी० एस० आई०
वर्तमान डूंगरपुर नरेश

# डूँगरपुर राज्यका इतिहास

## भौगोलिक वर्णन

### स्थिति और विस्तार

यह राज्य राजपूताने के दक्षिणी सिरे पर मेवाड़ से सटा हुआ है। इसका पुराना नाम बागड़ है जिसका अर्थ जंगल यानी कम आबादी वाला इलाका होता है। यह २३° २०′ से २४° १′ उत्तर अक्षांश और ७३° २२′ से ७४° २३′ पूर्व देशान्तर के बीच फैला हुआ है। इसका क्षेत्रफल १,४६० वर्गमील है।

इसके उत्तर में मेवाड़ ( उदयपुर राज्य ), पूर्व में बांसवाड़ा, दक्षिण में गुजरात प्रांत के लुनावाड़ा, कडाणा और सौंथ ( संत रामपुर ) के राज्य तथा पश्चिम में गुजरात प्रान्त के महीकांठा इलाके का ईडर राज्य है।

### पहाड़ तथा वृक्ष

इस राज्य में अर्वली की छोटी-छोटी पहाड़ियां हैं जिन पर हरी भरी झाड़ियां हैं। पूर्व और दक्षिण का भाग खुला हुआ मैदान है। पहाड़ियों के बीच में घाटियां हैं जिनकी भूमि उपजाऊ है। दक्षिणी भाग की भूमि गुजरात से मिलती हुई है जिसमें खेतीवाड़ी अच्छी होती है और जंगलों में कई कीमती वृक्ष सागवान, आबनूस, सालर, महुआ, बांस आदि के पाये जाते हैं।

### जल वायु

यहाँ का जल वायु साधारण, न गर्म न ठंडा है। सिवाय भादों(सितम्बर) और आश्विन (अक्टोबर) के यहां की आबहवा अच्छी रहती है। मलेरिया, बाला (नाहरू) की बीमारी वर्षा के अन्त में प्रायः प्रकट होती है। वर्षा की सालाना औसत २५ इँच के है।

### नदियां

बारहों मास बहने वाली नदियां इस राज्य में एक भी नहीं है। मुख्य नदियां माही और सोम दो हैं जो सदा नहीं बहती हैं। गर्मी के मौसम में कहीं कहीं दरों में पानी रहता है। वर्षा ऋतु में ये दोनों नदियां बड़ी विशाल हो जाती हैं। दूसरी छोटी नदियां मोरण, भादर, माजम और वातरक हैं।

### झीलें

मुख्य झीलें पांच हैं। वैसे तो प्रत्येक गांव में प्रायः छोटे बड़े तालाब हैं। परंतु सबसे बड़ी झील गेबसागर (गोपाल सागर) राजधानी डूंगरपुर में है।

यह झील महारावल गोपीनाथ ने बनवाई थी। चूड़ावाड़ा और पूंजपुर की झीलें भी खासी बड़ी हैं। पूंजपुर की पूंजेला नामक झील महारावल पूंजाजी की बनवाई हुई है। यह पूरी भर जाने पर इसकी लम्बाई ढाई मील और चौड़ाई दो मील तक हो जाती है।

## पशु पक्षी

हिंसक जानवरों में चीता व भेड़िया ( बघेरा ) यहाँ बहुत पाये जाते हैं। साँभर, नीलगाय (रोझ), जरख और सूअर भी कहीं कहीं देखने में आते हैं। बाकी पशु पक्षी वही हैं जो उत्तरी भारत में पाये जाते हैं।

## खनिज पदार्थ

खनिज पदार्थों में लोहा व ताम्बा बहुत मिलता है परन्तु इनकी खुदाई बन्द है। डूंगरपुर से ५ मील उत्तर में भातू गांवड़ा नामक स्थान में नकली हीरे का पत्थर अच्छा पाया जाता है। इमारती पत्थर कई जगह निकलता है। एक तरह के संगमरमर ( सफेद पत्थर ) और "परेवा" नाम के सफेद, श्याम व भूरे रंग के मुलायम पत्थर से मूर्तियाँ, कटोरे, खिलोने आदि बनते हैं। खनिज पदार्थों की खोज और खुदाई होने पर कई उपयोगी पदार्थों का पता लगना सम्भव है। शिल्पकला में कोई उल्लेखनीय विशेषता इस राज्य की नहीं है।

## धन्दा

व्यौपार में तिल, अलसी, हल्दी, अफीम और महुआ बाहर भेजा जाता है और चावल, खांड ( शकर ), नमक, कपड़ा व धातुऐं बाहर से आते हैं। व्यौपार अधिकतर बोहरे मुसलमान लोगों के हाथ में है। ७३ फी सैकड़ा लोग खेतीबाड़ी करते हैं। भील[1] लोग जो लूट मार करा करते थे अब खेती करने लग गये हैं। मेवाड़ की अपेक्षा यहाँ के भील अधिक भोले और कम उद्दंड हैं। इनके भोलेपन से इनके साहूकार बहुत लाभ उठाते हैं। किसानों में पटेल कौम के लोग बड़े महनती और चतुर हैं।

## आबादी

राज्य भर की आबादी २,२७,५४४ है। इस संख्या में हिन्दू २,१६,-८५५ (जैन ५, ८०१, सिक्ख ६) और देशी ईसाई ७ तथा मुसलमान ७,६८२

१—भील ( भिल्ल ) शब्द संस्कृत ग्रन्थों में सातवीं शताब्दी में मिलता है। रीने नामक अंग्रेज़ लेखक ने "वाइल्ड ट्राइब्ज आफ़ इण्डिया" नामक ग्रन्थ में भीलों का आदिम निवास मारवाड़ बताया है, जहाँ से वे दूसरी जातियों द्वारा दक्षिण में निकाल दिये गये। आजकल इनकी बस्तियाँ राजपूताना, गुजरात और मध्यभारत में है। परन्तु राजपूताने में ये अधिक पाये जाते हैं। राजपूताने में

हैं। मुसलमानों में सुन्नी मत के ४,४०८ और शिया ३,२७६ हैं। हिन्दुओं में भील १,२३,३५०, पटेल २५,१३१, ब्राह्मण १३,०३३, हरिजन (अछूत) ११, १६५, राजपूत ६,६२४ और दरोगा (हुजूरी, चाकर) ३,०४० हैं। सारांश यह है कि कुल आबादी में हिन्दू ९७ फी सैकड़ा और मुसलमान ३ सैकड़ा है। हिन्दुओं में ५४ फी सैकड़ा भील हैं। फी वर्ग मील १५८ मनुष्य रहते हैं। भाषा यहाँ की बागड़ी कहलाती है जो गुजराती भाषा का रूपान्तर है। राज्य

---

इनकी संख्या कोई ७ लाख हैं। करौली, धौलपुर, भरतपुर, अलवर, जयपुर, बीकानेर और किशनगढ़ को छोड़कर बाकी सब राज्यों में भीलों की बस्तियाँ हैं। मेवाड़ राज्य से भीलों की १६, प्रतापगढ़ से २७, डूँगरपुर से ३६, बाँसवाड़ा से ३२, जैसलमेर से १८ और जोधपुर से ४८ उपशाखाओं (गोत्रों) का पता लगा है। इनमें कई राजपूतों की उपशाखायें भी (चौहान, परमार, राठोड़, भाटी, गोहिल, सोलंकी, मकवाना आदि) पाई जाती हैं और इनके भीलाला नाम के थोक में विधवा विवाह भी नहीं होते हैं। इनके अपढ़ और जंगल निवासी होने पर भी इनमें सचाई, अतिथि-सत्कार, एकता, स्वामिभक्ति आदि कई गुण हैं। यदि कोई भील किसी की रक्षा का बचन दे देता है तो वह उसकी रक्षा के लिए प्राणों पर खेलने में ज़रा भी संकोच नहीं करता। इतिहास से प्रकट है कि यह जाति मेवाड़ के गहलोत (सीसोदिया) नरेशों की बड़ी सहायक रही है। और पहले उदयपुर, डूँगरपुर और बाँसवाड़े में राजा का राजतिलक भी भील ही अपने अँगूठे के लहू से किया करते थे। उदयपुर के महाराणा अमरसिंह दूसरे (वि० सं० १७५५–१७६७) के समय तक भीलों द्वारा राजतिलक होने के प्रमाण मिलते हैं। (देखो अमरसिंहाभिषेक काव्य श्लोक १२५)।

ये लोग जंगली होने पर भी स्त्री-जाति के प्रति सम्मान का भाव रखते हैं। लड़ाइयों में वे अपनी जाति की स्त्रियों पर कभी शस्त्र नहीं चलाते, चाहे वे अपने शत्रु की हों या मित्र की। इनके गीतों में वीररस अधिक पाया जाता है। परन्तु इनकी भाषा अलग होने से इनके गीत दूसरे लोगों को अटपटे (अजीब) से लगते हैं और वे आसानी से समझ में भी नहीं आते। इसीसे कहावत प्रसिद्ध है:—

काई चारण री चाकरी, कांई आरण री राख।
कांई भील रो गावणों, कांई साटिये री साख॥

अर्थात् चारण की नौकरी, एरण (लुहार की भट्टी) की राख, भीलों का गाना और साटिये (एक निम्न जाति) की गवाह किसी काम की नहीं होती है। (देखो "दी कास्टस आफ मारवाड़" पृष्ठ २१ सन् १८९४ ई०; मारवाड़ मर्दुमशुमारी रिपोर्ट, तीसरा हिस्सा सन् १८९१ ई० पृष्ठ १२८)।

तीन भागों में—डूंगरपुर, सागवाड़ा और आसपुर नाम से—बंटा हुआ है। प्रत्येक जिले का हाकिम जिलेदार कहलाता है।

## जातियाँ

जातियों में क्रमशः भील, राजपूत, ब्राह्मण, वैश्य, मुसलमान और बोहरे मुसलमान मुख्य हैं।

## पैदावार

इस राज्य की पैदावार में मक्की, चावल, मूँग, तिल, सरसों, गेहूं, चना, जौ और कपास है। खेती कुओं से अधिक और नदी तालावों से बहुत कम सींची जाती है।

## सड़कें

रेल का प्रवेश अब तक इस राज्य में नहीं हुआ है। अजमेर तथा मालवे से जाने वालों के लिए सबसे नजदीक रेलवे स्टेशन उदयपुर है जो डूँगरपुर से ६७ मील दूर है। अहमदाबाद आदि की तरफ से जाने वालों के लिये तलोदा का रेलवे स्टेशन है, जो डूंगरपुर से ७५ मील दूर है। डूंगरपुर



१—प्राचीन राजमहल, डूंगरपुर

से उदयपुर, अहमदाबाद और दोहद इन तीनों शहरों के लिए मोटर सर्विस है। इस राज्य में कोई पकी सड़क नहीं है। राजधानी डूँगरपुर में केवल ६ मील पकी सड़क है। अब डूँगरपुर से खैरवाड़ा ( १५ मील ) और डूँगरपुर से मोड़ासा ( ४५ मील ) तक पकी ( मेटल्ड सड़कें ) बननी शुरू होगई हैं। राज्य भर में कच्ची सड़कें कोई ३०० मील है।

## सवारियाँ

मुख्य सवारियाँ घोड़ा, बैलगाड़ी, ताँगा, बैल और ऊँट हैं। स्त्री पुरुष यहाँ बैलों पर भी सवार होते हैं। उच्च हिन्दू लोग ऊँट पर सवारी करना अधर्म समझते हैं। परन्तु गांव के बाहर सवार होने में कोई दोष नहीं समझा जाता।

## डाकखाने

डूँगरपुर, सागवाड़ा, गलियाकोट, बनकोड़ा, सावला और आसपुर में अँग्रेज सरकार के डाकखाने हैं तथा डूँगरपुर सागवाड़ा और गलियाकोट में तारघर भी हैं।

## खानपान-रहनसहन

यहाँ का मुख्य भोजन मकी और चावल है। होली, दिवाली और उत्सवों में लोग चूरमे के लड्डू और काली रोटी ( मालपुए ), लपसी आदि बनाते हैं। कच्ची-पकी रसोई और छुआ-छूत का बाजार यहाँ गर्म है। परन्तु उत्सवों में यहाँ के स्त्री-पुरुष एक दूसरे के सामने बैठ कर एक साथ भोजन करने में बड़ी प्रसन्नता मानते हैं। यहाँ के राज-कर्मचारियों का पहिनाव लम्बा अँगरखा, चूड़ीदार पायजामा, कमरबन्दा और हाथ में रूमाल होता है। देहाती लोग बड़ी अँगरखी कोनी तक पहनते हैं। भील लोग सिर्फ धोती और सिर पर पोतिया बांधते हैं। बाकी नंगे बदन रहते हैं। उनकी औरतों के पैरों में पीतल का गहना होता है। शहरी स्त्रियों में चूड़ा पहनने का बड़ा रिवाज है और उन्हें अपने दांत रंगने व उन पर चूंपे (मेख) लगाने का भी चाव है। यहाँ के कई रीत-रस्म खोटे हैं। कन्या को बेचना, शादी में महीनों व हफ्तों तक बरात को ठहराना जिसका सब खर्च वर-पक्ष पर पड़ता है। न्यात ( जाति ) जिमाना, जिससे लोग तबाह हो जाते हैं। किसी कुटुम्बी के मरने पर उसे वर्ष भर सुबह-शाम को रोते हैं और हर त्यौहार का स्वागत भी रोने से ही किया जाता है और मृत्यु का समाचार सुनने पर रोते हुए तालाब पर स्नान करने जाते हैं।

## कस्बे

राज्य में कुल ७८८ गांव व कस्बे हैं जिसमें ३६२ खालसा, ३२३ जागीर में और १०३ माफी में हैं। मुख्य क़स्बे डूँगरपुर, सागवाड़ा, गलियाकोट बड़ौदा, करौली, आसपुर, सोलज और भीलूड़ा हैं जिनमें से मुख्य-मुख्य का वृत्तान्त इस प्रकार है:—

**डूँगरपुर**—यह कस्बा इस राज्य की वर्तमान राजधानी है। जो चारों ओर पहाड़ियों से घिरा हुआ है। राजस्थानी भाषा में पहाड़ को

डूँगर कहते हैं। इसलिये संस्कृत के पंडितों ने संस्कृत भाषा में डूँगरपुर का नाम गिरपुर घड़ लिया। क्योंकि डूँगर और गिर (गिरि) का एक ही अर्थ है। यही कारण है कि कई प्राचीन शिला-लेखों आदि में इस (राजधानी) का नाम गिरपुर भी मिलता है। यह समुद्र की सतह से करीब १,४०२ फुट की ऊंचाई पर है और २३ अंश ५१ कला उत्तर अक्षांश तथा ७३ अंश ४२ कला पूर्व रेखांश के बीच में फैला हुआ है और पहाड़ की एक तलहटी में ही यह बसा हुआ है। सन् १९३१ ई० को मनुष्य गणना अनुसार इस कस्बे में ८,५६० मनुष्य[1] बसते हैं; जिसमें पुरुष ४,४१८ और स्त्रियां ४,१४२ हैं। इसे महारावल डूँगरसिंह ने वि० सं० १४१५ (ई० सन् १३६५) के लगभग बसाया था। यहाँ के खिलौने, पानी के बर्तन और हरे पत्थर की खुदी मूर्तियाँ अच्छी होती हैं। यहाँ शहर सफाई के लिये म्युनिसिपेल्टी है और प्रजा के सुभीते के लिये अंग्रेज़ी डाकघर, तारघर, अस्पताल और एक हाईस्कूल है। कस्बे के चारों तरफ महारावल शिवसिंह का बनवाया हुआ परकोटा है। दक्षिण की पहाड़ी पर किला है, जहाँ पर स्वर्गीय महारावल विजयसिंह ने विजयगढ़ नाम से राज-महल भी बनवाये। इस



२—प्राचीन राजमहल, डूँगरपुर

---

१—इस संख्या में हिन्दू ६,०६१ (जैनी ७६३ और सिक्ख ८), मुसलमान २,४२९ और ईसाई ७ हैं।

पहाड़ी के नीचे पुराने राज महल हैं। जिनमें राज्य की कचहरी व दफ़्तर हैं। शहर के बाहर पास ही गैबसागर नाम की झील है जो महारावल गैबजी (गोपालजी) की बनवाई हुई है। इस झील के दक्षिणी तट पर महारावल उदयसिंह (दूसरे) का बनवाया हुआ उदयविलास नामक राजमहल है। इसी महल में डूंगरपुर नरेश सपरिवार निवास करते हैं। और इसी विशाल भवन में महकमा खास और मुसाहिब आला (प्राइम मिनिस्टर) के दफ़्तर हैं। गैबसागर के भीतर का बादल महल और उसके तट पर का महारावल पूंजा का बनवाया हुआ गोवर्धननाथ (श्रीनाथजी) का विशाल मंदिर भी दर्शनीय हैं। राजधानी से ६ मील के फासले पर "एडवर्ड समंद" नाम का एक विशाल तालाब है।

**सागवाड़ा**—यह डूँगरपुर से दक्षिण-पूर्व में २६ मील पर है। यहाँ पर कई प्राचीन जैन मंदिर बने हुए हैं। यह जिले का मुख्यस्थान है जहाँ पर जिलेदार रहता है। व्यापार की अच्छी मण्डी है। यहाँ की आबादी ३,४७८ है। जिसमें हिन्दू १,७७६ (जैनी २३६) और मुसलमान १,७०२ हैं।

**गलियाकोट**—यह कस्बा डूँगरपुर से ३७ मील और सागवाड़ा से



पीर फ़खरुद्दीन की दरगाह, गलियाकोट

११ मील दूर है। आबादी ५,५६३ मनुष्यों की है। जिसमें पुरुष २,८५७

और स्त्रियाँ ३,००६ हैं। इस संख्या में हिन्दू ३,६४६ और मुसलमान १,६१७ हैं। प्राचीन किले के खण्डहर अब तक माही नदी के तट पर देखने में आते हैं। यह स्थान शिआ मत के दाऊदी बौहरों का जियारतगाह (तीर्थ) है, क्योंकि यहां उनके पीर फ़खरुद्दीन[1] की क़बर है। इस जियारत के लिये हर साल मुहर्रम मास में दूर-दूर से बौहरे आते हैं और उनके ठहरने व आराम के लिये सुन्दर सरायें व बाग बने हुए हैं। मेला मुहर्रम की २५ वीं तारीख से भरता है जो मुल्ला अब्दुलअली की हिदायत मुताबिक वि० सं० १८८१ की आश्विन वदि ११ रविवार ( हि० सन् १२४० ता० २५ मुहर्रम = ई० सन् १८२४ ता० १६ सितम्बर ) से भरने लगा है। मुसलमान बौहरों की आबादी यहाँ तरक्की पर है और यदि इसी तेजी से बढ़ती रही तो यह क़सबा विशेष कर मुसलमानी बस्ती हो जायगा।

**बड़ौदा**—यह डूँगरपुर से २८ मील दूर है। पहले यह बागड़ के गुहिलों की राजधानी थी। संस्कृत शिलालेखों में इसका नाम "वटपद्रक" मिलता है। इसे "बागड़ वटपद्रक" कहते थे। क्योंकि वटपद्रक ( बड़ौदा ) नाम के कई स्थान भारत में हैं। यहां कई प्राचीन मंदिर हैं। जिनमें शिव, कुबेर, सूर्य, पार्श्वनाथ आदि की मूर्तियां मिली हैं। महारावल वीरसिंह के समय का एक शिलालेख वि० सं० १३५० का यहां मिला है। यहाँ अच्छी महाजनी बस्ती हैं।

**पुंजपुर**—यह कस्बा डूँगरपुर से २६ मील दक्षिण में है, जो रावल पूंजाजी का बसाया हुआ है। इसके पास ही साबला गांव है, जहां पर मावजी नाम का औदीच्य ब्राह्मण बड़ा संत हुआ है। उसके शिष्य वर्ग उसे विष्णु का अवतार मानते हैं। मावजी का देहान्त सं० १७८६ ( ई० सन् १७३२ ) में होना कहा जाता है। इनका पहला व तीसरा विवाह औदीच्य ब्राह्मणों में, दूसरा एक राजपूत की कन्या से और चौथा एक पटेल ( कुनबी ) की विधवा स्त्री से हुआ था। वैष्णव धर्मावम्लवी कई कुनबी, राजपूत, ब्राह्मण,

१—प्रसिद्ध है कि शहीद फ़ख़रुद्दीन के पिता राजपूत थे और वे पाटण ( अणहिलवाड़ा पट्टन ) के सोलंकी राजा सिद्धराज जयसिंह ( वि० सं० ११५०–११६६ ) के मन्त्री थे। उनका नाम तारामल था। उनको अरब के मौलाना अब्दुल्ला ने इस्लाम धर्म की शिक्षा देकर मुसलमान बनाया था। इसके बाद ही फ़ख़रुद्दीन का जन्म हुआ। फ़ख़रुद्दीन बड़े होकर इस्लाम मत को फैलाने के लिये बागड़ इलाके में आये। इनके गलियाकोट से सागवाड़े जाते हुए मार्ग में मुसलमानों से धार्मिक विवाद चल पड़ा जो बढ़ते-बढ़ते यहाँ तक बढ़ा कि म्यान से तलवारें खिच गईं। इस तकरार में शेख फ़खरुद्दीन अपने ही मजहब वालों के हाथों से मारे जाकर शहीद ( धर्मवीर ) कहलाये।

सुनार, छीपे और दर्जी आदि उनके अनुयायी हैं। उनकी रची वाणी और भजनों को लोग बड़े प्रेम से गाते व सुनते हैं। मावजी की गद्दी के महन्त औदीच्य ब्राह्मण ही होते और वे अविवाहित रहते हैं।

## ऐतिहासिक स्थान

**देवगांव**—यह डूंगरपुर से उत्तर पूर्व में १५ मील दूर है। यहां पर सोम नदी के तट पर देवसोमनाथ नाम का प्राचीन और दर्शनीय



१—देवसोमनाथ का मन्दिर

मंदिर है। यह मंदिर सफेद पत्थर का बना हुआ है और उसके चारों तरफ परकोटा है। इसके तीन द्वार, पूर्व उत्तर और दक्षिण में हैं। राज्य भर के सब मंदिरों से यह प्राचीन और भव्य हैं। इस की बनावट अद्भुत है। भीतर से देखने पर ज्ञात होता कि यह मंदिर अभी गिर जायगा परन्तु वह बाहर से बड़ा मजबूत दिखाई देता है और है भी वास्तव में यह ठीक। इस में यह विशेष कारीगरी है। अनुमान है कि यह विशाल और सुदृढ़ मंदिर विक्रम की बारहवीं शताब्दी के करीब बना होगा।

**बेणेश्वर**—यह डूंगरपुर से पूर्व में ४० मील दूर है जहां बाँसवाड़ा राज्य की सीमा मिलती है। यहां सोम और माही नदियों के संगम पर बेणेश्वर महादेव का मंदिर है। फाल्गुन मास में शिवरात्रि के अवसर पर यहां १५ दिन का एक बड़ा मेला भरता है जिस में दूर दूर से हजारों लोग आते हैं।

इस मंदिर के सम्बन्ध में डूँगरपूर और बाँसवाड़ा राज्यों के बीच कई वर्ष तक झगड़ा चला था। अन्त में भारत सरकार ने सं० १९२२ (ई० सन् १८६६)



बैणेश्वर महादेव के मन्दिर का तोरण

में इसे डूँगरपुर राज्य की सीमा में मान कर फैसला कर दिया। यह बैणेश्वर का मंदिर भाटोली गांव के पास ही है।

## राज्य-प्रबन्ध

यहां की राजप्रणाली राज तन्त्र शासन है। इससे राजसत्ता महारावल के हाथ में है जो एक कौंसिल की सलाह से कार्य करते हैं। नरेश का विरुद हिज हाईनेस महिमहेन्द्र राय रायां महाराजाधिराज महारावल श्री........ बहादुर है। अंग्रेज सरकार से यहां के नरेशों को १५ तोपों की सलामी है।

राज्य की आय करीब ७ लाख और खर्चा ६ लाख रु० सालाना हैं। अंग्रेज सरकार को वार्षिक खिराज के १७,५०० रु० कलदार देते हैं। डूँगरपुर का निजू कोई सिका नहीं है। पहले यहां चितोड़ी तथा सालमशाही सिकों का भी चलन था, परन्तु वि० सं० १९६१ की आषाढ़ बदि ४ शुक्रवार (ई० सन् १९०४ ता० १ जुलाई) से अंग्रेज सरकार का कलदार रुपया ही जारी है।

## स्कूल-अस्पताल

राज्य भर में पढ़े लिखों की औसत ३ फी सैकड़ा है। स्कूलों की संख्या २२ है और उन पर करीब २५ हजार रुपया सालाना खर्च होता है। राजधानी में हाई स्कूल है। शिक्षा मुफ्त है। अस्पताल ४ हैं जिन पर १६ हजार रुपया सालाना खर्च होता है।

## राज्य-चिन्ह

इस राज्य के राज्य-चिन्ह के बीच में ढाल है। ढाल के मध्य में बाल ब्रह्मचारी महावीर हनूमान अपने दाहिने हाथ में पर्वत उठाकर दौड़ रहे हैं। ढाल के ऊपर के दोनों कोनों पर स्वस्तिका बनी हैं। स्वस्तिका एक परम माङ्गलिक चिन्ह है जो ॐ का रूपान्तर है। स्वस्तिकाओं के बीच में हनुमानजी के ठीक ऊपर छः शाखाओं वाला एक तारा है। ढाल के सब से ऊपर एक हिरण का सिर है।



डूँगरपुर का राज्य-चिन्ह

ढाल के दोनों तरफ दो भील वीर खड़े हैं जिनके एक हाथ में धनुप है तथा दूसरे हाथ में ढाल थामे हुए हैं। भीलों के कन्धों पर बाणों का भाता रक्खा हुआ है, क्योंकि यहाँ की जनसंख्या में सब से अधिक भील ही हैं। इसके नीचे राज्य का मूलमन्त्र "न्यायं चिराज्यं" (चिर राज्यं) लिखा हुआ है। इसका भावार्थ "न्याय ही राज्य का दीर्घ जीवन है" लिया जाता है[1]।

## प्राचीन इतिहास

जिस भूमि को इस समय डूँगरपुर और बाँसवाड़ा कहते हैं वह प्राचीन काल में बड़ी विस्तृत थी और उसका नाम बागड़ था। इस बागड़ प्रदेश पर ईसा से पूर्व की तीसरी शताब्दी के आसपास मौर्यों का और ईसा के पूर्व की पहली शताब्दी में कुशानों का तथा वि० सं० २३७ (ई० सन १८०) के आस पास क्षत्रपों का और उनके बाद वि० सं० ४४५ (ई० सन ३८८) के करीब गुप्तों का राज्य रहना सम्भव है। गुप्तों के बाद हूणों और कन्नौज के बैसों तथा पड़िहारों का राज्य भी यहां रहना अनुमान किया जाता है। इस प्रदेश से मिले अब तक के सिकों व शिलालेखों से यह बात तो निश्चित है कि यहाँ क्षत्रप-वंशियों और परमारों का राज्य रहा था और परमारों से ही गुहिलोतों ने बागड़ का प्रदेश लिया था।

मालवे के परमार जिनकी राजधानी धार थी, उन में वाक्यपतिराज के दूसरे पुत्र डंबरसिंह को यह बागड़ का इलाका वि० सं० ९२० के आस-पास जागीर में मिला था। इस इलाके में उस समय वह प्रदेश सामिल था जो वर्तमान में डूँगरपुर, बांसवाड़ा और सौंथ के राज्य कहलाते हैं। डंबरसिंह

१—"Justice is everlasting Government".

परमार की राजधानी अर्थू णा (उत्थूणक) थी जो इस समय बांसवाड़ा राज्य में है। बांसवाड़ा के पाणाहेड़ा गांव के मंडलेश्वर महादेव के मंदिर में सं० १११६ (ई० १०५६) का एक शिलालेख मालवा के परमार राजा जयसिंह (प्रथम) का मिला है[१]। उससे पता चलता है कि परमारों का बागड़ प्रदेश पर अधिकार था। उस लेख में परमार राजाओं के कुछ नाम दिये हुए हैं और उनसे ज्ञात होता है कि परमार राजा लिंबराज का छोटा भाई मंडलिक (मंडनदेव) था। उसने वीर श्रेष्ठ सेनापति कन्ह को कैद करके घोड़े हाथियों सहित उसे जयसिंह (प्रथम) के सुपुर्द किया था। मंडलिक के बाद चामुंड-राज और विजयराज नाम के राजा होने का पता शिलालेखों से चलता है। इनके पीछे के किसी राजा का लेख न मिलने से उनके उत्तराधिकारियों के नामों का पता नहीं चलता। सं० १२३२ (ई० सन् ११७५) के करीब परमारों को निकाल कर मेवाड़ के गहलोत बागड़ प्रदेश के स्वामी बने।

डूँगरपुर का यह आहाड़ा[२] नाम से प्रसिद्ध गहलोत राजवंश मेवाड़ के सूर्य्यवंशी गहलोत राजघराने की रावल नामक प्रधान शाखा में है। अर्थात् बड़े भाई के वंशज डूँगरपुर के राजा और छोटे भाई के वंशधर उदयपुर के नरेश हैं। इस विषय में इतिहास वेत्ताओं में कोई मत भेद नहीं है और राजा प्रजा तथा सरदार सब इस बात को एक स्वर से मानते हैं। परन्तु एक बात में इतिहासज्ञों का मत भेद रहा है कि मेवाड़ के किस राज पुरुष ने डूंगरपुर का राज्य स्थापित किया। मेवाड़ के राजसमुद्र की सं० १७३२ (ई० सन् १६७६) की "राजप्रशस्ति" (सर्ग ३) अनुसार राणा कर्ण का पुत्र माहप डूँगरपुर का राजा हुआ। वीर विनोद में महामहोपाध्याय कविराजा श्यामलदास ने लिखा है कि "जब बादशाह अलाउद्दीन खिलजी ने सं० १३६० (ई० १३०३=हि० सन् ७०३) में चितोड़ का क़िला ले लिया, तब रावल रतनसिंह का पुत्र माहप तो आहाड़ (उदयपुर के पास) में और राहप अपने नये बसाये हुए सीसोदा गांव में रहता था। माहप ने डूँगरे भील को मार कर डूंगरपुर बसाया[३]।" कर्नल टॉड ने यह लिखा है कि "समरसी का पुत्र कर्ण चितौड़ का स्वामी था। उसका पुत्र माहप बागड़देश

१—राजपूताना म्यूजियम रिपोर्ट सन् १६१६-१७ ई० पृ० २।

२—उदयपुर (मेवाड़) से उत्तर-पूर्व में डेढ़ मील दूर आहाड़ (आघाटपुर) स्थान है जो विक्रम की १० वीं शताब्दी में गहलोत राजवंश की दूसरी राजधानी थी। वहाँ कुछ दिनों तक रहने से गहलोत वंश की रावल नामक बड़ी शाखा "आहाड़ा" कहलाई। इसी कारण डूँगरपुर तथा बासवाड़ा के राजवंश "आहाड़ा गहलोत" कहलाते हैं।

३—वीर विनोद भाग १ पृ० २७३-२८८।

में चला गया। और राहप मेवाड़ का स्वामी हुआ [1]।" मेजर के० डी० अर्सकिन ने अपने डूँगरपुर राज्य के गजेटियर (सर्व संग्रह) में लिखा है कि "कर्ण के दो पुत्र माहप और राहप थे। कर्ण ने राहप की वीरता से प्रसन्न होकर उसे युवराज बनाया। इसलिये ज्येष्ठ पुत्र माहप रूठ कर आहाड़ में जा रहा। बाद में माहप अपने ननिहाल (बागड़ के चौहानों के यहां) गया, जहां उसने भीलों की सहायता से धीरे धीरे अपना राज्य जमाया [2]।"

मूता नैणसी ने आज से २७५ वर्ष पहिले अपनी ख्यात में लिखा है कि "रावल समतसी (सामंतसिंह) ने अपने छोटे भाई (कुमारसिंह) को मेवाड़ का राज्य अपनी खुशी से दे दिया और आप आहाड़ में जा रहा। बाद में सामंतसिंह ने बड़ौदे (बागड़ प्रदेश) के राजा चौरसीमल को मार कर कुल बागड़ देश छीन लिया [3]।

इन उपरोक्त विचारों को नवीन खोज, शिलालेखों व ताम्रपत्रों की कसौटी पर कसने से यह सार निकला कि वास्तव में डूँगरपुर राज्य के संस्थापक मेवाड़ के गुहिल वंशी राजा रावल क्षेमसिंह (खेमसिंह) के ज्येष्ठ पुत्र सामन्तसिंह थे। जब वि० सं० १२३१ (ई० सन् ११७४) के आस पास सामन्तसिंह ने गुजरात के सोलंकी राजा अजयपाल से युद्ध किया तब वे निर्बल होगये। साथ ही उन्होंने अपने सरदारों के साथ अच्छा बर्ताव भी नहीं रक्खा जिससे वे भी सब उनसे नाराज होगये। ऐसी दशा में मेवाड़ के पड़ौसी जालोर के चौहान राजा कितू (कीतिपाल) ने सामन्तसिंह पर चढ़ाई कर सं० १२३२ (ई० सन् ११७६) के करीब मेवाड़ की राजधानी आघाटपुर (आहाड़) पर कब्जा कर लिया। तब

## १—महारावल सामन्तसिंह

[वि० सं० १२३२-४१ ई०]

मेवाड़ से दक्षिण की तरफ बागड़ प्रदेश में चले गये। वहाँ पर उन्होंने बड़ौदा (बागड़) के राजा चौरसीमल को मार कर अपना नया राज्य स्थापित कर बड़ौदे को राजधानी बनाया। सामन्तसिंह के वंशधर बागड़ में ही रहे और उनके छोटे भाई कुमारसिंह ने अपने बाहुबल तथा गुजरात के राजा की कृपा से (उसकी अधीनता स्वीकार कर) कितू चौहान को निकाल कर अपना पैतृक राज्य वापस लिया [4]। और कुमारसिंह के वंशज मेवाड़ के नरेश रहे।

---

१—कर्नल टॉड; राजस्थान (क्रुक सम्पादित) भाग १ पृ० ३०३-०६।

२—मेजर अर्सकिन; डूँगरपुर का गजे़टियर (अंग्रेजी) पृ० १३१ सन् १६०८ ई०।

३—मुहणोत नैणसी की ख्यात; भाग १ पृ० ७८ (काशी संस्करण)।

४—कुम्भलगढ़ का सं० १२१७ मंगसर बदि ५ का शिलालेख।

गुजरात वालों ने सामन्तसिंह को मेवाड़ से निकाल कर ही संतोष नहीं किया परन्तु उन्होंने उसे बागड़ प्रदेश में भी स्थायी नहीं रहने दिया। डूँगरपुर राज्य के सोलज गाँव के पास बोरेश्वर महादेव के मन्दिर में लगे हुए वि० सं० १२३६ ( ई० सन् ११७६ ) के शिलालेख से निश्चित है कि उस समय तक सामन्तसिंह वहाँ राज करता था। उदयपुर राज्य की प्रसिद्ध जयसमुद्र ( ढेबर ) झील के पास के वीरपुर ( गातोड़ ) गाँव से मिले सं० १२४२ कार्तिक सुदि १५ ( ई० सन् ११८५ ता० ६ नवम्बर ) के ताबांपत्र से ज्ञात होता है कि उस समय सोलंकी भीमदेव ( दूसरे ) के सरदार महाराजाधिराज गुहिल वंशी अमृतपाल के अधिकार में बागड़ प्रदेश था, और बड़ोदा उसकी राजधानी थी। अनुमान है कि सं० १२३६ से सं० १२४२ तक इन छः वर्षों में किसी समय सामन्तसिंह को निकाल कर गुजरात के सोलंकी राजा भीमदेव ने गुहिल वंशी अमृतपाल को बागड़ का राजा बनाया हो। बागड़ प्रदेश पर सं० १२५३ (ई० सन् ११९६) तक भीमदेव का राज्य रहना बड़ा दीवड़ा नामक गाँव के सं० १२५३ के मूर्ति लेख से पाया जाता है।

बागड़ का राज्य छूट जाने पर सम्भव है कि सामन्तसिंह अपने साले अन्तिम हिन्दू सम्राट पृथ्वीराज चौहान के पास चले गये हों और वहीं शहाबुद्दीन गौरी से लड़ते हुए वीर गति को प्राप्त हुए हों। जैसा कि सं० १६०० के आस पास बने पृथ्वीराज रासो के आधार पर राजपूताने में यह प्रसिद्ध है।

सामन्तसिंह को ख्यातों में समतसी लिखा है। समतसी और समरसी के नामों में के थोड़े से अन्तर से भ्रान्त होकर ही पृथ्वीराज रासो के कर्ता ने इन्हें समरसी लिख दिया हो।

## २—महारावल जयतसिंह

यद्यपि ख्यातों व सरकारी गजेटियर आदि में महारावल सामन्तसिंह के पीछे सीहड़देव का नाम मिलता है। परन्तु जगत गांव से मिले सं० १३०६ ( ई० सन् १२५० ) के शिलालेख में सीहड़देव के पिता का नाम जयतसिंह लिखा है जो ख्यात आदि से अधिक प्रमाणिक है। इसलिये महारावल जयतसिंह सामन्तसिंह के पुत्र या उत्तराधिकारी रहे होंगे।

जयतसिंह ने बागड़ राज्य वापस लिया या नहीं और वे कितने वर्ष जीवित रहे यह कुछ नहीं कहा जा सकता। परन्तु दीवड़ा गांव से मिले सं० १२५३ के लेख से यह तो निश्चित ही है कि उस समय तक बागड़ पर भीमदेव का राज्य था। शायद उसके पीछे और सं० १२७७ के

पहले किसी समय बागड़ पर सामन्तसिंह के उत्तराधिकारी जयतसिंह या उनके पुत्र सीहड़देव का अधिकार हुआ होगा।

## ३—महारावल सीहड़देव

[ सं० १२७७-१२६१ वि० ]

ये महारावल जयतसिंह के पुत्र थे। इनके समय के दो शिलालेख सं० १२७७ ( ई० सन् १२२१ ) और सम्वत् १२६१ ( ई० सन् १२३४ ) के मिले हैं। जिनसे पता चलता है कि इनकी राजधानी बागड़ का बटपद्रक ( बड़ौदा ) नगर था और ये स्वतन्त्र राजा थे। इन लेखों में इनकी उपाधि "महारावल" और "महाराजाधिराज" लिखी है। मेजर अर्सकिन ने इनके विषय में लिखा है कि रावल सीहड़देव ने दिल्ली के बादशाहों के थानेदार मलिक चोरसी को वि० सम्वत् १३३६ ( ई० सन् १२७६ ) के करीब मार कर अपने राज्य को बढ़ाया[1]। परन्तु यह सही नहीं है क्योंकि चौरसी को महारावल सामन्तसिंह ने मारा था।

सीहड़देव की मृत्यु कब हुई इसका पता अब तक नहीं चला है, परन्तु उनके पुत्र विजयसिंह ( जयसिंहदेव ) का पहला शिलालेख वि० सम्वत् १३०६ का मिला है उससे वि० सम्वत् १२६१-१३०६ के बीच किसी समय उनकी मृत्यु हुई होगी।

## ४—महारावल विजयसिंह

[ वि० सम्वत् १३०६-१३०८ ]

महारावल सीहड़देव के पश्चात उनके पुत्र विजयसिंह राज्य के स्वामी हुए। परन्तु ख्यातों में इनका नाम छूट गया है। इनके समय के दो शिलालेख सम्वत् १३०६ ( ई० सन् १२४६ ) और सम्वत् १३०८ ( ई० सन् १२५१ ) के मिले हैं। इनका दूसरा नाम जयसिंहदेव भी लिखा मिलता है। सम्भव है इसमें "वि" अक्षर छुट गया हो। वैसे जयसिंह और विजयसिंह दोनों पर्यायवाची शब्द ही हैं। मेवाड़ का छप्पन प्रदेश उस समय बागड़ में इनके अधिकार में था।

## ५—महारावल देवपालदेव

इनके समय का कोई शिलालेख नहीं मिला है। कहा जाता है कि इन्होंने परमारों के साथ युद्ध करके उनकी राजधानी गलियाकोट छीन

---

१—ए गज़ेटियर ऑफ दि डूंगरपुर स्टेट पृ० १३२ ( सन् १६०८ ई० )।

ली और उसे अपने राज्य में मिला लिया। परन्तु परमारों की राजधानी गलियाकोट नहीं थी। गलियाकोट से कुछ मील दूर अर्थू णा नामक प्राचीन नगर था। इनका देहान्त सं० १३४४ में हुआ होगा। क्योंकि इनके पुत्र विजयसिंह के दानपत्र में इनके निमित भूमिदान करने का उल्लेख है।

## ६—महारावल वीरसिंहदेव

[ वि० सं० १३४४–१३६० ]

ये महारावल देवपाल (देदूजी) के उत्तराधिकारी थे। इनका एक दानपत्र सं० १३४४ (ई० सन् १२८७) का माल नामक गांव से मिला है। जिससे ज्ञात होता है कि इनकी राजधानी भी बागड़ का वटपद्रक (बड़ौदा) स्थान था। ख्यातों में लिखा है कि इन्होंने डूंगा नाम के भील को मारकर उसका गांव छीन लिया और उस स्थान का नाम उस भील के नाम पर डूँगरपुर रखकर उसे अपनी राजधानी बनाया। दन्त कथा से यह भी प्रकट होता है कि "डूंगा भील ओसवाल शालाशाह या साल्हराज[1] नाम के एक महाजन (वैश्य) की सुन्दर कन्या से ब्याह करना चाहता था। इस पर शालाशाह ने महारावल वीरसिंह से मिलकर उसे धोखे से मरवा डाला। उस भील के पीछे उसकी दो स्त्रियां जिनका नाम धनी और काली था सती हुई। उनकी अंतिम इच्छा थी कि उस स्थान का नाम उनके पति के नाम पर रखा जावे, उनके दाह स्थान पर उनकी छत्रियां बनाई जावें और उनके वंशज वहां के महारावलों के गद्दी बैठने पर राजतिलक किया करें। उन्हीं की इच्छानुसार डूंगरपुर के पास की पहाड़ी पर उन दोनों भील महिलाओं के स्मारक बने हैं। जिन्हें धन माता और काली माता की छत्रियां कहते हैं और राजतिलक करने का रिवाज अब नहीं रहा है।"

ख्यातों में वीरसिंह का कहीं सं० १३१५ में कहीं सं० १३३५ में और कहीं सं० १४१५ में डूँगरिया भील को मार कर डूँगरपुर बसाना लिखा है। परन्तु यह सब कथन इतिहास की कसौटी पर ठीक नहीं उतरता। क्योंकि शिलालेखों से वि० सं० १३५६ (ई० सन् १३०२) तक वीरसिंह की राजधानी बड़ौदे में होना प्रकट होता है। इसलिये डूँगरपुर वीरसिंह के समय न बसाया जाकर सम्भवतः वि० सं० १४१५ में महारावल डूँगरसिंह के समय में बसाया गया होगा। वैसे भी नवीन बसाये गये नगरों के नाम बहुधा उनके बसाने वालों के नाम पर ही रक्खे जाते हैं।

१—वास्तव में यह शालाशाह वि० सं० १५२५ (ई० सन् १४६८) में विद्यमान था जैसा कि आंतरी गांव के जैन मंदिर से मिले उसके शिलालेख से पाया जाता है। यह महारावल गोपीनाथ और सोमदास का मंत्री (दीवान) था। इसने चूडावाड़ा के भीलों पर विजय प्राप्त की थी।

### ७—महारावल भचुंडजी

[ वि० सं० १३६०-१३८८ ]

ये महारावल वीरसिंह के उत्तराधिकारी थे। ख्यातों में इनका सं० १३६० से १३८८ तक राज करना लिखा है परंतु इनका कोई शिलालेख अब तक नहीं मिला है।

### ८—महारावल डूँगरसिंह

[ वि० सं० १३८८-१४१६ ]

ये महारावल भचूंड के पुत्र थे जो ख्यातों के अनुसार सं० १३८८ ( ई० सन् १३३१ ) से सं० १४१६ ( ई० सन् १३६२ ) तक राज करके स्वर्ग को सिधारे। डूँगरपुर नगर की इन्होंने ही सं० १४१५ ( ई० सन् १३५८ ) के करीब नींव रक्खी।

### ९—महारावल कर्मसिंह

[ वि० सं० १४१६—१४५३ ]

ये महारावल डूँगरसिंह के पुत्र थे। इनकी रानी माणकदे ( माणकदेवी ) का एक शिलालेख सं० १४५३ कार्तिक ( चैत्र आदि मार्गशीर्ष ) बदि ७ सोमवार ( ई० सन् १३९६ ता० २३ अक्टूबर ) का डूँगरपुर स्टेट के डेंसा नामक गांव से मिला है। उसमें माणकदेवी द्वारा एक बावड़ी ( वापी ) बनवाने का उल्लेख है।

### १०—महारावल कान्हड़देव

ये कर्मसिंह के पुत्र थे। इन्होंने डूँगरपुर राजधानी में कान्हड़ पोल नामक दरवाजा बनवाया था।

### ११—महारावल प्रतापसिंह ( पाता रावल )

[ वि० सं० १४५६-१४८२ ]

ये महारावल कान्हड़देव के पुत्र थे। इनका राज्यकाल सं० १४५६ ( ई० सन् १३९९ ) से वि० सं० १४८२ ( ई० सन् १४२५ ) तक माना जाता है। इन्होंने डूँगरपुर शहर में पातेला तालाब और पातेला दरवाजा बनवाया। ख्यातों में इन्हें पाता रावल के नाम से लिखा है।

### १२—महारावल गोपीनाथ

[ वि० सं० १४८३-१५०६ ]

ये महारावल पाता ( प्रतापसिंह ) के पुत्र थे जिन्हें शिलालेखों में गजपाल, गईप, गोप, गोपाल व गोपीनाथ और ख्यातों में गेबा लिखा है। सं० १४८३ ( ई० सन् १४२६ ) के करीब ये राजसिंहासन पर बैठे।

"तवक़ाते अकबरी" में इनको राजा गनेश के नाम से लिखा है और यह भी जिक्र आता है कि हि० सन् ८३६ के रजब महीने (वि० सं०१४८६ फाल्गुन = ई० सन् १४३३ मार्च ) में गुजरात के सुलतान अहमदशाह ( पहले ) ने डूँगरपुर पर चढ़ाई की तब ये रावल राजधानी छोड़ कर चले गये परन्तु कुछ समय पश्चात सुलतान के दरबार में हाजिर होकर मातहती स्वीकार करली।[1] अहमदशाह के उत्तराधिकारी महम्मदशाह ने गुजरात से फिर इस राज्य पर वि० सं० १५०३ (ई०सन् १४४६) में चढ़ाई की। इस बार भी गोपीनाथ ने अधीनता स्वीकार करली, तब वह वापस लौट गया।[2] परन्तु इन कथनों के विरुद्ध आंतरी के शान्तिनाथ के मंदिर के सं० १५२५ ( ई० सन् १४६८ ) के लेख में गोपीनाथ द्वारा गुजरात के सुलतान की सेना का नष्ट होना व उसकी सम्पत्ति छीनना लिखा है जो अधिक विश्वसनीय ज्ञात होता है।

सं० १५१७ ( ई० सन १४६० ) के कुम्भलगढ़ के शिलालेख में महाराणा कुम्भा का डूँगरपुर के रावल गैपाल (गोपीनाथ) पर चढ़ाई करना भी लिखा है। सम्भव है गुजरात के सुलतानों का प्रभाव बढते हुए देखकर डूँगरपुर को अधीन करने को यह चढाई महाराणा ने की हो।

महारावल गोपीनाथ का देहांत सं० १५०६ के करीब हुआ। इन्होंने डूँगरपुर राजधानी में गेब सागर तालाब और गैपपोल नामक दरवाजा बनवाया था। यह तालाब राजधानी में सबसे बड़ा है और उस पर कई सुन्दर छत्रियां हैं। इनके समय के ४ शिलालेख मिले हैं। जिनमें से दो सं० १४८४ (ई० सन १४२७) और सं० १४६८ (ई० सन १४४१) के हैं। बाकी दो पर के संवत चले गये हैं।

रावल गोपीनाथ सोमनाथ महादेव के बडे भक्त और उदार नरेश थे।

## १३--महारावल सोमदास

[ वि० सं० १५०६-१५३६ ]

आप गोपीनाथ के पुत्र थे। आपके विषय में तारीख फरिस्ता में लिखा है कि "मालवे का सुलतान महमूद खिलजी वि० सं० १५१६ में कुम्भलगढ का क़िला फतह करने से निराश होकर लौटता हुआ डूँगरपुर आया और गेबसागर पर अपनी छावनी डाली। सोमदास शत्रु का सामना न कर सकने पर राजधानी छोड़ कर चल दिये। मुसलमानों ने डूँगरपुर खूब लूटा। अन्त में रावल ने १० लाख रुपये व २१ घोड़े नजराने के देकर सुलतान से सुलह

१—बेले; हिस्ट्री आफ गुजरात पृ०१२०।

२—अर्सकिन ; डूँगरपुर स्टेट गजेटियर पृ० १३२।

कर ली।" परंतु इस विषय में निश्चय रूप से नहीं कह सकते कि यह बात कहाँ तक सही है।

वि० सं० १५३१ में जब सुलतान गयासुद्दीन ने चित्तोड़ पर चढ़ाई की तब मार्ग में उसने डूँगरपुर पर भी हल्ला बोल दिया था। रावल सोमदास के समय के कोई ८-१० शिलालेख सं० १५०६ ( सन् १४४९ ) से सं० १५३६ ( ई० सन् १४७९ ) तक के मिले हैं। इनके उत्तराधिकारी गंगदास का पहला शिलालेख सं० १५३६ का मिला है, इससे सोमदास की मृत्यु सं० १५३६ में ही होना पाया जाता है।

## १४—महारावल गंगदास

[ सं० १५३६—१५५३ ]

इन्हें गाँगाजी भी कहते थे। इनके समय के शिलालेख सं० १५३६ ( ई० सन् १४८० ) से सं० १५५३ ( ई० १४९६ ) तक के मिले हैं। महारावल आसकरण के समय के सं० १६१८ ( ई० सन् १५६१ ) के शिलालेख से ज्ञात होता है कि इन्होंने ईडर के राठोड़ राजा भाण से युद्ध कर उसे परास्त किया था। देव सोमनाथ मंदिर के सं० १५४८ ( ई० सन् १४९२ ) के शिलालेख में रावल गंगदास का खिताब "रायरायां महारावल" लिखा मिला है। इसके सिवाय इनका विशेष कोई वृत्तान्त नहीं मिलता है।

## १५—महारावल उदयसिंह प्रथम

[ वि० सं० १५५३—१५८४ ]

ये गंगदास के उत्तराधिकारी थे, जो वि० सं० १५५३ ( ई० सन् १४९६) के आस पास गद्दी पर बैठे। इनका नाम तारीख फरिस्ता और मिराते सिकन्दरी में "रायसिंह" लिखा है परन्तु तुज़के बाबरी आदि फारसी तवारीखों में इन्हें उदयसिंह बागड़ी लिखा है,[1] जो सही है।

ईडर का राजा रायमल राठोड़ बचपन में गद्दी पर बैठा तब उसका काका भीम, रायमल को गद्दी से उतार कर, स्वयं राजा बन बैठा। इस पर रायमल राठोड़ चित्तोड़ के महाराणा संग्रामसिंह ( साँगा ) की शरण में चला गया। अपने पिता भीम के मरने पर जब भारमल ईडर की गद्दी पर बैठा तो महाराणा साँगाजी ने रायमल राठोड़ के साथ सेना भेज कर उसे ईडर का राज्य दिलाने की कोशिश की। डूँगरपुर के महारावल उदयसिंह भी अपनी सेना लेकर रायमल के साथ हो लिये और सं० १५७० ( ई० सन् १५१४ ) में ईडर पर राव रायमल का अधिकार करा दिया।

भारमल भाग कर गुजरात के सुलतान मुज़फ़रशाह ( दूसरे ) के पास गया, जिसने अहमदनगर के हाकिम निजामुलमुल्क को भारमल राठोड़

की मदद करने की सिफारिश की। इससे भारमल को सफलता मिली और वह एक बार फिर सं० १५७१ में ईडर का राजा होगया। लेकिन एक बार एक भाट ( ब्रह्मभट्ट ) के सामने अपनी शेखी बघारते हुए निजामुलमुल्क ने महाराणा साँगा के विषय में कुछ अपमान सूचक शब्द कह दिये। इससे महाराणा ने बादशाही हाकिम निजामुलमुल्क पर चढ़ाई करदी। मार्ग में महारावल उदयसिंह भी साथ हो लिये। इस सम्मिलित सेना से निजामुलमुल्क की काफी तबाही हुई और वह अपने अहमदनगर ( माहीकाँठा ) के क़िले से भाग छूटा। इसी समय महाराणा ने रायमल राठोड़ का फिर ईडर पर अधिकार करवा दिया। इस चढ़ाई का बदला लेने के लिये मुज़फ्फरशाह ( दूसरे ) ने महाराणा साँगा पर सेना भेजी और सेना की एक टुकड़ी बागड़ की तरफ भी ( वि० सं० १५७७ में ) रवानें की। क्योंकि डूँगरपुर का रावल महाराणा से मिला हुआ था। इससे इस सेना ने डूँगरपुर राजधानी को जलाया और लूटा।

सं० १५८२ ( ई० सन् १५२५ ) में सुलतान मुजफ्फरशाह का एक शाहज़ादा बहादुरशाह अपने पिता से नाराज़ होकर महारावल उदयसिंह के पास पहुँचा। महारावल ने उसकी बहुत खातिर की और उसे शरण दी[1]। लेकिन वह बाद में महाराणा साँगाजी के पास चितोड़ चला गया। फिर इसी बहादुरशाह के सुलतान हो जाने पर उसके विरोधी अफसर अजदुलमुल्क और मुहाफिज़खाँ ने महारावल उदयसिंह की शरण ली। तब सुलतान ने महारावल के पहले उपकारों को भुला कर डूँगरपुर पर चढ़ाई करदी। लेकिन महारावल उदयसिंह ने उससे सुलह करली।

महारावल उदयसिंह के समय में भारत में बड़ी उथल पुथल हो रही थी। लोदीवंश का नाश होगया। बाबर का सितारा चमक रहा था। इधर महाराणा संग्रामसिंह फिर से हिन्दू साम्राज्य स्थापित करने की धुन में लगे। महारावल उदयसिंह ने भी उनका साथ दिया और अपने १२ हजार सवारों के साथ भरतपुर के पास खानवा के मैदान में वि० सं० १५८४ चैत्र सुदि १४ ( ई० सन् १५२७ ता० १७ मार्च रविवार = हि० सन् ९३३ ता० १३ जमादीउस्सानी ) के सुबह वे महाराणा की तरफ से बादशाह बाबर से लड़े और वहीं वीरगति को प्राप्त हुए[2]।

इनके दो पुत्र पृथ्वीराज और जगमाल थे। जगमाल इस युद्ध में महारावल के साथ था[3]। वह भी घायल हुआ परन्तु बच गया। महारावल ने

१—ब्रिग्ज़; तारीख फरिश्ता भाग ४ पृ० ९६।

२—बेवरिज कृत तुज़ुके बाबरी ( अंग्रेजी ) पृ० ५७३।

३—कविराज बाँकीदास, ऐतिहासिक बातें, संख्या ३१ हस्तलिखित।

अपनी मौजूदगी में ही अपने राज्य के दो भाग कर दिये थे। माही नदी का पश्चिमी भाग तो ज्येष्ठ पुत्र पृथ्वीराज को और पूर्वी भाग दूसरे पुत्र जगमाल को देदिया। सं० १५७७ कार्तिक सुदि २ (ई० सन् १५२० ता० १३ अक्टूबर शनिवार) का एक शिलालेख बाँसवाड़े राज्य के गांव चींच के ब्रह्मा के मंदिर में मिला है[1]। उसमें जगमाल को महारावल की उपाधि से लिखा है, जो कुंवरपने में होना असम्भव है। इस लिए यह सम्भव है कि जगमाल को पृथक राज्य सं० १५७७ के पहले यानी महारावल उदयसिंह की मृत्यु से ७ वर्ष पूर्व ही मिल चुका था। जगमाल को जो राज्य मिला वह बाँसवाड़ा कहलाया। पृथ्वीराज की राजधानी डूँगरपुर रही और जगमाल की बाँसवाड़ा रही। इस प्रकार राज्य का बटवारा होने का खास कारण जगमाल की माता पर महारावल का विशेष प्रेम होना ही ज्ञात होता है।

महारावल उदयसिंह बड़े वीर और प्रबल राजा थे। युद्ध में अपने साथ बारह हज़ार सवारों की सेना रखना बतलाता है कि उस समय बागड़ का राज्य बड़ा प्रबल था। परन्तु उदयसिंह ने बहु विवाह की कुरीति के कारण उसके दो भाग करके बड़ी भूल की। इससे दोनों राज्य निर्बल होगए। महारावल के शिलालेख वि० सं० १५५५ (ई० सन् १४९८) से १५८१ (ई० सन् १५२४) तक के मिले हैं।

## १६—महारावल पृथ्वीराज

[ वि० सं० १५८४—१६०६ ]

ये उदयसिंह के ज्येष्ठ पुत्र थे जो अपने पिता के युद्ध में वीरगति प्राप्त कर लेने पर सं० १५८४ के वैशाख मास में राज्य के स्वामी हुए। अपने पिता के द्वारा बागड़ के दो भाग किये जाने से यह असन्तुष्ट थे। इससे इन्होंने अपने सरदार बागड़िया चौहान मेरा और रावत पर्वत को सेना सहित भेज कर जगमाल को बाँसवाड़े से भगा दिया। जब ये सरदार जगमाल को पहाड़ों में भगाकर वापिस लौटे तो अपने एक नौकर के बहकाने में आकर पृथ्वीराज ने उन सरदारों से भी अन बन करली। इससे ये बागड़िये चौहान जगमाल से जा मिले और अपने भाई बन्धुओं को बुला कर जगमाल की शक्ति बढ़ादी। वे लोग बागड़ को लूटने लगे। पृथ्वीराज से वह लूट मार नहीं संभल सकी और पहले की तरह आधा राज्य जगमाल को देने में ही लाभ सोचा। इसी समय आपस की फूट देखकर गुजरात का सुलतान बहादुरशाह भी सं० १५८८ (ई० सन् १५३१ = हि० ९३७) में बागड़ पर चढ़ आया। परन्तु सनीला गांव में पृथ्वीराज ने पहुंचकर सुलतान से सुलह करली। और महाराणा रतनसिंह

१—राजपूताना म्युज़ियम रिपोर्ट पृ० ३ सन् १९१६ ई०।

की सिफारिश से सुलतान ने पहले की तरह बागड़ का आधा राज्य जगमाल को दिलवा दिया[1]।

जब सं० १५६३ ( ई० सन् १५३६ ) में महाराणा विक्रमादित्य को दासीपुत्र बणवीर ने मारकर चित्तोड़ पर अधिकार कर लिया और विक्रमादित्य के छोटे भाई उदयसिंह को भी मारना चाहा तब खीची(चौहान) वंशकी पन्ना धाय ने उसे छिपाकर चित्तोड़ से बाहर भेज दिया था। इसके बाद वह धाय उसे लेकर देवलिया ( प्रतापगढ़ ) के रावत रायसिंह के पास गई पर वहां रहने का प्रबन्ध न हो सका। इससे वह डूँगरपुर पहुंची। महारावल पृथ्वीराज ने कुछ दिनों तक उसे अपने यहां रक्खा और फिर उसे कुम्भलगढ़ पहुंचा दिया।

महारावल पृथ्वीराज के एक रानी सज्जनाबाई सोलंकी से आसकरण और अक्षयराज नामक दो पुत्र और लाछबाई नामक पुत्री हुई। लाछबाई का विवाह जोधपुर के राव मालदेव राठोड़ से हुआ था।

पृथ्वीराज के समय के शिलालेख सं० १५८६ आसोज सुदि ५ से वि० सं० १६०४ आसाढ़ सुदि १५ तक के मिले हैं। इन लेखों में इनके खिताब "रायरायां" और "महारावल" लिखे मिलते हैं।

## १७—महारावल आसकरण

[ वि० सं० १६०६-१६३७ ]

यह सं० १६०६ ( ई० सन् १५४६ ) के करीब डूँगरपुर के राजसिंहासन पर बैठे। वि० सं० १६०० ( ई० सन् १५४३ ) में जब शेरशाह सूर ने हुमायूं को हराया तब उसने मालवे पर भी कब्जा कर लिया और शुजाअखाँ को वहां का हाकिम बनाया। शेरशाह के पुत्र सलीमशाह से शुजाअखां की नहीं पटी और इससे शुजाअखां मालवे का स्वामी बन बैठा। परंतु जब सलीमशाह ने उस पर चढ़ाई की तो वह भागकर डूँगरपुर के राजा ( आसकरण ) के यहां शरण जा बैठा। इसके बाद मौका पाकर शुजाअखां ने डूँगरपुर से वापिस जाकर फिर मालवे पर कब्जा कर लिया। वि० सं० १६१२ (ई० सन् १५५५) में शुजाअखां की मृत्यु होने पर उसका पुत्र बायजीद बाजबहादुर नाम धारण कर मालवे का सुलतान बन गया। परंतु वह रूपमती के प्रेम में इतना फंस गया कि उसे राजकाज की कुछ भी सुध न रही। उसकी यह दशा जानकर बादशाह अकबर ने सं० १६१८ ( ई० सन् १५६१ ) में मालवे पर चढ़ाई कर उसे खदेड़ दिया। परंतु वि० सं० १६१६ में उसने फिर मालवे पर कब्जा कर लिया। इस पर सं० १६२१ (ई० सन् १५६१ ) में मालवे पर चढ़ाई कर उसे खदेड़ दिया। परन्तु वि० सं० १६१६ में उसने फिर मालवे पर कब्जा कर लिया। इस पर सं० १६२१ ( ई० सन्

1—बेले; हिस्ट्री आफ गुजरात पृ० ३४७—४८।

१५६४) में अकबर ने फिर चढ़ाई कर उसे भगा दिया। इससे बाजबहादुर महाराणा उदयसिंह के पास चित्तोड़ में जारहा और फिर वह डूँगरपुर में आकर रहा।

सं० १६१३ फागुण बदि ६ को अजमेर जिले के गांव हरमाड़ा के पास हाजीखां और महाराणा उदयसिंह से युद्ध हुआ तब महाराणा की ओर से महारावल आसकरण भी सम्मिलित हुए।

सं० १६३० (ई० सन् १५७३) में बादशाह अकबर ने गुजरात फतह करके आमेर के कुँ० मानसिंह कछवाहा को डूँगरपुर पर भेजा। आसकरण ने उससे युद्ध किया जिसमें आसकरण के भतीजे बाघा और दुर्गा मारे गये। अन्त में आसकरण भाग कर पहाड़ों में चले गये और मानसिंह डूँगरपुर के इलाके को लूटता हुआ जब उदयपुर चला गया तब आसकरण वापिस अपनी राजधानी में आगये।



बैणेश्वर महादेव का मंदिर

सं० १६३४ (ई० सन् १५७७) में रावल आसकरण ने मुगलों की अधीनता स्वीकार की और जब बादशाह अकबर उदयपुर से बाँसवाड़ा में आया, तब बाँसवाड़े के रावल प्रतापसिंह व डूंगरपुर के रावल आसकरण बादशाह की सेवा में उपस्थित हुए। बादशाह ने इन दोनो राज्यों को अलग-अलग फरमान लिख दिये और वे सालाना खिराज गुजरात के सूबेदार द्वारा देने लगे।

रावल आसकरण के समय के १३ शिलालेख सं० १६०७ (ई० सन् १५५०) से सं० १६३६ (ई० सन् १५८०) तक के मिले हैं। ये बड़े उदार थे और इन्होंने अपने नाम से आसपुर नामक गाँव बसाया। माही नदी पर बैणेश्वर महादेव का मंदिर और डूँगरपुर में चतुर्भुजजी का मंदिर बनवाया।

इनके पुत्र सैंसमल का सब से पहला शिलालेख वि० सं० १६३७ फाल्गुन सुदि १० (ई० सन् १५८१ ता० १३ फरवरी) का मिला है। इससे इनका देहान्त सं० १६३७ में हुआ हो।

महारावल आसकरण के २१ राणियां थी। उनमें से प्रेमलदेवी चौहान पटराणी थी। उसके गर्भ से महारावल सैंसमल का जन्म हुआ। आसकरण के तीन पुत्रियां रमाबाई, गोरबाई और कमलावतीबाई नाम से थी।

## १८—महारावल सैंसमल (सहस्रमल्ल)

[वि० सं० १६३७-१६६३]

ये महारावल आशकरण के उत्तराधिकारी थे जो सं० १६३७ (ई० सन् १५८०) में डूँगरपुर के राजसिंहासन पर बैठे। इन्होंने २५ वर्ष तक राज्य किया। इनके समय के कई शिलालेख वि० सं० १६३७ फाल्गुन सुदि १० (ई० सन् १५८१ ता० १३ फरवरी) सोमवार से सं० १६६२ माघ सुदि १३ (ई० सन् १६०६ ता० १२ जनवरी) रविवार तक के मिले हैं। इनका राज्यकाल सुखशान्ति का था और इन्होंने सूरपुर गांव में माधवराय का विशाल मंदिर बनवाया। मीराते अहमदी में लिखा है कि ये महारावल सुलतान मुजफ्फरशाह गुजराती(तीसरे)की मातहती में १हजार सवार से नौकरी देते थे। जब महाराणा अमरसिंह ने डूँगरपुर पर चढ़ाई की तब डूंगरपुर के एक निर्वासित जागीरदार वीरभान के पुत्र सूरजमल ने मेवाड़ी सेना को रोका और वह युद्ध में मारा गया। जब बांसवाड़े के रावल मानसिंह को खांधू के मुखिया भील ने मार डाला तो वहां का चौहान सरदार रावत मान ने गद्दी पर कब्जा कर लिया। क्योंकि उस समय वहां पर चौहानों का बड़ा जोर था। इस पर महारावल सैंसमल ने उस पर चढ़ाई की परन्तु सफल न हुआ।

वि० सं० १६४४ (ई० सन् १५८७) के शिलालेख से ज्ञात होता है कि महारावल सैंसमल के अठारह रानियां थीं। राणी सूर्यदे (सूर्यदेवी) चावड़ी पट्टरानी थी। राणी सुहागदे झाली से महारावल के उत्तराधिकारी कर्मसिंह का जन्म हुआ। महारावल के १० राजकुमार कर्मसिंह, कान्हसिंह, मानाजी, नारायणदास, कल्याणमल, सामन्तसिंह, माधवदास, जेतसिंह, विजयसिंह, ईसरदास और ११ राजकुमारियाँ मानबाई, भागबाई, लाड़बाई, रामकुँअर, हाँसबाई, जसोदा, रंभावती, सवीरां (सुवीरा), जसवन्ती, हीराबाई व रुक्मावती थीं। महारावल का स्वर्गवास सं० १६६३ (ई० सन् १६०६) में हुआ था।

## १९—महारावल कर्मसिंह

[वि० सं० १६६३-१६६६]

इनका राजतिलक सं० १६६३ की आषाढ़ सुदि ७ को हुआ था। महारावल सैंसमल के सब उपकारों को भूलकर बांसवाड़े के महारावल उग्रसेन

ने महारावल कर्मसिंह से छेड़छाड़ की। जिसके फलस्वरूप माही नदी के तट पर युद्ध ठना। इस युद्ध में कर्मसिंह ने शत्रुओं को मारकर बड़ी वीरता बताई। और उनका एक सरदार चौहान वीरभाण जूंझ कर काम आया।

महारावल कर्मसिंह का स्वर्गवास सं० १६६६ में हुआ। इनके समय का वि० सं० १६६६ (ई० सन् १६०६) का एक शिलालेख सागवाड़े के जैन मंदिर में मिला है।

## २०—महारावल पूंजराज (पूंजाजी)

[वि० सं० १६६६-१७१३]

इनका जन्म वि० सं० १५४५ (ई० सन् १४८८) में हुआ और राजगद्दी पर वि० सं० १६६६ पोष सुदि १४ (ई० सन् १६०६ ता० २६ दिसंबर) को बैठे। इन्होंने शाहजादे खुर्रम से अच्छी मित्रता गांठ ली थी। इसलिए खुर्रम जब बादशाह हुआ तब ये दिल्ली पहुंच कर सं० १६८४ फागुण सुदि ३ को बादशाह से एक हजार जात व पांचसौ सवारों का मन्सब प्राप्त किया। पश्चात् सं० १६८६ (ई० सन् १६२६) में बादशाह के साथ दक्षिण की लड़ाइयों में अच्छी सेवा करने से इनका मन्सब डेढ़ हजारी जात और पन्द्रह सौ सवार का होगया[1] और इन्हें "माहीमरातिब" (Insignia of Royalty) का मिलना भी कहा जाता है।



गोवर्धननाथ का मन्दिर, डूँगरपुर

1—मुन्शी देवीप्रसाद; शाहजहाँ नामा तीसरा भाग पृ० २१।

महारावल पुंजराज उदयपुर वालों से पूर्ववत स्वतंत्र ही रहना चाहते थे, इसलिए महाराणा जगतसिंह ने अपने मुसाहिब अक्षयराज कावड़िया की मातहती में डूंगरपुर पर सेना भेजी। महारावल पूंजाजी पहाड़ों में चले गये और मेवाड़ी सेना ने डूंगरपुर को लूटा। यह वृतान्त राजसमंद की राज-प्रशस्ति में खुदा हुआ है। इनके समय के वि० सं० १६६६ बैसाख सुदि ३ (ई० सन् १६१२ ता० १३ अप्रेल) से वि० सं० १७१३ माघ सुदि १५ ( ई० सन् १६५७ ता० १६ जनवरी ) सोमवार तक के शिलालेख मिले हैं। इनका देहांत सं० १७१३ फाल्गुन सुदि ६ ( ई० सन् १६५७ ता० ६ फरवरी ) को हुआ था। इनके १२ रानियां और ५ पुत्र थे[1]। महारावल के ४५ वर्ष के राज्यकाल में प्रजा में सुख शान्ति रही। इन्होंने पुंजपुर गांव बसा कर पुंजेला ( पुंजसागर ) तालाब और राजधानी डूंगरपुर में गैबसागर तालाब की पाल पर गोवर्धननाथ का विशाल मंदिर बनवाया। इस मंदिर की प्रतिष्ठा वि० सं० १६८० ( ई० सन् १५२३ ) में हुई थी।

## २१—महारावल गिरधरदास

[ वि० सं० १७१३-१७१७ ]

ये अपने पिता महारावल पूंजराज के उत्तराधिकारी वि० सं० १७१३ ( ई० सन् १६५७ ) में हुए। इनके समय के शिलालेख और ताम्रपत्र वि० सं० १७१४ ( ई० सन् १६५८ ) से सं० १७१७ फाल्गुन सुदि २ ( ई० सन् १६६१ ता० २० फरवरी ) बुधवार तक के मिले हैं। इनके समय में बादशाह औरङ्गजेब दिल्ली के तख्त पर बैठ चुका था और इधर महाराणा राजसिंह जैसा राजनीतिज्ञ राजा मेवाड़ की गद्दी पर था। औरङ्गजेब ने महाराणा को सं० १७१५ ( ई० १६५८ ) में फ़रमान दे दिया कि वह आसपास की रियासतों को चाहे तो अपने मातहत रक्खे। इस लिये राजसिंह ने डूँगरपुर, बांसवाड़ा, देवलिया ( प्रतापगढ़ ) को अपने अधीन करने के लिये उसी वर्ष सेना भेजी और उन्होंने महाराणा से सुलह करली। इसका विवरण कांकरोली ( मेवाड़ ) के राजसमुद्र की राज प्रशस्ति महाकाव्य से भी मिलता है।

महारावल गिरधरदास को अपने पिता के जीवितकाल में बादशाह शाहजहां ने ६०० जात और ६०० सवारों का मन्सब दिया था। इनके तीन पुत्र जसवंतसिंह, केशरीसिंह और परबतसिंह थे। इनका देहांत सं० १७१७ ( ई० सन् १६६१ )में होना पाया जाता है।

---

१—गिरधरदास, लालसिंह, प्रतापसिंह, भानुसिंह और सुजानसिंह।

## २२—महारावल जसवन्तसिंह (प्रथम)

[वि० सं० १७१७-१७४८]

महारावल गिरधरजी के बाद ये सं० १७१७ के करीब गद्दी पर बैठे। इन्होने सं० १७४८ (ई० सन् १६६१) तक राज किया। इनके समय के शिलालेख सं० १७२२ (ई० सन् १६६५) से सं० १७४४ (ई० सन् १६८८) तक के मिले हैं। सं० १७३६ (ई० सन् १६७६) में जब बादशाह औरङ्गजेब ने मेवाड़ पर महाराणा राजसिंह के समय चढ़ाई की तब महारावल जसवंतसिंह महाराणा की सहायतार्थ पहुँचा था[1]। ऐसे ही जब राजसमुद्र (कांकरोली) तालाब की प्रतिष्ठा सं० १७३२ (ई० सन् १६७६) में हुई तो महाराणा राजसिंह ने रावल जसवंतसिंह को हाथी, घोड़ा, व जरदोजी सरोपाव दिया था[2]। जब शाहजादा अकबर अपने पिता से बागी होकर राठोड़ दुर्गादास के साथ दक्षिण में जाता हुआ डूंगरपुर पहुँचा तो महारावल ने उसका प्रेमपूर्वक स्वागत किया और राजपीपला के मार्ग से उसे दक्षिण में पहुंचा दिया।

महारावल का स्वर्गवास सं० १७४८ (ई० सन् १६६१) में हुआ। इनके दो पुत्र खुमानसिंह और फतहसिंह हुए। खुमानसिंह पिता की मृत्यु पर राजसिंहासन पर बैठा और फतहसिंह को नांदली का ठिकाना मिला।

## २३—महारावल खुम्माणसिंह

[वि० सं० १७४८-१७५६]

ये महारावल जसवंतसिंह के पीछे सं० १७४८ (ई० सन् १६६१) में राजगद्दी पर बैठे। इनके समय के तीन शिलालेख सं० १७५१ (ई० १६६४) से सं० १७५८ (ई० सन् १७०१) तक के मिले हैं। इन्होंने बादशाह औरंगजेब से सलूक रखते हुए उदयपुर से छेड़ छाड़ कर दी। महाराणा अमरसिंह (दूसरे) ने अपनी गद्दीनशीनी के समय सं० १७५५ (ई० सन् १६६८) में उदयपुर टीके का दस्तूर नहीं भेजना बताते हुए डूँगरपुर पर फौज भेजी। सोम नदी पर युद्ध हुआ। खुम्माणसिंह राजधानी से बाहर चले गये और महाराणा की सेना ने शहर को लूटा। परन्तु अन्त में महारावल ने सुलह करली और वि० सं० १७५६ ज्येष्ठ सुदि ५ (ई० सन् १६६६ ता० २३ मई) मंगलवार को सेना के खर्च के लिए १ लाख ७५ हजार रुपये देने का रुक्का लिख दिया। इसके साथ ही महारावल ने बादशाह को महाराणा अमरसिंह के विरुद्ध भड़काया और पत्र में लिखा कि "महाराणा चित्तोड़

---

१—यति मानकवि, राज विलास पृ० २६।

२—राज प्रशस्ति महाकाव्य सर्ग २० (राजपूताना म्यूजियम रिपोर्ट सन् १६१८ ई०)

की मरम्मत कराने, बादशाही इलाका मालपुरा लेने और मन्दिर बनाने में मुझे शरीक रखना चाहते हैं परन्तु मेरे इन्कार करने पर महाराणा ने मेरे मुल्क पर चढ़ाई करदी है।" इस शिकायत के पहुंचने पर औरङ्गजेब ने अजमेर के सूबेदार सुजाअतखां के द्वारा जांच करवाई। उन दिनों बादशाह दक्षिण विजय करने में लगा हुआ था इससे उसने महाराणा की ओर विशेष ध्यान न दिया और केवल अपने वजीर (प्रधान मंत्री) असदखाँ द्वारा महाराणा को आयन्दा ऐसा न करने के लिए हिदायत करदी[1]।

महारावल खुमानसिंह का स्वर्गवास सं० १७५६ (ई० सन् १७०२) में हुआ और उन्होंने अपने नाम से खुमाणपुर गांव बसाया।

## २४—महारावल रामसिंह

[वि० सं० १७५६-१७८७]

महारावल खुंमानसिंह की मृत्यु के पश्चात् सं० १७५६ (ई० सन् १७०२) में ये राजगद्दी पर बैठे। इनके समय के शिलालेख व ताम्रपत्र सं० १७५६ (ई० सन् १७०२) से सं० १७८७ (ई० सन् १७३०) तक के मिले हैं। इनका स्वभाव हठी और उद्दण्ड था। ये युवराजकाल में अपने पिता द्वारा राज्य से निकाल दिये गये थे। इससे ये अपनी ननिहाल ईडर राज्य के स्थान कंटालु में कुछ समय तक रहे। राजगद्दी पर बैठने पर रामसिंह ने उस दीवान को मरवा डाला जिसने उनको देश निकाला दिलवाया था। और पश्चात् बादशाह औरंगजेब की सेवा में पहुंचकर एक हजार जात और एक हजार सवार तथा १६ लाख दाम (४ लाख रु०) की डूँगरपुर की जागीर का फरमान प्राप्त किया। इससे मेवाड़ के महाराणा अमरसिंह (दूसरे) ने फिर इनसे छेड़छाड़ नहीं की। और महाराणा के उत्तराधिकारी संग्रामसिंह (दूसरे) ने तो आपस का विरोध मिटाने को महारावल को सं० १७७२ (ई० सन् १७१५) में अपने यहां बुलवाकर बड़ा आदर-सत्कार किया। परंतु सं० १७७४ में जब बादशाह मोहम्मदशाह ने डूंगरपुर और बांसवाड़े का फरमान महाराणा को लिख दिया तब उदयपुर की सेना ने डूंगरपुर में पहुंचकर महारावल पर दबाव डाला। इससे महारावल ने सेना व्यय देना स्वीकार किया। बाद में मुगल साम्राज्य जब डांवाडोल होने लगा और मरहठों का जोर बढ़ने लगा तब महारावल रामसिंह ने पेशवा बाजीराव से संधि की और मराठों को वार्षिक खिराज देना स्वीकार किया। सं० १७८५ (ई० सन् १७२८) से यह खिराज धार राज्य के मूल पुरुष ऊदाजी पंवार के द्वारा ये देने लगे।

१—वीर विनोद भाग २ पृ० ७३५।

महारावल रामसिंह के राज्यकाल के १२ वर्ष लड़ाई झगड़ों में ही बीते। फिर भी प्रजा व किसानों में अमन-चैन था। इनके समय में डूँगरपुर का प्रताप और राज्य-विस्तार बहुत बढ़ गया था। इन्होंने गुजरात के कडाणा और लूणावाड़ा राज्य के कई गांव अपने राज्य में मिला लिये और उधर अपनी छोटी-छोटी गढ़ियां भी बनवाई। भीलों को दण्ड देकर इन्होंने उन पर अपना पूरा आतङ्क जमा लिया था जिससे चोरी डकैती बन्द होगई। इनका स्वर्गवास सम्वत् १७८७ चैत्र सुदि ५ (ई० सन् १७३० ता० १३ मार्च) शुक्रवार को हुआ। इनके ४ कुंवर—उदयसिंह, बख्तसिंह, उम्मेदसिंह और शिवसिंह थे। इन्होंने अपनी प्रीतिपात्र महारानी ज्ञानकुँवर के पुत्र शिवसिंह को अपना युवराज बनाया।

## २५—महारावल शिवसिंह

[वि० सं० १७८७-१८४२]

ये सं० १७८७ (ई० सन् १७३०) में राजगद्दी पर बैठे। ये अपने पिता के चौथे पुत्र थे। इनके पिता ने राजपूतों की रीति के विरुद्ध इनको अपना उत्तराधिकारी बना दिया, इससे राज्य में बखेड़ा रहा। ऐसे मौके पर महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे) ने भी दबाव डाल कर इनसे ४ लाख रुपये देने का रुक्का लिखा लिया।



महारावल शिवसिंह

महारावल शिवसिंह के समय के शिलालेख और ताम्रपत्र सं० १७८७ भाद्रपद (ई० सन् १७३० अगस्त) से

सं०१८४२ द्वितीया चैत्र सुदि २ (ई० सन् १७८५ ता० ११ अप्रेल) तक के मिले हैं। इनका राज्य काल सुख शान्ति व उन्नति का था। ये एक योग्य कवि और विद्वानों का आदर करने वाले नरेश थे। इन्होंने डूंगरपुर राजधानी के शहरपनाह की मरम्मत कराई और कई अच्छी-अच्छी इमारतें व मंदिर राजधानी में बनवाये। इनके चलाये "शिवशाही गोखड़े" यानी झरोखे विशेष कारीगरी के लिए प्रसिद्ध हैं। खेड़ा में रंग सागर (रण सागर) नाम का तालाब भी इन्होंने बनवाया था। शिवशाही पगड़ी का चलन भी इनके समय में हुआ। राज्य भर में एक नाप और ५५ रुपये भर का नया शिवशाही सेर भी इन्होंने जारी किया था। व्योपारियों को कई सुभीते दिये और व्यौपार की उन्नति के लिए मेले भी लगवाये। इनके समय में डूंगरपुर राजधानी में दस हजार घरों की बस्ती थी और इन्होंने ५५ वर्ष तक राज्य किया। महाराणा संग्रामसिंह से भी इन्होंने मेल-जोल रक्खा। इनका स्वर्गवास वि० सं० १८४२ (ई० सन् १७८५) में हुआ। इनके १३ रानियां थीं जिनसे पाँच राजकुमार सूरजमल, चाँदसिंह, जालिमसिंह, विजयसिंह और वैरिशाल तथा दो राजकुमारियां रुद्रकुँवर और चमनकुँवर हुईं।

## २६—महारावल वैरिशाल

[ वि० सं० १८४२—१८४७ ]

ये महारावल शिवसिंह के पश्चात् वि० सं० १८४२ (ई० सन् १७८५) में डूँगरपुर की गद्दीपर बैठे। इन्होंने केवल ५ वर्ष तक राज्य किया। इन के ६ शिलालेख और ताम्रपत्र सं० १८४२ श्रावण सुदि ६ (ई० सन् १७८५ ता० ११ अगस्त) गुरुवार से सं० १८४६ कार्तिक वदि ६ (ई० सन् १७८६ ता० १३ अक्टोबर) तक के मिले हैं। इनके समय में मंत्रियों (दीवानों) का उपद्रव रहा जिसमे दीवान तुलसीदास गांधी और झूमा (झामा) बखारिया एक के बाद दूसरा मारा गया। झूमजी महारावल की पासवान (उपपत्नी) रंगराय का कृपापात्र था। महारावल की पटराणी शुभकुंवरी घाणेराव (मारवाड़) के मेड़तिया राठोड़ वीरमदेव की पुत्री थी जिसने राजधानी में मुरलीमनोहर का मन्दिर बनवाकर सं० १८५७ (ई० सन् १८००) में उसकी प्रतिष्ठा करवाई। महारावल वैरिशाल का परलोकवास सं० १८४७ (ई० सन् १७६०) में हुआ। इनके राज्यकाल में राज्य की बड़ी हानि हुई।

## २७—महारावल फतहसिंह

[ वि० सं० १८४७—१८५५ ]

ये महारावल वैरिशाल के पुत्र थे और वि० सं० १८४७ ( ई० सन् १७६० ) में उनके पीछे गद्दी पर बैठे। इन्होंने महाराणा उदयपुर से संबन्ध

बिगाड़ा और जब सं० १८५० (ई० सन् १७९४) में महाराणा भीमसिंह (दूसरे) ने ईडर में विवाह किया तब बरात में ये महारावल नहीं गये। इससे अप्रसन्न होकर महाराणा ने ईडर से लौटते समय डूँगरपुर पर धावा बोल दिया। महारावल ने तीन लाख रुपये देने का रुक्का लिख कर पिण्ड छुड़ाया।

महारावल फतहसिंह अपने पिता से भी अधिक गये-बीते थे। इसलिये इनके समय में राज्य में फिसाद रहा और मरहठों व पिण्डारियों का जोर बढ़ा। महारावल को शराब का बड़ा शौक था। अतः नशे की दशा में एक रोज अपनी रानी को भी इन्होंने तलवार से मार डाला। इसलिये इनकी राजमाता मेड़तणी शुभकंवरी ने अपने पुत्र की यह दशा देख कर पेमजी मंत्री के द्वारा इनको कैद करवा दिया और राज्य कार्य की बागडोर अपने हाथ में ली। इस पर राज्य में दो दल हो गए—एक दल तो राजमाता का और दूसरा सरदारों का। ऐसे समय में राज्य मंत्री के पद पर रहना बड़े खतरे का काम था। आपस की छोटी बड़ी लड़ाइयों में सरदार लोग कट-मरने लगे। होलकर का सेनापति रामदीन बांसवाड़े में डेरा डाले हुए था। राजमाता के विरुद्ध सरदारों ने उसको डूँगरपुर बुलवाया। परन्तु राजमाता ने उसे कुछ दे लेकर खुश करके वापिस लौटा दिया। इससे सरदारों में राजमाता के विरुद्ध और भी असंतोष फैला। अन्त में सरदारों ने ऊँमा सूरमा की अध्यक्षता में राजधानी पर हमला किया और राजमाता के सहायकों की हार हुई। विद्रोहियों ने राजमाता को गिरफ्तार करके फांसी पर लटका के मार डाला। इस पर महारावल फतहसिंह कैद से मुक्त हुए। और उन्होंने माँडव के कुँवर दुर्जनसिंह के द्वारा ऊँमाजी सूरमा (सोलंकी) को पकड़वा कर फांसी चढ़वा दिया।

सं० १८६२ (ई० सन् १८०५) में मरहठे सदाशिवराव पेशवा ने मरहठों की सेना लेकर बागड़ में प्रवेश किया परन्तु फतहसिंह ने २ लाख रुपये नागर ब्राह्मणों से वसूल करके मरहठों को विदा किया। सं० १८६५ (ई० सन् १८०८) में फतहसिंह का देहान्त होगया। इनके केवल एक पुत्र जसवंतसिंह (दूसरे) थे जो इनके उत्तराधिकारी हुए।

महारावल फतहसिंह के वि० सं० १८५० माघ सुदि ११ सोमवार (ई० सन् १७९४ ता० १० फरवरी) से सं० १८६४ फाल्गुन सुदि १२ रविवार (ई० सन् १८०८ ता० १० जनवरी) तक के ११ शिलालेख और १३ ताम्रपत्र मिले हैं।

## २८—महारावल जसवन्तसिंह ( दूसरे )

[ वि० सं० १८६५–१६०२ ]

आप सं० १८६५ ( ई० सन् १८०८ ) में महारावल फतहसिंह के उत्तराधिकारी हुए। आप तो अपने पिता फतहसिंह से भी गये बीते थे। अय्याशी, शराबखोरी और राज्य की बदइन्तजामी के सबब से इनको अन्त में सं० १८८२ ( ई० सन् १८२५ ) में राजसिंहासन छोड़ना पड़ा। अपने विद्रोही सरदारों के दमन के लिये मेवाड़ के महाराणाओं ने सिन्धी ( अरब ) और पठानों को अपने यहां रख रक्खा था। जब उनकी जागीरें जब्त होगईं तब उनमें के करीब १२०० सिन्धी सिपाही अपने नेता खुदादादखां सिन्धी की अध्यक्षता में वहां से चल कर वि० सं० १८६६ ( ई० सन् १८१२) में डूँगरपुर राजधानी को घेर लिया और शहर पनाह में घुस कर लूट मार मचाई। महारावल जसवन्तसिंह स्वयं सपरिवार पहाड़ों में निकल गये। इस प्रकार करीब ६ वर्ष तक राजधानी डूँगरपुर सिन्धियों के हाथ में रही। सं० १८७२ ( ई० सन् १८१५ ) में होलकर का सेनापति रामदीन महारावल की सहायता के लिए इन्दौर से आया और गलियाकोट में सिन्धी मुसलमानों से युद्ध कर उन्हें हराया। महारावल को फिर से राज्य प्राप्त हुआ, परन्तु इन्होंने अपना ढंग नहीं सुधारा। वे अपने प्रधानमन्त्रियों ( दीवानों ) की कठपुतली बने रहे।

डूँगरपुर राज्य मुग़ल साम्राज्य के नाश के बाद से पेशवा (मरहठा) को ३५ हजार रुपये खिराज में सालाना देता था और उस (पेशवा) ने इसकी वसूली का अधिकार धार वालों को दे रक्खा था। परंतु जब पेशवा कमज़ोर होगया तब इसके लिये सेन्धिया, होल्कर और धारवालों में झगड़ा हुआ और वह खिराज पेशवा के नाम से वसूल होकर इनमें बँट जाने लगा। वसूली का काम धार राज्य ( मालवा ) वाले ही करते थे।

सं० १८७५ ( ई० सन् १८१८ ) में मरहठों की सत्ता गिर गई और अंगरेज सरकार का सितारा राजपूताने में पूरी तरह से चमक उठा। देशी रियासतें धड़ाधड़ अँग्रेज़ी मातहती में जाने लगीं। इसी प्रकार डूँगरपुर के साथ भी वि० सं० १८७५ मिगसर सुदि १४ ( ई० सन् १८१८ ता० ११ दिसम्बर ) शुक्रवार को एक सन्धि हुई। इस सन्धि से राज्य की रक्षा बाहर के शत्रुओं से तो हो गई परन्तु महारावल की अयोग्यता तथा निर्बलता के कारण भीतरी कोई सुधार नहीं हुआ। मंत्रियों में आपसी फूट से षड़यन्त्र रचे जाने लगे। सरदार व भीलों ने राज्य में लूट-खसोट से उपद्रव मचाया। इस अवसर पर वि० सं० १८८० पोष सुदि ११ ( ई० सन् १८२४ ता० १३ जनवरी ) को अँग्रेज

सरकार के साथ फिर एक सन्धि-पत्र हुआ। अँग्रेजी सेना ने आकर सरदारों और भीलों का दमन किया। इस पर भी महारावल से राज्य का काम नहीं संभल सका। इसलिये एक नया इकरार नामा वि० सं० १८८२ वैशाख सुदि १५ सोमवार (ई० सन् १८२५ ता० २ मई) को अँग्रेजों के साथ हुआ। और महारावल को उचित पेंशन देकर राजकार्य से अलग किया। महारावल के स्थान में गद्दी पर प्रतापगढ़ के महारावत सांवतसिंह सीसोदिया के छोटे पौत्र भँवर दलपतसिंह को दत्तक पुत्र की तरह सं० १८८२ (ई० सन् १८२५) में बिठाया गया इससे सरदारों में असंतोष फैला। क्योंकि दलपतसिंह सीसोदिया-कुल के होने से, रावल शाखा से कुछ भी सम्बन्ध नहीं रखते थे। और न वे डूँगरपुर या बांसवाड़े के नरेशों के वंशधर थे। डूँगरपुर की राजगद्दी पर नांदली और साबली के ठाकुरों का हक था। राज्य में डकैती व लूट मार का बाजार वैसे ही गर्म था। इसलिये दलपतसिंह को अँग्रेज सरकार ने सैनिक सहायता दी।

दलपतसिंह का ये विचार था कि प्रतापगढ़ व डूँगरपुर दोनों राज्यों का मैं एक ही स्वामी रहूँ। उधर सरदार लोग चाहते थे कि गद्दी पर साबली से उदयसिंह को गोद लेकर बिठाया जावे। उधर महारावल जसवन्तसिंह यह चाहते थे कि नाँदली से गोद लिया जावे। सं० १९०१ (ई० सन् १८४४) में प्रतापगढ़ के महारावत सावन्तसिंह का देहान्त हो गया। उनके कोई उत्तराधिकारी न होने से दलपतसिंह ही प्रतापगढ़ की गद्दी पर बैठे। इस पर अंग्रेज सरकार के सामने यह प्रश्न था कि डूँगरपुर, प्रतापगढ़ एक कर दिये जाँय या डूँगरपुर की गद्दी के लिये दूसरा गोद मंजूर किया जावे या प्रतापगढ़ अंग्रेजी अमलदारी में मिला लिया जावे। अन्त में यह निश्चय हुआ कि साबली का उदयसिंह गोद लिया जावे और दलपतसिंह प्रतापगढ़ की गद्दी पर रहे। परन्तु उदयसिंह की नाबालगी में डूँगरपुर की देख-भाल महारावत दलपतसिंह करता रहे। यह प्रबन्ध सं० १९०१ (ई० सन् १८४४) में हुआ। महारावल जसवन्तसिंह जिन्होंने अपनी मर्जी माफिक गोद लेने का प्रस्ताव कर बखेड़ा डाला था उन्हें अंग्रेज सरकार ने १२००) रु० मासिक पेन्शन पर वृन्दावन (मथुरा) भेज दिया, जहाँ ही उनका वि० सं० १९०२ पोष सुदि ६ शनिवार (ई० सन् १८४६ ता० ३ जनवरी) को देहान्त हुआ।

प्रतापगढ़ के महारावत दलपतसिंह ने रीजेण्ट (अभिभावक) की हैसियत से वि० सं० १९०६ (ई० सन् १८५२) तक डूँगरपुर का काम सँभाला। बाद में अंग्रेज सरकार ने महारावत दलपतसिंह का

हस्तक्षेप दूर करके ( वि० सं० १६०६ में ) उदयसिंह की निगरानी के लिये मुन्शी सफ़दरहुसैनख़ाँ को डूँगरपुर का सुपरिन्टेण्डेण्ट नियुक्त किया। सफ़दरहुसैनख़ाँ ने सं० १६१३ ( ई० सन् १८५६ ) तक जब कि महारावल उदयसिंह बालिग हुए—डूँगरपुर राज्य का अच्छा प्रबन्ध किया।

महारावल जसवन्तसिंह अयोग्य राजा थे। उनके दो राणियाँ थीं। उनमें से राठोड़ राणी ईडरणी गुमानकुँवर के गर्भ से सूर्यकुमारी उत्पन्न हुई थी जो अविवाहित ही चल बसी। इनके समय के कई शिलालेख वि० सं० १८६५ ( ई० सन् १८०६ ) से वि० सं० १८६६ (ई० सन् १८४२) तक के मिले हैं।

## २६—महारावल उदयसिंह ( दूसरे )

[ वि० सं० १६०३—१६५४ ]

इनका जन्म वि० सं० १८६६ की आसाढ़ बदि १० ( ई० सन् १८३६ ता० ६ जुलाई ) शनिवार को हुआ और वृन्दावन में महारावल जसवंतसिंह का देहांत हो जाने पर ठिकाणा सावली से गोद आकर आप वि० सं० १६०३ की आश्विन सुदि ८ ( ई० सन् १८४६ ता० २८ सितम्बर ) को डूँगरपुर के राजसिंहासन पर बैठे। इनकी बाल्यावस्था के कारण वि० सं० १६०६ ( ई० सन् १८५२ ) तक तो प्रतापगढ़ के महारावत दलपतसिंह की निगरानी डूँगरपुर पर रही। बाद में सं० १६१३ ( ई० सन् १८५७ ) तक अंग्रेज सरकार से नियुक्त हुए सुपरिंटेन्डेन्ट मुंशी सफ़दरहुसैन खां की निगरानी रही। इसके बाद इनके बालिग हो जाने पर इन्हें सं० १६१५ ( ई० सन् १८५८ ) में शासन के पूरे अधिकार मिले। सं० १६१४ ( ई० सन् १८५७ ) में जब भारत में गदर हुआ तो महारावत उदयसिंह ने नीमच की बागी सेना को रोकने में अंग्रेजों की बड़ी सहायता की और खैरवाड़ा छावनी के भीलों को बागी ( विद्रोही ) नहीं होने दिया। इससे प्रसन्न होकर भारत सरकार ने इन्हें कृतज्ञता सूचक खरीता भेजा और सं० १६१६ में गोद लेने की सनद भी प्रदान की।

महारावल का पहला विवाह वि० सं० १६१२ की ज्येष्ठ सुदि २ ( ई० सन् १८५५ ता० १८ मई ) को सिरोही के महाराव शिवसिंह की पुत्री उम्मेदकुँवर से हुआ। इस महारानी के गर्भ से महाराजकुमार खुमानसिंह और राजकुमारी गुलाबकुँवर का जन्म हुआ था। महाराजकुमार खुमानसिंह का जन्म सं० १६१३ की चैत्र बदि ८ ( ई० सन् १८५६ ता० २८ अप्रेल ) सोमवार को हुआ। वि० सं० १६३८ सावण सुदि १२ रविवार को इस महाराणी देवड़ी उम्मेदकुँवरि का स्वर्गवास हो गया। महारावल का दूसरा विवाह बाँसवाड़ा राज्य के मोदा गांव ठिकाने के गांव मूली के

चौहान दौलतसिंह की पुत्री शिवकुँवर से हुआ था, जिसका देहांत भी महारावल की मौजूदगी में हो गया था।

महाराजकुमार खुमानसिंह वि० सं० १६५० की कार्तिक बदि ६ (ई० सन् १८६३ ता० ३० अक्टूबर) सोमवार को केवल ३७ वर्ष की आयु में ही चल बसे। इनका प्रथम विवाह सं० १६३१ में रतलाम के राजा भैरवसिंह की पुत्री जसकुंवरी से हुआ जिससे केवल एक राजकुमारी गिरवर कुँवर का जन्म हुआ। दूसरा विवाह इडर राज्य के ठिकाने सूर के ठाकुर जगतसिंह राठोड़ की पुत्री से हुआ था। इस विवाह से सं० १६४४ में पुत्र विजयसिंह का जन्म हुआ।



महारावल उदयसिंह (दूसरे)

सं० १६२५ (ई० सन् १८६८) में वर्षा की कमी के कारण भयंकर अकाल पड़ा। परन्तु महारावल ने कई नये काम खोल कर अकाल पीड़ित लोगों को उन कार्य्यों पर लगा कर प्रजा की रक्षा की।

सं० १६३३ (ई० सन् १८७७) में लार्ड लिटन ने दिल्ली में एक बड़ा दरबार किया। उस मौके पर महारावल तीर्थ यात्रा में गये हुए थे। अतः उस दरबार में वे सम्मिलित न हो सके। इस दरबार से उन्हें झंडा और तगमा मिला। सं० १६३० की पौष सुदि २ (ई० सन् १८७३) आदित्यवार को महारावल की राजकुमारी गुलाब कुँवरि का विवाह जैसलमेर नरेश महारावल बैरिशाल भाटी के साथ हुआ।

महारावल का स्वर्गवास वि० सं० १९५४ फाल्गुण बदि ६ (ई० सन् १८९८ ता० १३ फरवरी) को हुआ। ये एक दयालु व उदार प्रकृति के राजा थे और इन्हें पुराने विचारों से प्रेम था। सादा मिजाज, शिकार के शौकीन, रँगीली तबियतवाले और कवियों के क़दरदान थे। इनका स्वभाव भोला था। फिर भी इन्होंने सार्वजनिक कार्य किये। सबसे प्रथम पाठशाला, अस्पताल और म्यूनिसिपैलिटी इन्हीं



उदयविलास महल, डूँगरपुर (गेबसागर के तट पर)

के समय में स्थापित हुई। इन्होंने सं० १९३९ में गैबसागर तालाब पर नये ढंग का "उदय विलास" महल और उदय विहार बाग़ तथा एकलिंगजी एवं राधेविहारी आदि के मंदिर बनवाये। एक लाख रुपये का सोने का तुलादान भी इन्होंने किया था। इनके उत्तराधिकारी विजयसिंह हुए जो इनके पौत्र तथा स्वर्गीय महाराजकुमार खुमानसिंह के पुत्र थे।

## ३०—महारावल विजयसिंह

[वि० सं० १९५४—१९७५]

इनका जन्म वि० सं० १९४४ की आषाढ़ बदि १२ (ई० सन् १८८७ ता० १७ जुलाई) को हुआ और ११ वर्ष की आयु में सं० १९५४ की फाल्गुन बदि ७ रविवार (ई० सन् १८९८ ता० १३ फरवरी) को अपने दादा महारावल उदयसिंह के पीछे गद्दी पर बैठे। सं० १९५५ के भादों (सितम्बर ई० सन् १८९८) से ये अजमेर के मेयो कालेज में अंग्रेजी पढ़ने को भरती हुए और वि० सं० १९६२ (ई० सन् १९०५) में वहाँ से डिप्लोमा परीक्षा पास की। पश्चात् ये फौजी शिक्षा के लिये देहरादून के केडिट कोर में भरती हुए परन्तु वहाँ का रँग ढँग अपने विचारों के विरुद्ध

देखकर ये वापिस अजमेर लौट आये। वि० सं० १९६४ (ई० सन् १९०७) में इन्होंने मेयो कालेज की सर्वोच्च परीक्षा "पोस्ट डिप्लोमा" (जो बी० ए० के समान समझा जाता है) पास किया।

इनकी नाबालगी में राज्य का प्रबंध पोलिटीकल एजेन्ट की निगरानी में रीजेंसी कौंसिल द्वारा होता था और सं० १९६५ (ई० सन् १९०९) तक यह प्रबन्ध रहा। बाद में इसी वर्ष की फाल्गुन सुदि ८ (ता० २७ फरवरी) को इन्हें शासन के पूरे अधिकार मिले। सं० १९६८ (ई० सन् १९११) में जब दिल्ली के दरबार में स्वयं सम्राट् पंचम जार्ज और सम्राज्ञी महारानी मेरी लन्दन से पधारे तब महारावल ने भी वहाँ पहुँच कर उनसे मुलाकात की। सन् १९१२ ई० के जून मास में सम्राट् ने इनकी योग्यता आदि गुणों से प्रसन्न होकर अपनी वर्ष गांठ के उपलक्ष में इन्हें के० सी० आई० ई० के खिताब से भूषित किया। सन् १९१४ ई० में जब यूरोप में विश्वव्यापी जर्मन महायुद्ध छिड़ा तब महारावल ने स्वयं रणक्षेत्र में जाने की अपनी इच्छा वाईसराय से तीन बार प्रकट की, परन्तु भारत सरकार ने उनकी युद्ध में जाने की आवश्यकता न होना बतलाकर धन्यवाद दिया। इन्होंने इन्डियन वार रिलीफ फंड में ८०००) रु० देने के सिवाय १ हज़ार



१—महारावल विजयसिंह बहादुर

रु० मासिक युद्ध फंड में अलग भी दिया था। इसके सिवाय एक वायुयान, एक मोटर, कुछ घोड़े, सौ योद्धा और १ लाख ७५ हजार रुपये युद्ध के लिए तथा ५६,६०० ) रु० वार लोन में दिये।

महारावल का पहला विवाह वि० सं० १९६३ माघ सुदि ६ ( ई० सन् १९०७ ता० १९ जनवरी ) को सैलाना नरेश हिज हाईनेस राजा सर जसवन्तसिंह राठोड़ की विदुषी राजकुमारी देवेन्द्र कुमारी से हुआ। जिनसे युवराज महाराज कुमार लक्ष्मणसिंह ( वर्त्तमान महारावल ), वीरभद्रसिंह और नागेन्द्रसिंह तथा एक राजकुमारी रमाकुंवर का जन्म हुआ। रमाकुंवरि का विवाह वांकानेर ( काठियावाड़ ) के राजकुमार प्रतापसिंह झाला के साथ हुआ।



२—महारावल विजयसिंह

महारावल का दूसरा विवाह सं० १९७४ आषाढ़ बदि ६ ( ई० सन् १९१७ ता० १३ जून) को वांकानेर ( काठियावाड़ ) राज्य के ठिकाने सिंघावदर के झाला ठाकुर की पुत्री सज्जनकुंवरि से हुआ। इस सम्बन्ध से आपके चौथे महाराजकुमार प्रद्युम्नसिंह का जन्म सं० १९७४ की पोष बदि ५ ( ई० सन् १९१८ ता० १ फरवरी ) को हुआ।

इन महारावल के राज्यकाल में सं० १९५६ में जिस समय भीषण अकाल पड़ा उस समय आपने अपनी प्रजा के पालन में बड़ी सहायता की। इन्होंने राज्य के महकमों में सुधार किया। कचहरी, पुलिस, माल, सायरात, जंगलात, अस्पताल, शिक्षा विभाग आदि सब महकमों पर आपकी दृष्टि गई। आपके समय में सरकार का कर्जा बिलकुल बेबाक होकर राज्य ने बड़ी अच्छी उन्नति की। स्वर्गीय सम्राट् एडवर्ड सप्तम की

मृति में "एडवर्ड समुन्द्र" नामक नया तालाब राजधानी के पास बनवाना शुरू किया परन्तु वह इनके समय में पूरा न हो सका। धार्मिक व लोकोपकारक कार्यों में आपने एक लाख से अधिक रुपया दिया। ई० सन् १६१० से आपने अपने राज्य में शिक्षा मुफ्त जारी कर दी। आप में प्रजा-प्रेम कूट कूट कर भरा हुआ था। कभी किसी पर अत्याचार न किया। विद्या, कविता और साहित्य से आपको गाढ़ा प्रेम था और विद्वानों के गुण ग्राहक थे। अपने देश के रीति-रस्म, चाल-ढाल आदि को आप बड़े पसन्द करते थे। ऐसे योग्य नरेश का ३१ वर्ष की भरी जवानी में जंगी बुखार (इन्फ्लुएंजा) रोग से वि० सं० १६७४ कार्तिक सुदि १२ (ई० सन् १६१८ ता० १५ नवम्बर) को स्वर्गवास हो गया।



## ३१—महारावल लक्ष्मणसिंहजी

[ वि० सं० १६७१—चिरायु हो ]

श्रीमान हिज हाईनेस रायरायाँ महिमहेन्द्र महाराजाधिराज महारावल सर लक्ष्मणसिंह जी बहादुर का शुभ जन्म वि० सं० १६६४ फाल्गुन सुदि ५ (ई० सन् १६०८ ता० ७ मार्च) शनिवार को हुआ। अपने पिता श्री का देवलोक वास हो जाने पर सं० १६७५ की कार्तिक सुदि १२ (ई० सन् १६१८ ता० १५ नवम्बर) शुक्रवार को आप राजसिंहासन पर विराजे। आपकी शिक्षा अजमेर के मेयो कालेज में हुई और सन् १६२७ ई० के अप्रेल मास में कालेज की पोस्ट डिप्लोमा क्लास के प्रथम वर्ष के कोर्स की पढ़ाई करने के बाद अनुभव और ज्ञान वृद्धि के लिये आप यूरोप गये, जहां से आप पांच मास पश्चात् अक्टोबर मास में वापिस लौटे। सं० १६८४ की फाल्गुन बदि १० (ई० सन् १६२८ ता० १६ फरवरी) को आपको शासन के पूर्ण अधिकार मिले। आपका प्रथम विवाह भिनगा (अवध) के बिश्वेन वंशी राजा की राजकुमारी बृजराजकुँवर बिश्वेन से सं० १६७६ फाल्गुण बदि ४ रविवार (ई० सन् १६२० ता० ८ फरवरी) को बनारस में हुआ जिनसे एक राजकुमारी का जन्म वि० सं० १६८४ माघ बदि १० मंगलवार (ई० सन् १६२८ की १७ जनवरी) को हुआ। दूसरा विवाह वि० सं० १६८४ की चैत्र बदि २ गुरुवार (ई० सन् १६२८ ता० ८ मार्च) को किशनगढ़ के स्वर्गीय हिज हाईनेस महाराजा सर मदनसिंह बहादुर



हिज़हाईनेस महाराजाधिराज महिमहेन्द्र महारावल सर लछमणसिंहजी बहादुर के० सी० एस० आई;

की राजकुमारी मनोहरकंवर से हुआ, जिनमे आपको तीन राज कुमारियां (क्रमशः सन् १६२६, १६३० और १६३३ ई० में) और तीन महाराज कुमार उत्पन्न हुए। बड़े महाराजकुमार युवराज प्रिन्स महीपालसिंह का शुभ जन्म वि०सं० १६८८ की सावन सुदि १ शुक्रवार (ई० सन् १६३१ ता० १४ अगस्त) को हुआ[1]।

महारावल साहब एक उदार, सदाचारी एवं बुद्धिमान नरेश हैं। प्रजा एवं राज्य के उत्थान के लिये आप निरन्तर चिन्तित रहते हैं और अपना अधिक समय शासन कार्य्यों में ही बिताते हैं। यही कारण है कि आप अपनी छोटी आयु में ही प्रजा के प्रिय बन गये हैं। प्रजा के आराम के लिये आपने राजधानी में बिजली की रोशनी तथा पानी के नल का प्रबंध किया है। कृषि और कृषकों की उन्नति के लिये आप उपयुक्त स्थानों पर बड़े-बड़े तालाब बनवा रहे हैं। चलने फिरने तथा व्यापार की सुविधा के विचार से आपने राज्य में स्थान-स्थान पर सड़कें बनवाई हैं। डूँगरपुर

१—दूसरे महाराजकुमार जयसिंह सं० १६६१ बैशाख सुदि ६ शनिवार (सन् १६३४ ता० १६ मई) को और तीसरे महाराजकुमार राजसिंह वि०सं० १६६२ पोष बदि ६ गुरुवार (ई० सन् १६३५ ता० १६ दिसेम्बर) को उत्पन्न हुए थे।

से खैरवाड़ा ( १५ मील ) और खेरवाड़ा (मेवाड़) से ईडर राज्य के मोडासा ( ४५ मील ) तक पक्की ( मेटल्ड ) सड़कें बनवाने का काम इस समय जारी है। प्रजा में विद्या का प्रचार हो इस अभिलाषा से कई ग्रामीण पाठशालाऐं खोली गई हैं और राजधानी डूँगरपुर में मिडिल स्कूल के स्थान पर हाईस्कूल खोला गया है। इसके सिवाय आपने कई स्थानीय छात्रों को स्कालरशिप देकर उच्च शिक्षा की प्राप्ति के लिये प्रोत्साहित किया है । आज राजधानी में जो उच्च शिक्षा प्राप्त पुरुष दृष्टिगोचर होते हैं वह आपके प्रोत्साहन का ही सुपरिणाम है।

विद्या प्रेम के साथ साथ आपको शिल्पकला से भी बड़ा प्रेम है। इसीसे अब तक अनेक सुन्दर भवनों का राज्य में निर्माण हो चुका है।

सं० १९९३ ( इ० सन् १९३६ ) में सारे डूँगरपुर राज्य में अकाल पड़ा। उस समय आपने बाहर से अनाज मंगवा कर स्थान-स्थान पर उसके सस्ते भाव से बेचे जाने का प्रबन्ध करवा दिया। साथ ही बेकार और गरीब किसानों की रक्षा करने के लिये कई स्थानों पर तालाब व सड़कों का काम शुरू किया गया। इन प्रबन्धों के कारण सारे राज्य में अकाल होते हुए भी शान्ति रही। लगान में बहुत माफी की गई। कई स्थानों पर छः आने से अधिक लगान नहीं लिया गया।

सं० १९९४ की आषाढ़ बदि ६ ( इ० सन् १९३७ ता० २९ जून ) से बदि ७ ( ता० ३० जून ) तक २४ घंटों में ३५ इंच वर्षा हुई और इससे डूँगरपुर में भयंकर बाढ़ आगई। परन्तु महारावल साहब ने प्रजा प्रेम के कारण वर्षा में स्वयं उपस्थित रहकर लबालब भरे हुए गैबसागर तालाब को बड़ी बुद्धिमत्ता और दूरदर्शिता द्वारा टूटने से बचा लिया। यदि तालाब टूट गया होता तो आधे से अधिक डूँगरपुर शहर का विध्वंस हो जाता।


महाराज श्री वीरभद्रसिंह एम० ए०; मुसाहबआला

महारावल साहब क्रिकेट के अच्छे खिलाड़ी हैं और आप से प्रजा को भी बड़ी आशा है क्योंकि आप उसके हित के लिये सदा उद्यत रहते हैं। आपके छोटे भ्राता महाराज वीरभद्रसिंह एम० ए० (ओक्सन) भी—जो सन् १९३२ ई० से ही राज्य के मुसाहबआला (चीफ मिनिस्टर) का काम सँभाले हुए हैं—बड़े ही योग्य व्यक्ति हैं और हर समय प्रजा की सेवा के लिये उद्यत रहते हैं।

यहाँ पर दो कौंसिलें हैं जो अपने कर्तव्य तथा अधिकारों के अनुसार



२—महारावल सर लक्ष्मणसिंह बहादुर

महारावल साहब को शासन कार्य में सहायता देती हैं। महारावल साहब ने अपने-अपने वार्डों से मेम्बर चुन कर स्थानीय म्युनिसिपल बोर्ड में भेजने का अधिकार अपने प्रजाजनों को प्रदान किया है। क्योंकि म्यूनिसिपैलटी ही एक ऐसी संस्था है जो नागरिकों को राज्य शासन में अपना हाथ बटाने के लिये काबिल बनाती और उनका शासन भार अपने कंधों पर उठाने की शिक्षा देती है।

सं० १९९२ (ई० सन् १९३५) में आपने सारे राज्य में "बाल-विवाह वृद्ध-विवाह रोक का कानून" बनवा कर जारी किया। इसके कारण निस्सन्देह डूँगरपुर की प्रजा का बहुत सामाजिक हित हुआ है।

उसी वर्ष आपकी योग्यता से प्रसन्न होकर भारत सरकार ने सम्राट् जार्जपञ्चम के जन्म दिवस पर आपको के० सी० एस० आई० के खिताब से भूषित किया है।

---

## राज्य का आमद खर्च

गत ५ वर्षों की औसत देखने से डूँगरपुर राज्य की सालाना आमदनी ८ लाख रुपये और खर्च ६ लाख रु० आता है। ई० सन् १६३४ और सन् १६३५ ई०(सं० १६६२ वि०)में मुख्य-मुख्य मदों का हिसाब इस प्रकार था:—

### आमदनी

| नाम मद | सन् १६३४-३५ | सन् १६३५-३६ ई० |
|---|---|---|
| १—देवस्थान ... | १०,८८३ ... | ६,६६३ |
| २—मालगुजारी ... | २,५१,०७५ ... | २,६७,६७२ |
| ३—जंगलात ... | २२,३२८ ... | ३४,०७३ |
| ४—सायर (कस्टमस-दाण) | १,२२,१६८ ... | १,२१,७८२ |
| ५—आबकारी ... | १,०५,३३० ... | १,१०,१४२ |
| ६—ठेकों से ... | १,६१३ ... | २,१७५ |
| ७—फीस से ... | ३,०१३ ... | १,६१३ |
| ८—जुडिसियल ... | १८,४०८ ... | २१,६५२ |
| ६—जेल (कैदखाना) ... | ५३० ... | ६२१ |
| १०—शिक्षा विभाग ... | २,४२० ... | ३,५२६ |
| ११—पुलिस ... | १,८८२ ... | १,७१२ |
| १२—मेडिकल ... | ५०१ ... | ५०१ |
| १३—ब्याज ... | ६,३३८ ... | ५,४८५ |
| १४—भारत सरकार से प्राप्त | ० ... | १०,५६६ |
| १५—नाबालगी (कोर्ट आफ वार्डस) | १,६११ ... | १,६६५ |
| १६—लाग-बाग व लेन्ड रेवेन्यू | १६,८०० ... | १७,८८३ |
| १७—रजिस्ट्री और बिक्री नान जुडिसियल स्टाम्पस | ३,६८७ ... | ४,४७० |
| १८—नफा श्रीरामचन्द्र लक्ष्मण बैंक | १६,४३३ ... | २१,२३७ |
| १६—छापाखाना ... | २,६६१ ... | २,७७१ |
| २०—पी० डब्लू० डी० (कमठा) | १०,०३० ... | १४,६०२ |
| २१—बिजलीघर व पानीघर ( वाटर वर्कस ) ... | २१,४७१ ... | १६,४८० |
| २२—स्टेशनरी ... | ६५४ ... | ६५२ |
| २३—फुटकर ... | ४,१७० ... | ८,४६५ |
| कुल | ६,२५,१८६) रु० | ६,८३,६६८) रु० |

## खर्च

| नाम मद | सन् १९३४-३५ ई० | सन् १९३५-३६ ई० |
|---|---|---|
| १—देवस्थान ... | १०,२८३ ... | ७,५०० |
| २—भारत सरकार को खिराज | १७,५०० ... | १७,५०० |
| ३—राजप्रबंध ... | ४,५२७ ... | ४,६५० |
| ४—चीफ मिनिस्टर दफ्तर | १९,३९७ ... | १३,२२६ |
| ५—एकाउंट आफिस ... | ५,१८१ ... | ५,२२६ |
| ६—रेकर्ड ,, ... | १,२१३ ... | १,३०१ |
| ७—पुलिस ... | ५३,८८९ ... | ४०,३२४ |
| ८—सेना ... | २३,६४४ ... | २३,१६३ |
| ९—मेडिकल ( अस्पताल ) | १६,८२६ ... | १६,९३८ |
| १०—जंगलात व शिकारखाना | १२,७१३ ... | १६,९५८ |
| ११—धर्मादा ( पुण्य ) ... | ५,०५० ... | ५,०६२ |
| १२—घुड़शाला व कारखाने | ५४,८५३ ... | ४९,७५५ |
| १३—पेनशन ... | ११,१०१ ... | १०,५३५ |
| १४—दस्तुर ... | ११,००५ ... | ९,३२३ |
| १५—राजमहल ( पेलेस ) | ४[illegible],००२ ... | ४६,२२८ |
| १६—नरेश का निजू खर्च ... | ५८,५७५ ... | ६०,०६० |
| १७—जनानी डयोढी ... | ३९,८३५ ... | ३७,५२० |
| १८—राजवंश की शिक्षा ... | १७,९८२ ... | १६,३३२ |
| १९—मालगुजारी ( रेवेन्यु ) | २२,०५३ ... | २४,३३९ |
| २०—नाबालगी (कोर्ट आफ वार्डस) | १,८२० ... | १,११८ |
| २१—सायर ( चूंगी ) व आबकारी | २[illegible],९५५ ... | २८,९५५ |
| २२—जुडिसियल ... | ८,५६६ ... | ८,३०० |
| २३—इजलास गैर ... | १३६ ... | २० |
| २४—जेल ... | ४,३०२ ... | ४,२८२ |
| २५—पी० डब्लू० डी० ( कमठा ) | ९,६८२ ... | ७,८५० |
| २६—बिजली व जलघर(वाटर वर्कस) | २१,४७१ ... | १९,४८१ |
| २७—शिक्षा ( एज्यूकेशन ) ... | २५,५८४ ... | २६,५८४ |
| २८—स्टेशनरी ... ... | ५,८३३ ... | ५,९९१ |
| २९—कमिसन आदि ... | ७३७ ... | ४०७ |
| ३०—छापाखाना ... | २,५२७ ... | २,६१८ |
| ३१—सर्वे और बंदोबस्त ... | १,९४३ ... | २,७९० |
| ३२—रामचन्द्र लक्ष्मण बैंक ... | ० ... | ८,६०८ |
| ३३—फुटकर ... ... | ३५,६३२ ... | २७,१४० |
| कुल | ५,७५,८३३) | कुल ५,४१,०८६) |

# अहदनामे



( १ )

यह अहदनामा आनरेब्ल ईस्ट इण्डिया कम्पनी और डूँगरपुर के रायरायां महारावल श्री जसवन्तसिंह तथा उनके वारिसों एवं उत्तराधिकारियों ( जानशीनों ) के बीच हुआ था। भारत के गवर्नर जेनरल मारकिस हेस्टिंग्ज़ के दिये हुए इख्तियारों के अनुसार सेण्ट्रल इण्डिया व मालवा के एजेण्ट गवर्नर जेनरल, ब्रिगेडियर जेनरल सर जॉन माल्कम की आज्ञा से कम्पनी के प्रतिनिधि कप्तान जे० कॉल्फ़ील्ड थे और दूसरी ओर से रायरायां महारावल श्रीजसवन्तसिंह अपने और अपनी सन्तान व उत्तराधिकारियों ( जानशीनों ) की तरफ़ से थे।

पहली शर्त—अंग्रेज़ सरकार और डूँगरपुर के राजा महारावल श्रीजसवन्तसिंह तथा उनके वारिसों ( वंशजों ) एवं उत्तराधिकारियों के बीच मित्रता व मेल जोल और स्वार्थ की एकता सदा बनी रहेगी और एक के मित्र तथा शत्रु दूसरे के मित्र एवं शत्रु होंगे।

दूसरी शर्त—अंग्रेज सरकार डूँगरपुर राज्य और उसकी सीमा की रक्षा करने का वचन देती है।

तीसरी शर्त—महारावल तथा उनके वारिस एवं उत्तराधिकारी ब्रिटिश सरकार के साथ एक मातहत की हैसियत से सहयोग करेंगे और हमेशा उसका स्वामित्व स्वीकार करेंगे और भविष्य में दूसरे राजाओं या राज्यों के साथ कोई सम्बन्ध नहीं रक्खेंगे।

चौथी शर्त—महारावल तथा उनके वारिस और उत्तराधिकारी अपने मुल्क एवं राज्य के खुद-मुख्तार रईश होंगे और उनके राज्य में अंग्रेज सरकार की दीवानी तथा फ़ौजदारी हुकूमत दाखिल न होगी।

पाँचवीं शर्त—डूँगरपुर राज्य के मामले अंग्रेज सरकार की सलाह से तय होंगे और इस काम में अंग्रेज सरकार भी महारावल की मर्ज़ी का पूरा ध्यान रक्खेगी।

छठी शर्त—अंग्रेज सरकार की मंजूरी लिये विना महारावल तथा उनके वारिस ( वंशज ) और उत्तराधिकारी किसी राजा या रियासत के साथ कोई सन्धि या लड़ाई की बात न कर सकेंगे, परन्तु अपने मित्रों या सम्बन्धियों के साथ जो उनका साधारण मित्रता पूर्ण पत्र व्यवहार है, वह जारी रहेगा।

सातवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी किसी पर ज्यादती ( जबर्दस्ती ) न करेंगे और अगर इत्तफाक़ से किसी के साथ कोई तनाजा हो जायगा तो उसके निपटारे के लिये अंगरेज सरकार के सामने पेश करेंगे।

आठवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी स्वीकार करते हैं कि अब तक जो खिराज धार या किसी और राज्य को देना वाजिब होगा वह सब हर साल अंगरेज सरकार को किश्तवार अदा किया जायगा और किस्तें अंगरेज सरकार डूँगरपुर राज्य की हैसियत के अनुसार नियत करेगी।

नवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी वादा करते हैं कि वे अंगरेज सरकार को अपनी रक्षा के एवज खिराज देते रहेंगे। खिराज उनकी रियासत की हैसियत के मूजिब नियत किया जायगा। लेकिन किसी हालत में रियासत की आमदनी पर छः आने फी रुपये से ज्यादा न होगा।

दशवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी स्वीकार करते हैं कि उनके पास जितनी सेना होगी, उसे वे जरूरत के वक्त मांगने पर अंग्रेज सरकार के हवाले करेंगे।

ग्यारहवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी इकरार करते हैं कि वे सब अरब, मकरानी तथा सिन्धी सिपाहियों को मौकूफ कर देंगे और अपनी फौज में अपने देश के रहने वालों के सिवाय दूसरे सिपाहियों को भरती न करेंगे।

बारहवीं शर्त—अंग्रेज सरकार वादा करती है कि वह महारावल के सर्कश या फसादी रिश्तेदारों की हिमायत न करेगी बल्कि उनका दमन करने में महारावल को सहायता देगी।

तेरहवीं शर्त—इस अहदनामे की नवीं शर्त में महारावल इकरार करते हैं कि वे अँग्रेज सरकार को खिराज दिया करेंगें और इसके इतमीनान के लिये वे करार करते हैं कि अँग्रेज सरकार की तरफ से जो लोग खिराज वसूल करने पर मुकर्रर होंगे उन्हें वह ( खिराज ) दिया जायगा और उसके वक्त पर अदा न होने की हालत में महारावल वादा करते हैं कि अंग्रेज सरकार की ओर से कोई प्रतिनिधि ( मोतमर ) मुकर्रर हो, जो डूँगरपुर कस्बे की चुंगी की आमदनी से खिराज वसूल करे।

यह तेरह शर्तों का अहदनामा आज की तारीख कप्तान जे० काल्फील्ड की मारफत ब्रिगेडियर-जनरल सर जे० मॉल्कम के० सी० बी ; के० एल० एस० के हुक्म से, जो आनरेबल ईस्टइण्डिया कंम्पनी की ओर से प्रतिनिधि थे और डूंगरपुर के राजा महारावल श्री जसवन्तसिह की मारफत जो खुद अपनी और अपने वारिसों तथा उतराधिकारियों की तरफ से प्रतिनिधि थे, तय हुआ। कप्तान काल्फील्ड वायदा करता है कि इस अहदनामे की एक नकल मोस्ट नोबल गवर्नर जेनरल द्वारा तस्दीक की हुई, डूंगरपुर के राजा महारावल श्री जसवन्तसिंह को दो महीने के अर्से में दी जायगी और उसके दिये जाने पर यह अहदनामा, जिसे ब्रिगेडियर जेनरल सर जे० माल्कम के० सी० बी०; के० एल० एस० के हुक्म से कप्तान काल्फील्ड ने तैयार किया, वापस दिया जायगा।

इस अहदनामे पर रावल ने अपने शरीर और मन की पूरी अच्छी हालत में और अपनी इच्छा से दस्तखत और मुहर की। उनके दस्तखत और मुहर बतौर गवाह के समझे जायगें।

यह अहदनामा डूँगरपुर में आज की ता० ११ दिसम्बर ई० सन् १८१८ तदनुसार १२ सफर हिज्री सन् १२३४ एवं अगहन ( मिगसर ) सुदि १४ वि० सं० १८७५ को तैयार हुआ।

| (दस्तखत) *जसवन्तसिंह*<br>नागरी अक्षरों में | बड़ी मुहर | (दस्तखत) जे० *काल्फील्ड* |
|---|---|---|
| आनरेबल कंपनी की मुहर | दस्तखत—हेस्टिंग्ज<br>„ जी० डाड्जवेल<br>„ जे० स्टुअर्ट<br>„ जे० ऐडम | छोटी मुहर गवर्नर जेनरल की |

आज फरवरी की १३ तारीख ई० सन १८१६ को हिज ऐक्सेलेंन्सी गवर्नर जेनरल-इन-कोंसिल ने तस्दीक किया[1]।

( दस्तखत )—सी० टी० मेटकाफ
सेक्रेटरी, भारत सरकार

---

१—ट्रीटीज़ एंगेज़मेंन्टस एन्ड सन्द्ज भाग ३ पृ० ४२०-२२ ( ई० सन् १९३२ संस्करण )।

( २ )

अंग्रेज सरकार और डूँगरपुर के रावल, महारावल श्री जसवन्तसिंह के बीच का इकरारनामा—

अगहन ( मार्गशीर्ष ) सुदि १४ वि० सं० १८७५ तदनुसार ११ दिसंबर ई० सन १८१८ को अंग्रेज सरकार और डूँगरपुर के रावल, महारावल श्री जसवन्तसिंह के बीच जो अहदनामा हुआ था, उसकी आठवीं शर्त में रावल ने वादा किया कि उस अहदनामे की तारीख तक उसके जिम्मे धार या और किसी राज्य का जो खिराज बाकी रहा होगा, वह सब वे अंग्रेज सरकार को सालाना किस्तों में देंगे। और किस्तें अंग्रेज सरकार नियत करेगी। महारावल के देश और आमदनी की हीनदशा का विचार कर अंग्रेज सरकार ने आठवीं शर्त में बतलाई हुई सब बाकी की रकम के बदले केवल ३५,०००) ( सालमशाही ) रुपये लेना स्वीकार किया है। अपनी तरक्की के दिनों में डूंगरपुर रियासत गैर रियासतों को जो सालाना खिराज देती थी, उसके बराबर यह रकम है। महारावल इस लेख के द्वारा मंजूर करते हैं कि वे अंग्रेज सरकार को नीचे लिखी हुई फसलों पर किस्तवार रुपये दिया करेंगे—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| माघ सुदि १५ | वि० सं० | १८७६ | तदनुसार | जनवरी | ई० सन् १८२० | १५००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ | " | १८७७ | " | अप्रेल | " १८२० | १५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | " | १८७७ | " | जनवरी | " १८२१ | २५००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ | " | १८७८ | " | अप्रेल | " १८२१ | २५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | " | १८७८ | " | जनवरी | " १८२२ | ३०००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ | " | १८७६ | " | अप्रेल | " १८२२ | ३०००)रु० |
| माघ सुदि १५ | " | १८७६ | " | जनवरी | " १८२३ | ३५००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ | " | १८८० | " | अप्रेल | " १८२३ | ३५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | " | १८८० | " | जनवरी | " १८२४ | ३५००)रु० |
| बैसाख सुदि १५ | " | १८८१ | " | अप्रेल | " १८२४ | ३५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | " | १८८१ | " | जनवरी | " १८२५ | ३५००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ | " | १८८२ | " | अप्रेल | " १८२५ | ३५००)रु० |

जोकि उपर्युक्त अहदनामे की नवीं शर्त में महारावल वादा करते हैं कि वे रक्षा के बदले अंग्रेज सरकार को मुल्क की हैसियत के मुताबिक खिराज देंगे, पर वह रियासत की आमदनी पर फी रुपये छः आने से अधिक न होगा और अंग्रेज सरकार रावल के मुल्क की जल्द तरक्की होने की इच्छा से आज्ञा देती है कि सिर्फ ई० सन १८१६, १८२०, तथा १८२१

के खिराज की रकम अदा किये जाने का बंदोबस्त हो, महारावल इकरार करते हैं कि वे ऊपर लिखे हुए संवतों के लिए नीचे लिखे अनुसार रकम अदा करेंगेः—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| माघ सुदि १५ वि० सं० | १८७६ | तदनुसार जनवरी | ई० सन | १८२० | ८५००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ ,, | १८७७ | ,, अप्रेल | ,, | १८२० | ८५००)रु० |
| | | | कुल बाबत सन् | १८१९ = | १७,०००)रु० |
| माघ सुदि १५ वि० सं० | १८७७ | तदनुसार जनवरी | ई० स० | १८२१ | १०,०००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ ,, | १८७८ | ,, अप्रेल | ,, | १८२१ | १०,०००)रु० |
| | | | कुल बाबत सन् | १८२० = | २०,०००)रु० |
| माघ सुदि १५ वि० सं० | १८७८ | तदनुसार जनवरी | ई० सन् | १८२२ | १२,५००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ ,, | १८७९ | ,, अप्रेल | ,, | १८२२ | १२,५००)रु० |
| | | | कुल बाबत सन् | १८२१ = | २५,०००)रु० |

यह प्रबंध केवल तीन वर्ष के लिये है, जिसकी मिआद पूरी होने पर अंग्रेज सरकार नवीं शर्त के अनुसार खिराज का ऐसा बंदोबस्त करेगी जो उसकी दृष्टि में नेकनामी के अनुकूल और रावल के मुल्क की तरक्की तथा दोनों सरकारों ( गवर्नमेन्टों ) के फायदे के लिये ठीक मालूम हो।

यह अहदनामा सोमवाड़ा स्थान पर अंग्रेज सरकार की तरफ से, जेनरल सर जे० माल्कम के० सी० बी०, के० एस० एल० की आज्ञा से कप्तान ए० मेकडानल्ड और महारावल श्री जसवन्तसिंह की तरफ से डूंगरपुर के मंत्री (मिनिस्टर) तख्ता गामोड़ी के आदेशानुसार आज २६ वीं जनवरी ई० सन् १८२० तदनुसार माघ सुदि १५ वि० सं० १८७६ को तय हुआ।

| रावल की मुहर और दस्तखत |
|---|

दस्तखत—ए० मेकडानल्ड
फर्स्ट असिस्टेन्ट, टु सर जे० माल्कम

( ३ )

कौलनामा डूंगरपुर के महारावल जसवन्तसिंह और आनरेब्ल कम्पनी की तरफ से कप्तान अलिकजेन्डर मेकडानल्ड के बीच हुआ।

सात सौ रुपये मासिक, जिसके आठ हज़ार चार सौ सालाना होते हैं बाबत तनख्वाह सवार ( घुड़सवार ) और पैदलों के, जो मेरे पास रहेगें, मैं सरकार को मुकर्रर किस्तों से दिया करूँगा। इसमें कुछ हीला और उज्र न करूँगा। यह रुपया पहली जनवरी सन् १८२४ ई० से देऊँगा। इसमें कुछ फर्क न पड़ेगा। इस लिए यह तहरीर अपनी ईच्छा और खुशी से लिखदी।

*दस्तखत—रावल जसवन्तसिंह*

ता० १३ जनवरी सन् १८२४ ई० तदनुसार पौष सुदि ११ संवत १८८० विक्रमी[1]।

---

( ४ )

अनुवाद इकरारनामा जो लीबरवाड़ा के भीलों और आनरेबल कम्पनी की तरफ से कप्तान मेकडानल्ड के दिये हुए इख्तियारों के अनुसार मेजर हेमिल्टन के बीच तय हुआ। ता० १२ मई सन् १८२५ ई० ( ज्येष्ठ बदि १० सं० १८८२ वि० गुरुवार )।

१—हम अपने तीर कमान और सब हथियार दे देंगे।

२—हाल के दंगे में लूट से हमें जो कुछ मिला है, हम उसका एवज भी दे देंगे।

३—भविष्य में हम शहरों, गांवों या सड़कों पर कभी लूट मार न करेंगे।

४—हम किसी चोर, लुटेरे, भासिया, ठाकुर या अंगरेज सरकार के दुशमन को अपने गांव में आश्रय ( पनाह ) न देंगे, चाहे वे वह हमारे देश के हों या किसी और गांव के हों।

५—हम अंगरेज सरकार ( कम्पनी ) की आज्ञाओं का पालन करेंगे और आवश्यकता पड़ने पर हाजिर होगें।

६—हम रावल और ठाकुरों ( जागीरदारों )के गाँवों से अपने उचित और पुराने कदीमी हकों के सिवाय और कुछ न लेंगे।

७—हम डूँगरपुर के रावल को सालाना खिराज देने से कभी इन्कार न करेंगे।

८—यदि कम्पनी ( अँग्रेज सरकार ) की कोई प्रजा हमारे गाँवों में ठहरेगी, तो हम उसकी रक्षा करेंगे।

यदि हम ऊपर लिखे अनुसार अमल न करें, तो अंग्रेज सरकार के अपराधी समझे जावें।

*दस्तख़त—बेन ( बेना ) सूरात और दूदा सूरात।*

---

१—इसी प्रकार का कौलनामा महारावल बांसवाड़ा से हुआ।

इसी प्रकार का एक और इक़रारनामा नीचे लिखे हुए आदमियों के दस्तखत से तैयार हुआः—

| | |
|---|---|
| १—अमरजी | १२—मोगा |
| २—डामर नाथा | १३—कन्हैया |
| ३—पीथा उमर | १४—लालजी |
| ४—सलिया डामर | १५—तजना |
| ५—मन्ना | १६—मनिया |
| ६—कोरजी | १७—भन्ना डामर |
| ७—शवजी | १८—लालू |
| ८—मनिया | १९—ताजा |
| ९—नाथू कोटेर | २०—जीतू |
| १०—लालू | २१—भौंडू |
| ११—राजिया | २२—थानो कोटेर |

इसी तरह का इकरारनामा सेमरवाड़ा, देवल और नाँदू के भीलों ने भी दस्तखत कर स्वीकार कियाः—

| | | |
|---|---|---|
| दस्तखत—थाना | दस्तखत गूदड़ा | दस्तखत हीरा |
| „ सुकजी | „ सामजी | „ मगा |
| „ कान्हजी | „ धर्मा | „ रंगा |

---

( ५ )

अनुवाद कौलनामा ( इकरारनामा ) जो डूंगरपुर के रावल जसवन्तसिंह और आनरेबल कम्पनी की तरफ से कप्तान मेकडानल्ड के बीच मुकाम नीमच में ता० २ मई सन् १८२५ ई० वैशाख सुदि १५ सं० १८८२ सोमवार को तय हुआ।

१—अंग्रेज सरकार जिसे दीवान ( मिनिस्टर ) नियत करेगी, उसे मैं मंजूर करूंगा। राज्य-कार्य का सब प्रबन्ध उसके सुपुर्द करूंगा और किसी प्रकार का उसमें हस्तक्षेप न करूंगा।

२—मेरे निर्वाह के लिए अंग्रेज सरकार जो कुछ मुकर्रर करेगी उस पर मैं संतोष करूंगा और डूंगरपुर राज्य में मेरे रहने के लिए जो स्थान तजवीज करेगी वहाँ रहूँगा।

३—चालाक आदमियों की सलाह से मेरे मुल्क में कई वार फसाद हुए है, इस लिए मैं लिखे देता हूँ कि मैं न तो उनकी सलाह पर कुछ ध्यान दूंगा और न खुद कोई फसाद करूंगा यदि मैं ऐसा करूं तो जो सजा अंग्रेज सरकार तजवीज करेगी वह मैं मंजूर करूंगा।

---

# डूँगरपुर राज्य के उमराव-सरदार

इस राज्य में भी मेवाड़ राज्य की तरह सरदारों की दो किस्में हैं, जो "सोलह" व "बत्तीस" कहलाते हैं। परन्तु इनकी संख्या निश्चित नहीं है। तीसरे दरजे में छोटे-छोटे टाँकेदार और मुआफीदार हैं जो "गुडाबन्दी" के नाम से मशहूर हैं। महारावल के नजदीकी रिश्तेदारों के ठिकाने साबली, ओडा और नाँदली के ताजीमी सरदार "हवेली वाले" कहलाते हैं। दरबार में सबसे ऊपर बैठक महारावल के भाई बेटों की, उससे नीचे हवेली वालों की, उसके बाद ताजीमी सरदारों की है। ताजीमी सरदार हवेली वालों के सहित चौदह हैं।

## भाई-बेटे

**पूँजपुर**—यहाँ के स्वामी महाराज वीरभद्रसिंह हैं जो स्वर्गीय महारावल विजयसिंह के दूसरे पुत्र और वर्तमान महारावलजी के सगे छोटे भाई हैं। आपका शुभ जन्म वि० सं० १९६५ की फाल्गुन सुदि ८ (ई० सन् १९०९ ता० २७ फरवरी) को हुआ था। सन् १९२६ ई० में मेयो कालेज अजमेर से डिप्लोमा परीक्षा पास करने के बाद आप उच्च शिक्षा के लिये विलायत चले गये। और वहाँ की आक्सफर्ड यूनिवर्सिटी से एम० ए० की उपाधि प्राप्त की। सन् १९३२ के फरवरी मास में आपका विवाह कोटा के प्राईम मिनिस्टर मेजर जनरल आप ओंकारसिंह हाड़ा सी० आई० ई० (आफ पलायता) की कुँवरी के साथ हुआ। सन्तान में आपके दो पुत्रियाँ गिरधरकुँवर और नरेन्द्रकुँवर नामक हैं। गिरधरकुँवर का शुभ जन्म ई० सन् १९३३ की ४ अप्रेल को हुआ था। ई० सन् १९३२ से महाराज साहब, डूँगरपुर राज्य के मुसाहिब आला (चीफ मिनिस्टर) हैं। आपकी जागीर में ६ गाँव ११,६००) रु० सालाना आय के हैं।

**करौली**—यह ठिकाना भी स्वर्गीय महारावल ने अपने तीसरे पुत्र महाराज नगेन्द्रसिंह को अपने जीवनकाल में वि० सं० १९७३ (ई० सन् १९१७) में "महाराज" की उपाधि के साथ जागीर में दिया। इसमें ४ गांव पांच हजार रुपये सालाना आय के हैं। महाराज साहब का जन्म वि० सं० १९७० फाल्गुन बदि ७ (ई० सन् १९१४ ता० १८ मार्च) को हुआ। सन् १९३० ई० में मेयो कालेज से डिप्लोमा परीक्षा पास कर आप गवर्नमेन्ट कालेज अजमेर में भरती हो गये। जहां से ई० सन् १९३४ में आगरा विश्वविद्यालय की बी० ए० की परीक्षा में प्रथम श्रेणी में सर्व

प्रथम रह कर पास हुए। इस समय आपने विलायत में केम्ब्रिज विश्व-विद्यालय की एम० ए० तथा आई० सी० एस० की उच्च परीक्षाऐं सफलता-पूर्वक पास कर ली हैं।

**महाराज प्रद्युमनसिंह**—आप महारावल विजयसिंह के चौथे पुत्र हैं और वर्त्तमान महारावल के सबसे छोटे भाई हैं। इनका जन्म वि० सं० १९७४ पौष वदि ५ ( ई० सन् १९१८ ता० १ फरवरी ) को स्वर्गीय महारावल की दूसरी महारानी झाली सज्जनकुमारी के गर्भ से हुआ है। राजकोट के राजकुमार कालेज का डिप्लोमा और मेयो कालेज की पोस्ट डिप्लोमा परीक्षा पास कर, इस समय ये इलाहाबाद में कृषि सम्बन्धी उच्च शिक्षा पा रहे हैं।

## हवेली वाले

**सावली**—यह ठिकाना महारावल गिरधरदास के पुत्र हरिसिंह को मिला था। हरिसिंह का पांचवा वंशज जसवंतसिंह हुआ जिसके चार पुत्र अभेसिंह, भैरूंसिंह, उदयसिंह और लक्ष्मणसिंह हुए। जसवंतसिंह का उत्तराधिकारी अभैसिंह हुआ और उदयसिंह डूँगरपुर की राजगद्दी पर बैठा। लक्ष्मणसिंह को ओडा और भैरूंसिंह को मांडवा जागीर में मिला। अभै-सिंह के पुत्र गुलाबसिंह के पुत्र नहीं था, इससे भैरूंसिंह का पुत्र शंभूसिंह गोद गया। इसी शंभूसिंह के पुत्र गुमानसिंह सावली के वर्तमान सरदार हैं। इनकाजन्म सन् १९०६ ई० की ता० १७ जनवरी को हुआ और अपने पिता शंभूसिंह की मृत्यु पर सन १९१८ को १४ अप्रेल को ठिकाने के स्वामी हुए। इनका विवाह ईडर राज्य के ठिकाने मेढासन के ठाकुर की पुत्री से हुआ है।

इस ठिकाने की वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर हरीसिंह। | ६—ठाकुर जसवंत सिंह। |
| २—ठाकुर पृथ्वीसिंह। | ७—ठाकुर अभय सिंह। |
| ३—ठाकुर रतनसिंह। | ८—ठाकुर गुलाब सिंह। |
| ४—ठाकुर धीरतसिंह। | ९—ठाकुर शम्भूसिंह। |
| ५—ठाकुर जालिमसिंह। | १०—ठाकुर गुमानसिंह। |

**ओडां**—यहाँ के ताजीमी सरदार सावली के ठाकुर जसवंतसिंह के चौथे पुत्र लक्ष्मणसिंह के वंशधर हैं। ठाकुर लक्ष्मणसिंह को वि० सं० १९१६ ( ई० सन् १८५९ ) में ओडां की जागीर और पाँव में सोना पहनने की प्रतिष्ठा मिली, इससे उनकी गणना पहले दर्जे के सरदारों में हुई।

लक्ष्मणसिंह के कोई पुत्र न था, इससे उन्होंने अपने भाई भैरूंसिंह मांडवा वाले के चौथे कुँवर परबतसिंह को गोद लिया। परबतसिंह का ५४ वर्ष की आयु में ई० सन् १६३४ की ता० १ अप्रेल को देहान्त होगया। उनके ज्येष्ठ पुत्र नाहरसिंह उत्तराधिकारी हुए जिनका जन्म सन् १६१२ में हुआ। इनका विवाह महीकांठा ( गुजरात ) एजेन्सी के विजयनगर ( पोलो-घोड़ादर ) के राव साहब की बहिन से हुआ है।

इस जागीर में ३ गाँव २,३३८ ) रु० सालाना आय के हैं। वंशावली इस प्रकार है:—

१—ठाकुर लक्ष्मणसिंह।
२—ठाकुर परबतसिंह।
३—ठाकुर नाहरसिंह।

**नांदली**—यह ठिकाना महारावल जसवंतसिंह ( प्रथम ) के दूसरे पुत्र फतहसिंह के पौत्र प्रतापसिंह को महारावल खुमानसिंह से मिला था। वर्तमान ठाकुर जसवंतसिंह हैं जिनका जन्म ई० सन् १६०८ ता० १२ जुलाई को हुआ और ठिकाने के स्वामी सन् १६२१ ता० ३ सितम्बर को हुए। आपका विवाह ठिकाने बीछावाड़े के ठाकुर की पुत्री से सन् १६२६ ई० ता० २७ मई को हुआ है।

इस ठिकाने में ५ गाँव हैं और सालाना आमदनी ५,६५१ रु० हैं। वंशावली इस प्रकार है:—

१—ठाकुर फतहसिंह।
२—ठाकुर पृथ्वीसिंह।
३—ठाकुर प्रतापसिंह।
४—ठाकुर देवीसिंह।
५—ठाकुर हिन्दूसिंह।
६—ठाकुर हिम्मतसिंह।
७—ठाकुर मोहकमसिंह।
८—ठाकुर उम्मेदसिंह।
६—ठाकुर फतहसिंह ( दूसरे )।
१०—ठाकुर जसवन्तसिंह।

## ताजीमी सरदार

ये प्रथम श्रेणी के सरदार हैं जो "सोलह" कहलाते हैं। इनकी संख्या इस समय तीनों हवेलियों सहित चौदह हैं, जिसमें ६ तो चौहान और दो चूँडावत सीसोदिया खाँप के और तीन महारावल के नजदीकी कुटुम्बी ( हवेली वाले ) हैं। दरबार के समय इन सरदारों में से बनकोड़ा, पीठ, बीछीवाड़ा, मांडव, ठाकरड़ा, सोलज, बमासा और लोड़ावल के सरदार महारावल की दाहिनी ओर की पंक्ति में और चीतरी ( गढ़ी ) और सेमलवाड़ा के जागीरदार बाईं तरफ की पंक्ति में बैठते हैं। साबली, ओड़ा और नांदली के जागीरदार राजसिंहासन के सन्मुख भाइयों

में बैठते हैं। इनको महारावल की तरफ से ताजीम और पैर में सोना (स्वर्ण) पहनने का सम्मान प्राप्त है। जागीरदारों का संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है:—

**बनकोड़ा**—यह ठिकाना बागड़िये चौहान राजपूतों का है जो डूँगरपुर राज्य के उमरावों में प्रथम गिना जाता है। यहाँ के सरदार को ठाकुर की उपाधि है और जागीर में २८ गाँव ३१ हज़ार रुपये सालाना आय के हैं। राज्य को ये २,७६४) रु० खिराज के और ५०४) रु० पुलिस खर्च के वार्षिक देते हैं। बाँसवाड़े राज्य की तरफ से भी मोर नामक गाँव इस जागीर में है।

इस घराने का पूर्वज मुंधपाल चौहान, नाडोल (मारवाड़) के राजा आसराज (अश्वराज) के वंशजों में से था। वह मुंधपाल नाडोल से बागड़ में चला गया। उसका वंशधर डूँगरसी मय अपने पुत्र कान्हसिंह के सं० १५७७ (ई० सन् १५२०) में अहमदनगर (ईडर) की लड़ाई में काम आया। डूँगरसी का छोटा पुत्र लालसिंह गुजरात के सुल्तान बहादुरशाह की चित्तौड़ की चढ़ाई के समय काम आया। इससे उसको महारावल पृथ्वीराज ने बोरी की जागीर प्रदान की। लालसिंह के पुत्र बीरभान और महारावल सहसमल की आपस में न बनी जिससे उसकी जागीर छीन ली गई। फिर भी बीरभान राजद्रोही न हुआ। उसका पुत्र सूरजमल महारावल पूँजराज की सेना के साथ रह कर उदयपुर (मेवाड़) की सेना से लड़ता हुआ काम आया। इस स्वामिभक्ति के कारण सूरजमल के पुत्र परसा (परशराम) को बनकोड़े की जागीर मिली। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर परसाजी। | ८—ठाकुर भारतसिंह। |
| २—ठाकुर केसरीसिंह। | ९—ठाकुर परबतसिंह। |
| ३—ठाकुर भावसिंह। | १०—ठाकुर बीरमदेव। |
| ४—ठाकुर लालसिंह। | ११—ठाकुर केसरीसिंह (दूसरा)। |
| ५—ठाकुर नाहरसिंह। | १२—ठाकुर दलपतसिंह। |
| ६—ठाकुर पृथ्वीसिंह। | १३—ठाकुर किशनसिंह। |
| ७—ठाकुर जालिमसिंह। | १४—ठाकुर सज्जनसिंह। |

वर्त्तमान उमराव ठाकुर सज्जनसिंह चौहान सं० १९८३ फाल्गुन सुदि १४ गुरुवार (ई० सन् १९२७ ता० १७ मार्च) को अपने पिता किशनसिंह के देहान्त पर ३० वर्ष की आयु में ठिकाने के स्वामी हुए। इनका दूसरा विवाह ईडर राज्य में मेथासन के ठाकुर हिम्मतसिंह की पुत्री से हुआ है।

**पीठ**—यह ठिकाना भी बागड़िये चौहानों का है। इसमें ५० गाँव १६,८००) रु० सालाना आय के हैं। दरबार को ये छटूंद (खिराज) के १,२७०) रु० और पुलिस खर्चे के २००) रु० सालाना देते हैं।

इनके पूर्वज मुँधराज का वंशधर चौहान बाला हुआ। इस बाला के पौत्र तथा हाथी के पुत्र अखेराज को महारावल आसकरण (वि० सं० १६०६-१६३७) ने पीठ की जागीर प्रदान की। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर अखैराज। | ७—ठाकुर बख्तसिंह। |
| २—ठाकुर अभैराम। | ८—ठाकुर सूरजमल। |
| ३—ठाकुर दयालदास। | ९—ठाकुर केसरीसिंह। |
| ४—ठाकुर सुजानसिंह। | १०—ठाकुर दीपसिंह (गोद)। |
| ५—ठाकुर अमरसिंह। | ११—ठाकुर जोरावरसिंह। |
| ६—ठाकुर जेतसिंह। | १२—ठाकुर संग्रामसिंह। |

वर्त्तमान सरदार ठाकुर संग्रामसिंह हैं जिनका जन्म संवत् १९४९ (ई० सन् १८९२) में हुआ और ठिकाने के स्वामी वि० सं० १९७२ की फाल्गुन सुदि ११ बुधवार (ई० सन् १९१६ ता० १५ मार्च) को हुए। ये इस समय डूंगरपुर नरेश के हाउसहोल्ड कन्ट्रोलर हैं। इनकी एक बहिन सोलज के ठाकुर को ब्याही है।

**बीछावाड़ा**—यह ठिकाना पूरबिये चौहानों का है। इसमें ९ गाँव ५,८००) रु० सालाना आमदनी के हैं। ३६८) रु० खिराज (छटूंद) के राज्य में भरते हैं। इनका मूलपुरुष मैनपुरी (आगरा) का चौहान चन्द्रभान था जो मेवाड़ के बेदला और पारसोली का भी मूलपुरुष था। चन्द्रभान का एक पौत्र और दलपत का पुत्र केशवराव डूंगरपुर के महारावल की सेवा में जा रहा। उसके पुत्र सामंतसिंह चौहान को बीछावाड़े की जागीर मिली। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर केशवराव। | ९—ठाकुर पृथ्वीसिंह। |
| २—ठाकुर सामंतसिंह। | १०—ठाकुर सूजाजी। |
| ३—ठाकुर जगतसिंह। | ११—ठाकुर बख्तसिंह। |
| ४—ठाकुर रामसिंह। | १२—ठाकुर धीरतसिंह। |
| ५—ठाकुर जोरावरसिंह। | १३—ठाकुर इन्द्रसिंह। |
| ६—ठाकुर अनोपसिंह। | १४—ठाकुर अमरसिंह (भाई)। |
| ७—ठाकुर तख्तसिंह। | १५—ठाकुर मोहबतसिंह (गोद) |
| ८—ठाकुर कुशालसिंह। | |

वर्त्तमान उमराव ठाकुर मोहबतसिंह का जन्म सं० १६८१ माघ सुदि ११ बुधवार ( ई० सन् १६२५ ता० ४ फरवरी ) को हुआ और ये कुटुम्बियों में से गोद आकर वि० सं० १६८४ पौष बदि १० रविवार ( ई० सन् १६२७ ता० १८ दिसम्बर ) को ठिकाने के स्वामी हुए।

**मांडव**—यह बागड़िये चौहानों का ठिकाना है। इसमें १५ गाँव ८,०००) रु० आय के हैं। १,००२) रु० खिराज के भरते हैं। बांसवाड़ा राज्य की तरफ से इस ठिकाने को नयागांव जागीर में है।

इनका मूलपुरुष बनकोड़े के सरदार ठाकुर लालसिंह का दूसरा पुत्र सुरतानसिंह है। इस सुरतानसिंह को महारावल शिवसिंह ने वि० सं० १८१७ ( ई० सन् १७६० ) में १२ गांव जागीर में दिये। तब से यह मांडव का अलग ठिकाना कायम हुआ। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर सुरतानसिंह। | ५—ठाकुर डूँगरसिंह। |
| २—ठाकुर प्रतापसिंह। | ६—ठाकुर सूरजमल। |
| ३—ठाकुर पद्मसिंह। | ७—ठाकुर दलपतसिंह। |
| ४—ठाकुर भैरूसिंह। | ८—ठाकुर उम्मेदसिंह। |

वर्त्तमान सरदार ठाकुर उम्मेदसिंह का जन्म सं० १६४७ फाल्गुन सुदि ५ रविवार ( ई० सन् १८६१ ता० १५ मार्च ) को हुआ। ठाकुर दलपतसिंह के देहान्त पर ग्राम गामड़ा से गोद आकर ये ठिकाने के स्वामी हुए। ये सुरतानसिंह के पौत्र ठा० दुर्जनसिंह के वंशधर हैं। इनके तीन पुत्र हैं जिनमें से ज्येष्ठ पुत्र का जन्म वि० सं० १६८० वैशाख बदि ६ सोमवार ( ई० सन् १६२३ ता० ६ अप्रेल ) को हुआ।

**ठाकरड़ा**—यह भी बागड़िये चौहानों का ठिकाना है। इसमें १७ गांव १० हजार रुपये सालाना आमदनी के हैं। १,०६६) रु० खिराज के ये राज्य में भरते हैं।

ठिकाना मांडव के ठाकुर प्रतापसिंह के दूसरे पुत्र दुर्जनसिंह, महारावल फतहसिंह के समय राजमाता के बध-कर्त्ता ऊमा सूरमा (सोलंकी) को पकड़ लाया। इस पर उक्त महारावल ने दुर्जनसिंह को ठाकरड़े की जागीर दी। दुर्जनसिंह के कोई पुत्र न था इससे उनके छोटे भाई अर्जुनसिंह उनके उत्तराधिकारी हुए परन्तु वे बांसवाड़ा राज्य के गढ़ी ठिकाने में गोद गये तब अर्जुनसिंह के छोटे भाई भीमसिंह ठाकरड़े के स्वामी हुए। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर दुर्जनसिंह। | ५—ठाकुर उदयसिंह। |
| २—ठाकुर अर्जुनसिंह। | ६—ठाकुर केसरीसिंह। |
| ३—ठाकुर भीमसिंह। | ७—ठाकुर विशनसिंह। |
| ४—ठाकुर गुलाबसिंह। | ८—ठाकुर दुर्गानारायणसिंह। |

वर्त्तमान ठाकुर दुर्गानारायणसिंह का जन्म सं० १९७० आसोज सुदि १५ बुधवार (ई० सन् १९१३ ता० १५ अक्टूबर) को हुआ और ठिकाने के स्वामी सं० १९८५ की ज्येष्ठ सुदि १० मंगलवार (ई० सन् १९२८ ता० २९ मई) को हुए। इनका प्रथम विवाह सन् १९३२ ई० के जनवरी मास में डूँगरपुर राज्य के रामगढ़ जागीरदार रावत बदनसिंह की पुत्री से हुआ। परन्तु सं० १९९२ वैशाख बदि १ शुक्रवार (ई० सन् १९३५ ता० १९ अप्रेल) को उक्त पत्नि का देहान्त हो जाने से उसी वर्ष की ज्येष्ठ सुदि ८ रविवार (ता० ९ जून) को ये ईडर राज्य के कुकरिया ठाकुर की पुत्री को ब्याहे। सन्तान में एक कुँवर सं० १९९० मिगसर बदि ५ मंगलवार (ई० सन् १९३३ ता० ७ नवम्बर) को जन्मा था परन्तु वह चल बसा।

**सोलज**—ये ठिकाना चूँडावत सीसोदिया राजपूतों का है और मेवाड़ राज्य के सलूँबर रावत के भाई-बन्धु हैं। इसमें १४ गाँव ८,५०० रु० सालाना आय के हैं। २५८) रु० छटूँद के स्टेट को देते हैं।

इस घराने का मूल पुरुष रूपसिंह सलूँबर के रावत किशनदास के एक पुत्र विट्ठलदास का वंशज था। उसे डूँगरपुर के महारावल रामसिंह (वि० सं० १७५९-८७) ने सोलज की जागीर दी।

वंशावली इस प्रकार है:—

१—ठाकुर रूपसिंह।
२—ठाकुर पूँजाजी।
३—ठाकुर बुधसिंह।
४—ठाकुर रतनसिंह।
५—ठाकुर कुबेरसिंह।
६—ठाकुर गुलाबसिंह।
७—ठाकुर दुर्जनसिंह।
८—ठाकुर मोहवतसिंह (गोद)।
९—ठाकुर पहाड़सिंह।
१०—ठाकुर फतहसिंह।

वर्त्तमान ठाकुर फतहसिंह का जन्म सं० १९५४ भादों सुदि १० सोमवार (ई० सन् १८९७ ता० ६ सितम्बर) को हुआ और अपने पिता की मृत्यु पर सं० १९५९ माघ सुदि ६ मंगलवार (ई० सन् १९०३ ता० ३ फरवरी) को जागीर के स्वामी हुए। इनकी शिक्षा मयो कालेज अजमेर में हुई। इनका प्रथम विवाह लीमड़ी के ठाकुर की पुत्री से हुआ जिससे समरसिंह नामक पुत्र सं० १९७६ मिगसर सुदि १३ शुक्रवार (ई० सन् १९१९ ता० ५ दिसम्बर) को जन्मा। इनका दूसरा विवाह पीठ के ठाकुर की बहिन से हुआ।

**बमासा**—यह ठिकाना बागड़िये चौहानों की माधावत शाखा में है। जागीर में डेढ़ गांव २,२००) रु० आमदनी के हैं। छटूँद के २३८) रु० भरते हैं। ठाकुर लालसिंह चौहान की निःसन्तान मृत्यु हो जाने पर वि० सं० १९७४ श्रावण बदि १२ रविवार (ई० सन् १९१७ ता० १५ जुलाई) को

ये जागीर जब्त हो गई थी, क्योंकि कोई नजदीकी हकदार नहीं था। पश्चात् फिर उसी घराने के ठाकुर सज्जनसिंह को आजीवन के लिये ये जागीर मिली जो वहाँ के वर्त्तमान सरदार हैं। इनका विवाह बांसवाड़े राज्य में गढ़ गोपीनाथ के ठाकुर की पुत्री से हुआ है। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर माधोसिंह। | ८—ठाकुर हमीरसिंह। |
| २—ठाकुर आसकरण। | ९—ठाकुर भवानीसिंह। |
| ३—ठाकुर सूरतसिंह। | १०—ठाकुर उदयसिंह। |
| ४—ठाकुर उम्मेदसिंह। | ११—ठाकुर फतहसिंह। |
| ५—ठाकुर नाहरसिंह। | १२—ठाकुर लालसिंह। |
| ६—ठाकुर जालिमसिंह। | १३—ठाकुर सज्जनसिंह। |
| ७—ठाकुर दलेलसिंह। | |

**लोड़ावल**—यहाँ के सरदार बागड़िये चौहान हैं और उनके अधिकार में १ गाँव १५ सौ रुपये सालाना आमदनी का है। ये राज्य को कुछ भी खिराज नहीं देते हैं।

महारावल पूँजाजी के राज्यकाल में चौहान मनोहरसिंह को लोड़ावल की जागीर मिली। इनकी वंशावली इस तरह है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर मनोहरसिंह। | ८—ठाकुर रणसिंह। |
| २—ठाकुर बाघसिंह। | ९—ठाकुर भैरूँसिंह। |
| ३—ठाकुर सूरतसिंह। | १०—ठाकुर विजयसिंह। |
| ४—ठाकुर माधोसिंह। | ११—ठाकुर किशोरसिंह। |
| ५—ठाकुर बनैसिंह। | १२—ठाकुर शिवसिंह। |
| ६—ठाकुर हिन्दूसिंह। | १३—ठाकुर सज्जनसिंह। |
| ७—ठाकुर जोधसिंह। | |

वर्त्तमान ठाकुर सज्जनसिंह का जन्म वि० सं० १९६२ मिगसर बदि ७ रविवार (ई० सन् १९०५ ता० १९ नवम्बर) को हुआ और अपने पिता ठाकुर शिवसिंह की मृत्यु पर सं० १९७७ प्रथम श्रावण बदि ३० गुरुवार (ई० सन् १९२० की १५ जुलाई) को ठिकाने के स्वामी हुए। इनके छोटे भाई लक्ष्मणसिंह और एक पुत्र मोतीसिंह नामक है। कुँवर मोतीसिंह का जन्म सं० १९८१ (ई० सन् १९२४) में हुआ।

**रामगढ़**—ये चूंडावत सीसोदियों का ठिकाना है जो सलूंबर वालों के भाई-बन्धु है। जागीर की आय ५ हजार सालाना है। दरबार को कोई छूटंद (खिराज) नहीं देते हैं। मेवाड़ राज्य की तरफ से एक गाँव वहाँ भी जागीर में है।

सलूंबर के रावत किशनदास का दसवां पुत्र विट्ठलदास था। उसके पुत्र रणछोड़दास के तीसरे बेटे कुशलसिंह का पुत्र कीर्तिसिंह एक दिन डूँगरपुर के महारावल रामसिंह के समय डूँगरपुर गया और बिना आज्ञा के महारावल के बादल महल में ठहर गया। इससे महारावल ने गुस्से में आकर उसे बन्दूक का निशाना बना दिया। अतः चूंडावतों ने डूँगरपुर पर चढ़ाई कर दी। अन्त में महारावल ने मृत कीर्तिसिंह के पुत्र विजयसिंह को मूंडकटी में दो गाँव धताणा और रामगढ़ देकर इस कलह को शांत किया। वि० सं० १८१० (ई० सन् १७५३) में मेवाड़ के महाराणा प्रतापसिंह (दूसरे) ने विजयसिंह को उसकी अच्छी सेवा के लिये थाणे की जागीर दी और वि० सं० १८२४ में महाराणा अरिसिंह (दूसरे) ने उसे "रावत" का खिताब दिया। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—रावत विजयसिंह। | ४—रावत प्रतापसिंह। |
| २—रावत सूरजमल। | ५—रावत खुमाणसिंह। |
| ३—रावत गम्भीरसिंह। | ६—रावत बदनसिंह। |

वर्त्तमान सरदार रावत बदनसिंह अपने पिता खुमानसिंह की मृत्यु पर सं० १९८१ वैशाख बदि २ सोमवार (ई० सन् १९२४ ता० २१ अप्रेल) को ठिकाने के स्वामी हुए।

**चीतरी**—यह चौहानों का ठिकाना है। इसकी सालाना आमदनी ७,४००) रु० है और खिराज के ३००) रु० राज्य में जमा कराते हैं।

बनकोड़ा के ठाकुर परसाजी के पुत्र केसरीसिंह का दूसरा बेटा अगरसिंह, बांसवाड़े में जाकर वहाँ के महारावल विष्णुसिंह से जागीर प्राप्त की। जो ठिकाना गढ़ी कहलाता है। इस अगरसिंह के पुत्र उदयसिंह ने डूँगरपुर महारावल शिवसिंह के समय में राज्य के बागी सरदार मोरी के ठाकुर को पकड़ लाया। इससे महारावल शिवसिंह ने वि० सं० १८१० (ई० सन् १७५३) में उसे चीतरी और घाटे की जागीर अपने राज्य में भी प्रदान की। ठाकुर उदयसिंह की मृत्यु पर ये चीतरी की जागीर जब्त हो गई परन्तु उनके तीसरे उत्तराधिकारी अर्जुनसिंह ने डूँगरपुर महारावल जसवंतसिंह से सं० १८७२ में पुनः प्राप्त कर ली। अर्जुनसिंह के पुत्र रतनसिंह चौहान को उनके जंवाई (दामाद) मेवाड़ नरेश महाराणा शम्भूसिंह ने वि० सं० १९२८ (ई० सन् १८७१) में "राव" का खिताब दिया, तब से गढ़ी के सरदार "राव" कहलाते हैं। चीतरी तथा गढ़ी के सरदार अपने पाट्ट गाँव "गढ़ी" (बांसवाड़ा राज्य) में ही रहते हैं।

वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर उदयसिंह । | ६—राव गम्भीरसिंह । |
| २—ठाकुर जोधसिंह । | ७—राव संग्रामसिंह । |
| ३—ठाकुर जसवंतसिंह । | ८—राव रायसिंह । |
| ४—ठाकुर अर्जुनसिंह । | ९—राव हिम्मतसिंह । |
| ५—राव रतनसिंह । | |

वर्त्तमान सरदार राव हिम्मतसिंह का जन्म सं० १९७१ आश्विन बदि ६ गुरुवार (ई० सन् १९१४ ता० १० सितम्बर) को हुआ और अपने पिता के देहांत पर सं० १९७५ कार्तिक बदि ७ शनिवार (ई० सन् १९१८ ता० २६ अक्टूबर) को ठिकाने के स्वामी हुए। इन्होंने मेयो कालेज अजमेर में शिक्षा पाई है और होनहार नवयुवक हैं।

**सैमलवाड़ा**—यह भी बागड़िये चौहानों का ठिकाना है। इस जागीर में १९ गाँव ८ हज़ार रुपये सालाना आय के हैं। राज्य को १,०७५) रु० छटूँद के भरते हैं।

बाँसवाड़ा राज्य के ठिकाने अर्थूणा के जागीरदार चौहान कपूर के भाई किशनाजी के आठवें वंशधर बलवंतसिंह को महारावल शिवसिंह (सं० १७८७-१८४२) ने सैमलवाड़े की यह जागीर दी। वि० सं० १९७४ (ई० सन् १९१७) में महारावल विजयसिंह ने यहाँ के सरदार ठाकुर गोपालसिंह को ताजीम का सम्मान दिया। वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर बलवंतसिंह । | ७—ठाकुर कल्याणसिंह । |
| २—ठाकुर अजबसिंह । | ८—ठाकुर मानसिंह । |
| ३—ठाकुर सरदारसिंह । | ९—ठाकुर केसरीसिंह । |
| ४—ठाकुर प्रतापसिंह । | १०—ठाकुर गोपालसिंह । |
| ५—ठाकुर परबतसिंह । | ११—ठाकुर कालूसिंह । |
| ६—ठाकुर भारतसिंह । | |

वर्त्तमान ठाकुर कालूसिंह का जन्म सं० १९८१ कार्तिक सुदि ९ बुधवार (ई० सन् १९२४ ता० ५ नवम्बर) को हुआ और अपने पिता गोपालसिंह का सं० १९८३ वैशाख बदि ७ मंगलवार (ई० सन् १९२६ ता० ४ मई) को देहांत हो जाने पर ठिकाने के स्वामी हुए।

## दूसरे दर्जे के सरदार

| संख्या | नाम ठिकाना (जागीर) | खाँप (वंश) | उपाधि सहित सरदार का नाम |
|---|---|---|---|
| १— | बगेरी ... | चौहान ... | ठाकुर गोपालसिंह |

| | | |
|---|---|---|
| २—पादरड़ी (बड़ी) | चौहान ... | ठा० प्रतापसिंह। |
| ३—साकोदरा .... | चौहान ... | ठा० शिवसिंह। |
| ४—मांडा ... | सोलंकी .... | ठा० जवानसिंह। |
| ५—नठावा ... | सीसोदिया (राणावत) | ठा० जसवन्तसिंह। |
| ६—पारडा-सकानी | सीसोदिया (चूँडावत) | ठा० उम्मेदसिंह। |
| ७—चीखली ... | चौहान ... | ठा० मोतीसिंह। |
| ८—गामड़ी-आड़ा | गहलोत (अहाड़ा) | ठा० विजयसिंह। |
| ९—मांडवा ... | गहलोत (अहाड़ा) | ठा० उम्मेदसिंह। |
| १०—घड़माला ... | चौहान ... | ठा० सरूपसिंह। |
| ११—खेड़ा कछवासा | कछवाहा ... | ठा० दलेलसिंह। |
| १२—पादरड़ी (छोटी) | चौहान ... | ठा० हिम्मतसिंह। |
| १३—पारड़ा थूर ... | सीसोदिया (चूँडावत) | ठा० गुमानसिंह। |



# डूँगरपुर की राजवंशावली

बागड़ राज्य के संस्थापक महारावल सामंतसिंह से लगाकर वर्तमान समय तक




२१—गिरधरदास
२२—जसवन्तसिंह (पहिला)
केसरीसिंह
परवतसिंह
हरिसिंह (सावली ठिकाना)
२३—खुमाणसिंह
फतहसिंह
पृथ्वीसिंह
प्रतापसिंह
(नांदली ठिकाना)
पृथ्वीसिंह
रतनसिंह
धीरतसिंह
जालिमसिंह
जसवन्तसिंह
२४—रामसिंह
उदयसिंह
बख्तसिंह
उम्मेदसिंह
२५—शिवसिंह
अभयसिंह
भैंरुसिंह
(मांडव)
२६—उदयसिंह (दूसरे)
लक्ष्मणसिंह
(ओड़ा)
मा० कुँ० खुमानसिंह
३०—विजयसिंह (दूसरे)
सूरजमल
चांदसिंह
जालिमसिंह
विजयसिंह
२६—वैरिशाल
३१—लक्ष्मणसिंह
वीरभद्रसिंह
(पूंजपुर)
नागेन्द्रसिंह
(करौली)
प्रद्युम्नसिंह
२७—फतहसिंह
२८—जसवन्तसिंह (दूसरे)
म० कुँ० महीपालसिंह
जयसिंह
राजसिंह

# बांसवाड़ा राज्य

## नवां प्रकरण



राज्य-चिन्ह, बांसवाड़ा राज्य ( राजपूताना )

BANSWARA STATE


बाँसवाड़ा राज्य
उदयपुर
प्र ता प
मेतवाला
चाप
तेजपुर
नवागाँव
गढ़ी
तीलवाड़ा
बाँसवाड़ा
अर्थूणा
खांदू
कलिंजरा
सैलाना
कुशलगढ
झा बु

# बाँसवाड़ा राज्यका इतिहास

## भौगोलिक वर्णन

### नामकरण, स्थिति और विस्तार

**बाँसवाड़ा** राज्य राजपूताने के एक दम दक्षिणी छोर पर है। यह वागड़ प्रदेश (प्राचीन डूँगरपुर राज्य) का पूर्वी भाग है। इस राज्य का बाँसवाड़ा नाम बाँसना नाम के भील के पीछे होना कहा जाता है। यह भील यहाँ पर अपनी पाल यानी गाँव बसाकर रहता था और रावल जगमाल (वि० सं० १५८७—१६०१) द्वारा मारा गया। रावल



धन्नाबाव का मन्दिर, बाँसवाड़ा शहर

जगमाल ने उसकी पाल (पल्ली) की जगह नया कस्बा आबाद किया और उसके नाम पर ही इसका नाम बाँसावाड़ा रक्खा[1]। परन्तु यह सब कथन चारण-भाटों की मन-घड़न्त कथा जान पड़ती है। क्योंकि महारावल जगमाल के समय से पहले के सं० १५३६ (ई० सन् १४७६) के गाँव चीतली के शिलालेख से बाँसवाड़ा का मौजूद होना पाया जाता है।

1—अर्सकिन, बाँसवाड़ा स्टेट गजेटियर, पृष्ठ १२६ सन् १९०६ ई०।

कई विद्वन् इस राज्य का बाँस के वृक्षों की अधिकता और बाँसों की झाड़ी से रक्षित होने से बाँसवाड़ा कहलाना मानते हैं जो वास्तव में ठीक ही है। जहाँ अब बाँसवाड़ा राजधानी है वहाँ पहले बाँस के वृक्ष अधिक थे। इसी से इस कस्बे का नाम "बाँसवाड़ा" "बाँस बहाला" तथा "बाँस वाला" लिखा मिलता है।

इस राज्य का क्षेत्रफल १,६४६ वर्गमील है। इसके उत्तर में प्रतापगढ़, उदयपुर और डूँगरपुर, पश्चिम में डूँगरपुर और सौंथ (सन्त रामपुर) के राज्य, दक्षिण में ब्रिटिश-भारत के पंचमहाल जिले का झालोद परगना, झाबुआ और इन्दौर राज्य के पेटलावद परगने का कुछ अंश तथा पूर्व में सैलाना, रतलाम और प्रतापगढ़ राज्यों के अंश हैं। इसका फैलाव २३ अंश ३ कला से २३ अंश ४५ कला उत्तर अक्षांश तथा ७३ अंश ४८ कला से ७४ अंश ४७ कला पूर्व देशान्तर तक है। इसकी लम्बाई उत्तर से दक्षिण तक लगभग ४८ मील और चौड़ाई पूर्व से पश्चिम तक अधिक से अधिक करीब ५० मील है।

यह समस्त प्रदेश पहाड़ी है परन्तु इसका पश्चिमी तथा मध्यभाग प्रायः खुला मैदान है जो कुछ-कुछ उपजाऊ है और उसमें खेती भी होती है।

## पहाड़ तथा वृक्ष

यहाँ महुआ, बबूल और ताड़ के वृक्ष बहुत हैं। दक्षिण-पश्चिम का भाग घनी झाड़ियों से ढका हुआ और पहाड़ियों व घाटियों से पूर्ण है। पूर्वी भाग में पर्वत श्रेणी है, जिसकी ऊँचाई कहीं-कहीं १३०० से १,७०० फुट तक है। कुशलगढ़ से ६ मील उत्तर की ओर एक पहाड़ी १,६८८ फुट ऊँची है। इन सघन झाड़ियों व मनोहर घाटियों को देख यात्रियों को यह देश बड़ा प्रिय लगता है। वास्तव में बाँसवाड़ा राजपूताने का बहुत ही सुन्दर भाग कहा जाता है और विशेषकर वर्षा ऋतु के अन्त में।

## जलवायु

यहाँ का जलवायु प्रायः सुस्ती लाने वाला और तन्दुरुस्ती के लिये अच्छा नहीं है। वर्षा के अन्त में मलेरिया (जूड़ी बुखार) का दो मास तक बड़ा प्रकोप रहता है। गर्मी के मौसम में यहाँ गर्मी का पारा ५८° से १०८° डिग्री तक रहता है और सर्दी में ४०° से ७०° डिग्री तक होता है। वर्षा का औसत करीब ३८ इञ्च है।

## नदियाँ

इस राज्य में नदी नाले अधिक हैं। इसलिये अकाल यहाँ प्रायः नहीं पड़ता। मुख्य नदी माही (मही, महीसागर) है जो डूँगरपुर

व बांसवाड़े के बीच सरहद बनाती हुई १०० मील तक बहती है। यह नदी अक्सर साल भर बहती है और इसका निकास ग्वालियर राज्य के आमझरा परगने से है। यह ग्वालियर, धार, झाबुआ, सेलाना और रतलाम राज्यों में बहने के पश्चात् पूर्व में खांडू के पास बांसवाड़ा राज्य में प्रवेश करती है। फिर डूँगरपुर और बांसवाड़ा राज्यों की सीमा बनाती हुई और पश्चिम को मुड़ कर गुजरात के महीकांठा तथा रेवा-कांठा इलाकों में बहती हुई खंभात की खाड़ी में जा गिरती है। इसके तट ऊँचे होने से इसका जल खेती बाड़ी के काम में नहीं आता। माही नदी की शाखाएँ अनास, चाप और एराव हैं।


केशवराय का मन्दिर ( बांसवाड़ा )

## झीलें

यहाँ प्राकृतिक झील कोई नहीं हैं। छोटे-छोटे बाँध कई हैं परन्तु बिना मरम्मत के होने से वर्षा में वे फूट जाते हैं। विशेष उल्लेखनीय बाँध ( कृत्रिम झीलें ) नोगामा, तलवाड़ा, बागीदोरा, बजवाना, आसन, गनोड़ा, घाटोल, खोडन, मेतवाला, अर्थूणा, कालिंजरा और राजधानी बांसवाड़ा के पास "बाई तालाब" हैं।

## पशु-पक्षी

जंगली जानवरों में शेर, चीता, रीछ, सांभर, चीतल, बारहसींगा, नीलगाय, सूअर, भेड़िया आदि हैं। पक्षियों में कोयल, मोर, तोता, कबूतर, शिकरा, जंगली मुर्ग, सारस, बगुला, बत्तख, कछुआ, मछलियाँ, घड़ियाल आदि जल-जन्तु पाये जाते हैं।

## खनिज पदार्थ

खनिज पदार्थों में पहले खमेरा और लोहरिया की खानों से लोहा निकलता था। परन्तु कई वर्षों से वे बन्द हैं। तलवाड़ा, चींच और अचलपुरा में सफेद इमारती पत्थर की खाने हैं। दन्त कथा है कि तलवाड़ा के पास सोने की एक खान थी। चूने का पत्थर कई स्थानों में मिलता है। राज्य ने खनिज पदार्थों की खोज व खुदाई का कार्य अब शुरू कर दिया है। इससे कई प्रकार के उपयोगी पदार्थों का पता लगेगा।

## आबादी

सन् १९३१ ई० की मनुष्यगणना के अनुसार इस राज्य की बस्ती २,६०,६७० (कुशलगढ़ सहित) थी। इसमें १,२६,७३७ आदमी और १,३०,६३३ औरतें थीं। इस हिसाब से कुल आबादी में १८ फी सैकड़ा बढ़ती हुई। यहाँ की औसत आबादी १४१ मनुष्य प्रति वर्ग मील है। भीलों की आबादी ६३ फी सैकड़ा है और बाकी हिन्दुओं की संख्या ३० फी सैकड़ा। सबसे अधिक संख्या भीलों और मीणों (मीनों) की ही है। जिनकी गणना जंगली जातियों में की जाती है। क्योंकि वे जंगलों व पहाड़ियों में ही रहते हैं।



भील

## धन्धा

यहाँ के निवासी अधिकतर खेती और पशुपालन करते हैं। कुल आबादी में ६७ फी सैकड़ा किसान हैं। पश्चिमी भाग में कपास की खेती अच्छी होती है और किसान प्रायः भील हैं और कुछ ब्राह्मण व पटेल (कलबी-कुर्मी) भी अच्छे किसान माने जाते हैं। अनाज की पैदावार

मक्का, चावल, गेहूँ, जव ( जौ-गूजी ) और चना तथा सौंठाँ ( ईख ) भी होती है। आबपाशी ज्यादातर कुओं या तालाबों से होती है।

राज्य का आधे से अधिक भाग जंगल से ढका हुआ है। जिसमें सागवान्, सीसम, पीपल, महुआ के वृक्ष अधिक हैं।

## व्यापार व दस्तकारी

यहाँ कोई उल्लेखनीय कारीगरी नहीं है। व्यापार में यहाँ से अनाज, लकड़ी, शहद व महुए के फूल बाहर जाते हैं और कपड़ा, नमक, तमाखू बाहर से आते हैं।

## गाँव और कस्बे

इस राज्य में कुल आबाद गाँवों और कस्बों की संख्या १,१५६ है जिसमें से ५०० से १ हज़ार की आबादी वाले ५ गाँव, एक हज़ार से दो हज़ार तक की आबादी वाले १४ और दो हज़ार से ५ हज़ार तक की आबादी वाले ४ गाँव हैं। खास बाँसवाड़ा शहर की आबादी दस हज़ार चार सौ चार है।

इन आबाद गाँवों में से ३५४ खालसा के, ७५३ जागीर के और ४८ गाँव माफी के हैं।



भीलनी

## भाषा

यहाँकी भाषा बागड़ी है जो-कि गुजराती और राजस्थानी भाषा का मिश्रण है। औसतन सौ पीछे ६० आदमी बागड़ी बोलते हैं।

## रेल

बाँसवाड़ा रियासत में रेलवे नहीं है। राजधानी के नजदीक बी० बी० एण्ड सी० आई० रेल्वे का नामली स्टेशन ४६ मील, रतलाम ५३ मील तथा दोहद ६५ मील है। दोहद से बाँसवाड़े को मोटर सर्विस और

ताँगे जाते हैं। राज्य में कुल पक्की सड़क २४ मील है और कच्ची १५५ मील है जो वर्षा में प्रायः बिगड़ जाती है।

## डाकखाने

अँगरेज सरकार के डाकखाने केवल बाँसवाड़ा, तलवाड़ा, गढ़ी, परतापुरा और कुशलगढ़ में हैं। सबसे प्रथम स्थायी रूप से राज्य में डाकखाना बाँसवाड़ा शहर में सं०१६३१ की मिगसर सुदि ६ (ई० सन् १८७४ ता० १४ दिसम्बर) को खुला। बाँसवाड़ा तथा कुशलगढ़ में तारघर भी है। जहाँ डाकखाने नहीं हैं, वहाँ राज्य की ओर से हरकारों द्वारा डाक पहुँचाने का प्रबन्ध है।



भीलों का नाच

## शिक्षा

यहाँ की शिक्षा बड़ी पिछुड़ी हुई है। सौ पीछे ५ मनुष्य और १ स्त्री लिखना पढ़ना जानते हैं। राज्य की ओर से पहिले पहल हिन्दी स्कूल सं० १६२८ (ई० सन् १८७१) में और अँगरेजी स्कूल सं० १६५६ (ई० सन् १६०२) में खुला था। इस समय राजधानी में राज्य की ओर से अँगरेजी का "किंग जार्ज पंचम स्कूल" नामक एक मिडिल स्कूल और कन्याओं के लिए "महारानी कन्या पाठशाला" नाम से हिन्दी स्कूल है। मुसलमानों और बोहरों की मजहबी शिक्षा के लिए "इस्लामिया स्कूल" है, जिसे राज्य से सहायता दी जाती है। इसके सिवाय ईसाई पादरियों की तरफ से भी विद्या-प्रचार होता है। गाँवों में राज्य की ओर से १५ प्रारम्भिक पाठशालायें हैं। जिनमें ११ पाठशालायें जागीरदारों के खर्च से चलती हैं। स्टेट की तरफ से शिक्षा पर लगभग ६ हज़ार रुपये खर्च होते हैं।

## अस्पताल

अस्पताल राज्य भर में ४ हैं, जिसमें से दो तो राजधानी में हैं और दो जागीरी ठिकाने कुशलगढ़ और गढ़ी में हैं। राज्य की तरफ से करीब १० हजार रुपया सालाना अस्पतालों पर खर्च होते हैं।

## राजप्रबन्ध

राज्य की बागडोर महारावल के हाथ में है। राज्य दो भागों में बँटा हुआ है जो उत्तरी तथा दक्षिणी भागों के नाम से प्रसिद्ध हैं। इन भागों



महकमा खास ( सेक्रेटेरियट ), बाँसवाड़ा

( परगनों ) में तहसीलदार रहते हैं। जिनको बहुत कम अख्तियारात दिये गये हैं। राज्य प्रबन्ध का सबसे बड़ा महकमा "महकमा खास" कहलाता है। इस महकमे का अध्यक्ष दीवान ( प्रधान मंत्री ) होता है।

राज्य की सालाना आमदनी करीब ५ लाख और खर्च ४ लाख रु० है। जिसमें से भारत सरकार को १७,५०० रु० कलदार ( अंगरेजी ) खिराज के तौर पर दिये जाते हैं।

## सिक्के

पहले यहाँ बादशाह शाहआलम ( दूसरे ) का फ़ारसी लेख वाला सालमशाही ( शाहआलम शाही ) रुपया बनता था। उस समय के रुपयों पर "जर्ब बाँस" ( वाड़ा ) लेख मिलता है। अधिकतर यहाँ ताँबे के पैसे ही बनते रहे जिन पर एक तरफ़ "श्री" के नीचे "रियासत बाँस वाला" और संवत्

था। दूसरी तरफ़ लकीरों एवं बिंदियों से बना हुआ हंडीके जैसा चित्र था। सं० १६२७ ( ई० सन् १८७० ) से महारावल लक्ष्मणसिंह ने सोने चाँदी और ताँबे के सिक्के बनवाने शुरू किये जो "लक्ष्मणशाही सिक्के" कहलाते हैं। ये चाँदी के सिक्के शुद्ध चाँदी के होते थे। क्योंकि महारावल का यह मत था कि मिलावट वाले चाँदी के सिक्के दान में देना धर्म विरुद्ध है। यह रुपया कलदार रुपये के ॥।-) के बराबर होता था। परन्तु अब ये सालमशाही और लक्ष्मणशाही सिक्के भी उठ गये हैं। इस समय वि० सं० १९६१ आषाढ़ वदि ४ ( ई० सन् १९०४ ता० १ जुलाई ) से यहाँ पर अंगरेज सरकार का कलदार सिक्का जारी है।

## प्राचीन स्थान

इस राज्य में ऐतिहासिक स्थान बहुत हैं। यदि उन प्राचीन स्थानों की रक्षा और ऐतिहासिक खोज की तरफ़ राज्य का ध्यान आकर्षित हो तो वहाँ के इतिहास में नवजीवन आ सकता है। इन प्राचीन स्थानों में से मुख्य-मुख्य का वृत्तान्त नीचे दिया जाता है:—

**बाँसवाड़ा**—यह कस्बा बाँसवाड़ा राज्य की राजधानी है। इसके नज़दीक के रेल्वे स्टेशन नामली और रतलाम हैं जो दोनों प्रायः ४६ मील



बाँसवाड़ा शहर का दृश्य

दूर हैं। आबादी १० हज़ार मनुष्यों की है जिसमें ७ हज़ार हिन्दू व ३ हज़ार मुसलमान हैं। इस कस्बे का वि० सं० १५८७ ( ई० सन् १५३० ) में महारावल उदयसिंह ( बागड़पति ) के छोटे पुत्र जगमाल द्वारा बासना भील के नाम पर बसाया जाना कहा जाता है। परन्तु यह दन्त कथा गलत है। क्योंकि

डूँगरपुर राज्य के चीतली गाँव से मिले सं० १५३६ आषाढ़ सुदि १ के महा-राजाधिराज महारावल सोमदास के शिलालेख में इसका नाम बाँसवाड़ा पाया जाता है। ऐसे ही फ़ारसी तवारीख "मिराते सिकन्दरी" में भी वि० सं० १५७७ (ई० सन् १५२०) में बाँसवाड़ा नाम मिलता है। इस नगर के चारों तरफ पत्थर का परकोटा है और राजमहल ७,४०० फुट ऊँची पहाड़ी पर बना हुआ है जिसका "शहर विलास" नाम का दो मंजिला भवन दर्श-नीय है। इस महल के पास ही पूर्व में पहाड़ियों में "बाई तालाब" नामक झील है जो महारावल जगमाल की ईडर वाली रानी लछबाई की बनवाई हुई है। वहाँ की पहाड़ी और इस झील के बीच कागड़ी नामकी एक नदी बहती है। मैदानों में सघन वृक्षों की शोभा इस महल से बहुत ही अच्छी दिखाई देती है। शहर से पूर्व आध मील पर नदी के पास एक बाग़ में बाँसवाड़े के रईसों की श्मशान भूमि है। बाँसवाड़ा शहर का बाजार अच्छा है। शहर में घंटाघर, बिजली की रोशनी व टेलीफोन हैं। कई बड़े-बड़े मन्दिर भी हैं जो १६ वीं शताब्दी के बाद के हैं। बाँसवाड़े से ६ मील दूर विट्ठलदेव गाँव में नीलकंठ महादेव का प्राचीन मन्दिर है और बाँसवाड़े से दो मील दक्षिण में एक पहाड़ पर जग-मेरु नाम का स्थान है। जहाँ रावल जगमाल अपने भाई पृथ्वीराज के साथ की लड़ाइयों के समय रहा था और वहाँ उसने एक गढ़ बनवाया था। वहाँ पर उस समय के बने मकानात के खंडहर अब तक विद्यमान हैं।



नीलकंठ महादेव का मन्दिर

**तलवाड़ा**—बाँसवाड़े से कोई ८ मील पश्चिम में यह बड़ा गाँव है। यहाँ पर कितने ही टूटे-फूटे पुराने मन्दिर पड़े हैं। इसमें से गणपति का मन्दिर गुजरात के महाराजा सिद्धराज जयसिंह सोलंकी का बनवाया हुआ है। यहाँ का सूर्यमन्दिर विक्रम की ११ वीं शताब्दी के आस-पास का बना

हुआ है। शिला लेखों में इस गाँव का नाम "तलपाटक" पाया जाता है जिसका अपभ्रंश ही "तलवाड़ा" है।

**गढ़ी**—बाँसवाड़े से करीब २२ मील पश्चिम में चाप नदी के बाँये किनारे पर बसा हुआ यह छोटा सा गाँव है। यह प्रथम श्रेणी के चौहान सरदार का ठिकाना है। आबादी करीब एक हजार मनुष्यों की है। यहाँ पर जागीरदार की तरफ से प्राईमरी स्कूल, अस्पताल और पुस्तकालय बने हैं। इस ठिकाने के पट्टे के गाँव में ७ पाठशालायें हैं जोकि ठिकाने के खर्च से ही चलती हैं।

**पाणाहेड़ा**—बाँसवाड़े से १४ मील पश्चिम में यह गाँव है। शिलालेखों में इसका नाम "पाशुलाखेटक" लिखा मिलता है। यहाँ का मंडलेश्वर महादेव का मन्दिर वि० सं० ១११६ में परमार मंडलीक ने बनवाया था।

**अर्थूणा**—बाँसवाड़े से करीब ३० मील दक्षिण पश्चिम में अर्थूणा (उच्छूणक) नामक प्राचीन कस्बा है। जो किसी समय बड़ा नगर था और बागड़ के परमारवंशी राजाओं की राजधानी रह चुका है। इस समय यह स्थान एक छोटे से गाँव के रूप में आबाद है और इसके पास ही कई जैन मन्दिरों तथा मकानों आदि के टूटे-फूटे खण्डहर पाये जाते हैं। यहाँ से एक जैन शिलालेख सं० १३६६ बैसाख सुदि ३ (ई० सन् १३०९ ता० १३ अप्रैल रविवार) का मिला है।



गणगौर उत्सव पर घूमर नाच, बांसवाड़ा

**कलिंजरा**—यह बांसवाड़े से १६ मील दक्षिण-पश्चिम में हारन नदी के दाहिने किनारे पर छोटासा गाँव है। यहाँ दिगम्बर जैनों का ऋषभदेव का बड़ा जैन मन्दिर है। वर्तमान महारावल ने इस (कलिंजरा) का पट्टा अपने छोटे महाराजकुमार नरपतसिंह को जागीर में दे दिया है।

## राज्यचिह्न

इस राज्य के राज्यचिन्ह् के बीच में ढाल है। जिसमें पर्वत श्रेणी का चित्र है और उसके एक कोने में सूर्य अंकित है। ढाल के आसपास दो घोड़े हैं। ढाल के ऊपर एक घोड़ा त्रिशूल लिये हुए है। ढाल के नीचे राज्य का आदर्शवाक्य (मोटो) "विजयन्ते धर्मानुरक्तं सदा" लिखा हुआ है, जिसका अर्थ यह है कि "धर्म से अनुराग (प्रेम) रखने वाले की सदा जय होती है।"



राज्य चिन्ह

## प्राचीन इतिहास

बाँसवाड़ा राज्य, बागड़ प्रदेश (प्राचीन डूँगरपुर राज्य) का पूर्वी भाग है। इस भाग में मौर्य, कुशान, क्षत्रप, गुप्त, हूण, बैस, पड़िहार, परमार और सोलंकी राजवंशों का अधिकार रहा है। जिनका वृत्तान्त डूँगरपुर राज्य के इतिहास में लिखा जा चुका है। उस वृत्तान्त से यह भी पता लगता है कि यह बाँसवाड़े का राज्य सं० १५७५ (ई० सन् १५१८) के लगभग डूँगरपुर राज्य से निकला है।

## १—महारावल जगमाल

[वि० सं० १५७७--१६०४]

डूँगरपुर के महारावल उदयसिंह (प्रथम) के दो पुत्र पृथ्वीराज और जगमाल थे। उदयसिंह सं० १५८४ (ई० सन् १५२७) में खानवा (भरतपुर स्टेट) के मैदान में मारे गये। उन्होंने अपनी मृत्यु के ७ वर्ष पूर्व ही (अपने जीवन काल में) बागड़ राज्य के दो हिस्से कर अपने दोनों पुत्रों को बाँट दिये थे, जैसा कि बाँसवाड़ा राज्य के चींच गाँव के ब्रह्मा के मन्दिर से मिले वि० सं० १५७७ कार्तिक सुदि २ (ई० सन् १५२० ता० १३ अक्टूबर शनिवार) के शिलालेख से प्रकट होता है[1]। इस शिलालेख में जगमाल की उपाधि महारावल लिखी है। खानवा के युद्ध में राजकुमार जगमाल भी घायल हुआ था परन्तु अच्छा होकर जब वह देश को लौटा तो उसके बड़े भाई महारावल पृथ्वीराज ने उसे उसका हिस्सा देने से इनकार कर दिया। तब वीर जगमाल ने बागड़ में लूटमार शुरू की। अन्त में जगमाल के

---

१--राजपूताना म्युजियम रिपोर्ट ई० सन् १९१७ पृ० ३।

उपद्रवों से तंग आकर पृथ्वीराज ने सं० १५८७ वि० ( ई० सन् १५३० ) में चित्तौड़ के महाराणा रतनसिंह ( दूसरे ) की सिफारिश से गुजरात के सुल्तान बहादुरशाह की पंचायती में निपटारा करवाया। इससे बाँसवाड़े का राज्य स्वतन्त्र रूप से जगमाल के हाथ आया और माही नदी इन दोनों राज्यों के बीच की सरहद ठहराई गई।

महारावल जगमाल के सं० १५७५ ( ई० सन् १५१८ ) से सं० १६०१ ( ई० सन् १५४४ ) तक के शिलालेख व ताम्र पत्र अब तक मिले हैं। इनका देहान्त सं० १६०४ ( ई० सन् १६६१ ) के आसपास हुआ था। इनके किशनसिंह ( कान्हड़देव ) और जयसिंह नामक दो पुत्र हुए। परन्तु जगमाल का प्रेम अपनी राठोड़ रानी लाछकुँवरि से अधिक था। इससे इन्होंने



बाँसवाड़ा के प्राचीन महल

उसके पुत्र जयसिंह को अपना उत्तराधिकारी बनाया। इन्होंने बाँसवाड़े में भीलेश्वर महादेव का मन्दिर और फूल महल बनवाया। इनकी रानी लाछकुँवरि ने नीलकंठ महादेव के मन्दिर की मरम्मत करवाई और राजधानी व तेजपुर गाँव के पास एक तालाब बनवाया जो "बाई का तालाब" कहलाता है।

## २—महारावल जयसिंह

[ वि० सं० १६०३–१६०६ ]

ये सं० १६०३ ( ई० सन् १५४६ ) के आस पास राजगद्दी पर बैठे। इनका भी वृत्तान्त नहीं मिलता है। वंशावली में भी इनके विषय में मतभेद है। मेवाड़ राज्य के बृहत् इतिहास "वीर विनोद" में जगमाल का पुत्र प्रतापसिंह उर्फ किशनसिंह माना है। परन्तु मूता नैणसी ने अपनी ख्यात में

जगमाल के दो पुत्र माने हैं[१]। ज्येष्ठ किशनसिंह जिसे राज न मिला और दूसरा जयसिंह जो गद्दी पर बैठा। वास्तव में नैणसी का लिखना ही सही पाया जाता है और यही बांसवाड़ा राज्य के रेकर्ड में भी लिखा मिलता है।

जयसिंह का देहान्त सं० १६०६ (ई० सन् १५४६) के आसपास हुआ होगा। क्योंकि उनके उत्तराधिकारी महारावल प्रतापसिंह का प्रथम शिलालेख पारोदरा गाँव से सं० १६०७ आषाढ़ सुदि ११ रविवार (ई० सन् १५५० ता० २४ जून) का मिला है।

## ३—महारावल प्रतापसिंह

[वि० सं० १६०६–१६३७]

आप अपने पिता की मृत्यु होने पर वि० सं० १६०६ के आसपास गद्दी पर बैठे। वि० सं० १६३४ (ई० सन् १५७७) में बादशाह अकबर महाराणा प्रतापसिंह को अधीन करने में निराश होकर बाँसवाड़े की तरफ गया। तब महारावल प्रतापसिंह और डूँगरपुर का महारावल आसकरण बादशाह की सेवा में उपस्थित हो गये और इन्होंने उसकी मातहती मंजूर करली[२]। इसलिये बादशाह ने भी इनको बाँसवाड़ा तथा डूँगरपुर के फरमान लिख दिये। इस अधीनता के स्वीकार कर लेने पर महाराणा प्रतापसिंह—जो अकबर से स्वाधीनता के लिये लड़ रहा था—अप्रसन्न हुआ और उसने सं० १६३५ (ई० सन् १५७८) में बाँसवाड़े को अपने अधीन करने के लिये फौज भेजी। सोमनदी पर युद्ध हुआ, जिसमें दोनों तरफ के अनेक योद्धा काम आये। महारावल प्रतापसिंह के समय के सं० १६०७ से सं० १६३२ (ई० सन् १५७५) तक के शिलालेख मिले हैं। इनका देहान्त सं० १६३७ के करीब हुआ।

## ४—महारावल मानसिंह

[वि० सं० १६३७–१६४०]

महारावल प्रतापसिंह के देहान्त पर उनका पुत्र मानसिंह बाँसवाड़े की गद्दी पर बैठा। मूता नैणसी ने मानसिंह का महारावल प्रतापसिंह की खवास (उपपत्नि) बनियानी पद्मा के पेट से उत्पन्न होना और प्रतापसिंह के कोई पुत्र न होने से मानसिंह को योग्य देखकर सरदारों का उसको गद्दी पर बिठाना (पृष्ठ ८६ में) लिखा है, जो ठीक नहीं है। बड़वे (बही भाट) की ख्यात से प्रकट होता है कि मानसिंह, प्रतापसिंह की राठोड़ रानी गुमान-

१—मूता नैणसी की ख्यात भाग १ पृष्ठ ८६ (काशी संस्करण)।

२—बेवरिज; अकबरनामा भाग २ पृ० २७७।

कँवरि के उदर से पैदा हुआ था। यदि वह प्रतापसिंह का उपपत्नी पुत्र (खवासवाल) होता तो उस समय के चौहान जैसे कुलीन क्षत्रिय उसको अपनी कन्या कभी नहीं व्याहते।

महारावल मानसिंह जब वागड़िये चौहानों के यहाँ व्याहने गया तो खांधू के भीलों ने उपद्रव मचाया। परन्तु विवाह करके लौटने पर जब यह समाचार महारावल ने सुना तो मारे क्रोध के उनका खून उबलने लगा। अभी विवाह के कांकन भी न खुलने पाये थे कि महारावल ने खांधू पर चढ़ाई कर दी और वहाँ के भीलों का दमन कर उनके सरदार को पकड़ लिया। मौका पाकर इसके बाद उस भील सरदार (गमेती) ने यकायक मार्ग में तलवार से महारावल मानसिंह का काम तमाम कर दिया। साथ ही वह भील सरदार भी महारावल के मुसाहिब चौहान मानसिंह के हाथ से मारा गया[1]। ख्यातों में इस घटना का सं० १६४० (ई० सन् १५८३) में होना लिखा है।



गणगौर का जुलूस, बांसवाड़ा

## ५—महारावल उग्रसेन

[वि० सं० १६४३–१६७०]

ये बाँसवाड़ा राज्य के संस्थापक महारावल जगमाल के पौत्र तथा कल्याणमल के पुत्र थे। महारावल मानसिंह के कोई पुत्र न होने के कारण इन्हें जिस प्रकार बाँसवाड़े का राज्य मिला उसका वृत्तान्त इस प्रकार है—:

महारावल मानसिंह की मृत्यु पर जब रावत मानसिंह चौहान ने देखा कि महारावल मानसिंह के कोई पुत्र नहीं है तो वह स्वयं बाँसवाड़े का

१—मूता, नैणसी की ख्यात भाग १ पृष्ठ ८१ (काशी संस्करण)।

स्वामी बन बैठा। डूँगरपुर के महारावल सैसमल और उदयपुर के महाराणा प्रतापसिंह (प्रथम) ने इस पर एतराज किया और अपनी सेनाएँ भी भेजीं। परन्तु चौहान मानसिंह की जीत रही। फिर भी जब मानसिंह का बागड़ के सब चौहानों ने इकट्ठे होकर समझाया कि चौहान बाँसवाड़े के स्वामी कभी नहीं हो सकते, राज्य तो गहलोतों का है, अपन चौहान तो राज्य के "भड़-किवाड़" (द्वार रक्षक) हैं। तब रावत मानसिंह चौहान ने महारावल जगमाल के पौत्र कल्याणमल के पुत्र उग्रसेन को ननिहाल से बुलवा कर सं० १६४३ (ई० सन् १५८६) के करीब बाँसवाड़ा की गद्दी पर बिठा दिया। परन्तु आधा राज्य उसने अपने अधिकार में रक्खा और इसके साथ ही वह उग्रसेन की विशेष परवाह भी नहीं रखता था। यहाँ तक कि उसने अपनी उद्दण्डता से रणवास वालों से भी बेअदबी का व्यवहार किया। जोधपुर के राव चन्द्रसेन के पुत्र आसकरण का विवाह बाँसवाड़े में हुआ था। इससे जब आसकरण की दूसरी विधवा रानी हाड़ी कार्य्यवश बाँसवाड़े आई तो उस सुन्दर नवयुवती पर मानसिंह चौहन ने बुरी दृष्टि डाली। हाड़ी तो कटार खाकर मर गई[1]। परन्तु इस घटना से बाँसवाड़े के सरदारों में खलबली मच गई। अन्त में चोली माहेश्वर के जागीरदार राठोड़ केशोदास जोधा ने अपने १५०० योद्धाओं को लेकर अचानक चौहान मानसिंह पर धावा बोल दिया। मानसिंह जान बचाकर भागा और बाँसवाड़े पर महारावल उग्रसेन का पूर्ण अधिकार हो गया। इस सेवा के उपलक्ष में महारावल ने राठोड़ सूरजमल को २५ हजार रुपये वार्षिक आय की जागीर दी।

उधर मानसिंह चौहान सं० १६५१ (ई० सन् १५६५) में भाग कर बादशाह अकबर की सेवा में पहुँचा और वहाँ पर उसने बहुतसा धन खर्च करके बाँसवाड़े का फरमान अपने नाम लिखवा लिया। इसके बाद वह शाही सेना के साथ बाँसवाड़े चढ़ आया। यह देख उग्रसेन पहाड़ों में चला गया। कुछ समय पश्चात् जब मुग़ल सेना वापस चली गई तब मानसिंह का बल टूट गया और उग्रसेन ने फिर बाँसवाड़े पर अधिकार कर लिया। मानसिंह भाग कर फिर बादशाह अकबर की सेवा में बुरहानपुर (दक्षिण) पहुँचा। यह देखकर महारावल उग्रसेन व राठोड़ सूरजमल भी वहाँ पहुँचे। परन्तु वहाँ सफलता होती न देखकर महारावल तो वापस लौट आया और सूरजमल वहीं रहा। इन्हीं दिनों राठोड़ सूरजमल ने अपने आदमी गांगा गौड़ को मानसिंह चौहान की घात में लगा रक्खा था। अतः वि० सं० १६५८ (ई० सन् १६०१) में एक रोज मौका पाकर राठोड़ सूरजमल ने मानसिंह चौहान को धोखे से मार डाला[1]।

---

१—मुँहणोत नैणसी की ख्यात, भाग १ पृष्ठ ९२।

इस पर बादशाह अकबर ने उग्रसेन को सजा देने के लिए सं० १६०३ ( ई० सन् १६६० ) में शाही सूबेदार मिर्जा शाहरुख को सेना देकर बाँसवाड़े पर भेजा। उग्रसेन कुछ समय तक लड़ने के पश्चात् पहाड़ों में चला गया। परन्तु मुग़ल सेना के मालवा की तरफ चले जाने के बाद उसने फिर अपने मुल्क पर कब्जा कर लिया।

इन महारावल के सं० १६४६ ( ई० सन् १५६० ) से सं० १६७० ( ई० सन् १६१३ ) तक के शिला लेख मिले हैं। इनका देहान्त सं० १६७० में हुआ था।

## ६—महारावल उदयभान

[ वि० सं० १६७०—१६७० ]

ये महारावल उग्रसेन के पुत्र थे जो उनके पीछे वि० सं० १६७० के कार्तिक ( ई० सन् १६१३ अक्टूबर ) में गद्दी पर बैठे। परन्तु इनका देहांत छः मास के बाद ही हो गया। इनका कोई विशेष वृत्तान्त नहीं मिलता है।

## ७—महारावल समरसिंह ( समरसी )

[ वि० सं० १६७१—१७१७ ]

ये महारावल उदयभान के पुत्र थे और सं० १६७१ ( ई० सन् १६१५ ) में गद्दी पर बैठे। ये मुग़ल दरबार में अपना सम्बन्ध बनाये रखना चाहते थे। इसलिए जब बादशाह जहांगीर सं० १६७४ ( ई० सन् १६१७=हि० सन् १०२६ ) में मालवे की तरफ आया तो इन्होंने मांडू के स्थान पर पहुँच कर बादशाह को ३० हजार रुपये, तीन हाथी, आदि भेट किये[1]।

वि० सं० १६८४ ( ई० सन् १६२७ ) में बादशाह जहांगीर का देहांत होने पर जब शाहजहाँ तख्त पर बैठा तब उसने महारावल समरसिंह को खिलअत तथा एक हजार सवार का मनसब दिया[2]। इस प्रकार समरसिंह शाही हिमायत पर गूंजने लगा और इसने प्रतापगढ़ देवलिया का बहुत सा हिस्सा दबा लिया। यहाँ तक कि यह उदयपुर के महाराणा जगतसिंह (प्रथम) को भी कुछ नहीं समझने लगा। यह देख कर महाराणा जगतसिंह ने सं० १६६२ ( ई० सन् १६३५ ) में अपनी सेना बाँसवाड़े पर भेजी। महारावल समरसिंह ने दो लाख रुपये नकद, एक हाथी, एक हथिनी और १० गाँव दण्ड में देकर महाराणा से पिंड छुड़ाया। महाराणा ने इस दण्ड में से

१—बेवरिज; तुजुके जहांगीरी भाग १ पृ० ३७६।

२—मुन्शी देवीप्रसाद; शाहजहां नामा पृ० ११।

१० गाँव और २० हजार रुपये महारावल को माफ कर दिये। यह वृत्तान्त बेड़वास नामक गाँव की बावड़ी की वि० सं० १७२५ (ई० सन् १६६८) की प्रशस्ति और राजप्रशस्ति महाकाव्य (सर्ग ८) में भी मिलता है।

महारावल समरसिंह के सं० १६७१ (ई० सन् १६१५) से सं० १७०७ (ई० सन् १६५१) तक के शिलालेख व ताम्रपत्र मिले हैं। इनका देहांत वि० सं० १७१७ की आसोज बदि १४ (ई० सन् १६६० ता० २३ सितम्बर) को हुआ था। इनके १२ रानियाँ थीं जिनमें से किशनगढ़ वाली राठौड़ रानी आनन्दकुँवरि के उदर से महाराजकुमार कुशलसिंह का जन्म हुआ जो अपने पिता के उत्तराधिकारी हुए। सूंथवाली परमार (पंवार) रानी प्रेमकुंवरि के गर्भ से कुँवर केसरीसिंह उत्पन्न हुआ जो बाल्यावस्था में ही संसार से चल बसा।

ये समरसिंह उदार राजा थे और उन्होंने कई गाँव दान में दिये थे। इन्होंने मुग़ल दरबार से अपना राजनीतिक सम्बन्ध दृढ़ किया और वहाँ से मनसब भी प्राप्त किया।

## ८—महारावल कुशलसिंह

[सं० १७१७—१७४४]

ये सं० १७१७ (ई० सन् १६६०) में अपने पिता की मृत्यु पर राजसिंहासन पर बैठे। इन्होंने अपने पिता समरसिंह की मेवाड़ के साथ की हुई सन्धि की कुछ भी परवाह नहीं की। इससे महाराणा राजसिंह (प्रथम) ने सं० १७३० के ज्येष्ठ (ई० सन् १६७४ जून) मास में बांसवाड़े पर सेना भेजी और डांगल जिले के २७ गाँव जब्त करके महारावल कुशलसिंह से मुचलका भी लिखवा लिया। सम्भव है ये २७ गाँव महाराणा के ही दिये हुए हों और उनकी आज्ञाएँ न मानने से उन्होंने जब्त किये हों।

बादशाह औरंगजेब की महाराणा राजसिंह (प्रथम) पर नाराजगी देखकर महारावल ने मुग़ल दरबार से अपना सम्बन्ध स्थापित करने की कोशिश की और जब सं० १७३६ (ई० सन् १६७९) में औरंगजेब ने उदयपुर पर चढ़ाई की तब उसने बांसवाड़े का फरमान महारावल कुशलसिंह के नाम कर दिया। इससे खिराज के १,००,००० रुपये सालाना मालवे के सूबेदार के मारफत मुग़ल दरबार में पहुँचने लगे[1]।

इनका देहान्त सं० १७४४ की माघ सुदि १ (ई० सन् १६८८ ता० २३ जनवरी) को हुआ था। इनके ९ रानियाँ और अजबसिंह, सोभागसिंह,

१—मिराते अहमदी (अँग्रेजी अनुवाद गायकवाड़ सिरीज संख्या ४३) पृ० २९० ।

अमरसिंह और कीर्तिसिंह नामक ४ पुत्र थे। कुशलगढ़, कुशलकोट और कुशलपुरा इन्हीं के बसाये हुए गाँव हैं। राजधानी में बांसवाड़ा का कुशलबाग भी इन्हीं का बनवाया हुआ कहा जाता है।

## ९—महारावल अजबसिंह

[ वि० सं० १७४४—१७६२ ]

ये अपने पिता कुशलसिंह के पीछे राज्य के अधिकारी हुए और इन्होंने बादशाह आलमगीर के दरबार में पहुँचकर शाही मातहती स्वीकार की। इस पर महाराणा राजसिंह बड़ा क्रुद्ध हुआ क्योंकि डूँगरपुर, बांसवाड़ा और प्रतापगढ़ के नरेशों का मुगल दरबार में जाना मेवाड़ वालों को अच्छा नहीं लगता था। इस अनबन का एक और कारण भी था। अजबसिंह ने अपने पिता के समय के वे २७ गाँव जो महाराणा की जब्ती में थे वापिस दबा लिये थे। इसके सिवाय महाराणा अमरसिंह की गद्दीनशीनी के समय महारावल अजबसिंह टीका लेकर भी नहीं गये थे। इसीसे महाराणा राजसिंह ने बांसवाड़े पर सेना भेजने की आज्ञा दी परन्तु बादशाह औरंगजेब के वजीर असदखाँ ने दोनों में समझौता करा दिया।

महारावल अजबसिंह के वि० सं० १७४८ (ई० सन् १६६१) से सं० १७५८ (ई० सन् १७०१) तक के कई शिलालेख व ताम्रपत्र मिले हैं। इनका देहान्त वि० सं० १७६२ (ई० सन् १७०६) में हुआ। इनके १२ रानियाँ और पाँच पुत्र भीमसिंह, इन्द्रसिंह, भगवतसिंह, भारतसिंह और ईश्वरदास तथा ४ पुत्रियाँ साहबकुँवर, अखेकुँवर, अमरकुँवर व चैनकुँवर थी।

## १०—महारावल भीमसिंह

[ वि० सं० १७६२—१७६९ ]

ये सं० १७६२ की माघ सुदि ३ (ई० सन् १७०६ ता० ६ जनवरी) को गद्दी पर बैठे। बादशाह औरङ्गजेब का पिछला समय कोई २५ वर्ष दक्षिण में मरहठों को दबाने में ही बीता था और सं० १७६३ (ई० सन १७०७) में वहीं पर उसका देहान्त हो गया था। इससे महारावल भीमसिंह का मुग़ल दरबार से सम्बन्ध न रहा। वैसे ये भी अपनी खिराज गुजरात के सूबेदार की मारफत शाही खजाने में पहुँचा देते थे। इस कारण महाराणा अमरसिंह ने इनसे कोई छेड़छाड़ नहीं की। इनका विशेष वृत्तान्त नहीं मिलता है। इन्होंने ७ वर्ष के क़रीब राज किया था। इनका देहान्त वि० सं० १७६९ श्रावण सुदि २ (ई० सन् १७१२ ता० २४ जुलाई) का हुआ। इनके ८ रानियाँ, १ खवास

( उपपत्नी ) करमेती बाई और तीन पुत्र विशनसिंह (विष्णुसिंह), पदमसिंह, बख्तसिंह तथा एक पुत्री गुमानकँवर[1] थी।

## ११—महारावल विशनसिंह

[ वि० सं० १७६९—१७९४ ]

ये सं० १७६९ श्रावण सुदि २ (ई० सन् १७१२ ता० २४ जुलाई गुरुवार) को राजगद्दी पर बैठे। इनके समय में मुगल साम्राज्य की दशा गिर रही थी। इसलिये महाराणा संग्रामसिंह ने डूँगरपुर व बाँसवाड़ा को फिर अपने अधीन करने का उद्योग किया और बादशाह फर्रुखसियर से सं० १७७३ (ई० सन् १७१७) में इस विषय का फरमान भी प्राप्त कर लिया। परन्तु उन राज्यों को मेवाड़ के अधीन रहना पसन्द न था। इससे महाराणा संग्रामसिंह ने सं० १७७४ में महारावल पर सेना भेजकर इनसे १ हाथी और २५ हजार रुपये नजराने के देने तथा महाराणा की सेवा में उपस्थित होने का रुक्का लिखवा लिया[2]। इसके बाद महारावल विशनसिंह कुछ समय तक तो मेवाड़ की मातहती में रहे और उदयपुर दरबार में आना जाना रक्खा परन्तु इससे उनको सन्तोष न हुआ। इसी से मरहठों का सितारा चमकता देखकर इन्होंने उनसे मेल कर लिया और उन्हें ही खिराज भी देने लगे। सं० १७८५ के ज्येष्ठ मास से बाजीराव पेशवा ने बाँसवाड़े का आधा खिराज वसूल करने का अधिकार उदाजी पँवार (धार राज्य के मूल पुरुष) को और आधा मल्हारराव होलकर (इन्दौर के मूल पुरुष) को दे दिया। बाद में यह खिराज अकेला धार राज्य ही वसूल करने लगा।

जब सं० १७८५ (ई० सन् १७२८) में महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे) ने ईडर पर सेना भेजी तो महारावल विशनसिंह उसमें शरीक नहीं हुआ। इसलिए महाराणा ने सं० १७८६ में महारावल विशनसिंह से ८५ हजार रुपये सेना खर्च के देने का रुक्का लिखवा लिया।

इनका देहान्त वि० सं० १७९४ चैत्र सुदि ७ (ई० सन् १७३७ ता० २७ मार्च) को हुआ था। इनके ४ रानियाँ फूलकुँवर राठोड़, बनेकुँवर राठोड़ रामावत (कुशलगढ़), विजयकुँवर चौहान और बदनकुँवर पँवार थीं। श्रीमती विजयकुँवर चौहान के उदर से महाराजकुमार उदयसिंह और पृथ्वीसिंह उत्पन्न हुए जो क्रमशः बाँसवाड़े की गद्दी पर बैठे।

## १२—महारावल उदयसिंह

[ सं० १७९४–१८०२ ]

ये सं० १७९४ (ई० सन् १७३७) में चार वर्ष की आयु में गद्दी पर

---

१—ये बूँदी नरेश बुधसिंह को सं० १७८७ सावण बदि ११ को ब्याही गई।

२—वीर विनोद, भाग ३ पृष्ठ १०३४ (प्रकरण ग्यारहवाँ)।

बैठे थे। इनकी नाबालगी में राज्य का सारा कार्य इनका मामू गुलाबसिंह चौहान (अथूणा वाला) करता था। इससे सरदार लोग नाराज थे। इसलिए आपस में अनबन होकर बड़ा उपद्रव मचा। इसी समय धार की सेना ने भी खिराज की वसूली के लिए बाँसवाड़े को घेर लिया। यह देख बालक राजा भीलों के गाँव में चला गया। अभी यह उपद्रव शान्त न हुआ था कि साढ़े तेरह वर्ष की अवस्था में सं० १८०३ कार्तिक वदि १ (ई० सन् १७४६ सितम्बर) में महारावल का निःसन्तानावस्था में स्वर्गवास हो गया। इसलिये इनका छोटा भाई पृथ्वीसिंह इनका उत्तराधिकारी हुआ।

## १३—महारावल पृथ्वीसिंह

[सं० १८०३-१८४२]

ये अपने भाई उदयसिंह की मृत्यु होने पर वि० सं० १८०३ (ई० सन् १७४६) में गद्दी पर बैठे। उस समय ये बालक थे और राज्य में चारों ओर अशान्ति थी। साथ ही धार वाले भी अपने बकाया खिराज की वसूली के लिये आ-आ कर बड़ा तंग किया करते थे। इससे वि० सं० १८०४ में महारावल पृथ्वीसिंह सितारे जाकर राजा शाहू से मिले व खिराज का समझौता कर लिया। मौका पाकर इन्होंने सूँथ (गुजरात) के राना रतनसिंह परमार से लड़ाई ठानी और उसके राज्य पर भी अधिकार कर लिया। परन्तु जब राना की पुत्री दौलतकुँवर का विवाह इनसे हो गया तब इन्होंने उसका राज्य वापिस लौटा दिया। अलबत्ता सूँथ (संतरामपुर) राज्य के शेरगढ़ व चिलकारी नाम के दो परगने इनके सरदार ठाकुर उदयसिंह चौहान (गढ़ी) के हाथ लग गये। इसकी अध्यक्षता में बाँसवाड़े की सेना सूँथ पर गई थी। इसने इस युद्ध में अच्छी सेवाएँ की थीं। इसी प्रकार लूणावाड़ा के राना बख्तसिंह सोलंकी से भी महारावल की लड़ाई हुई जिसमें इन्होंने उसका नकारा छीन लिया।

महारावल पृथ्वीसिंह ३९ वर्ष राज करके वि० सं० १८४२ चैत्र वदि १४ (ई० सन् १७८६ ता० २९ मार्च) को स्वर्गवासी हुए। उनके ७ रानियाँ थीं जिनसे ५ पुत्र तथा बख्तकुँवर व चाँदकुँवर नामक दो पुत्रियाँ हुईं। इनमें से बड़े कुँवर बिजयसिंह इनके उत्तराधिकारी हुए। दूसरे कुँवर तख्तसिंह थे, तीसरे बख्तसिंह थे, जिसे वि० सं० १८४६ में खाँधू की जागीर मिली, चौथे रणसिंह को तेजपुर मिला, पर वह निःसन्तान रहे और पाँचवें खुशहालसिंह को सूरपुर की जागीर मिली।

इन महारावल ने सं० १८२५ आश्विन वदि १० (ई० सन् १७६८ ता० ५ अक्टूबर बुधवार) को बाँसवाड़ा राजधानी की शहरपनाह की नींव रखकर उसे बनवाई थी और साथ ही अपने नाम पर राजधानी में पृथ्वीगंज

मोहल्ला भी बसवाया था। इन्होंने ही पृथ्वी विलास बाग और मोती महल भी तैयार करवाये थे। इनकी रानी राठोड़ अनोपकुँवर (आमझरा) ने वि० सं० १८५६ (ई० सन् १७९९) में लक्ष्मीनारायण का मंदिर बनवाया था।

ये महारावल अच्छे राजनीतिज्ञ व उदार नरेश थे।

## १४—महारावल विजयसिंह

[वि० सं० १८४२—१८७२]

महारावल पृथ्वीसिंह के ये ज्येष्ठ पुत्र थे और वि० सं० १८४२ (ई० सन् १७८६) में राजगद्दी पर बैठे। इन्होंने मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह के विरुद्ध शिर उठाया। इसलिए महाराणा भीमसिंह ने ईडर से दूसरी बार शादी करके लौटते हुए, सं० १८५० के फाल्गुन (ई० सन् १७९४ मार्च) में डूँगरपुर से सेना खर्च लेकर बाँसवाड़े पर भी चढ़ाई कर दी। परन्तु माही नदी पर सेना पहुँचने के पहले महारावल विजयसिंह ने तीन लाख रुपये देकर महाराणा को प्रसन्न कर लिया।

इसी समय सब प्रदेशों में मरहठों का जोर बढ़ गया था और वे राजाओं से अपनी चौथ वसूल करते फिरते थे। जो देश इनसे छूट जाता था उसको पिंडारी व लुटेरे तंग करते थे। इसी प्रकार बाँसवाड़े पर भी मरहठों ने अपना प्रभाव जमा लिया था और धार का मरहठा राजा, महारावल विजयसिंह से बलपूर्वक अपना खिराज वसूल करता था। अन्त में धार वालों से तंग आकर उनसे पिण्ड छुड़ाने के लिये और अँग्रेजों से सन्धि करने के लिये महारावल विजयसिंह ने अपना एक वकील बड़ौदा (गायकवाड़) के रेजिडेन्ट के पास भेजा। परन्तु उसने बाँसवाड़ा राज्य के राजपूताना प्रान्त में होने से उसका दिल्ली के रेजिडेन्ट की हद में होना बतलाकर उसे दिल्ली जाने के लिये कहा[1]। इससे यह सन्धि का प्रस्ताव मुल्तवी रहा और वि० सं० १८७२ की माघ सुदि ७ (ई० सन् १८१६ ता० १५ फरवरी) को महारावल का देहांत हो गया। इन्होंने ३० वर्ष तक राज्य किया। इनके दो रानियाँ गंगाकुँवर राठोड़ (सैलाना) तथा गुमानकुँवर राठोड़ (पालपोल) थीं। महाराणी गंगाकुँवर के उदर से कुँवर उम्मेदसिंह का जन्म हुआ था। ये कुँवर उद्दण्ड विचार के थे इससे महारावल सदा इनसे असंतुष्ट रहे थे।

## १५—महारावल उम्मेदसिंह

[वि० सं० १८७२—१८७६]

ये अपने पिता के इकलौते पुत्र थे और सं० १८७२ (ई० सन् १८१६) में राजगद्दी पर बैठे। इनके समय में भी मरहठों व पिंडारी लुटेरों का

१—मुन्शी ज्वालासहाय; वकाये राजपूताना, जिल्द १ पृष्ठ २१२।

कष्ट रहा। इससे इन्होंने अपने वकील रतनजी पण्डित के द्वारा वि० सं० १८७५ आश्विन बदि २ (ई० सन् १८१८ ता० १६ सितम्बर) को अँग्रेज़ सरकार के साथ दस शर्तों का एक अहदनामा किया। जिसमें महारावल ने वायदा किया कि वे अँग्रेज़ सरकार की सलाह से राज-काज करेंगे, दूसरे रईसों से राजनैतिक सम्बन्ध नहीं रक्खेंगे, अपने राज्य की सालाना आमदनी में से रुपये पीछे छः आने अँग्रेज़ सरकार को खिराज के देंगे और ज़रूरत पड़ने पर यथा-शक्ति सरकार को सैनिक सहायता भी देंगे[1]। परन्तु महारावल ने जब देखा कि मुसीबत का ज़माना गुज़र चुका और शर्तें ज़्यादा कड़ी हैं तब ये अहदनामे पर अमल करने से मुकर गये। पहले तो सरकार ने चाहा कि इस अहदनामे की पाबन्दी कराई जावे परन्तु राजनैतिक परिस्थिति बदल जाने से सरकार ने दुबारा नई सन्धि की। असल में बात यह हुई कि इन दिनों अँग्रेज़ सरकार की धार राज्य से सन्धि होने की बात-चीत हो गई थी, जिसमें धार के राजा ने अँग्रेज़ों को डूँगरपुर और बाँसवाड़े का खिराज सौंप दिया। तब महारावल ने कुछ और शर्तें बढ़ाकर वि० सं० १८७५ पौष बदि १३ (ई० सन् १८१८ ता० २५ दिसम्बर) को बाँसवाड़े में केप्टेन कॉलफील्ड के द्वारा तेरह शर्तों का दूसरा अहदनामा स्वीकार कर लिया। इस अहदनामे की शर्तों में एक शर्त यह भी बढ़ाई गई कि यदि धार आदि किसी राज्य का खिराज बाँसवाड़े में बाकी हो तो वह अँग्रेज़ सरकार को दिया जावे[2]। महारावल उम्मेदसिंह ने केवल ४ वर्ष राज किया और इस अहदनामे के कुछ ही मास बाद वि० सं० १८७६ की वैशाख सुदि १० (ई० सन् १८१९ ता० ५ मई) को वे इस संसार से चल बसे। ये निर्दयी और क्रोधी थे। इनके ६ रानियाँ थीं जिनसे ३ पुत्र भवानीसिंह, चन्दनसिंह और दीपसिंह तथा चार पुत्रियाँ गुलाबकुंवर, हेमकुंवर, लालकुंवर व फतेहकुंवर उत्पन्न हुईं।

## १६—महारावल भवानीसिंह

[ वि० सं० १८७६—१८९५ ]

आप वि० सं० १८७६ (ई० सन् १८१९) में राजगद्दी के स्वामी हुए। सं० १८७६ (ई० सन् १८२०) में इन्होंने अँग्रेज सरकार के साथ एक कौल-नामा किया जिसके अनुसार चढ़े हुए कुल खिराज के बदले केवल ३५,००० हजार सालिमशाही रुपये बारह छमाही किश्तों में देना स्वीकार किया और ई० सन् १८१९, १८२० और १८२१ ई० के सालाना खिराज के बदले क्रमशः १७,००० व २०,००० और २५,००० सालमशाही रुपये देने तय हुए। सं० १८९३

१—एचिसन; ट्रीटीज़ एंगेजमेंटस एण्ड सनदस, भाग ३ पृ० ४४५ (पाँचवाँ संस्करण १९३२ ई०)।

२—वही; भाग ३ पृ० ४७०।

( ई० सन् १८३६ ) तक खिराज के करीब १,७०,००० रुपये चढ़ गये और राज्यप्रबन्ध भी ठीक तौर पर नहीं हो सका। यह देखकर सरकार ने वहाँ का प्रबन्ध अपने हाथ में लेना चाहा। परन्तु महारावल ने आगे को प्रबन्ध ठीक करने का वायदा कर लिया। उसी वर्ष हमेशा के लिये सालाना ३५,००० सालिमशाही रुपये खिराज के नियत हो गये। सं० १८८० ( ई० सन् १८२४ ) तक राज्य में भील और लुटेरों का उपद्रव रहा। परन्तु इस वर्ष उनका दमन किया गया जिससे स्थायी रूप से शान्ति हो गई और राज्य की आमदनी भी बढ़ी। सं० १८८१ में राज्य की आय २ लाख रुपये तक पहुँच गई थी और पोलिटिकल एजेण्ट के कथनानुसार यह आमदनी और भी ज्यादा होती परन्तु महारावल की सुस्ती व लापरवाही से न हो सकी। सं० १८८६ ( ई० सन् १८२६ ) में कप्तान स्पियर्स महारावल को उत्तम सलाह देकर राज-काज चलाने के लिये नियत हुआ। उसने एक ब्राह्मण जमादार को—जिसे २५०) रु० सालाना वेतन मिलता था और उतनी ही आय का एक गाँव मिला हुआ था और जो अपने को बांसवाड़ा नरेश से कुछ कम नहीं समझता था, उसका कुछ अपराध साबित होने पर—पुलिस की नौकरी से निकाल दिया। इससे क्रुद्ध होकर उसने एक मुसलमान के द्वारा कप्तान स्पियर्स को जहर दिला कर मार डाला। ब्राह्मण जमादार और वह मुसलमान दोनों पकड़े गये और जांच से अपराध साबित होने पर उन दोनों अपराधियों को राज्य से निर्वासन का दण्ड दिया गया। परन्तु मुख्य अपराधी बम्बई जाते हुए रास्ते में भाग निकला।

महारावल भवानीसिंह अपने कृपापात्र ब्राह्मण जमादार के निकाले जाने के बाद अधिक नहीं जिये और वि० सं० १८६५ मार्गशीर्ष बदि ५ ( ई० सन् १८३८ ता० ६ नवम्बर ) को उनका निःसन्तान अवस्था में ही देहान्त हो गया। इससे खांधू ठिकाने के बहादुरसिंह गोद आकर बांसवाड़े की गद्दी पर बैठे।

महारावल भवानीसिंह के ३ रानियाँ राजकुँवर राठोड़ ( आऊवा ), सूरजकुँवर चौहान ( मोला ) और राजकुँवर राठोड़ ( ईडर ) तथा ५ खवासनें ( उपपत्नियाँ ) थीं। इनके देहान्त पर केवल ४ खवासनें सती हुईं।

## १७—महारावल बहादुरसिंह

[ सं० १८९५—१९०० ]

महारावल भवानीसिंह के कोई पुत्र न होने से उनके देहान्त पर गढ़ी के ठाकुर अर्जुनसिंह चौहान व महारावल के कामदार शोभाचन्द कोठारी ने कुवानिया जागीर के ठाकुर दीपसिंह अहाड़ा को गद्दी पर बिठाने का विचार किया। परन्तु वह बहुत ही दूर का हक़दार था। उधर सबसे प्रथम खाँदू के

सरदार का हक़ था। इसलिये दूर के खानदान से लाकर गद्दी पर बिठलाने में खाँदू वालों की तरफ से उपद्रव होने का भय था। तब खाँदू ठिकाने के संस्थापक महाराज बख्तसिंह के दूसरे पुत्र बहादुरसिंह को गोद लिया गया। यह पहले तेजपुर के महाराज रणसिंह के यहाँ गोद जा चुके थे। सं० १८६५ मार्गशीर्ष सुदि ५ (ई० सन् १८३८ ता० २२ नवम्बर) को बहादुरसिंह बाँसवाड़े की गद्दी पर बैठे। खाँदू के महाराज बख्तसिंह के पोते मानसिंह का नजदीकी हक़ था परन्तु उसे इस गोद की मालूम ही नहीं होने दिया गया। गद्दी पर बैठने के समय बहादुरसिंह वृद्ध और निःसन्तान थे। इसलिये बहादुरसिंह ने गद्दी पर बैठने के साथ ही सूरपुर के महाराज कुशलसिंह के दूसरे पुत्र बख्तावरसिंह के बेटे लक्ष्मणसिंह को अपना उत्तराधिकारी बनाया। यह खाँदू वालों की अपेक्षा कुछ दूर का हक़दार था। इस गोद के समय खाँदू वालों ने अपने बेटे को गोद देने के वास्ते दावा किया। लेकिन महारावल बहादुरसिंह ने उसकी हक़तलफी के एवज में उसके खिराज में सदैव के लिये १,२००) रुपये कम कर दिये। इससे उसने शान्त होकर राजीनामा पेश कर दिया। इनका पारस्परिक सम्बन्ध इस प्रकार थाः—




महारावल बहादुरसिंह केवल ५ वर्ष राज करके वि० सं० १९०० (ई० सन् १८४४) में देवलोक सिधार गये। उनके दो रानियाँ केसरकुँवर मेड़तणी (तलवाड़ा) और सूरजकुँवर चौहाण (उबाड़ा) तथा नाथीबाई नाम की खवासण (पासवान-उपपत्नी) थीं।

## १८—महारावल लच्मणसिंह

[ वि० सं० १६००–१६६२ ]

इनका जन्म सं० १८६६ (ई० सन् १८३६) में हुआ था और ५ वर्ष की आयु में वि० सं० १६०० फाल्गुन बदि १४ (ई० सन् १८४४ ता० १७ फरवरी) को ये राजगद्दी पर बैठे। इनके नाबालिग होने से राज्य का प्रबंध अंग्रेज सरकार की ओर से मुंशी शहामतअली खाँ आदि के हाथों में रहा। वि० सं० १६१३ (ई० सन् १८५६) में इनके बालिग होने पर राजशासन के पूरे अधिकार इनको दे दिये गये।



महारावल लचमणसिंह बाँसवाड़ा

वि० सं० १६१४ (ई० सन् १८५७) में जब भारत में गदर फैला तो बाँसवाड़ा भी उपद्रव से नहीं बच सका। इस समय सरदारों ने महारावल का साथ नहीं दिया। हाँ! कुशलगढ़ के राव ने बागियों को रोकने का उद्योग किया था परन्तु उसे उसमें सफलता नहीं मिली। क्योंकि विद्रोहियों की संख्या अधिक थी। गदर की इस सेवा के उपलक्ष में अंग्रेज सरकार ने कुशलगढ़ के राव हमीरसिंह राठोड़ को खिलअत देकर सम्मानित किया। गदर वालों ने ताँतिया टोपे (ब्राह्मण) की अध्यक्षता में मिगसर सुदि ६ (ता० ११ दिसम्बर) को बाँसवाड़ा राजधानी को आ घेरा। इस पर महारावल को लाचार होकर राजधानी छोड़ उत्तर की तरफ के जंगलों में जाना पड़ा। गदर के शान्त हो जाने पर सं० १६१८ (ई० सन् १८६२) में अंग्रेज सरकार की तरफ से दूसरे राज्यों की तरह महारावल को भी गोद लेने की सनद मिली।

बाँसवाड़ा रियासत में आमदनी के लिहाज से कुशलगढ़ ठिकाना मुख्य है, जिसको बाँसवाड़ा के सिवाय रतलाम राज्य की तरफ से भी ६५ गांव जागीर में मिले हुए हैं। वि० सं० १६१२ (ई० सन् १८५५) में रतलाम के राजा और कुशलगढ़ के राव के आपस में अनबन हो गई तब यह फैसला हुआ कि कुशलगढ़ का राव बाँसवाड़े का मातहत सरदार समझा जाय। परन्तु फिर कई बातें ऐसी हुईं कि जिससे कुशलगढ़ का राव अपने को

स्वतंत्र मान कर बाँसवाड़ा राज्य की आज्ञाओं की परवाह न करने लगा, और जब अंग्रेज सरकार के पास उसकी शिकायतें की गईं तो उसने साफ कह दिया कि वह बाँसवाड़ा राज्य से सर्वथा अलग है। इस प्रकार महारावल और राव के बीच गहरी अनबन हो गई। महारावल, कुशलगढ़ के जिम्मे खिराज आदि की रकम बाकी निकाल कर उसके वसूल करने की धुन में थे। इतने में वि० सं० १६२३ (ई० सन् १८६६) में कलिंजरा के थाने से एक कैदी भाग गया। इसके लिये यह बात फैलाई गई कि उक्त कैदी को कुशलगढ़ के राव का कुँवर कई आदमियों को घायल कर छुड़ा ले गया है। इस पर अंग्रेज सरकार ने जाँच करके कुशलगढ़ की उस जागीर को जो रतलाम (मालवा) रियासत में थी जब्त कर लिया। परन्तु दो वर्ष बाद असली भेद खुल गया और मालूम हुआ कि बाँसवाड़े की तरफ से यह झूठा मुकदमा खड़ा किया गया था। इसलिये सरकार ने नाराज होकर वि० सं० १६२६ सावण बदि ८ (ई० सन् १८६६ ता० १ अगस्त) से ६ वर्ष के लिए महारावल लक्ष्मणसिंह की सलामी की ४ तोपें घटाकर ग्यारह तोपें कर दीं और साथ ही उनसे ६,३६७) रु० हर्जाने के भी कुशलगढ़ को दिलवाये। इस फैसले के साथ-साथ अंग्रेज सरकार ने यह भी तय कर दिया कि आगे से कुशलगढ़ के राजप्रबन्ध में बाँसवाड़ा किसी प्रकार का हस्तक्षेप (दस्तनदाजी) न करे और कुशलगढ़ वाले अपने सालियाना खिराज के १,१०० रु० सालिमशाही (५५० रु० कलदार) पोलिटिकल एजेन्ट के द्वारा बाँसवाड़ा स्टेट को देते रहें तथा कुशलगढ़ के इलाके में से जाने वाली व्यापारिक वस्तुओं का महसूल राव ही ले।

इस फैसले से कुशलगढ़ का राव, बांसवाड़ा स्टेट से बिलकुल स्वतंत्र सा हो गया और उसकी गणना अँग्रेज सरकार से संरक्षित ठिकानों में होने लगी। उसको अपना वकील, एसिस्टेण्ट पोलिटिकल एजेण्ट के पास बांसवाड़ा में नियत करने का अधिकार भी मिल गया। इस झगड़े के कारण मेवाड़ के पोलिटिकल एजेण्ट के पास अधिक कार्य बढ़ गया। इससे सं० १६२६ (ई० सन् १८६६) में उसकी अधीनता में राजपूताना एजेन्सी का हेडक्लर्क पारसी फ्रामजी भीकाजी बांसवाड़े में एसिस्टेन्ट पोलिटिकल एजेण्ट नियत हुआ और उसके वेतन व दफ्तर खर्च आदि के सालाना १५ हजार सालिमशाही रुपये (कलदार ९,१७४॥=)) बांसवाड़े पर जुर्माने के तौर पर लगाये गये। ये खर्चा वि० सं० १६४१ (ई० सन् १८८४) में घटा कर ५००) रु० कर दिये गये। क्योंकि वही अफसर प्रतापगढ़ राज्य के एसिस्टेण्ट पोलिटिकल एजेण्ट का काम भी करने लगा था।

सं० १६२८ (ई० सन् १८७१) में गढी के ठाकुर रतनसिंह चौहान ने अपनी पुत्री का विवाह महाराणा शम्भूसिंह के साथ कर उनसे महारावल की आज्ञा के बिना ही "राव" का खिताब ले लिया। इससे महारावल

और ठाकुर रतनसिंह के बीच झगड़ा हो गया। परन्तु रतनसिंह समझदार आदमी था। इससे उसने लोगों के समझाने से महारावल से मेल कर लिया। महारावल ने भी उसका, महाराना का दिया हुआ "राव" का खिताब बहाल रक्खा और सं० १६३१ में मंत्री (दीवान) पद खाली होने पर उसे अपना मंत्री भी बना लिया। इसी वर्ष गुढ़े का ठाकुर हिम्मतसिंह भी राज्य से बागी हो गया। परन्तु अन्त में यह सं० १६२८ ज्येष्ठ वदि १२ (ई० सन् १८७१ ता० १७ मई) को राज्य के सिपाहियों द्वारा मारा गया। इन्हीं दिनों महारावल ने जागीरदारों को हिदायत की कि बिना महारावल की आज्ञा के कोई गोद (दत्तक) न लेवे परन्तु पोलिटिकल एजेण्ट ने उन्हें समझाया कि महारावल को इस प्रकार की कौमी बातों में दखल देने का अधिकार नहीं है।

बोरी और रेचेरी नाम के गाँवों के लिये बांसवाड़ा और प्रतापगढ़ राज्य के बीच जो झगड़ा चल रहा था वह वि० सं० १६३१ (ई० सन् १८७४) में बहुत ही बढ़ गया। इसीसे प्रतापगढ़ के २६ आदमी मारे गये और ५४ घायल हुए और उस (प्रतापगढ़) का माल भी लूट लिया गया। इसी झगड़े में बांसवाड़े के भी दो आदमी मारे गये व चार घायल हुए थे। अन्त में अँग्रेज सरकार द्वारा जाँच होने पर बांसवाड़े के कामदार (दीवान) कोठारी चम्मनलाल पर एक हजार रुपया जुर्माना किया जाकर वह दस वर्ष के लिये निर्वासित कर दिया गया। पाँच दूसरे अहलकार पाँच-पाँच वर्ष के लिये कैद किये जाकर उदयपुर के जेलखाने में भेजे गये और दोनों राज्यों की सीमा पर मीनारें खड़े कर दिये गये।

इसी तरह बांसवाड़ा राज्य का अजंदा गाँव के कब्जे के बारे में प्रतापगढ़ के साथ एक दूसरा मुकदमा भी था। जाँच होने पर सं० १६३१ (ई० सन् १८७४) में फैसला हुआ कि वास्तव में यह गाँव प्रतापगढ़ का था और वि० सं० १६१७ (ई० सन् १८६०) में बांसवाड़ा ने उस पर बलपूर्वक कब्जा कर लिया था। साथ ही बांसवाड़ा महारावल ने मुकदमे में झूँठी शहादतें बना कर व जान बूझ कर जाली कागजात सबूत में पेश कर यह झगड़ा खड़ा किया है। इस घटना से महारावल की फिर बड़ी बदनामी हुई और इसके फलस्वरूप अँग्रेज सरकार ने महारावल की ४ तोपें और भी छः वर्ष के लिये घटा दीं (ये पहले वि० सं० १६२६ में घटाई गई थीं जो सं० १६३६=ई० सन् १८७६ तक नहीं बढ़ीं)।

महारावल लक्ष्मणसिंह एक पुराने ढंग के नरेश थे। उन्होंने ६१ वर्ष तक राज किया परन्तु समय के साथ-साथ अपने विचार नहीं बदले और सुधार के विचारों से दूर रहना ही पसन्द किया। उन्होंने न कभी रेल या

तार देखे न ये देखना चाहते थे। इन्होंने ४० वर्ष तक अपनी रियासत से बाहर कदम भी नहीं रक्खा। इनके समय कर्ज से राज्य दब गया था और सरकार का खिराज भी चढ़ गया था। महारावल का दबाव अपनी प्रजा पर नहीं रहा था। भील काबू से बाहर निकल गये थे। शिक्षा की ओर कोई ध्यान नहीं दिया गया। मालगुजारी की दशा बिगड़ गई। राजकर्मचारियों का जोर बढ़ा। इसलिये अंग्रेज सरकार ने वि० सं० १६५८ (ई० सन् १६०१) में राज्य के प्रबन्ध में दखल देने का निश्चय किया और वि० सं० १६५६ (ई० सन् १६०२) में राज्य का कुल प्रबन्ध मेवाड़ के एसिस्टेण्ट रेजिडेण्ट के हाथ में सौंप दिया जो ५ मेम्बरों की एक कौंसिल की सहायता से राज-काज चलाने लगा। इसी समय सं० १६६१ (ई० सन् १६०४) में बांसवाड़ा में कलदार सिक्के का चलन और तार विभाग का प्रारम्भ हुआ।

महारावल के १५ रानियाँ, १० उपपत्नियाँ तथा ६ दासियाँ थीं, जिनके उदर से कुल ६० सन्तानें हुईं। अर्थात् विवाहित महारानियों से ७ महाराजकुमार तथा ८ राजकुमारियाँ और उपपत्नियों से २३ खवासवाल[1] (रावराजा) तथा २२ खवासवाल पुत्रियाँ हुईं। महारावल की मृत्यु के समय राजकुमारों में से शम्भूसिंह, सज्जनसिंह और सवाईसिंह विद्यमान थे।

सं० १६६२ की वैशाख बदि ६ (ई० सन् १६०५ ता० २८ अप्रेल) को भीमसोर गाँव में लगभग ६७ वर्ष की आयु में इन महारावल का देहांत हो गया। इस पर उनका शव वहाँ से पीनस (पालकी) में रखकर बाँसवाड़े लाया गया जहाँ राज्य रीति के अनुसार उनका दाह संस्कार हुआ। उनके पीछे उनके ज्येष्ठ पुत्र शम्भूसिंह राज्य के स्वामी हुए।

## १६—महारावल शम्भूसिंह

[ वि० सं० १६६२—१६६५ ]

इनका जन्म वि० सं० १६२५ की कार्तिक बदि १३ (ई० सन् १८६८ ता० १४ अक्टूबर) बुधवार को हुआ था। जिस समय इनके पिता का देहांत हुआ था उस समय ये डूँगरपुर में थे। क्योंकि इनका उनसे मेल नहीं था। इससे ये कुछ काल तक उदयपुर व डूँगरपुर में जाकर रहे थे। जब इन्हें पिता की मृत्यु का समाचार मिला तब ये डूँगरपुर से बाँसवाड़े गये और सं० १६६२ वैशाख सुदि ५ (ई० सन् १६०५ ता० ६ मई) मंगलवार को ३७ वर्ष की आयु में राजगद्दी पर बैठे। स्वर्गीय महारावल लक्ष्मणसिंह के समय से एसिस्टेन्ट रेजिडेन्ट की निगरानी में जो पाँच मेम्बरों की कौंसिल थी

---

१—रावराजा हिम्मतसिंह, तेजसिंह, मोतीसिंह, मोहनसिंह, मानसिंह, बुधसिंह, स्वरूपसिंह, दीपसिंह, जीतसिंह, ~~मानसिंह~~, अम्रसिंह, संग्रामसिंह, जेतसिंह आदि।

वही इनके समय भी राज्य कार्य का संचालन करने लगी। इस कौंसिल ने राज्य में अनेक सुधार किये। इसके बाद सं० १९६२ माघ बदि १ (ई० सन् १९०६ ता० ११ जनवरी) को अँग्रेज सरकार की तरफ से महारावल शम्भूसिंह को राज्याधिकार सौंप दिये गये। परन्तु उनमें राज्य प्रबन्ध करने की योग्यता न थी। वे शराब और अय्याशी में समय बिताने लगे। इससे तीन वर्ष के राज्य काल में ही उनसे कई बातें ऐसी हो गई कि सं० १९६५ आश्विन सुदि १५ (ई० सन् १९०८ ता० ६ अक्टूबर) को उन्हें राज्य कार्य को इस्तीफा देकर राजगद्दी छोड़नी पड़ी।



महारावल शम्भूसिंह,

इस पर राज्यप्रबंध फिर अँग्रेज सरकार के पोलिटिकल एजेन्ट के हाथ में चला गया।

वि० सं० १९७० की मिगसर बदि ३० शनिवार (ई० सन् १९१३ ता० २७ दिसम्बर) को इनका स्वर्गवास हो गया। इनके ६ रानियाँ और ७ खवासएँ (उपपत्नियाँ) थीं। रानियों से इन्हें ११ पुत्र और दो पुत्रियाँ तथा पड़दायतों (उपपत्नियों) से मानसिंह, शिवसिंह व गोपालसिंह नामक तीन पासवानिये पुत्र (रावराजा) हुए।





## २०—महारावल सर पृथ्वीसिंहजी

[वि० सं० १९७०—चिरायु हो]

श्रीमान रायरायाँ महाराजाधिराज महारावल सर पृथ्वीसिंहजी बहादुर के० सी० आई० ई० का शुभ जन्म वि० सं० १९४५ की आषाढ़ सुदि ७ रविवार (ई० सन् १८८८ ता० १५ जुलाई) को हुआ था। इनकी शिक्षा मेयो कालेज (अजमेर) में हुई, जहाँ से इन्होंने डिप्लोमा परीक्षा पास की। इसके बाद इन्होंने बेदला (मेवाड़) ठिकाने के राव नाहरसिंह के चाचा

राव बहादुर राजसिंह के पास रह कर कुछ दिनों तक कार्यशैली का अध्ययन किया। वि० सं० १९६५ (ई० सन् १९०८) में जब आपके पिता महारावल शम्भूसिंह राज्य कार्य से अलग किये गये तब आप वहाँ से बांसवाड़े बुलाये गये और वहाँ पर ये दक्षिणी राजपूताना के पोलिटीकल एजेण्ट की देखभाल में शासन कार्य का अनुभव प्राप्त करने लगे।


महारावल सर पृथ्वीसिंहजी

महारावल शम्भूसिंह का कैलासवास हो जाने पर सं० १९७० की पोष सुदि ११ (ई० सन् १९१४ ता० ८ जनवरी) को ये नियमानुसार राजगद्दी पर बैठे। इनका पहला विवाह महाराजकुमार अवस्था में सिरोही के हिज हाईनेस महारावल सर केसरीसिंह देवड़ा (चौहान) की राजकुमारी आनन्दकुंवर बाई के साथ सं० १९६२ मंगसर सुदि १३ (ई० सन् १९०५ ता० १० दिसम्बर) को हुआ। परन्तु उक्त धर्मपत्नी का वि० सं० १९६६ मंगसर सुदि १३ शुक्रवार (ई० सन् १९०९ ता० २४ दिसम्बर) को प्रसूतावस्था में देहान्त हो गया। इन्हीं के उदर से सं० १९६६ कार्तिक सुदि १४ शुक्रवार (ई० सन् १९०९ ता० २६ नवम्बर) को महाराजकुमार चन्द्रवीरसिंह का जन्म हुआ था। इसके बाद महारावल पृथ्वीसिंहजी का दूसरा विवाह दाँता के राणा जसवंतसिंह पंवार की पुत्री से हुआ। इनके उदर से राजकुमारी अंबाकुँवर, कोमलकुँवर व महाराजकुमार राजेन्द्रसिंह का जन्म हुआ। अन्त में इन महाराणी का भी सं० १९७२ चैत्र वदि ६ शनिवार (ई० सन् १९१६ ता० २५ मार्च) को स्वर्गवास हो गया और बालक राजेन्द्रसिंह भी इनकी मृत्यु के १९ दिन बाद इस संसार से चल बसे। इसके बाद महारावल का तीसरा विवाह वि० सं० १९७३ (ई० सन् १९१७) में काठियावाड़ के मालिया ठिकाने के ठाकुर रायसिंह जाड़ेचा (यादव) की पुत्री से हुआ। जिससे राजकुमारी हेतकुँवर का सं० १९९० आश्विन सुदि ३ शुक्रवार (ई० सन् १९३३ ता० २२ सितम्बर) को जन्म हुआ। इसके बाद इन्होंने अपना चतुर्थ विवाह ईडर के हिजहाईनेस महाराजा सर दौलतसिंह राठोड़ की बहन दौलतकुँवर के साथ किया। इससे इनके चार राजकुमारियाँ

सूरजकुँवर, मोहनकुँवर, शेरकुँवर, इन्द्रकुँवर तथा वि० सं० १९७८ वैशाख सुदि ८ (ई० सन् १९१२ ता० १५ मई) को महाराजकुमार नरपतसिंह हुए। वि० सं० १९९० के ज्येष्ठ (ई० सन् १९३३ जून) मास में नरपतसिंह को १९ गाँवों से कलिंजरे की जागीर प्रदान की गई।

ज्येष्ठ महाराजकुमार चन्द्रवीरसिंहजी ने मेयो कालेज में डिप्लोमा क्लास तक की शिक्षा प्राप्त की। इनके दो विवाह हुए हैं। पहला विवाह वि० सं० १९८७ वैशाख बदि ७ रविवार (ई० सन् १९३० ता० २० अप्रेल) को गुजरात में राना साहेब कडाणा की पुत्री से हुआ जिनके उदर से एक राजकुमारी उत्पन्न हुई। दूसरा विवाह वि० सं० १९९२ में ध्रांगध्रा (काठियावाड़) के हिजहाईनेस महाराजा साहब की राजकुमारी के साथ हुआ। इस विवाह से इन (युवराज) के एक कुँवरी व एक कुँवर है। महाराजकुमार चन्द्रवीरसिंह मिलनसार व्यक्ति हैं परन्तु महारावल साहब से मेल-जोल न होने से कई वर्षों से बाँसवाड़ा राज्य से बाहर ही रहते हैं।

महारावल साहब की ज्येष्ठ राजकुमारी अम्बाकुँवर का विवाह वि० सं० १९८४ माघ सुदि ५ (ई० सन् १९२८ ता० २७ जनवरी) को चरखारी (मध्य-भारत) राज्य के हिजहाईनेस महाराजा अरिमर्दनसिंह बुन्देला (गहरवार) से और राजकुमारी कोमलकुँवर का विवाह वि० सं० १९८८ माघ सुदि १४ (ई० सन् १९३२ ता० २१ फरवरी) को जयपुर राज्य के बीसाऊ-सूरजगढ़ (शेखावटी) ठिकाने के कुँवर रघुवीरसिंह शेखावत से तथा राजकुमारी सूरजकुँवर बाई का विवाह सं० १९९३ माघ बदि ६ गुरुवार (ई० सन् १९३७ ता० ४ फरवरी) को टेहरी (गढ़वाल) के राजकुमार मानवीरेन्द्र शाह के साथ हुआ है[1]। महारावल ने अपनी सौतेली बहिन सज्जनकुँवर का विवाह वि० सं० १९८९ ज्येष्ठ सुदि १५ शनिवार (ई० सन् १९३२ ता० १८ जून) को नीलगांव (अवध) के ठाकुर लालताप्रसादसिंह के साथ किया परन्तु इस राजकुमारी का देहांत सं० १९९२ माघ बदि १४ गुरुवार (ई० सन् १९३६ ता० २३ जनवरी) को हो गया।

महारावल साहब अच्छे विचार के नरेश हैं। आपको राज्य-कार्य से भी प्रेम है और उसकी उन्नति का आप ध्यान रखते हैं। आज बाँसवाड़े की जो कुछ उन्नति दीखती है वह सब इन्हीं के उद्योग का फल है।

---

१—टेहरी राजवंश अपने को राजपूत जाति की पंवार (परमार) खांप से बताता है। इनका प्राचीन इतिहास अन्धकार में है। यहाँ के नरेश राजा सुन्दरशाह ने वि० सं० १९१४ के गदर में अंग्रेज़ सरकार की बड़ी सेवा की थी। इससे उनके निःसन्तान अवस्था में देहान्त हो जाने पर सरकार ने राज्य को ज़ब्त न करके

## राज्य की आमदनी व खर्च

बाँसवाड़ा राज्य की सालाना आमदनी ६ लाख और खर्च ४ लाख रुपये है। सं० १९९१ (ई० सन् १९३४-३५) और सं० १९९२ (ई० सन् १९३५-३६) में मुख्य-मुख्य मदों का हिसाब इस प्रकार था:—

### आमदनी

| नाम मद | सं० १९९१ | | सं० १९९२ |
|---|---|---|---|
| १—भूमि लगान, लाग-बाग (टेक्स) और जागीरदारों से खिराज आदि | २,३९,१२० | ... | २,४३,६४८ |
| २—जंगलात ... | १६,४०३ | ... | २२,३०० |
| ३—कस्टम्स (सायर) ... | १,०४,२१८ | ... | १,३५,६४२ |
| ४—आबकारी ... | १,०७,८५३ | ... | १,४६,६४० |
| ५—जुडीशल और जेल ... | १०,१०१ | ... | ८,३९७ |
| ६—स्टाम्पस ... | १८,६५१ | ... | १५,६५६ |
| ७—रजिस्ट्रेशन ... | ३८५ | ... | ३९० |
| ८—ब्याज ... | १२,५७१ | ... | १५,०३४ |
| ९—फुटकर ... | ९,५९३ | ... | ८,१८७ |
| कुल जोड़ | ५,२१,८९५ | | ५,९५,८९४ |

### खर्च

| नाम मद | सं० १९९१ | | सं० १९९२ |
|---|---|---|---|
| १—नरेश का हाथ खर्च ... | ६०,००० | ... | ६०,००० |
| २—महाराजकुमार साहब व महाराज साहब (नरेश का भाई) ... | ८,९१६ | ... | ८,४०० |
| ३—जनानी डेवढ़ी ... | ६७,७६७ | ... | ६७,२३८ |
| ४—पासवान (उपपत्नी) और रावराजे (अनौरस पुत्र) ... | ३,४८० | ... | २,७८९ |
| ५—महल के नौकर-चाकर ... | १३,७३८ | ... | १३,४७० |
| ६—अंग्रेज सरकार का खिराज (१७,५००) | १७,६०२ | ... | १७,५९६ |
| ७—मेहकमा खास ... | १२,६६२ | ... | १७,९८३ |

उनके अनौरस पुत्र राजा भवानीशाह को सं० १९१६ (ई० सन् १८५९) में राजगद्दी पर बिठा दिया (इम्पीरियल गॅजेटियर ऑफ इण्डिया भाग ५ सन् १८८५ ई० दूसरा संस्करण पृष्ठ २४ तथा नया संस्करण भाग २३ सन् १९०८ ई० पृष्ठ २७०)।

| नाम मद | | सं० १९९१ | | सं० १९९२ |
|---|---|---|---|---|
| ८—रेकर्ड दफ्तर | ... | ६४२ | ... | ६७६ |
| ९—एकाउएट दफ्तर | ... | ४,६३३ | ... | ४,७४१ |
| १०—महकमा माल ( रेवन्यु डिपार्टमेएट ) | | १७,२१४ | ... | १८,३०२ |
| ११—जंगलात | ... | ६,६६३ | ... | ७,२६१ |
| १२—कस्टम्स | ... | ११,९३० | ... | ११,८०८ |
| १३—आबकारी | ... | ७८३ | ... | ८३१ |
| १४—जुडीशल व जेल | ... | ११,१४२ | ... | १२,३३६ |
| १५—रजिस्ट्री महकमा | ... | १८४ | ... | १९१ |
| १६—पुलिस महकमा | ... | १८,७२३ | ... | १८,७८५ |
| १७—पृथ्वी राईफल्स व स्टेट बेन्ड | | १६,३०५ | ... | २०,५८६ |
| १८—मेडिकल ( सफ़ाखाने ) | ... | १२,९३६ | ... | १४,२४१ |
| १९—एज्युकेशन ( शिक्षा ) | ... | १०,००६ | ... | १०,७२४ |
| २०—पब्लिक वर्कस् ( कमठा ) | ... | ५,०१३ | ... | ४,५८५ |
| २१—राजमहल की घुड़शाला व मोटरखाना | | ३६,९५२ | ... | ३६,६९० |
| २२—गेस्ट हाउस व डेपुटेशन | ... | २०,७२७ | ... | २७,६६२ |
| २३—दौरे ... | ... | १,६०९ | ... | १,१८५ |
| २४—दान, पुण्य व त्योहार | ... | ९,७६० | ... | ९,६८४ |
| २५—फुटकर महकमे | ... | १४,१५६ | ... | १६,००७ |
| २६—फुटकर खर्च | ... | १७,५७१ | ... | १८,०२१ |
| | | ४,०१,००९ | | ४,२२,८२१ |

## अहदनामे—सन्धिपत्र

### ( १ )

यह अहदनामा आनरेब्ल ईस्ट इण्डिया कम्पनी और बाँसवाड़ा के राजा रायरायां महारावल श्री उम्मेदसिंह बहादुर तथा उनके वारिसों एवं उत्तराधिकारियों ( जानशीनों ) के बीच हुआ था। भारत के गवर्नर जेनरल मारक्विस हैस्टिंग्ज के दिये हुए इख्तियारों के अनुसार कम्पनी के प्रतिनिधि मिस्टर चार्लस थियोफिल्स मेटकाफ थे और दूसरी ओर से रायरायां महारावल श्री उम्मेदसिंह की तरफ़ से रतनजी पंडित थे।

पहली शर्त—अंग्रेज सरकार और बाँसवाड़ा के राजा महारावल श्री उम्मेदसिंह तथा उनके वारिसों ( वंशजों ) एवं उत्तराधिकारियों के बीच

मित्रता व मेलजोल और स्वार्थ की एकता सदा बनी रहेगी और एक के मित्र तथा शत्रु दूसरे के मित्र एवं शत्रु होंगे।

दूसरी शर्त—अंग्रेज सरकार बाँसवाड़ा राज्य और उसकी सीमा की रक्षा करने का वचन देती है।

तीसरी शर्त—महारावल तथा उनके वारिस एवं उत्तराधिकारी ब्रिटिश सरकार के साथ एक मातहत की हैसियत से सहयोग करेंगे और हमेशा इसका स्वामित्व स्वीकार करेंगे और भविष्य में दूसरे राजाओं या राज्यों के साथ कोई सम्बन्ध नहीं रक्खेंगे।

चौथी शर्त—महारावल तथा उनके वारिस और उत्तराधिकारी अपने मुल्क एवं राज्य के खुद-मुख्तार रईस होंगे और उनके राज्य में अंग्रेज सरकार की दीवानी तथा फौजदारी हुकूमत दाखिल न होगी।

पाँचवीं शर्त—बाँसवाड़ा राज्य के मामले अंग्रेज सरकार की सलाह से तय होंगे और इस काम में अंग्रेज सरकार भी महारावल की मर्जी का पूरा ध्यान रक्खेगी।

छठी शर्त—अंग्रेज सरकार की मंजूरी बिना महारावल तथा उनके वारिस (वंशज) और उत्तराधिकारी किसी राजा या रियासत के साथ कोई सन्धि या युद्ध की बात न कर सकेंगे, परन्तु अपने मित्रों या सम्बन्धियों के साथ जो उनका साधारण मित्रता पूर्ण व्यवहार है, वह जारी रहेगा।

सातवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी किसी पर ज्यादती (जबरदस्ती) न करेंगे और अगर इत्तिफाक से किसी के साथ कोई तनाजा हो जायगा तो उसके निपटारे के लिये अंग्रेज सरकार के सामने पेश करेंगे।

आठवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस व उत्तराधिकारी अँग्रेज सरकार को अपनी आमदनी में से छः आने फी रुपये के हिसाब से खिराज देते रहेंगे।

नवीं शर्त—जरूरत के वक्त मांगने पर रियासत बाँसवाड़ा अपनी फौज सरकार अँग्रेज को नौकरी के लिए अपनी हैसियत के मुआफिक देगी।

दशवीं शर्त—यह दश शर्तों का अहदनामा तयार होकर उस पर चार्लस थियोफिल्स मेटकाफ और रतनजी पंडित के दस्तखत व मुहर हुए और उनकी नकलें हिज एक्सीलेन्सी मोस्ट नोबल गवर्नर जेनरल और महारावल उम्मेदसिंह की तसदीक की हुई आज की तारीख से दो महीने के अन्दर आपस में एक दूसरे को दी जावेंगी।

मुकाम देहली ता० १६ सितम्बर सन् १८१८ ई०

| | |
|---|---|
| रतनजी पंडित की मुहर | दस्तखत—सी० टी० मेटकाफ<br>दस्तखत—हैस्टिंग्ज |
| कम्पनी की मुहर | दस्तखत—जी० डोड्सवेल<br>दस्तखत—जे० स्टुअर्ट<br>दस्तखत—सी० एम० रिकेटस |

आज १० अक्टूबर सन् १८१८ ई० को मुकाम फोर्ट विलियम में हिज एक्सीलेंसी गवर्नर जनरल ने कौंसिल में तसदीक किया।

बाकी शर्त अहदनामे की जो १६ सितम्बर सन १८१८ ई० को आनरेब्ल अँग्रेजी ईस्ट इण्डिया कम्पनी और रायरायां महारावल श्री उम्मेदसिंह, रईस बाँसवाड़ा के तय हुआ। जो कि महारावल बयान करते हैं कि उन्होने अब तक किसी रईस को मुकर्रर खिराज नहीं दिया। इस वास्ते यह इकरार किया जाता है कि अगर कोई रईस इस बाबत अपना दावा पेश करे और उसका सबूत पेश करे तो ऐसे दावों का फैसला सरकार अँग्रेजी की सरपंची के सुपुर्द होगा।

मुकाम देहली ता० १६ सितम्बर सन १८१८ ई०

| | | |
|---|---|---|
| रतनजी पंडित की मुहर | दस्तखत—सी० टी० मेटकाफ<br>दस्तखत—हैस्टिंग्ज | बड़ी मुहर |
| कम्पनी की मुहर | दस्तखत—जी० डोड्सवेल<br>दस्तखत—जे० स्टुअर्ट<br>दस्तखत—सी० एम० रिकेटस | |

हिज एक्सीलेंसी गवर्नर जनरल ने कौंसिल में ता० १० अक्टूबर सन १८१८ ई० को मुकाम फोर्ट विलियम में तसदीक किया।

( २ )

यह अहदनामा आनरेब्ल ईस्ट इण्डिया कम्पनी और बाँसवाड़ाके रायरायां महारावल श्री उम्मेदसिंह तथा उनके वारिसों एवं उत्तराधिकारियों ( जानशीनों ) के बीच हुआ था। भारत के गवर्नर जेनरल मारकिस हैस्टिंग्ज के दिये हुए इख्तियारों के अनुसार सेण्ट्रल इण्डिया व मालवा के एजेण्ट गवर्नर जेनरल, ब्रिगेडियर जेनरल सर जॉन माल्कम की आज्ञा से कम्पनी के प्रतिनिधि कप्तान जे० काल्फील्ड थे और दूसरी ओर से रायरायां

महारावल श्री उम्मेदसिंह अपने और अपनी सन्तान व उत्तराधिकारियों (जानशीनों) की तरफ़ से थे।

पहली शर्त—अंग्रेज़ सरकार और बाँसवाड़ा के राजा महारावल श्रीउम्मेदसिंह तथा उनके वारिसों (वंशजों) एवं उत्तराधिकारियों के बीच मित्रता व मेल-जोल और स्वार्थ की एकता सदा बनी रहेगी और एक के मित्र तथा शत्रु दूसरे के मित्र एवं शत्रु होंगे।

दूसरी शर्त—अंग्रेज़ सरकार बाँसवाड़ा राज्य और उसकी सीमा की रक्षा करने का वचन देती है।

तीसरी शर्त—महारावल तथा उनके वारिस एवं उत्तराधिकारी ब्रिटिश सरकार के साथ एक मातहत की हैसियत से सहयोग करेंगे और हमेशा उसका स्वामित्व स्वीकार करेंगे और भविष्य में दूसरे राजाओं या राज्यों के साथ कोई सम्बन्ध नहीं रक्खेंगे।

चौथी शर्त—महारावल तथा उनके वारिस और उत्तराधिकारी अपने मुल्क एवं राज्य के खुद-मुख्तार रईस होंगे और उनके राज्य में अंग्रेज़ सरकार की दीवानी तथा फ़ौजदारी हुकूमत दाख़िल न होगी।

पाँचवीं शर्त—बाँसवाड़ा राज्य के मामले अंग्रेज़ सरकार की सलाह से तय होंगे और इस काम में अंग्रेज़ सरकार भी महारावल की मर्ज़ी का पूरा ध्यान रक्खेगी।

छठी शर्त—अंग्रेज़ सरकार की मंज़ूरी लिये बिना महारावल तथा उनके वारिस (वंशज) और उत्तराधिकारी किसी राजा या रियासत के साथ कोई सन्धि या लड़ाई की बात न कर सकेंगे, परन्तु अपने मित्रों या सम्बन्धियों के साथ जो उनका साधारण मित्रतापूर्ण पत्र व्यवहार है, वह जारी रहेगा।

सातवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी किसी पर ज्यादती (ज़बर्दस्ती) न करेंगे और अगर इत्तफ़ाक़ से किसी के साथ कोई तनाजा हो जायगा तो उसके निपटारे के लिये अंग्रेज़ सरकार के सामने पेश करेंगे।

आठवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी स्वीकार करते हैं कि अब तक जो खिराज धार या किसी और राज्य को देना वाजिब होगा वह सब हरसाल अंग्रेज़ सरकार को किश्तवार अदा किया जायगा और किश्तें अंग्रेज़ सरकार बाँसवाड़ा राज्य की हैसियत के अनुसार नियत करेगी।

नवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी वादा करते हैं कि वे अंग्रेज़ सरकार को अपनी रक्षा के एवज खिराज देते

रहेंगे। खिराज उनकी रियासत की हैसियत के मूजिब नियत किया जायगा। लेकिन किसी हालत में रियासत की आमदनी पर छः आने फी रुपये से ज्यादा न होगा।

दशवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी स्वीकार करते हैं कि उनके पास जितनी सेना होगी, उसे वे जरूरत के वक्त मांगने पर अंग्रेज सरकार के हवाले करेंगे।

ग्यारहवीं शर्त—महारावल, उनके वारिस और उत्तराधिकारी इकरार करते हैं कि वे सब अरब, मकरानी तथा सिन्धी सिपाहियों को मौकूफ कर देंगे और अपनी फौज में अपने देश के रहने वालों के सिवाय दूसरे सिपाहियों को भरती न करेंगे।

बारहवीं शर्त—अंग्रेज सरकार वादा करती है कि वह महारावल के सर्कश या फिसादी रिश्तेदारों की हिमायत न करेगी बल्कि उनका दमन करने में महारावल को सहायता देगी।

तेरहवीं शर्त—इस अहदनामे की नवीं शर्त में महारावल इकरार करते हैं कि वे अँग्रेज सरकार को खिराज दिया करेंगे और उसके वक्त पर अदा न होने की हालत में महारावल वादा करते हैं कि अंग्रेज सरकार की ओर से कोई प्रतिनिधि ( मोतमर ) मुकर्रर हो, जो बांसवाड़ा के चुंगी के चबूतरे तथा उसके मातहत नाकों की आमदनी से रुपये वसूल करे।

यह तेरह शर्तों का अहदनामा आज की तारीख कप्तान जे० काल्फील्ड की मारफत ब्रिगेडियर-जनरल सर जे० मॉल्कम के० सी० बी०; के० एल० एस० के हुक्म से, जो आनरेबल ईस्टइण्डिया कम्पनी की ओर से प्रतिनिधि थे और बांसवाड़े के राजा महारावल श्री उम्मेदसिंह की मारफत जो खुद अपनी और अपने वारिसों तथा उत्तराधिकारियों की तरफ से प्रतिनिधि थे, तय हुआ। कप्तान काल्फील्ड वायदा करता है कि इस अहदनामे की एक नकल मोस्ट नोबल गवर्नर जेनरल द्वारा तस्दीक की हुई, बांसवाड़ा के राजा महारावल श्री उम्मेदसिंह को दो महीने के अर्से में दी जायगी और उसके दिये जाने पर यह अहदनामा, जिसे ब्रिगेडियर जेनरल सर जे० माल्कम के० सी० बी०; के० एल० एस० के हुक्म से कप्तान काल्फील्ड ने तैयार किया वापस दिया जायगा।

महारावल श्री उम्मेदसिंह ने अपनी इच्छा तथा अपने शरीर और मन की पूरी अच्छी हालत में यह अहदनामा किया।

स्थान बाँसवाड़ा, २५ दिसम्बर सन् १८१८ ई० अर्थात् ता० २४ सफ़र हिजरी १२३४, तदनुसार पौष बदि १३ सं० १८७५ वि०।

दस्तखत-जे० काल्कील्ड
,, हेस्टिंग्ज
,, जे० डोड्सवेल
,, जेम्स स्टुअर्ट

| कम्पनी की मुहर | गवर्नर जनरलकी छोटी मुहर |
|---|---|

आज १३ वीं फ़रवरी ई० सन् १८१६ को महामान्यवर गवर्नर जेनरल ने कौंसिल में तस्दीक किया।

## ( ३ )

### अँग्रेज़ सरकार और बाँसवाड़ा के महारावल श्री भवानीसिंह के बीच का इकरारनामा—

पौष बदि १३ वि० सं० १८७५ तदनुसार २५ दिसम्बर ई० सन् १८१८ को अंग्रेज़ सरकार और बाँसवाड़ा के महारावल श्री उम्मेदसिंह के बीच जो अहदनामा हुआ था, उसकी आठवीं शर्त में रावल ने वादा किया कि उस अहदनामे की तारीख तक उसके जिम्मे धार या और किसी राज्य का जो खिराज बाकी रहा होगा, वह सब वे अंग्रेज़ सरकार को सालाना, किश्तों में देंगे और किश्तें अंग्रेज़ सरकार नियत करेगी। महारावल के देश और आमदनी की हीनदशा का विचार कर अंग्रेज़ सरकार ने आठवीं शर्त में बतलाई हुई सब बाकी की रकम के बदले केवल ३५,०००) सालमशाही रुपये लेना स्वीकार किया है। अपनी तरक्की के दिनों में बांसवाड़ा रियासत गैर रियासतों को जो सलाना खिराज देती थी, उसके बराबर यह रकम है। महारावल इस लेख के द्वारा मंजूर करते हैं कि वे अँग्रेज़ सरकार को नीचे लिखी हुई फसलों पर किश्तवार रुपये दिया करेंगे—

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| फाल्गुण | वि० सं० | १८७६ | तदनुसार | फरवरी | ई०सन् | १८२० | १५००)रु० |
| वैशाख सुदि १५ | ,, | १८७७ | ,, | अप्रेल | ,, | १८२० | १५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | ,, | १८७७ | ,, | जनवरी | ,, | १८२१ | २५००)रु० |
| वैशाख सुदि १५ | ,, | १८७८ | ,, | अप्रेल | ,, | १८२१ | २५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | ,, | १८७८ | ,, | जनवरी | ,, | १८२२ | ३०००)रु० |
| वैशाख सुदि १५ | ,, | १८७९ | ,, | अप्रेल | ,, | १८२२ | ३०००)रु० |
| माघ सुदि १५ | ,, | १८७९ | ,, | जनवरी | ,, | १८२३ | ३५००)रु० |
| वैशाख सुदि १५ | ,, | १८८० | ,, | अप्रेल | ,, | १८२३ | ३५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | ,, | १८८० | ,, | जनवरी | ,, | १८२४ | ३५००)रु० |
| वैशाख सुदि १५ | ,, | १८८१ | ,, | अप्रेल | ,, | १८२४ | ३५००)रु० |
| माघ सुदि १५ | ,, | १८८१ | ,, | जनवरी | ,, | १८२५ | ३५००)रु० |
| वैशाख सुदि १५ | ,, | १८८२ | ,, | अप्रेल | ,, | १८२५ | ३५००)रु० |

जोकि उपर्युक्त अहदनामे की नवीं शर्त में महारावल वादा करते हैं कि वे रक्षा के बदले अंग्रेज सरकार को मुल्क की हैसियत के मुताबिक खिराज देंगे, पर वह रियासत की आमदनी पर फी रुपये छः आने से अधिक न होगा और अंग्रेज सरकार रावल के मुल्क की जल्द तरक्की होने की इच्छा से आज्ञा देती है कि सिर्फ ई० सन् १८१६, १८२० तथा १८२१ के खिराज की रकम अदा किये जाने का बन्दोबस्त हो, महारावल इकरार करते हैं कि वे ऊपर लिखे हुए संवतों के लिए नीचे लिखे अनुसार रकम अदा करेंगेः—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| फागुन | वि० सं० | १८७६ तदनुसार | फरवरी ई० सन् | | १८२० | ८५२०)रु० |
| बैशाख सुदि १५ | ,, | १८७७ | ,, | अप्रेल | ,, १८२० | ८५००)रु० |
| | | | | | कुल बाबत् सन् १८१६ = | १७,०००)रु० |
| माघ सुदि १५ | वि० सं० | १८७७ तदनुसार | जनवरी ई० सन | | १८२१ | १०,०००)रु० |
| बैशाख सुरि १५ | ,, | १८७८ | ,, | अप्रेल | ,, १८२१ | १०,०००)रु० |
| | | | | | कुल बाबत् सन् १८२० = | २०,०००)रु० |
| माघ सुदि १५ | वि० सं० | १८७८ तदनुसार | जनवरी ई० सन् | | १८२२ = | १२,५००)रु० |
| बैशाख सुदि १५ | ,, | १८७९ | ,, | अप्रेल | ,, १८२२ = | १२,५००)रु० |
| | | | | | कुल बाबत् सन् १८२१ = | २५,०००)रु० |

यह प्रबन्ध केवल तीन वर्ष के लिये है, जिसकी मियाद पूरी होने पर अंग्रेज सरकार नवीं शर्त के अनुसार खिराज का ऐसा बन्दोबस्त करेगी, जो उसकी दृष्टि में नेकनामी के अनुकूल और रावल के मुल्क की तरक्की तथा दोनों सरकारों (गवर्नमेन्टों) के फायदे के लिये ठीक मालूम हो।

यह अहदनामा बांसवाड़ा स्थान पर अंग्रेज सरकार की तरफ से, जेनरल सर जे० मालकम के० सी० बी०, के० एल० एस० की आज्ञा से कप्तान ए० मेकडानल्ड और महारावल श्री भवानीसिंह ने अपनी ओर से ता० १५ फरवरी ई० सन् १८२० तदनुसार फाल्गुन सुदि २ वि० सं० १८७६ व ता० २६ वीं रबिउस्सानी हिज़्री सन् १२३६ को यह अहदनामा किया।

रावल की मुहर

दस्तखत—ए० मैकडानल्ड
असिस्टेण्ट टू सर जान मालकम

(४)

अंग्रेज सरकार और बाँसवाड़ा के रावल महारावल श्री भवानीसिंह के बीच का इकरारनामा ई० सन् १८२३

ता० २५ दिसम्बर ई० सन १८१८ तदनुसार पौष बदि १३ वि० सं० १८७५ को अंग्रेज सरकार और बांसवाड़ा के रावल (राजा) महारावल श्री उम्मेदसिंह के बीच जो अहदनामा हुआ था, उसकी नवीं शर्त में उक्त रावल ने उपर्युक्त अंग्रेज सरकार को रक्षा के बदले अपने देश की उन्नति के अनुसार खिराज देना स्वीकार किया है, जो उस (बांसवाड़ा) की निश्चित आय के अनुसार फी रुपया छः आने से अधिक न होगा और चूंकि उक्त रावल ने १५ फरवरी ई० सन् १८२० तदनुसार फाल्गुन सुदि २ वि० सं० १८७६ के अहदनामे के मुताबिक ई० सन १८१६, १८२० तथा १८२१ के खिराज की रकम अदा कर दी है, इसलिये अंग्रेज सरकार ने इस उद्देश्य से कि रावल के देश की उन्नति हो कृपा पूर्वक नीचे लिखे हुए वर्षों का खिराज अदा किये जाने का बंदोबस्त किया है:—

| | सालिमशाही |
|---|---|
| ई० सन् १८२२ का खिराज ... ... | २४,००० रु० |
| धार राज्य के बकाया खिराज का जोड़ ... | ७,००० रु० |
| कुल रकम | ३१,००० रु० |

वह इस प्रकार से अदा किया जायगा—

| | |
|---|---|
| फाल्गुन बदि अमावस, मार्च ई० सन १८२३ को ... | १५,५०० रुपये |
| वैशाख सुदि १५ वि० संवत् १८८०, अप्रैल १८२३ को .... | १५,५०० रुपये |
| ई० सन १८२३ का खिराज ... ... ... | २५,००० रुपये |
| धार राज्य के बकाया खिराज का जोड़ ... ... | ७,००० रुपये |
| कुल रकम | ३२,००० रुपये |
| इस रकम में से फाल्गुन बदि ३० वि० सं० १८८० मार्च १८२४ ई० को ... ... ... | १६,००० रुपये |
| वैशाख सुदि १५ वि० सं० १८८१, मई सन् १८२४ ई० को | १६,००० रुपये |
| ई० सन् १८२४ का खिराज ... ... ... | २६,००० रुपये |
| धार राज्य का बकाया खिराज .... ... ... | ७,००० रुपये |
| कुल जोड़ | ३३,००० रुपये |

इस तादाद में से फाल्गुन वदि ३० वि० सं०
१८८१, मार्च ई० सन् १८२५ को ... ... १६,५०० रुपये
वैशाख सुदि १५ वि० सं० १८८२, मई सन् १८२५ ई० को १६,५०० रुपये

ई० सन् १८२५ का खिराज ... ... ... ३४,००० रुपये
इस रकम में से फाल्गुन बदि ३० सं० १८८२ वि०
मार्च ई० सन १८२६ को ... .... ... १७,००० रुपये
वैशाख सुदि १५ वि० सं० १८८३, मई ई० सन् १८२६ को १७,००० रुपये

ई० सन् १८२६ का खिराज ... ... ... ३५,००० रुपये
इस तादाद में से फाल्गुन बदि अमावस वि० सं० १८८३,
मार्च ई० सन् १८२७ को ... ... १७,५०० रुपये
वैशाख सुदि १५ वि० सं० १८८४, मई सन् १८२७ को ... १७,५०० रुपये

अगले पाँच सालों यानी ई० सन् १८२७, १८२८, १८२९, १८३० तथा १८३१ में हर साल दो किश्तों में ऊपर लिखे हुए महीनों में वही रक़म यानी ३५,००० रुपये सालिमशाही अदा की जायगी।

यह प्रबन्ध इस साल के लिये किया गया है, जिसकी अवधि पूरी हो जाने पर अंग्रेज सरकार अहदनामे की नवीं शर्त के अनुसार ऐसा बन्दोबस्त करेगी, जो उसकी नेकनीयती, रावल के मुल्क की तरक्की और दोनों सरकारों ( गवर्नमेण्टों ) के फायदे के खयाल से ठीक होगा।

यह अहदनामा मालवा एवं राजपूताना के रेजिडेण्ट मेजर जेनरल सर डेविड आक्टरलोनी, बैरोनेट जी० सी० बी० की आज्ञानुसार बागड़ एवं कांठल के स्थानीय एजेंट कप्तान ए० मेकडॉनल्ड एवं बाँसवाड़ा के नरेश महारावल भवानीसिंह के बीच ११ वीं फरवरी ई० सन् १८२३ तदनुसार माघ बदि ३० वि० सं० १८७९ को बाँसवाड़ा में तय हुआ।

दस्तखत—ए० मैकडानल्ड
लोकल एजेन्ट
दस्तखत—महारावल श्री भवानीसिंह
( नागरी लिपिमें )

( ६ )

इकरारनामा ( कौलनामा ) जो बाँसवाड़े के महारावल भवानीसिंह ने ता० ९ जून सन् १८३६ ई० को कप्तान स्पियर्स को खरीता के तौर पर भेजा।

मैं भविष्य में अपने देश के भीलों का दमन करने और आसपास के राज्यों के राज कर्मचारियों द्वारा उनके विरुद्ध की गई शिकायतों को मिटाने

की भरसक चेष्टा करूँगा। अगर वे (भील) मेरी हुकूमत न मानने की कोशिश करेंगे और अपने बेजाब्ता अमल जारी रखेंगे तो मैं उन्हें दण्ड देने का उचित प्रबन्ध करूँगा तथा उनके उपद्रव से जो हानि होगी, उसकी पूर्ति करूँगा। साथ ही मैं इकरार करता हूँ कि नीचे लिखी हुई शर्तों में जो बातें कही गई हैं, उनके मुताबिक अमल करूँगाः—

पहली शर्त—सबसे पहले मैं नियमित रूप से तथा ठीक समय पर सरकार का खिराज देने और ऐसे उपाय करने की तरफ़, जिनसे मेरे देश की उन्नति एवं हित हो, ध्यान दूंगा। मैं कभी छली, धूर्त और कारसाज आदमियों का न कहना मानूंगा।

दूसरी शर्त—मेरे जिम्मे सरकार का जो खिराज बाकी है उसे ठीक वक्त पर मुकर्रर किश्तों के मुताबिक अदा कर सकने के लिए मैं अपने खुद का, और अपनी रियासत का खर्च घटाने का भरसक प्रबन्ध करूँगा, जिससे खिराज की जो रकम सरकार को देना वाजिब है, उसे दे सकूं।

तीसरी शर्त—अपने राज्य के सुप्रबन्ध के लिए मैं आपकी मंजूरी से अपने मातहत मैनेजर, पोतदार आदि के ओहदों पर ऐसे लोगों को नियत करूँगा, जो मेरी रियासत का कार-बार ठीक-ठीक कर सकें और बुरे स्वभाव के मनुष्यों के बहकाने से उन्हें अलग न करूँगा। यदि वे गलतियाँ करते पाये जायँगे तो उन्हें सजा मिलेगी।

चौथी शर्त—वे लोग, जो बदचलनी के कारण से पहले मौकूफ़ किये गये हैं, मेरी सेवा में फिर भरती न किये जायेंगे। भविष्य में मैं भाटों, चारणों व नीच स्वभाव के लोगों की सुहबत से बचूंगा।

बकाया खिराज के १,६६,३८५ रुपयों में से सरकारी तौर पर, मैं आपको ८०,००० रुपये की हुन्डियां पहले ही दे चुका हूँ। अगले साल के खिराज के साथ २०,००० रुपये की एक और रकम अदा की जायगी और मैं प्रतिज्ञा करता हूँ कि आठ वर्ष के भीतर सब बकाया खिराज किश्तों से बेबाक कर दूंगा, जैसा कि साथ की क़ैफियत में दर्ज है।

कुल बक़ाया रकम फौरन न चुका सकने के कारण मैंने उसके लिये जो बन्दोबस्त किया है, जिसे मैं आशा करता हूँ आप मंजूर करेंगे। साथ ही मेरा निवेदन है कि आप मेरे देश की बुरी दशा और मेरी वर्तमान स्थिति पर विचार करें तथा उसे सरकार को बतावें ताकि सूद का भार, जिसे मैं किसी तरह उठा नहीं सकता, मेरे ऊपर न रहे।

बाँसवाड़ा राज्य के जिम्मे सरकार का जो खिराज बाकी है, उसे चुकाने के लिए जो किश्तें मुकर्रर हुईं, उनकी कैफियत—

| | | |
|---|---|---|
| वि० सं० १८६३ = ई० सन् १८३६ का खिराज | .... | ३५,००० रु० |
| पिछली बकाया .... .... | .... | २०,००० रु० |
| | | ५५,००० रु० |
| वि० सं० १८६४, ई० सन् १८३७–३८ का खिराज और बकाया | | ४५,००० रु० |
| वि० सं० १८६५, ई० सन् १८३८–३६ का खिराज और बकाया | | ४५,००० रु० |
| वि० सं० १८६६, ई० सन् १८३६–४० का खिराज और बकाया | | ४५,००० रु० |
| वि० सं० १८६७ ,, १८४०–४१ ,, ,, | | ४५,००० रु० |
| ,, १८६८ ,, १८४१–४२ ,, ,, | | ४५,००० रु० |
| ,, १८६६ ,, १८४२–४३ ,, ,, | | ४५,००० रु० |
| ,, १६०० ,, १८४३–४४ ,, ,, | | ४४,३८५ रु० |
| | | ३,६६,३८५ रु० |

( ६ )

बाँसवाड़ा के जागीरदारों की तरफ से की हुई २१ प्रार्थनाओं और उन पर राज्य से दिये हुए हुक्मों का अनुवाद—

| सरदारों की शिकायतें | महारावल का निर्णय |
|---|---|
| १—दशहरे के त्यौहार के अवसर पर राजधानी में सरदारों के आने पर महारावल को चाहिये कि पहले वह उनके डेरों पर जाकर उनसे मिले। | १—दशहरे पर सरदारों की दरख्वास्त आने पर महारावल उनसे मुलाक़ात के लिये डेरे जाने का हुक्म देगा और जायगा। |
| २—जिनको सदैव राज्य से भोजन मिलता आया है, उनको मिलना चाहिये। | २—जिन सरदारों के यहाँ भोजन पहुँचता है, वह पहुँचता रहेगा। |
| ३—जिनके यहाँ महारावल के रसोड़े से काँसा ( भोजन का थाल ) पहुँचता है उनके यहाँ वह पहुँचना चाहिये। | ३—यह महारावल की इच्छा पर निर्भर है। |
| ४—जब हम महारावल के पास मुजरा करने को जावें तब हमारा मुजरा स्वीकार किया जावे। | ४—यह बात महारावल की इच्छा पर निर्भर है। |

| | |
|---|---|
| ५—जब हम दरबार में मुजरा करने को जावें तब हमारे सेवक साथ रहें। | ५—सरदारों के साथ दरीखाने में ऐसे सेवक जा सकेंगे, जो उसके योग्य होंगे। |
| ६—ताज़ीमी सरदारों के कुंवरों को सिंहवाहिनी माता के मंदिर तक घोड़ों पर चढ़े हुए जाने दिया जावे। | ६—जो सदा से आते हैं, वे आया करेंगे। |
| ७—जब महारावल बैठ जायेंगे तब हम अपनी-अपनी नियत बैठक पर बैठेंगे। | ७—प्राचीन रीति के अनुसार बैठेंगे। |
| ८—जहाँ कहीं महारावल जायेंगे वहाँ हम उनके साथ रहेंगे, पर कामदार आदि के साथ न जायँगे। | ८—आवश्यकता के अनुसार आज्ञा दी जायगी और सरदारों को साथ जाना होगा। |
| ९—जब किसी सरदार के यहाँ कोई आवश्यक कार्य होगा, तब वह महारावल के साथ नहीं जायगा। | ९—इस विषय पर दरख़्वास्त आने पर आवश्यक कार्य का विचार कर आज्ञा दी जायगी। |
| १०—खाँधू और सूरपुर के महाराज, महारावल के साथ एक ही थाल में भोजन करें और हुक्का पियें। | १०—यह महारावल की इच्छा पर निर्भर है। |
| ११—तलवारबन्दी प्राचीन रीति के अनुसार ली जावे और जिन सरदारों से वह नहीं ली जाती, उनसे न ली जावे। | ११—जागीर के दर्जे और हैसियत के अनुसार तलवारबन्दी पुरानी रीति के अनुसार ली जायगी। |
| १२—पोल के बारे में कोई चिट्ठी जारी न की जाय। | १२—पोल के संबंध में कोई चिट्ठी जारी न की जायगी। |
| १३—जागीरदार नये पट्टे न लेंगे। | १३—कोई नया पट्टा न दिया जायगा। |
| १४—जब तक तलवार बन्दी की रस्म न होगी, तब तक कोई जागीरदार मुजरा करने को न जायगा। | १४—ऐसा न कराया जायगा। |

| | |
|---|---|
| १५—गोद के मामले में राज्य की तरफ़ से कोई दस्तन्दाजी नहीं होनी चाहिये। भाई-बेटे और संबंधी उसे तय करेंगे। | १५—किसी जागीर में जब गोद लेने की आवश्यकता होगी, तब जागीरदार की स्त्रियाँ तथा संबंधी जिसे चाहें उसे गोद ले सकेंगे और पगड़ी बँधाई की रस्म पूरी कर दरबार को इस कार्रवाई की सूचना करेंगे। |
| १६—हमारी अर्जियों का जवाब मिले। | १६—जवाब दिये जायेंगे। |
| १७—सीमा संबंधी सब झगड़ों का उचित निर्णय किया जाय। | १७—छः मास के भीतर न्याय पूर्वक उचित फ़ैसला किया जायगा। |
| १८—हम मेले और गणगौर के त्यौहारों के अवसर पर उपस्थित न होंगे। | १८—सब जागीरदारों को मेले और गणगौर के त्यौहारों पर आना पड़ेगा। केवल गढ़ी और खाँदू के सरदार गणगौर के अवसर पर न आवें और अपने भले आदमियों को सवारों के साथ भेज दें, किन्तु आवश्यकता के समय आज्ञा पाने पर उन्हें भी आना पड़ेगा। |
| १९—खांधू का नाज जो राज्य की तरफ़ से रोक लिया गया है, उसका मामला राज्य से तय हो जाना चाहिये। | १९—तय हो जायगा। |
| २०—हमको जो कुछ कहना होगा, वह हम बाद में निवेदन करेंगे। | २०—ऐसा कर सकते हैं। |

सब जागीरदारों को सच्चे भाव से महारावल की आज्ञा का पालन करना चाहिये और महारावल ऊपर लिखी हुई बातों पर अमल करेंगे। मिती फाल्गुन सुदि ७ बृहस्पतिवार वि० सं० १९३९ (ता० १५ मार्च ई० सन् १८८३)।

पुनश्च—वि० सं० १९३५ में खिराज में जो साढ़े पाँच आने की वृद्धि की गई थी, उसमें से चार आने माफ़ कर दिये गये हैं। जागीरदारों ने दरीखाने का उल्लेख किया है, उसका आशय यह है कि जहाँ दरबार हो। मिती फाल्गुन सुदि ७ बृहस्पतिवार वि० सं० १९३९ (ता० १५ मार्च ई० सन् १८८३)।

दस्तखत—राव गम्भीरसिंह, गढ़ी।
,, प्रतापसिंह, देवदान।
,, गुमानसिंह, भुकिया।
,, बलवंतसिंह, मेतवाला।
,, लालसिंह, आमजा।
,, गुलाबसिंह, कुवानिया।

दस्तखत—छोरू फतेसिंह, खाँधू।
,, जोरावरसिंह, कुण्डला।
,, दूलहसिंह, गाँवड़ा।
,, बख्तावरसिंह, तलवाड़ा।
,, माधोसिंह, सुलकिया।

(७)

बाँसवाड़ा राज्य के कुछ जागीरदारों की तरफ से बाँसवाड़ा दरबार को पेश किये हुए राजीनामे का अनुवाद—

हम लोगों ने महारावल की सेवा में इकीस उज्र पेश किये, उन पर आज्ञाएँ हो गई हैं जिनकी नकल चिट्ठे के साथ हमको दी गई है। उसमें जो बातें लिखी हुई हैं, वे सर्वथा हम लोगों को स्वीकार हैं। हमें अब उसके सम्बन्ध में और कोई शिकायत नहीं है और हम फ़ेहरिस्त की तफ़सील के अनुसार चलेंगे। इस मामले में बतौर राजीनामे के हम लोग यह अर्जी पेश करते हैं। मिती फाल्गुन सुदि ७ वि० सं० १९३९ (ता० १५ मार्च ई० सन् १८८३)।

हस्ताक्षर—राव गम्भीरसिंह।
,, बलवंतसिंह।
,, गुमानसिंह।
,, लालसिंह।
,, प्रतापसिंह।

हस्ताक्षर—छोरू फतहसिंह।
,, बख्तावरसिंह।
,, दूलहसिंह।
,, अमरसिंह।
,, जोरावरसिंह।

सूचना—ऊपर लिखे हुए अहदनामों (सन्धियों) के सिवाय वि० सं० १९१८ फाल्गुन सुदि १० मंगलवार (ई० सन् १८६२ ता० ३ नवम्बर) को एक सनद असली औलाद न होने की हालत में गोद लेने की निस्बत महारावल बांसवाड़ा को मिली और वि० सं० १९२५ पौष सुदि १० (ई० सन् १८६८ ता० २४ दिसम्बर) को एक अहदनामा मुजरिमों के लेन देन आदि की बाबत-जैसा कि राजपूताने की कुल दूसरी रियासतों से हुआ-भारत सरकार ने इस राज्य के साथ भी किया।

बाँसवाड़े का प्राचीन सिक्का
(तांबे का पैसा)



# बाँसवाड़ा राज्य के जागीरदार

बाँसवाड़ा राज्य में सरदारों के चार दरजे हैं। महारावल के भाई बेटे और सोलह के सरदारों की गणना पहले दरजे में होती है। बत्तीस सरदार दूसरे दरजे के हैं और तीसरे दरजे के गुड़ा बन्द सरदार कहलाते हैं। सोलह व बत्तीस के सरदारों और भाइयों में से अधिकांश को ताज़ीम और पैर में सोना पहनने का सम्मान प्राप्त है। इन सरदारों में १२ सीसोदिये (जिनमें ११ भाई कहलाते हैं), ७ चौहान और ३ राठोड़ खांप के हैं।

दरबार में इन सरदारों की बैठक का सिलसिला इस प्रकार है। भाइयों में खांधू, सूरपुर, तेजपुर और सागरोद के जागीदार सब से आगे नरेश के बायीं तरफ बैठते हैं और चन्द्रजी का गुड़ा, पीपलदा, गोड़ी तेजपुर, सरवन और दौलतपुरा के जागीरदार महारावल के दाहिनी तरफ महाराज कुमारों के पीछे बैठते हैं। पहले दरजे के सरदारों में कुशलगढ़, गोपीनाथ का गुडा, ओड़वाड़ा और कुशलपुरा के जागीदार बायीं तरफ दूसरी पंक्ति में बैठते हैं। और मोलां, अर्थूणा, मेतवाला, गढ़ी, गनोड़ा, के सरदार दाहिनी ओर की दूसरी पंक्ति में बैठते हैं। दूसरे दरजे के सरदार इन सरदारों के पीछे बैठते हैं और बाद में वे सरदार बैठते हैं जिन्हें "गुड़ाबन्दी" कहते हैं।

कुशलगढ़ के सिवाय बाकी सब सरदारों को नियत नौकरी के लिये अपनी जमीयत (सेना) सहित स्वयं राजधानी में हाजिर होना पड़ता है और वे वार्षिक खिराज भी देते हैं।

## महारावल के भाई-बेटे

**कलिंजरा**—यहाँ के सरदार महाराजकुमार नरपतसिंह हैं जो वर्तमान महारावल पृथ्वीसिंहजी के दूसरे राजकुमार हैं। ये अभी पढ़ रहे हैं। इन्हें सं० १९९० में १९ गाँवों सहित ये जागीर मिली थी।

**चन्द्रजी का गुड़ा**—यहाँ के सरदार महाराज गुलाबसिंह है जो वर्तमान महारावल पृथ्वीसिंहजी के सगे भाई हैं और उनकी उपाधि "महाराज" हैं। इनका जन्म महारावल शम्भूसिंह की दूसरी रानी ईडरवाली केसरकुँवर राठोड़ से हुआ था। ये पहले सायर महकमे के अफसर थे। वर्तमान नरेश ने उनको ये जागीर प्रदान की है।

**पीपलदा**—यहाँ के सरदार महाराज लालसिंह वर्तमान महारावल के तीसरे भाई हैं। इनका जन्म महारावल शम्भूसिंह की रानी लालकुँवर से हुआ।

जो गुजरात के लूणावाड़ा ठिकाने के ढेसिया गाँव के ठाकुर खुमानसिंह चौहान की पुत्री थीं। ये महाराज पहले राज्य में शिक्षा विभाग के अफसर थे।

**सरवन**—इसके स्वामी महाराज मदनसिंह वर्तमान महारावल के चौथे भाई हैं। महारावल शम्भूसिंह की रानी, गाँमड़ा (डूँगरपुर) के चौहान सरदार की पुत्री सूरजकुँवर के गर्भ से इनका जन्म हुआ था।

**गोड़ी तेजपुर**—महाराज छत्रसिंह, वर्तमान महारावल के पाँचवें भाई हैं। इनका जन्म नाथावत ( कछवाही ) रानी शिवकुँवर से हुआ था।

**दौलतपुरा**—यहाँ के सरदार महाराज किशोरसिंह वर्तमान बाँसवाड़ा नरेश के छठे भाई हैं। इनका जन्म गाँमड़ा ( डूँगरपुर ) वाली रानी सूरज-कुँवर चौहान के उदर से हुआ था।

**शंकरसिंह**—( ये वर्तमान महारावल के सब से छोटे भाई हैं। इन्हें अब तक कोई जागीर नहीं मिली है। )

**सागरोद**—यहाँ के सरदार महाराज दिग्विजयसिंह हैं। इनके पिता महाराज सवाईसिंह को वर्तमान महारावल पृथ्वीसिंहजी ने ये जागीर प्रदान की थी। स्वर्गीय महाराज सवाईसिंह, महारावल लक्ष्मणसिंह के पुत्र थे।

**खाँधू**—यह ठिकाना बाँसवाड़ा राजधानी से पूर्व में है और इसमें १०६ गाँव २८,४४०) रु० सालियाना आमदनी के हैं। यहाँ के सरदार को "महाराज" की उपाधि है और वे "भाई" कहलाते हैं। ये महारावल पृथ्वीसिंह के वंशधर हैं। महारावल विजयसिंह ने अपने छोटे भाई महाराज बख्तसिंह को वि० सं० १८४६ आषाढ़ सुदि ८ (ई० सन् १७८६ ता० ३० जून) को ये जागीर दी थी। वर्तमान सरदार महाराज रघुनाथसिंह हैं। इनका जन्म सं० १६३८ श्रावण सुदि ११ शनिवार ( ई० सन् १८८१ ता० ६ अगस्त ) को हुआ था और ये सं० १६४७ ( ई० सन् १८६० ) में अपने दादा महाराज फतहसिंह की मृत्यु पर गद्दी पर बैठे। इनके एक पुत्र कुँवर शंकरसिंह और दो पौत्र भँवर भोपालसिंह और गंगासिंह हैं। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

१—महाराज बख्तसिंह।
२—महाराज सरदारसिंह।
३—महाराज मानसिंह।
४—महाराज फतहसिंह।
५—महाराज रघुनाथसिंह।

**तेजपुर**—महारावल विजयसिंह ने अपने छोटे भाई रणसिंहको तेजपुर की जागीर और "महाराज" की उपाधि दी थी, किन्तु वह ( रणसिंह ) निःसन्तान था, इसलिए खाँधू के महाराज बख्तसिंह का छोटा पुत्र बहादुर सिंह उस ( रणसिंह ) का उत्तराधिकारी हुआ। महारावल भवानीसिंह के

पीछे जब बहादुरसिंह बाँसवाड़े की राजगद्दी पर बैठे तब यह जागीर खालसा हो गई। बाद में महारावल लक्ष्मणसिंह ने अपने छोटे पुत्र सुजानसिंह को ये ठिकाना दिया। परन्तु वह निःसन्तान चल बसा। तब उक्त महारावल ने अपने चौथे पुत्र सज्जनसिंह को वहाँ का अधिकारी नियत किया, जो इस समय तेजपुर के सरदार हैं।

**सूरपुर**—महारावल विजयसिंह ने अपने छोटे भाई खुशहालसिंह को सूरपुर की जागीर दी। खुशहालसिंह के दो पुत्र हम्मीरसिंह और बख्तावरसिंह थे। उनमें से हम्मीरसिंह अपने पिता खुशहालसिंह के उत्तराधिकारी हुए और बख्तावरसिंह को बनाला गाँव जागीर में मिला। बख्तावरसिंह के पुत्र लक्ष्मणसिंह थे जिन्हें महारावल बहादुरसिंह ने निःसन्तान होने से बाँसवाड़े की गद्दी पर बैठते समय गोद ले लिया। इससे बहादुरसिंह के पीछे लक्ष्मण-सिंह बाँसवाड़े की राजगद्दी पर बैठे। हम्मीरसिंह के पीछे उनका पुत्र माधवसिंह सूरपुर का सरदार हुआ। परन्तु वह निःसन्तान था, इसलिये महारावल लक्ष्मणसिंह ने वहाँ अपने पुत्र सूर्य्यसिंह को नियत किया जो वि० सं० १९६० (ई० सन् १९०३) में चल बसे। उनके पुत्र अभयसिंह का सं० १९८६ (ई० सन् १९२९) में देहान्त हो गया। इस समय अभयसिंह के पुत्र भारतेन्द्रसिंह सूरपुर के सरदार हैं और वे राजकुमार कालेज इन्दौर में शिक्षा पा रहे हैं।

## ताजीमी सरदार

**मोलां**—( मोटागाँव )—बागड़िये चौहानोंके ठिकानों में यह ठिकाना प्रमुख है। जब बागड़ के चौहानों में कोई सरदार मर जाता है तो मोलां का सरदार जाकर उसको सफेद पगड़ी और तलवार बँधवाता है। उसके पीछे राज्य वाले व दूसरे सरदार दस्तूर करते हैं। बाँसवाड़ा के महारावल को गद्दी-नशीनी के समय भी मोलां का सरदार ही गद्दी पर बिठलाता है। इनकी उपाधि "ठाकुर" है और बाँसवाड़ा राज्य के पहले दर्जे के ( सोलह ) सरदारों में इनकी बैठक सबसे ऊपर है।

पहले इस ठिकाने की जागीर माही नदी के पूर्व में डूँगरपुर राज्य में थी। जब डूँगरपुर राज्य का बँटवारा हुआ तब पूर्वी भाग बाँसवाड़े के हिस्से में आजाने से मोलां का ठिकाना बाँसवाड़ा राज्य के अधीन रहा। महारावल पृथ्वीसिंह ( प्रथम ) के समय इस ठिकाने की अधिकांश जमीन जब्त करके गढ़ी ठिकाने को दे दी गई, क्योंकि मोलां का ठाकुर सोभागसिंह महारावल के विरुद्ध था और वह मरहठी सेना को बाँसवाड़े पर चढ़ा लाया था। उस समय मोलां ठिकाने की आमदनी एक लाख रुपये थी। इस समय इसमें केवल ३० गाँव ४,२५७) रु० सालाना आय के हैं। यह ठिकाना छठूंद के

४२८) रु० राज्य में भरता है। यहाँ के वर्तमान सरदार ठाकुर प्रतापसिंह हैं जिनका जन्म वि० सं० १९५८ ( ई० सन् १९०१ ) में हुआ था और ये वि० सं० १९६७ ( ई० सन् १९११ ) में ठिकाने के स्वामी हुए। इनकी वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकर भाणजी। | १०—ठाकुर सवाईसिंह। |
| २—ठाकुर करमसी। | ११—ठकुर अजीतसिंह। |
| ३—ठाकुर जसवन्त। | १२—ठाकुर भवानीसिंह। |
| ४—ठाकुर केशोदास। | १३—ठाकुर दौलतसिंह। |
| ५—ठाकुर सांवलदास। | १४—ठाकुर सरदारसिंह ( दूसरे )। |
| ६—ठाकुर गोपीनाथ। | १५—ठाकुर मदनसिंह। |
| ७—ठाकुर सूरतसिंह। | १६—ठाकुर शोभितसिंह। |
| ८—ठाकुर सरदारसिंह। | १७—ठाकुर किशोरसिंह। |
| ९—ठाकुर सोभागसिंह। | १८—ठाकुर प्रतापसिंह। |

**गढ़ी**—यह चौहानों का ठिकाना है। मुख्य कस्बा गढ़ी बाँसवाड़े से २० मील पश्चिम में है और इसकी आबादी १००० के करीब है। इस ठिकाने में २१३ गाँव हैं जिनकी आय १ लाख १५ हजार रु० की है और यह छटूंद के १,५००) रु० बाँसवाड़ा राज्य को देता है। इस ठिकाने की ७,४००) रु० आमदनी की जागीर डूंगरपुर रियासत में भी है। इनके मूल पुरुष ठाकुर अगरसिंह चौहान डूंगरपुर राज्य के बनकोड़ा ठिकाने के ठाकुर परसाजी के पोते थे। इसी अगरसिंह को ही बाँसवाड़ा नरेश महारावल विष्णुसिंह ( सं० १७६६-१७८४ ) ने सेमलिया गाँव जागीर में दिया था। इसी गाँव से एक मील दूर चांप नदी के किनारे ठाकुर उदयसिंह ने गढ़ बनवाकर अपने नाम से गाँव बसाया जो गढ़ी कहलाता है। उदयसिंह का देहान्त वि० सं० १८३१ ( ई० सन् १७७४ ) में हुआ था।

गढ़ी के वर्तमान सरदार राव हिम्मतसिंह हैं। इनका जन्म वि० सं० १९७१ आश्विन बदि १२ गुरुवार ( ई० सन् १९१४ ता० १७ सितम्बर ) को हुआ और सं० १९७५ कार्तिक बदि ८ रविवार ( ई० सन् १९१८ ता० २७ अक्टूबर ) को ठिकाने के स्वामी हुए। इनका विवाह वि० सं० १९९२ ज्येष्ठ सुदि ६ शुक्रवार ( ई० सन् १९३५ ता० ७ जून ) को जयपुर राज्य के उनियारा ठिकाना के सरदार रावराजा दुखतरसिंह नरूका की पुत्री से हुआ था। ये राव साहब क्रिकेट के अच्छे खिलाड़ी और मिलनसार नवयुवक हैं। इनकी शिक्षा मेयो कालेज अजमेर में हुई थी।

**कुशलगढ़**—यह बांसवाड़े के दक्षिण में एक खुदमुख्तियार ठिकाना है जो अंग्रेज सरकार के रेजिडेण्ट से बालावाला ताल्लुक रखता है और

बांसवाड़े को केवल खिराज देता है। इसमें २३४ गाँव हैं और इसका क्षेत्रफल २४० वर्गमील हैं। इसकी सालाना आमदनी १ लाख ८४ हजार रु० है। इसमें फी सैकड़ा ७१ भीलों की आबादी है। इस ठिकाने की ६० गाँवों की खेड़ा नाम की एक जागीर रतलाम राज्य में भी है जो सं० १८३९ (ई० सन् १७८२) में ठाकुर अमरसिंह को रतलाम से मिली थी। जो आज तक उनके वंशधरों के कब्जे में है और ६००) रु० सालाना खिराज के रतलाम को देते हैं।

कुशलगढ़ के राव जोधपुर के राव जोधाजी राठोड़ के पौत्र तथा वरसिंह के पुत्र आसकरण के वंशधर हैं। आसकरण का पौत्र रामसिंह, सं० १६८८ (ई० सन् १६३१) के लगभग बांसवाड़ा राज्य की गद्दी के लिये, चौहानों और राठोड़ों में जो लड़ाई हुई थी, उसमें काम आया था। उसके १३ पुत्र थे जो रामावत राठोड़ कहलाये। रामसिंह का तीसरा पुत्र जसवंतसिंह गद्दी पर बैठा। जसवंतसिंह के ज्येष्ठ पुत्र अमरसिंह को रतलाम राज्य से ६० गाँवों के साथ खेड़ा की जागीर मिली थी। इसके बाद अमरसिंह बादशाह औरंगजेब की सेना से लड़कर काम आये। ये निःसन्तान थे। इससे इनके छोटे भाई अखेराज इनके उत्तराधिकारी हुए। अखेराज को बादशाह औरंगजेब ने कुशलगढ़ की जागीर दी थी। इनके ७ वें उत्तराधिकारी ठाकुर जालिमसिंह को सं० १८४० (ई० सन १७८३) में मेवाड़ के महाराणा भीमसिंह ने "राव" का खिताब देकर सम्मानित किया था। तब से वे राव कहलाते हैं।

वर्त्तमान सरदार राव रणजीतसिंह का जन्म १९३९ वैशाख सुदि १४ (ई० सन् १८८२ ता० २ मई) मंगलवार को हुआ था और सं० १९७२ पोष सुदि २ गुरुवार (ई० सन १९१६ ता० १३ जनवरी) को ये ठिकाने के स्वामी हुए। इनके ५ पुत्र ब्रिजविहारीसिंह, भारतसिंह, उदयनारायणसिंह, रामचन्द्रसिंह और देवीसिंह हुए। ज्येष्ठ पुत्र कुँ० ब्रिजविहारीसिंह का जन्म सं० १९६१ माघ सुदि ८ सोमवार (ई० सन १९०५ ता० १३ फरवरी) को हुआ था और उनका विवाह सं० १९७९ ज्येष्ठ (ई० सन १९२२ जून) मास में संयुक्त प्रान्त (अवध) के खजूर गाँव के राणा की पुत्री के साथ हुआ। परन्तु सं० १९८९ माघ सुदि १४ (ई० सन १९३३ ता० ९ फरवरी) को २८ वर्ष की आयु में उनका देहान्त हो गया। उनके (ब्रिजविहारीसिंह) के पुत्र हरेन्द्रकुमारसिंह विद्यमान है। जिनका जन्म वि० सं० १९८१ की पौष सुदि ७ (ई० सन् १९२४ ता० ११ मई) को हुआ था। ये इस समय मेयो कालेज अजमेर में पढ़ रहे हैं।

वर्त्तमान राव साहब के दो भाई लक्ष्मणसिंह और छत्रसिंह हैं। ये लोग ठिकाना घराना (झाबुआ) के नजदीकी भाइयों में से हैं। कुशलगढ़ में जब

नया राव गद्दी पर बैठता है तब बांसवाड़े के महारावल कुशलगढ़ जाकर तलवार बाँधने की रस्म अदा करते हैं। सं० १६२३ (ई० सन् १८६६) में बांसवाड़े के महारावल और कुशलगढ़ वालों के आपस में झगड़ा हो गया था। उसके बाद से कुशलगढ़ प्रायः स्वतंत्र है। कुशलगढ़ घराने की वंशावली इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—ठाकुर आसकरण। | १०—ठाकुर दलसिंह। |
| २—ठाकुर मालदेव। | ११—ठाकुर केसरीसिंह। |
| ३—ठाकुर रामसिंह। | १२—ठाकुर अचलसिंह। |
| ४—ठाकुर जसवन्तसिंह। | १३—ठाकुर भगवन्तसिंह। |
| ५—ठाकुर अमरसिंह। | १४—ठाकुर जालिमसिंह। |
| ६—ठाकुर अखैराज | १५—ठाकुर हमीरसिंह |
| ७—ठाकुर अजबसिंह। | १६—ठाकुर जोरावरसिंह। |
| ८—ठाकुर कल्याणसिंह। | १७—ठाकुर उदयसिंह। |
| ९—ठाकुर कीर्तिसिंह। | १८—ठाकुर रणजीतसिंह। |

**मेतवाला**—यह ठिकाना मोलां ( मोटां गाँव ) से निकला है और यहाँ के सरदार चौहान हैं। बाँसवाड़ा नरेश महारावल उग्रसेन के समय में यहाँ का सरदार मानसिंह चौहान बड़ा शक्तिशाली हो गया था और वह बाँसवाड़ा राज्य का स्वामी बन बैठा था। उसीके वंशधरों के अधीन यह ठिकाना है।

**गजोड़ा**—यह ठिकाना चौहान खांप का है जो डूँगरपुर राज्य के बनकोड़ा ठिकाना के ठाकुर केसरीसिंह के छोटे पुत्र फतहसिंह के वंशजों के अधीन है। वर्तमान सरदार ठाकुर सरदारसिंह हैं।

**खेड़ा रोहानिया**—यह चौहान खांप का ठिकाना डूँगरपुर राज्य के मांडव ठिकाने के ठाकुर प्रतापसिंह के पुत्र भीमसिंह के वंशधरों के अधीन है। डूँगरपुर राज्य की ठाकरड़े की जागीर भी इन्हीं के अधीन है। यहाँ के वर्तमान सरदार ठाकुर दुर्गानारायणसिंह हैं।

**नया गाँव**—यहाँ के सरदार डूँगरपुर राज्य के बनकोड़ा के जागीरदार ठाकुर लालसिंह चौहान के छोटे पुत्र सुरतानसिंह के वंशज हैं। डूँगरपुर राज्य की तरफ से इन्हें वहाँ पर मांडव की जागीर मिली है। यहाँ के वर्तमान सरदार ठाकुर उम्मेदसिंह हैं जो ( डूँगरपुर राज्य के ) गामड़ा से गोद आये हैं।

**मौर**—यह जागीर डूँगरपुर राज्य के प्रमुख ठिकाने बनकोड़ा को मिली है। बनकोड़ा के वर्तमान सरदार ठाकुर सज्जनसिंह हैं।

**गोपीनाथ का गुड़ा** (तलवाड़ा)—यहाँ के सरदार मेड़तिया राठोड़ हैं। राठोड़ समरदान के पौत्र और वल्लभनाथ के पुत्र गोपीनाथ ने इस गोपीनाथ के गुड़े को बसाया था। इस समय वहाँ पर गोपीनाथ का १७वां वंशधर ठाकुर मोतीसिंह राठोड़ वर्त्तमान हैं।

**ओड़वाड़ा**—यह भी मेड़तिया राठोड़ों का ठिकाना है। यहाँ के वर्तमान सरदार ठाकुर लक्ष्मणसिंह हैं।

**कुशलपुरा**—यहाँ के सरदार शक्तावत सीसोदिया हैं जो मेवाड़ राज्य के भींडर ठिकाने से निकले हैं। इनकी गणना महारावल के "भाइयों" में होती है और इनकी खिराज माफ है। यहाँ के वर्तमान सरदार ठाकुर दलपतसिंह हैं।

---

## बांसवाड़ा के राजाओं का वंश-वृक्ष





११—विशनसिंह (विष्णुसिंह)
१२—उदयसिंह
१३—पृथ्वीसिंह
१४—विजयसिंह
तख्तसिंह
बख्तसिंह (खांधू)
रणसिंह
खुशहालसिंह (सूरपुर)
१५—उम्मेदसिंह
१६-भवानी-सिंह
चन्दन-सिंह
दीप-सिंह
सरदार-सिंह
१७-बहादुर-सिंह
हमीरसिंह
बख्तावर-सिंह
माधवसिंह (नाऔलाद)
१८-लक्ष्मण सिंह
१९—शम्भूसिंह
सूर्यसिंह
सज्जनसिंह
सवाईसिंह
अभयसिंह
दिग्विजयसिंह
भारतेन्द्रसिंह
२०-पृथ्वी-सिंह
गुलाब-सिंह
लाल-सिंह
मदन-सिंह
छत्र-सिंह
किशोर-सिंह
राजसिंह (मृत)
शंकर-सिंह
म० कुँ० चन्द्रवीरसिंह
नरपतसिंह

# प्रतापगढ़ राज्य

## दसवां प्रकरण



राज्य चिन्ह, प्रतापगढ़ राज्य ( राजपूताना )

**PRATAPGARH STATE**


ग्वालियर
धमोतर
देवलिया
प्रतापगढ
सौभाग पुर
अर्णोद
सालमगढ
रायपुर
अम्बीरामा
रतलाम स्टेट
शिव नदी
प्रतापगढ राज्य



श्रीमान् हिज़हाईनेस महारावत सर रामसिंह जी बहादुर
प्रतापगढ़ स्टेट ( राजपूताना )

# प्रतापगढ़ राज्यका इतिहास

## भौगोलिक वर्णन

### नामकरण, स्थिति और विस्तार

प्रतापगढ़ का राज्य राजपूताने के दक्षिणी छोर पर और मेवाड़ ( उदयपुर ) के दक्षिण-पूर्वी कोने पर है। इसको पहले "कांठल" भी कहते थे, क्योंकि यह गुजरात और मालवा की कांठा यानी सीमा पर है। जब से प्रतापगढ़ बसा है तब से यह प्रतापगढ़ राज्य कहलाता है।

यह राज्य २३° अंश ३२′ कला से लेकर २४° अंश १८′ कला उत्तर अक्षांश तक और ७४° अंश ३१′ कला से ७५° अंश २′ कला पूर्व देशान्तर तक फैला हुआ है। इसकी अधिक से अधिक लम्बाई उत्तर से दक्षिण तक ६७ मील और चौड़ाई पूर्व से पश्चिम तक ३३ मील है। इसका क्षेत्रफल ८८६ वर्गमील है। इसके उत्तर में और उत्तर-पश्चिम में उदयपुर ( मेवाड़ ) और पश्चिम व दक्षिण-पश्चिम में बाँसवाड़ा राज्य, दक्षिण में रतलाम राज्य, पूर्व में जावरा राज्य, ग्वालियर स्टेट के मन्दसौर व नीमच जिले तथा इन्दौर राज्य का रामपुरा-भानपुरा परगना है।

राज्य का अधिक भाग खुला मैदान है परन्तु उत्तर-पश्चिम में पथरीली भूमि जंगल से ढकी हुई और छोटी-छोटी पहाड़ियों से घिरी हुई है। कहीं-कहीं पहाड़ियों की ऊँचाई १,६०० फुट पहुँच गई है।

### नदी

इस राज्य में कोई मुख्य नदी नहीं है। जाखम नदी जो छोटी सादड़ी ( मेवाड़ ) से निकलकर और प्रतापगढ़ राज्य के उत्तर-पश्चिम के भाग में होकर बहती हुई माही ( महीसागर ) नदी की शाखा सोम नदी में जा मिलती है। इस राज्य में शिव, एराव, करमोई और रेतम नाम के छोटे बरसाती नाले भी हैं।

### आब-हवा

यहाँ की आब-हवा साधारण तौर पर अच्छी है। यह न ज्यादा गर्म है न ज्यादा ठंडी। यहाँ की वर्षा का औसत ३४ इंच है। सं० १६८२ ( ई०

सन् १६२५ ) में १६ इंच, सं० १६८५ ( ई० सन् १६२८ ) और सं० १६८६ ( ई० सन् १६२६ ) में ४० इंच वर्षा हुई थी।

## आबादी

सं० १६८७ ( ई० सन् १६३१ ) की मनुष्यगणना के अनुसार इस राज्य की आबादी ७६,५३६ है जिसमें पुरुष ३८,६६१ और स्त्रियाँ ३७,५४८ हैं। इनमें ६१ फी सैकड़ा हिन्दू, १२ फी सैकड़ा भील, ६ फी सैकड़ा जैनी और ५१ फी सैकड़ा लोग खेती बाड़ी पर गुजर करते हैं। राज्य में आबाद घरों की संख्या १६,२७६ और आबाद कस्बों व गाँवों की संख्या ४७१ है, जो प्रतापगढ़, मगरा और सागथली नाम के तीन परगनों ( जिलों ) में बँटे हुए हैं। कस्बों में केवल एक राजधानी प्रतापगढ़ की ही गिनती होती है।

## पैदावार

राज्य का उत्तर-पश्चिम का भाग जो मगरा कहलाता है वह पहाड़ी, जंगली तथा पथरीला है और यहाँ पर केवल मक्के की फसल होती है। दूसरी जगह की भूमि उपजाऊ है और वहाँ की मिट्टी मालवे की सी काली है, जिसमें गेहूँ, ज्वार, मूँग, तिल, अलसी, ईख, चना और अफीम पैदा होता है। अफीम राजपूताने भर में यहाँ का उत्तम गिना जाता है। पहले यहाँ अफीम बहुत बोया जाता था। सिंचाई ज्यादातर कुओंसे होती है जो दो हजार से अधिक हैं। इसके सिवाय सिंचाई के लिये ६ तालाब हैं परन्तु वे पुराने और गैर मरम्मत पड़े हैं।

## जंगल

जंगलों में सागवान, शीशम, पीपल और बबूल होता है तथा दक्षिणी भाग में चन्दन के वृक्ष भी पाये जाते हैं। यहाँ पर कोई भी हुनर कारीगरी का काम उल्लेखनीय नहीं होता है। खास राजधानी प्रतापगढ़ में सुनार लोग काँच पर सोने का काम जरूर अच्छा करते हैं जिसे ठेवा कहते हैं।

## भूमि व शिक्षा

मालगुजारी के हिसाब से यहाँ तीन प्रकारकी जमीन है। खालसा, धर्मादा और चाकराना। शिक्षा यहाँ पिछड़ी हुई है और सिर्फ ४ फ़ी सैकड़ा लोग लिख-पढ़ सकते हैं। राज्य भर में २३ स्कूल हैं जिन पर २५,००० रुपया सालाना खर्च होता है। राजधानी में एक हाईस्कूल, एक हिन्दी कन्या पाठशाला और एक प्राइमरी स्कूल है।

## रहन-सहन

यहाँ के जनसाधारण का भोजन जवार व मक्की है। मालदार लोग गेहूँ भी खाते हैं। मुसलमान, राजपूत और कुछ दूसरी जातियाँ प्रायः मांस भी

खाती हैं। यहाँ का पहनावा मेवाड़ का सा है और पगड़ी का बंधन मालवा



प्रतापगढ़ शहर का विहंगम दर्शन

से मिलता जुलता है। भीलों की झोंपड़ियाँ बाँसों की बनी होती हैं और खुशहाल लोग ईंटों के घरों में रहते हैं।

## खनिज पदार्थ

यहाँ पर खनिज पदार्थों की खोज अब तक नहीं की गई है परन्तु लोग कहते हैं कि प्रतापगढ़ के पास ही पहाड़ियों में सोना, लोहा व सीमेण्ट मिल सकता है और धमोतर के पास नकोर में इमारती पत्थर अच्छा निकलता है जिससे पुरानी राजधानी देवलिया (देवगढ़) का पुराना महल बना था।

## भाषा

यहाँ की भाषा मालवी है। कुछ लोग बागड़ी भाषा भी बोलते हैं। जो गुजराती व राजस्थानी भाषाओं से मिलती हुई भाषा है।

## सड़कें-डाकखाने

इस राज्य में कोई रेलवे लाईन नहीं है। सब से नजदीक का रेलवे स्टेशन राजपूताना मालवा रेल्वे (बी० बी० एण्ड सी० आई० रेल्वे) की छोटी पटरी की लाइन का मंदसौर स्टेशन है जहाँ से राजधानी प्रतापगढ़ तक २० मील पक्की सड़क बनी है। परन्तु इस राज्य में पक्की सड़क अब तक १३ मील लम्बी ही बनी है। मन्दसौर से प्रतापगढ़ तक ताँगा व मोटर सर्विस है। राज्य में अंग्रेज सरकार के पाँच डाकखाने भी हैं।

## प्राचीन और प्रसिद्ध स्थान

इस राज्य में अब तक प्राचीन स्थानों की खोज नहीं हुई है। सोहागपुर के पास वीरपुर में एक जैन मंदिर एक हजार वर्ष का पुराना बताया

जाता है। परन्तु अब वह खण्डहर रूप है। प्रतापगढ़ से २० मील दक्षिण में बोरड़िया में भी पुराने मंदिरों के खण्डहर हैं। इसी प्रकार निनोर में भी पाये जाते हैं। सालमगढ़ से दो मील पूर्व में सेवना स्थान है। कहा जाता है कि यह एक बड़े राज्य की राजधानी थी और इसका नाम शिवनगरी था। यहाँ पर एक किला और कई मंदिर हैं जिनमें एक शिव का दर्शनीय मंदिर भी है जिसकी खुदाई का काम अच्छा है।

प्रतापगढ़ से १० मील दक्षिण-पश्चिम में और देवलिया के पास ही पहाड़ियों में जानागढ़ नाम का एक पुराना किला है। यह अब गिरी हुई दशा में है। कहते हैं कि एक समय कोई शाहज़ादा (जानआलम) मुसीबत का मारा यहाँ आया था जिसकी बनवाई मसजिद, हमाम व घुड़शाला भी यहाँ पर मौजूद हैं।

राजधानी से १० मील दक्षिण की तरफ गोतमेश्वर नामक स्थान बहुत प्रसिद्ध है। कहते हैं कि यह स्थान गौतम ऋषि का निवास स्थान था।



गोतमनाथ का मंदिर, गोतमेश्वर

प्रसिद्ध स्थानों में प्रतापगढ़ और देवलिया हैं। इनका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है:—

**प्रतापगढ़**—यह मन्दसौर रेल्वे स्टेशन से २० मील दूर पश्चिम में पक्की सड़क पर बसा है। इसकी आबादी १०,८४५ है जिसमें हिन्दू ८,७३७ (जैनी २,५६७), मुसलमान २,०७६, ईसाई २२ और पारसी १३ हैं। इस कस्बे को महारावत प्रतापसिंह ने वि० सं० १७५४ (ई० सन् १६९८) में डोडीयार खेड़ाकी जगह, अपने नाम पर बसाया था। यह समुद्र तल से १,६६० फुट ऊँचा पहाड़ियों की घाटियों में बसा है। यहाँ पहले डोडीयार खेड़ा नाम का गाँव था। कस्बे के चारों तरफ़ परकोटा है, जिसमें छः दरवाजे हैं। इन दरवाजों के नाम सूरजपोल, भाटपुरा दरवाजा, बारी

दरवाजा, धाय दरवाजा, देवलिया दरवाजा और धमोतर दरवाजा हैं। इन दरवाजों के सिवाय दो छोटे दरवाजे, तालाब बारी और किलाबारी नाम से भी हैं। ये सब महारावत सालमसिंह ने वि० सं० १८१५ (ई० सन् १७५८) में बनवाये थे। शहर के परकोटे से थोड़ी ही दूर पर एक बड़ा रमणीक स्थान "दीपनाथ" है। वहाँ पर एक छोटासा सुन्दर मंदिर दीपनाथ महादेव का है।



दीपनाथ महादेव का मन्दिर, प्रतापगढ़

इसी सुन्दर स्थान पर कुछ वर्षों पहले अंग्रेज़ दीवान मिस्टर कोवेन्टरी के समय (ई० सन् १९३०–३५ में) बम्बई टाकीज ने अपना सुप्रसिद्ध चित्रपट (फिल्म) "कर्म" राज्य की सहायता से यहाँ तैयार किया था। शहर में दक्षिण-पश्चिम में एक छोटासा किला भी है। इसी किले में उदयनिवास महल है, जहाँ राज-घराने के लोग प्रायः रहते हैं। कस्बे के बीचोबीच एक राजमहल है जिसमें राज्य की अदालतें हैं। इस कस्बे में पहले से सुनार लोग काँच पर सोने का मीना व चित्रकारी बहुत अच्छी करते हैं। यहाँ ११ जैन व ६ हिन्दुओं के मन्दिर तथा ४ मसजिदें हैं। इन सबमें पासवान अलारखीबाई की बनवाई मसजिद की इमारत बड़ी विशाल है। कुछ समय से यहाँ आर्यसमाज और हरिजन विद्यालय भी स्थापित हुए हैं। यहाँ के अस्पताल का नाम "रघुनाथ अस्पताल" है, जो सं० १९५० (ई० सन् १८९३) में बना था।



उदय निवास महल, प्रतापगढ़

**देवलिया**—यह प्रतापगढ़ से ८ मील पश्चिम में छोटासा गाँव है जिसकी आबादी करीब १००० है। संस्कृत के पण्डित इसका नाम देवदुर्ग

व देवगढ़ लिखते हैं। प्रतापगढ़ बसने के पहले इस राज्य की राजधानी यही थी। सं० १६१८ (ई० सन् १५६१) में महारावत बीकाजी सीसोदिया ने इसे देउ नाम की मीनी के नाम से बसाया था। यह समुद्र तल से १,८०६ फुट ऊँचा पहाड़ी पर बसा है। पहले यह एक मज़बूत शहरपनाह से घिरा हुआ कस्बा था। परन्तु अब इसकी दीवारें गिर पड़ी हैं। केवल एक दरवाजे के खंडहर बाकी हैं। यहाँ का पुराना महल जिसे महारावत हरिसिंह ने वि० सं० १७०५ (ई० सन् १६४८) में बनवाया था और जो वि० सं० १६३२ (ई० सन् १८७५) में अधिक वर्षा से गिर गया था—उसकी मरम्मत फिर से करवाई गई है और महारावत साहब कभी-कभी यहाँ निवास



प्रतापगढ़ शहर का राजमहल (इसमें राज्य की अदालतें हैं)

करते हैं। पास ही एक तालाब "तेजर" (तेजसागर) नाम का है जिसे महारावत तेजसिंह ने वि० सं० १६३६ (ई० सन् १५७६) में बनवाया था। इसके तट पर यहाँ के नरेशों की श्मशान भूमि है जिसमें कई छत्रियाँ बनी हुई हैं। यह स्थान बड़ा सुहावना ज्ञात होता है। तालाब के तट पर एक पुराना हम्माम (स्नानघर) है जिसे लोग सम्राट् जहाँगीर के सेनापति महाबतखाँ का—जिसने सम्राट् की अप्रसन्नता के समय यहाँ पर शरण ली थी—बनवाया हुआ बताते हैं। यहाँ हिन्दुओं के बहुत से और जैनियों के दो मन्दिर हैं। इनके अलावा एक स्कूल, एक शफ़ाखाना और एक डाकखाना भी है। देवलिया से प्रतापगढ़ तक टेलीफोन लगा हुआ है।

## राज्य-प्रबन्ध

राज्य का प्रबन्ध हिज हाईनेस महारावत साहब के हाथ में है जो अपने दीवान की सलाह से राज्य का काम करते हैं। दीवानी (सिविल) और फौजदारी कामों के लिए प्रत्येक जिले में हाकिम (मजिस्ट्रेट) रहते हैं। राज्य की कुल आमदनी लगभग ६ लाख और खर्चा ५॥ लाख है। भारत सरकार को खिराज के ३६,३५० रु० कलदार सालाना देते हैं।

## टकसाल

राज्य की ख्यातों के अनुसार यहाँ १८ वीं शताब्दी के शुरू में एक टकसाल खुली थी और महारावत सालमसिंह को बादशाह शाहआलम (सं०१८१६-६३) ने सिक्का ढालने का अधिकार दिया था। इसी से यह सिका सालमशाही कहलाने लगा। ये सिका पहले उदयपुर, डूंगरपुर, बाँसवाड़ा, झालावाड़ व नम्बाहेड़ा के कई





१-२—पुराने सालमशाही रुपये हिजरी सन् ११९९ (वि० सं० १८४१ = ई० सन् १७८४)। ३—अठन्नी सालमशाही हिजरी सन् १२३६ (सं० १८७७ = ई० १८२०)। ४—नया सालमशाही रुपया। ५—तांबा का पैसा।

भागों में और रतलाम, जावरा, सीतामऊ, मन्दसौर (ग्वालियर) के इलाकों में तथा नर्मदा के किनारों तक प्रचलित था। परन्तु एक तो सिक्के के ज्यादा ढल जाने से और दूसरा सरकारी (अंग्रेजी) सिक्के के जारी हो जाने से इसकी कीमत बहुत कुछ कम होगई थी। यहाँ तक कि वि० सं० १९६० (ई० सन् १९०३) में अंग्रेजी रुपये के दो सालमशाही रुपये आने

लगे थे। अन्त में वि० सं० १९६१ की आषाढ़ वदि ४ ( ई० सन् १९०४ ता० १ जुलाई ) से यहाँ पर अंग्रेजी ( कलदार ) सिक्का जारी होगया। अब भी सालमशाही सिक्का चलता तो है परन्तु वह चाँदी के भाव बिकता है। इसी से प्रतापगढ़ की टकसाल भी बन्द होगई है।

## राज्यचिह्न

यहाँ के राज्यचिह्न के बीच में ढाल है और ढाल के बीच में सूर्य का चित्र बना है जो राजवंश का सूर्यवंशी होना प्रकट करता है। और ढाल की एक तरफ बैल और दूसरी तरफ घोड़ा ढाल को पकड़े खड़ा है। बैल धर्म का रूप और शंकर का वाहन है तथा घोड़ा राजपूतों की मुख्य सवारी है। नीचे "सुध वहण" लिखा है जिसका अर्थ शुद्धाचरण अर्थात् सदाचार होता है। यह मूलमन्त्र ( मोटो ) इस पद्य से लिया गया है—

शुद्ध वहन अशरण शरण,
प्रण दृढ़ दान-कृपाण।
शंकर गौ द्विज हित सहन,
बाघ नृपति कुल बाण॥



राजचिह्न

यहाँ के झंडे का रंग पहले लाल था परन्तु महारावत हरिसिंह के समय से सफेद रंग और जुड़ा, तब से सफेद और लाल दोनों रंग हैं।

## प्राचीन इतिहास

प्रतापगढ़ का राज्य गहलोत राजवंश की सीसोदिया शाखा के अधिकार में है जो मेवाड़ के महाराणा मोकलजी सीसोदिया से निकला है। इस राज्य के संस्थापक रावत सूर्यमल थे जो महाराणा मोकल के पौत्र और रावत खेमकरण सीसोदिया के पुत्र थे। सूर्यमल के पिता खेमकरण महाराणा मोकल के दूसरे पुत्र और कुम्भा के वैमात्रेय भाई थे। इनका जन्म वि० सं० १४७६ ( ई० सन् १४१९ ) के आस पास हुआ था। सं० १४९० ( ई० सन् १४३३ ) में जब महाराणा मोकल की मृत्यु पर कुम्भा राजगद्दी पर बैठे तब उन्होंने खेमकरण को वैमात्रेय भाई समझ जागीर देने में आना कानी की। इस पर खेमकरण ने जाकर वि० सं० १४९४ ( ई० सन् १४३७ ) में बड़ी सादड़ी पर अधिकार कर लिया, क्योंकि उस समय महाराणा कुम्भा सारंगपुर के युद्ध में गये हुए थे। बाद में महाराणा ने सादड़ी

पर सेना भेज कर खेमकरण को वहाँ से निकलवा दिया। इस पर वे मालवा सुलतान की सेवा में जा रहे और मुसलमानों को मेवाड़ पर चढ़ा लाये। इस प्रकार दोनों के बीच कई लड़ाइयाँ हुई परन्तु महाराणा कुम्भा और रावत खेमकरण के जीते जी मेल नहीं हो सका। खेमकरण वि० सं० १५३१ आश्विन सुदि १० बुधवार (ई० सन् १४७४ ता० २१ सितम्बर) को महाराणा उदयकरण (उदा) और रायमल के बीच की ऋषभदेव के पास दाड़िमपुर की लड़ाई में उदयकरण के पक्ष में लड़ कर काम आये[1]।

## १—महारावत सूर्यमल

[ वि० सं० १५३१—१५८४ ]

ये रावत खेमकरण के पुत्र थे। वि० सं० १५३० (ई० सन् १४७३) में महाराणा कुम्भा के दूसरे पुत्र रायमल अपने भाई उदयकरण से राज्य छीनकर मेवाड़ की गद्दी पर बैठे। उनसे और रावत सूर्यमल से भी नहीं बनी। इसीसे यों दोनों एक दूसरे के सदा विरोधी रहे। सूर्यमल ने बड़ी सादड़ी के सिवाय बहुत सी और भी भूमि दबा ली। नाहरमगरा और गिर्वा वगैरह पहाड़ी जिलों पर भी इन्होंने कब्जा कर लिया। इस पर भी महाराणा रायमल चुप रहे। यह देख सूर्यमल ने अपने हाथ-पैर और फैलाये और भैंसरोड़गढ़ पर अधिकार कर लिया। उधर महाराणा रायमल अपने पुत्रों की आपसी लड़ाई से तंग थे। इसलिए वे स्वयं कुछ न बोले। परन्तु रायमल के ज्येष्ठ पुत्र पृथ्वीराज सीसोदिया ने रावत सूर्यमल से भैंसरोड़गढ़ छीन लिया और सादड़ी पर भी हाथ मारा। इस युद्ध में महाराणा रायमल ने भी भाग लिया और इसमें दोनों तरफ के बहुत से राजपूत मारे गये। साथ ही महाराणा और सूर्यमल भी जख्मी हुए। माँडू का सुलतान नासिरशाह इस युद्ध में सूर्यमल का सहायक था। कहते हैं कि यह सादड़ी की लड़ाई एक धर्म युद्ध सा था। क्योंकि सायंकाल के समय राजकुमार पृथ्वीराज, रावत सूर्यमल का आराम पूछने के लिये, उनके डेरे पर गया था[2]।

महाराणा रायमल की मृत्यु के बाद महाराणा सांगा वि० सं० १५६६ (ई० सन् १५०९) में गद्दी पर बैठे। महाराणा साँगा और सूर्य्यमल के आपस में प्रेम रहा। कहते हैं कि सूर्य्यमल ने महाराणा रायमल के समय (राजकुमार पृथ्वीराज के जीवन काल में ही) मेवाड़ से अपना झगड़ा निपट लिया और पृथ्वीराज से यह शपथ कर ली कि वे मेवाड़ में न रहेंगे और अपना स्वतन्त्र

1—एकलिंगजी मंदिर (मेवाड़) के दक्षिण द्वार की वि० सं० १५४५ की प्रशस्ति। भावनगर इंस्क्रिपशन्स पृ० २१।

2—महाकवि गंगाराम; हरिभूषण काव्य तृतीय सर्ग, श्लोक ४६।

राज्य कहीं दूसरी जगह कायम करेंगे। इसके बाद उन्होंने अपनी प्रतिज्ञा का पूरी तौर से पालन किया और विक्रमी सं० १५६१ (ई० सन् १५०५) में मेवाड़ के किनारे कांठल का देश भीलों से छीन कर वहाँ पर ग्यासपुर के पास अपना नया राज्य स्थापित किया जो बाद में उनके पड़पोते रावत बीकाजी के समय में "देवलिया" कहलाया।

रावत सूर्य्यमल का देहान्त वि० सं० १५८५ माघ बदि ८ रविवार (ई० सन् १५२६ ता० ३ जनवरी) को हुआ था। उनके पांचों कुँवरों[1] में से राजधर (संसारचंद), कला, रणमल और सहसमल तो महाराणा मेवाड़ की सेवा में मुसलमानों के साथ की लड़ाइयों में काम आये और बाघसिंह अपने पिता का उत्तराधिकारी हुआ। सहसमल के वंशज सीहावत कहलाये जिनके ठिकाने प्रतापगढ़ राज्य में धमोतर और जोधपुर राज्य में झालामंड हैं तथा कुछ ठिकाने ग्वालियर राज्य के मंदसौर परगने में हैं। रणमल (रणधीर) के वंशज कल्याण-पुरा के ठाकुर हैं जो रणमलोत सीसोदिया कहलाते हैं। रणमलोतों के भी कुछ ठिकाने ग्वालियर राज्य के मंदसौर परगने में हैं।

## २—महारावत बाघसिंह

[वि० सं० १५८४–१५९१]

ये सं० १५८४ (ई० सन् १५२७) में अपने पिता के उत्तराधिकारी हुए। महाराणा विक्रमादित्य की बदमिजाजी और अपनी जागीर जब्त हो जाने के कारण ये मालवे के सुल्तान के पास चले गये। जहाँ सुलतान ने इन्हें १,५०,००० रु० सालाना आय की जागीर प्रदान की। इन्होंने वहाँ बाघवाड़ा गाँव बसाया जो आज दिन तक धार (मालवा) राज्य में विद्यमान है। सं० १५६१ (ई० सन् १५३५) में जब गुजरात के सुलतान बहादुरशाह ने चित्तौड़ पर चढ़ाई की तो ये महारावत भी अपनी मातृभूमि की रक्षा के लिये अपनी सेना सहित सुल्तान से युद्ध करने को चित्तौड़ पहुँचे। मेवाड़ी सरदारों ने महाराणा विक्रमादित्य और उनके छोटे भाई उदयसिंह को चित्तौड़ से बाहर सुरक्षित स्थान में बूँदी भेज दिया और सबने मिलकर महारावत बाघसिंह को युद्ध समय तक के लिये महाराणा का प्रतिनिधि बनाया[2]। बाघसिंह ने महाराणा के छत्र, कलगी आदि सब राज्यचिह्न धारण कर और सब सरदार व सेना को साथ लेकर बहादुरशाह पर हमला किया और वीरता-पूर्वक लड़कर चित्तौड़गढ़ के पाडलपोल दरवाजे पर माघ सुदि ४ गुरुवार (ई० सन् १५३५ ता० ७ जनवरी) को काम आये। इस घटना के बाद से ही प्रतापगढ़ के महारावत बराबर दीवान (देवलिये दीवान) कहलाते हैं जो

१—ये पाँचों बीकानेर नरेश राव लूणकरण राठोड़ के दोहिते थे। (कविराजा बांकीदास; ऐतिहासिक बातें संख्या १३६७)। २—हरिभूषण काव्य; पंचम सर्ग श्लोक ४।

कि महाराणा मेवाड़ की उपाधि है। बाघसिंह के मारे जाने पर उनका ज्येष्ठ पुत्र रायसिंह चित्तौड़गढ़ में ही अपने पिता का उत्तराधिकारी हुआ। बाघसिंह के छोटे पुत्र खानसिंह के वंशज खानावत कहलाये। दूसरे पुत्रों के नाम जेतमाल, भारमल, मानजी और कानजी थे।

## ३—महारावत रायसिंह

[ वि० सं० १५९१–१६०९ ]

इनका शासनकाल सं० १५९१ (ई० सन् १५३५) से लेकर सं० १६०९ (ई० सन् १५५२) तक रहा। जब बादशाह हुमायूं के डर से गुजराती सेना ने चित्तौड़ का घेरा उठा लिया तब महाराणा उदयसिंह पहाड़ों से वापिस लाये जाकर चित्तौड़ की गद्दी पर बिठाये गये। इसके बाद रायसिंह अपने संस्थान में लौट गये। इनको मेवाड़ की तरफ से सादड़ी की जागीर के अलावा धरियावाद की जागीर भी मिली थी। रायसिंह के ४ पुत्र बीका (विक्रमसिंह), उदयकरण, आशकरण और पूर्णमल थे। रायसिंह का देहान्त सं० १६०९ में हुआ। ये बड़े सुन्दर[1] और विद्याप्रेमी व उदार नरेश थे। इन्होंने बगीचे और सरोवर बनवाये थे[2]।

## ४—महारावत बीकाजी

[ वि० सं० १६०९–१६३२ ]

आपका जन्म सं० १५८२ कार्तिक सुदि ८ सोमवार ( ई० सन् १५२५ ता० २८ अक्टूबर ) को हुआ था और सं० १६०९ में गद्दी पर बैठे थे। वास्तव में यही देवलिया राज्य के संस्थापक थे। महाराणा उदयपुर से अनबन होने के कारण इन्होंने अपनी जागीर सादड़ी को छोड़ दिया। ये कुछ समय तक मंदसौर ( मालवा ) के शाही सूबेदार के पास रहे। इनके साथ इनके चाचा कांधलजी भी थे। बाद में इन्होंने मेवाड़ के दक्षिण पूर्व के मगरे जिले में गयासपुर और बासड़ स्थानों पर अपना अधिकार करने का निश्चय किया। इसका कुछ हिस्सा तो मीनों के, कुछ सोनगरा चौहानों के तथा कुछ डोडियों के हाथ में था। कहते हैं कि इन्होंने होली के दिन शराब में मस्त हुए मीनों ( मेरों )[3] को मार कर उनकी भूमि दबा ली। इसी प्रकार गयासपुर

---

१—हरिभूषण काव्य, पंचम सर्ग श्लोक २१।

२—वही; श्लोक २६।

३—मुता नैणसी ने अपनी ख्यात ( भाग १ पृष्ठ ६५ ) में उस समय इन लोगों को मेर लिखा है। परन्तु महामहोपाध्याय कविराजा श्यामलदास के मतानुसार इस राज्य के मीनें, मेरवाड़े के मेर, खैराड़ के मीनें और मेवात के मेवाती ये सब एक ही वंश के हैं। ( देखो जर्नल बंगाल एशियाटिक सोसायटी भाग १ सन् १८८६ ई० )।

व बसाड़ में रहते हुए इन्होंने सोनगरा चौहानों से सोहागपुर ले लिया और खँरोट, कोठड़ी आदि गाँव दबाकर अपने चाचा कांधल को धमोतर जागीर में दिया। कुछ ही दिनों में धीरे-धीरे इन्होंने ७०० गाँवों पर अपना अमल कर लिया। इन्होंने राठोड़ों और डोडिया राजपूतों की भूमि भी छीन ली थी।

जब मीनों के १०० गाँव छिन गये और मीना सरदार और उसके सहायक मीनें व भील लोग मारे गये तब उस ( सरदार ) की स्त्री देउ मीनी सती हुई और उस समय उसने बीकाजी से कहा कि मेरा नाम चिरस्थायी रक्खा जाय। इस पर बीकाजी ने उस स्थान का नाम "देवलिया" (देवगढ़) रखकर वहाँ पर सं० १६१८ ( ई० सन् १५६१ ) में अपनी राजधानी स्थापित की।

जब हल्दीघाटी में बादशाह अकबर के साथ महाराणा प्रताप की लड़ाई हुई थी तब बीकाजी ने अपने चाचा काँधलजी को महाराणा की सेवा में भेजा। काँधल इस युद्ध में काम आया। कई वर्ष पश्चात् महारावल का दूसरा बेटा किशनदास भी इसी तरह काम आया जिसके उपलक्ष में महाराणा ने जीरन के पास गाँव आंगरा जागीर में दिया। जो इस समय ग्वालियर राज्य में है। इस प्रकार रावत बीकाजी बराबर महाराणा प्रताप को सहायता देते रहे और उनके कई भाई-बेटे भी महाराणा के लिये युद्ध में काम आये।

यद्यपि रावत बीकाजी ने अन्त में दिल्ली के बादशाह अकबर से सन्धि कर ली थी तथापि उन्होंने मेवाड़ के विरुद्ध कभी शिर नहीं उठाया। इन्होंने अपने पुत्र किशनदास के बेटे समरसिंह को बादशाही खिदमत ( सेवा ) में भेजा था, जहाँ से वह शाही सेना के साथ बीकानेर जाकर फतह के बाद वापस आ गया। इनके तीन पुत्र थे—तेजसिंह, किशनदास, और सुरजण। बीकाजी का देहान्त वि० सं० १६३५ ( ई० सन् १५७८ ) में हुआ।

## ५—महारावत तेजसिंह

[ वि० सं० १६३५–१६५० ]

ये महारावत बीकाजी के ज्येष्ठ पुत्र थे और वि० सं० १६३५ ( ई० सन् १५७८ ) में देवलिये की गद्दी पर बैठे। इन्होंने देवलिये नगर में तेजसागर ( तेजर ) नाम का तालाब बनवाया। और उसके तट पर ही राजवंश की श्मशान भूमि नियत की। ये १५ वर्ष राज करके वि० सं० १६५० ( ई० सन् १५९३ ) में परलोकवासी हुए। इनके दो पुत्र भानुसिंह ( भानजी ) और सिंहाजी थे।

## ६—महारावत भानुसिंह

[ वि० सं० १६५०-१६६० ]

ये सं० १६५० में पाट बैठे। इनके समय में बादशाह जहाँगीर का प्रसिद्ध सेनापति महाबतखां—जिससे बादशाह नाखुश हो गया था—देवलिये आया। तब इन्होंने उसे बड़ी खातिर से रखा। उदयपुर के महाराणा अमरसिंह ( प्रथम ) ने शक्तावत जोधसिंह को जीरण व नीमच जागीर में दिये थे। जोधसिंह मन्दसौर के सूबेदार मक्खनखां सय्यद और भानुसिंह से द्वेष रखता था। यद्यपि महाराणा अमरसिंह ने उसे बहुत कुछ समझाया परन्तु उसके दिल का काँटा नहीं निकला। इस पर भानुसिंह और मक्खन मियाँ ने मिलकर शक्तावत जोधसिंह को सीधा करने का विचार किया और इसके लिये उन्होंने जीरण पर चढ़ाई की। सं० १६६० ( ई० सन् १६०४ ) में नीमच के पास चीताखेड़ा में लड़ाई हुई जिसमें जोधसिंह, भानुसिंह और मक्खन मियाँ तीनों बड़ी वीरता से लड़कर काम आये[1]। भानुसिंह का समाधि-स्थान ( छत्री ) जीरण के तालाब पर अब तक मौजूद है। इससे प्रकट होता है कि शायद भानुसिंह की लाश ( शव ) जीरण में लाकर जलाई गई थी। भानुसिंह के कोई सन्तान नहीं थी। इसलिये उनके छोटे भाई सिंहाजी गद्दी नशीन हुए[2]।

## ७—महारावत सिंहाजी

[ सं० १६६०-१६८२ ]

ये सं० १६६० ( ई० सन् १६०४ ) में पाट बैठे। उस समय जीरण में जोधसिंह के पुत्र नाहरखां व भाखरसिंह थे और सिंहाजी के और उनके आपस में रंजिश थी। इसीसे सिंहाजी जीरण के गाँव दबा लेना चाहते थे। परन्तु महाराणा अमरसिंह ने समझा बुझाकर इनके आपस की रंजिश मिटा दी। ख्यातों में सिंहाजी का देहान्त सं० १६२३ ( ई० सन् १५६६ ) में होना लिखा है। परन्तु यह गलत है, क्योंकि इनके समय का सं० १६८४ वैशाख सुदि ३ ( ई० सन् १६२७ ता० ८ अप्रेल रविवार ) का एक शिलालेख देवलिया से ४ मील दूर ग्यासपुर की बावड़ी में मिला है। इससे इनका देहान्त सं० १६८५ ( ई० सन् १६२८ ) में हुआ होगा। इनके दो पुत्र जसवन्तसिंह और जगन्नाथ थे। जगन्नाथ की सन्तान सिंघावत कहलाती है।

---

१—मूहणोत नैणसी की ख्यात; प्रथम भाग पृष्ठ ६५ ( काशी संस्करण )।

२—कविराजा बांकीदास; ऐतिहासिक बातें; संख्या १५६८।

## ८—महारावत जसवंतसिंह

[ सं० १६८५—१६९० ]

ये महारावत सिंहाजी के पश्चात् सं० १६८५ के आसपास गद्दी पर बैठे। रावत बाघसिंह से लेकर सिंहाजी तक देवलिया ( देवगढ़ ) के महारावत मेवाड़ के महाराणा की आज्ञा में ही रहे। परन्तु महारावत जसवंतसिंह के समय में कुछ ऐसी घटनाएँ हुईं जिसके कारण देवलिया का राज्य महाराणा उदयपुर की मातहती से निकल कर सदा के लिए स्वतंत्र बन गया। जैसा कि लिखा जा चुका है कि रावत भानुसिंह के समय में महाबतखाँ का देवलिये में बड़ा सत्कार हुआ था। उसे वह भूला नहीं था। जब महाबतखाँ जहाँगीर का सेनापति हुआ तब वह महारावत जसवंतसिंह की हिमायत करने लगा। अतः जसवंत ने भी महाराणा से स्वतंत्र होने का विचार बाँधा। शक्तावत जसवन्तसिंह के, जिसे महाराणा कर्णसिंह ने मोड़ी का थानेदार बनाया था और महारावत जसवन्तसिंह के आपस में खटपट हो गई। इस पर महारावत ने मन्दसौर के हाकिम जांनिसारखाँ को शक्तावत जसवन्तसिंह के विरुद्ध बरगलाया और अपनी सेना भी जांनिसार के साथ भेजकर उस पर हमला करवा दिया। इसमें मेवाड़ के महाराणा के कई राजपूत मारे गये। इससे यद्यपि महाराणा जगतसिंह रावत जसवन्तसिंह से अप्रसन्न हो गया, फिर भी बादशाही हिमायती और सेनापति महाबतखाँ की तरफदारी के सबब से वह प्रकट रूप से कुछ न बोल सका परन्तु वि० सं० १६९० ( ई० सन् १६३३ ) में उसने महारावत जसवन्तसिंह को उदयपुर बुलवाया। जसवन्तसिंह शीघ्र ही ताड़ गया कि इसमें कुछ षड्यन्त्र अवश्य है। इससे वह अपने ज्येष्ठ पुत्र महासिंह और एक हजार योद्धाओं को लेकर उदयपुर पहुँचा और वहाँ पर उसने शहर से एक मील पूर्व में चम्पा बाग़ में डेरा किया। पहले कुछ सुलह की बात-चीत शुरू हुई परन्तु एक रात को महाराणा ने अपने भानेज रामसिंह राठोड़ को सेना सहित जाकर चम्पा बाग पर हमला करने की आज्ञा दी। इस पर महारावत जसवन्तसिंह केसरिया पोशाक पहन कर और सिर पर सेहरा और तुलसी की मंजीरी लगा कर चम्पा बाग से बाहर निकला और अपने साथियों सहित महाराणा की सेना पर टूट पड़ा परन्तु इस युद्ध में वह ( महारावत जसवन्तसिंह ) मय अपने कुंवर महासिंह व अपने एक हजार योद्धाओं के काम आया। इसके बाद इसी वर्ष महाराणा ने राठोड़ रामसिंह के साथ सेना भेज कर देवलिये को भी लुटवाया। इन कपट कार्यों से महाराणा की बड़ी निन्दा हुई और इसका यह फल हुआ कि देवलिया सदा के लिए मेवाड़ की मातहती से निकल कर मुग़लों के अधीन हो गया, जिसका वृत्तान्त रावत हरिसिंह के सिलसिले में लिखा जायगा।

महारावत जसवन्तसिंह के चार पुत्र महासिंह, हरिसिंह, केसरीसिंह[1] और उदयसिंह थे। इनकी एक चौहान-वंशी रानी चम्पाकुंवर ने महारावत हरिसिंह के समय में देवलिया में गोवर्धननाथ का मन्दिर बनवाया जिसकी प्रतिष्ठा सं० १७०७ वैशाख सुदि १५ ( ई० सन् १६५० ता० ३ जून सोमवार ) को हुई।

## ६—महारावत हरिसिंह

[ वि० सं० १६९०–१७३२ ]

ये महारावत जसवन्तसिंह के दूसरे पुत्र थे और सं० १६९० में गद्दी पर बैठे। इस समय मेवाड़ी सेना ने देवलिये पर कब्जा कर लिया था। इससे धमोतर के ठाकुर जोधसिंह ने हरिसिंह को साथ ले जाकर बादशाह शाहजहाँ से महाराणा जगतसिंह ( प्रथम ) की शिकायत की। इस कार्य में खानखाना महाबतखाँ ने भी हरिसिंह का पक्ष लेकर उसकी सहायता की। इस पर बादशाह ने १५ हजार सालाना खिराज पर कांठल का प्रदेश हरिसिंह को बख्श दिया और खिलअत व सफेद निशान भी दिया। साथ ही मन्दसौर के हाकिम जांनिसार को एक फर्मान भेजा कि देवलिये पर से मेवाड़ का दखल उठा दिया जाय। हरिसिंह शाही सेना के साथ देवलिये पहुँचा। तब महाराणा जगतसिंह ने मेवाड़ी सेना वापिस बुलवा ली। क्योंकि शाही ताकत का मुकाबला करना उस समय कठिन था। हरिसिंह ने अपना पैतृक राज्य पाकर महाराणा के ३२ गांव अपने राज्य में मिला लिये। इससे सं० १७१६ वैशाख बदि ६ ( ई० सन् १६५९ ता० ५ अप्रैल मंगलवार ) को महाराणा ने फिर देवलिये पर सेना भेजी। हरिसिंह देवलिया से निकल कर बाहर चला गया और उसकी माता ने अपने पोते कुंवर प्रतापसिंह को उदयपुर भेजा। महाराणा ने राजकुमार प्रतापसिंह का आदर किया। जब तक बादशाह शाहजहाँ का दिल्ली पर जोर रहा तब तक रावत हरिसिंह भी मेवाड़ से स्वतन्त्र रहा परन्तु सम्राट् शाहजहाँ के अन्तिम काल में जब उसके शाहजादाओं में तख्त के लिए लड़ाई छिड़ी तब हरिसिंह को फिर से महाराणा की मातहती स्वीकार करनी पड़ी और उसने उदयपुर पहुँच कर महाराणा को नजराना दिया।



महारावत हरिसिंह

1—केसरीसिंह को झांतला की जागीर मिली।

महारावत हरिसिंह का स्वर्गवास सं० १७३२ के ज्येष्ठ (ई० सन् १६७५ मई) मास में हुआ था। उनके चार पुत्र प्रतापसिंह, अमरसिंह, मुहकमसिंह और माधोसिंह तथा तीन पुत्रियाँ फूलकुँवर, कुशलकुँवर और सरूपकुँवर नाम की थीं। कुँवर अमरसिंह को सालमगढ़ और माधवसिंह को अचलावदा जागीर में मिले थे। महारावत ने देवलिये में पक्के महल बनवाये थे।

## १०—महारावत प्रतापसिंह

[वि० सं० १७३२—१७६५]

महारावत हरिसिंह के चार पुत्रों में ये सबसे ज्येष्ठ थे और सं० १७३२ (ई० सन् १६७५) में राजगद्दी पर बैठे। इनका एक विवाह बीकानेर और दूसरा ईडर (गुजरात) में हुआ था। इन्होंने जयपुर, जोधपुर, बीकानेर आदि रियासतों से मेलजोल बढ़ाया। सं० १७५४ (ई० सन् १६६८) में इन्होंने अपने नाम से प्रतापगढ़ नामक नगर बसाया और उसे अपनी राजधानी बनाया। इन्होंने समतल भूमि पर वहाँ किला और शहरपनाह भी बनवाई थी।


महारावत प्रतापसिंह

उदयपुर के महाराणा अमरसिंह (दूसरे) जब गद्दी पर बैठे तो इन्होंने टीका पेश नहीं किया। इससे महाराणा ने अप्रसन्न होकर, सं० १७५६ में, देवलिये पर सेना भेजी। इधर प्रतापसिंह ने भी बादशाह से शिकायत की कि महाराणा चित्तौड़ की मरम्मत करवाता और मंदिर बनवाता है। महाराणा ने क्रोध में आकर अपने दामाद जोधपुर के कुँवर रामसिंह राठोड़ को कांठल का इलाका दहेज में दे दिया। परन्तु कांठल पर कब्ज़ा करने के यत्न में ही रामसिंह देवलिये के पास पीपाड़ा गहलोत लखजी के हाथ से मारा गया। रामसिंह की छत्री बमोतर गाँव के पास अम्बामाता स्थान में मौजूद है। ३४ वर्ष राज करके सं० १७६५ (ई० सन् १७०८) में महारावत प्रतापसिंह ने इस असार संसार से किनारा किया। आपके छः रानियाँ और दो पुत्र पृथ्वीसिंह तथा कीर्तिसिंह थे।

## ११—महारावत पृथ्वीसिंह

[वि० सं १७६५—१७७४]

ये सं० १७६५ में गद्दी पर बैठे। इन्होंने सं० १७७० (ई० सन् १७१४)

में बादशाह फर्रुखसियर के दरबार में पहुँच कर "रावत राव" का खिताब हासिल किया और प्रतापगढ़ में टकसाल खोलने की इजाजत ली। रतलाम के राजा मानसिंह ने सं० १७७३ (ई० सन् १७१६) में प्रतापगढ़ पर चढ़ाई की परन्तु कोटड़ी नामक स्थान पर लड़ाई होने के बाद रतलाम की फौज को पीछे हटना पड़ा। इन्होंने अपने जेष्ठ पुत्र पहाड़सिंह को उदयपुर के महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे) की सेवा में भेजा था। इस पर महाराणा ने खुश होकर पहाड़सिंह को घरियावद की जागीर देना चाहा परन्तु उदयपुर में शीघ्र ही पहाड़सिंह का देहान्त हो गया। इसलिये कुँवर पहाड़सिंह का पुत्र रामसिंह अपने दादा पृथ्वीसिंह का उत्तराधिकारी हुआ। पृथ्वीसिंह का देहान्त वि० सं० १७७५ (ई० सन १७१६) में हुआ। इनके राज्यकाल का सं० १७७४ माघ सुदि १३ (ई० सन् १७१८ ता० २ फरवरी रविवार) का, एक शिलालेख देवलिया के मल्लिनाथ के मंदिर से मिला है जिसमें युवराज पहाड़सिंह का नाम भी लिखा है। इनके ५ पुत्र पहाड़सिंह, उम्मेदसिंह, पद्मसिंह, कल्याणसिंह और गोपालसिंह थे। इनकी दो राजकुमारियाँ सं० १७६६ चैत्र सुदि १२ (ई० सन् १७०६ ता० ११ मार्च शुक्रवार) और सं० १७८१ आषाढ़ सुदि ६ (ई० सन् १७२४ ता० १६ जून शुक्रवार) को जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह राठोड़ को ब्याही गई थीं।


महारावत पृथ्वीसिंह

## १२—महारावत रामसिंह

[वि० सं० १७७५—१७७६]


महारावत रामसिंह

ये सं० १७७५ (ई० सन् १७१६) में अपने दादा पृथ्वीसिंह के जानशीन हुए। परन्तु केवल ६ मास राज करके सं० १७७६ में निःसन्तानावस्था में ही रामशरण होगये। इससे इनके काका उम्मेदसिंह को राजगद्दी मिली।

## १३—महारावत उम्मेदसिंह

[ वि० सं० १७७६—१७७९ ]



महारावत उम्मेदसिंह

ये सं० १७७६ ( ई० सन् १७१९ ) में गद्दी पर बैठे। इन्होंने केवल चार वर्ष राज किया। सं० १७७९ ( ई० सन् १७२२ ) में इनका परलोकवास हुआ। इनके कोई सन्तान नहीं थी इसलिए इनके छोटे भाई गोपालसिंह वहाँ की राजगद्दी पर बैठे।

## १४—महारावत गोपालसिंह

[ वि० सं० १७७९—१८१४ ]

ये वि० सं० १७७९ की वैशाख बदि ७ ( ई० सन् १७२२ ता० २८ मार्च बुधवार ) को राजगद्दी पर आये। ये बुद्धिमान, चतुर व उदार नरेश थे। दिल्ली की बादशाहत कमजोर हो जाने के कारण जब राजपूताना और मालवा में मरहठों का प्रभाव बढ़ रहा था और मल्हारराव होलकर और बाजीराव पेशवा की सेना ने महाराणा की सेना से मिलकर वि० सं० १७८८ ( ई० सन् १७३१ ) में डूँगरपुर को घेर लिया था तब डूँगरपुर के महारावल शिवसिंह ने महारावत गोपालसिंह की सहायता चाही। इस पर गोपालसिंह ने डूँगरपुर पहुँच कर आपस में समझौता करा दिया और डूँगरपुर तथा बांसवाड़े ने पेशवा को सालाना खिराज ( टाँका ) देना स्वीकार किया। इन्होंने अपने कुँवर सालिमसिंह को महाराणा संग्रामसिंह ( दूसरे ) की सेवा में भेज कर मेल जोल बढ़ाया और बाजीराव पेशवा से भी मित्रता की। राजधानी में इनके नाम से "गोपालगंज" बाजार बसा है। ये ३४ वर्ष राज करके सं० १८१४ सावण बदि १४ (ई० सन् १७५७ ता० १५ जुलाई शुक्रवार) को गोलोकवासी हुए।

## १५—महारावत सालमसिंह

[ वि० सं० १८१४—१८३१ ]

ये सं० १८१४ श्रावण बदि १४ को अपने पिता की गद्दी पर बैठे। इनका राज्याभिषेक माघ सुदि ५ ( ई० सन् १७५८ ता० १२ फरवरी ) को

हुआ। सं० १८१८ ( ई० सन् १७६२ ) में मल्हारराव होलकर ने प्रतापगढ़ पर चढ़ाई की परन्तु तीन मास के बाद उसे निराश होकर घेरा उठाना पड़ा। ये अपने पिता की तरह बड़े चतुर थे और देश की राजनीतिक दशा को जानकर उससे लाभ उठाना चाहते थे। सं० १८१८ में इन्दौर के तुकोजीराव होलकर भी तीन मास तक प्रतापगढ़ को घेर कर असफल वापिस गया। उसके दो वर्ष बाद मल्हारराव (दूसरे) ने महारावत से कुछ रकम लेकर सुलह कर ली।



महारावत सालमसिंह

सं० १८२४ (ई० सन् १७७६) में इन्होंने इन्दौर पहुँच कर होलकर से मुलाकात की। इसमें दोनों तरफ से समानता का व्यवहार किया गया था। उस समय मरहठों का सितारा खूब चमकना शुरू हो गया था फिर भी मुसलमान बादशाहों की बादशाहत के फिर से चमक उठने की भी उम्मीद बाकी थी। इसी से सालमसिंह ने सं० १८२४ में दिल्ली जाकर बादशाह आलमगीर सानी (दूसरे) से टकसाल खोलने की इजाजत ली। वास्तव में ये इजाजत बादशाह फरु खसियर ने महारावत पृथ्वीसिंह को वि० सं० १७७० (ई० सन् १७१३) में दे दी थी परन्तु उस समय उसका काम जारी नहीं हुआ था। सं० १८२५ (ई० सन् १७६८) में जब सरदारों के षड़यंत्र से रतनसिंह ने महाराणा अरिसिंह ( अड़सी ) के विरुद्ध राज्य पाने की लालसा से, बगावत का झंडा उठाया और माधवराव सेंधिया को अपने पक्ष में बुलवाकर उदयपुर पर घेरा डलवाया तब सालमसिंह ने अपनी सेना के साथ पहुँचकर अरिसिंह की मदद की। इस कार्य से प्रसन्न होकर महाराणा अरिसिंह ने धर्यावद का परगना फिर से इन्हें जागीर में दे दिया और "रावतराव" की वह उपाधि जो बादशाह ने पृथ्वीसिंह को सं० १७७० में दे रक्खी थी, ( सं० १८२८ फाल्गुन सुदी ६ गुरुवार = ई० सन् १७७२ ता० १३ फरवरी ) को मंजूर करली। साथ ही इस विषय का एक पर्वाना भी सालिमसिंह के नाम लिखकर भेजा जो इस प्रकार हैः—

श्री रामो जयति

श्री गणेशप्रसादातु श्री एकलिंग

( भाले का निशान )

**सही**

*स्वस्ती श्री बीजे कटकातु महाराजाधिराज महाराणा श्री० अरिसिंघ जी आदेशान्तु देवल्या सुथाने रावत राव*

*सालमसिंह कस्य सुप्रसाद लीषते यथा अठारा समाचार भला है आपणां समाचार कहावजो,—*

*१—अप्र आगे पातसांहजी श्री फुरकसेरजी थाहरे रावत पृथ्वीसिंघ हे रावत राव री पदवी मया की दी थी, सो थाहे सावत करे मया की दी है। संवत् १८२८ वर्षे फागुण बदी ६ गुरे*[1]।

महारावत सालमसिंह ने द्वारका में अपने नाम से सदाव्रत भी जारी किया था जो अब तक चलता है। इन्होंने सं० १८२० से सं० १८४२ तक प्रतापगढ़ के परकोटे ( शहरपनाह ) की मरम्मत कराई और सालमपुरा नाम का बाजार राजधानी प्रतापगढ़ में और सालमगढ़ गाँव बसाया। इनके समय का सालमशाही रुपया राजपूताना और मालवा में दूर दूर तक चलता था।

इनका देहांत सं० १८३१ कार्तिक बदि ७ बुधवार ( ई० सन् १७७४ ता० २६ अक्टूबर ) को हुआ। इन्होंने केवल १७ वर्ष राज किया। इनके दो पुत्र सांवतसिंह और लालसिंह थे। सांवतसिंह राज्य का स्वामी हुआ और लालसिंह को अरणोद की जागीर मिली।

## १६—महारावत सांवतसिंह

[ वि० सं० १८३१—१९०० ]

इनका जन्म सं० १८२४ की आसोज सुदि १३ ( ई० सन् १७६७ ता० ४ नवम्बर बुधवार ) को हुआ और ये वि० सं० १८३१ की कार्तिक बदि ७ को प्रतापगढ़ की गद्दी पर बैठे। इस समय इनकी अवस्था केवल ७ वर्ष की थी। इसलिये राज्य-प्रबन्ध राजमाता कुनणां बाई राठोड़ ( अमझेरा वाले ) की देख-रेख में ४ मेम्बरों की पंचायत ( कौंसिल ) के अधीन रहा। इस कौंसिल के चार मेम्बर शाह कपूरजी[2], मामा सरदारसिंह, शाह रघुनाथ और शाह गुमानजी नियुक्त हुए। इनके समय राज्य में मरहठों का उपद्रव बहुत फैल गया था। जब मल्हारराव होल्कर ने प्रतापगढ़ को आ दबाया तब सांवतसिंह ने उसके द्वारा ७२,७००) सालमशाही रुपया खिराज का सालाना



महारावत सांवतसिंह

१—वीर विनोद भाग २ पृ० १०६४—६५।

२—इनके वंशधर शाह मुन्नालाल इस समय पेलेस के कामदार ( हाउस होल्ड कम्प्रोलर ) हैं।

पेशवा को देने का इकरार किया। ये खिराज कुछ तो नकद और कुछ घोड़े, हाथी, हथियार के रूप में दिया जाता था। सं० १८६१ की मंगसिर बदि ६ रविवार (ई० सन् १८०४ ता० २५ नवम्बर) को सांवतसिंह ने इस मुसीबत से बचने के लिए अंग्रेजों से सन्धि की परन्तु वह अमल में न आ सकी। क्योंकि लार्ड कार्नवालिस की नीति कुछ अर्से बाद बदल गई और अंग्रेज सरकार ने देशी राज्यों के साथ सम्बन्ध बढ़ाना बन्द कर दिया। इससे सं० १८७५ (ई० सन् १८१८) तक प्रतापगढ़ को फिर मुसीबत झेलनी पड़ी। इन १४ वर्षों में मरहठों व पिन्डारियों ने देश को तबाह कर दिया। अन्त में वि० सं० १८७५ आश्विन सुदि ६ सोमवार (ई० सन् १८१८ ता० ५ अक्टूबर) को नीमच में प्रतापगढ़ का अंग्रेज सरकार के साथ पक्का अहदनामा हुआ, जिससे महारावत की तरफ से अंग्रेज सरकार को ३५ हजार रुपये और फिर हर वर्ष बढ़ाते-बढ़ाते पाँचवें वर्ष में ७२ हजार सालाना खिराज देना तय हुआ।

महाराणा अरिसिंह ने रावत सालमसिंह को धरियावद की जागीर दी थी और इसकी एवज में प्रतापगढ़ के कुछ सरदार जमईयत सहित उदयपुर में रहा करते थे। परन्तु महारावत सांवतसिंह की माता ने महारावत की कम उम्र के कारण इस जमईयत को तोड़ दिया। इसलिए महाराणा भीमसिंह ने वह जागीर सदा के लिए जब्त कर ली।

सं० १७७५ (ई० सन् १८१८) के अहदनामे के कुछ अर्से बाद ही, महारावत सांवतसिंह को अपने और अपने पुत्र दीपसिंह के बीच अनबन रहने के कारण राज्य के अधिकार कुँवर (दीपसिंह) को सौंप देने पड़े। राजकुमार दीपसिंह इस प्रकार राज्याधिकार प्राप्त कर प्रजा पर अत्याचार करने लगा। जहाँ सांवतसिंह उदार व धार्मिक नरेश थे तहाँ, दीपसिंह वीर प्रकृति के परन्तु बदमिजाज थे। उनमें यह क्रूरता मरहठों की सेना में रहने के कारण आई थी। वे अपने राज्य की रक्षा के लिए प्रतापगढ़ में सेन्धिया के सेनापति जगू बापू के साथ बड़ी वीरता से लड़े थे। अन्त में इस युद्ध में जगू को हार कर लौटना पड़ा। दीपसिंह ने कई मनुष्यों को मरवा डाला था। इसलिये अंग्रेज सरकार ने उसे राज्य से अलग कर के देवलिया में भेज दिया। पादरी हेबर साहब जो सं० १८८२ (ई० सन् १८२५) में प्रतापगढ़ आया था, लिखता है कि "दीपसिंह ने करीब ३ वर्ष के समय में ६ खून किये। इनमें से कुछ तो उसने अपने हाथों से किये थे और कुछ अपने सामने करवाये थे। उसका पिता सांवतसिंह, जो अपने पुत्र के स्नेह से लाचार था, वह इन हत्याओं को रोकने में असमर्थ था।"

परन्तु राजकुमार दीपसिंह कुछ महीनों बाद ही फिर देवलिया से प्रतापगढ़ आ पहुँचा और उसका जुल्म पहले से भी दुगुना हो गया। इस-

लिए अंग्रेजी सरकार ने अपनी सेना की एक टुकड़ी वहाँ भेज कर उसे अछेरा ( परगना मंदसोर ) के किले में कैद करवा दिया। वहीं पर सं० १८८३ वैशाख सुदि १५ रविवार ( ई० सन् १८२६ ता० २१ मई ) को उसका देहान्त हो गया। दीपसिंह के दो पुत्र केसरीसिंह व दलपतसिंह थे।

महारावत सांवतसिंह ने अपने ज्येष्ठ पौत्र केसरीसिंह को अपनी गद्दी का उत्तराधिकारी बना कर अपने पास रक्खा था और छोटे पौत्र भँवर दलपतिसिंह को सं० १८८२ ( ई० सन् १८२५ ) में अँग्रेज सरकार की राय से डूँगरपुर के राज्यच्युत महारावल जसवन्तसिंह को गोद दे दिया था। जब सं० १८६० ( ई० सन् १८३३ ) में केसरीसिंह का देहान्त भी निःसन्तानावस्था में महारावत की मौजूदगी में हो गया तब दलपतसिंह ही प्रतापगढ़ का उत्तराधिकारी रहा। परन्तु दलपतसिंह डूँगरपुर व प्रतापगढ़ दोनों का मालिक नहीं बन सकता था। इसलिये जब सं० १६०० ( ई० सन १८४४ ) में सांवतसिंह का देहान्त हो गया तब दलपतसिंह डूँगरपुर से आकर प्रतापगढ़ की गद्दी पर बैठे। दलपतसिंह ने डूँगपुर को भी अपने अधीन करना चाहा पर वहाँ के सरदारों को यह बात नागवार गुजरी। उन्होंने अँग्रेज सरकार की सहायता से अपना दूसरा राजा बनाना चाहा। यह देख सरकार ने साबली ( डूँगरपुर ) के ठाकुर के पुत्र उदयसिंह को दलपतसिंह के हाथ से डूँगरपुर की गद्दी पर सं० १६०३ आश्विन सुदि ८ ( ई० सन् १८४६ ता० २८ सितम्बर ) को बैठा दिया और उदयसिंह की बाल्यावस्था के कारण दलपतसिंह ८ वर्ष तक डूँगरपुर का राजप्रबन्ध प्रतापगढ़ में रहते हुए करते रहे। बाद में डूँगरपुर से उनका कुछ सम्बन्ध नहीं रक्खा गया।

महारावत सांवतसिंह ने वि० सं० १६०० की पौष सुदि १५ शुक्रवार ( ई० सन् १८४४ ता० ५ जनवरी ) को संसार से कूच किया। इनका जीवन बखेड़ों में ही बीता और इनको अपनी सन्तान से कोई सुख नहीं मिला।

## १७—महारावत दलपतसिंह

[ वि० सं० १६००–१६२० ]

इनका जन्म सं० १८६५ की मंगसर सुदि ६ शनिवार ( ई० सन १८०८ ता० २६ नवम्बर ) को हुआ और सं० १६०० पौष सुदि १५ को अपने दादा के पीछे राजगद्दी पर बैठे। इनका राज्याभिषेक वैशाख सुदि ५ को हुआ। उस समय अँग्रेज सरकार ने इनके लिए चाँदी के हौदे सहित एक हथिनी, एक घोड़ा, एक मोतियों की माला, सरपेच, मदील (बढ़िया पगड़ी), शाल, तलवार, बन्दूक, तमंचा आदि भेजा। जब सं० १६१४ ( ई० सन् १८५७ ) में भारत में गदर ( सिपाही विद्रोह ) हुआ तब इन्होंने अपने इलाके में बागियों का

जमाव नहीं होने दिया और अँग्रेजों की मदद के लिये अपनी सेना नीमच में भेज दी। बागी लोग तांतिया टोपे (ब्राह्मण) की अध्यक्षता में भींडर (मेवाड़) से पहाड़ी रास्ते होकर प्रतापगढ़ की तरफ पहुँचे। इस वक्त तीन चार हजार भील भी इनके शरीक हो गये थे लेकिन वे लोग पौष वदि ३ (ता० २३ दिसम्बर) को मेजर राक साहब के पहुँच जाने से प्रतापगढ़ को न लूट सके और हारकर भाग गये।



महारावत दलपतसिंह

महारावत दलपतसिंह को सरकार ने सं० १६१८ फाल्गुन सुदि १० मंगलवार (ई० सन् १८६२ ता० ११ मार्च) को गोद लेने की सनद दी। १६ वर्ष डूँगरपुर में और २० वर्ष प्रतापगढ़ में यानी करीब ४० वर्ष राज करके सं० १६२० चैत वदि ७ गुरुवार (ई० सन् १८६३ ता० १२ मार्च) को ये परलोक सिधार गये। ये उदार और बुद्धिमान नरेश थे। इनके एक पुत्र उदयसिंह थे जो इनके उत्तराधिकारी हुए।

## १८—महारावत उदयसिंह

[वि० सं० १६२०—१६४६]

ये सं० १६२० की चैत्र वदि ७ को अपने पिता के उत्तराधिकारी हुए। इनका जन्म सं० १६०५ की आषाढ़ वदि १३ गुरुवार (ई० सन् १८४७ ता० २६ जून) को हुआ था इससे गद्दी पर बैठने के समय इनकी आयु १७ वर्ष की थी परन्तु अपनी चतुराई से इन्होंने राज्य का प्रबन्ध बड़ी योग्यता से सम्हाला। सं० १६२२ पौष वदि १४ रविवार (ई० सन् १८६५ ता० १७ दिसम्बर) को इन्हें राज्य के पूरे अख्तियारात मिले। इसके दूसरे ही वर्ष ये आगरे जाकर लाट साहब (गवर्नर जनरल) के दरबार में सम्मिलित हुए। इन्होंने प्रतापगढ़ शहर के बाहर पूर्व में १ मील की दूरी पर कंपु (केम्प) बंगला बनवाकर वहीं पर अपना निवास क़ायम किया। इन्हीं दिनों इनका झुकाव एशी-आराम की तरफ बढ़ गया। इससे सं० १६२४ (ई० सन् १८६८) में अङ्गरेज सरकार में इनकी शिकायत हुई और साथ ही राज्य के अलहकार



महारावत उदयसिंह

शेख नुरुद्दीन व निजामुद्दीन के जुल्मों तथा खराबी पैदा करने की भी शिकायत हुई। इससे ये राजकर्मचारी हटा दिये गये। महारावत ने इसके बाद ही अपना प्रबन्ध सुधार लिया और प्रजा की जानोमाल की रक्षा के लिए कचहरी स्थापित करने के साथ ही और भी कई सुधार किये। इन्होंने उपद्रवी भीलों को सजा देकर राज्य को लूटमार से बचाया।

ये एक वीर और उदार नरेश थे। सं० १६४३ की फाल्गुन सुदि ६ मंगलवार ( ई० सन् १८८७ ता० १५ मार्च ) को सेलाना वाली रानी ( जवाहरकुंवर ) से इनके एक पुत्र अर्जुनसिंह हुआ परन्तु वह सं० १६४५ की कार्तिक सुदि २ ( ई० सन् १८८८ ता० ५ नवम्बर ) को चल बसा।

सं० १६३२ ( ई० १८७५ नवम्बर ) में महारावत ने नीमच में वायसराय लार्ड नार्थब्रुक से मुलाकात की और उसी वर्ष सैलाना की राजकुमारी फूलकुंवर से अपना ब्याह किया। सं० १६३६ ( ई० १८८३ ) में इन्होंने इन्दौर नरेश महाराजा तुकोजीराव होल्कर से भी नीमच में मुलाकात की, उस समय इनके साथ बराबरी का बर्ताव किया गया। सं० १६४४ ( ई० सन् १६८८ ) में फिर नीमच जाकर इन्होंने शाहजादे ड्यूक आफ केनाट से मुलाकात की।

सं० १६४६ की फाल्गुन बदि ११ शनिवार ( ई० सन् १८६० ता० १५ फरवरी ) को २६ वर्ष राज करके महारावत उदयसिंह निःसन्तान ही इस संसार से चल बसे। इसलिए इनकी विधवा महारानी सरूपकुंवर सोनगरी ने अरणोद के महाराज खुशहालसिंह के पुत्र रघुनाथसिंह को गोद लेकर सं० १६४६ में गद्दी पर बिठाया।

महारावत उदयसिंह के ३ रानियाँ सरूपकुंवर ( नामली ), जवाहिरकुंवर ( सैलाना ), फूलकुंवर ( सैलाना ), तथा ४ यवन उपपत्नियाँ ( पासवानें ) अलारखीबाई, मलागरीबाई, प्यारीबाई और अमीरबाई नाम से थीं। इन पासवानों से पृथ्वीसिंह, बलवन्तसिंह और बलबहादुरसिंह नाम के अनौरस पुत्र हुए।

## १६—महारावत सर रघुनाथसिंह

[ वि० सं० १६४६—१६८२ ]

इनका जन्म सं० १६१५ की पौष बदि १० बुधवार ( ई० सन् १८५८ ता० २६ दिसम्बर ) को हुआ था। ये महारावत सांवतसिंह के भाई लालसिंह के वंशधर महाराज खुशहालसिंह के पुत्र थे। महारावत उदयसिंह के स्वर्गवासी होने पर सब से नजदीकी हकदार होने से, सं० १६४६ की फाल्गुन बदि ११ को आप गोद आकर, प्रतापगढ की गद्दी पर बैठे। उस समय इनकी

आयु ३२ वर्ष की थी। इन्हें सं० १९४७ पोष बदि ३० शनिवार (ई० सन् १८९१ ता० १० जनवरी) को पूर्ण राज्याधिकार मिले।

इनके तीन विवाह हुए थे। प्रथम विवाह तो खवास (मेवाड़) की उगमकुँवर राठोड़ से हुआ। इस महिला का देहान्त सं० १९४८ की मंगसिर सुदि ५ रविवार (ई० सन् १८९१ ता० ६ दिसम्बर) को हो गया। इनके उदर से कुँवर प्रतापसिंह का जन्म सं० १९३८ (ई० सन् १८८१) में हुआ परन्तु सं० १९४७ द्वि० भादों सुदि ५ को उस का देहान्त होगया। दूसरी सन्तान इनसे राजकुमारी वल्लभकुँवर हुईं जो सं० १९५४ आषाढ़ सुदि ९ को बीकानेर नरेश महाराजा सर गंगासिंह जी को ब्याही गईं और उनके उदर से वर्तमान बीकानेर युवराज सादूलसिंह हैं। तीसरी सन्तान राजकुमार मानसिंह सं० १९४३ की चैत्र सुदि १० मंगलवार (ई० सन् १८८६ ता० १३ अप्रेल) को जन्मे। महारावत का दूसरा विवाह सेमलिया (सैलाना) की केसर कुँवर राठोड़ के साथ हुआ परन्तु सं० १९६४ की वैशाख बदि १३ मंगलवार को उनका देहान्त हो गया। तीसरा विवाह पीसांगन (अजमेर) के राजा की छोटी पुत्री बृजकुँवरि राठोड़ से सं० १९४८ की फाल्गुन बदि ७ को हुआ। इन्हीं से महाराजकुँवर गोवर्धनसिंह का सं० १९५७ भादों बदि १४ शुक्रवार (ई० सन् १९०० ता० २४ अगस्त) को तथा राजकुमारी राजकुँवरि बाई का जन्म हुआ था। राजकुँवर बाई सं० १९६६ में सैलाना राजकुमार (वर्त्तमान नरेश) दलिपसिंह जी को ब्याही गईं।



महारावत सर रघुनाथसिंह बहादुर

सं० १९६८ ( ई० सन् १९११ ) में महारावत रघुनाथसिंह मय अपने महाराजकुमार मानसिंह के दिल्ली दरबार में सम्मिलित हुए। इस अवसर पर पौष बदि ७ मंगलवार ( ता० १२ दिसम्बर ) को सम्राट पंचमजार्ज महोदय की ओर से इन्हें उस दरबार में के० सी० एस० आई० का खिताब मिला था। सं० १९८५ पौष सुदि ८ शुक्रवार ( ई० सन् १९२९ ता० १८ जनवरी ) को इनका स्वर्गवास हो गया।

इन्होंने अपने जीवन काल में ही अपने पाटवी महाराजकुमार मानसिंह को राज्य प्रबन्ध सौंप दिया था परन्तु इनकी मौजूदगी में ही वि० सं० १९७५ कार्तिक बदि १० (ई०सन् १९१८ ता० २९ अक्टूबर) राजकुमार मानसिंह का युवावस्था में देवलोकवास हो गया था[1]। इसलिए सं० १९८५ में महारावत के स्वर्गवास पर मानसिंह के एक मात्र पुत्र भंवर रामसिंह अपने दादा के उत्तराधिकारी हुए।



स्वर्गीय महाराज कुमार मानसिंह बहादुर

महारावत रघुनाथसिंह के राज्यकाल की मुख्य घटनाएँ सं० १९५६ ( ई० सन् १९०० ) के भयंकर अकाल में इन्होंने कई इमदादी काम खोलकर प्रजा की रक्षा की। सं० १९६१ ( ई० सन १९०४ ) में सालमशाही सिक्के के स्थान में अंग्रेजी कलदार सिक्का जारी किया और इसी वर्ष पुलिस के प्रबन्ध व मालगुजारी में सुधार किये। ई० सन १९१४ ता० १२ मई को आपके २५ वर्ष के शासन की रजतजयन्ती ( सिल्वर जुबिली ) मनाई गई।

आप एक धार्मिक और सादी रहन-सहन के प्रजा प्रिय नरेश थे।

---

1—महाराज कुमार मानसिंह के तीन विवाह हुए थे। प्रथम खेतड़ी ठिकाना (जयपुर राज्य ) के स्वर्गीय राजा अजीतसिंह शेखावत की कन्या चान्दकुँवर से, जिनके उदरसे भंवर रामसिंह हुए जो वर्तमान प्रतापगढ़ नरेश हैं। दूसरा विवाह हिमालय प्रदेश के टेहरी ( गढ़वाल ) राज्य के स्वर्गीय हिज हाईनेस राजा सर कीर्तिशाह



## २०—महारावत रामसिंहजी

[ वि० सं० १९८५—चिरायु हो ]

श्रीमान हिज़हाईनेस महाराजाधिराज महारावत सर रामसिंहजी बहादुर का शुभ जन्म सं० १९६५ चैत्र सुदि ११ रविवार ( ई० सन १९०८ ता० १२ अप्रेल ) को हुआ। आप सं० १९८५ ( ई० सन १९२९ ) में अपने दादा के उत्तराधिकारी हुए। इनकी शिक्षा मेयो कालेज अजमेर में हुई जहाँ ये कालेज के विद्यार्थियों में बड़े योग्य सिद्ध हुए। इनका विवाह जैपुर राज्य के सीकर ठिकाने के राव राजा माधवसिंह की ज्येष्ठ पुत्री के साथ सं० १९८१ की वैशाख सुदि १० ( ई० सन १९२४ ता० १२ जून ) को हुआ। इनके उदर से सं० १९८२ फाल्गुण वदि ८ को आपके एक राजकुमारी उत्पन्न हुई। सं० १९८७ पौष सुदि १४ को इन महारानी का देहान्त हो जाने पर सं० १९८९ की चैत्र सुदि १५ ( ई० सन १९३३ ता० २० अप्रेल ) को आपने डूँमराव (विहार) के ताल्लुकेदार महाराजा केशवप्रसाद-



महारावत रामसिंह बहादुर

की दूसरी राजकुमारी भुवनेश्वरी देवी के साथ सं० १९६७ आश्विन सुदि ९ को हुआ। जिनसे एक पुत्री मोहनकुँवर सं० १९६८ श्रावण बदि १४ (ई० सन् १९१२ ता० २६ अगस्त) को उत्पन्न हुई, जो सीतामऊ ( मालवा ) के ज्येष्ठ राजकुमार डाक्टर रघुवीरसिंह जो एम० ए०, एल-एल० बी०, डी० लिट; को सं० १९८६ मंगसिर सुदि १ को व्याही गई और उनके उदर से एक पुत्र तथा दो पुत्रियां हैं। इन कंवरानी श्रीमती भुवनेश्वरी देवी पंवार का देहान्त महाराज कुमार मानसिंह की मौजूदगी में ही हो गया। मानसिंह जी का तीसरा विवाह ध्रांगधड़ा के हिज हाईनेस महाराजा की बहिन मयाकुँवरबा से सं० १९९६ ज्येष्ठ सुदि ७ को हुआ।

सिंह पंवार सी० बी० ई० की कन्या इन्द्राकुमारी से अपना दूसरा विवाह किया। इस सम्बन्ध से सं० १९९० वैशाख बदि ७ ( ई० सन १९३३ ता० १६ अप्रेल ) को आपके एक राजकुमारी उत्पन्न हुई। सं० १९९१ की वैशाख सुदि ३ बुधवार ( ई० सन १९३४ ता० १६ मई ) को आपका तीसरा विवाह ध्रांगधड़ा ( काठियावाड़ ) के हिजहाईनेस महाराजा की तृतीय राजकुमारी के साथ हुआ।

महारावत साहब बड़े ही मिलनसार और प्रजाप्रिय नरेश हैं।

---

## राज्य का आमद खर्च

प्रतापगढ़ राज्य की सालाना आमदनी ६ लाख और खर्च भी करीब ६ लाख रुपये हैं। सं० १९९१ ( ई० सन् १९३४-३५ ) और सं० १९९३ ( ई० सन् १९३६ ) में मुख्य मदों का हिसाब इस प्रकार थाः—

### आमदनी मामूली

| नाम सीगा | | वि० सं० १९९१ | | सं० १९९३ |
|---|---|---|---|---|
| १—मालगुजारी | ... | २,१३,७०८ | ... | २,२८,२०२ |
| २—टाँका-टेक्स | ... | २३,१५२ | ... | २३,४०२ |
| ३—देशदाण ( कस्टमस ) | ... | १,२५,८७० | ... | १,६२,८२१ |
| ४—जुडिशियल | ... | १८,२३६ | ... | १८,८९३ |
| ५—मसकरात | ... | ३०,७१० | ... | १,०६,६९१ |
| ६—भाड़ा विकरी | ... | १,३२५ | ... | १,४९२ |
| ७—कोर्ट आफ वार्डस | ... | ९९१ | ... | १,२४६ |
| ८—कमेटी वाल्टर कृत | ... | ७९ | ... | १०८ |
| ९—छापाखाना | ... | ६७४ | ... | ९१८ |
| १०—जंगलात | ... | १७,७११ | ... | १७,३५० |
| ११—बागात | ... | २५४ | ... | ३५५ |
| १२—रोड टेक्स | ... | ५,३३२ | ... | ५,१७० |
| १३—टीला | ... | २,१२६ | ... | १,२९१ |
| १४—फुटकर | ... | २,३१६ | ... | २,६९३ |
| १५—मुनाफा अफीम | ... | ६०,२२१ | ... | — |
| १६—गैर मामूली | ... | १९,६३५ | ... | ३७,२२९ |
| | | ५,२२,३३९ | | ६,०७,८३१ |

## साधारण खर्च

| | वि० सं० १९९१ | सं० १९९३ |
|---|---|---|
| १—राजश्री कचहरी खासगी | ६०,१०० | ६०,१८० |
| २—राज फेमोली ( राज परिवार ) | ६२,२२८ | ६५,३०० |
| ३—टांका अंग्रेज सरकार को ( खिराज ) | ३६,३५० | ३६,३५० |
| ४—महकमा खास | १६,३१० | १६,९०७ |
| ५—महाफिजखाना ( रेकर्ड डिपार्टमेन्ट ) | ४०१ | १,२१४ |
| ६—महकमा हिसाब ( ओडिट ) | २,६९५ | ३,०५६ |
| ७—महकमा माल ( रेवन्यु ) | १९,७८४ | २४,९५१ |
| ८—खजाना | २,०४५ | २,०८० |
| ९—देशदाण | ११,०४४ | ११,६७० |
| १०—जुडिसियल | १३,८८९ | १३,९२५ |
| ११—पुलिस | ४७,६३१ | ४९,८१० |
| १२—तामीर ( कमठा ) | २३,४७७ | ६२,६९२ |
| १३—शफाखाना | ८,०६३ | १०,३९४ |
| १४—तालीम ( शिक्षा ) | २१,८४३ | २५,१४६ |
| १५—जंगलात | ६,२५८ | ५,८८७ |
| १६—आबकारी ( एक्साईज ) | १,११९ | ४,१०५ |
| १७—कोर्ट आफ वार्डस | ६८१ | ७८३ |
| १८—पेंनशन-प्राविडेन्ट फंड | ८,५५९ | ८,५८३ |
| १९—खबर रसानी | १,१७४ | १,०५७ |
| २०—चन्दा | १,५३९ | १,१२३ |
| २१—वाल्टर कृत राजपूत कमेटी | ८९ | ९१ |
| २२—छापाखाना | १,६९१ | १,७८२ |
| २३—बागात | २,३६३ | ४,७१२ |
| २४—कारखाने जात | ७२,३४१ | ८१,९७९ |
| ( क ) निगरान | ३,००३ | २,२८९ |
| ( ख ) बग्घीखाना | १३,०९४ | १४,५२० |
| ( ग ) मेहमान (पामणा) | १४,०६९ | १४,८४५ |
| ( घ ) फर्राशखाना | ९,३६६ | १०,३६५ |
| ( ङ ) सिलहखाना | २,५१५ | ३,९४२ |
| ( च ) मोटर | १८,४७६ | २३,६०० |
| ( छ ) त्योहार | ७,०८७ | ७,५८७ |

| | | वि० सं० १९६१ | | सं० १९६२ | |
|---|---|---|---|---|---|
| (ज) धरमादा | ... | ३,८०९ | ... | ३,८१८ | ... |
| (झ) चोबदार-चपड़ासी | | ९२२ | ... | १,०१३ | ... |
| २५—नया अफीम | .... | ... | ५,२५६ | ... | — |
| २६—सदाव्रत | .... | ... | १,५०० | ... | १,५०२ |
| २७—दिक्षा गुरु चतुर्भुज | .... | ... | ३६० | ... | ३६० |
| २८—जनरल रिजर्व | .... | ... | ५८,२६६ | ... | ७२,४४९ |
| २९—गैर मामूली खर्च | .... | ... | १५,५०१ | ... | २४,४७२ |
| .... | | ... | ५,०२,६१७ | | ६,०२,४९१ |

## अहदनामें-सन्धि पत्र

### (१)

अहदनामा जो प्रतापगढ़ के राजा सांवन्तसिंह और कर्नल मरे साहिब अफसर फौज अंग्रेजी गुजरात, अट्ठावीसी और मालवा के बीच विक्रमी सं० १८६१ (ई० सन् १८०४=हिजरी सन् १२१९) में हुआ—

शर्त पहली—राजा हर तरह जसवन्तराव होल्कर की मातहती और बड़प्पन से इनकार करते हैं।

शर्त दूसरी—राजा वादा करते हैं कि वह उस कदर खिराज अंग्रेजी सरकार को दिया करेंगे जितना कि जसवन्तराव होल्कर को देते थे और यह खिराज उस वक्त दिया जायगा, जब कि श्रीमान् गवर्नर जनरल उसका लेना मुनासिब ख्याल करेंगे।

शर्त तीसरी—सरकार अंग्रेजी के दुश्मनों को राजा अपना दुश्मन समझेंगे और वादा करते हैं कि हर्गिज ऐसे लोगों को अपने इलाके में नहीं रहने देंगे।

शर्त चौथी—अंग्रेज सरकार की फौज और उसके लिए सामान हर किस्म का राजा के इलाके में होकर बिना किसी रोक-टोक और टेक्स (चुङ्गी) के गुजरेगा। बल्कि राजा वादा करते हैं कि वह हर तरह की मदद और उसकी रक्षा करेंगे।

शर्त पांचवीं—राजा के इलाके से मुकाम मल्हारगढ़ में पांच हजार मन चावल, दो हजार मन चना और तीन हजार मन ज्वार दी जावेगी और उसकी वाजवी कीमत चीजें सोंपने के वक्त सरकार से मिलेगी और ये सब चीजें चौदह रोज में आधी और अट्ठाईस दिन में कुल देदी जावेंगी।

शर्त छठी—इस कारण से कि ऊपर लिखी हुई शर्तों पर राजा का अमल होगा। कर्नल मरे, अफसर अंग्रेजी फौज इनकार करते हैं कि वह और किसी तरह की मदद रुपये, मवेशी या अनाज की न लेंगे और न किसी अंग्रेजी फौज को, जो उनके मातहत होगी, इस तरह की मदद लेने देंगे।

शर्त सातवीं—राजा वादा करते हैं कि जिस कदर सिक्का आदि की जरूरत अफसर अंग्रेजी फौज को होगी और जिस कदर चाँदी वे भेजेंगे, उस कदर सिक्का प्रतापगढ़ की टकसाल से तैयार करके भेज देंगे और जो वाजबी खर्च लगेगा वह अंग्रेजी सरकार अदा करेगी।

शर्त आठवीं—यह अहदनामा फौरन दस्तखत होने के लिये महामान्यवर श्रीमान् गवर्नर जेनरल की सेवा में भेजा जायगा। मगर ऊपर लिखी शर्तों की तामील तस्दीक किये हुए कागज के आने तक अफसर अंग्रेजी फौज और राजा पर वाजिब और जरूर होगी।

यह अहदनामा मेरी मुहर और दस्तखत से ता० २५ नवम्बर सन् १८०४ ई०[1] को कैम्प (लशकर=डेरा) में चम्बल नदी के किनारे पर दिया गया।

दस्तखत—जे० मरे,
कर्नल

## (२)

### अहदनामा जो ५ अक्टूबर सन् १८१८ ई० को राजा देवलिया व प्रतापगढ़ के साथ हुआ

आनरेब्ल ईस्ट इण्डिया कम्पनी और सांवन्तसिंह, राजा देवलिया व प्रतापगढ़ उनके वारिसों तथा जानशीनों (उत्तराधिकारियों) के बीच का अहदनामा (सन्धि-पत्र) जो ब्रिगेडियर जेनरल सर जान माल्कम के० सी० बी०, के० एल० एस० पोलिटिकल एजेण्ट श्रीमान् गवर्नर जनरल की आज्ञा से कप्तान जेम्स कालफील्ड के द्वारा आनरेब्ल ईस्ट इंडिया कम्पनी और सांवन्तसिंह, राजा देवलिया प्रतापगढ़ के प्रतिनिधि रामचन्द्र भाऊ के तय हुआ।

उक्त ब्रिगेडियर सर जान माल्कम को (इस मामले में) श्रीमान गवर्नर जनरल मार्किस आफ हेस्टिंग्ज, के० जी०, से पूरे अधिकार मिले थे और रामचन्द्र भाऊ को पूरे अधिकार सांवन्तसिंह, राजा देवलिया प्रतापगढ़ से मिले थे।

---

१—सं० १८६१ मार्गशीर्ष बदि ९ रविवार।

१—राजा वादा करते हैं कि वे हर तरह के सरोकार दूसरी रियासतों से छोड़ देंगे और जहाँ तक हो सकेगा, अङ्गरेजी सरकार का बड़प्पन किया करेंगे। सरकार अङ्गरेजी इसके एवज में वादा करती है कि वह उसके इलाकों में उसका फिर अमल जमा देगी और राजा की रक्षा और हिमायत, दूसरी रियासतों के अनधिकार प्रवेश और दावों का मुकाबिला करेगी।

२—राजा वादा करते हैं कि वह अङ्गरेजी सरकार को कुल बाकी खिराज, जो महाराजा मल्हारराव होल्कर को मिलता था और जो एक लाख चौबीस हज़ार छः सौ सत्तावन रुपये छः आने है—नीचे लिखे अनुसार देगीः—

पहले वर्ष—सन १८१८-१६ ई० तदनुसार सन १२२६ फसली व संवत् १८७५ वि०—दस हज़ार रुपये।

दूसरे वर्ष—पन्द्रह हज़ार रुपये।
तीसरे वर्ष—बीस हज़ार रुपये।
चौथे वर्ष—पचीस हज़ार रुपये।
पाँचवें वर्ष—पचीस हज़ार रुपये।
छठे वर्ष—उन्तीस हज़ार, छः सौ सत्तावन रुपये छः आने।

राजा यह भी वादा करते हैं कि यह रुपया अदा न होने की सूरत में एक मोतमद अंग्रेज़ी सरकार से मुकर्रर होकर आमदनी शहर प्रतापगढ़ से वसूल करे।

३—राजा देवालिया-प्रतापगढ़ खुद अपनी और अपने वारिसों व जानशीनों की तरफ से वादा करते हैं कि अँग्रेज़ी सरकार को अपनी रक्षा के बदले उस कदर खिराज और नजराने दिया करेंगे, जो मल्हारराव होल्कर को दिया जाता था और वह खिराज नीचे लिखे मुताबिक अदा होगा—

पहले वर्ष सन १८१८-१६ ई० तदनुसार सन १२२६ फसली व संवत् १८७५—पैंतीस हज़ार रुपये।

दूसरे वर्ष—पैंतालीस हज़ार रुपये।
तीसरे वर्ष—पचपन हज़ार रुपये।
चौथे वर्ष—पेंसठ हजार रुपये।

और पाँचवें वर्ष में पूरी रकम याने बहत्तर हजार सातसौ रुपया सालिमशाही।

यह रुपया दो किस्तों में अदा होगा। आधा माघ में और आधा जेठ मुताबिक मार्च और जुलाई में।

४—राजा वादा करते हैं कि वह अरब या मकरानी लोगों को नौकर न रखेंगे, लेकिन पचास सवार और दो सौ पियादे प्रतापगढ़ की प्रजा में से

नौकर रखेंगे और ये सवार और पैदल अँग्रेज सरकार के अधिकार में रहेंगे और जब उनकी जरूरत किसी करीब इलाके में होगी तो उस वक्त वह अँग्रेजी सरकार की नौकरी में हाजिर रहा करेंगे।

५—राजा प्रतापगढ़ अपने मुल्क के मालिक रहेंगे और उनके प्रबन्ध में अँग्रेजी सरकार कुछ दखल न देगी। लेकिन इतना कि लुटेरी कौमोंका प्रबन्ध और दोबारह इन्तजाम कायम करके मुल्की अमन फैलाना उनके अधिकार में रहेगा। राजा वादा करते हैं कि वह अँग्रेजी सरकार की सलाह के अनुसार चलेंगे और यह भी वादा करते हैं कि वे अनुचित महसूल (टैक्स) टकसाल या दूसरी चीजों के सौदागरों पर अपने इलाके में न लेंगे।

६—अँग्रेजी सरकार वादा करती है कि वह प्रतापगढ़ राजा के किसी नाफरमा बरदार बंधु-बांधवों एवं सम्बन्धियों की सहायता न करेगी किन्तु उनका दमन करने में राजा को मदद देगी।

७—अँग्रेजी सरकार वादा करती है कि वह मीना और भील आदि लोगों का दमन करने में राजा की सहायता करेगी।

८—सरकार अँग्रेजी वादा करती है कि वह राजा के किसी वाजबी और पुराने दावे में, जो मुआफिक कदीम रिवाज के उसकी प्रजा के निस्बत होगा हस्तक्षेप (दखल) न करेगी।

९—सरकार अँग्रेजी वादा करती है कि वह राजा की मदद—उसके तमाम वाजबी दावों में जो प्रजा के बाबत होंगे—करेगी, यदि राजा आप उनके हासिल करने में मजबूर होगा।

१०—अगर राजा प्रतापगढ़ का कोई सच्चा दावा किसी पड़ौसी रियासत या किसी आसपास के ठाकुर पर होगा, तो अँग्रेजी सरकार वादा करती है, कि वह उसकी मदद ऐसे दावों के हासिल या फैसल करने में करेगी; अगर कुछ तकरार राजा या आसपास के रईसों के बीच में होगी, तो भी अँग्रेजी सरकार ऐसी तकरार के फैसल या मौकूफ करने में दखल करेगी।

११—अँग्रेजी सरकार वादा करती है कि वह पुण्यार्थ की जमीन में दखल न करेगी और धार्मिक रस्में और राजा या प्रजा की रीति रिवाजों का कामिल तौर पर लिहाज रखेगी।

१२—इस अहदनामे की तीसरी शर्त में राजा ने वादा किया है कि वह अँग्रेज सरकार को खिराज देंगे और इसके इत्मीनान के लिए वादा करते हैं कि खिराज जिसको सरकार वसूल करने के लिये नियत करेगी उसको देंगे। यदि यह रकम वायदे के मुताबिक अदा न होगी तो राजा इकरार करते हैं कि एक मोतमद (एजेन्ट) अँग्रेज सकार की तरफ से नियत होकर खिराज का रुपया शहर प्रतापगढ़ की आमदनी से वसूल करे।

बारह शर्तोंका यह अहदनामा आज की तारीख कप्तान जेम्स कॉल्फील्ड की मारफत ब्रिगेडियर जेनरल सर जॉन माल्कम के० सी० बी०, के० एल० एस०, की आज्ञा से, जो आनरेबल ईस्ट इण्डिया कम्पनी की ओर से प्रतिनिधि था और रामचन्द्र भाऊ जो सांवन्तसिंह राजा देवलिया-प्रतापगढ़ की तरफ से प्रतिनिधि था—तय हुआ। कप्तान काल्फील्ड ने अँग्रेजी, फ़ारसी तथा तथा हिन्दुस्तानी भाषा में इसकी एक नकल कराकर और उस पर अपने दस्तखत एवं मुहर करके उसे रामचन्द्र भाऊ को इस गर्ज से दी कि वह राजा देवलिया-प्रतापगढ़ के पास भेज दे और रामचन्द्र भाऊ से इसी की उसके मोहर और दस्तखत वाली नकल उस ( कालफील्ड ) ने ली।

कप्तान कॉलफील्ड वादा करता है कि श्रीमान् गवर्नर जेनरल के तस्दीक किये हुए, इस अहदनामे की, जिसे उन्होंने स्वयं तैयार किया है, एक नकल, जो उसकी हूबहू नकल है, आज की तारीख से दो महीने के भीतर रामचन्द्र भाऊ को इस गर्ज से दी जावेगी वह तस्दीक की हुई नकल सांवन्तसिंह राजा देवलिया-प्रतापगढ़ को दे और जब तस्दीक की हुई नकल राजा को दी जावेगी और उसके दिये जाने पर कप्तान कॉलफील्ड का तैयार किया हुआ यह अहद-नामा लौटा दिया जायगा और रामचन्द्र भाऊ इसी तरह वादा करता है कि उसकी तरफ से भी एक नकल दस्तखती सावन्तसिंह राजा देवलिया-प्रतापगढ़ की बिल्कुल इस अहदनामा के मुताबिक जो उसने दिया है, कप्तान कॉलफील्ड को दी जावेगी। ताकि वह इस तारीख से आठ रोज के अर्से में श्रीमान् गवर्नर जेनरल को दी जायगी तो जो नकल रामचन्द्र भाऊ ने अपनी दस्तखती और मुहरे जो उसने अपने मिले हुए अधिकारों से दी है वह उसको वापस मिलेगी।

स्थान नीमच ता० ५ अक्टूबर सन् १८१८ ई० तदनुसार ४ जिल्हिज सन् १२३३ हिज़्री और मुताबिक आसोज सुदि ६ सं० १८७५।

दस्तखत—हेस्टिंग्ज

| कम्पनी की मुहर | गवर्नर जेनरल की छोटी मुहर |
| --- | --- |

मोस्ट नोबल गवर्नर जेनरल ने कौंसिल में मुकाम फोर्ट विलियम पर ता० ७ नवम्बर सन् १८१८ ई० को तस्दीक किया।

दस्तखत—जे० एडम

चीफ सेक्रेटरी, गवर्नमेन्ट

( ३ )

इकरारनामा जो रावल सामन्तसिंह प्रतापगढ़ ने कप्तान रा० मेकडोनल्ड के द्वारा आनरेबल कम्पनी के साथ सन् १८२३ ई० में किया।

दो सौ पियादे तथा पचास सवार और एक हजार रुपया माहवारी या बारह हजार रुपया सालाना उसके लिये सरकार को मुनासिब किस्तों में देने का जिक्र अहदनामा में है। अब संवत् १८८३ से दो हजार रुपया माहवारी या चौबीस हजार रुपया सालाना सरकार कम्पनी को दिया जावेगा और इससे हर्गिज इन्कार न होगा। यह रुपया सिक्के सालमशाही होगा।

मिति मंगसिर (अगहन) सुदि ७ संवत् १८८० मुताबिक तारीख ६ दिसम्बर सन् १८२३ ई०।

दस्तखत—रावल सामन्तसिंह

ऊपर लिखे हुए अहदनामों के सिवाय वि० सं० १६१८ फाल्गुन सुदि १० (ई० सन् १८६२ ता० ३ नवम्बर) को एक सनद असली औलाद न होने की दशा में गोद लेने के निस्बत महारावत प्रतापगढ़ को मिली और वि० सं० १६२५ पौष सुदि ८ (ई० सन् १८६६ ता० १६ फरवरी) को एक अहद-नामा मुजरिमों के लेन-देन आदि की बाबत—जैसा कि राजपूताने की कुल दूसरे राज्यों से हुआ—गवर्नमेंट आफ इण्डिया ने इस राज्य के साथ भी किया। वि० सं० १६८३ (ई० सन् १६२६) में एक अहदनामा अफीम की उपज बाबत् भी हुआ।

---

## प्रतापगढ़ राज्य के सरदार

इस राज्य की आमदनी करीब ७ लाख सालाना है, जिसमें से आधी आमदनी के गाँव जो ११६ हैं, सरदार, मुत्सद्दी, ब्राह्मण, भाट, साधु और चारणों के कब्जे में हैं। जागीरदारों की संख्या कुल ५० है, जिनमें अधिकतर राजपूत हैं। इन्हें ये जागीरें या तो राजवंशी (राजवी) होने से आजीविका में या किसी अच्छी सेवा के उपलक्ष में मिली हैं। इन सरदारों में मुख्य ६ हैं जो प्रथम श्रेणी में गिने जाते हैं व उन्हें ताजीम भी हैं। ये सब सीसोदिया शाखा के राजपूत हैं। इनका विवरण नीचे दिया जाता है:—

| नाम ठिकाना | जागीर के गाँव | आमदनी रु० | खिराज रु० |
|---|---|---|---|
| १—धमोतर | ११ | २३,०००) | ३,१५०) |
| २—रायपुर | ८ | १८,०००) | ३,२७४॥।) |
| ३—कल्याणपुरा | २ | १०,०००) | १,१६२॥।≈) |

| नाम ठिकाना | जागीर के गाँव | आमदनी रु० | खिराज रु० |
|---|---|---|---|
| ४—बरलिया | २ | ४,०००) | ६६५॥) |
| ५—अचलावदा | ७ | ५,५००) | ६२४) |
| ६—भांतला | ५ | ६,०००) | ७१५॥=) |
| ७—आंबीरामा | ४ | ६,०००) | १,६२६) |
| ८—अर्णोद | ६ | १०,०००) | १,०१२) |
| ६—सालमगढ़ | २ | ५,०००) | ८७५) |

राजवियों ( राजवंशियों ) में महाराज गोवर्धनसिंह हैं जो महारावत रघुनाथसिंह के द्वितीय पुत्र हैं और वर्तमान हिज हाईनेस महारावत साहब के चाचा होते हैं। इनका जन्म सं० १६५७ की भादों वदि १४ ( ई० सन् १६०० ता० २४ अगस्त ) को हुआ था। सन्तान में इनके दो पुत्र कुँवर गोपालसिंह (सं० १६७६ माघ सुदि ५) और कुँवर भीमसिंह (सं० १६८२ कार्तिक सुदि ) हैं।

राज दरबार के समय अर्णोद के महाराज की बैठक राजसिंहासन के सामने होती है।

**धमोतर**—यह ठिकाना महारावत बाघसिंह के छोटे भाई सहसमल्ल सीसोदिया से फटा है, और ये सिंहावत कहलाते हैं। ये प्रथम श्रेणी के सरदार हैं और दरबार के दाहिनी ओर प्रथम बैठक पर बैठते हैं। प्रतापगढ़ नरेश की मृत्यु पर धमोतर के ठाकुर राज्यप्रबन्ध सँभालते हैं और उनकी सलाह से उत्तराधिकारी राजगद्दी पर बिठाया जाता है।

महारावत बाघसिंह की मृत्यु के बाद सहसमल निंबाहेड़ा में जा बसा। सं० १६२८ ( ई० सन् १५७१ ) में सहसमल के पुत्र कमलजी को कांठल में जागीर मिली। ये वीर वि० सं० १६३४ (ई० सन् १५७६) में महाराणा प्रताप की तरफ से हल्दीघाटी में बादशाह अकबर के विरुद्ध लड़ते हुए काम आये।

इस ठिकाने के वर्तमान सरदार ठाकुर दयालसिंह हैं। ये सं० १६८५ ( ई० १६२८ ) में अपने पिता हिन्दूसिंह की मृत्यु पर ठिकाने के स्वामी हुए। इनके एक भाई जसवन्तसिंह नामक हैं जो सं० १६७७ वैशाख बदि ६ मंगलवार ( ई० सन् १६२० ता० १३ अप्रेल ) को जन्मे थे।

वर्त्तमान सरदार के चौथे पूर्वज ठाकुर रोड़सिंह की एक पुत्री का विवाह सं० १८६३ में जोधपुर के महाराजा तख्तसिंह राठोड़ के साथ हुआ था। इससे महाराजा तख्तसिंह ने ठाकुर रोड़सिंह के दूसरे पुत्र गम्भीरसिंह सीसोदिया को मारवाड़ में झालामंड की जागीर दी। सं० १६०५ ( ई० सन् १८४८ ) में रोड़सिंह की मृत्यु होने पर उसका ज्येष्ठ पुत्र हम्मीरसिंह ठिकाने का स्वामी हुआ। हम्मीरसिंह के कोई पुत्र नहीं हुआ इससे उसने अपने छोटे भाई गम्भीरसिंह के पुत्र केसरीसिंह को गोद लिया।

**रायपुर**—यह ठिकाना महारावत बीकाजी के तीसरे पुत्र सुर्जनदास के पुत्र रामदास को जागीर में मिला था। क्योंकि रामदास ने सर्कश भीलों का दमन किया था। रामदास के वंश में होने से यह घराना "रामावत" कहलाता है। दरबार में इनकी बैठक बांयी तरफ अव्वल होती है। रायपुर के ठाकुर अपनी जागीर के सिवाय मानपुर व कानगढ़ के जागीरदारों से खिराज भी लेते हैं और इनकी ग्वालियर राज्य में भी एक छोटी सी जागीर सुखेड़ा गाँव की है। मानपुर और कानगढ़ के ठाकुर रामदास के दूसरे व तीसरे पुत्र मानसिंह और कानसिंह के वंशधर हैं। आठवें ठाकुर दलसिंह के समय सं० १८४६ (ई० सन १७८९) में पुरावत शाखा के ठाकुरों ने रामावतों से ये जागीरें छीन लीं। परन्तु ६ वर्ष बाद राज्य की सहायता से पुरावत सीसोदिये धार राज्य की तरफ भगा दिये गये। रायपुर के वर्त्तमान सरदार ठाकुर प्रतापसिंह है।

**कल्याणपुरा**—ये ठिकाना महारावत बाघसिंह के भाई सूरजमल के तीसरे पुत्र रणमल के वंशजों के अधिकार में है। दरबार में इनकी बैठक दाहिनी तरफ दूसरी है। इस घराने का मूलपुरुष रणधीर सीसोदिया सं० १५९८ (ई० सन् १५४१) में मेवाड़ की तरफ से बूंदी व मेवाड़ के सरहद्दी तनाजे में मारा गया। उसका पुत्र सुलतानसिंह मेवाड़ का सेनापति था। इसने महावत खां से लड़ाई की और उसमें की सफलता के लिये उसे उदयपुर राज्य में भेरवी की जागीर और कुर्ब की सनद मिली तथा साथ ही प्रथम श्रेणी के सरदारों में स्थान मिला।

जब महारावत बीकाजी ने देवलिया बसाया तब सुलतानसिंह उनके साथ था और उसे वहाँ जागीर मिली। कल्याणसिंह जो सं० १६७१ (ई० सन् १६१४) में जागीर का स्वामी हुआ था, उसे भ्रासियों का दमन करने की एवज में मंडीसोर का गांव जागीर में मिला था। यह गांव उसके छोटे भाई माधोसिंह की औलाद में अब तक चला आता है।

वर्तमान ठाकुर संग्रामसिंह का जन्म सं० १९७५ आषाढ़ सुदि ६ (ई० सन् १९१८ ता० १४ जुलाई) को हुआ। ये अपने पिता देवीसिंह की मृत्यु पर सं० १९७५ चैत सुदि ८ गुरुवार (ई० सन १९२४ ता० १८ अप्रैल) को ठिकाने के स्वामी बने।

**बलिया**—ये ठिकाना महारावत बीकाजी के दूसरे पुत्र किशनदास के वंश में है। किशनदास के ६ पुत्रों में से सबसे बड़ा जेठसिंह था जो सलूम्बर (मेवाड़) के रावत के गोद गया। और दूसरे भाई भी उसके साथ साथ मेवाड़ में चले गये। सं० १७३५ (ई० सन १६७८) में जब महारावत प्रताप-

सिंह सलूम्बर गये तब वे किशनदास के ६ वें पुत्र जानीजी के पुत्र मनोहरदास को वापिस प्रतापगढ़ ले आये और उसे दो गाँवोंसे बलिया की जागीर दी। इस जागीर की आय सालाना ६ हज़ार रुपये है। वर्तमान सरदार ठाकुर दौलतसिंह हैं। इनकी आयु लगभग ५० वर्ष की है।

**अचलावदा**—यह ठिकाना महारावत हरिसिंह के तीसरे पुत्र माधवसिंह को मिला था। वर्तमान ठाकुर भवानीसिंह का जन्म सं० १९५४ (ई० सन १८९७) में हुआ और वे सं० १९५९ (ई० सन १९०२) में अपने पिता माधवसिंह (दूसरे) के उत्तराधिकारी हुए।

**झांतला**—यहाँ के ठाकुर महारावत जसवंतसिंह के तीसरे पुत्र केसरीसिंह के वंशधर हैं। केसरीसिंह सं० १६६१ (ई० सन १६३४) में उदयपुर में मारे गये। वर्तमान सरदार ठाकुर उम्मेदसिंह का जन्म सं० १९५९ (ई० सन १९०२) में हुआ और वे सं० १९६३ (ई० सन १९०६) में अपने दादा तख्तसिंह के उत्तराधिकारी हुए। इनके पिता कुँवर पर्वतसिंह सं० १९६० (ई० सन १९०३) में ही चल बसे थे। सं० १९७८ आश्विन सुदि २ (ई० सन १९२१ ता० ३ अक्टूबर) को ठाकुर उम्मेदसिंह के एक पुत्र का जन्म हुआ।

ऊपर लिखे सरदारों के सिवाय पुश्तैनी मुत्सद्दियों—राजकर्मचारियों के कब्ज़े में भी कई जागीरें हैं। ये लोग अधिकतर बागड़िया महाजन (वैश्य) हैं। कुछ नागर ब्राह्मण तथा मुसलमानों को भी राज्य में ओहदे मिले हुए है। परन्तु इनमें से कोई पुश्तैनी (वंश परम्परागत) जागीरदार नहीं हैं। राजघराने का पुरोहित आमेटा ब्राह्मण है जिसके भी छोटी सी जागीर है। इसी प्रकार चारणों व भाटों (जिन्हें दसूंदी भी कहते हैं) के अधिकार में भी कई जागीरें हैं। राज्य का मुख्य दसूंदी लक्ष्मणदास ब्रह्मभट्ट है। भाटों का मुखिया संचई का राव (ब्रह्मभट्ट) है और चारणों का बेलारा का बारहट है।

---

## प्रतापगढ़ के राजाओं का वंश-वृक्ष




१४—महारावत सालमसिंह
१५—महारावत सांवतसिंह
लालसिंह
( अरणोद )
कुंवर दीपसिंह
१६—महारावत दलपतसिंह
महाराज खुशहालसिह
१७—महारावत उदयसिंह
महाराज कुंवर अर्जुनसिंह
१८—महारावत रघुनाथसिंह
महाराज कुं० प्रतापसिंह
म० कुं० मानसिंह
महाराज गोवर्धनसिंह
(अरणोद)
१९—महारावत रामसिंहजी
( वर्तमान )
कुं० गोपालसिंह
कुं० भीमसिंह

# शाहपुरा राज्य

## ग्यारहवां प्रकरण



राज्य चिन्ह, शाहपुरा राज्य ( राजपूताना )

SHAHPURA STATE

# शाहपुरा राज्यका इतिहास

## भौगोलिक वर्णन

### नामकरण, स्थिति और विस्तार

शाहपुरा का छोटासा राज्य राजपूताने के मध्य में व अजमेर-मेरवाड़ा जिला के दक्षिण भाग में है। इसका "शाहपुरा" नाम बादशाह शाहजहाँ के पीछे पड़ा है। यह २५° अंश २६′ कला से २५° अंश ५२′ कला उत्तर अक्षांश और ७४° अंश ४४′ कला से ७५° अंश ७′ कला पूर्व देशान्तर के बीच फैला हुआ है। इसके दो विभाग हैं। एक तो परगना फूलिया जो अंग्रेज सरकार का मातहत है और दूसरा परगना काछोला जो उदयपुर (मेवाड़) राज्य से जागीर में मिला हुआ है। फूलिये परगने का क्षेत्रफल ४०५ वर्गमील है और काछोले का ३०० वर्गमील है। राज्य का कुल क्षेत्रफल ७०५ वर्गमील है। इसमें २०६ गाँव और १ कस्बा है यानी फूलिये परगने[1] में ११६ गाँव तथा १ कस्बा है और काछोला परगने में ७४ गाँव हैं। इसके उत्तर और उत्तर-पूर्व में अजमेर का अंग्रेजी इलाका है और इसका बाकी तीनों तरफ का भाग उदयपुर (मेवाड़) राज्य से घिरा हुआ है।

### नदियाँ

इस राज्य में खारी और मानसी नाम की मुख्य दो बरसाती नदियाँ हैं जो पश्चिम से पूर्व को बहती हैं तथा फूलियां कलां के पास ये दोनों नदियां आपस में मिल जाती हैं और फिर देवली के उत्तर में बनास नदी में जा गिरती हैं।

### पहाड़ व पैदावार

यहाँ की भूमि अधिकतर मैदान और बिना वृक्षों की है, परन्तु उसमें बहुत से चरागाह हैं। पहाड़ कोई नहीं है, सिर्फ मीडोलिया, ढीकोला और

---

१—फूलिये परगने में औसतन १३४ मनुष्य प्रति वर्गमील हैं। काछोला परगने के क्षेत्रफल व जनसंख्या की गिनती उदयपुर राज्य में होती है। इस परगने की अधिकांश भूमि शाहपुरा के जागीरदारों के अधिकार में है। अब शाहपुरा वाले इस काछोले परगने को उदयपुर राज्य को वापिस लौटा रहे हैं।

खामोर में छोटी-छोटी डूँगरियाँ हैं। भूमि यहाँ की अधिकतर उपजाऊ है जिसमें बाजरी, ज्वार, मकी, तिल, कपास, गेहूँ, चाँवल, जौ, चना, मूँग और अफीम पैदा होता है।

## आबहवा

यहाँ की आबहवा तंदुरुस्ती के लिये अच्छी है। गर्मी के दिनों में गर्मी व सर्दी के दिनों में सर्दी खासी पड़ती है। यहाँ वर्षा का औसत २६ इंच सालाना है।

## जनसंख्या व धन्दा

सं० १९८७ ( ई० सन् १९३१ ) की मनुष्य गणना के अनुसार कुल राज्य की आबादी ७४,२१९ थी इसमें से फूलिया परगने की ५४,२३३ और काछोला की १९,९८६। आबादी में ९२ फी सैकड़ा हिन्दू ३ सैकड़ा जैनी और ६ सैकड़ा मुसलमान हैं। हिन्दुओं में अधिकतर ब्राह्मण, जाट, महाजन और गूजर हैं। इनमें से ५० सैकड़ा खेती बाड़ी पर निर्भर हैं और २० सैकड़ा व्यापार व हुन्नर कारीगरी में लगे हुए हैं। कारीगरी की चीजों में यहाँ के लकड़ी के ( खरादी ) खिलौने, कंघे और ढालें मशहूर हैं। यहाँ के कारीगर खिलौनों में बादाम और इलायची तो ऐसी उमदा बनाते हैं कि असली और नकली की पहिचान करना बड़ा कठिन हो जाता है। यहाँ का बना हुआ कपड़ा, छपाई का काम और नारियल की चूड़ियाँ अच्छी होती हैं।

## राज्य-प्रबन्ध

यहाँ का राज-प्रबन्ध राजाधिराज साहब के हाथ में है जो सारा काम अपने दीवान ( प्रधान ) की सहायता से करते हैं। राज्य में फूलिया व काछोला नाम के दो परगने हैं। फूलिया परगना में शाहपुरा, फूलिया, धीकोला, अड़वड़ और दोहरिया नाम की ५ तहसीलें हैं और काछोला परगने में ३ तहसीलें काछोला, उलेला और रेड़वास नाम से हैं। प्रत्येक तहसील एक तहसीलदार के मातहत हैं। यहाँ के कानून ब्रिटिश भारत के कानूनों के आधार पर बनाकर काम में लाये जाते हैं। दीवानी व फ़ौजदारी मामलों के लिए जज ( न्यायाधीश ) होते हैं जो हाकिम कहलाते हैं और सबसे ऊँचा अपील का कोर्ट "महकमा खास" कहलाता है।

## सिक्का

यहाँ का सिक्का वही है जो अंग्रेज़ी भारत में चलता है। इसके सिवाय यहाँ पर उदयपुर ( मेवाड़ ) का सिक्का "चितोड़ी" और "ग्यारसंदिया" नाम का सिक्का भी चलता है। ग्यारसंदिया स्थानिक सिक्का है जो शाहपुरा के राजाओं ने वि० सं० १८१७ ( ई० सन् १७६० ) में ढालना शुरू किया था।

परन्तु अब सं० १६२७ (ई० सन् १८७०) से यहाँ की टकसाल बंद है। ग्यारसदिया रुपये की कीमत सं० १६२७ (ई० सन् १८७०) से अंग्रेजी कलदार आठ आने के बराबर रह गई है।

## स्कूल व अस्पताल

यहाँ ५ फी सैकड़ा पढ़े लिखे हैं। शाहपुरा खास में एक दरबार हाईस्कूल है। इसके सिवाय ८ स्कूल और भी हैं। इसी प्रकार खास शाहपुरा में एक कन्या पाठशाला भी है। राज्य शिक्षा पर ६ हज़ार रु० सालाना खर्च करता है। राजधानी में एक अस्पताल भी है।

## आमदनी व खर्च

राज्य की कुल आय ५ लाख रुपये सालाना है। जिसमें से परगना काछोला की आय करीब ७५ हज़ार रुपये हैं। अंग्रेज़ सरकार को १० हज़ार रुपये कलदार तथा उदयपुर (मेवाड़) राज्य को ३ हज़ार दो सौ रुपये (चितौड़ी) सालाना खिराज के दिये जाते हैं। खर्च करीब ३ लाख रुपये सालाना है।

राजधानी शाहपुरा का नज़दीक का रेल्वे स्टेशन बी० बी० एण्ड सी० आई० रेल्वे की छोटी पटरी का "सरेरी" स्टेशन है। जो वहाँ से १६ मील दूर है। इस राज्य में पकी सड़क १२ मील और राजधानी में कची सड़क १८ मील है। अंग्रेज़ सरकार का डाकखाना और तारघर केवल शाहपुरा में ही हैं।

## राज्य-चिन्ह

शाहपुरा राज्य के राज्य-चिन्ह के बीच में सूर्य्य की मूर्ति है जिसके दोनों तरफ़ दो महावीर हनूमान सूर्य्य का हाथ में लिये खड़े हैं। इसके नीचे राज्य का मूलमंत्र "क्षत्रियस्य परोधर्मः प्रजानामेव पालनम्" अर्थात् क्षत्रिय का खास धर्म प्रजा की रक्षा करना ही है, लिखा है।



राज्य-चिन्ह

**शाहपुरा**—इस नगर को सं० १६८८ (ई० सन् १६३१) में सीसोदिया सुजानसिंह ने, सम्राट् शाहजहाँ के नाम पर बसाया था। यह बी० बी० एण्ड सी० आई० रेलवे की छोटी लाइन के सरेरी स्टेशन से १६ मील दूर

कच्ची सड़क पर है। यह अजमेर से सौ मील दक्षिण पूर्व में तथा उदयपुर से भी करीब सौ मील उत्तर पूर्व में है। शहर की आबादी ६,२६८ है जिसमें हिन्दू ७,६६३ ( जैनी ४६६ ), मुसलमान १,६०४ और १ ईसाई हैं। शहर के चारों तरफ प्राचीन काल की सुन्दर मजबूत दीवार बनी हुई है, जिसमें चार दरवाजे हैं। शहर में ही प्राचीन काल के बने हुए राजहमल हैं। इनके मुख्य द्वार पर सुबह शाम नक्कारे बजाये जाते हैं। इस समय का बना हुआ एक राजमहल शहर के बाहर है। यहाँ तार व डाकघर, हाईस्कूल, अस्पताल, कचहरी व जेलखाना है। शहर के बाहर कुण्ड दरवाजे के पास ही राम-स्नेही साधुओं का "रामद्वारा" ( मठ ) है। यह रामस्नेही साधुओं के फिरके में एक प्रसिद्ध



रामसनेही साधु

केन्द्र है। इस रामस्नेही सम्प्रदाय के संस्थापक महात्मा रामचरणदास नाम के साधु थे जो लगभग १५० वर्ष हुए राजा रामसिंह के समय में हुए थे। ये जाति के विजयवर्गी ( बीजाबरगी ) बनिये थे और सं० १७७५ माघ सुदि १४ शनिवार ( ई० सन् १७१६ ता० २३ जनवरी ) को जयपुर राज्य के मालपुरा स्थान के पास गाँव सोड़ा में उत्पन्न हुए थे। सं० १८०८ ( ई० सन् १७५१ ) में ये साधु संतदास के शिष्य कृपाराम के चेले होकर शाहपुरे में जा बैठे और वहीं सं० १८५५ वैसाख बदि ५ गुरुवार ( ई० सन् १७६८ ता० ५ अप्रैल ) को ये रामशरण हुए।

इस सम्प्रदाय की मुख्य गद्दी शाहपुरा में है। परन्तु इसकी शाखायें राजपूताना, मालवा और अँग्रेज़ी भारत में कई जगह फैली हुई हैं। महन्त का उत्तराधिकारी शाहपुरा नरेश की मंजूरी से और प्रजा की राय से उसके चेलों में से ही चुना जाता है। रामस्नेही लोग मूर्त्ति पूजा में विश्वास नहीं करते और उनका धर्म-विश्वास केवल "राम" नाम रटना व माला फेरने में है। ये साधु अपनी दाढ़ी, मूंछ व सिर सदा मंड़ाये रहते हैं और ये प्रायः गेरुए वस्त्र पहनते हैं। इनमें से कई लोग तो लंगोटी के सिवाय कोई वस्त्र नहीं पहनते। ये भिक्षावृत्ति से ही गुजारा करते हैं और विवाह नहीं करते।

शाहपुरा राजधानी में नाहर सागर, तथा उम्मेदसागर नाम के दो विशाल तालाब हैं और खास इमारतों में राजमहल, नाहर निवास, उम्मेद निवास, सरदार निवास, बख्त विलास, आर्य समाज मन्दिर, रामद्वारा और जैन मन्दिर है।

## राजवंश के विवाह-सम्बन्ध

शाहपुरा राजवंश का विवाह सम्बन्ध—छोटा उदयपुर (गुजरात), जोधपुर, अलवर, किशनगढ़, बांकानेर, ध्रांगधरा, सीकर, खेतड़ी, विजवा, मयूरभंज (बंगाल) और बढ़वान (काठियावाड़) से है।

## प्राचीन इतिहास

शाहपुरे का राजवंश मेवाड़ के महाराना अमरसिंह (प्रथम) के दूसरे पुत्र सूरजमल सीसोदिया से निकला है। इससे यह घराना राणावत सीसोदिया कहलाता है। सूरजमल को मेवाड़ राज्य में खराड़ (पलाना) की जागीर मिली थी। इनके तीन पुत्र सुजानसिंह, भावसिंह और बीरमदेव हुए। सुजानसिंह अपने पिता की जागीर खराड़ का उत्तराधिकारी हुआ। भावसिंह को मेवाड़ राज्य में नारेला की जागीर मिली जो अब तक उसके वंशजों के अधिकार में है। बीरमदेव बादशाह शाहजहाँ की सेवा में जा रहा[1]।

वास्तव में इस शाहपुरा राजघराने के मूल पुरुष सुजानसिंह थे। क्योंकि सं० १६८८ (ई० सन् १६३१) में बादशाह शाहजहाँ ने फूलिये का परगना मेवाड़ से अलग कर उसे इनायत किया था। इसके अलावा इस

१—सीसोदिया बीरमदेव सं० १७०४ (ई० सन् १६४७) में महाराणा की नौकरी छोड़कर सम्राट् शाहजहाँ की सेवा में चला गया था, जहाँ शाही लड़ाइयों में वीरता बताने से उसका मनसब ३ हजारी जात और १ हज़ार सवार का हो गया। यह पहले तो शाहज़ादे दाराशिकोह के पक्ष में था। बाद में औरंगज़ेब की तरफ लड़ा। इसका देहांत सं० १७२५ (ई० सन् १६६८) के आसपास हुआ।

राज्य में ७४ गाँवों की काछोला परगने की जागीर भी है जो मेवाड़ के महाराणा अरिसिंह ( दूसरे ) ने सं० १८२६ ( ई० सन् १७७२ ) में दी थी।

यहाँ के नरेश को "राजाधिराज" की पदवी है जो महाराणा भीमसिंह ने सं० १८८२ ( ई० सन् १७२५ ) में दी थी। पहले यहाँ के अधिपतियों की उपाधि "राजा" थी जो बादशाह औरंगज़ेब ने भारतसिंह सीसोदिया को इनायत की थी। कर्नल वाल्टर ने अपनी पुस्तक "बायोग्राफिकल स्केचिज़ आफ दी चीफ्स आफ मेवाड़" ( पृष्ठ ११ ) में लिखा है कि सूरजमल सीसोदिया को बादशाह शाहजहाँ ने "राजा" का खिताब दिया परन्तु यह भ्रम है। क्योंकि फारसी तवारीखों से इसकी पुष्टि नहीं होती।

## १—सुजानसिंह सीसोदिया

[ वि० सं० १६८८-१७१९ ]

ये सूरजमल के ज्येष्ठ पुत्र थे और अपने पिता सूरजमल की मृत्यु के बाद खराड ( पलाना ) जागीर के स्वामी हुए तथा सं० १६८३ ( ई० सन् १६२६ ) तक मेवाड़ राज्य की मातहती में रहे। एक बार महाराणा जगतसिंह और इनके बीच शिकार के समय अनबन हो गई। इसलिए ये अपने नज़दीकी भाई टोडा के राजा रायसिंह सीसोदिया के द्वारा बादशाह शाहजहाँ के दरबार में पहुँच कर वहीं रहने लगे। मेवाड़ का फूलिया परगना इस समय बादशाही खालसे में मिला हुआ था। सं० १६८८ ( ई० सन् १६३१ ) में बादशाह शाहजहाँ ने इनकी वीरतापूर्ण सेवाओं से प्रसन्न होकर ८०० जात और ३०० सवार के मनसब के साथ एक लाख रुपये आमदनी का यह परगना इन्हें जागीर में दिया। इसी की एवज में सुजानसिंह ने ५० सवारों के साथ शाही सेवा में रहना शुरू किया। सं० १६८८ पोष सुदि २ बुधवार ( ई० सन् १६३१ ता० १४ दिसम्बर ) को सुजानसिंह ने शाहपुरा राज्य की नींव डाली और बादशाह शाहजहाँ को प्रसन्न करने के लिए उसके नाम पर शाहपुरा नामक क़स्बा आबाद कर उसे अपना संस्थान बनाया। साथ ही अपने अधीन के परगने फूलिया का नाम भी "शाहपुरा" कर दिया। सुजानसिंह का रुतबा धीरे-धीरे बढ़ता गया और सं० १७०० ( ई० सन् १६४३ ) में इनका मनसब १००० जात और ५०० सवार का, सं० १७०२ ( ई० सन् १६४५ ) में १५०० जात व ७०० सवार का और सं० १७०८ ( ई० सन १६५१ ) में २००० ज़ात और ८०० सवार का हो गया। ये बादशाह की सेवा के लिए कन्दहार की लड़ाई में गये थे। जब महाराणा राजसिंह ( प्रथम ) ने चित्तौड़ की मरम्मत कराई तब बादशाह शाहजहाँ ने सं० १७११ ( ई० स० १६५४ ) में इस नई मरम्मत को नष्ट करने के लिए सादुल्लाखाँ और सीसोदिया सुजानसिंह को भेजा था। इससे नाराज होकर महाराणा

राजसिंह ने सं० १७१५ (ई० सन १६५८) में शाहपुरा पर चढ़ाई की परन्तु फिर २२,००० रुपये दण्ड के लेकर महाराणा राजसिंह वापिस लौट गये।

सं० १७१५ (ई० सन १६५८) में जब बादशाह शहजहाँ के शाहजादों में तख्त के लिए लड़ाई छिड़ी तब सुजानसिंह शाहजादे दाराशिकोह का पक्ष लेकर महाराजा जसवंतसिंह राठोड़ आदि के साथ औरंगजेब से युद्ध करने के लिए उज्जैन गये। फतेहाबाद (धर्मातपुर) के पास लड़ाई हुई जिसमें सुजानसिंह ने औरंगजेब के तोपखाने पर हमला किया तथा बैशाख बदि ८ (ता० १५ अप्रैल=हि० सन १०६८ ता० २२ रजब गुरुवार) को ये अपने ५ पुत्रों सहित वीरता से लड़कर काम आये।

इनके छः पुत्र फतहसिंह, हरिसिंह, हठीसिंह, दौलतसिंह, जगमाल और अनूपसिंह थे। इनमें से केवल चौथा पुत्र दौलतसिंह जीवित रहा था। कुँवर फतहसिंह को बादशाह के यहाँ मनसब मिला हुआ था। अतः उसके मारे जाने पर उसका पुत्र हिम्मतसिंह सुजानसिंह का उत्तराधिकारी हुआ।

## २—हिम्मतसिंह सीसोदिया

[वि० सं० १७१५—१७२१]

ये अपने दादा की मृत्यु पर सम्वत् १७१५ की ज्येष्ठ सुदि २ शुक्रवार (ई० सन १६५६ ता० १३ मई) को ५ वर्ष की आयु में उनके उत्तराधिकारी हुए। इनकी माता ने अपने एकलौते नाबालिग पुत्र को शाही सेवा में दिल्ली भेजना न चाहा। इसलिए इनके चाचा दौलतसिंह दिल्ली गये। ये वहाँ तीन वर्ष रह कर वापिस लौट आये और मौका पाकर शाहपुरे के स्वामी बन बैठे। इस तरह हिम्मतसिंह केवल ६ वर्ष ही राज करने पाये।

## ३—दौलतसिंह सीसोदिया

[वि० सं० १७२१—१७४२]

ये सुजानसिंह के चौथे पुत्र थे जो अपने पिता व पाँचों भाइयों के युद्ध में मारे जाने के बाद सं० १७२१ आसौज सुदि ३ सोमवार (ई० सन १६६४ ता० १२ सितम्बर) को अपने भतीजे हिम्मतसिंह को गद्दी से हटाकर शाहपुरा के स्वामी बन बैठे। ये भी मुगल बादशाह की सेवा में रहते थे और इनकी प्रतिष्ठा इनके पिता के समान ही थी। जब सं० १७३६ (ई० सन १६७६) में बादशाह औरंगजेब ने महाराणा राजसिंह पर चढ़ाई की तब दौलतसिंह भी उसके साथ थे और गंगापुर के पास लकोला का थाना इनके सुपुर्द था। इस समय इन्होंने बादशाह पर दवाब डालकर महाराणा के साथ सन्मान के साथ सुलह करवा दी। इसके बाद ये बादशाही सेना के साथ

बीजापुर पर गये। उस चढ़ाई में इन्होंने बड़ी वीरता दिखलाई। इस युद्ध में इनके शरीर पर एक बरछी का और १५ तीरों व तलवारों के घाव लगे थे। इसीसे सं० १७४२ की कार्तिक सुदि २ सोमवार (ई० सन १६८५ ता० १६ अक्टूबर) को बीजापुर (दक्षिण) में ही इनका स्वर्गवास हो गया।

## ४—राजा भारतसिंह

[वि० सं० १७४२—१७८६]

ये दौलतसिंह के ज्येष्ठ पुत्र थे जो १४ वर्ष की आयु में सं० १७४२ की मंगसर सुदि १ मंगलवार (ई० सन् १६८५ ता० १७ नवम्बर) को गद्दी पर बैठे। सं० १७४४ में ये बादशाह औरंगज़ेब के पास गोलकुण्डे पहुँचे और वहाँ पर बसन्तगढ़ का क़िला जीता। इससे सम्राट् ने खुश होकर सं० १७५६ मंगसर सुदि १३ रविवार (ई० सन् १६९९ ता० २५ नवम्बर) को इन्हें राजा का खिताब और साढ़े तीन हज़ारी का मनसब दिया था। फारसी तवारीख "मआसिरुल उमरा" में शाही मनसबदारों का जो हाल लिखा है उसमें भारतसिंह को राजा का खिताब मिलना नहीं लिखा है। परन्तु शाहपुरा की ख्यात और कविराजा बांकीदास के लेखानुसार[1] राजा का खिताब भारतसिंह को ही मिला था।

जब मेवाती रणबाजखाँ से महाराणा संग्रामसिंह (दूसरे) ने सं० १७६८ वैशाख सुदि ७ शनिवार (ई० सन् १७११ ता० १४ अप्रेल) को लड़ाई की। तब महाराजा भारतसिंह सीसोदिया भी महाराणा की सेना के साथ था, क्योंकि इस समय फूलिये का परगना मेवाड़ के अधिकार में आ गया था और भारतसिंह महाराणा की सेवा में रहता था। इस सेवा के उपलक्ष में महाराणा ने सं० १७७५ (ई० सन् १७१८) में इन्हें काछोला परगने की जागीर दी थी।

राजा भारतसिंह बड़े दूरंदेश, चतुर, धर्मात्मा व नीतिवान् थे। इन्होंने शाहपुरा राजधानी के चारों तरफ परकोटा व खाइयाँ बनवाई थीं। और स० १७६५ (ई० सन् १७०८) में बाजपेय तथा पौंडरीक यज्ञ भी किया। उनका अन्तिम जीवन सुखी नहीं रहा। क्योंकि इनके पुत्र उम्मेदसिंह ने इन्हें कैद कर रक्खा था[2]। इसी अवस्था में सं० १७८६ में इनका देहान्त हुआ। इन्होंने ४४ वर्ष शासन किया था।

---

१—कविराजा बांकीदास, ऐतिहासिक बातें संख्या १२७५।

२—वही; संख्या १८७८ और २१८२।

## ५—राजा उम्मेदसिंह

[ वि० सं० १७८६—१८२५ ]

इनका जन्म सं० १७५५ कार्तिक सुदि ७ सोमवार ( ई० सन् १६९८ ता० १४ नवम्बर ) को हुआ और सं० १७८६ माघ बदि ३ सोमवार को ये गद्दी पर बैठे। ये बड़े वीर और साहसी थे। उदयपुर के महाराणा संग्राम-सिंह ( दूसरे ) की मृत्यु के बाद ये मेवाड़ से स्वतन्त्र होने की धुन में लगे और आसपास की भूमि दबाकर अपना इलाका बढ़ाना चाहा। शाहपुरे के पास के अमरगढ़ के रावत दलेलसिंह पर इन्होंने चढ़ाई की। परन्तु जब इसमें सफलता नहीं मिली तब इन्होंने दलेलसिंह को कपट से मार डाला। यह रावत दलेलसिंह महाराणा का मातहत सरदार था। इसलिए महाराणा जगतसिंह ( दूसरे ) ने अप्रसन्न होकर उम्मेदसिंह को उदयपुर बुलाया। परन्तु उम्मेदसिंह ने इसकी कुछ भी परवाह नहीं की। इसलिए महाराणा ने उसकी जागीर जब्त कर शाहपुरे पर सेना भेजने की आज्ञा दी। यह देखकर राजा उम्मेदसिंह उदयपुर पहुँचा और १ लाख रुपया फौज खर्च का महाराणा को और ५ गाँव दलेलसिंह के पुत्र को "मूंडकटी" में देकर माफी प्राप्त की।

जब जोधपुर नरेश महाराजा अभयसिंह राठोड़ ने बीकानेर पर चढ़ाई की और बीकानेर की सहायता के लिये जयपुर के महाराजा सवाई जयसिंह सं० १७९८ में जोधपुर पर चढ़ कर आये तब शाहपुरा के राजा उम्मेदसिंह सीसोदिया महाराजा जयसिंह के साथ थे। मार्ग में अजमेर के पास गँगवाने में महाराजा अभयसिंह राठोड़ के छोटे भाई राजाधिराज बखतसिंह से जयपुर महाराजा जयसिंह की लड़ाई हुई। उस समय उम्मेदसिंह ने बड़ी वीरता से मुकाबला किया। इससे आषाढ़ सुदि ६ ( ई० सन् १७४१ ता० ८ जून ) को बखतसिंह राठोड़ को पीछे हटना पड़ा।

जब सं० १७६८ (ई० सन् १७११) में महाराणा अरिसिंह (अड़सीजी) के विरुद्ध मेवाड़ के सरदारों ने षड्यंत्र रचकर उन्हें राजगद्दी से उतारना और फरेबी दावेदार रतनसिंह को महाराणा बनाना चाहा। तब राजा उम्मेद-सिंह ने महाराणा अरिसिंह का पक्ष लिया। इससे महाराणा ने प्रसन्न होकर काछोला का परगना इन्हें जागीर में दिया। इधर मेवाड़ी सरदारों ने माधवराव सेंधिया को सहायता के लिए बुलवाया, परन्तु उम्मेदसिंह ने मरहठों को उज्जैन तक वापस खदेड़ दिया। वहाँ पर ( उज्जैन में ) महाराणा की और सेंधिया की सेनाओं के बीच घमसान युद्ध हुआ। इसी युद्ध में सं० १८२५ पोष बदि ६ रविवार ( ई० सन् १७६९ ता० १ जनवरी ) को राजा उम्मेदसिंह वीरता से लड़ते हुए काम आये।

राजा उम्मेदसिंह एक बड़े पराक्रमी व स्वतंत्र प्रकृति के नरेश थे। उन्होंने कई बार शाहपुरा को स्वतंत्र बनाने का प्रयत्न किया। वि० सं० १७९४

( ई० सन् १७३७ ) में इसी उद्देश्य से वे बादशाह मुहम्मदशाह की सेवा में पहुँचे। फिर महाराणा राजसिंह ( दूसरे ) को बालक जान कर सं० १८१३ ( ई० सन् १७५६ ) में इन्होंने बनेड़ा राजा सरदारसिंह से छीन लिया; परन्तु महाराणा ने सेना भेज कर उसे वहाँ के सरदार को वापिस दिलवा दिया। उम्मेदसिंह ने कई युद्धों में भाग लिया था। वि० सं० १८०४ (ई० सन् १७४७) में जब महाराणा जगतसिंह ने अपने भानजे माधवसिंह कछवाहा को जयपुर की गद्दी पर बिठाने की गरज से मल्हारराव होलकर की सहायता लेकर जयपुर पर चढ़ाई की तब भी उम्मेदसिंह उनके साथ थे।

उम्मेदसिंह ने अपने दूसरे पुत्र जालिमसिंह को अपना उत्तराधिकारी बनाना चाहा। इसी से इन्होंने अपने ज्येष्ठ पुत्र उदोतसिंह को जहर दिलवा दिया। इन्होंने उदोतसिंह के पुत्र रणसिंह को भी मरवाने का प्रपंच रचा था; परन्तु रणसिंह के पुत्र भीमसिंह ने अपने पिता को हत्यारे के हाथ से बचा लिया। ऐसी अनीति देखकर किसी कवि ने उम्मेदसिंह को एक सोरठा सुनायाः—

मिण चुण मोटोड़ाह, तैं आगे खाया घणा।
चेलक चीतोड़ाह, अब तो छोड़ उमेदसी॥

यह सुन कर उम्मेदसिंह ने अपने विचार को बदल दिया। इसलिये जालिमसिंह उत्तराधिकारी नहीं बन सका और उम्मेदसिंह की मृत्यु पर उदोतसिंह का पुत्र रणसिंह ही अपने दादा की राजगद्दी का स्वामी हुआ।

## ६—राजा रणसिंह

[ वि० सं० १८२५—१८३१ ]

ये अपने दादा के स्वार्गवासी होने पर सं० १८२५ की पौष बदि १३ गुरुवार ( ई० सन् १७६६ ता० ५ जनवरी ) को गद्दी पर बैठे। इनके समय में भी शाहपुरे की तरफ मरहठों की चढ़ाइयाँ होती रहती थीं। परन्तु इन्होंने पारोली के स्थान पर उनको हटा कर भगा दिया। इनको शराब पीने की आदत थी जो बराबर बढ़ती गई। इसीसे सं० १८३१ की ज्येष्ठ बदि ४ ( ई० सन १७७४ ता० २६ मई रविवार ) को इनका देहान्त हो गया।

## ७—राजा भीमसिंह

[ वि० सं० १८३१—१८८३ ]

ये अपने पिता रणसिंह की मृत्यु पर सं० १८३१ ज्येष्ठ बदि ५ सोमवार ( ई० सन् १७७४ ता० ३० मई ) को शाहपुरे के स्वामी हुए। इनका जन्म सं० १८०८ की भादों बदि ३० शनिवार ( ई० सन् १७५१ ता० १० अगस्त ) को हुआ था। इन्होंने १४ वर्ष की आयु में ही अपने पिता रणसिंह को

हत्याकारी के हाथ से बचाया था। इन्होंने राज्य का प्रबन्ध बड़ी बुद्धिमानी और दृढ़ता से किया। २० वर्ष तक राज करके सं० १८५३ (ई० सन् १७९६) में ये परलोक सिधारे। इनके पीछे इनका पुत्र अमरसिंह वारिस बना।

## ८—राजाधिराज अमरसिंह

[ वि० सं० १८५३—१८८४ ]

ये राजा भीमसिंह के पुत्र थे। इनका जन्म सं० १८४४ की पौष सुदि १० शुक्रवार (ई० सन् १७८८ ता० १८ जनवरी) को हुआ और सं० १८५३ वैशाख सुदि १३ गुरुवार (ई० सन् १७९६ ता० १९ मई) को ९ वर्ष की आयु में ये शाहपुरा के स्वामी हुए। सं० १८५६ (ई० सन् १७९९) में जब ये सिर्फ १२ वर्ष के ही थे तब महाराणा भीमसिंह ने किसी कारण से अप्रसन्न होकर इनकी जागीर में से जहाजपुर का परगना जब्त कर लिया।

सं० १८८२ के माघ (ई० सन् १८२६ फरवरी) मास में जब डाकुओं के एक दल ने उदयपुर पर डाका डाल कर वहाँ का माल लूट लिया तब महाराणा जवानसिंह ने इनको डाकुओं का पीछा करने की आज्ञा दी क्योंकि ये उन दिनों उदयपुर में ही थे। इस पर इन्होंने डाकुओं का पीछा किया और गोगूंदे में पहुँच उनमें से कई डाकुओं को मार डाला और कइयों को गिरफ्तार कर माल सहित वापिस उदयपुर ले आये। इस पर महाराणा ने प्रसन्न होकर इनको "राजाधिराज" का खिताब दिया जो अब तक इनके उत्तराधिकारियों में जारी है। राजाधिराज अमरसिंह सं० १८८४ की आसोज सुदि १० (ई० सन १८२७ ता० ३० सितम्बर) में उदयपुर में अमर पद को प्राप्त हुए। इनके पुत्र माधवसिंह इनके उत्तराधिकारी हुए।

## ९—राजाधिराज माधोसिंह

[ वि० सं० १८८४—१९०२ ]

ये अपने पिता की मृत्यु के बाद १५ वर्ष की आयु में वि० सं० १८८४ की आसोज सुदि १२ मंगलवार (ई० सन् १८२७ ता० २ अक्टूबर) को ठिकाने के स्वामी हुए पर इनका राज्याभिषेक माघ सुदि ५ सोमवार (ई० सन १८२८ ता० २१ जनवरी) को हुआ था। इनके पिता की मृत्यु के बाद फूलिये परगने पर खिराज ठहराने के सिलसिले में सरकार अंग्रेजी द्वारा जब्ती हो गई परन्तु महाराणा जवानसिंह ने वि० सं० १८८८ माघ सुदि ४ (ई० सन् १८३२ ता० ५ फरवरी) को अजमेर में लार्ड विलियम बेन्टिङ्क से मिलकर फूलिये पर से जब्ती उठवा दी। इस प्रकार फूलिये पर ४ वर्ष तक सरकारी जब्ती रही। इनको नशे का बहुत शौक था। ये शराब, अफीम और

भंग बहुत पीते थे। इससे इनकी तन्दुरुस्ती खराब हो गई और अन्त में सं० १६०२ आसोज बदि १४ मंगलवार (ई० सन १८४५ ता० ३० सितम्बर) को ये स्वर्गवासी हो गये। इसके तीन वर्ष बाद यानी सं० १६०५ (ई० सन १८४८) में अंग्रेज सरकार ने फूलिये की सनद दी थी।

माधोसिंह के बाद उनके पुत्र जगतसिंह गद्दी पर बैठे।

## १०—राजाधिराज जगतसिंह

[वि० सं० १६०२—१६१०]

ये सं० १६०२ (ई० सन १८४५) में ८ वर्ष की आयु में गद्दी पर बैठे। इस समय शाहपुरे का खजाना बिल्कुल खाली था, कर्जा भी काफी हो गया था और राज्यप्रबन्ध में भी खामी थी। महाराणा स्वरूपसिंह भी अपने खिराज के लिये तक़ाजा कर रहे थे और अंग्रेज सरकार के खिराज के रुपये भी चढ़ गये थे। शाहपुरे की ऐसी डाँवाडोल स्थिति में इनके समय केवल एक घटना उल्लेख योग्य हुई और वह यह थी सं० १६०५ आषाढ़ बदि ११ मंगलवार (ई० सन १८४८ ता० २७ जून) को अंग्रेज सरकार की तरफ से इन्हें फूलिये परगने के बाबत सनद और खिलअत दी गई। इस सनद के द्वारा फूलिया परगना जगतसिंह और उसके वारिसों के कब्जे में बहाल रक्खा गया और उसके एवज में सरकार को १० हजार रुपये खिराज के देने निश्चित हुए। यह भी तय हुआ कि यदि सरकार अजमेर इलाके में दाण (सायर-चुङ्गी) माफ करे तो फूलिये परगने में भी यह दाण माफ हो और उसके हर्जाने के लिये खिराज में से दो हजार रुपये कम कर दिये जायँगे। इस सनद के माफिक शाहपुरा नरेश को फूलिये परगने में दीवानी व फौजदारी अधिकार भी मिले, वे अजमेर की अदालतों से स्वतन्त्र रहे। परन्तु संगीन जुर्म के मुकदमों में—जिनकी सजा मौत या उमर कैद हो—उनकी रिपोर्ट पोलिटीकल एजेण्ट को करनी और उसकी राय से फैसला करना तय हुआ। राजा के भाई बेटों के हक भी पहले मुताबिक ही बहाल रखे गये। साथ ही यह भी करार पाया कि सरकार अँगरेजी यदि परगने फूलिये में कभी कुप्रबन्ध देखेगी तो राजा को इत्तिला देगी कि उसका बन्दोबस्त करे, परन्तु इस पर भी अगर दुरुस्ती न होगी तो सरकार या राजा की मारफत या बाला-बाला मुनासिब इन्तिजाम करेगी।

सं० १६१० (ई० सन् १८५३) में राजाधिराज जगतसिंह १७ वर्ष की आयु में निःसन्तान ही इस जगत से उठ गये।

## ११—राजाधिराज लक्ष्मणसिंह

[वि० सं० १६१०—१६२६]

राजाधिराज जगतसिंह के बाद उनके काका रणजीतसिंह के पुत्र

लक्ष्मणसिंह कनेछण गाँव से गोद आकर ११ वर्ष की आयु में सम्वत् १६१० की आसोज सुदि ६ मंगलवार (ई० सन १८५३ ता० ११ अक्टूबर) को गद्दी पर बैठे। जब सम्वत् १६१४ में भारत में गदर हुआ तब नीमच छावनी के सिपाही भी विद्रोही हो गए। इस पर उदयपुर का पोलिटिकल एजेण्ट कप्तान शावर्स बागियों का पीछा करता हुआ शाहपुरा पहुँचा। जहाँ पर बागी सिपाही ठहरे हुए थे। लक्ष्मणसिंह ने इस समय कप्तान शावर्स की कोई मदद नहीं की और न किले के दरवाजे ही खोले[1]। सम्वत् १६१६ (ई० सन १८६२) में अँगरेज सरकार ने शाहपुरा को भी दूसरी रियासतों की तरह गोद लेने के अधिकार की सनद दी। सम्वत् १६२६ (ई० सन १८६६) में शाहपुरा की निगरानी अजमेर कमिश्नर से बदल कर पोलिटिकल एजेण्ट हाडोती व टोंक के तहत में रक्खी गई।

लक्ष्मणसिंह के समय में राज्य प्रवन्ध ठीक न होने से कर्जा बढ़ गया। यद्यपि सरकार ने कई बार हिदायतें कीं परन्तु उसका कोई असर न हुआ। अन्त में पोलिटिकल एजेण्ट शाहपुरा के लिए रवाना हुआ। परन्तु रास्ते में उसे खबर मिली कि सम्वत् १६२६ कार्तिक बदि १३ (ई० सन १८६६ ता २ नवम्बर) को राजाधिराज का देहान्त हो गया। इनके कोई पुत्र नहीं था। परन्तु कामदार फौजमल ने यह जाहिर किया कि राजाधिराज लक्ष्मणसिंह ने मृत्यु समय बिसनिया के ठाकुर गम्भीरसिंह के पुत्र ठाकुर रामसिंह को गोद लिया था। क्योंकि इस कामदार के सिवाय और कोई इस बात को जानता नहीं था, इसलिए तहकीकात होने पर यह बात गलत निकली। अतः सरदारों की इच्छानुसार अँगरेज सरकार की मन्जूरी लेकर धनोप के ठाकुर धीरतसिंह के पुत्र कुँवर नाहरसिंह सम्वत् १६२६ ज्येष्ठ सुदि १३ (ई० सन १८७० ता० जून) को शाहपुरा की गद्दी पर बिठाये गये। इस प्रकार बिसनिया के ठाकुर रामसिंह को जो कामदार द्वारा गद्दी पर बिठाया गया था। छः मास बाद ही गद्दी छोड़नी पड़ी।

इनकी गद्दी नशीनी के समय महाराणा उदयपुर ने अपना हक लगाने का प्रयत्न किया और कहा कि शाहपुरा का उत्तराधिकार तय करने के समय उदयपुर से पूछना जरूरी है। परन्तु अंग्रेज सरकार ने यह दावा खारिज कर दिया और उत्तर दिया कि फूलिया परगना शाहपुरा घराने को मुगल बादशाहों से मिला था और बाद में अंग्रेज सरकार द्वारा बहाल रहा। इसलिए इस पर मेवाड़ को कोई दखल नहीं है। हाँ, इनकी जो जागीर मेवाड़ राज्य में है उसके लगान के विषय में उदयपुर राज्य को पूरा हक है। गोद के विषय में उसे कोई हक नहीं है।

१—शावर्स; ए मिसिंग चैप्टर आफ दी इण्डियन म्युटिनी पृ० ३६-४०।

## १२—राजाधिराज सर नाहरसिंह

[ वि० सं० १९२६—१९८९ ]

इनका जन्म सं० १९१२ की कार्तिक बदि १३ ( ई० सन् १८५५ ता० ७ नवम्बर ) को राणावत सीसोदिया कुल के उच्च परन्तु साधारण स्थिति के घराने में गाँव धनोप में हुआ था। इनकी माता राठोड़ वंश की करम-सोत खांप की थी। शाहपुरे की गद्दी पर बैठने के पहिले यह धनोप के ठाकुर धीरतसिंह[1] के पुत्र थे। जब सं० १९२६ ( ई० सन् १८६९ ) में राजाधि-राज लक्ष्मणसिंह का देहान्त हुआ और दूसरा दावेदार रामसिंह शाहपुरा की गद्दी पर बैठ गया तब इनके पिता ने ६ मास तक सरकार अंग्रेज की अदा-लत में शाहपुरा की गद्दी के लिए दावा लड़ा और अन्त में विजयी होकर सं० १९२६ ज्येष्ठ सुदि १३ शनिवार ( ई० सन् १८७० ता० ११ जून ) को ये ( कुँवर नाहरसिंह ) शाहपुरा के मालिक करार दिए गए। उस समय ये १४ वर्ष ७ मास की अवस्था के नाबालिग थे।

गद्दी पर बैठने के ८ मास बाद दशहरा के त्योहार पर तलवार बाँधने की रस्म अदा करने के लिये ये उदयपुर गए। सं० १९३३ फाल्गुन ६ बुध-वार ( ई० सन् १८७६ ता० १ मार्च ) को इन्हें पूरे अधिकार मिले। इस समय शाहपुरा की माली हालत गिरी हुई थी। राज्य की आय केवल दो लाख रुपये थी और खजाने में रुपया नहीं था। इन्होंने अपनी चातुरी से और सुधारों से धीरे-धीरे ठिकाने की हालत ठीक कर दी। सब महकमों का सुधार किया गया। कई नये महकमे कायम हुए। मालगुजारी का सुधार किया गया व आबपाशी के लिये दो तालाब बनवाये गये। स्कूल, अस्पताल आदि प्रजोपयोगी कार्यों की ओर भी इनका ध्यान रहता था। इसका फल यह हुआ कि शाहपुरा जो पहले एक ठिकाना ( एस्टेट ) था वह इस समय एक छोटा राज्य ( स्टेट ) बन गया और इसकी आमदनी सवा पाँच लाख रुपये होगई। अंग्रेज़ सरकार ने भी इनकी योग्यता से प्रसन्न होकर सं० १९७८ आषाढ़ सुदि ८ मंगलवार (ई० सन् १९२१ ता० १२ जुलाई) को पहले व्यक्तिगत ( पर्सनल ) ९ तोपों की सलामी का अधिकार दिया और बाद में सं० १९८२ के मंगसर ( ई० सन् १९२५ नवम्बर ) में ये वंश परम्परागत कर दी गईं। इसी समय इस ठिकाने की हैसियत एक राज्य के समान कर दी गई और कुछ नियमों के अनुसार इस राज्य को फाँसी व आजन्म क़ैद की सजा देने का अधिकार भी मिल गया।

१—ठाकुर धीरतसिंह का जन्म सं० १८९१ पोष बदि ११ को व मृत्यु सं० १९५५ की फाल्गुन बदि २ को हुई।

समय-समय पर आपने अंग्रेज़ सरकार की भी अच्छी सहायता की। सं० १९३६ (ई० सन् १८७९) में जब काबुल युद्ध छिड़ा तब इन्होंने ५० ऊँट बार बरदारी के काम के लिये भेजे। इसी तरह जब सं० १९७१ (ई० सन् १९१४) में जर्मन युद्ध हुआ तब इन्होंने स्वयं युद्ध क्षेत्र में जाने की इच्छा प्रकट की। परन्तु सरकार ने स्वीकार न किया। इस पर आपने अपने छोटे पुत्र राजकुमार सरदारसिंह को फ्रान्स के रणक्षेत्र में भेजा जो तीन वर्ष पश्चात् वापिस लौटे।

इन्होंने सरकार को जर्मन युद्ध के समाप्त होने तक ५,५००) रु० सालाना की सहायता दी, ५०,०००) रु० युद्ध के कर्ज़े में (सन् १९२९ ई० से ई० सन् १९४७ तक के लिये) दिये और उसका व्याज ऐसे ही जरूरी कार्य में लगाने का वाईसराय को अधिकार दिया। यह कर्ज़े की रकम चक्रवृद्धि व्याज के हिसाब से कर्ज़े की अवधि समाप्त होने तक १,४९,२५८) रु० हो जायगा। इन्होंने उन रंगरूटों को भी जो शाहपुरा की प्रजा में से युद्ध में गये, राज्य की ओर से ५०) रु० सालाना आय की भूमि दी।

सं० १९४० (ई० सन् १८८३) में इन्होंने आर्य्यसमाज के प्रवर्तक सुप्रसिद्ध संन्यासी स्वामी दयानन्द सरस्वती को उदयपुर से शाहपुरे बुलवाया था और ३ मास तक उनसे राजनीति व धर्म का उपदेश लिया[1]। राजाधिराज पर ऋषि दयानन्द के उपदेशों का इतना गहरा प्रभाव पड़ा था कि ये आर्य नरेशों में अपने को महर्षि दयानन्द का शिष्य घोषित करने में अपना गौरव समझते थे और इन्होंने दयानन्द के खद्दर के वस्त्रों का संग्रह भी कर रक्खा था जो सं० १९८२ (ई० सन् १९२५) में "दयानन्द जन्म शताब्दी महोत्सव" के अवसर पर होने वाली मथुरा प्रदर्शनी में दिखलाये गये थे। देशभक्त आर्यसमाज की परोपकारिणी सभा के ये आजीवन पदाधिकारी रहे। अर्थात् कभी आप उसके प्रधान, कभी उपप्रधान और कभी मंत्री रहे। इन्होंने अजमेर में १० हज़ार रुपये की क़ीमत का शाहपुरे का बाग़ जो अब "स्वामीजी का बाग" कहलाता है, आर्य्यसमाज को भेंट किया था। यह वही बाग है जहाँ स्वामी दयानन्द सरस्वती की हड्डियाँ व राख बखेरी गई थी। वैदिक कर्मकाण्ड में भी इनकी बड़ी श्रद्धा थी। उस अग्निहोत्र की अग्नि को जो स्वामीजी द्वारा सं० १९४० में प्रज्वलित की गई थी, आजीवन प्रज्वलित ही रक्खा और इनकी अन्त्येष्टि क्रिया भी उसी यज्ञ की अग्नि से की गई। ये अपने को आर्य्यसमाजी और वैदिक धर्मानुयायी कहने में उन

१—महर्षि दयानन्द ई० सन् १८८३ की ता० ९ मार्च से २६ मई तक शाहपुरा में रहे। पश्चात् जोधपुर नरेश द्वारा निमंत्रित होकर जोधपुर गए, जहाँ उन्हें दूध में विष दिया गया।

दिनों में भी नहीं हिचके थे जिन दिनों ( ई० सन् १९०८-०९ ) आर्य्यसमाज पर अंग्रेज सरकार के संदेह के बादल उमड़ पड़े थे। इन्होंने सं० १९७९ ( ई० सन् १९२२ ) में आल इण्डिया क्षत्रिय ( राजपूत ) महासभा के आगरा अधिवेशन के सभापति बनकर मल्कानों की शुद्धि के विषय में कहा किः—



राजपूत मलकाना भ्रातृ सम्मेलन महमीज, वृन्दावन (ई० १९२३) में राजाधिराज सर नाहरसिंह बहादुर के० सी० आई० ई०

*"यह मलकाने भाई किसी समय मुसलमानी राज्य में शासकों के दबाव या आपत्ति के कारण नाममात्र को मुसलमान धर्म के कुछ नियम मानने लगे थे और इसी कारण से अपनी राजपूत जाति से वे अलग कर दिये गये थे। मुसलमान कहलाते हुए भी ये लोग मुसलमानों में नहीं मिले हैं। भाइयो! मेरी आपसे प्रार्थना है कि जो कभी क्षत्रिय रहा है और अपने को क्षत्रिय कहने में गौरव अनुभव करता है, उसका आप तिरस्कार न करें और उसे आदर पूर्वक अपने समीप में स्थान देवें। जो तुम्हारा है, तुम्हारा खून है वह मज़हबी दलबन्दी की दीवारों को हटाकर तुमसे किसी भी समय दूध पानी की भाँति मिल सकता है। क्योंकि* Blood is thicker than water. *खून जल से अधिक गाढ़ा होता है।"*

सं० १६५६ पौष सुदि २ गुरुवार (ई० सन् १६०३ ता० १ जनवरी) को इन्हें अंग्रेज सरकार की ओर से दिल्ली दरबार में के० सी० आई० ई० का खिताब मिला। इन्होंने सं० १६५६ के और सं० १६६८ पौष (ई० सन् १६११ दिसम्बर) के दिल्ली दरबारों में भी भाग लिया था। इसी प्रकार आप सं० १६६८ आषाढ़ (ई० सन् १६११ जून) में लन्दन में होने वाले सम्राट् जार्जपंचम के राजतिलकोत्सव में भी शरीक हुए थे और वहाँ पर सम्राट् से मुलाकात भी की थी।

इन्होंने सं० १६८७ मंगसर सुदि १२ से पौष बदि १ (ई० सन् १६३० ता० २ से ६ दिसम्बर) तक अपने ६० वर्ष के राजशासन की हीरक जयन्ती (डायमंड जुबिली) मनाई थी। इस अवसर पर कई राजा महाराजा व अंग्रेज अफसर शाहपुरे पधारे थे। इस महोत्सव की उल्लेखनीय बातें हवन और तुलादान संस्कार थे।

यह हवन (ता० २ से ६ दिसम्बर) तक यजुर्वेद के मंत्रों से किया गया था। इसमें प्रत्येक दिन ६ अध्यायों के मंत्रों से हवन होता था और इसकी पूर्णाहुति उपस्थित जनता, राजा, महाराजा व अंग्रेज अधिकारियों के सामने ही ता० ६ दिसम्बर शनिवार को दी गई थी। ता० ७ को आपने चाँदी का तुलादान दिया और इस रकम को प्रजा के उपयोगी कार्यों व सार्वजनिक संस्थाओं की मदद में लगा दिया।

इनके ४ विवाह हुए थे। पहला विवाह सं० १६२७ भादों बदि ८ शुक्रवार (ई० सन् १८७० ता० १६ अगस्त) को अजमेर जिले के बागोर के ठाकुर रामसिंह जोधा राठोड़ की पुत्री से, दूसरा विवाह सं० १६३१ ज्येष्ठ सुदि १ शनिवार ( ई० सन् १८७४ ता० १६ मई ) को मालवा में मकसूदनगढ़ के ठाकुर छत्रशाल खीची की पुत्री से, तीसरा सं० १६४६ आषाढ़ सुदि ६ रविवार ( ई० सन् १८८६ ता० ७ जुलाई ) को ध्रागधड़ा ( काठियावाड़ ) के हिज हाईनेस महाराजा मानसिंह के भाई हरिसिंह झाला की पुत्री के साथ और चौथा विवाह सं० १६५० चैत बदि २ शनिवार ( ई० सन् १८६३ ता० ४ मार्च ) को रेवाँकाँठा में हिज हाईनेस महारावल छोटा उदयपुर की बहिन के साथ हुआ था। इन चार रानियों में से पहली, दूसरी व तीसरी संसार से चल बसीं। दूसरी रानी से इन्हें दो पुत्र रत्न प्राप्त हुए। अर्थात् राजकुमार उम्मेदसिंह जिनका जन्म सं० १६३२ फाल्गुन सुदि १२ को और द्वितीय राजकुमार सरदारसिंह जिनका जन्म सं० १६३८ ( ई० सन् १८८१ ) में हुआ था। इनके सिवाय दो राजकुमारियाँ भी इन रानी से हुई थीं। जिनका विवाह सं० १६५३ फाल्गुन ( ई० सन् १८६६ फरवरी ) में बाकांनेर ( काठियावाड़ ) के राजा अमानसिंह और सौंथ ( संतरामपुर ) के नरेशों के साथ हुआ। चौथी रानी से भी इनके एक राजकुमारी हुई जिसका विवाह सं० १६७७ ( ई० सन् १६२० ) में बढ़वान नरेश ठाकुर जोरावरसिंह के साथ हुआ, जो सं० १६८८ ( ई० सन् १६३१ मार्च ) में स्वर्ग सिधार गई।

महाराणा फतहसिंह के समय सं० १६६७ ( ई० सन् १६१० ) में इन्होंने अपने को स्वतंत्र बताकर मेवाड़ की नौकरी में जाना बन्द कर दिया। परन्तु अन्त में अंग्रेज सरकार ने यह फैसला दिया कि हर दूसरे साल शाहपुरे के राजा को एक मास के लिए मेवाड़ दरबार में जाना होगा, दस्तूर के माफिक हर साल जमीयत भेजनी होगी और जो गफलत हो चुकी है उसके लिए एक लाख रुपये महाराणा को शाहपुरा की तरफ से देने होंगे।

राजाधिराज नाहरसिंह एक विद्याप्रेमी, सादे मिजाज के और सुधरे हुए विचार के आर्य नरेश थे। इनका स्वर्गवास सं० १६८६ आषाढ़ बदि ६ शुक्रवार ( ई० सन् १६३२ ता० २४ जून ) के सुबह हुआ। उस समय इनकी आयु ७८ वर्ष की थी और इन्होंने ६२ वर्ष तक योग्यता से राज किया। सांसारिक दृष्टि से आप .खूब फूले फले और सब प्रकार समृद्धिशाली बने। ईश्वर ने आपको पुत्र, पौत्र और प्रपौत्र प्रदान कर और भी सौभाग्यशाली बना दिया था। राजाधिराज अपनी सारी उन्नति का कारण स्वामी दयानन्द का प्रताप और उनका आशीर्वाद ही बताते थे।

## १३—राजाधिराज उम्मेदसिंहजी

[ वि० सं० १६८६—चिरायु हो ]

श्रीमान् राजाधिराज साहब का जन्म वि० सं० १६३२ फाल्गुन सुदि १२ मंगलवार ( ई० सन् १८७६ ता० ७ मार्च ) को हुआ था। जब इनकी आयु ७ वर्ष की थी तब महर्षि दयानन्द सरस्वती शाहपुरा में आये थे और उनके द्वारा ही इन्होंने हिन्दी पढ़ना शुरू किया था। आप भी अपने पिताजी ( स्वर्गीय राजाधिराज सर नाहरसिंहजी ) के साथ स्वामीजी के उपदेश सुनने को जाया करते थे। इनकी हिन्दी व अंग्रेजी की प्रारम्भिक शिक्षा शाहपुरे में हुई और बाद में मेयो कालेज अजमेर में भरती हुए। वि० सं० १६४६ वैशाख सुदि १३ सोमवार ( ई० सन १८८६ ता० १३ मई ) को वैदिक रीत्यनुसार आपका यज्ञोपवीत संस्कार हुआ। इनको घोड़े की सवारी का बड़ा शौक है और ये कालेज के विद्यार्थियों में इस विषय में प्रवीण गिने जाते थे।

विक्रमी सं० १६८६ आषाढ़ सुदि ७ रविवार ( ई० सन १६३२ ता० १० जुलाई ) को आप बड़ी धूमधाम से राजसिंहासन पर बैठे। राज्याभिषेक की समस्त क्रियायें वैदिक रीति से पूर्ण की गईं और यज्ञ में राजाधिराज अपनी रानी सहित विराजे। इस अवसर पर वैदिक साहित्य के प्रसिद्ध विद्वान् पं० बुद्धदेव विद्यालंकार भी मौजूद थे और इसी समय आपने प्राचीन पद्धति के अनुसार प्रजा और धर्म की रक्षा करने का शुभ सङ्कल्प किया था। इसी अवसर पर आपने अपने छोटे भाई सरदारसिंह ( धनोप ) को "महाराज" की पदवी दी। किसानों को एक लाख रुपये की बकाया लगान माफ कर दी, १५ हज़ार रुपये अपने पिता की यादगार में लौकिक उपयोगी कार्यों के लिए दान दिये। एक हज़ार रुपये देवस्थानों व मस्जिदों की मरम्मत में भेंट किये और १७ क़ैदी रिहा किये[1]।

इनके दो विवाह हुए। पहला विवाह सं० १६५१ की माघ सुदि ४ बुधवार ( ई० सन् १८६५ ता० ३० जनवरी ) को खेतड़ी ( जयपुर स्टेट ) के राजा अजीतसिंह की पुत्री सूर्यकुमारी के साथ हुआ। यह रानी भी धार्मिक एवं विदुषी थीं। परन्तु इनकी तन्दुरुस्ती प्रायः ठीक न रहती थी इनसे केवल एक कन्या का जन्म हुआ परन्तु वह भी जीवित न रही। इन श्रीमतीजी ने कितनी ही वार राजाधिराज से प्रार्थना की कि आप सन्तान प्राप्ति के लिये

१—एन्यूल एडमिनिस्ट्रेशन रिपोर्ट शाहपुरा स्टेट, ई० सन् १६३१-३२ पृ० ३।

अपना दूसरा विवाह कर लें; परन्तु आपने एक "पत्निव्रत" धर्म को पूर्णतया निभाया और जब तक वे जीवित रहीं दूसरा विवाह नहीं किया। उनकी अकाल मृत्यु के पश्चात् सं० १९७१ की पौष बदि ९ शुक्रवार को आपका दूसरा विवाह रलायता ( किशनगढ़ ) के राजा समर्थसिंह राठोड़ की पुत्री के साथ हुआ। इनसे एक कुँवर सुदर्शनदेव और दो राजकुमारियाँ (चन्द्रप्रभा और ज्योतिप्रभा[1]) हुईं। इन पुत्रियों का यज्ञोपवीत संस्कार भी आपने वैदिक रीति से कराकर नरेशों में एक आदर्श उपस्थित किया और लोगों को बतलाया कि "स्त्रीशूद्रौ नाधीयाताम्" का सिद्धान्त शास्त्रों के विरुद्ध है। देवियों को भी पुरुषों के बराबर ही सब शास्त्रोक्त अधिकार हैं। राजकुमार सुदर्शनदेव का शुभ विवाह सं० १९९१ के द्वितीय वैसाख सुदि १० ( ई० सन १९३४ ता० २४ मई ) को ध्रांगधड़ा के हिज हाईनेस महाराजा घनश्यामसिंह बहादुर की राजकुमारी से हुआ जिनसे सन्तान में एक पुत्र है।

राजाधिराज साहब एक बड़े विद्यानुरागी नरेश और योग्य पिता के योग्य पुत्र हैं। आपने अपनी पहली रानी सूर्यकुमारीजी की—जो हिन्दी भाषा की विदुषी थी—यादगार में १ लाख रुपया दान किया। १७ हज़ार रुपये काशी नागरीप्रचारिणी सभा को देकर "सूर्यकुमारी पुस्तकमाला" प्रकाशित कराने की व्यवस्था की। इस ग्रन्थमाला में श्रीमतीजी की अंतिम इच्छानुसार स्वामी विवेकानन्द के ग्रन्थों का हिन्दी अनुवाद निकल रहा है। ३० हज़ार रुपये गुरुकुल विश्वविद्यालय कांगड़ी ( हरिद्वार ) को देकर "सूर्यकुमारी हिन्दी गद्दी" ( चेअर ) का प्रबन्ध किया और ५ हज़ार रुपये से सूर्यकुमारी निधि स्थापित करके "सूर्यकुमारी ग्रन्थावली" के प्रकाशन की व्यवस्था की। इसी प्रकार "दरबार हाई स्कूल" शाहपुरा में "सूर्यकुमारी विज्ञान भवन" की स्थापना की, जो श्रीमतीजी के जीवन काल की प्रबल अभिलाषा थी।

आप एक पक्के वैदिक धर्मावलम्बी नरेश हैं। शुरू से ही दोनों समय संध्या और हवन बराबर करते आये हैं। आपके साथ ही श्रीमती रानी साहिबा, राजकुमार और राजकुमारियाँ भी नित्य संध्योपासना और हवन करती हैं। आप अखिल भारतवर्षीय क्षत्रिय महासभा के प्रधान और मंत्री भी रहे हैं। राजस्थान मालवा आर्य्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान और संरक्षक हैं और ऋषि दयानन्द द्वारा स्थापित परोपकारिणी सभा के मेम्बर हैं। मेयो कालेज में शिक्षा प्राप्त करने के बाद इन्होंने कुछ समय तक देवली के पोलिटिकल एजेन्ट के पास राजकाज का काम सीखा था। इसके अलावा आप दो वर्ष तक अलवर स्टेट में होम मेम्बर के पद पर रहे और दो चार बार विलायत यात्रा कर आपने अपना ज्ञान बढ़ाया। जब सं० १९६८ ( ई० सन्

1—इनका विवाह ई० सन् १९३६ की १५ फरवरी को भिनगा ( अवध) के राजकुमार अवधेन्द्रकान्तसिंह बिसेन के साथ हुआ।

१९११ ) में स्वर्गीय राजाधिराज नाहरसिंह विलायत गये तब उनकी अनुपस्थिति में आपने बड़ी योग्यता से राज्य का काम चलाया। सामाजिक कार्य्यों में आप बड़ी रुचि रखते हैं। विधवाओं के लिये इन्होंने शाहपुरा में "लाड-



श्रीमान् राजाधिराज राजा उम्मेदसिंहजी बहादुर शाहपुरा

कुँवर विधवा आश्रम" स्थापित किया है और उस संस्था को २५ हजार रु० दान किये हैं। इस समय इनकी आयु ९१ वर्ष की है। परन्तु फुर्ती में आप अब भी नौजवानों को पीछे रखते हैं।

शाहपुरा के राजमहल की यज्ञशाला की अग्नि जो स्वामी दयानन्द सरस्वती के सन्मुख प्रज्वलित की गई थी और स्वर्गवासी राजाधिराज के देवलोकवास होने के समय समाप्त की गई थी उसे आपने सं० १६६० ज्येष्ठ वदि १३ सोमवार ( ई० सन १६३३ ता० २२ मई ) को बड़े-बड़े विद्वानों द्वारा फिर से प्रज्वलित करवाया। उस समय आप और रानी साहिबा, राजकुमार तथा दोनों राजकुमारियाँ यज्ञमण्डप में विराजमान हुए थे और राज्य की पण्डित मण्डली, अतिथि लोग, राज्य के प्रमुख सरदार, नगर के सेठ साहूकार तथा प्रजाजन भी बहुसंख्या में उपस्थित थे। सं० १६६० में किये गये अजमेर के "दयानन्द निर्वाण अर्द्ध शताब्दी" महोत्सव को सफल बनाने में भी आपका पूरा हाथ था।

सं० १६६३ ( ई० सन् १६३६ ) में आपने अपने घराने की गौरव वृद्धि के विचार से उदयपुर राज्य से जागीर में मिले हुए काछोला परगना का त्यागपत्र भारत सरकार के द्वारा उदयपुर ( मेवाड़ ) राज्य को दे दिया है जो अभी विचराधीन है[1]।

---

## राज्य की आमदनी व खर्च

शाहपुरा राज्य की सालाना आमदनी करीब ५ लाख और खर्च ४ लाख रु० है। सं० १६६० (ई० सन् १६३३) में मुख्य-मुख्य मदों का हिसाब इस प्रकार थाः—

| नाम मद | आमदनी | खर्च |
|---|---|---|
| १—नरेश व राजपरिवार ... | ० ... | ५६,२७४ |
| २—लवाजमा रियासत ... | ० ... | ८५,३७५ |
| नाम | आमदनी | खर्च |
| ३—लेन्ड रेवेन्यु और अन्य भूमि कर | २,६४,२६० ... | ३३,१६० |
| ४—जुडीशियल ... | १५,५३१ ... | २१,०६३ |
| ५—सायर ( देशदाण ) ... | ५३,३७६ ... | ३,१०२ |
| ६—आबकारी ... | ८,६५६ ... | ३७० |
| ७—जंगलात ... | २२,१६० ... | ० |

१—यदि यह त्यागपत्र स्वीकृत हो गया तो किसी अवसर पर अंग्रेज सरकार शाहपुरा को ११ तोपों की सलामी प्रदान कर देगी और उस समय वे स्वतंत्र नरेशों की तरह "हिज हाईनेस" कहलाने के अधिकारी हो जायंगे। ११ व उससे अधिक तोपों की सलामी वाले ही "हिज हाईनेस" कहलाते हैं।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ८—टैक्स आदि लगान | ... | २६,०१७ ... | ० |
| ९—रुई के पेच ( प्रेस ) | ... | ८,६१९ ... | ९७० |
| १०—पेशगी वापस वसूल | ... | ५,०६० ... | ० |
| ११—रफाए आम ( स्कूल, अस्पताल आदि सहित ) | ... ... | ० ... | ७३,६१२ |
| १२—फुटकर | ... ... | ५,९७६ ... | ० |

## अहदनामा-सन्धि पत्र

### ( १ )

शाहपुरा के राजा को फूलिया परगना देने की सनद का अनुवाद।

ता० २७ जून सन् १८४८ ई० (आषाढ़ बदि ११ सं० १९०५ मंगलवार)

क्योंकि शाहपुरा के रईस से दी जाने वाली परगना फूलिया की खिराज को मुक़र्रर कर देने का सवाल बहुत समय से अंग्रेज़ अफसरों के विचाराधीन है और जो तहकीकात अब की गई है, उससे यह मालूम होता है कि पहले परगना फूलिया दिल्ली के बादशाह औरंगजेब आलमगीर से, शाहपुरा के राजघराने के मूल पुरुष राजा सुजानसिंह को जागीर में दिया गया था और तब से आज तक यह परगना उक्त राजा के वंशजों के अधिकार में रहा है और उनसे भोगा जा रहा है। और राजा जगतसिंह जो कि स्वर्गीय राजा माधवसिंह के पुत्र हैं, के अधिकार में आज तक पैतृक सम्पत्ति की तरह है। इसलिए गवर्नमेण्ट ने उपरोक्त बातों को ध्यान में रख कर, निर्णय किया है कि परगना फूलिया पहले की तरह राजा जगतसिंह और उनके उत्तराधिकारियों के अधिकार में रहेगा और इसके खिराज के सालाना दस हज़ार रुपये ( कम्पनी के = कलदार ) मुकर्रिर किये गए हैं जो कि शाहपुरा के रईस ( चीफ़ ) सरकार ( गवर्नमेण्ट ) को प्रति वर्ष दिया करेंगे। क्योंकि ब्रिटिश अफसरों की यह इच्छा है कि वे उस इलाक़े के मामलों के प्रबन्ध के लिए कुछ हिदायतें मुकर्रिर करें, इसलिए यह मुनासिब समझा गया है कि इस सनद में नीचे लिखी शर्तें आयन्दा मानी जाने के लिए रक्खी जावें—

पहली—कि यदि कभी अजमेर के जिले में सायर ( चुङ्गी ) आदि उठा दी जावे और अगर सरकार परगना फूलिया में भी सायर की चुङ्गी उठाना चाहे तो शाहपुरा के रईस उस परगना में सायर चुङ्गी वसूल करना बन्द कर देंगे और इस हालत में दस हज़ार रुपये की रक़म जो कि सरकार को सालाना खिराज के तौर पर मुकर्रर की गई है, उसमें दो हज़ार रुपये कम कर दिये जायँगे। यदि सायर की चुङ्गी पूरी न बन्द कर उसका कोई

हिस्सा ही बन्द कर दिया जायगा तो यह मुकर्रर की हुई सालाना खिराज उस नुकसान के अनुमान में जो कि रईस को चुङ्गियों के बन्द होने पर हुआ मालूम होगा, कम कर दी जायगी। इसी तरह यह भी समझा जाना चाहिये कि वह रकम जो कि सरकार खिराज के तौर पर लेगी, किसी भी दशा में दो हज़ार रुपये से कम न होगी।

दूसरी—कि दीवानी और फौजदारी मामलों के लिए सभी कानून व कायदे जो कि अभी प्रचलित हैं, चालू रहेंगे। लेकिन फौजदारी मामलों में किसी को ऐसी सजा नहीं दी जायगी जो कि मौजूदा कानून से खिलाफ और अन्याय पूर्ण हो। जैसी कि कभी-कभी देशी रियासतों में दी जाती है। मृत्यु तथा आजन्म क़ैद की सज़ा के सभी मुकदमों की अजमेर के एजेन्ट और कमिश्नर को रिपोर्ट की जायगी और वे उसकी सलाह से तय किये जायँगे।

तीसरी—कि वे सब हक, जिनको कि रईस के भाई-बेटे या दूसरे भोग रहे हैं, आदर की दृष्टि से देखे जायँगे और जारी रखे जायेंगे। लेकिन उन सबके लिए यह उचित है कि वे शाहपुरा परगना के खिराज के मुताबिक पेशकश पेश करें व चाकरी वग़ैरहः करें जैसा कि उनको करने के लिये कहा जाय और किसी भी हालत में भूल न करें।

चौथी—यदि परगने फूलिये में कभी कुप्रबन्ध देखा जायगा तो सरकार शाहपुरा के रईस का ध्यान उस तरफ दिलायगी और उसको अच्छा प्रबन्ध करने के लिए कहा जायगा। परन्तु इस पर भी अगर दुरुस्ती न होगी तो सरकार या तो राजा के द्वारा या बालाबाला मुनासिब इन्तज़ाम करेगी।

पाँचवीं—शाहपुरा के रईश बिना किसी आपत्तियों या अकाल आदि के बहानों के सरकार के खजाने में दो बराबर किश्तों में दस हजार रुपयों की रकम कम्पनी के रुपयों के सिक्के में पाँच हजार रुपये मंगसिर ( अगहन ) मास में और पाँच हज़ार रुपये बैशाख मास में जमा करेंगे। इस तहरीर को परगना फूलिया के हमेशा के लिये दिये जाने की सनद समझते हुए शाहपुरा के राजा को सरकार का अहसानमन्द रहना चाहिये। वह ऊपर लिखी हुई शर्तों को लाजिमी समझें और उन पर अमल करें[1]।

( २ )

शाहपुरा के नमक का इकरारनामा ता० १६ मार्च सन् १८८२ ई०
( चैत बदि १२ सं० १६३६ गुरुवार )

तस्दीक किया हुआ २२ अगस्त १८८२ ई०

शर्त पहली—शाहपुरा के राजाधिराज वादा करते हैं कि वे शाहपुरा

१—ट्रीटीज एंगेज़मेंन्टस एन्ड सन्दज भाग ३ ( ई० सन् १६३२ संस्करण ) पृष्ठ ।

स्टेट के किसी भी हिस्से में नमक का खुले तौर पर या शोरा या कोई दूसरी नमक की चीजों के बहाने से बनाना रोक देंगे और मौजूदा नमक के कारखाने को अगर कोई हो बन्द कर देंगे और मिटा देंगे, जिससे कि वहाँ नमक न बन सके। बशर्ते कि शर्त में कुछ भी बात शाहपुरा रियासत में मौजूदा आदिम कारखानों को, जो कि साथ की सूची में दर्ज हैं, या उन शोरा के कारखानों को जिनको शाहपुरा के राजाधिराज किसी भी समय में, पोलिटिकल एजेण्ट की मालूमात में खोलना ज़रूरी समझें रोकनेवाली नहीं समझी जायगी।

शर्त दूसरी—शाहपुरा राज्य के आयात व निर्यात व बेचे हुए या उसमें से ले जाये गये नमक पर कोई टैक्स, हासिल, राहदारी, चुङ्गी या किसी तरह की जाग नहीं लगाई जायगी।

शर्त तीसरी—शाहपुरा के राजाधिराज उस नमक के सिवाय जिस पर कि अंग्रेज सरकार ने महसूल लगा रक्खा है, अपने राज्य में किसी भी दूसरे नमक का आयात या खपत रोकना मंजूर करते हैं।

शर्त चौथी—शाहपुरा राजाधिराज द्वारा अच्छी तरह से इस इकरारनामे की शर्तों की पाबन्दी होने पर अंग्रेज सरकार शाहपुरा के राजाधिराज को नमक के आयात-निर्यात या भेज लानेके एवजाने में तीन हजार रुपये सालाना और रियासत के सभी खारी नमक के कारखानों को रोकने के बदले में दो हजार रुपये सालाना देना मंजूर करते हैं।

शर्त पाँचवीं—इस इकरारनामे की किसी भी शर्त का रद्दोबदल या मिटाना लिखने वाली दोनों पार्टियों को पहले मंजूरी लिये बिना नहीं हो सकेगा।

शर्त छठी—इस अहदनामे में जो शर्तें दी गई हैं, उनमें से किसी का भी असर ऐसे किसी अहदनामे पर न होगा जो दोनों पक्षों के बीच इससे पहले हो चुका है, सिवा किसी अहदनामे के उस अंश के जो इससे विरुद्ध हो।

शर्त सातवीं—यह इकरारनामा १ अक्टूबर सन् १८८१ ई० से चालू समझा गया है।

## शाहपुरा राज्य के मौजूदा सोरे के कारखानों की सूची।

| गाँव | कारखानों की संख्या |
|---|---|
| शाहपुरा ... ... ... | २ |
| कनेछण बड़ा ... ... ... | २ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| कनेछण छोटा | ... | ... | ... | १ |
| कादीशाना | ... | ... | ... | १ |

हस्ताक्षर—राजाधिराज नाहरसिंह शाहपुरा के। डब्लू० जे० डब्लू म्यूर मेजर पोलिटिकल एजेन्ट, हाड़ौती और टोंक।

( ३ )

शाहपुरा के राजा को फाँसी तथा उम्र कैद की सजा देने के अधिकार बाबत की सनद ता० ७ जुलाई १९२६ ई० (सं० १९८३ आषाढ़ बदि १३ बुधवार)

क्योंकि शाहपुरा के राजा को दी हुई सन् १८४८ ई० की सनद की दूसरी शर्त के माफिक पुराने रिवाज़ के मुताबिक फाँसी व उम्र कैद की सजा के सभी भारी जुर्म के मुकदमे राजपूताना के आनरेबल एजेन्ट गवर्नर जेनरल को सूचित कर उसकी सलाह से तय किये गये हैं।

अब महामान्यवर वाइसराय व गवर्नर जनरल ने शाहपुरा राज्य की हैसियत और शान का खयाल रखते हुए, रईस के अधिकारों पर लगाई गई पाबन्दियों को उठाना तय कर लिया है।

बशर्ते कि हरेक व्यक्ति, जिसको कि मौत की या उम्र कैद की सजा इस राज्य के राजा के हुक्म पर दी गई हो, उसको एजेन्ट गवर्नर जेनरल राजपूताना के पास रहम करने की अर्जी देने का हक होगा और हर एक सहूलियत दी जायगी और जब ऐसी अर्जी एजेन्ट गवर्नर जेनरल राजपूताना को भेजी जाने के लिए दी जायगी तब सजा के हुक्म पर अमल ( अगर मौत की सजा हो ) ए० जी० जी० के फैसले तक रोक दिया जायगा और राजा उस अर्जी के बाबत ए० जी० जी० की कोई भी सलाह को मानेगा। और बशर्ते कि अगर महामान्यवर वाइसराय और गवर्नर जेनरल की राय में जरूरी हो, तो किसी भी वक्त उक्त पाबन्दी फिर से लगा दी जायगी।

अब, ऊपर लिखी शर्तों के मुताबिक मौजूदा पाबन्दी को हटाये जाने की निशानी की सूरत में यह सनद बख्शी जाती है।

शिमला
७ वीं जुलाई १९२६ ई०

हस्ताक्षर—इरविन
वाइसराय एण्ड गवर्नर जेनरल आफ इंडिया.

**महाराज सरदारसिंह**—ये राजाधिराज श्री उम्मेदसिंहजी के छोटे भाई हैं। इनका जन्म वि० सं० १९३८ ( ई० सन् १८८१ ) में हुआ था। इनको धनोप ठिकाना जागीर में मिला है। इन्होंने अँग्रेजी शिक्षा मेयोकालेज अजमेर में और फौजी शिक्षा मेरठ के केडिट कोर में प्राप्त की है। ये खेल-

कूद में निपुण व पोलो के अच्छे खिलाड़ी हैं। इन्होंने तीन वर्ष विलायत में रहकर खेती-बाड़ी की शिक्षा भी प्राप्त की है। राज्य कार्य में भी आप बड़े चतुर व परिश्रमी हैं। रतलाम, बारिया और किशनगढ़ राज्यों में दीवान के पद पर रह कर आपने राज-कार्य का अनुभव प्राप्त किया है। जर्मन युद्ध के समय आप ३ वर्ष तक फ्रान्स के रणक्षेत्र में भी रहे थे।

आपका विवाह लखीमपुर खेरी ( अवध ) ज़िला के बिजवा के राजा की पुत्री से हुआ है। जिससे एक पुत्र शत्रुञ्जयदेव हैं जो अपने ननिहाल बिजवा के स्वामी हैं। राजा शत्रुंजयदेव का विवाह प्रतापगढ़ ( अवध ) के ताल्लुकेदार राजा की पुत्री से हुआ, जिससे दो पुत्र लोकेन्द्रदेव व नरेन्द्रदेव हुए। आप भी अपने पूज्य पितामह द्वारा प्रदत्त आर्यसमाज की शिक्षा के भक्त हैं।

बिजवा की श्रीमतीजी का देहान्त हो जाने पर सरदारसिंहजी ने अपना दूसरा विवाह छोटा उदयपुर में किया जिससे दो राजकुमार पराक्रमदेव और जयदेव तथा दो पुत्रियाँ हुईं। ये पुत्रियाँ भदावर ( आगरा ) तथा मोरभंज ( बंगाल ) में ब्याही गई हैं। कुंवर पराक्रमदेव और जयदेव ने विलायत में शिक्षा पाई है।

---

## उमराव

जिन प्रमुख सरदारों को उमराव की पदवी है वे तीन हैं। शाहपुरा में खामोर के ठाकुर, काछोला परगने में वीरधौल के ठाकुर, फूलिया परगने में तहनाल के ठाकुर। इनका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है:—

**खामोर**—यहाँ के सरदार चांदावत राठोड़ राजपूत हैं जो मारवाड़ के वलूंदे के जागीरदार के भाई-बंधु होते हैं। राज्य के सरदारों में सब से ऊँचा दरजा इन्हीं का है जो राजा भारतसिंह से इन्हें मिला था। खामोर जागीर में एक गाँव है जिसकी सालाना आय १२ हज़ार रुपये हैं। ये दरबार को १,१००) रु० छठूंद ( खिराज ) के देते हैं। यहाँ के वर्तमान सरदार ठाकुर उदयसिंह हैं जो अपने पिता ठाकुर जसवंतसिंह के उत्तराधिकारी हुए हैं।

**वीरधोल**—ये दूसरे दर्जे के सरदार और राजावत कछवाहा राजपूत हैं तथा जयपुर के पनवाड़ा के राजपूतों के रिश्तेदार हैं। काछोला परगने में इनका एक गाँव ५ हज़ार रुपये सालाना आय का है और ये ५००) रु० छठूंद ( खिराज ) के राज्य में भरते हैं। यहाँ के वर्तमान ठाकुर का नाम भूपालसिंह राजावत है।

**तहनाल**—ये तीसरे दर्जे के उमराव और सीसोदिया कुल की राणावत शाखा के राजपूत हैं। जो मेवाड़ के महाराणा उदयसिंह ( दूसरे ) के पुत्र जगमाल के वंशजों में से हैं। इनके पास ८ हज़ार सालाना आमदनी का एक गाँव है जिसके ५००) रु० छठूंद ( खिराज ) के भरे जाते हैं।

---

## शाहपुरा के राजाओं का वंश-वृक्ष



९—रा० माधोसिंह — रणजीतसिंह — धीरतसिंह — कल्याणसिंह

१०—रा० जगतसिंह ० (माधोसिंह के पुत्र)

११—रा० लक्ष्मणसिंह ० (रणजीतसिंह के पुत्र)

१२—रा० नाहरसिंह (गोद गये) (धीरतसिंह के पुत्र)

कल्याणसिंह के पुत्र: बहादुरसिंह, छोटुसिंह (मृत), जालिमसिंह

बहादुरसिंह के पुत्र: विक्रमदेव

विक्रमदेव के पुत्र:
- १३—रा० धि० उम्मेदसिंह
- सरदारसिंह (धनोप)

उम्मेदसिंह के पुत्र: राज कुमार सुदर्शनदेव ( )

सरदारसिंह के पुत्र: शत्रुञ्जय (बीजवा में गोद गये), कुंवर पराक्रमदेव, कुंवर जयदेव

शत्रुञ्जय के पुत्र: कुंवर लोकेन्द्रदेव, कुंवर नरेन्द्रदेव

# करौली राज्य

## बारहवां प्रकरण




राज्य चिन्ह, करौली राज्य ( राजपूताना )

KARAULI STATE


करौली राज्य
बयाना
हिन्डौन
भरतपुर
जयपुर
तिमनगढ़
मांसलपुर
गंगापुर
कुरंगांव
करौली
नारोली
जीरोता
संपोटरा
कलादेवी
बहादुरपुर
नींदर
मंडरायल
काणपुर
उटगीर
चम्बल नदी
ग्वालियर
बनास

# करौली राज्य का इतिहास

## भूगौलिक वर्णन

### नामकरण, स्थिति और विस्तार

करौली का छोटासा राज्य राजपूताने के पूर्वी भाग में है। इसको राजधानी का नाम करौली होने से राज्य का नाम भी "करौली" पड़ा है। यह करौली शब्द कल्याणजी के मंदिर के पीछे "कल्याणपुरी" होकर फिर उसका अपभ्रंश "करौली" हुआ है। इस राज्य के उत्तर में भरतपुर राज्य, उत्तर-पश्चिम और पश्चिम में जयपुर राज्य, दक्षिण व दक्षिण-पूर्व में ग्वालियर तथा चम्बल नदी और पूर्व में धौलपुर की रियासत है। यह २६° अंश ३' कला तथा २६° अंश ४९' कला उत्तर अक्षांश और ७६° अंश ३५' कला तथा ७७° अंश २६' कला पूर्व देशान्तर के बीच फैला हुआ है। इसका क्षेत्रफल १,२४२ वर्गमील है। आकार में यह लम्बा है। इसकी लम्बाई पूर्व से पश्चिम तक करीब ५६ मील और चौड़ाई उत्तर से दक्षिण तक २५ मील तक है। राज्य की जनसंख्या सं० १९८७ (ई० सन् १९३१) की गणनानुसार १,४०,५२५ है। हिन्दू ९५ फी सैकड़ा तथा मुसलमान ५ सैकड़ा हैं। राज्य भर में कस्बे ३ और गाँव ३८५ हैं जिनमें से २११ खालसा तथा १७७ जागीर में हैं।

### पहाड़

इस राज्य का बहुत सा भाग ऊँचा-नीचा पथरीला व छोटी-छोटी पहाड़ियों से व बीहड़ जंगलों से घिरा हुआ है, जिसको डाँग कहते हैं। चम्बल नदी जो इस राज्य में बहती है उसकी तराई में इस डाँग का सिलसिला चलता है। पहाड़ उत्तरी भाग में अधिक हैं। इनमें कोई सौन्दर्य नहीं है परन्तु लड़ाई के लिए बहुत काम के हैं और इसीलिए तो यादवों ने तिमनगढ़ (तहवनगढ़) को जो इनमें से एक डाँग पर बना हुआ है उसको अपना आश्रय स्थान बनाया था। दक्षिण में सबसे ऊँची पहाड़ी चोटियाँ भैरों और ऊटगिर (उटगढ़) नाम की हैं।

### नदियाँ

चम्बल नदी राज्य के दक्षिण में ग्वालियर और करौली के बीच में सीमा बनाती हुई बहती है और बनास व मोरल पश्चिम की ओर बहती हैं।

बरसात के मौसम में चम्बल का पानी बहुत चढ़ जाता है। पाँचना नाम की एक नदी जो के पाँच छोटी-छोटी नदियों के मिलने से बनती है, वह करौली से दो मील की दूरी पर बहती है और उसमें गर्मी में कुछ पानी रहता है। यह पाँचना, चम्बल नदी में नहीं गिरती है। वह उत्तर की ओर बहकर बाणगंगा में जा मिलती है। कालीभर या डाँगर और जिरोता नदी राजधानी के दक्षिण-पश्चिम में कुछ मील बहकर दोनों नदियाँ जयपुर की तरफ मोरल नदी में जा गिरती हैं।

## खानें

राज्य के उत्तर-पूर्व (ईशान कोण) में लोह की खान है परन्तु वह बन्द है। ताम्बा, अभ्रक, चूना व इमारती पत्थर की भी खानें हैं। एक तरह का रेतीला पत्थर "भाण्डेर" नाम से भी यहाँ पाया जाता है। इस पत्थर से फतहपुर सीकरी का महल और आगरे के ताजमहल के कुछ हिस्से बने हैं, जो कि राजधानी करौली से थोड़ी दूर पर निकाला गया था। इसके सिवाय नीला, भूरा, लाल और सफेद पत्थर भी मिलता है। सफेद मिट्टी की खान तो इतनी बढ़िया है कि उसका मुकाबला बढ़िया साबुन ही कर सकेगा। यह बाल साफ करने के लिए काम में आता है।

## पशु

चम्बल नदी के पास सघन घाटियों में शेर, रींछ, बगेरा (बाघ), साँभर, नीलगाय (रोज) और हिरण आदि पशु बहुत पाये जाते हैं। शेरों का डर इतना रहता है कि बिना पूरे प्रबन्ध के जंगल में पशु तक नहीं चरा सकते। डाँग की ऊँची-ऊँची जमीन में जहाँ-जहाँ पानी के चश्मे (श्रोत) आदि हैं, वहाँ शिकार का उम्दाह मौका है। यह राज्य हिंसक जानवरों का घर है। राज्य के पश्चिमी भाग में साँपों का बड़ा डर है। परन्तु राजधानी के पास कोई भय नहीं है।

## जंगल व आबहवा

करौली के ऊँचे पहाड़ों पर प्रायः वृक्ष नहीं हैं। चम्बल नदी की तराई में धाव के झाड़, ढाक, खैर, सेमल, शाल और नीम के वृक्ष अधिक हैं। कुछ शीशम के पेड़ भी पाये जाते हैं। कहीं-कहीं बबूल के वृक्ष भी हैं। ऊँचे पहाड़ों पर अक्सर वृक्ष नहीं हैं। दक्षिणी-पश्चिमी भाग में झाड़ी बहुत हैं। कई स्थानों में आम, बेर, गूलर, जामुन, खेजड़ा, इमली, खजूर आदि के पेड़ भी दिखाई देते हैं। यहाँ के जंगलों में गोंद, लाख, शहद, मोम आदि पैदा नहीं होता है। न अच्छी लकड़ी सागवान जैसी मिलती है।

आबहवा यहाँ की अच्छी है। वर्षा का औसत २९ इंच वार्षिक है।

## जमीन और पैदावार

यहाँ की भूमि मटियाली और उपजाऊ है। कहीं-कहीं चावल भी बोया जाता है। बाजरी, ज्वार, जव ( जौ ), चना और गेहूँ की फसलें होती है। चम्बल नदी के किनारे पर भूमि बड़ी उपजाऊ है। फसलें दो होती हैं। कपास अफीम, तम्बाखू, ईख की खेती भी कुछ-कुछ होती है। राजधानी के आस पास भाँग की खेती बहुत होती है। राजधानी के इर्द गिर्द खेतों को सिंचाई कुओं से तथा पहाड़ी इलाकों में तालाबों और चम्बल के पानी से होती है।

## भाषा व जातियाँ

यहाँ की भाषा पश्चिमी हिन्दी है जिसमें डांगी और डांग-भाग नाम की उपशाखाएँ सम्मिलित हैं। मुख्य जातियों में मीना, चमार, ब्राह्मण, गूजर, आदि हैं। राजपूत कुल ६,०६८ हैं जिनमें यादव (जादों) खाँप के ३,५६६ तथा भाटी ७ हैं। ब्राह्मण १४,८७४ हैं जिनमें अधिकाश सनाढ्य ( १२,०६० ) व चतुर्वेदी (चौबे) जाति के हैं। चौबे ब्राह्मण केवल १,०५६ हैं। राज्य भर में प्रति वर्गमील ११३ मनुष्यों की औसत है। कुछ मुख्य जातियों की संख्या इस प्रकार है:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—मीना ··· | ३२,०२२ | २—चमार ··· | २१,०८३ |
| ३—गूजर ··· | १५,१६४ | ४—काछी ··· | ६,८२४ |
| ५—अग्रवाल वैश्य | ७,४६० | ६—कोली ··· | ४,२२८ |
| ७—कुम्हार ··· | २,६२१ | ८—बढ़ई ( खाती ) | २,०६८ |
| ९—पठान मुसलमान | १,७४८ | १०—माली ··· | १,८०१ |
| ११—नाई ··· | १,७२५ | १२—शेख मुसलमान | १,४०७ |
| १३—मेहतर ( भंगी ) | १,३०५ | १४—फकीर मुसलमान | १,०३७ |
| १५—दरोगा ( चाकर ) | ७६१ | | |

## त्यौहार

कुछ ऐसे त्यौहार हैं जिन पर महाराजा साहब का पूरे लवाजमा के साथ शहर में जलूस निकलता है या दरबार किया जाता है। उन त्यौहारों की नामावली इस प्रकार है :—

१—शिवरात्रि ( फाल्गुण बदि १४ को )
२—राखी या सलूनो ( सावण सुदि १५ )
३—जल यात्रा ( भादों सुदि ११ को )
४—दशहरा ( आसोज सुदि १० )
५—शरद का दरबार ( आसोज सुदि १५ )
६—गौ धूल की सवारी ( कार्तिक सुदि ८=अक्टूबर )

७—शहर की परिक्रमा की सवारी ( कार्तिक सुदि ६—अक्टूबर )
८—कंस मारने की सवारी ( कार्तिक सुदि १०—अक्टूबर )
६—वीरवास की यात्रा अर्थात् अजनी देवी के मन्दिर की पूजा ( कार्तिक सुदि ११—अक्टूबर )
१०—वसन्त पंचमी ( माघ सुदि ५—फरवरी )
११—होली ( फाल्गुण सुदि १५—मार्च )
१२—गनगौर ( चैत्र सुदि ३—मार्च )
१३—जन्मष्टमी अर्थात् कृष्ण जन्म दिवस ( भादों बदि ८—अगस्त )

## सड़कें व डाकखाने

इस राज्य में कोई रेल्वे नहीं है। राजधानी करौली का सब से नजदीक रेल्वे स्टेशन बी० बी० एण्ड सी० आई० रेल्वे की बड़ी पटरी का हिन्डौन स्टेशन है, जहाँ से करौली शहर २१ मील के फासले पर है। हिन्डौन से करौली तक पक्की सड़क है जिसपर इक्के, तांगे, मोटर की सवारी से लोग आते जाते हैं। इतनी ही दूरी रेल्वे स्टेशन गंगापुर से है। परन्तु उधर सड़क कच्ची है। राज्य में सड़क पक्की ४० तथा कच्ची ४४ मील है और ब्रिटिश डाकखाने पाँच हैं, जिसमें से राजधानी करौली में तारघर भी है।

## स्कूलें व अस्पताल

अँग्रेज़ी स्कूल राजधानी में सर्वप्रथम सं० १६२१ की वैशाख सुदि १ शुक्रवार ( ई० सन् १८६४ ता० ६ मई ) को खुला। सं० १६६१ ( ई० सन् १६०४ ) से वही स्कूल हाईस्कूल बना दिया गया। कन्याओं के लिए एक कन्या पाठशाला राजधानी में है। बाहर जिलों में ७ अपर प्राइमरी स्कूलें हैं। राज्य भर में विद्यार्थी ६४२ हैं और शिक्षा पर १० हजार रुपये वार्षिक खर्च होते हैं। अस्पताल राज्य भर में ६ हैं जिनमें से १ मर्दाना अस्पताल और एक जनाना अस्पताल राजधानी में है। बाकी ४ शफाखाने जिलों में हैं। अस्पतालों पर १७ हजार रुपये सालाना खर्च होते हैं।

## नमक

सं० १६३६ ( ई० सन् १८८२ ) में अँगरेज सरकार के साथ नमक के विषय में अहदनामा हुआ जिससे करौली नरेश ने अपने राज्य में नमक बनाने व उस पर हासल ( लगान ) लेना बन्द कर दिया। इस ठेके के बदले में राज्य को अँग्रेज सरकार की तरफ़ से ५ हजार रुपये तथा ५० मन नमक

हर साल मिलता है। इसके सिवाय सरकार से ६६४॥।≡) रुपये सालाना कुछ जागीरदारों को भी नमक के एवजाने का मिलता है[1]।

## तहसीलें

राज्य प्रबन्ध के लिए इस राज्य के पाँच हिस्से किये गये हैं जिनको तहसील कहते हैं। हर एक तहसील का अफसर "तहसीलदार" कहलाता है। और उसके ऊपर एक रेवेन्यु अफसर है। प्रत्येक तहसील का संक्षिप्त वृत्तान्त इस प्रकार है:—

**करौली तहसील**—इसको "हजूर तहसील" भी कहते हैं। इसमें १०२ गाँव हैं जो कुरगाँव और गुरला नाम के दो तालुकों में बटा हुआ है। खालसा के ४७ गाँव और जागीर के ५५ हैं। इस तहसील की आबादी ५६,७६० और क्षेत्रफल २६२ वर्गमील ( १,६७,६८० एकड़ ) है। फी वर्गमील १४३ मनुष्यों की औसत है। गाँव प्रायः बहुत छोटे-छोटे हैं। कुरगाँव तालुका की भूमि बड़ी उपजाऊ है और उसमें चारागाह बहुत कम हैं। हिरण व सूअर बहुत पाये जाते हैं। किसानों में मीनें व जाट हैं। जाटों के कब्जे में ७ गाँव हैं। पानी सतह के पास मिल जाता है। गुरला के निवासी ज्यादातर गूजर व कुछ मीनें हैं। मीनें पहले जरायम पेशा थे। तहसील का सदर मुकाम करौली है।

**तहसील सपोटरा**—यह तहसील करौली राजधानी से पश्चिम में ३२ मील पर है और राज्य के जागीरदारों के गाँव प्रायः इसी भाग में हैं। भूमि यहाँ की पथरीली और पहाड़ी है। मीने लोग खेती करते हैं। ब्राह्मण बनिये भी कहीं-कहीं खेती-बाड़ी करते हैं। ग़रीब राजपूत राज्य की नौकरी करते हैं। यहाँ कुएँ बड़े गहरे हैं। सदर मुकाम सपोटरा है और तहसील की बस्ती ३६,७३० मनुष्यों की है। फी वर्गमील १६१ मनुष्यों की औसत है। कुल ८६ गाँव हैं जिसमें २२ खालसा और ६४ जागीरी हैं। क्षेत्रफल २१७ वर्गमील है।

**तहसील मंडरायल**—यह करौली से दक्षिण में है। इसमें ५५ गाँव हैं, जिसमें से ४२ खालसा और १३ जागीरी हैं। क्षेत्रफल २३१ वर्गमील है यानी १,४७,८४० एकड़ हैं। इसमें तरारा और डांग नाम के दो ताल्लुके हैं। आबादी १७,३३१ है। मंडरायल खास में एक पुराना किला है जिसका जिकर फारसी तवारीखों में भी मिलता है[2]। यह किला यादवों की राजधानी से पहले का बना हुआ है।

---

१—ट्रीटीज एंगेज़मेंट्स एण्ड सन्दज, भाग ३ पृ० ३४० ( सन् १९३२ ई० )।

२—इलियट; हिस्ट्री आफ इण्डिया एज टोल्ड बाइ इटस ओन हिस्टोरियन्स, जिल्द ५ पृ० ९८।

**तहसील मांसलपुर**—यह राजधानी से उत्तर-पूर्व में है। इसके दो ताल्लुके चौरासी और सेरणी नाम से हैं। क्षेत्रफल २२३ वर्गमील यानी १,४२,७२० एकड़ और आबादी २०,६५६ मनुष्यों की है। गाँव कुल ८२ हैं जिसमें से ५४ खालसा और २८ जागीरी हैं। मुसलमानों के जमाने में ८४ गाँव इस ताल्लुके में होने से ये चौरासी कहलाया है। यह चौरासी का इलाका राजा गोपालदास के पूर्वजों के हाथ से निकल गया था परन्तु ५०० वर्ष के बाद बादशाह अकबर ने राजा गोपालदास को उसकी दक्खिन की लड़ाइयों में की हुई सेवाओं के एवज में वापिस दिया था। यह पहाड़ी प्रदेश है और यहाँ पर १ हजार फुट से लेकर तेरह सौ फुट ऊँची पहाड़ियाँ पाई जाती हैं। इस तहसील में कुओं का पानी २० हाथ की गहराई पर पाया जाता है। यहाँ गूजर, मीना और जाटों की जमींदारी है। पहले यहाँ के जमींदार गोंज ठाकुर थे जिन्हें महाराजा गोपालदास ने यहाँ से निकाल दिया।

**तहसील ऊटगिर**—यह तहसील करौली से दक्षिण पश्चिम में है। इसके ६ ताल्लुके हैं जिसमें ३३ गाँव (खालसा १६ व जागीरी १७) हैं। आबादी ६,०४८ मनुष्यों की है। फी वर्गमील २६ मनुष्यों की औसत है। क्षेत्रफल ३०६ वर्गमील यानी १,६७,७६० एकड़ है। पहले यह प्रदेश लोधा लोगों के कब्जे में था जो मंडरायल और ऊटगिर के बादशाही हाकिमों को खिराज देते थे। राजा अर्जुनपाल ने सं० १३६७ में इस इलाके पर अपना कब्जा किया और लोधा लोगों से मालगुजारी वसूल की। लोधों के बनवाये हुए बन्द और तालाब अब तक मौजूद हैं। अब इस तहसील में गूजर व मीने ही अधिक बसते हैं। यहाँ कुंए नहीं हैं। बन्दों में भी गर्मी के दिनों में पानी सूख जाता है। दर्शनीय स्थानों में ऊटगिर का किला है जो बहुत पुराना है। इस किले का भीतरी हिस्सा महाराजा हरबख्शपाल ने बनवाया था।

## किले

राज्य भर में छोटे बड़े १२ किले हैं। उनके नाम १—करौली का किला या महल, २—तिमनगढ़, ३—मंडरायल, ४—सपोटरा, ५—नरोली, ६—दौलतपुरा, ७—थाली, ८—जंबूरा, ९—खूड़ा, १०—तिरण्डा, ११—खुदाई और १२—ऊटगिर हैं। इनमें से किला तिमनगढ़, मांडरायल, ऊटगिर और करोली बड़े किले हैं, बाकी छोटे हैं।

## ऐतिहासिक और प्रसिद्ध स्थान

पुरानी तवारीखी खोज की रोचकता के लिये मुख्य स्थान तिमनगढ़ और बहादुरपुर हैं। परन्तु ये दोनों स्थान उजड़े हुए व खंडहर हैं। इन स्थानों पर इतिहास की सामग्री शिलालेख आदि मिल सकते हैं, परन्तु खेद है कि न

तो राज्य का ध्यान उधर गया है और न इतिहास प्रेमियों का। तिमनगढ़ का किला बयाना के अग्निकोण में १५ मील पर है उसे महाराजा तहवनपाल यादव ने बनवाया था। वह आज भी भारत के प्राचीन शिल्प की गर्दन ऊँची कर रहा है। उसकी शिल्पकारी बहुत ही सुन्दर है। इसके चारों तरफ पहाड़ हैं और तलहटी में एक सुन्दर तालाब है। पहले ये करौली की राजधानी थी। इसमें बाजार, महल और बड़े-बड़े सुन्दर मकान थे। जो आज खंडहर रूप में हैं। आजकल इस किले में एक भी आदमी नहीं रहता है। वह सिंह, बघेरा आदि हिंसक पशुओं का घर बन रहा है। क्या ही अच्छा हो राज्य इस किले की झाड़ी को कटवा कर कुछ बस्ती को वहाँ बसावे। यदि यह न हो तो कम से कम किले का जीर्णोद्धार करके दूसरे किलों की तरह वहाँ पर भी कुछ सिपाही रक्खें ताकि उसकी प्राचीन कारीगरी नष्ट न हों।

बहादुरपुर करौली से ८ मील पश्चिम में व ऊटगिर से १८ मील उत्तर में है। इसे राजा गोपालदास के पुत्र बहादुर ने बसाया था। किसी समय यह एक अच्छा नगर था जिसके खंडहर आज दिखाई देते हैं। इस समय यहाँ थोड़ी सी बस्ती है। इसके आसपास साँपों का बड़ा डर रहता है।

**करौली**—यह राजधानी है और इसके चारों तरफ लाल पत्थर की पक्की शहरपनाह है, जो सवा दो मील के घेरे में है। शहर की आबादी १६,६७१ है, जिसमें हिन्दू १५,४४४ ( जैनी ३५२ ), मुसलमान ४,२१३ और ईसाई १६ हैं। इस नगर का पुराना नाम भद्रावती कहा जाता है। इसको महाराजा अर्जुनदेव यादव ने सं० १४०५ (ई० सन १३३८) में बसाया था, तब इसका नाम कल्याणजी के मन्दिर के पीछे कल्याणपुरी पड़ा। इस शब्द का अपभ्रंश करौली हुआ है। यह शहर मथुरा, ग्वालियर, आगरा, अलवर, जयपुर और टोंक से ७० मील के फासले पर है। राजधानी के परकोटे में ६ दरवाजे और ११ खिड़कियाँ और उसके चारों तरफ मिट्टी का एक धूलकोट है। धूलकोट के पास ही उन यादव राजाओं की देवलियां ( स्मृति भवन–चबूतरे ) हैं जो युद्ध में एक साथ मारे गये थे। महाराजा अर्जुनदेव के बनाये महल इस समय नहीं हैं परन्तु उस वक्त के महलों के बाग के वृक्ष अब तक हैं। दिल्ली की शाही इमारतों के ढंग पर लाल पत्थर से महाराजा गोपालपाल के बनवाये हुए महल बहुत सुन्दर हैं। इन महलों का घेरा २,२४० गज के लगभग है और उसके गिर्द एक ऊँची दीवार का अहाता है। महलों में चित्रकारी का काम बहुत उम्दा है। शहर के कुल मकान लाल पत्थर के बने हुए हैं जिसमें कई कीमती और अच्छे मकान हैं। खूबराम प्रधान और अजीतसिंह के मकान खूब ऊँचे बने हुए हैं। सब से सुन्दर मन्दिर "शिरोमणि का मन्दिर" है, जिसे महाराजा प्रतापपाल ने सं० १८९४ (ई० सन १८३७) में

बनवाया था। सब से बड़ा मन्दिर मदन मोहन का है जिसकी मूर्ति जयपुर के महाराजा जगतसिंह से महाराजा गोपालपाल लाये थे। शहर सफाई के लिए म्युनिसीपल्टी है, जो राज्य भर में एक ही है। इसकी सालाना आमदनी ७,६०० रु० और खर्च ७,१२७ रुपये हैं। सड़कों की जड़ाई पत्थर से है और सफाई अच्छी है। शहर के बाहर दो मील तक भद्रावती नदी के बहाव से कटी हुई जमीन ऊँची नीची है। दो पहाड़ियों पर छोटे-छोटे किले बने हुए हैं। शहर के बाहर नाहर दरवाजे के पास "कलकता" नामक स्थान पर शिवरात्रि का मेला फाल्गुन बदि १२ से सुदि १२ तक लगता है, जिसमें करीब २० हज़ार पशुओं का लेन देन होता है। राज्य को इस मेले से ११ हज़ार की आय होती है। इस स्थान का "कलकता" नाम महाराजा अमोलकपाल ने अँग्रेजों के पीछे रक्खा था।

**केला देवी का मन्दिर**—करौली शहर से १६ मील और हिन्डौन से ३६ मील पक्की सड़क पर केला देवी नाम का एक विशाल व सुन्दर मन्दिर है जिसमें सभी जातियों के लोग, यहां तक कि अछूत ( हरिजन ) भी दर्शनों के लिये प्रवेश कर सकते हैं। यहाँ एक मेला चैत्र बदि १ से चैत्र सुदि १५ तक १ मास का लगता है जिसमें आस पास के स्थानों से करीब एक लाख यात्री आ जाते हैं। इस मेले पर राज्य को मन्दिर के भेट चढ़ावे से करीब ३० हज़ार सालाना की आय व १६ हज़ार रु० खर्च है। ये रक़म मन्दिर के व मेले के सुधार में ही खर्च की जाती है। यह मन्दिर एक पहाड़ी पर सुन्दर स्थान पर बना हुआ है जिसकी दीवारों व छत पर हिन्दू, पुराण, इतिहास व स्थानीय राजाओं के चित्र दिये हुए हैं। पास ही एक बड़ी धर्मशाला है। यह केला स्थान ऊटगिर के रास्ते में है।

**सपोटरा**—इसकी आबादी १,७६० मनुष्यों की है। यहाँ एक क़िला अढ़ाई सौ वर्ष का पुराना रतनपाल के पुत्र उदयपाल का बनाया हुआ है। यहाँ हफ्तेवार हटवाड़ा लगता है। मीनों की यहाँ अधिक बस्ती है और वे ही यहाँ के जमींदार हैं। छीपों के घर भी अधिक हैं। जोगी लोग बारूद बनाते हैं जो बूंदी व कोटा राज्य में भेजी जाती है। पानी २० हाथ की गहराई पर मिल जाता है।

**मंडरायल**—यह एक पुराने किले के लिए प्रसिद्ध है जो यादवों की राजधानी से पहले समय का बना हुआ है। किला आसपास की भूमि से करीब ४,५०० फीट ऊँचा है। इसकी आबादी २,७०१ मनुष्यों की है। करीब डेढ़ सौ वर्ष से यहाँ जमींदारी ब्राह्मणों की होगई है, पहले मीना जाति की थी। इस नगर के चारों तरफ महाराजा हरबख्शपाल का बनवाया शहर-पनाह है। एक पहाड़ी पर मर्दानगाई की दरगाह है।

**मांसलपुर**—यह करौली से १६ मील उत्तर-पूर्व में है। यहाँ महादेव व विष्णु के कई मन्दिर हैं। इमारतों में बड़ी इमारत महाराजा गोपालपाल के महल का खंडहर है, इसके पास ही एक महादेव और दूसरा मदनमोहन का मन्दिर उसी समय के बने हुए हैं। शहर से उत्तर की तरफ एक छोटी पहाड़ी पर १२ थम्भों की एक कब्र पठानों के जमाने की है। यहाँ से १ मील उत्तर एक कुआ है जिसको "चोर बावड़ी" कहते हैं। कस्बे से उत्तर की ओर कई बगीचे हैं, जिनमें एक मरहठों के समय का बना "दक्षिणियों का बगीचा" नाम से प्रसिद्ध है।

**जिरोता**—यह राजधानी करौली से २८ मील दक्षिण-पश्चिम में है। यहाँ कल्याणराय का एक मन्दिर ७०० वर्ष से अधिक समय का बना हुआ है। सं० ११६५ (ई० ११३८=हि० ५३२) की प्रशस्ति उसमें लगी हुई है। कस्बे के पास ही एक पहाड़ी पर शेख बद्रुद्दीन की दरगाह है।

**कूरगाँव**—करौली से दस मील जयपुर के रास्ते पर यह एक अच्छा गाँव है जो नमक के व्योपार के लिए प्रसिद्ध है। भूमि यहाँ की उपजाऊ है।

**सलोमपुर**—यह करौली से २४ मील पश्चिम में है। यहाँ पर पुराने किले के खंडहर, मियां मक्खन की मस्जिद व कब्र है। गाँव के पास मदार साहब का चिल्ला नाम की पहाड़ी है, जहाँ किसी समय एक मुसलमान फक़ीर ने चालीस रोज तक उपवास किया था। यहाँ की आधी ज़मींदारी पठानों की है।

## राज्य-प्रबन्ध

राज्य की सालाना आय सं० १९९१ (ई० सन् १९३४) में ७,२१,०० ० और खर्च ७,१५,००० था। यहाँ के नरेशों की सलामी अंग्रेजी सरकार में १७ तोप की है और ये न तो अंग्रेज सरकार को और न किसी देशी राज्य को कोई खिराज देते हैं। राज्य-प्रबन्ध महाराजा साहब के अधिकार में है जिनके सलाह मशवरा के लिए ५ मेम्बरों की कौंसिल है। अंग्रेजी भारत के क़ानून यहाँ प्रचलित हैं परन्तु ताजीरात हिन्द में एक फिकरा जोड़ दिया गया है कि गाय व मोर का मारना यहाँ अपराध है। गाय, मोर, बंदर, कबूतर, बकरी मारना अन्य हिन्दू राज्यों में भी अपराध गिना जाता है।

## सिक्का

यहाँ पहले महाराजा मानकपाल ने सं० १८३७ (ई० सन् १७८०) में अपने नाम के चाँदी व ताम्बा के सिक्के चलाये थे। इन सिक्कों पर झाड़ व कटार के चिन्ह हैं। इनके एक तरफ दिल्ली के बादशाह का नाम मय साल संवत के और दूसरी तरफ करौली में ढला लिखा होता था। परन्तु सं० १९१५ (ई० सन् १८५८) के बाद मुगल बादशाहों की जगह "मलका मुअज्जमह फरमान रवाई इंग-



१-२—रुपया माणकपाल, ३—रुपया मदनपाल सं० १९०९ (ई० सन् १८५२), ४—रुपया मदनपाल, ५—ताम्बा का पैसा राजा अर्जुनपाल सं० १९४२ (ई० सन् १८८५), ६—रुपया सं० १९४२ राजा अर्जुनपाल।

लिस्तान" रक्खा गया था। मदनपाल (सं० १९१०-१९२६) के समय से हरेक नरेश ने चाँदी के सिक्कों पर अपने-अपने नाम का पहला अक्षर खुदवाया। सं० १९६३ (ई० सन् १९०६) से अंग्रेजी सिक्के का चलन है।

## सेना

इस राज्य में कुल सेना १,१३६ सिपाहियों की है, जिसमें ४६० कवायदी ( रेगुलर ) और ६७६ बेकवायदी ( इर्रेगुलर ) हैं। कवायदी सेना में ८१ सवार, ३५४ पैदल, ५६ तोपें और २५ गोलंदाज व तोपखाने के सिपाही हैं। इन सब पर १६,६०० रु० सालाना खर्च होता है। पुलिस की संख्या २१६ है, जो राज्य की जन संख्या के हिसाब से ६४१ मनुष्यों पीछे १ तथा ५ वर्गमील भूमि में औसतन १( पुलिसमेन ) है।

## राज्य-चिन्ह

यहाँ के राज्य चिन्ह में ढाल है। ढाल के बाँयी ओर भेड़ और दायीं तरफ शेर है। ढाल के बीच में एक गाय है और उसके बाँये कोने में एक नक्कारा रखा हुआ है। ढाल के ऊपर एक हिरन का शिर है। ढाल के नीचे "श्री मदनमोहन-जी सहाय" लिखा हुआ है जिसका तात्पर्य यह है कि भगवान श्रीकृष्ण हमारे राज्य की रक्षा करें। करौली का राज-घराना शुरू से गौ पालक रहा है। इसी से गौ का चित्र है और श्रीकृष्ण जिसके वंशज यादव हैं वे भी गोपाल कहलाते है। सम्राट् अकबर की करौली नरेश राजा गोपालदास ने अच्छी सेवाएँ की जिससे सम्राट् ने अन्य सम्मान के सिवाय गोपालदास को एक शाही नक्कारा भी प्रदान किया था जो अब तक राज्य में रक्खा हुआ है। यह सम्मान सूचक नक्कारा का चिन्ह ढाल पर भी दिखाया गया है। ढाल की एक तरफ भेड़ और दूसरी तरफ एक बाघ (चीता) दिखाने का यह अर्थ है कि यादवों के न्यायपूर्ण छत्रछाया में प्रकृति से ही कट्टर शत्रु शेर व बकरी जैसे सहयोग से रह सकते हैं और एक घाट पर पानी पी सकते हैं। ऊपर हिरन का सिर यों दिया हुआ है कि यादव राजवंश चन्द्रवंशी है और चन्द्र का वाहन ज्योतिष शास्त्र में हिरन को माना है।



राज्य चिन्ह, करौली

## प्राचीन राजवंश

करौली का राजवंश यादव-वंशी राजपूतों में से है जो चन्द्रवंश की एक शाखा मानी जाती है। यही करौली की राजगद्दी यदुवंशियों यानी भगवान

श्रीकृष्ण के वंशज माने जाने वाले राजपूतों में आदि (पाटवी) या मुख्य समझी जाती है। करौली का प्राचीन इतिहास भी अन्य राज्यों के इतिहासों की तरह अन्धकार में है। इसके प्राचीन इतिहास के लिए हमें पुराण व पुरानी ख्यातों का ही सहारा लेना होता है।

भारतवर्ष के क्षत्रियों के दो वंश (वर्ग) मुख्य माने जाते हैं। एक सूर्यवंश, दूसरा चन्द्रवंश। दोनों ही वंशों में बड़े-बड़े पराक्रमी वीर राजा हुए हैं और वे पुराणों के अनुसार ब्रह्मा से अपनी उत्पत्ति मानते हैं। पुराणों के अनुसार चन्द्रवंश के मुख्य-मुख्य राजाओं की वंशावली इस प्रकार है—






इस प्रकार अत्रि के पुत्र सोम से यह चन्द्रवंश कहलाया। आगे चल कर पुरुरवा नामक महाप्रतापी चक्रवर्ती राजा हुआ। उसके वंश में ययाति हुआ जिसने दानवों के पुरोहित शुक्राचार्य की पुत्री देवयानी से विवाह किया और बाद में इसने दानव राजा की राजकुमारी शर्मिष्ठा को भी उपपत्नि बनाया। इन दोनों रानियों से इसके पाँच राजकुमार—यदु, दुर्वसु, द्रह्यु, अनु और पुरू हुए। इनको ययाति ने अपना राज्य बाँट दिया। ज्येष्ठ पुत्र यदु के हिस्से में दक्षिण भाग आया। इन्हीं ५ पुत्रों का वंश भारतवर्ष में फैला। इसके पहले गंगा के तट पर प्रयाग राजधानी बताते हैं।

यदु के वंश में भगवान श्रीकृष्ण हुए जिनकी मथुरा राजधानी थी। श्रीकृष्ण के भाई बलदेव ने कंस को मार डाला। इससे उस ( कंस ) के श्वशुर

* इस वंशावली में कर्नल टॉड ने महाराजा रज को भगवान श्रीकृष्ण की ७वीं पीढ़ी में लिखा है परन्तु दो हजार वर्ष में केवल ७ ही राजा होना सम्भव नहीं। इस कमी को मिटाने के लिए भाटों ने कई दूसरे नाम भी वंशावली में जोड़ दिये हैं और इस प्रकार यदुवंशीय महाराजा रज को श्रीकृष्ण से मिला दिया है। इससे ये वंशावलियें पूर्ण ऐतिहासिक सत्यता की कसौटी पर नहीं कसी जा सकती।

मगध ( पटना ) के राजा जरासंध[1] ने १७ बार मथुरा पर विफल चढ़ाइयाँ कीं। इसके बाद श्रीकृष्ण पर कालयवन ने चढ़ाई की। यह देख श्रीकृष्ण ने सोचा कि यदि इस समय पर कहीं फिर जरासंध चढ़ आया तो यादववंशी व्यर्थ मारे जायँगे। इससे वे यादवों सहित द्वारका (गुजरात) की ओर चले गये[2]। श्रीकृष्ण की मृत्यु के पश्चात् द्वारका उजड़ गई क्योंकि आसपास के क्षत्रियों ने यादवों को वहाँ से खदेड़ दिया। यादव भी मद्यपान व आपसी फूट से छिन्न भिन्न हो गये[3]। परन्तु फिर भी इनका शासन भारतवर्ष के एक बड़े भाग पर रहा।

भारत में मुसलमानों के आने के पहले यादवों का राज्य काठियावाड़, कच्छ, राजपूताना, मथुरा के आसपास का भाग जो अभी भरतपुर, करौली, धोलपुर, गुड़गाँव, आगरा और ग्वालियर कहलाता है, वहाँ तक फैला हुआ था। यहाँ तक कि दक्षिण में भी इनके राज्य होने के प्रमाण प्राचीन शिलालेख व ताम्रपत्रों से वि० सं० ६०० से मिलते हैं। दक्षिण का सेउण देश जो नासिक से दौलताबाद (निजाम राज्य) तक का प्रदेश है, वह भी किसी समय यादवों के अधिकार में था। दक्षिण में द्वारसमुद्र (दोरसमुद्र) जो मैसूर राज्य के अन्तरगत है, वह तथा विजयनगर (दक्षिण) की प्रसिद्ध राजधानी यादव वंश की थी। इनका प्रभुत्व सिन्धु नदी के दक्षिणी भाग में तथा पंजाब में भी रहा था।

करौली का वर्त्तमान राजवंश अपने को यादववंशी मथुरा की शूरसैनी शाखा से निकला हुआ मानता है। यदुवंशियों का राज्य जो पहले प्रयाग में था वह श्रीकृष्ण के समय में व्रजदेश ( मथुरा ) में रहा—ऐसा महाभारत व भागवत से ज्ञात होता है। भगवान श्रीकृष्ण के दादा शूरसेन के पीछे मथुरा और उसके आसपास के प्रदेश का नाम "शूरसेन देश" पड़ा[4]। श्रीकृष्ण ने

---

१—आजकल के विद्वान ई० सन् पूर्व १४७२ के करीब जरासंध का राज्य शासन प्रारम्भ हुआ मानते हैं।

२—श्रीमद्भागवत, दशम स्कंध, अध्याय ५०।

३—महाभारत में ५६ कोट यादवों का वर्णन आता है। इससे लोग अनुमान करते हैं कि ५६ करोड़ यादव थे परन्तु वास्तव में यह ५६ शाखाएँ थीं। इसलिये ५६ करोड़ यादव क्षत्रिय मानना भूल है। मेजर अर्सकिन साहब ने भी राजपूताना गजेटियर ( सन १९०८ ई० ) में यादवों के ५६ धगने ही माने हैं न कि ५६ करोड़ यादव।

४—वहाँ की भाषा भी शूरसेजी भाषा कहलाने लगी। इस शूरसेन देश में रहने वाली अनेक जातियों के नाम भी देश के नाम पर पड़ गये। जैसे बारह सैनी (द्वादस श्रेणी),

तो मगध के राजा जरासन्ध के विरोध के कारण अपनी राजधानी मथुरा के स्थान में द्वारका ( काठियावाड़ ) बना ली और जब श्रीकृष्ण की भेद नीति द्वारा जरासन्ध मारा गया तो यादवों ने फिर अपना सिर ऊँचा किया और मथुरा में स्वतंत्र हो गये। इन यादवों के राज्य व्रजदेश में बादशाह सिकन्दर के भारत आक्रमण के समय में होना पाया जाता है। समय-समय पर विदेशी आक्रमणकारियों जैसे शक, मौर्य, गुप्ता, सीथियन्स ने यादवों का राज्य दवाया परन्तु मौका पाते ही यादव फिर स्वतंत्र बन जाते।

## १—महाराजा विजयपाल यादव

[ वि० सं० १०१६—११५० ]

करौली राज्य का मूल पुरुष महाराजा विजयपाल मथुरा के इसी यादव राजवंश का था[1]। कहते हैं कि यह अपनी राजधानी मथुरा से हटाकर पास की मानी पहाड़ी पर ले आया और वहाँ एक बड़ा किला "विजय मन्दिर

---

चौसैनी, सैनी इत्यादि। देश के पीछे जाति का नाम पड़ जाना सत्य प्रतीत होता है। क्योंकि श्रीमाल देश (भीनमाल) से श्रीमाली ब्राह्मण, श्रीमाली गूजर, श्रीमाली सुनार और श्रीमाली वैश्य कहलाये। पाली ( मारवाड़ ) में बसने से पालीवाल ब्राह्मण ( नंदवाने बौहरे ) और पालीवाल महाजन प्रसिद्ध हुए। प्राग्वाट देश (मेवाड़) के निवासी होने से पोरवाल बनिये प्राग्वाट वंशी कहलाये। काम करने से भी कई जातियों के नाम पड़ जाते हैं जैसे कई विद्वानों का मत है कि राजपूताने की पंचोली ( कायस्थ ) जाति पंचकुल शब्द की सूचक है। जिसका अर्थ है राज्य कर वसूल करने वाला या राज सेवक। अर्थात् पंचकुल के पद पर जिसके पूर्वज रहे हों वे पंचोली कहलाते हैं। इस प्रकार पंचकुली या पंचोली शब्द का किसी एक जाति से सम्बन्ध नहीं है। जैसा कि कायस्थों के सिवाय ब्राह्मण, गूजर, वैश्य तथा दूसरी जातियों में भी अब तक पंचोली उपनाम वाले पुरुष मिलते हैं। पूरब में भी जो ब्राह्मण गाँव वालों का काम करते है उनको पंचोरी कहते हैं। ( देखो राय बहादुर पं० गौरीशंकर ओझा लिखित "उदयपुर राज्यका इतिहास" भाग २ पृ०। मध्यकालीन भारतीय संस्कृति पृ० ४७ )।

१—ख्यातों में लिखा है कि "वि० सं० ९३६ ( ई० सन् ८७९ ) में यादव महाराजा इच्छपाल मथुरा का राजा था। उसके दो पुत्र ब्रह्मपाल तथा विनयपाल नामक थे। इच्छपाल के पीछे ब्रह्मपाल मथुरा का शासक हुआ और विनयपाल के वंशज "बनाफर" यादव कहलाये। ब्रह्मपाल के मरने पर उसका पुत्र जयेन्द्रपाल ( इन्द्रपाल ) वि० सं० १०२३ ( ई० सन् ९६६ ) में गद्दी पर बैठा। इसका देहान्त सं० १०४९ कार्तिक सुदि ११ को हुआ। इसके ग्यारह पुत्र थे जिनमें ज्येष्ठ महाराजा विजयपाल था। उसने ५३ वर्ष तक राज किया।"

गढ़" नाम से वि० सं० १०६७ (ई० सन् १०४०) में बनवा कर वहीं अपनी राजधानी स्थापित की। यही किला बाद में बयाना के नाम से प्रसिद्ध हुआ। मथुरा से राजधानी हटाने का कारण यह था कि यह स्थान पर्वत श्रेणियों से घिरा रहने के कारण आक्रमणों से सुरक्षित था। उस समय मैदानों की राजधानियाँ सुरक्षित नहीं समझी जाती थीं, क्योंकि गजनी (काबुल) की तरफ से मुसलमानों के हमले होने शुरू हो गये थे और वि० सं० १०७५ (ई० सन् १०१८) में महमूद गज़नवी द्वारा मथुरा लूटी जा चुकी थी[1]। यह राजा बड़ा पराक्रमी, धीर वीर व गम्भीर था। इसने करीब ५३ वर्ष राज किया। इसका श्रीकृष्ण से ८८ वीं पीढ़ी में होना कहा जाता है। वास्तव में विजयपाल कब हुआ इसकी निश्चित तिथि शिलालेखों आदि से नहीं मिलती है और उधर करौली के राजाओं का राज्यकाल भी



बयाना का किला (जो अब भरतपुर राज्य में है)

सिलसिलेवार नहीं है। अलबत्ता कुछ शिलालेख बयाना, राजोर (अलवर), महावन, इगणोड़ा आदि स्थानों में मिले हैं जिनमें विजयपाल को "महाराजाधिराज परम भट्टारक" लिखा है। परन्तु यह विजयपाल किस वंश का था, यह ज्ञात नहीं होता। देवास (छोटीपांती) राज्य के गाँव इगणोड़ा में एक शिलालेख सं० ११९० आषाढ़ सुदि ११ (ई० सन् ११३३ ता० १५ जून) का मिला है[2], जिसमें तवनपाल को परम भट्टारक महाराजाधिराज लिखा है

१—जनरल कनिंगहाम; आर्कियालाजिकल सर्वे आफ इण्डिया भाग २० पृष्ठ ३८।

२—इण्डियन एन्टीक्वेरी भाग ६ पृष्ठ ५५।

और यही तिहुणपाल करौली की वंशावली में विजयपाल का पुत्र मिलता है। इससे अनुमान होता है कि विजयपाल यादव का समय सं० ११५० ( ई० सन् १०६३ ) के आसपास रहा होगा।

करौली की ख्यातों के अनुसार विजयपाल की मुठभेड़ ग़जनी के मुसलमानों के साथ बयाना में हुई थी जिसमें उसने मुसलमानों को परास्त किया। और उसने अन्त समय में शिव के मन्दिर में जाकर अपना शिर काटकर महादेव को चढ़ा दिया[1] और उसकी कई रानियाँ सती हुईं। मुसलमानों ने यह देखकर यादवों का किला अपने अधिकार में किया और इस प्रकार ५१ वर्ष तक यादवों का अधिकार बयाने पर रहा।

महाकवि चन्द बरदाई के "पृथ्वीराज रासो" से भी ज्ञात होता है कि ईसा की १२ वीं शताब्दी में बयाना के आसपास यादवों का प्रबल प्रभाव था। विजयपाल के १८ पुत्र बताये जाते हैं, जिनमें सबसे बड़ा तवनपाल था और एक पुत्र गजपाल की सन्तान जैसलमेर के भाटी कहे जाते हैं[2]।

## २—महाराजा तवनपाल यादव

### [ वि० सं० ११५०—१२१६ ]

यह महाराजा विजयपाल का ज्येष्ठ पुत्र था। इसके राज्यकाल की तिथि निश्चित रूप से नहीं मिली है। करौली के राजाओं की वंशावली जो जनरल कनिंगहाम ने दी है उसमें तवनपाल को विजयपाल का पुत्र और पृथ्वीपाल का पौत्र माना है। देवास ( मालवा ) के पास इगणोड़ा गाँव से मिले वि० सं० ११६० ( ई० सन् ११३३ ) के शिलालेख में तवनपाल को पृथ्वीपाल का पुत्र लिखा है। परन्तु यह नाम उल्टे लिखे गये मालूम होते हैं।

महाराजा विजयपाल की मृत्यु के पश्चात् तवनपाल कुछ वर्ष तक बयाना से बाहर गुप्त वेष में रहा। वि० सं० १२१५ (ई० सन् ११५८) में वह वापिस बयाना में आया और एक योगी का आशीर्वाद लेकर बयाना से १५ मील दूर पहाड़ी पर एक किला आपने नाम से तवनगढ़ नामक बन-

---

१—सम्भव है उसने मुसलमानों के आक्रमण को रोकने में अपने को असमर्थ देख कर आत्महत्या करली हो।

२—केप्टेन पावलेट; करौली गजेटियर पृ० २ ( सन् १८७४ ई० )। परन्तु जैसलमेर की तवारीख में वहाँ के नरेशों के पूर्वज यादववंशी महाराजा गज का ( विक्रम की सातवीं शताब्दी में ) गजनी में होना माना है और गज की ५ वीं या ६ ठी पीढ़ी का उधर पंजाब की तरफ से चलकर राजपूताने में आना लिखा है। ( लक्ष्मीचन्द व नथमल; तवारीख जैसलमेर पृ० ११ ( ई० सन् १८९१ )।

वाया। उसने एक सरोवर भी खुदवाया। शिलालेखों में महाराजा तवनपाल की पदवी "परम भट्टारक महाराजाधिराज परमेश्वर" लिखी मिलती है। इससे पता चलता है कि इसने अपने राज्य का विस्तार व प्रभाव बढ़ा लिया था। इसने चम्बल नदी पर यदु की डाँग नामक पहाड़ी प्रदेश को अधिकृत किया और राजपूताने का पूर्वी भाग जिसमें वर्तमान अलवर राज्य का आधा हिस्सा तथा भरतपुर, करौली और धौलपुर के राज्य तथा गुड़गाँव व मथुरा से लेकर आगरा व ग्वालियर का कुछ भाग भी अपने राज्य में शामिल किया[१]। इनके दो पुत्र धर्मपाल तथा हरपाल नाम से थे। धर्मपाल तो रानी से तथा हरपाल गूजर जाति की एक रखेली स्त्री ( पासवान ) से था। पासवानिया ( खवासवाल ) हरपाल बड़ा वीर और साहसी था। कहा जाता है कि वह गजनी के सुलतान के घोड़े छीन कर तवनगढ़ ले आया। विजयपाल के समय में गजनी के किसी सेनापति या अबुबक्र बुखारी नाम के व्यक्ति ने जो धावा बयाना पर किया था उसका बदला इस तरह हरपाल ने लिया। इस घटना से महाराजा तवनपाल बड़ा प्रसन्न हुआ व राज्य का कार-भार उसके सुपुर्द किया। महाराजा तवनपाल सं० १२१७ (ई० सन् ११६०) के लगभग स्वर्ग सिधारा।

## ३—महाराजा धर्म्मपाल यादव

यह तवनपाल का उत्तराधिकारी था, परन्तु इसके समय में इसके पासवानिये भाई हरपाल के हाथ में राज्य की बागडोर रही जिसने तवनगढ़ पर अपना कब्जा रक्खा। इसलिए महाराजा धर्मपाल धोलदेरा नामक स्थान में ( जो अब धोलपुर कहलाता है ) जाकर एक किला बनवा कर रहने लगे। धर्मपाल के पुत्र कुँवरपाल ने हरपाल को मार कर तवनगढ़ छीन लिया और अपने पिता को यह किला कब्जे करा दिया। इस पर बयाना का मुसलमान शासक जो हरपाल का मित्र था, तवनगढ़ पर चढ़ आया। धर्मपाल तवनगढ़ छोड़कर अपने पुत्र के बनाये हुए कुँवरगढ़ किले में जो झीरी के पास चम्बल नदी पर है, वहाँ चला गया परन्तु इस किले को भी मुसलमानों ने घेर लिया। इस पर धर्मपाल रणक्षेत्र में वीरता पूर्वक लड़ता हुआ काम आया।

## ४—महाराजा कुँवरपाल

कंवरगढ़ मुसलमानों के हाथ लगने पर कंवरपाल ने मय अपने साथियों के अपने मामा के घर रीवां राज्य के अन्धेरा कटोला नामक गाँव में जाकर निवास किया। इस घटना को ऐतिहासिक विद्वान यह भी बताते हैं कि सं०

१—कनिंगहाम; आर्कियालाजिकल सर्वे आफ इण्डिया भाग २० पृ० ३।

१२५३ ( ई० सन् ११९६=हि० सन् ५९२ ) में मुहम्मद गौरी ( शहाबुद्दीन ) ने अपने सेनापति कुतुबुद्दीन के साथ आकर पहले बयाना पर कब्जा किया फिर तवनगढ़ भी ले लिया[1] और कंवरपाल के कुल राज्य पर अधिकार किया। इसलिए महाराजा कंवरपाल को पूर्व में रीवां राज्य की तरफ भागना पड़ा।

कंवरपाल की मृत्यु के पश्चात् नीचे लिखे उत्तराधिकारी होना ख्यातों में लिखा मिलता है। परन्तु इनके राज्य शासन का हालात नहीं मिलता है। सम्भव है यह नामावली बहुत कुछ भाटों की कपोल कल्पना हो और इनमें से कई व्यक्ति हुए भी न हों—

| | |
|---|---|
| ५—सोहनपाल। | विपलदेव। |
| नागार्जुन। | सांसदेव। |
| पृथ्वीपाल। | आसलदेव। |
| ६—तिलोकपाल। | ७—गोकुलदेव। |

## ८—महाराजा अर्जुनपाल

[ वि० सं० १३८४—१४१८ ]

ये सं० १३८४ ( ई० सन् १३२७ ) में गोकुलदेव के उत्तराधिकारी हुए। अपने पैतृक राज्य को वापिस लेने की इच्छा से ये अपनी चार रानियों सहित चम्बल पर मंडरायल तहसील के नींदर गांव में पहुँचे। कहते हैं कि वहाँ इनको गढ़ा हुआ बहुत सा धन मिला, जिससे उन्होंने आस-पास के गाँवों के निवासियों तथा पंवार राजपूतों पर अपना प्रभाव जमा कर व फौज भरती कर इलाके पर कब्जा कर लिया। इधर मंडरायल का मुसलमान शासक मियां मक्खन[2] नामक एक लापरवाह व मूर्ख था, जिससे प्रजा उससे नाराज थी। क्योंकि वह मनमानी करता था और जमींदारों से उनकी ज़मीनें जब चाहता था तब छीन लेता था। एक दिन महाराजा अर्जुनपाल ने मौका पाकर मंडरायल का क़िला उससे छीन लिया। यह भी कहते हैं कि एक दिन मियाँ मक्खनखाँ शिकार में गया हुआ था तब उसे धोके से अर्जुनपाल ने मार डाला और स्वयं शासक बन बैठे। धीरे-धीरे इन्होंने सर-मथुरा के २४ गाँव बसाये और महाराजा तवनपाल के अधिकार में जो भूमि थी वह इन्होंने वापिस कब्जे की। सं० १४०५ ( ई० सन् १३४८ ) में इन्होंने करौली का शहर बसाकर उसे अपनी राजधानी बनाया। कहते हैं कि जिस जगह करौली बसी

१—मिस सी० मोबेल डफ; क्रॉनालाजी आफ इण्डिया; पृ० १७० (सन् १८९९ ई०)।

७—फारसी तवारीखों में मंडरायल के किलेदार मियां मक्खन और मुजाहीदखां का समय वि० सं० १२६१ ( ई० सन् १२०४ = हि० ६१० ) लिखा मिलता है। देखो इलियट; मोहमेडन्स हिस्टोरियन्स, भाग २ पृ० ९८।

है वहाँ महाराजा अर्जुनपाल ने एक दिन एक भेड़ को सिंह से मुकाबला करते देखा। इससे उस भूमि को वीरोचित समझ उन्होंने सिंह को मार कर वहीं पर अपनी राजधानी कायम करने का निश्चय किया और उस स्थान पर बना हुआ दरवाजा अब भी "सिंह पौर" नाम से प्रसिद्ध है। उस समय से करौली राज्य में आज तक भेड़ पूज्य जानवर समझा जाता है और उसको नहीं मारते हैं। अर्जुनपाल ने एक महल, एक बाग और शहर के पास वीरवास नामक पहाड़ी पर अपनी कुलदेवी अंजनी का मंदिर बनवाया और गढ़कोट नामक किला नीदां की घाटी में निर्माण कराया। यहाँ के आदि निवासी मीना लोगों को अधीन किया। इसके सिवाय भगवान कल्याणजी का मन्दिर भी बनवाया। इस कल्याणजी के मन्दिर के पीछे ही शहर का नाम कल्याणपुरी होकर फिर उसका अपभ्रंश "करौली" प्रसिद्ध हुआ।

## ९—महाराजा विक्रमादित्यपाल

ये महाराजा अर्जुनपाल के उत्तराधिकारी थे, जो सं० १४१८ (ई० सन् १३६१) में गद्दी पर बैठे। इनकी राजधानी तवनगढ़ रही। इन्होंने कोई नया प्रदेश नहीं जीता। इनके समय में मीनों का बड़ा उपद्रव रहा। इनके बाद इनके पुत्र अभयपाल करौली की राजगद्दी पर बैठे।

## १०—महाराजा अभयपाल

इनका कोई वृतान्त नहीं मिलता है।

## ११—महाराजा पृथ्वीपाल

[ वि० सं० १४६०—१४८० ]

ये अभयपाल के पुत्र थे जो सं० १४६० (ई० सन् १४०३) में गद्दी पर बैठे। कहते हैं कि इन्होंने ग्वालियर के राजा मानसिंह तँवर पर धावा किया और उसे हराया। परन्तु ग्वालियर का राज्य वापिस उसके पुत्र को दे दिया। इनके समय में चारवानी अफगानों ने तवनगढ़ के किले पर हमला किया। पृथ्वीपाल ने एक झील के बंद को तोड़कर मुसलमानों की छावनी में तहलका मचा दिया और फिर यदु सेना लेकर उनको मार भगाया। पृथ्वीपाल का पुत्र उदयपाल सं० १४८० (ई० सन् १४२३) में गद्दी पर बैठा।

## १२—महाराजा उदयपाल

इनका कोई वृतान्त नहीं मिलता।

## १३—महाराजा प्रतापरुद्र

ये महाराजा उदयपाल के उत्तराधिकारी थे। इनका भी कोई वृतान्त नहीं मिलता है।

## १४—महाराजा चन्द्रपाल

ये प्रतापरुद्र के पुत्र थे जो सं० १५०६ ( ई० सन् १४४९ ) में करौली की गद्दी पर बैठे। आप एक धार्मिक और बलवान राजा थे। फारसी तवारीखों से पता चलता है कि हिज्री सन् ८५८ (वि० सं० १५११=ई० सन् १४५४) में मालवे के सुलतान महमूद खिलजी ने करौली पर चढ़ाई की। उस समय का राजा-जिसका नाम तवारीख में नहीं दिया है, परन्तु सम्भव है वह चन्द्रपाल ही था—मुकाबले को आया। सुलतान ने करौली जीत कर अपने बेटे फिदवीखाँ को वहाँ का शासक बनाया। चन्द्रपाल एक धार्मिक प्रकृति के वयोवृद्ध और पहुँचवान तपस्वी नरेश थे जो ऊटगढ़ ( कहीं बहादुरपुर ) नामक किले में रहकर अपना समय हरि भजन व समाधि में बिताते थे। इनका पुत्र भरतपाल अयोग्य था और उसका देहांत इनके सामने ही होगया था,इससे इन्होंने अपने पौत्र गोपालदास को अपना उत्तराधिकारी बनाया था। कहते हैं कि सम्राट अकबर भी एक वार सेना के साथ दक्षिण में दौलताबाद के दाउदखाँ पर धावा करने को जाते हुए रास्ते में ऊटगिर किले पर पहुँचा था जहाँ चन्द्रपाल योगाभ्यास करता था। चन्द्रपाल ने सम्राट की विजय कामना प्रकट की और अपने पोते गोपालदास को भी सेना के साथ दक्षिण भेजा। चन्द्रपाल के दो रानियाँ थी।

चन्द्रपाल मृत्यु पर्यन्त ईश्वर भजन में ही मग्न रहे। उनकी मृत्यु के पश्चात् उनका पौत्र गोपालदास-जिसके हाथ में राज्यप्रबन्ध चन्द्रपाल ने अपने जीतेजी सौंप दिया था—गद्दी पर बैठा। या यों कहना चाहिए कि इस गोपालदास ने दक्षिण की चढ़ाई में बादशाह अकबर को प्रसन्न करके अपने पैतृक राज्य का कुछ भाग वापिस प्राप्त किया।

## १५—महाराजा गोपालदास

ये चन्द्रपाल के पौत्र थे जो करौली के राजसिंहासन पर बैठे। आप तवनगढ़ में ही रहा करते थे। सम्राट् अकबर के समय में करौली का राज्य मुग़ल साम्राज्य के ताबे हो गया। गोपालदास एक बड़े प्रभावशाली और प्रसिद्ध राजा थे जिन्होंने अकबर को अपनी वीरता से प्रसन्न किया और जिस समय दौलताबाद में मुग़ल सेना पीछे हटने लग गई थी उस वक्त गोपालदास ने वीरतापूर्वक शत्रु पर धावा किया और अकबर की बाजी रखी। इससे सम्राट् अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उसे दो हजारी मनसब और नकारा निशान का रुतबा प्रदान किया[१]। ये नकारा अब तक करौली में सुरक्षित है और उसको "रणजीत नकारा" कहते हैं। जब कभी

१—आइन अकबरी; तबकात अकबरी।

गोपालदास शाही दरबार में जाते थे तब नक्कारा बजाते निकलते थे। जो हक केवल बड़े-बड़े राजाओं को ही नसीब था।

ख्यातों में यह लिखा है कि सम्राट् अकबर ने आगरा किले की नींव सं० १६२३ (ई० सन् १५६६) में राजा गोपालदास के हाथ से रखवाई थी। क्योंकि ज्योतिषियों ने यह कहा कि भगवान् श्रीकृष्ण के वंशज के हाथ से यदि नींव पड़ेगी तो जमना नदी का प्रवाह उस किले की कोई हानि नहीं कर सकेगा। सम्राट् भी गोपालदास को भौमिया पुकारता था। क्योंकि वह भगवान श्रीकृष्ण के वंशज और ब्रज देश का आदि स्वामी माना जाता था। दक्षिण से लौटकर गोपालदास ने माँसलपुर अर्थात् ८४ गाँवों के गोंज यादव ठाकुरों को ताबे किया। इन्होंने माँसलपुर में एक छोटा-सा महल व बाग बनवाया और चम्बल नदी पर झीरी में भी एक महल बनवाया तथा करौली से कुछ मील दूर बहादुरपुर में एक किला निर्माण कराया। एक गोपाल मंदिर भी बनवाया जिसमें दौलताबाद से लाई हुई मूर्ति स्थापित की गई। बहादुरपुर में मीनों का बड़ा उपद्रव था, उसे भी इन्होंने शान्त किया। ये कुछ समय तक अजमेर में बादशाही किलेदार भी रहे। इनके ७ रानियाँ थीं। इनमें से १ रानी आमेर (जयपुर) की राजकुमारी थी। गोपालदास के राजकुमारों में से उल्लेखनीय दो मुकटराव और तरसमबहादुर थे। मुकटराव से मुकतावत शाखा निकली जिसमें सरमथुरा, झीरी और सबलगढ़ के यादव हैं। तुरसम बहादुर से "बहादुर के यादव" नामक शाखा फटी जिसके वंशज बहादुरपुर और विजयपुर वाले हैं। गोपालदास की मृत्यु सं० १६४६ (ई० सन् १५८६) में हुई। इनके पश्चात् उनका ज्येष्ठ पुत्र द्वारकादास उत्तराधिकारी हुआ।

## १६—महाराजा द्वारकादास

ये सं० १६४६ (ई० सन् १५८६) में गद्दी पर बैठे। इनके समय में कोई उल्लेखनीय घटना नहीं हुई। इनके ७ पुत्र प्रतापसहाय, सलदी, मुकन्द, मगधराव, हरिदास, शादूल और बलीबहादुर हुए। इनमें मुकंदजी को राज्याधिकार मिला। मगधराव बड़ा उद्दण्डी था। उसने राज्य में बड़ा उपद्रव किया था और बिना लाज धर्म व जाति के हर एक घर को लूटता व जला देता था। उसके वंशज "पंच पीर यादव" कहलाये। क्योंकि द्वारकादास ने शिकायत होने पर यह कहा था कि यह राजकुमार (मगधराव) पंच पीरों के फेरों में पड़ा हुआ है। राजा द्वारकादास के पुत्र

## १७—महाराजा मुकुन्ददास

सं० १६६१ (ई० सन् १६०४) के करीब अपने पिता की गद्दी के उत्तराधिकारी बने। इनके शासन काल में भी कोई उल्लेखनीय घटना नहीं



२६–महाराजा हरबख्शपाल



२७–महाराजा प्रतापपाल



२८–महाराजा नरसिंहपाल





२९–महाराजा मदनपाल





३०–महाराजा लक्ष्मणपाल



३१–महाराजा जयसिंहपाल



३२–महाराजा अर्जुनपाल (दूसरे)।



२१–महाराजा रतनपाल



२०–महाराजा धर्मपाल दूसरे



२२–महाराजा कुंवरपाल दूसरे





२३–महराजा गोपालसिंह दूसरे





२४–महाराजा तुरसमपाल

२५–महाराजा मानकपाल



महाराजकुमार अमोलकपाल

घटी। इनके पुत्र जगमन, चतरमन, देवमन, मदनमन और महामन थे। इनकी सन्तान "मुकुन्द यादव" कहलाई। मुकुन्ददास के पश्चात् उनका पुत्र

## १८—महाराजा जगमन ( जगन्मणि )

सं० १६७६ ( ई० सन् १६२२ ) के करीब करौली की गद्दी पर बैठा। इनके समय में "मुकतावत" तथा बहादुर शाखाओं के यादवों ने शिर उठाया परन्तु इस बगावत को इन्होंने बड़ी लड़ाई के बाद शान्त किया। मुग़ल सम्राट् शाहजहाँ की ओर से इन्हें पाँच सौ जात और चार सौ सवार का मनसब था। इनके अनुमन आदि कई पुत्र थे। अनुमन के वंशधर मजूरा या कोटड़ी के यादव हैं। जगमन के पीछे उनके छोटे भाई

## १९—महाराजा छत्रमन (छत्रमणि)

सं० १७०० ( ई० सन् १६४३ ) के करीब गद्दी पर बैठे। सम्भव है कि जगमन के पुत्रों में से कोई योग्य शासक छत्रमन के मुकाबले में नहीं था। यद्यपि इनके सामने करौली में घरेलु झगड़ों से अशान्ति थी तब भी इन्होंने सम्राट् औरंगजेब के साथ दक्षिण की लड़ाइयों में भाग लिया। छत्रमन के पुत्रों में से एक भूपाल था जिसके वंशधर करौली के पाँच उमरावों में से एक इनायती के राव हैं। इस भूपाल की कन्या जसकुँवर का विवाह वि० सं० १७२१ की ज्येष्ठ वदि ११ ( ई० सन् १६६४ ता० ११ मई बुधवार ) को जोधपुर के महाराजा जसवंतसिंह राठोड़ के साथ हिन्डौन में हुआ था। दूसरे पुत्र शस्तपाल के वंशधर मनोहपुर कोटड़ी के यादव हैं। छत्रमन के पश्चात् उनके पुत्र

## २०—महाराजा धर्मपाल ( दूसरे )

[ वि० सं० १७१२—१७३१ ]

गद्दी पर सं० १७१२ (ई० सन् १६५५) में बैठे। इन्होंने मुक्तावतों तथा सबलगढ़ के यादवों का दमन किया। इनके पुत्र राव कीर्तिपाल के वंशधर गेरड़ी और हाडोती वाले हैं और दूसरे पुत्र भोजपाल के वंश में रावतरा के जागीरदार हैं। धर्मपाल ( दूसरे ) के पश्चात् उनका ज्येष्ठ पुत्र

## २१—महाराजा रतनपाल

[ वि० सं० १७३१—१७४५ ]

सं० १७३१ ( ई० सन् १६७४ ) के लगभग गद्दी पर बैठा। इनके समय में मुक्तावत और बहादुर के यादवों ने खिराज देना बन्द कर दिया और बागी हो गये। इस पर उनकी जागीरें जप्त कर ली गईं। परन्तु बाद में उनकी प्रार्थना पर वापिस देदी गईं। ये महाराजा कविता प्रेमी थे और कवियों

को अपना आश्रय प्रदान करते थे। इनके दो पुत्र कुँवरपाल और सोनपाल थे। रतनपाल की मृत्यु के पश्चात् उनके ज्येष्ठ पुत्र

## २२—महाराजा कुँवरपाल ( दूसरे )

[ वि० सं० १७४५—१७८१ ]

सं० १७४५ ( ई० सन् १६८८ ) में गद्दी पर बैठे। इन्होंने गुवन्द का महल बनवाया था। दिल्ली की सलतनत ढीली पड़ गई थी, इसलिए प्रजा ने जागीरदारों के विरुद्ध शिर उठाया। यह देख कर चम्बल नदी के आस पास जागीरदारों ने भी कुँवरपाल के विरुद्ध बगावत की। इन जागीरदारों को दिल्ली वालों की हिमायत थी। इसलिए इनको दबाने के लिये कुँवरपाल ने अपने इलाके के बादशाही सेना के आदमियों को—जिनके थाने दो एक जगह राज्य में थे—उन्हें अपनी सेना में भरती कर लिया। ये बड़े क्रोधी और उग्र स्वभाव के थे। कुँवरपाल की मृत्यु के पश्चात् उनके पुत्र

## २३—महाराजा गोपालसिंह ( दूसरे )

[ सं० १७८१—१८१४ ]

सं० १७८१ में गद्दी पर बैठे। राजगद्दी पर बैठने के समय ये नाबालिग थे। इससे राज-प्रबन्ध दो योग्य ब्राह्मण खांडेराय और नवलसिंह के हाथ में था। इन दोनों मंत्रियों ने मरहटों से मित्रता गाँठ करके करौली पर उनका धावा नहीं होने दिया। बड़े होने पर गोपालसिंह ने राज-काज अच्छी तरह चलाया। ये जयपुर महाराजा सवाई जयसिंह के साथ उदयपुर भी गये जहाँ इन का महाराणा ने बड़ा आदर सत्कार किया था।



महाराजा गोपालसिंह ( दूसरे )

ये महाराजा बड़े बहादुर और बड़ी हिम्मत वाले थे। करौली के इतिहास में इनके पूर्वज गोपालदास को छोड़कर कोई दूसरा राजा इनके बराबर प्रभावशाली नहीं हुआ। जिस किसी ने बगावत की उसे तुरन्त दण्ड दिया गया और राज्य के किलों को दृढ़ बनाया। दूसरे इलाकों को मिलाकर इन्होंने अपने राज्य की सीमा बढ़ाई। ग्वालियर से पाँच कोस दूर सिकरवार की पहाड़ी तक इनका राज्य फैल गया था। मुक्तावत व सरमथुरा के यादव सब ताबे हो गये। इस प्रकार सं० १८०५ तक राज्य में शान्ति स्थापित करने के पश्चात् इन्होंने करौली के महलों को बढ़ाया और राजधानी के चारों तरफ़ लाल पत्थर का पक्का शहरपनाह (परकोटा) बनवाया। गोपाल मंदिर

दीवाने आम त्रिपोलिया, नक्कारखाना तथा मदनमोहन का मंदिर भी इन्होंने बनवाये थे। इनकी बहिन का विवाह जयपुर के महाराजा सवाई जयसिंह के साथ हुआ था और इससे इनको महाराजा जयसिंह से फ़ौजी सहायता मिलती रहती थी। इन्होंने करौली में अपना महल दिल्ली के महलों के नमूने पर बनवाया। इससे सम्राट् नाराज हो गया परंतु इन्होंने किसी हिकमत से उसे शान्त किया। ये दिल्ली की मातहती से स्वतंत्र नहीं हुए थे। परंतु इसके साथ ही दिल्ली सम्राट के शत्रु भरतपुर के महाराजा सूरजमल जाट से भी इनकी गाढ़ी मित्रता थी। जब सं० १८१० (ई० सन् १७५३ = हि० सन् ११६६) में निमन्त्रित होकर ये दिल्ली के दरबार में गये तो बादशाह मुहम्मद शाह ने इन्हें "माही मरातिब" का रुतबा दिया। इनके समय में करौली नगर की काफी उन्नति हुई। करौली नगर में इनकी दर्शनीय छत्री बनी हुई है।

सं० १८१३ (ई० सन् १७५७) में अहमदशाह अब्दाली ने तीसरा आक्रमण दिल्ली पर करके वहाँ बड़ी लूट मार की। फिर उसकी पठान सेना ने मथुरा के मंदिरों को नष्ट किया और ब्राह्मणों को कतल किया। इसके समाचार राजा गोपालसिंह को होली त्यौहार (सं० १८१३ फाल्गुन सुदि १५ शनिवार = ई० सन् १७५७ ता० ५ मार्च) के दिन मिले जिससे उन्होंने बड़ा शोक किया और ८ दिन के भीतर ही सं० १८१४ की चैत्र सुदि ८ रविवार (१३ मार्च) को इस संसार से चल बसे। ये बहुत अच्छे और बुद्धिमान नरेश थे। ये राजपूताने की बड़ी-बड़ी कार्यवाहियों में उदयपुर, जयपुर और जोधपुर के शरीक रहे थे। इन्हें दो वर्ष तक मरहठों को १३ हजार रुपये सालाना खिराज के देने पड़े। इनके राज्य में ६६७ गाँव थे। इनके कोई कुंवर नहीं था, इससे इनके चचेरे भाई

## २४—महाराजा तुरसमपाल

[सं० १८१४—१८२९]

सं० १८१४ (ई० सन् १७५७) में राजगद्दी पर बैठे। ये महाराजा कुँवरपाल के छोटे भाई सोनपाल के पुत्र थे। इनके समय में चंबल के दक्षिण में नीयरी के शिकरवार खाँप के राजपूतों ने बगावत करके करौली के किले पर अधिकार कर लिया। ये बागी शिकरवार लोग बड़गूजर राजपूतों की शाखा है, जो पहले जयपुर राज्य में देवती गाँव में रहते थे और बाद में ग्वालियर राज्य के गाँव पहाड़गढ़ में अपना निवास स्थान बनाया था। तुरसमपाल ने उन बागियों को सजा देने के लिये अपनी सेना एक पठान की मातहती में भेजी। नीयरी गाँव के पास कुवारी नदी पर बड़ी भारी लड़ाई हुई। कहते हैं कि नदी का पानी खून से लाल हो गया था। शिकरवार क्षत्रिय भाग छूटे

और राजा की सेना की विजय हुई। इस युद्ध से शिकरवार ठाकुरों को शिक्षा मिल गई और आगे फिर कभी उन्होंने शिर नहीं उठाया।

राजा तुरसमपाल के तीन राजकुमार मानकपाल, जवाहरपाल और निहालपाल नामक थे। जवाहरपाल ने जुहारगढ़ बनवाया।

## २५—महाराजा माणकपाल

[ सं० १८२९—१८६१ ]

ये महाराजा तुरसमपाल के ज्येष्ठ पुत्र थे जो सं० १८२९ की कार्तिक बदि १२ शनिवार ( ई० सन् १७७२ ता० २४ अक्टूबर ) को करौली की गद्दी पर बैठे। इनके समय में घरेलु व बाहरी झगड़ों के कारण अशान्ति रही। रोड़जी सेंधिया ने करौली पर आक्रमण किया और वह करौली से एक कोस पश्चिम रामपुर तक चला आया। जहाँ मानकपाल की सेना से मुठभेड़ हुई। इस युद्ध में रोड़जी सेंधिया काम आया और उसकी फौज भाग गई। रोड़जी की छत्री भंडारन के बाग में बनी हुई है। इसके बाद नव्वाब हमदानी नाम का डाकू करौली पर चढ़ आया। वह शहर के पास किशनबाग (कृष्णबाग) तक चला आया और शहरपनाह की बुर्ज व महलों तक गोलन्दाजी की। उसके कुछ सिपाही धूलकोट पर चढ़ गये। परंतु राज्य की सेना ने सामना करके उन को मार भगाया। फिर लाखा, बापू व सेंधिया और उसके फ्रांसीसी सेनापति जेनरल बेपटीस्ट ने करौली पर चढ़ाई करने का विचार किया। परंतु जब उन्होंने करौली जीतने में कठिनाई देखी तो सबलगढ़ की तरफ रुख किया। मरहठों ने सबलगढ़ को मय चम्बल नदी के दाहिने किनारे पर के इलाके के सं० १८५२ ( ई० सन् १७९५ ) में ले लिया। मरहठों की इस सफलता में अमरगढ़ के ठाकुर की देशद्रोहिता ने पूरी सहायता दी थी। यद्यपि मानकपाल के ज्येष्ठ पुत्र अमोलकपाल ने मरहठों से सबलगढ़ वापस लेने का बहुत यत्न किया परंतु सफल नहीं हुआ। अमोलकपाल बड़ा वीर और साहसी योद्धा था। इसने अपने पिता से अलग हो अपनी जुदी सेना बना रक्खी थी। जिसकी देखरेख एक यूरोपियन अफसर के जिम्मे थी। वह यूरोपियन "कर्कवान साहब" नाम से देशियों में प्रसिद्ध था। अमोलकपाल ने बागी ठाकुरों का दमन करके उनके किले नरोली, ऊटगढ़, आदि छीन कर अपने स्वामिभक्त लोगों को दे दिये। इसने झीरी तथा सरमथुरा वालों से खिराज भी लिया। क्योंकि इनके और इनके पिता के आपस में अनबन थी। इससे सबलगढ़ वापिस नहीं ले सके। पिता पुत्र के झगड़ा होते-होते बच गया। कहते हैं कि कुँवर अमोलकपाल की बहिन ने, जो जयपुर नरेश महाराजा प्रतापसिंह को सं० १८३९ ( ई० सन् १७८२ ) में व्याही थी, बीच-बचाव किया था। परंतु यह जयपुर वालों की गढ़न्त बताई जाती है। वास्तव में

अमोलकपाल ने पितृभक्ति की प्रेरणा से ही झगड़ा आगे नहीं बढ़ाया और उटगिर में जाकर निवास किया। जहाँ कुछ समय के बाद उनका देहान्त हो गया। उनके पिता मानकपाल भी ऐसे होनहार राजकुमार की मृत्यु का हाल सुनकर इतने शोकातुर हुए कि सं० १८६१ (ई० सन् १८०४) में वे भी संसार से शीघ्र ही विदा हो गये। इनका समय लड़ाई झगड़ों में ही बीता। इनके दो पुत्र अमोलकपाल और हरबक्षपाल थे और इनकी एक राजकुमारी बूंदी नरेश महाराव राजा बिशनसिंह को सं० १८४२ (ई० सन् १७८५) में ब्याही गई।

## २६--महाराजा हरबक्षपाल

[वि० सं० १८६१—१८८४]

अमोलकपाल की कंवरपदे में मृत्यु हो जाने से महाराजा मानकपाल के पश्चात् दूसरा पुत्र हरबक्षपाल सं० १८६१ में राजगद्दी पर बैठा। ये शारीरिक बल के लिये प्रसिद्ध थे। और इनकी पाचन-शक्ति तीव्र थी। सं० १८६९ (ई० सन् १८१२) में जब नवाब मुहम्मदशाह खां नाम का डाकू राज्य पर चढ़ आया तब इन्होंने माँचील स्थान पर हरा कर उसे खदेड़ दिया। पश्चात् मरहठों ने भी जोन बेपटीस्ट के सेनापतित्व में करौली पर धावा किया परन्तु इन्होंने सुलह कर ली और २५ हजार रुपये सालाना खिराज के देंने तय हुए। कुछ समय पश्चात् इस खिराज के एवज में माँसलपुर और कुछ गाँव मरहठों के अधिकार में चले गये। जब सं० १८७४ कार्तिक सुदि १ (ई० सन् १८१७ ता० ६ नवम्बर) को अँग्रेज सरकार का अहदनामा पूना में पेशवा के साथ हुआ तो उसके साथ करौली का राज्य भी अँग्रेज सरकार की रक्षा में आया। तब माँसलपुर का जिला भी पेशवा से करौली को वापिस दिलाया गया। अँग्रेज सरकार को कोई खिराज देना तय नहीं हुआ परन्तु सन्धिपत्र की पांचवीं शर्त के अनुसार महाराजा को अपनी सामर्थ अनुसार वक्त पर सेना से सहायता देने की शर्त रखी गई। साथ ही महाराजा ने अंग्रेज सरकार को सर्वोच्च सता मानते हुए प्रजा पर जुल्म न करने का वचन दिया। इस समय महाराज ने यह भी शर्त रखनी चाही कि करौली राज्य का जो इलाका चम्बल नदी के दक्षिण में सेन्धिया के कब्जे में है वह यदि किसी समय अँग्रेज सरकार के कब्जे में आजावे तो करौली को वापिस मिल जावे और उसके एवज हम खिराज दिया करेंगे। मगर सरकार ने यह शर्त रखना स्वीकार नहीं किया।

जब सं० १८८२ (ई० सन् १८२५) में भरतपुर का दुर्जनशाल अपने भतीजे बलवंतसिंह को गद्दी से उतार कर मालिक बन बैठा तब अँग्रेज सरकार के विरुद्ध दुर्जनशाल की मदद महाराजा हरबक्षपाल ने की। इस पर अँग्रेज

सरकार हरबक्षपाल से नाराज़ हो गई और सजा देना चाहा परन्तु महाराजा ने माफी मांग ली और मामला दब गया[1]। जब सं० १८८६ ( ई० सन् १८३२ ) में महाराजा हरबक्षपाल धौलपुर में गवर्नर जनरल से मिलने गये तो इनकी भेट अच्छे प्रकार से हुई। इनका समय अमन अमान का था। इन्होंने राजधानी में "हरभवन" नामक महल बनवाया था। इनके कोई पुत्र नहीं था। इसलिए इनकी मृत्यु के बाद मानकपाल के छोटे भाई जवाहरपाल का पुत्र प्रतापपाल हाड़ोती ठिकाने ( ऐस्टेट Estate ) से सं० १८६४ ( ई० सन् १८३७ ) में गोद आकर राजगद्दी पर बैठा।

## २७—महाराजा प्रतापपाल

[ सं० १८६५-१९०६ ]

इनके गोद आने के पीछे महाराजा हरबक्षपाल की एक रानी ने अपने को गर्भवती होना प्रकट किया परन्तु सत्यता प्रकट होने पर प्रतापपाल को ही अंग्रेज़ सरकार ने राज्याधिकारी माना। इस पर हरबक्षपाल की माता और रानी रूठ कर भरतपुर चली गईं और राज्य में दो पक्ष बन गए। कई सरदारों ने रानी का पक्ष लिया और कइयों ने महाराजा का। इस प्रकार दो वर्ष तक बराबर झगड़ा चलता रहा। इस कलह से तंग आकर महाराजा भी करौली छोड़ कर मंडरायल में रहने लगे। इस झगड़े में बहुत सी ख़ून ख़राबी व राज्य के द्रव्य का नाश हुआ। महाराजा के दो प्रधान सेवाराम और विरजू नाम के मंत्रियों को बागी सरदारों ने निर्दयता से मार डाला। सं० १८९५ ( ई० सन् १८३८ ) में कर्नल सदरलैंड करौली आये और सरदारों को समझाया पर फल कुछ नहीं निकला। अन्त में सं० १८९७ ( ई० सन् १८४० ) में राणी ( राजमाता ) से सुलह होकर प्रतापपाल करौली में आये। इसी समय एजेंट गवर्नर जेनरल मिस्टर ट्रेविलियन साहब ने करौली में पहुँच कर महाराजा को भारत सरकार की तरफ से गद्दीनशीनी की खिलअत दी। सं० १८९८ ( ई० सन् १८४१ ) में जागीरदारों का फ़साद मिटाने को एक अंग्रेज़ अफ़सर आया परन्तु कुछ लाभ नहीं हुआ। वि० सं० १८९९ ( ई० सन् १८४२ ) में महाराजा कर्नल सदरलैंड से मुलाकात करने को बयाना गये और सं० १९०१ ( ई० सन् १८४४ ) में केप्टेन मैरिसन करौली में आए लेकिन आपसी झगड़े ऐसे ही बने रहे। सं० १९०२ में मेजर थार्सबी ने आकर झगड़े की जाँच की और कुछ काल तक झगड़ा शान्त हुआ। १० वर्ष राज करके सं० १९०६ ( ई० सन् १८४९ ) में महाराजा प्रतापपाल शिवलोक सिधार गये। इनके कोई पुत्र जीवित नहीं रहा। सन्तान में केवल एक राज-

---

१—एचीसन, ट्रीटीज एंगेजमेंटस एण्ड सन्दज भाग ३ पृ० ३३८।

कुमारी थी जो इनकी मृत्यु के बाद सं० १६११ (ई० सन् १८५४) में कोटा नरेश महाराव शत्रुशाल (दूसरे) को ब्याही गई।

## २८—महाराजा नरसिंहपाल

[वि० सं० १६०६–१६०६]

ये हाड़ोती ठिकाने के राव माधोपाल के पौत्र थे। इनको महाराजा प्रतापपाल की रानियों और सरदारों ने मिलकर गोद बैठाया था। गद्दी पर बैठते समय ये बालक ही थे। राज्य पर कर्जा बहुत था और राज्य में अशान्ति भी फैली हुई थी। इसलिए वि० सं० १६०६ वैसाख सुदि ४ (ई० सन् १८४६ ता० २६ अप्रेल) को लेफ्टिनेन्ट मोंकमेशन नाम का अंग्रेज अफ़सर सरकार की तरफ़ से राज्य की व्यवस्था स्थापित करने के लिए नियुक्त हुआ। इसने कोटा कान्टिन्जेंट से थोड़ी फौज मय दो तोपों के मँगवाई और पोलिटिकल एजेन्ट की सहायता के लिये डिप्टी मजिस्ट्रेट सैफुल्लाह खाँ को नियुक्त किया। इस प्रबन्ध से उपद्रवी व लुटेरे लोगों का दमन होकर शान्ति स्थापित हो गई। इस काम में डाक्टर मोथियास ने भी सहयोग दिया। इससे अब तक लोग मोथियास साहब की तारीफ़ करते हैं।

राज्य के अख्तियारात मिलने के पहले ही सं० १६०६ आषाढ़ (ई० सन् १८५२ जुलाई) मास में महाराजा नरसिंहपाल का स्वर्गवास हो गया। इनके कोई सन्तान नहीं थी।

## २६—महाराजा सर मदनपाल

[वि० सं० १६१०—१६२६]

महाराजा नरसिंहपाल के निःसन्तान गुजर जाने से राज्य के उत्तराधिकारी के बाबत झगड़ा चला। मृत्यु के एक दिन पहले नरसिंहपाल ने अपने एक निकट कुटम्बी भरतपाल को गोद लेने की इच्छा प्रकट की थी। यह भारतपाल महाराजा धर्मपाल (दूसरे) के चौथे पुत्र जसपाल का ६ वां वंशधर था।

पहले तो राजपूताना के एजेन्ट गवर्नर जेनरल सर हैनरी लारैंस ने भरतपाल की जानशीनी मंजूर करने के लिये भारत सरकार से सिफारिस की परन्तु लार्ड डलहौजी की यह नीति थी कि देशी नरेशों में गोद का रिवाज बन्द कर दिया जावे और इस तरह जो राजा नाऔलाद गुजर जावे उनके राज्य अंग्रेजी राज्य में मिला लिए जाँय। इसलिए उसने करौली जब्त करने का हुक्म दे दिया और ३० अगस्त १८५२ ई० को करौली के विरुद्ध अपना मन्तव्य लिखा। किन्तु इस मन्तव्य के विरोध में गवर्नर जनरल की कौंसिल के मेम्बर सर फ्रेडरिक कारी ने करौली की गोद को जायज बताते हुए,

दूसरा मन्तव्य ( मिनट ) लिखा[१]। ३१ अगस्त को यह मन्तव्य पूरा हुआ। इसमें कारी साहिब ने अपनी विद्या, बुद्धि और भले विचारों का पूरा परिचय दिया। सर जान लो ने भी सरफ्रेडरिक कारी का पक्ष लिया। अन्त में मामला विलायत की पार्लियामेंट में पहुँचा। जान डिक्सन और हैनरी सेमूर आदि भारत हितैषियों के उद्योग से पार्लमेंट के "हाउस आफ कामन्स" के अनेक मेम्बरों ने जोरदार भाषा में करौली का समर्थन किया। डाईरेक्टर सभा में भी करौली के समर्थकों की सम्मति अधिक रही। डाईरेक्टरों ने साफ-साफ कहा कि "करौली और सितारा की घटना बिल्कुल अलग-अलग है। गवर्नर जेनरल लार्ड डलहौजी ने बारीकी से विचार करके अपना मन्तव्य नहीं लिखा। सितारा राज्य नया है पर करौली राजपूताने का बहुत पुराना राज्य है। भारत सरकार के बनने से भी बहुत पहले यह देशी राजा द्वारा शासित था। यहाँ का राजा हमारे आश्रित है और हमारी मित्रता की संधि है। किसी बड़े भारी कारण बिना ऐसे प्राचीन राज्य की स्वतंत्रता पर हम हाथ नहीं डाल सकते। हमारे विचार से करौली में ऐसा कोई कारण नहीं हुआ। इसलिये हम भरतपाल को ही करौली का राजा स्वीकार करते हैं[२]।" इस प्रकार लन्दन की पारलियामेन्ट ( राजसभा ) में करौली राज्य को जब्त करना राजपूताने के रिवाज के खिलाफ समझ कर, करौली राज्य बहाल रखना तय पाया। पर इससे भी भरतपाल का भाग्य न चमका। डाईरेक्टरों की लिखावट भारत पहुँचने से पहले ही भरतपाल का एक विरोधी मैदान में आया। इसका नाम था मदनपाल। वह भरतपाल से बड़ा और भरतपाल की अपेक्षा स्वर्गीय राजा का अधिक निकट सम्बन्धी था। वह महाराजा धर्मपाल के द्वितीय पुत्र राव कीर्तिपाल ( हाडोती के राव ) का वंशधर था। इससे यह सवाल चला कि भरतपाल और मदनपाल में से कौन दावेदार गद्दी पाने का हकदार है ? भरतपुर, धौलपुर, अलवर और जयपुर के नरेशों से राय ली गई तो उन्होंने मदनपाल को नजदीकी हकदार करार दिया और तहकीकात से यह साबित हुआ कि नरसिंहपाल नाबालिग था इसलिये गोद नहीं ले सकता था। इसके सिवाय भरतपाल की गोद लेने की जरूरी रस्में भी अदा नहीं की गई थीं। दूसरी तरफ मदनपाल एक नजदीकी हकदार तथा रानियों व ६ प्रभावशाली सरदारों से स्वीकृत किया हुआ था। इसलिये मदनपाल ही करौली का नरेश चुना गया। सर हैनरी लारैन्स ( ए० जी० जी० राजपूताना ) मदनपाल को जयपुर से लेकर आया और सं० १९१० की फाल्गुन सुदि १५ ( ई० सन् १८५४ ता० १४ मार्च ) को करौली के राज-

१—करौली पेपरस, ई० सन् १८५५ पृष्ठ ७।
२—केय; सिपाइ वार, भाग १ पृष्ठ १४।

सिंहासन पर बैठाया। इनका किस आधार❀ पर दावा था वह नीचे दी हुई वंशावली से प्रकट होगाः—

२०—महाराजा धर्मपाल (दूसरे) (सं० १७१२—३१)

- २१—महाराजा रतनपाल
  - २२—म० कुंवरपाल
    - २३—गोपालसिंह ०
  - सोनपाल
    - २४—तुरसमपाल
      - २५—मानकपाल
        - ⋮
        - २६—हरबक्षपाल ०
      - निहालपाल ०
      - जवाहरपाल
        - अमरपाल
          - २७—महाराजा प्रतापपाल
            - २८—महाराजा नरसिंहपाल ०
- राव कार्तिपाल (हाडोती)
  - विजयपाल
    - जोधपाल
      - ⋮
      - ⋮
      - भीमपाल
        - शिताबपाल
          - ⋮
          - सुन्दरपाल
            - २६—म० मदनपाल❀ ०
            - कृष्णपाल
            - विष्णुपाल
              - ३०—म० लक्ष्मणपाल ०
      - ०
    - ⋮
    - खूबपाल
      - चैनपाल
        - भैरोंपाल
          - गोविन्दपाल
            - गोविन्दपाल
              - नारायणपाल
                - ३१—म० जयसिंहपाल ०
            - मंगलपाल
              - ३२—म० अर्जुनपाल ०
              - दुर्जनपाल
                - ३३—महाराजा भँवरपाल ०
              - सुजनपाल
                - ३४—महाराजा भोमपालजी (वर्तमान)
                  - महाराज कुमार गणेशपाल
                    - भंवर ब्रजेन्द्रपाल
                    - महेन्द्रपाल
                    - सुरेन्द्रपाल
                - मोतीपाल (पदमपुरा)
            - पदमपाल
- भोजपाल (रावंत्रा)
- जसपाल
  - सन्तोषपाल
    - बख्तावरपाल
      - कृष्णपाल
        - हरसुख
          - गुलाबपाल
            - छत्रपाल
              - शंकरपाल
                - भरतपाल (दावेदार गद्दी)
        - ⋮

इस प्रकार लार्ड डलहौजी की सर्व संहारक नीति से राजपूताने के एक प्राचीन राज्य की रक्षा हुई। जुलाई सन् १८५२ ई० को करौली का आन्दोलन शुरू हुआ। ५ जुलाई १८५५ ई० को पारलियामेंट (लंदन) का आज्ञा पत्र आया। तीन साल तक सारे भारत में करौली स्टेट का आन्दोलन रहा।

सं० १९११ में महाराजा मदनपाल को राजकाज के पूरे अधिकार मिल गये। इसी समय करौली से सरकारी एजेन्सी भी उठा ली गई अर्थात इस समय से बिना पोलिटिकल एजेन्ट के बीच बचाव के बालाबाला राजपूताना के एजेन्ट गवर्नर जेनरल के साथ करौली राज्य की खत किताबत होने लगी। इस तरह वि० सं० १९१६ (ई० सन् १८५९) तक कोई एजेन्ट रियासत में नहीं था। रियासत पर कर्ज़ बहुत बढ़ जाने के कारण महाराजा की सहायता व सलाह के लिये सं० १९१६ में एक अंग्रेज़ अफसर मुकर्रर हुआ। यह अफसर भी सं० १९१८ (ई० सन् १८६१) में पीछा बुला लिया गया। सं० १९२५ (ई० सन् १८६८) में जब अकाल पड़ा तो राज्य कर्ज़दार था, फिर भी महाराजा ने साहस करके अंग्रेज़ सरकार से दो लाख रुपये उधार लेकर अकाल पीड़ितों के लिये काम खुलवाये और तालाब आदि बनवाये। इस समय असहाय प्रजा की हर तरह से सहायता की। परन्तु धर्म विश्वास के कारण अपने राज्य में मच्छुओं को मच्छी पकड़ने नहीं दिया। आपने फौज का फिर से संगठन किया। करौली का प्रसिद्ध रङ्गमहल आपकी कला प्रियता का नमूना है। आप स्वाभिमानी थे और अपने भाई-बन्धुओं का बहुत आदर करते तथा प्रजा पर पूरा ध्यान देते थे। इनके समय में तीन-चार हज़ार राजपूतों की सेना रहती थी। ये बड़े न्याय प्रिय महाराजा थे। एक बार इनके एक निकट रिश्तेदार राजपूत ने एक चमार कन्या पर बलात्कार किया। इसकी सूचना महाराजा के पास पहुँची। इस नीच कर्म के करने पर महाराजा ने निकट सम्बंधी होने का विचार न करते हुए आज्ञा दी कि इस पापी पुरुष को शीशा गला कर पिला दिया जावे। इस आज्ञा से राज सभा में सन्नाटा छा गया और कुछ वयोवृद्ध सरदारों ने सजा को कम करने की प्रार्थना की। इस पर महाराजा का उत्तर था "मदनपाल सर्वत्र नहीं रहता है। जंगल में मेरी प्रजा मेरे ही भरोसे निर्भय विचरती है। यदि ऐसे पापियों को ऐसा कठोर दण्ड नहीं दिया जायगा तो प्रजा की लज्जा का रक्षक कौन होगा?" ये थे इनके वाक्य! अन्त में सबके अधिक प्रार्थना करने पर आजन्म कैद की सजा दी गई। राजपूतों की वीरता पहचानने वाले ये एक ही राजा थे।

वि० सं० १९१४ (ई० सन् १८५७) में अंग्रेज़ सरकार के विरुद्ध भारतीय सिपाहियों ने गदर (विद्रोह) कर दिया था। उस समय कोटा राज्य में भी बागी सिपाहियों ने विद्रोह फैला दिया। कोटा राज्य की

फौज के सेना नायक जयदयाल और महराबखाँ गदर वालों से मिल कर कोटा नरेश को नजर कैद कर दिया। इस पर कोटा महाराव का पत्र महाराजा मदनपाल के पास सहायतार्थ आया। अतः कोटा नरेश की रक्षा करने के लिए लगभग हज़ार बांके राजपूतों की टोली सेनापति मलूकपाल की अधीनता में भेजी गई। इसमें भी एक-एक घर से कई राजपूत गये थे और अपनी होशियारी और रणचातुरी के बल पर महाराव को नजर कैद से छुड़ाकर बागी फौज से लोहा लिया। बाद में अंग्रेज़ों की फौज आ जाने पर विद्रोहियों का दमन दोनों ने मिल कर किया। इसीसे आज भी कोटा राज्य में दो राजपूत वीर सन्तनसिंह और हरिचन्द गोंहजे की पूजा होती है। इस सहायता व खैरख्वाही के बदले में अंग्रेज़ सरकार ने महाराजा मदनपाल को जी० सी० एस० आई० का खिताब दिया और सलामी की तोपें १५ से १७ कर दीं तथा १ लाख १७ हज़ार रुपये का कर्ज जो बाकी रहा था वह माफ कर दिया। इस समय ख़िलअत–सरोपाव भी महाराजा को मिला। सं० १९१८ (ई० सन् १८६२) में सरकार ने एक सनद फाल्गुन सुदि १० मंगलवार (ता० ११ मार्च) की मिति की दी जिससे करौली वालों को निःसन्तान होने की दशा में गोद लेने का अधिकार दिया गया। यह सनद महत्वपूर्ण है क्योंकि करौली के गत आठ राजा गोद से ही राजगद्दी पर बैठे हैं।

महाराजा मदनपाल का विवाह सिरोही के महाराव उम्मेदसिंह देवड़ा की बहिन के साथ सं० १९२४ बैसाख सुदि ६ (ई० सन् १८६७ ता० ९ मई) को हुआ था। इनके सन्तान में केवल एक कन्या थी। सं० १९२६ श्रावण सुदि ८ (ई० सन् १८६९ ता० १७ अगस्त) को इन महाराजा का देहान्त हो गया। इनका भतीजा लक्ष्मणपाल इनका उत्तराधिकारी हुआ।

## ३०—महाराजा लक्ष्मणपाल

[सं० १९२६ श्रावण–भादों]

ये महाराजा मदनपाल के भाई विष्णुपाल के पुत्र थे। हाड़ोती ठिकाने से आप गोद आये। आप एक मास के बाद ही सं० १९२६ भादों सुदि ६ (ई० सन् १८६९ ता० १३ सितम्बर) को इस संसार से चल बसे। इससे जयसिंहपाल जो कि हाड़ोती के सरदार हुए थे, इनके उत्तराधिकारी हुए।

## ३१—महाराजा जयसिंहपाल

[सं० १९२६–१९३२]

ये हाडोती ठिकाने से गोद आये थे। सं० १९२७ के माघ (ई० सन् १८७१ जनवरी) में एजेन्ट गवर्नर जेनरल ने करौली में जाकर इन्हें खिलअत, गद्दी नशीनी व शासन के पूरे अधिकार दिये। उस समय ये ३२ वर्ष के थे। इन्होंने राज्य का बहुतसा कर्जा चुकवाया और खर्च में किफा-

यत की। प्रजा इनसे बड़ी खुश थी। छः वर्ष राज करने के बाद ये सं० १६३२ मँगसर बदि ५ (ई० सन् १८७५ ता० १७ नवम्बर) को दस्तों की बीमारी से निसःन्तान गुजर गये। ये मरते समय अपने भतीजे अर्जुनपाल को गोद लेने के लिए पोलिटिकल एजेन्ट कर्नल राइट को कह गये थे।

## ३२—महाराजा अर्जुनपाल

[सं० १६३२-१६४३]

ये हाडोती ठिकाने के छुट भाई मंगलपाल के पुत्र और जयसिंहपाल के भतीजे थे। आप वि० सं० १६३२ माघ सुदि ५ (ई० सन् १८७६ ता० ३१ जनवरी) को अंग्रेज सरकार की सम्मति से राजगद्दी पर बैठे। उस समय एक करीबी रिश्तेदार सज्जनपाल ने करौली की गद्दी का दावा किया; परन्तु वह खारिज हो जाने पर हाडोती ठिकाने का दावा किया। उसमें भी सफलता नहीं मिली और सरदारों ने सर्व सम्मति से महाराजा अर्जुनपाल के भतीजे भँवरपाल को हाडोती का सरदार करार दे दिया। राज्य के कई लोग सज्जनपाल के पक्ष में थे। इससे महाराजा ने सज्जनपाल के लिये कुछ जागीर मुकर्रर कर दी।

इन महाराजा के राज्यकाल के शुरू में ही कुप्रबन्ध रहा। इससे वे उपद्रवी सरदारों का दमन न कर सके। पश्चात इन्होंने सरदारों को बहुत तंग किया। इसलिये अंग्रेज सरकार में शिकायत होने पर सरदारों ने जाँच करवाई और महाराजा से अधिकार छीन लिये। सं० १६३६ (ई० सन् १८८१) में एक अंग्रेज पोलिटिकल अफसर करौली में नियुक्त हुआ और उसकी मातहती में एक कौंसिल बनी। इस प्रकार अर्जुनपाल नाम मात्र के राजा कहला कर सं० १६४३ के मँगसर (ई० सन् १८८६ दिसम्बर) में स्वर्गवासी हो गये। इनके कोई सन्तान नहीं थी। इसलिये इनका भतीजा भँवरपाल गोद लिया जाकर करौली की गद्दी पर बैठा।

## ३३—महाराजा सर भंवरपाल

[सं० १६४३-१६८४]

इनका जन्म सं० १६२० फाल्गुन बदि २ बुधवार (ई० सन् १८६४ ता० २४ फरवरी) को हुआ था। सं० १६४३ सावण सुदि १५ (ई० सन् १८८६ ता० १४ अगस्त) को ये हाडोती ठिकाने से गोद आकर करौली की गद्दी पर बैठे और सं० १६४६ ज्येष्ठ सुदि ८ (ई० सन् १८८६ ता० ७ जून) को इन्हें शासन के पूरे अधिकार सरकार से मिले। सं० १६५२ कार्तिक सुदि ७ (ई० सन् १८६५ ता० २५ अक्टूबर) को आप वाईसराय से आगरे में मिले। सं० १६५१ (ई० सन् १८६४) में के० सी० आई० ई० का और सं० १६५४

( ई० सन् १८६७ ) में जी० सी० एस० आई० का खिताब इन्हें मिला। इनके छः विवाह कोयला ( कोटा स्टेट ), खंडोला ( जयपुर ), मण्डावा ( जयपुर ), बनेड़ा ( मेवाड़ ), शिवपुर-बड़ोदा ( मध्यभारत ) और जगमनपुर ( यू० पी० ) ठिकानों में हुए थे फिर भी कोई सन्तान नहीं हुई। इनको शेरों को पालने का बड़ा शौक था। चित्रों में इनके पास दोनों तरफ शेर बैठे हुए दिखाये



जीवित शेरों से खेलने वाले—महाराजा सर भंवरपाल बहादुर

गये हैं। इससे प्रकट होता है कि ये जीवित शेरों से खेला करते थे और उन्होंने अपने जीवनकाल में लगभग ३०० शेरों का शिकार किया था। इनकी अंग्रेजी, हिन्दी व संस्कृत में अच्छी गति थी। सं० १६६१ ( ई० सन् १६०४ ) में इन्होंने नागदा मथुरा रेल्वे निकालने के लिये सरकार को अपनी भूमि मुफ्त में दी और सं० १६६३ ( ई० सन् १६०६ ) में राज्य के सिक्के के बदले में अंग्रेज सरकार का सिक्का जारी किया। इसी वर्ष राज्य पर फिर कर्ज हो गया। इससे राज्य-प्रबन्ध पूर्वी राजपूताना स्टेटस एजेन्सी के पोलिटिकल एजेन्ट की मातहती में रक्खा गया जो सं० १६७४ ( ई० सन् १६१७ ) तक रहा। सं० १६७१ ( ई० सन् १६१४ ) में जर्मन युद्ध छिड़ने पर महाराजा ने हर प्रकार से सरकार की सहायता की।

सं० १६८४ सावण सुदि ६ ( ई० सन् १६२७ ता० ३ अगस्त ) को महाराजा भँवरपाल का स्वर्गवास हो गया। इनके कोई पुत्र न था। इससे इनके भतीजे महाराजा भोमपाल गोद आकर राज्य के उत्तराधिकारी हुए।



चचेरे भाई

## ३४—महाराजा भोमपालजी

[ सं० १६८४—चिरायु हो ]

श्रीमान् यादव-कुल चन्द्रभाल महाराजाधिराज महाराजा भोमपालदेव स्वर्गीय महाराजा भँवरपाल के भतीजे और ठाकुर सुजानपाल के पुत्र हैं।
चचेरे भाई



हिज हाइनेस महाराजा भोमपाल जी बहादुर

महाराजा भँवरपाल के निःसन्तान गुजर जाने पर आप सं० १६८४ भादों वदि ६ ( ई० सन् १६२७ ता० २१ अगस्त ) को गद्दी पर बैठे। इनका जन्म सं० १६२३ द्वितीय ज्येष्ठ सुदि ६ ( ई० सन् १८६६ ता० १८ जून ) को हुआ था। इनके तीन विवाह हुए। एक तो करौली के मुख्य जागीरदार जाखोड़ा के राजा बहादुर भगवानसिंह तंवर की कन्या से, दूसरा विवाह राजा बहादुर भगवानसिंह की बहिन से, तीसरा अलवर राज्य के मूड़िया जागीरदार ठाकुर चमनसिंह तंवर की पुत्री से। पहिली दो महिलाओं का देहान्त हो गया और इनके कोई सन्तान नहीं हुई। तीसरी धर्मपत्नी का भी स्वर्गवास हो गया है। उनसे एक कुंवर गणेशपाल और दो कुँवरियें हुईं। बड़ी पुत्री का देहान्त होगया है और छोटी राजकुमारी का विवाह ईडर ( महीकांठा-गुजरात ) नरेश के छोटे भाई महाराज लालसिंह से हुआ है।

युवराज महाराजकुमार गणेशपालजी का शुभ जन्म सं० १६६२ माघ सुदि ६ ( ई० सन् १६०६ ता० ३ फरवरी ) को हुआ है। ये अपने पिता की जागीर हाड़ोती के उत्तराधिकारी सं० १६८४ में हुए, जब इनके

पिता करौली की राजगद्दी पर गोद आकर बैठे। इनके दो कँवरानियें हैं। पहली कँवरानी जयपुर के खंडेला ठिकाने के राजा हम्मीरसिंह की कन्या है। दूसरी राजा साहब ओयल ( अवध ) की पुत्री हैं। महाराजकुमार साहब के सन्तान में ३ पुत्र भँवर व्रजेन्द्रपाल, भँवर महेन्द्रपाल और भँवर सुरेन्द्रपाल हैं।

---

## राज्य की आमदनी व खर्च

करौली राज्य की सालाना आमदनी सवा सात लाख और खर्च सात लाख रुपये हैं। सं० १९८८ ( ई० सन् १९३२ ) में मुख्य मुख्य मदों का हिसाब इस प्रकार था:—

| नाम मद | आमदनी | खर्च |
|---|---|---|
| १—मालगुजारी | ३,९५,६५६ | ० |
| २—कस्टम (चुंगी) | १,०३,१८८ | १४,३५० |
| ३—जंगलात | १०,१०७ | ४,४७१ |
| ४—आबकारी | २१,९२५ | ० |
| ५—अदालतें | ४०,६३२ | ० |
| ६—अदालतें, जेल और पुलिस | .... | ३५,२७६ |
| ७—फुटकर | ५१,३४५ | १०,७९४ |
| ८—राजमहल | ० | ६५,८५५ |
| ९—राजवी ( राजवंशियों ) कुटुम्बियों और राजपूत सरदारों को भत्ता | .... | ५३,४७७ |
| १०—कौंसिल | .... | १७,८०७ |
| ११—महकमा माल ( रेवेन्यू ) | ... | ६४,६७३ |
| १२—महकमा हिसाब | .... | ५,५८२ |
| १३—कमठा (पी० डब्लू० डी०) | ... | ५८,५२४ |
| १४—महकमा अस्पताल | ... | १७,००० |
| १५—स्कूल ( शिक्षा विभाग ) | ... | १०,८६४ |
| १६—डाकखाना | ... | ८८३ |
| १७—जमादार खाना और मिस्तरी खाना ( वर्कशाप ) | ... | १०,८६८ |
| १८—सेना | .... | १,०७,७६० |
| १९—तबेला ( स्टेबिल्स ) | ... | ५२,२९९ |
| २०—शिकारगाह | ... | १३,२४० |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| २१—भण्डार | ... | ... | ... | १,१६६ |
| २२—इनाम | ... | ... | ... | १,६६५ |
| २३—दान-पुण्यार्थ | | ... | ... | १६,५६७ |
| २४—पावर हाउस ( बिजली घर ) | | ... | ... | १३,२१४ |
| २५—पेन्शनर्स | ... | ... | ... | १२,२६६ |
| २६—मेहमान ( गेस्टस ) | | ... | ... | ३,२६१ |
| २७—रिफंडस | ... | ... | ... | १,४५३ |
| २८—आकस्मिक ख़र्च ( एक्सिडेन्टल ) | | | ... | २२,४७४ |
| २६—सफ़र का भत्ता | | ... | ... | ४,१८७ |
| | | ६,२२,८५३ | | ६,२४,८८६ |

## अहदनामा—सन्धि पत्र

अहदनामा आनरेबल अंग्रेज़ी ईस्ट इण्डिया कम्पनी और महाराजा यदुकुलचन्द्र भाल हरबख्शपाल देव राजा करौली के दर्मियान, मार्फत मिस्टर चार्ल्स थियोफिलिस मेटकाफ के, जिसको आनरेबिल कम्पनी की तरफ से हिज एक्सिलेंसी दि मोस्ट नोबल मार्किस आफ हेस्टिंग्ज़, के० जी० गवर्नर जेनरल ने इख्तियारात अता किये थे और मार्फत मीर अताकुली के जिसको उक्त राजा ने अपनी तरफ से पूरे इख्तियारात दिये थे, तय पाया।

शर्त पहली—दोस्ती, एकता और खैरख्वाही गवर्नमेण्ट अंग्रेज़ी के जो एक फरीक है और राजा करौली व उनकी औलाद के जो दूसरा फरीक, हमेशा के वास्ते जारी रहेगी।

शर्त दूसरी—अंग्रेजी सरकार राजा करौली की रियासत को अपनी हिफ़ाजत में लेती है।

शर्त तीसरी—राजा करौली अंग्रेज़ी सरकार की बुजुर्गी का इकरार करके हमेशा की इताअत का वादह करते हैं, वह किसी पर जियादती न करेंगे। अगर इत्तिफाक से कोई तकरार किसी रईस के साथ हो जावे तो वह फैसला के लिये अंग्रेज़ी सरकार की सरपंची में सुपुर्द की जावेगी। राजा अपने मुल्क के पूरे हाकिम हैं। अंग्रेज़ी हुकूमत उनके मुल्क में दाखिल न होगी।

शर्त चौथी—अंग्रेजी सरकार अपनी खुशी से राजा और उसकी औलाद को वह खिराज माफ़ फर्माती है जो वह साबिक में पेशवा को देते थे और जो पेशवा ने अंग्रेजी सरकार के नाम तब्दील कर दिया था।

शर्त पाँचवीं—राजा करौली, जब अंग्रेजी सरकार तलब करे, अपनी फौज अपनी हैसियत के मुवाफिक देंगे।

शर्त छठी—यह अहदनामा जिसमें छः शर्तें दर्ज हैं देहली मुकाम पर तैयार होकर उस पर मिस्टर चार्ल्स थियोफिलिस मेटकाफ और मीर 'अताकुली के मुहर और दस्तखत हुए और इसकी तसदीक की हुई नकल दस्तखती हिज एक्सिलेन्सी दी मोस्ट नोबल गवर्नर जेनरल और महाराजा करौली की आज की तारीख ६ नवम्बर सन् १८१७ ई० से देहली मुकाम में एक महीने के अन्दर दी जावेगी। फ़क़त।

| मुहर राजा | दस्तखत—सी० टी० मेटकाफ | मुहर |
|---|---|---|
| मुहर कम्पनी | मुहर मीर अताकुली | दस्तखत हेस्टिंग्ज़ |

इस अहदनामे को हिज एक्सिलेन्सी गवर्नर जेनरल ने केम्प सालिया में तारीख १५ नवम्बर सन् १८१७ ई० को तस्दीक किया।

दस्तखत—जे० एडम

सेक्रेटरी गवर्नर जेनरल

ऊपर लिखे अहदनामा के सिवाय सं० १९१८ (ई० सन् १८६२) को एक सनद असली सन्तान न होने की दशा में गोद लेने के बाबत महाराजा करौली को मिली और वि० सं० १९२५ पोष सुदि ६ (ई० सन् १८६८ ता० २० दिसम्बर) को एक अहदनामा मुजरिमों के लेनदेन आदि का तथा सं० १९३८ माघ सुदि ४ सोमवार (ई० सन् १८८२ ता० २३ जनवरी) को नमक के बाबत—जैसा कि राजपूताने के कुल दूसरे राज्यों के साथ हुए—अंग्रेज सरकार ने इस राज्य के साथ भी किये।

---

## करौली राज्य के सरदार

इस राज्य में सरदार (जागीरदार) लोग ठिकानेदार या बापोतीदार कहलाते हैं। ये सब यादव वंश के हैं और राज्य में मुकर्रिरा खिराज देते हैं जो भूमि की उपज का चौथाई हिस्सा होता है। यह खिराज फौजी सेवा के बदले में दिया जाता है, जिसका रिवाज अब उठ गया है। ख़ास मोकों पर या राजदरबारों के समय ठाकुर या जागीरदार लोग अपनी जमियत (सेना) के साथ दरबार में पहुँचते हैं और उस समय उनका ख़र्च सब राज्य से दिया

जाता है। परन्तु मामूली मौकों पर जागीरदार अपने खर्च से दरबार में आते हैं। ठाकुरों के घराने कोटड़ी कहलाते हैं। इनकी संख्या ३७ है जिनमें से हाडोती, अमरगढ़, रावंतरा, भरन्तु और मदनपुरा के जागीरदार, ठिकानेदार कहलाते हैं, बाकी के बापोतीदार कहलाते हैं।

जागीरदारों के दूसरे घराने इतने लिखने योग्य नहीं हैं। वे हरिदास और मुकंद कोटड़ी या पाल घराने से निकले हैं। इन जागीरदारों की जांनशीनी ज्येष्ठ पुत्र के नाम से होती है और रिवाज के माफ़िक ठाकुर अपने छोटे भाई को आजीविका देता है। कुछ जागीरों में सब पुत्रों को बराबर बटवारा होता है; परन्तु ज्येष्ठ पुत्र को डबल ( दुगना ) हिस्सा मिलता है।

करौली राज्य में हाड़ोती ठिकाने के राव मुख्य सरदार गिने जाते हैं और नरेश के निःसन्तान होने पर इसी जागीर से गोद लिया जाता है। करौली के राजा और हाड़ोती के राव अपने नाम के पीछे बहुधा पाल शब्द लगाते हैं, "सिंह" शब्द नहीं लगाते। उनका यह विश्वास है कि पाल का अर्थ गौ का पालन करने वाला है और "सिंह" का अर्थ गौओं को भक्षण करने वाला है। वास्तव में यह विचार ठीक नहीं विदित होता। "सिंह" शब्द एक सम्मान सूचक उपाधि है जिसको क्षत्रिय राजा महाराजाओं ने क्षत्रप वंशी शक (ईरानी) राजाओं की देखादेख विक्रम की १० वीं शताब्दी से लगाना शुरू किया है। प्राचीन ग्रन्थों व शिला लेखों में आर्य्य नरेशों के नाम के साथ "सिंह" शब्द नहीं मिलता है। इस उपाधि का प्रचार मुसलमानी काल से विशेष हुआ और वह भी देखा-देखी। अर्थात् जब मुग़ल सम्राट के दरबार में राजपूताने के राजा शाही सेवा में जाते थे तो मुसलमानों के नामों के साथ खाँ, जंग, बहादुर आदि शब्द देखकर इन्होंने भी वीरोचित नाम "सिंह" जोड़ना शुरू कर दिया।

**हाड़ोती**—यहाँ के ठाकुर (सरदार) की खास जागीर गरेरी के पास एक गाँव में थी। इनके मूल पुरुष राव कीर्तिपाल थे जो महाराजा धर्मपाल के दूसरे पुत्र थे। सं० १७५४ ( ई० सन् १६८७ ) में हाड़ोती और फतहपुर के जागीरदारों के आपस में सरहदी तनाजा खड़ा हुआ और उन्हीं के कुटम्ब वालों को पंच नियत किये। हाड़ोती वालों की तरफ से गोली चली जिसमें गरेरी का कीर्तिपाल जो पंचायत में शामिल था मारा गया। इसलिए महाराजा ने कीर्तिपाल के पुत्र को हाड़ोती पर अधिकार करने की आज्ञा दी। हाड़ोंती के सरदार दूसरे जागीरदारों की तरह खैरख्वाह मशहूर नहीं हैं। महाराजा हरबख्शपाल ( सं० १८६१–६४ ) ने एकटनला के प्रसिद्ध युद्ध के पश्चात् यह जागीर जब्त करली और छः वर्ष बाद जुर्माना लेकर वापस की। यहाँ के ठाकुर ( सरदार ) को राव का खिताब है। हाड़ोती

और अमरगढ़ के ठाकुर का दर्जा बराबर है, इसलिए दरबार में दोनों एक साथ उपस्थित नहीं होते हैं। करौली नरेश के निःसन्तान होने पर हाड़ोती जागीर से गोद लिया जाता है।

हाड़ोती की जागीर इस समय युवराज महाराजकुमार गणेशपाल बहादुर के अधिकार में है और सालाना आय करीब ३० हज़ार रु० हैं।

**अमरगढ़**—यहाँ के जागीरदार ठाकुर कुलभालचन्द्र यादव क्षत्रिय हैं। ये ताजीमी सरदार हैं और हाड़ोती के राव से दूसरा दर्जा इन्हीं का है। इनका जन्म सं० १९३७ सावण सुदि १५ शुक्रवार (ई० सन् १८८० ता० २० अगस्त) को हुआ था। अमरगढ़ का मूल पुरुष ठाकुर अमरमन महाराजा जगमन का पुत्र था। कहते हैं कि अमरमन को दिल्ली सम्राट से मनसब मिला था। परन्तु फारसी तवारीखों में मनसबदारों की नामावली में उसका नाम नहीं पाया जाता है। हाँ! अमरमन के पिता महाराजा जगमन अवश्य मनसबदार थे।

**रावतरा**—इसके स्वामी ठाकुर भवेन्द्रपाल यादव ताजीमी सरदार हैं। राज्य के सरदारों में इनका तीसरा दर्जा है। रावतरा का प्रथम सरदार ठाकुर भोजपाल महाराजा धर्मपाल (दूसरे) का पुत्र था। यहाँ का ठाकुर अमरगढ़ के ठाकुर के बराबर ताजीम रखता है।

**पदमपुरा**—ठाकुर मोतीपाल यादव का जन्म सं० १९३२ फाल्गुण सुदि १० (ई० सन् १८७६ ता० ५ मार्च) को हुआ। इन्हें ताजीम है। ये भूतपूर्व महाराजा भँवरपाल के भाई हैं और हाड़ोतो के राव (महाराजकुमार) के चाचा हैं। ठाकुर मोतीपाल की शिक्षा मेयो कालेज में हुई है। ये राज्य की सेना के सेनापति हैं।

ठाकुर सुजानपाल यादव ताजीमी सरदार है।

राजा बहादुर लखपतसिंह तँवर राजपूत हैं। इन्हें राज्य से ताजीम और राजा बहादुर का खानदानी खिताब दिया हुआ है। इनके पिता भगवानसिंह का देहांत सं० १९४९ के आषाढ़ (ई० सन् १८९२ जुलाई) मास में हुआ। इनके दादा विरधमानसिंह ग्वालियर से आये थे। ग्वालियर नरेश ने उनको जीवनकाल के लिये पहाड़गढ़ दिया था। लखपतसिंह की जागीर की सालाना आय आठ हजार रुपये हैं। ये धर्मादा महकमा के सुपरिंटेन्डेन्ट हैं।

---

राजपूताना से बाहर के यादववंशी राज्य

## मैसूर राज्य

दक्षिण भारत में मैसूर एक बड़ा शक्तिपूर्ण और प्रभावशाली राज्य है। भारत के देशी राज्यों में इस समय ये बड़ोदा से भी अधिक उन्नतिशील राज्य

माना जाता है। फैलाव तथा आमदनी में हैदराबाद निजाम रियासत से दूसरे दर्जे पर है। इसका क्षेत्रफल २६,४७५ वर्गमील, जनसंख्या ६५,५७,८७१ और सालना आमदनी करीब ४ करोड़ रुपये हैं। खिराज में ३५ लाख वार्षिक अँगरेज सरकार को देते हैं। राज्य में आठ परगनें हैं। कोलर (कोलार) परगने में सोने की खानें हैं जिनसे सोना निकाला जाता है। भूमि बड़ी उपजाऊ और नारियल, चन्दन आदि वृक्षों का घर है।

प्राचीन इतिहासों से पता चलता है कि ईसा से तीन सौ वर्ष पूर्व मैसूर राज्य का उत्तरी-पूर्व भाग अशोक के साम्राज्य में था। बाद में मैसूर में आंन्ध्र (सातवाहन) राजवंश का शासन हुआ। तीसरी शताब्दी से ग्यारहवीं शताब्दी तक मैसूर में तीन राजवंशों का राज रहा। उस समय उत्तरी-पश्चिमी भाग कदम्ब राजवंश के, पूर्वी और उत्तरी भाग पल्लव राजकुल के और मध्य तथा दक्षिणी भाग गंगावंश के हाथों में रहा। इनके अधिकार का भाग गंगवाड़ी कहलाता था और उनकी राजधानी तलकाद (तलवनपुर) थी जो कावेरी नदी के तट पर (मैसूर से करीब २८ मील अग्निकोण में) थी। ग्यारहवीं शताब्दी में चोल राजवंश के राजा ने मैसूर को अपने अधिकार में कर लिया। पर बारहवीं शताब्दी में होयशल शाखा के यादवों ने चोलवंशी राजाओं को भगा दिया। और द्वार समुद्र (दोर समुद्र) को अपनी राजधानी बनाया। दोर समुद्र को इस समय "हलेबीड़" कहते हैं और वह मैसूर राज्य के हसन जिले में वेलूर से १० मील पूर्व में है। १४ वीं शताब्दी में होयशल राज्य का भी अन्त हो गया और मैसूर का सम्बन्ध विजयनगर साम्राज्य के यादवों से हुआ। उसी शताब्दी के अन्त में वर्तमान राजवंश को मैसूर मिला, पर वह विजयनगर साम्राज्य का आधीन राज्य रहा। सं० १६२१ फाल्गुण बदि ६ गुरुवार (ई० सन् १५६५ ता० २५ जनवरी) को विजयनगर साम्राज्य का पतन हुआ और मैसूर स्वतन्त्र राज्य बन गया।

मैसूर के वर्तमान यादव राजवंश के मूलपुरुष के विषय में कहा जाता है कि विक्रमी सं० १४५६ (ई० सन् १३९९) में यादव विजयराज और कृष्णराज नाम के दो वीरों ने द्वारका (काठियावाड़) से चलकर दक्षिण भारत में अपना राज्य जमाया। वे पहले पहल वर्तमान मैसूर नगर के पास हादीनाड़ स्थान में बसे। जब उन्होंने सुना कि स्थानिक राजा मतिभ्रम होने से गद्दी छोड़ कहीं चला गया है और पास ही के एक कारुगली स्थान का छोटा सरदार राज्य को हड़पना और उस राजा की पुत्री से विवाह करना चाहता है। तब इन दोनों भाईयों ने अपने साथियों सहित पहुँचकर उस कन्या को बचाया और कारूगाली के सरदार को भोज में मार डाला। उस राजकुमारी ने प्रसन्न होकर विजयाराज यादव के साथ अपना विवाह

किया। तब से विजयराज को ओड़ियार या बढ़ियार की उपाधि मिली। बढ़ियार कनाड़ी भाषा में एक सम्मान सूचक शब्द है और इसके मायने हैं "मालिक"। विजयराज यादव बढ़ियार ने इसके बाद हादीनाद और कारूगाली की भूमि पर कब्जा किया। विजयराज के वंशज मैसूर नरेशों की वंशावली इस प्रकार है:—

| | | विक्रमी संवत् |
|---|---|---|
| १—विजयराज ( उर्फ यदुराय ) | ... | १४५६–१४८० |
| २—हीर बटाड़ चामराज बढ़ियार ( प्रथम ) | ... | १४८०–१५१५ |
| ३—तीमराज बोडियर ( प्रथम ) | ... | १५१५–१५३५ |
| ४—हीर चामराज वोढ़ियार ( दूसरा ) ( छः अंगुलिया वाला ) | | १५३५–१५७० |
| ५—बत्ताड़ चामराज वढ़ियार ( तीसरा ) | ... | १५७०–१६०६ |
| ६—तीमराज वोडियर ( दूसरा ) ( अप्पान्न ) | ... | १६०६–१६२८ |
| ७—बोल चामराज वढ़ियार ( चौथा ) | ... | १६२८–१६३३ |
| ८—बेत्ताड़ चामराज वढ़ियार ( पाँचवाँ ) | ... | १६३३–१६३५ |
| ९—राज वोडियर ( प्रथम ) | ... | १६३५–१६७४ |
| १०—चामराज वोडियर ( छठा ) | ... | १६७४–१६९४ |
| ११—इमड़ीराज वढ़ियार ( दूसरा ) | ... | १६९४–१६९५ |
| १२—रणधीर कन्थीरव नरसराज वोडियर | ... | १६९५–१७१६ |
| १३—दोड़ा देवराज वढ़ियार | ... | १७१६–१७२९ |
| १४—चीक देवराज वढ़ियार | ... | १७२९–१७६१ |
| १५—कन्तीरव वोडियर ( मुकरसु = गूंगा व बहरा नरेश ) | | १७५१–१७७१ |
| १६—दोड़ा कृष्णराज वोडियर ( प्रथम ) | ... | १७७१–१७८८ |
| १७—चामराज वोडियर ( सातवाँ ) | ... | १७८८–१७९१ |
| १८—कृष्णराज वोडियर ( दूसरा ) | ... | १७९१–१८२३ |
| १९—नंजराज वोडियर | ... | १८२३–१८२७ |
| २०—वेतड़ चामराज वोडियर ( आठवाँ ) | ... | १८२७–१८३३ |
| २१—खास चामराज वोडियर ( नवाँ ) | ... | १८३३–१८५३ |
| २२—कृष्णराज बढ़ियार ( तीसरा ) | ... | १८५७–१९२४ |
| २३—चामराजेन्द्र ( दसवाँ ) | ... | १९२४–१९५१ |
| २४—कृष्णराज वढ़ियार ( चौथा ) | ... | १९५१—चिरायु हो |

सं० १८२३ ( ई० सन् १७६६ ) में महाराजा नंजराज वढ़ियार के समय में हैदरअलीखाँ नाम का सेनापति राज्य का कर्ताधर्ता बन गया। नंजराज को गला घोंटकर सं० १८२७ ( ई० सन् १७७० ) में मार डाला गया और उसके स्थान में उसका भाई चामराज वढ़ियार ( आठवाँ ) राजगद्दी पर बैठा। परन्तु वह निःसन्तान सं० १८३२ ( ई० सन् १७७५ ) में मर गया। इस पर कारूगाली का एक कुटुम्बी सरदार चामराज ( नवाँ ) को हैदरअली ने

गद्दी पर बैठाया। वह भी सं० १८५३ (ई० सन् १७९६) में मर गया। इस पर हैदरअली के पुत्र टीपू सुलतान ने दूसरा उत्तराधिकारी नहीं चुना। इस प्रकार सं० १८१८ (ई० सन् १७६१) से अपनी मृत्यु सं० १८३९ मार्गशीर्ष सुदि ३ शनिवार (ई० सन् १७८२ ता० ७ दिसम्बर) तक हैदरअली तथा उसके बाद टीपू सुलतान अपनी मृत्यु सं० १८५६ बैशाख बदि ३० शनिवार (ई० सन् १७९९ ता० ४ मई) तक मैसूर राज्य के सर्वस्व रहे।

टीपू के मारे जाने पर जब अँग्रेज़ सरकार का अधिकार मैसूर पर हुआ तब सरकार ने पुराने राजवंश के चामराज के पुत्र कृष्णराज (तीसरे) को मैसूर की गद्दी पर बिठाया। परन्तु राज्य के कुप्रबन्ध के कारण सरकार ने सं० १८८८ (ई० १८३१) में इसे गद्दी से उतार दिया। और राज्य-प्रबन्ध अपने हाथों में ले लिया और उससे कुछ शर्तों के साथ नया अहदनामा भी लिखवाया। सं० १९२४ (ई० सन् १८६७) में उसकी मृत्यु होने पर चाम राजेन्द्र (दसवाँ) जो बेत्ताडाकोत घराने के कृष्ण अरसु का तीसरा पुत्र था उसके गोद को मंजूर कर गद्दी बैठाया। परन्तु सं० १९३८ (ई० सन् १८८१) तक रिजेन्सी (नाबालगी) रही। सं० १९५१ (ई० सन् १८९४) में चाम राजेन्द्र का देहान्त हो गया। उनके बड़े पुत्र कृष्णराज (चौथे) गद्दी पर बैठे। यही वर्तमान नरेश हैं। आपका पूरा नाम "कर्नल हिजहाईनेस महाराजा सर कृष्णराज बढ़ियार बहादुर जी० सी० एस० आई; जी० बी० ई०" है और ई० सन् १८८४ ता० ४ जून को जन्मे हैं। ई० सन् १८९५ ता० १ फरबरी को आप मैसूर के राजसिंहासन पर विराजे और १८ वर्ष की आयु होने पर ई० सन् १९०२ ता० ८ अगस्त को आपको शासन के पूरे अधिकार मिलें। ई० सन् १९०० के जून मास में काठियावाड़ के वणा ठिकाने के राना बनेसिंह झाला की ज्येष्ठ पुत्री प्रतापकुमारी बाई (लक्ष्मीविलास) के साथ आपका विवाह हुआ। आप एक सुशिक्षित और प्रजाप्रिय नरेश हैं। इसी से मैसूर का शासन आदर्श और दिव्य होगया है। वह यूरोप के किसी सभ्यदेश के शासन से टक्कर ले सकता है। मैसूर आज भारतीय नरेशों के लिए आदर्श रूप है।

महाराजा साहब के छोटे भाई ही "युवराज" पद पर हैं। इनका शुभ नाम हिजहाईनेस सर कान्तिराव नरसिंहराज बढ़ियार जी० सी० आई० ई० हैं। युवराज को युद्ध सेवाओं के उपलक्ष में भारत सरकार से ई० सन् १९१८ की १ जनवरी को "हिजहाईनेस" की उपाधि व्यक्तिगत (पर्सनल) मिली है। युवराज के ज्येष्ठ पुत्र श्रीजय चामराज बढ़ियार का जन्म ई० सन् १९१९ ता० १८ जुलाई को हुआ। इनका विवाह हिजहाईनेस चरखारी (बुन्देलखण्ड C. I.) की बहिन के साथ होने का तय हो रहा है।

---

# जैसलमेर राज्य

## तेरहवाँ प्रकरण




## ॥ उत्तर भड़किवाड़ भाटी ॥

राज्य चिन्ह, जैसलमेर राज्य ( राजपूताना )

**JAISALMER STATE**

# जैसलमेर



उ०
प०
पू०
द०
किशनगढ़
तणोट
घुयली
नाचणां
नोख
बाप.
मोहनगढ़
देवा
रामगढ़
घोटडू
रामगढ़
सुईयाला
जैसलमेर
सम
साँभा
देवीकोट
बीजेराई
महाजलार
लखा
जो ध पु र

# जैसलमेर राज्यका इतिहास

## भौगोलिक वर्णन

### नामकरण, स्थिति और विस्तार

जैसलमेर राज्य राजपूताने के निरे पश्चिमी भाग में है जो बीकानेर और सिन्ध से लगता हुआ मारवाड़ के मालानी परगना तक चला गया है। इसके उत्तर में बहावलपुर रियासत, पूर्व में बीकानेर



जैसलमेर क़िला मय सदर दर्वाजा ( अखैपरोल )

और मारवाड़ के राज्य, दक्षिण में मारवाड़ राज्य ( जोधपुर ) व सिन्ध प्रान्त तथा पश्चिम में सिन्ध प्रान्त का शक्कर जिला और खैरपुर रियासत है। यह २६॥ अंश ४ कला और २८ अंश २३ कला उत्तरांश तथा ६९ अंश, ३० कला और ७२ अंश ४२ कला पूर्व रेखांश के बीच फैला हुआ है।

प्राचीन शिलालेखों में इसका नाम "वल्लमंडज"[१] ( वल्लदेश ) और "माड" भी मिलता है। वहाँ के लोग इसे "माड" तो अब भो कहते हैं और वहाँ की स्त्रियाँ गीतों में बहुधा माड ही गाती हैं। जब से महारावल जैसल ( जज्जक ) भाटी द्वारा जैसलमेर बसा है तबसे इस राज्य का नाम जैसलमेर पड़ा है। पाँच सौ वर्ष पहिले यह राज्य बहुत बड़ा था। महारावल भीमसिंह के समय ( वि० सं० १६४५–७३ ) से धीरे-धीरे आसपास के राज्यों ने इसकी भूमि दबा ली। तोभी आज इसका क्षेत्रफल १६,०६२ वर्गमील है। इसकी लम्बाई उत्तर से दक्षिण तक लगभग १३६ मील और चौड़ाई पूर्व से पश्चिम तक २७० मील है।

इस राज्य की भूमि ज्यादतर रेगिस्तान यानी रेतीली है। अलबत्ता दक्षिणी भाग में कुछ पहाड़ियाँ व झाड़ी पाई जाती है, जिसमें पशुओं के चरने के लायक चारा पैदा होता है। जैसलमेर राजधानी के आसपास करीब ४० मील के इर्द गिर्द पथरीली जमीन पाई जाती हैं। जो पहाड़ी है और वह कहीं ऊँची कहीं नीची है। बहुधा रेत के टीबे कोसों तक पाये जाते हैं जिन पर फोग व खेजड़ा नामक छोटे वृक्ष उगते हैं।

## वर्षा व खेती

राज्य के उत्तर पश्चिमी भाग में पानी की बड़ी कमी है क्योंकि वर्षा की औसत केवल ३६ इंच ही है। कुओं की गहराई २५० फुट से ४०० फुट तक होती है। कुओं का पानी गर्मी के मौसम में प्रायः थोड़ा खारा हो जाता है और वह कहीं-कहीं पीने लायक नहीं रहता है। लोग बहुधा बरसाती पानी को अपने पीने के लिये कुण्डों में इकट्ठा कर लेते हैं। यहाँ जमीन रेतीली व बंझर होने से खेती कम होती है। परन्तु पानी या कुओं का सुभीता देखकर जहाँ कहीं लोग आबाद हो जाते हैं वहाँ बरसात होने पर थोड़ी बहुत खेती बाजरा, ज्वार, मूँग, मोठ, तिल, सरसों, कपास, गुवार आदि की कर लेते हैं और जहाँ सिंचाई व कुओं का सुभीता है वहाँ गेहूँ, चना, अफीम, पियाज-काँदा, मूली, बैंगन, धनियाँ, मिरच, तरबूज ( मतीरा ), ककड़ी आदि भी पैदा होते हैं। तम्बाकू भी कहीं-कहीं बोई जाती है और कहीं-कहीं ऊँटों से हल चला कर खेती की जाती है। अधिकतर लोग भेड़, बकरी, गाय, ऊँट आदि पशु पालते हैं जिनके दूध से गुजारा करते हैं। कभी-कभी अकाल पड़ जाने पर प्रजा को बड़ा कष्ट होता है। यहां तक कि गरीब लोग खेजड़ा

१—जर्नल, रायल एशियाटिक सोसायटी, ई० सन् १८१४ पृ० ६ ( राजा बाउक पड़िहार का वि० सं० ८१४ का शिलालेख )। सम्भव है इसका पश्चिमी भाग किसी समय वल्लभ देश ( काठियावाड़ ) का ही खंड हो।

आदि पेड़ों की छाल ( छोड़े ), इन्द्रायण के बीज और भुरट आदि घास को सुखा व पीस कर आटे में मिलाकर खाते हैं।

## आबहवा व नदियाँ

यहाँ की आबहवा बड़ी खुश्क व गर्म है और तन्दुरुस्ती के लिये बड़ी अच्छी है। बारहों मास बहने वाली यहाँ कोई नदी नहीं है। एक छोटी सी नदी जिसे काकनेय कहते हैं वह जैसलमेर से १७ मील दूरी पर दक्षिण में गाँव कोटड़ी से निकली है और २८ मील बह कर २५ मील घेरे की एक झील बन जाती है, जिसको "बुज की झील" कहते हैं। इसके सिवाय गोगड़ी तथा लाठी नदी तथा कई बरसाती नाले हैं। लाठी नदी मारवाड़ के पहाड़ों से निकल कर इस राज्य में वर्षा के कुछ दिनों बाद तक बह कर सूख जाती है। इस राज्य में छोटे-मोटे बहुत से तालाब हैं; परन्तु बारिश के बाद वे जल्दी सूख जाते हैं। जैसलमेर से २० मील उत्तर में काणोद गाँव में एक बड़ी झील है जिसमें बारह महीने पानी रहता है। वह १५ मील के करीब लम्बी है। इसका पानी सूख जाने पर नमक जमता है और वर्षा में पानी से भर जाने पर पूर्व की ओर इसमें से एक नदी निकलती है, जो ३० मील बहकर मारवाड़ के रेते में लोप हो जाती है। इसी झील का बना नमक राज्य भर में काम आता है।

## खानें

इस राज्य में इमारती पत्थरों की खानें बहुत हैं, जिनसे स्याह, पीला, लाल आदि कई रंग के नक्कासी के पत्थर निकलते हैं। जैसलमेर शहर के पास की कंनड़ी खान का पीला पत्थर आगरे के ताजमहल व नई दिल्ली ( रायसीना ) की शाही इमारतों में लगा हुआ है, जो घड़ाई और नक्कासी के काम के लिये बहुत अच्छा और मुलायम होता है। मुलतानी मिट्टी ( मेट ), गेरू, और खड्डी ( सिमेन्ट ) की भी यहाँ खानें हैं। खनिज पदार्थों की खोज अब तक यहाँ नहीं हुई है, परन्तु लोग कहते हैं कि यहाँ की पहाड़ियों में कोयला, चाँदी व लोहा मिल सकता है।

## पेड़ व पशु

वृक्ष और वनस्पतियों में रोहिड़ा, हिंगोटा, थोर, खेजड़ा, झाल, आक, ढाक, कैर, कूमट, बैर, नीम, फोग, भुरट आदि पैदा होते हैं। बड़ ( बरगद ) और पीपल के वृक्ष शहर तथा जंगल में केवल दर्शन रूपी कहीं-कहीं पाये जाते हैं। जंगली जानवरों में नीलगाय ( रोज ), शेर, चीते, बाघ ( बघेरा ) व चीकारा (हिरण) मिलते हैं। सूअर, भेड़िये और गीदड़ अधिक पाये जाते हैं। सर्प यहाँ बहुत हैं। विशेष करके "पीवन सांप" जो साधारण सर्प के रंग जैसा

होता है परन्तु वह काटता नहीं है। जंगलों में रात के वक्त टीलों पर सोने वाले मनुष्यों की छाती पर यह आ बैठता है और उसके श्वास के साथ अपनी विषैली हवा छोड़ता रहता है जिससे मनुष्य मर जाता है। लहसन व प्याज (कांदा) की बू से यह मनुष्य के पास नहीं आता। इसी कारण से न केवल जैसलमेर; परन्तु बीकानेर, मालानी (जोधपुर राज्य) आदि भयंकर रेतीले इलाकों में लोग प्याज व लहसन अपने पास रखते हैं और खाते हैं। यहाँ तक कि ब्राह्मण व द्विजों को भी इसका परहेज नहीं है। सर्पों से बचने के लिए लोग बहुधा चमड़े के मौजे पहिनते हैं।

## जन-संख्या

क्षेत्रफल के लिहाज से यह राज्य राजपूताने में तीसरे नम्बर पर है परन्तु आबादी में सबसे घटकर है। सं० १९८७ वि० (सन् १९३१ ई०) की मर्दुमशुमारी के अनुसार राज्य भर में ७६,२५५ मनुष्य (स्त्रियाँ ३३,९१३ व पुरुष ४२,३४२) निवास करते हैं। अर्थात् फी वर्गमील औसत आबादी केवल ५ मनुष्यों की है। आबाद घर कुल १८,३३७ हैं। इस राज्य में शहर केवल एक जैसलमेर है बाकी ४९६ आबाद गाँव हैं। यहाँ के एक गाँव में औसतन ३४ घर और १४० मनुष्य होते हैं। यहाँ की स्त्रियाँ सुन्दर होती हैं कहावत है कि—

मारवाड़ नर नीपजे[1], नारी जैसलमेर।
सिन्धां तुरही[2] साँतरा[3], करहल[4] बीकानेर॥

अर्थात् मारवाड़ (जोधपुर) में मर्द, जैसलमेर में स्त्रियाँ, सिन्ध में घोड़े और बीकानेर में ऊँट अच्छे होते हैं।

कर्मचारियों की लापरवाही और अव्यवस्था के कारण खेती व व्योपार का कोई सुभीता न होने से और फसल केवल सावणु ही होने से यहाँ के लोग अक्सर देश छोड़कर आसपास के इलाकों (सिन्ध आदि) में निकल जाते है और वहाँ बसने पर बहुत कम लोग वापस लौटते हैं। इससे जन-संख्या दिनों-दिन घट कर राज्य उजड़ता ही जाता है। यहाँ की प्रजा प्रायः लाखों की तादाद में व्रज (मथुरा, आगरा), अलीगढ़, बुन्देलखण्ड, मध्य-प्रान्त, बराड़ और सिन्ध में जाकर बस गई है। पुष्करणे ब्राह्मण तो सपरिवार काबुल-कन्दहार तक पहुँच गए हैं।

पिछली मर्दुमशुमारियों के अवसर पर इस राज्य की गणना इस प्रकार थीः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| सन् १८८१ ई० ... | १,०८,१४३ | सन् १९११ ई० ... | ८८,३११ |
| सन् १८९१ ई० ... | १,१५,७०१ | सन् १९२१ ई० ... | ६७,६५२ |
| सन् १९०१ ई० ... | ७३,३७० | सन् १९३१ ई० ... | ७६,२५५ |

१—उत्पन्न होना। २—घोड़े। ३—उत्तम। ४—ऊँट।

## भाषा व जातियाँ

यहाँ की भाषा मारवाड़ी है परन्तु पश्चिमी भाग में सिन्धी भाषा से मिलती हुई है जिसे थली की भाषा कहते हैं। जातियों में राजपूत, चमार, शेख, महाजन ( वैश्य ) और ब्राह्मण आदि हैं। कुछ जातियों के स्त्री-पुरुषों की गणना इस प्रकार है:—

| | |
|---|---|
| १—राजपूत ... ... ... | २०,०६८ |
| २—रंगड़ ( मुसलमान ) ... ... | ११,५६८ |
| ३—शेख ( मुसलमान ) ... ... | ८,२२४ |
| ४—मेघवाल ( ढेढ ) ... ... | ७,३३५ |
| ५—बीसनोई ... ... ... | ३,६४६ |
| ६—पुष्करणा ब्राह्मण[1] ... ... | २,७०४ |

१—पुष्करणे ब्राह्मण प्रायः हृष्ट-पुष्ट डील डौल और सूरत शक्ल के अच्छे होते हैं। ये नौकरी को अधिक पसन्द करते हैं। कर्नल टॉड ने "एनाल्स एण्ड एण्टिक्विटीज आफ राजस्थान" ( भाग २ पृ० १२५५ ) में जैसलमेर का ऐतिहासिक वृत्तान्त देते हुए लिखा है कि "ये लोग ( पुष्करणे ब्राह्मण ) बेलदार ओड थे। पुष्कर या पोकर की पवित्र झील इन्होंने खोदी तब से देवता की कृपा से "पोकरणा" की उपाधि के साथ ब्राह्मणों का पद पाया और इनके पूजने की मुख्य वस्तु कुदाल ( खुदाला ) है जो कि खोदने का एक औजार है।" यही बात मिस्टर जॉन विल्सन ने "कास्टस एण्ड ट्राईब्स" ग्रन्थ में और लेफ्टिनेन्ट गवर्नर सर इबटसन ने "पंजाब कास्टस" ( सन् १८८१ पृ० २८२ ) ग्रन्थ में लिखी है। ऐसे ही एक दन्त कथा "मारवाड़ स्टेट की जातियों की उत्पत्ति व हालात" नामक सरकारी ग्रन्थ ( भाग ३ पृ० १६० ) में दर्ज है कि एक बार मंडार का पड़िहार राजा नाहरराव, शिकार में सूअर का पीछा करता हुआ पुष्कर झील तक चला आया। मौका पाकर सुअर झील की झाड़ियों में घुस पड़ा। राजा ने बहुत ढूँढ़ा परन्तु उसका पता न लगा। गर्मी के दिन थे। राजा प्यासा था। इससे पुष्करके घाट पर दोनोंहाथों से पानी पीने लगा तो उसके हाथों का कोढ़ मिट गया। राजा ने इस जल को करामाती समझ कर झील की मरम्मत कराई व घाट बंधवाये और एक लाख ब्राह्मणों का ब्रह्मभोज करने का संकल्प किया। परन्तु भोज में ८०,००० से अधिक ब्राह्मण नहीं आये। इससे उसने २०,००० ओडों को जनेऊ पहना कर ब्राह्मणों के साथ भोजन करवा दिया। उस दिन से पुष्करणा ब्राह्मणों की जाति पैदा हुई।" परन्तु यह सब झूठ और द्वेषी लोगों की मनगढ़न्त कल्पनायें मात्र हैं। क्योंकि पुष्कर झील की मरम्मत कराने वाला पड़िहार राजा नाहरराव ६ वीं शताब्दी में हुआ था और वह भिनमाल का था न कि मंडोर का। इसके सिवाय १२ वीं शताब्दी तक ब्राह्मण वर्ण में कोई जातियाँ

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ७—माहेश्वरी वैश्य | ... | ... | | २,३६७ |
| ८—दरोगा ( हजूरी-चाकर ) | ... | ... | | २,३७१ |
| ९—भील | ... | ... | ... | १,६४८ |
| १०—कुम्हार | ... | ... | ... | १,५३४ |
| ११—नाई | ... | ... | ... | १,०३४ |

राजपूतों का एक तिहाई हिस्सा ऐसा है जो किसी समय मुसलमान बन गया था। यहाँ के पश्चिमी भाग के सिन्धी मुसलमान लोग आमतौर पर एक जगह टिके नहीं रहते हैं यानी अपने ऊँट, भेड़, बकरी, गाय आदि पशुओं को रेगिस्तान में बहुतायत से उगने वाले ऊँटकटेली आदि घास चराते हुए सिन्ध व बहावलपुर रियासत ( पंजाब ) में शर्दी के दिनों में निकल जाते हैं। जन साधारण का भोजन बाजरी है। धनाढ्य पुरुष गेहूँ और चावल भी खाते हैं। दूध, दही आदि का सेवन लोग अधिक करते हैं। रेगिस्तान होने से यहाँ की मुख्य सवारी ऊँट हैं। किसानों से जमीन का लगान पैदावार में लिया जाता है। खालसा गाँवों में खरीफ फसल पर पैदावार का छठा हिस्सा तथा रबी पर पाँचवाँ हिस्सा लिया जाता है।

यहाँ कोई उल्लेखनीय हुन्नरकला नहीं है। भेड़ की ऊन के कम्बल व खैस आदि तथा पत्थर के प्याले, खरल, रकाबियाँ तथा स्त्रीह ( माला ) के मणके और हाथी दाँत व हड्डी के गहने अच्छे बनते हैं।

## प्रसिद्ध स्थान

**जैसलमेर**—इस राज्य में देखने योग्य नगर केवल जैसलमेर राजधानी ही है जो एक पहाड़ी के दक्षिण भाग में बसा हुआ है। रेल के मार्ग से यह कलकत्ते से उत्तर पश्चिम में १,२०० और बम्बई से उत्तर में ६०० और जोधपुर से पश्चिम में २२५ मील के फासले पर है। नजदीक रेल्वे स्टेशन जोधपुर रेल्वे का बाड़मेर है। जहाँ से जैसलमेर राजधानी १०० मील दूर है और यात्रियों को ऊँट व मोटर की सवारी से कच्चे रास्ते से जाना होता है। शहर का क्षेत्रफल १ वर्गमील है और आबादी ७,१२० है।

शहर के चारों तरफ करीब ३ मील घेरे का ५ से ७ फुट चौड़ा और १० से १५ फुट ऊँचा पत्थर का पक्का परकोटा (शहरपनाह) है। इस परकोटे के

व उपजातियाँ नहीं बनी थीं और न गौड़ व पंच द्राविड़ का भी कोई भेद भाव ही था। सब ब्राह्मण "ब्राह्मण" ही कहलाते थे। सं० १२०० के बाद सम्भवतः माँसाहार और अन्नाहार के कारण यह भेद हुआ और पीछे नगरों, देशों आदि के नाम से ब्राह्मणों की भिन्न-भिन्न जातियाँ बनी। इस तरह कर्नल टॉड का उक्त कथन ठीक नहीं है।

बीच में तोपें आदि रखने के लिये यथास्थान अनेक बुर्ज और बन्दूक की मारें बनी हुई हैं। नगर में प्रवेश करने के लिये इसी शहरपनाह में ४ बड़े दरवाजे



जैसलमेर शहर का विहंगम दृश्य

और दो खिड़कियाँ हैं। मुख्य द्वार दो हैं—पश्चिम में अमरसागर परोल (दरवाजा) और पूर्व में घड़सीसर दरवाजा है। परकोटे के भीतर ही दक्षिण में एक पृथक् त्रिभुजाकार चट्टान पर आध मील क्षेत्रफल में पहाड़ी किला है जो

आसपास की भूमि से २५० फुट ऊँचा है। यह टीला समुद्र की सतह से ६५६ फुट ऊँचा है और करीब २० मील व्यास (डायमिटर) के एक पथरीले मैदान के केन्द्र स्थान पर है। किला बड़ा सुन्दर बना हुआ है और इसके चारों ओर ६६ बुर्ज हैं। नीचे से किले में जाने के लिये एक घुमावदार चढ़ाई वाली सड़क है जो चार दरवाजों (फाटकों) को पार करके किले के चौक तक जाती है। इन चारों दरवाजों के नाम क्रमशः अखैपरोल, सूरजपरोल, गणेश परोल और हवापरोल है। किले में ही सर्वोत्तम विलास, रंगमहल (रंगपोल), गजविलास और मोती महल नामक राजप्रासाद हैं। चौक में इन महलों के सामने भगवान आदि नारायण अर्थात् टीकमजी और भगवती शक्ति के मन्दिर हैं। भगवती का मन्दिर सं० १६६६ (सन् १६१२-१३) में बना है। इन मन्दिरों के आगे दक्षिण पश्चिम की ओर कई जैन मन्दिर हैं। जैन



जैसलमेर किले में जैन मन्दिर

तीर्थङ्कर श्रीचिन्तामणि, पार्श्वनाथ, शान्तिनाथ, सम्भवनाथ, ऋषभदेव और महावीर स्वामी के मन्दिर १४ वीं और १५ वीं शताब्दी के बने हुए हैं। इनमें नकासी का काम बड़ी बारीकी और खूबी के साथ किया हुआ है। इनकी मनोहर बनावट दूर ही से दर्शकों को आकर्षित करती है। इन मन्दिरों से कुछ दूर उत्तर पश्चिम की ओर श्रीलक्ष्मीनाथ और महादेव के मन्दिर हैं। किले की तलहटी में पश्चिम की ओर शहरपनाह से सटा हुआ

महारावल बैरिशाल का बनवाया "बादल विलास" नाम का मीनार है। यह सात मंजिली इमारत बहुत सुन्दर बनी हुई है। किले और शहर की प्रायः समस्त इमारतें पीले पत्थर की बनी हैं और उनमें गढ़ाई व नक्काशी का काम अच्छा है। यह पत्थर शहर के उत्तरी दरवाजा ( मलका परोल ) के पास ही पाया जाता है। प्रजा की एक अच्छी संख्या किले में बसती है। प्राचीन कालानुसार रात के १० बजे से सुबह के ५ बजे तक आज भी किले के दरवाजे सर्वथा बन्द रहते हैं और उस समय किसी का आना जाना नहीं होता है।



घड़सीसर तालाब, जैसलमेर

शहर के घड़सीसर दरवाजा से दो फर्लांग की दूरी पर घड़सीसर नामक विशाल तालाब है। यह करीब तीन मील लम्बा और एक मील चौड़ा है। इसे महारावल घड़सी ने बनवाया था। इसके पश्चिमी घाट पर एक वेश्या द्वारा कुछ वर्षों से विशाल दरवाजा ( तिबारा ) बन जाने से बड़ी रौनक हो गई है। अमरसागर और मूलराज सागर नामक तालाबों के साथ में सुन्दर बगीचे हैं जिनमें कई प्रकार के फलों और फूलों के पेड़ हैं। इनमें इमारतें भी बनी हैं। यह शहर से क्रमशः ३ और ४ मील दूर हैं। "बड़ा बाग" शहर के उत्तर की ओर ५ मील दूर है। यहाँ आम के बहुत से वृक्ष हैं। राजकीय श्मशान इसी बड़े बाग की पहाड़ी पर है। अन्य जातियों के श्मशान शहर के परकोटे के बाहर अलग-अलग हैं। शहर में कई लोगों के निजी मकान सुन्दर हैं। उन सबमें पटवा सेठ की हवेली और दीवान मेहता

नथमल माहेश्वरी की हवेली देखने योग्य हैं। सबसे बढ़िया हवेली प्रसिद्ध दीवान सालमसिंह की बनी हुई है जो ६ मंजिल की है। गिरने के भय से इसकी १–२ मंजिल कुछ वर्षोंसे नीचे उतरवा दी गई हैं।



दीवान सालमसिंह मेहता की हवेली

शहर में एक अंग्रेजी डाकखाना ( डिपार्टमेन्टल ), १ जेलघर, १ स्कूल और छोटा सा दवाखाना है। राज्य भरमें केवल ६ मीललंबी पक्की सड़क है जो कि राजधानीके आसपास है, बाकी कच्चे रास्ते हैं।

जैसलमेर में प्राचीन जैन ग्रन्थों का संग्रह ताड़पत्रों पर लिखा हुआ प्रसिद्ध है। यह नगर जैन मन्दिरों और जैन सम्प्रदाय के महात्माओं का केन्द्र रहा है। क्योंकि यह मुसलमानों के अधिकार से दुर्गम्य स्थान होने से, भारतवर्ष के अन्य प्रान्तों के जैन साधु अपने प्राचीन ग्रन्थ, जो बहुधा ताड़पत्र पर लिखे हुए, जैसलमेर में सुरक्षित रखने के लिये ले आये थे। यह संस्कृत-प्राकृत भाषा का संग्रह अब तक बहुमूल्य वहाँ पाया जाता है और इसकीखोज के लिये देशी व विदेशी बड़े-बड़े विद्वान् जैसे डाक्टर बुलर, डाक्टर हारमेन जेकोबी प्रोफेसर एस० आर० भण्डारकर, चिम्मनलाल डाह्याभाई दलाल आदि वहाँ गये थे। जैसलमेर नगर से उत्तर की ओर दो मील

पर गजरूपसागर तालाब व ८ मील पर ब्रह्मसर है, और पश्चिम में ५ मील पर अमर-सागर है, जहाँ भी कई जैन मन्दिर हैं।

इस राज्य में न तो रेल, न तार न व्योपार है इससे उन्नति का अभाव है। जैन मन्दिरों और कुछ दर्शनीय स्थानों के सिवाय यह राजधानी बाहर के दर्शक के लिये कोई आकर्षण नहीं रखती। इस पर भी आश्चर्य जनक बात है कि दूसरी देशी रियासतों की तरह चुङ्गी ( सायर Octroi ) कर तो लगता ही है पर इस राजधानी को देखने वाले प्रत्येक यात्री ( विशेष कर जैनी ) से "मुंड कर" ( Percapita ) नामक एक टैक्स ।।) फी मनुष्य के हिसाब से राज्य में लिया जाता है।

**लोद्रवा**—यह जैसलमेर राजधानी से पश्चिम में दस मील दूर है। इस समय ये उजाड़ पड़ा है परन्तु किसी समय बारह दरवाजों वाला एक बड़ा नगर था। १० वीं शताब्दी में रावल देवराज भाटी ने यह क़स्बा पँवार ( परमार ) राजपूतों की लोद्रा शाखा से छीनकर अपनी राजधानी बनाया था जो जैसलमेर बसने तक रही। इसका अधिकांश भाग बालू रेत के नीचे दबा पड़ा है। यदि खुदाई की जाय तो कई अमूल्य इमारतें और दुर्लभ व प्राचीन वस्तुएँ मिल सकती है। लोद्रा राजपूतों के समय के बने यहाँ दो मन्दिर एक माता जी का तथा दूसरा पार्श्वनाथजी के कहे जाते हैं। ये मन्दिर कोई ७००-८०० वर्ष के पुराने ज्ञात होते हैं।



जैसलमेर जैन मन्दिर लोद्रवा का तोरण

**बोकमपुर**—यह जैसलमेर से ६५ मील उत्तर-पूर्व में एक किला है। इस मजबूत किले की दीवारें २५ फुट ऊँची हैं। किले से दक्षिण-पूर्व में सिवा या सेवा नामक दो सौ घरों की बस्ती का एक छोटा कस्बा है जो नोख परगना में है।

**बरसलपुर**—यह कस्बा बहावलपुर के रास्ते में बहावलपुर से ६० मील दक्षिण-पूर्व को है। यहाँ २० फुट ऊँची पहाड़ी पर एक किला है। यहाँ से १ मील दूरी पर दक्षिण पश्चिम में एक टीला किले से ऊँचा है, जिस पर चार सौ वर्ष पहिले मुग़ल बादशाह हुमायूँ खड़ा रहा था, जब कि उसे किले में न आने दिया था। यह कस्बा बहुत पुराना है।

राज्य में इतिहास व पुरातत्व विद्या के रसिकजनों के लिए थोड़ी बहुत सामग्री जैसलमेर शहर, बरसलपुर (परगना नोख), तन्नोट, लोद्रवा



राजकीय श्मशान भूमि,

(परगना जैसलमेर), देवीकोट और सीरवा (परगना देवीकोट) में पाई जाती हैं।

## राज्य प्रबन्ध व परगनें

राज्य की बागडोर महारावल साहब के हाथ में है। राज्य प्रबन्ध का सबसे बड़ा महकमा "महकमा खास" कहलाता है। इस महकमें का अध्यक्ष "दीवान" (चीफ मिनिस्टर) होता है।

राज्य प्रबन्ध के सुभीते के लिये राज्य के २० विभाग किये गये हैं और प्रत्येक विभाग यानी परगना (जिला) का प्रबन्धकर्ता तथा न्यायधीश एक "हाकिम" होता है। परगनों का संक्षेप वृत्तांत इस प्रकार है:—

**जैसलमेर परगना**—इस परगने (जिले) का अनुमानिक क्षेत्रफल १।०८६ वर्गमील है। इसमें १ नगर तथा ५१ गाँव हैं। परगने की आबादी ४,४८४ है। यह परगना पथरीला और बंझर रेगिस्तान है। इसका मुख्य नगर जैसलमेर है। जहाँ हाकिम रहता है। पालीवाल (पल्लीवाल) ब्राह्मणों की बस्ती का 'काठौड़ी' नामक गाँव इसी परगने में है जो जैसलमेर से १६ मील उत्तर में है।



दीवान नथमल मेहता की हवेली, जैसलमेर शहर

**देवीकोट परगना**—यह जैसलमेर से २४ मील दक्षिण पूर्व में है। क्षेत्रफल करीब ६६० वर्गमील है। गाँव २६ हैं और आबादी ३,८५६ है। इसमें भूमि पथरीली तथा जहाँ तहाँ रेतीले टीबे भी हैं। देवीकोट में देवी का एक मंदिर है। यहाँ भूमि पर एक छोटा सा किला भी है।

**फतहगढ़ परगना**—यह जैसलमेर से ३८ मील दक्षिण-पूर्व में और देवीकोट से दक्षिण में १४ मील पर है। क्षेत्रफल अंदाजन ७०० वर्गमील है, गाँव ३६ तथा आबादी १,११७ है। इसकी भूमि कठोर व बंझर है। इसका मुख्य गाँव फतहगढ़ (उर्फ बीजोराई) है जिसमें कुछ बस्ती है।

**मयाजलार परगना**—यह लखा के पश्चिम में और जैसलमेर से दक्षिण पश्चिम में ६० मील पर है। क्षेत्रफल ८०० वर्गमील, गाँव १० और

आबादी ५६० है। यह रेतीला मैदान है जिसमें बहुत से रेत के टीबे हैं। हाकिम मयाजलार गाँव में रहता है।

**सम खाभा परगना**—यह जैसलमेर से पश्चिम में २ मील व मयाजलार से उत्तर में है। इसका क्षेत्रफल लगभग १,७०० वर्गमील है, गाँव ४५ और आबादी ६,०६० मनुष्यों की है। इस परगने की कभी घनी आबादी थी। अब खाभा उजड़ा सा है। खाभा के पास एक घाटी में बंध बाँधा हुआ है जिसमें ३-४ मास तक पानी रहता है और बाद में उसमें गेहूँ बोया जाता है। हाकिम खाभा गाँव में रहता है और नायब हाकिम सम में रहता है।

**शाहगढ़ परगना**—यह जैसलमेर से पश्चिम में व सम से उत्तर पश्चिम में है। इसका क्षेत्रफल लगभग १,६०० वर्गमील है और गाँव ६६ तथा बस्ती ३,२२० मनुष्यों की है। इस परगने में बड़े-बड़े रेत के टीबे हैं। इस परगने का पानी मीठा है। रेत के टीबे एक जगह से उड़कर दूसरी जगह चले जाने से कास्त नहीं हो सकती। हकूमत के कस्बे शाहगढ़ उर्फ बलदेवगढ़ में अधिकांश मुसलमान रहते हैं।

**खुईयाला परगना**—यह जैसलमेर से उत्तर पश्चिम में ४० मील पर है। शाहगढ़ घोटडु के पूर्व में है। क्षेत्रफल अंदाजन १,००० वर्गमील, गाँव १६ और आबादी ३,६४० मनुष्यों की है। इसकी भूमि बंझर रेगिस्तान है जिसमें कुछ टीबे हैं तथा कुछ हरी भरी घाटियें हैं।

**रामगढ़ परगना**—यह जैसलमेर से ५० मील उत्तर पश्चिम में व खुईयाला के उत्तर में है। क्षेत्रफल ४०० वर्गमील गाँव १० और आबादी २,५५१ मनुष्यों की है। जमीन बंझर रेगिस्तान है। जहाँ तहाँ घाटियों पर बंध बाँधे हुए हैं जिनमें गेहूँ पैदा होता है। रामगढ़ किले में विष्णु का एक मंदिर है।

**तनोट परगना**—यह जैसलमेर से १०० मील उत्तर पश्चिम में व रामगढ़ के उत्तर में है। यहाँ बहुत से टीबे हैं और कास्त बिल्कुल नहीं होती। क्षेत्रफल ३०० वर्गमील, गाँव १ और आबादी ७०३ मनुष्यों की है। तनोट (तणुकोट) गाँव जैसलमेर राजधानी से ८० मील दूर है। यह भाटियों की ८ वीं शताब्दी में राजधानी थी।

**किशनगढ़ परगना**—यह जैसलमेर नगर से उत्तर में एक सौ मील पूर्व बहावलपुर की सीमा के पास तथा तनोट से उत्तर में है। क्षेत्रफल अन्दाजन ४०० वर्गमील, गाँव २ तथा बस्ती ८५१ मनुष्यों की है। इसमें टीबे ही टीबे हैं। यह किला पहले बहावलपुर राज्य में था तब इसका नाम दीनगढ़ था। किशनगढ़ में मुसलमानों का बनवाया

हुआ समतल भूमि का बड़ा किला है। प्रजा के घर ईंटों से बने हुए हैं। यहाँ कुछ बाजरी भी पैदा होती है।

**बुयली परगना**—यह जैसलमेर से उत्तर में ७० वर्गमील व रामगढ़ से पूर्व में है। क्षेत्रफल ७०० वर्गमील, गाँव ९ और आबादी १,५७२ मनुष्यों की हैं। इसमें कठोर और रेतीला मैदान है।

**देवा परगना**—यह जैसलमेर से उत्तर में २० मील व रामगढ़ से पूर्व में है। क्षेत्रफल ४३० वर्गमील, गाँव १७ और बस्ती १,८७२ मनुष्यों की है। इसमें छोटी-छोटी पथरीली पहाड़ियाँ हैं और घाटियों में बाँध बंधे हुए हैं। जिनमें नमक पैदा होता है। देवा में जमीन पर बना हुआ एक छोटा किला भी है। राज्य की घुड़शाला के घोड़े यहाँ रखे जाते हैं।

**मोहनगढ़ परगना**—यह जैसलमेर से ४० मील उत्तर पूर्व में तथा देवा से पूर्व में है। क्षेत्रफल करीब ४०० वर्गमील है, गाँव २२ और आबादी ३,५२६ है। इसकी भूमि पथरीली व कुछ रेतीली है। यहाँ बाजरी व घास होती है।

**नोख परगना**—यह जैसलमेर से १०० मील उत्तर-पूर्व व मोहनगढ़ परगना से पूर्व में है। क्षेत्रफल २,००० वर्ग मील, गाँव ६६ और आबादी १२,६३५ मनुष्यों की है। भूमि की सतह के पास ही मीठा पानी मिलता है। साग-सब्जी, कुछ गेहूँ व कुछ बाजरी इस परगना में पैदा होती है।

**बाफ परगना**—यह जैसलमेर से १०० मील उत्तर-पूर्व में और नोख से दक्षिण में है। क्षेत्रफल ६८० वर्गमील, गाँव २४ और आबादी ६,६६९ है। यह अधिकांश पथरीला मैदान है। इसमें कई तालाब हैं और कुछ खारे बन्ध हैं। नमक की एक बड़ी झील भो है परन्तु उससे कोई नमक नहीं बनाया जाता है। खारी बन्धों में गेहूँ बोया जाता है। इस परगने की भूमि जैसलमेर राज्य के सब परगनों से बढ़कर उपजाऊ व हरी-भरी है। इसी से इसका नाम "कोट काशमीर" भी प्रसिद्ध है। यहाँ गौरे भैरव का एक प्रसिद्ध देव स्थान है।

**लखा परगना**—यह जैसलमेर से दक्षिण में ७० मील व फतहगढ़ (बीजोराई) से दक्षिण पश्चिम में है। क्षेत्रफल २६२ वर्ग मील, गाँव १७ और आबादी ३,५५८ हैं। इसकी भूमि कठोर व रेतीली है। इसमें कहीं-कहीं रेतोले टीबे भी है। हुकूमत का सदर मुकाम गाँव लखा में है।

**लाठी नाचणां परगना**—ये परगना जैसलमेर राजधानी के पूर्व में करीब ३८ मील दूर है। इसमें बाजरा (बाजरी), तिल, मोठ व कपास पैदा होता है। क्षेत्रफल १,९४० वर्गमील, गाँव ३५ और आबादी ६,४०९ है। हाकिम लाठी गाँव में व नायब हाकिम नाचणां में रहते हैं। देवीकोट से लाठी २८ मील पूर्व में व जोधपुर स्टेट के पोकरन कस्बे से २५ मील उत्तर में है। इस परगने में आबाद घर १,५१३ हैं।

## सिका

यहाँ का सिका "अखैशाही" कहलाता है। पहले यहाँ मुहम्मदशाही रुपया चलता था। वि० सं० १८१३ में महारावल अखैसिंह ने अपने




१—अखैशाही रुपया शाहजहानाबाद टकसाल का।
२—रणजीतसिंह के समय (सं० १९०२–२१) का चाँदी का रुपया जैसलमेर टकसाल का।

नाम का अखैशाही रुपया चलाया और टकसाल भी खोली। सिक्कों पर स्वस्तिक ( सातिया ) और ㅐ F ऐसे निशान हैं। वि० सं० १९१७ ( ई० सन् १८६० ) से सोने की मोहर भी ढलने लगी। मोहर, आधी मोहर, पाव मोहर और दो आनी मोहर के सोने के सिक्के बनाये जाते हैं। और चाँदी का अखैशाही रुपया भी धीरे धीरे अन्तर्धान हो रहा है। उसकी जगह अंग्रेजी कलदार रुपया प्रचलित है।

## राज्य चिन्ह

इस राज्य के राज्य चिन्ह ( कोट आफ आर्मस ) में एक ढाल है जिस पर एक पक्षी बैठा हुआ है। ढाल के दोनों तरफ हिरण चित्रित हैं। ढाल के बीच में किले की बुर्जें दिखाई गई हैं और एक बलिष्ठ पुरुष की नंगी भुजा में एक तरफ से टूटा हुआ भाला आक्रमण करते हुए दिखाया गया है। यह राज्य चिन्ह किसी संन्यासी का बताया हुआ कहा जाता है और यह दरबार के झंडे पर ही लगा रहता है। यहाँ का शाही झंडा भगवा रंग का है क्योंकि कनफटे योगी रतननाथ, रावल देवराज का गुरु था और उसने अपने शिष्य को कई प्रकार से लाभ पहुँचाया।

ढाल का रंग नारंगी रंग का है, लेकिन उस पर किले की बुर्जें जो काले रंग की हैं वे जैसलमेर किले को सूचित करती हैं और इस राज्य चिन्ह पर भाले के निशान से इस वंश की कुल देवी स्वांगीयाजी सूचित होती है। स्वांगीयाजी का अर्थ स्वांगी अर्थात् भाला रखने वाली है। कहते हैं कि श्रीकृष्ण के समय में मगध के राजा जरासंध के पास यह भाला था जो उसे

देवताओं से प्राप्त हुआ था और जिसका यह अद्भुत प्रभाव था कि जिस किसी की ओर यह भाला लगाया जाता वह निश्चय मर जाता। जैसलमेर के



असली झंडा व राज्य चिन्ह[1]

आदि पुरुष यादवों ने—जो इस भाले से बड़े डरते थे—कालीदेवी से प्रार्थना करके उसके द्वारा जरासंध से प्राप्त किया। देवी ने अपने शत्रु से लड़कर यह

१—महारानी विक्टोरिया के "कैसर-ए-हिन्द" (राज राजेश्वरी) की पदवी ग्रहण करते समय वि० सं० १९३३ की पोष सुदि १२ (ई० सन् १८७६ ता० २८

भाला यादवों के लिये छीन लिया और इस छीना झपटी में ही यह टूट गया। इसी से टूटा हुआ भाला राज्य चिन्ह में बताया गया है। खंजन पक्षी (सुगन चिड़ी-पालन) के लिये कहते हैं कि यह पक्षी महारावल बिजैराज के शिर पर आ बैठा था। वास्तव में यह पक्षी न था इनकी कुलदेवी स्वांगिया देवी थी। इससे रावल की जीत रही।

इस समय राज्य चिन्ह में ढाल के नीचे "छत्राला[1] यादवपति" लिखा हुआ है और उस ढाल के नीचे "उत्तर भड़ किवाड़ भाटी" अङ्कित है जिसका अर्थ यह है कि "भाटी उत्तर भारत के द्वार रक्षक हैं" अर्थात् इन्होंने समय-समय पर भारत पर उत्तर से आक्रमण करने वालों का सबसे प्रथम मुकाबला किया है।

## प्राचीन इतिहास

जैसलमेर का राजवंश राजपूतों की चन्द्रवंशी यादव खांप की भाटी शाखा में है और अपने पूर्वज राजा भाटी के नाम से "भाटी" या "भाटी यादव" कहलाता है। इनके मूल पुरुष ने पंजाब से चल कर वि० सं०५००के करीब राजपूताने में अधिकार किया था। इन भाटियों ने समय-समय पर उत्तर से भारत पर आक्रमण करने वालों का सब से प्रथम मुकाबला किया था। इसीसे इनको "उत्तर भड़ किवाड़ भाटी" अर्थात् "उत्तर भारत के द्वार रक्षक भाटी" कहते हैं। यहाँ के नरेश पंजाब से राजपूताने में आने के कारण अपने को "पच्छिम के बादशाह" भी कहते हैं।

यादव वंश महाराजा ययाति के पुत्र यदु के नाम से प्रसिद्ध हुआ है। यादव वंश का विस्तृत वर्णन करौली राज्य के इतिहास में दिया जा चुका है।

---

दिसम्बर) को जो रेशमी झंडा मय राज्य चिन्ह के जैसयमेर राज्य को मिला है, उसमें राज्य का मूलमंत्र (मोटो) नहीं लिखा है। क्योंकि उस समय यहाँ का मोटो निश्चित नहीं हुआ था। इसी कारण असली झंडे के इस चित्र में मोटो अंकित नहीं है। सन् १९१० ई० के पश्चात् यहाँ का मोटो "छत्राला यादवपति" निश्चित हुआ ज्ञात होता है जो अब सरकारी कागजात में लिखा रहता है।

१—राजतिलक के समय पहले यहाँ के नरेश अपने याचक चारणों को छत्र का दान दिया करते थे। इससे वे "छात्राला भाटी" कहलाते थे। यह संवत् १७०६ फाल्गुण सुदि १५ की बात है। (देखो मुँहणोत नैणसी की ख्यात भाग २ पृष्ठ २६१ काशी संस्करण)। सेवग लक्ष्मीचंद व दीवान नथमल मेहता ने भी "तवारीख जैसलमेर" के पृष्ठ ९ (संवत् १९४८ वि०) में इनको "छत्राला जादम" लिखा है। यादव राजवंश से "भाटी" शाखा को फटे करीब १,३०० वर्ष हो गए हैं। इससे जैसलमेर राजवंश "भाटी यादव" है और वे भाटियों में पाटवी (मुख्य) होने से "भाटी पति" हैं।

इन यादवों का शासन भारतवर्ष के एक बड़े भाग पर रहा है[1]। कर्नल टॉड लिखता है कि श्री कृष्ण की मृत्यु के बाद उनके कुछ वंशधर हिन्दुकुश के उत्तर में व सिन्धु नदी के दक्षिणी भाग और पंजाब में बस गये और वह स्थान यदु की डांग कहलाया[2]। टॉड साहब के अनुसार वे यदु की डांग से जबुलिस्तान, गज़नी, सम्बलपुर होते हुए सिन्ध के रेगिस्तान में आये और वहाँ से लंघा ( सोलंकी ), जामड़ा ( जोहिया ) और मोहिल ( चौहान ) कौमों को निकाल कर तनौट ( तणुकोट ), देरावल, लोद्रवा और जैसलमेर को अपनी राजधानी बनाई।

इस भाटी राजवंश का इतिहास डावांडोल रहा है। इन्होंने भिन्न-भिन्न समयों में भिन्न-भिन्न स्थानों पर अपना प्रभुत्व जमाया था। ये अपनी ९ राजधानियों में से जैसलमेर को अन्तिम राजधानी बतलाते हैं और सं० १२१२ श्रावण सुदि १२ रविवार ( ई० सन् ११५५ ता० १२ जुलाई = हि० सन् ५०९ ता० ११ रबीउल अव्वल ) को इसका स्थापित होना मानते हैं। इस विषय का एक पद्य भी है—

मथुरा काशी प्रागबड़, गजनी अरु भटनेर।<br>
दिगम दिरावल लोद्रवो, नम्मो जैसलमेर॥

## १—महाराजा रज

जैसलमेर के इस राजवंश का इतिहास यथाक्रम महाराजा रज से प्रारम्भ होता है जो वि० सं० ६०० के आस पास हुआ था। ख्यातों में इनका १२ वर्ष राज करना लिखा है। कहते हैं कि इसने मालवा के राजा बैरसिंह की पुत्री से ब्याह किया था[3]। परन्तु मालवे में दो परमार राजा बैरिसिंह हुए हैं। पहला सं० ९०७ वि० और दूसरा सं० १०३० वि० के आस पास[4]। इसलिए ये दोनों ही महाराजा रज के समकालीन होना सम्भव नहीं। यह विवाह होना केवल चारण—भाटों की कल्पना है।

जब खुरासान के बादशाह फरीदशाह ने इसलाम मत फैलाने के लिये भारतवर्ष पर चढ़ाई की तो महाराजा रज ने हरयो नाम के स्थान पर मुसलमानों का सामना किया। बादशाह हार कर भाग गया और उसके

१—यादव वंश के वर्तमान राज्य—करौली, मैसूर, त्रिपुरा, जामनगर ( जाड़ेचा शाखा ), राजकोट, गोंडल, कच्छ, मोरवी और धरोल।

२—यह स्थान पंजाब के उत्तरी भाग में एक पहाड़ी प्रदेश है और बाबर बादशाह ने भी अपनी तवारीख में इस स्थान का जिक्र किया है।

३—टाड; राजस्थान भाग २ पृ० ११७६ ( क्रुक सम्पादित )।

४—एपिग्राफिया इण्डिका भाग १ पृ० २२२।

३० हज़ार मनुष्य काम आये। इस लड़ाई में रज भी वीरगति को प्राप्त हुआ। इनका पुत्र गज था और उसका राज्य पेशावर (पुरुषपुर) के आस पास होना अनुमान किया जाता है।

## २—महाराजा गज

इसका नाम गजपति भी था। इसने गजनी या गजनीपुर नाम का नगर बसाया था। कर्नल टॉड ने इस नगर को अफगानिस्तान का गजनी शहर माना है जो शायद सही हो। क्योंकि गंधार देश जिसको अब कंधार कहते हैं, प्राचीन समय में चन्द्रवंशी क्षत्रियों के अधिकार में था और चीनी यात्री हुएन सांग सातवीं शताब्दी में उस तरफ से होकर ही भारतवर्ष में आया था। उसने उस समय हिरात से कंधार तक हिन्दू राजा व प्रजा का होना लिखा है। परन्तु जनरल कनिंगहाम की खोज से यह स्थान रावलपिंडी (पंजाब) के पास होना पाया जाता है जहाँ वह नगर गाजीपुर या गजनीपुर कहलाता था[1]।



यादववंशी महाराजा गज (पंजाब)

टॉड साहब ने ख्यातों के आधार पर अनुमान किया है कि राजा गज युधिष्ठर (कलयुगी) सम्वत् ३००८ बैशाख वदि ३ रविवार रोहिणी नक्षत्र

१—आर्कियालाजिकल सर्वे रिपोर्ट भाग २ पृ० २०।

में राजसिंहासन पर बैठा[1], परन्तु ज्योतिष के फलाने से ये तिथि व नक्षत्र ठीक नहीं निकलता। इसलिए इसका राज्य काल निश्चित नहीं।

इसने काश्मीर के राजा कंदुपकेल को जीत कर उसकी कन्या से विवाह किया जिससे शालिवाहन (सालभान) नामक राजकुमार हुआ। किन्तु कंदुपकेल का नाम काश्मीर के इतिहास "राजतरंगिणी" में नहीं मिलता है[2]। खुराशान के बादशाह ने फिर महाराजा गज पर चढ़ाई की इस युद्ध में खुराशानी बादशाह और महाराजा गज दोनों काम आये और राजधानी गजनीपुर पर मलेच्छों (मुसलमानों) का अधिकार होगया।

## ३—महाराजा शालिवाहन

जब गाजीपुर मुसलमानों के हाथ चला गया तो शालिवाहन पंजाब के दक्षिण की ओर अपने साथियों के साथ बढ़ा और वर्तमान लाहोर के पास शालभानपुर नामक नगर बसाया। जनरल कनिंगहाम लिखता है कि यह नगर वही था जिसको अब शियालकोट कहते हैं। धीरे-धीरे ये पंजाब का स्वामी हो गया। टॉड ने लिखा है कि शालिवाहन ने दिल्ली के राजा जयपाल तंवर की कन्या से ब्याह किया परन्तु यह ठीक नहीं है क्योंकि जयपाल सं० १०६२ (ई० सन् १००५) में होना



महाराजा शालिवाहन यादव (पंजाब)

१—टॉड राजस्थान, भाग २ पृ० ११७१। २—बिल्सन; राजतरंगिणी (अँग्रेज़ी में)।

पाया जाता है। इसके १५ पुत्र थे[1]। इसने जलालुद्दीन से लड़ाई कर गाजीपुर (गजनी) जो उसके पिता के हाथ से निकल गया था मुसलमानों से वापिस लिया और वहाँ अपने बड़े पुत्र बलन्द को उसका स्वामी बनाया। शालिवाहन का राज्यकाल कर्नल टॉड ने सं० ७२ वि० माना है परन्तु उसका पौत्र भाटी का सं० ६८० के आसपास होना शिलालेखों के आधार पर विद्वानों ने माना है। इसलिये टॉड का अनुमान ठीक नहीं जचता है। अनुमान से शालिवाहन सं० ६४० वि० के लगभग हुआ होगा। कई लोगों का अनुमान है कि इसी राजा शालिवाहन ने मुलतान से ६० मील दूर कहरोर स्थान की लड़ाई की यादगार में अपना संवत् चलाया था जो "शक संवत्" कहलाता है। परंतु यह भ्रम है। क्योंकि शक संवत के साथ राजा शालिवाहन का नाम प्राचीन शिलालेखों में नहीं मिलता है। ईसा की नवीं शताब्दी के शुरू में "शक काल" या "शाके संवत्सर" ही लिखा पाया जाता है और आजकल भी जिस शालिवाहन का नाम शक संवत के साथ मिलता है वह अन्ध्रदेश ( दक्षिण ) के गोदावरी नदी पर के प्रतिष्ठान ( पैठण ) नगर के अन्ध्रवंशी राजा शालिवाहन का समझा जाता है न कि पंजाब के यादव वंशी राजा शालिवाहन का। इसके अलावा यह नाम भी शक संवत् के साथ बहुत पीछे ( वि० सं० १४११ के आसपास ) जोड़ा गया था[2]।

## ४—महाराजा बलन्द

शालिवाहन के बाद उसका बड़ा पुत्र बलन्द शालभानपुर (सियालकोट) की गद्दी पर बैठा। उसके भाइयों ने पंजाब के पहाड़ी भागों में अपना अधिकार कर लिया। बलन्द के समय में तुर्कों का जोर बहुत बढ़ गया और उन्होंने गजनीपुर वापिस ले लिया। इससे बलन्द के पुत्रों के अधिकार में केवल सिन्धु नदी का पश्चिमी भाग ही रहा। बलन्द के ७ पुत्र हुए भाटी, भूपत, कल्लार, जंझ, सरमौर, भैंसडेच और मंगरिया थे[3]। बलन्द राजकाज स्वयं करता था क्योंकि उसके कोई मंत्री नहीं था। बलन्द ने अपने पौत्र ( भूपति के पुत्र ) चकतों को गजनी का सूबेदार बनाया और स्वयं शालभानपुर में रहा। सूबेदार चकतो ने इसलाम धर्म स्वीकार कर लिया और बलख बुखारा के बादशाह की बेटी से विवाह किया। मुसलमानों का चगताई ( मुग़ल ) खानदान इसीसे कहलाया है। महाराजा बलन्द का समय निश्चित नहीं है।

१—रसालु, बालन्द, धर्माङ्गद, सीहब (श्रीवत्स), कालक, पार्व, रूपा, सुन्द्र, लेख, जसकरन, नेम, झमाट, नेपक, गांगेव और जोगेव। कहते हैं इन्होंने बाहुबल से अपने नये राज्य स्थापित किये।

२—ओझा; प्राचीन लिपिमाला, द्वितीय संस्करण पृ० १७२।

३—टॉड राजस्थान, भाग २ पृ० ११८१।

## ५—महाराजा भाटी

ये बलन्द के ज्येष्ठ पुत्र थे जो शालभानपुर की गद्दी पर बैठे। ये बड़े प्रतापी योद्धा थे। इन्होंने कई लड़ाइयाँ लड़ी थीं। टॉड के अनुसार इन्होंने कनकपुर के वीरभान बघेले को हराया था[1] परंतु यह ठीक नहीं जचता। क्योंकि बघेला शाखा का प्रादुर्भाव बहुत पीछे हुआ था। ख्यातों में लिखा है इन्होंने मंडोर के राजा भीमदेव पड़िहार की पुत्री हंसावती से विवाह किया था जिससे भूपत व मंसूरराव नाम के दो राजकुमार हुए परंतु मंडोवर के पड़िहारों की वंशावली में भीमदेव का नाम नहीं मिलता है। भाटीजी के समय तक इस वंश का नाम यादव ही था। परंतु इस प्रतापी राजा के पीछे उनके वंशज "भाटी" नाम से प्रसिद्ध हुए[2]। इन्होंने अपने नाम से भट्टिक संवत भी चलाया था जो पंजाब में अर्से तक चलता रहा। भट्टिक संवत के कुछ शिलालेख जैसलमेर में भा० सं० ५३४ ( वि० सं० १११५ = ई० ११५८ ), ५३६ ( वि० १२२० = ई० ११६३ ), ६८५ ( वि० १३६६ = ई० १३०६ ), ७३८ ( वि० सं० १४१८ = ई० १३६१ ), ८१३ ( वि० १४६४ = ई० १४३८ ) और सं० ६६३ ( वि० सं० १६७३ = ई० १६१६ ) के मिले हैं। इस संवत और विक्रमी संवत का अन्तर ६८० आता है अर्थात् वि० सं० ६८० = भट्टिक सं० १। इससे महाराजा भाटी के राज्यकाल के विषय में विद्वानों का अनुमान है कि वह वि० सं० ६८० वि० के करीब गद्दीनशीन हुए होंगे। क्योंकि जोधपुर से मिले हुए राजा बाउक प्रतिहार ( पड़िहार ) के वि० सं० ८६४ चैत्र सुदि ५ ( ई० सन् ८३७ ता० १५ मार्च गुरुवार ) के शिलालेख में उनके ५ वें पूर्व पुरुष राजा शिलुक प्रतिहार का देवराज भाटी को हराना लिखा है[3]। यदि राजा बाउक से शिलुक तक प्रत्येक राजा का राज्यकाल २० वर्ष मानें तो शिलुक का समय वि० सं० ८१४ ( ई० सन् ७५७ ) निकलता है। यही समय देवराज का हो जाता है। इसी प्रकार देवराज से भाटी तक ७ पीढ़ी तक हिसाब लगाया जाय तो महाराजा भाटीजी का समय वि० सं० ६८० ( ई० सन् ६२३ ) के करीब होता है।

ख्यातों में यह भी लिखा है कि महाराजा भाटीजी ने अपने नाम पर पंजाब में भटनेर नाम का प्रसिद्ध गढ़ व नगर बसाया जो बहुत समय तक भाटियों के अधिकार में रहा और फिर भाटी मुसलमानों के हाथ लगा। बाद में सं० १८६२ बैशाख बदि ४ मंगलवार (ई० सन् १८०५ ता० १८ अप्रेल)

---

१—टॉड राजस्थान भाग २ पृ० ११८३।

२—भाटी शाखा की प्रसिद्ध उपशाखाएँ—जस्सा, पुंगलिया, उनड़, पाहु,, केलण, खीयां, चूड़ासमा व रावलोत।

३—जर्नल रायल एशियाटिक सोसाइटी ई० सन् १८९४ पृ० ४-९।

को मुसलमान जाब्तखाँ भट्टी से वह बीकानेर के राठौड़ों के राज्य में सम्मिलित हो गया। अब उसका नाम हनूमानगढ़ है।

## ६—महाराजा मंगलराव

ये भाटीजी के ज्येष्ठ पुत्र थे जो शालभानपुर के अधिकारी बने। इनके समय में गजनी के ढूण्ढी (महमूद) ने एक प्रबल सेना लेकर शालभानपुर पर हमला किया। परन्तु ये लड़े नहीं और अपने ज्येष्ठ पुत्र मंजमराव के साथ नदी के किनारे जंगल में निकल गये[1]। शालिभानपुर मुसलमानों के हाथ लगा जिन्होंने मंगलराव के कुटुम्ब को मरवा डाला। मंगलराव जीवन भर मारा



रेगिस्तान की सवारी (ऊँट)

मारा फिरा परन्तु अन्त में वह पंजाब के पश्चिमी सीमान्त प्रान्त के मूमणवाण नामक स्थान में अपना किला बनाकर बस गया। यह स्थान अब

१—टॉड राजस्थान, भाग २ पृष्ठ ११८६।

राजपूताने का पश्चिमी रेगिस्तान ( थल ) कहलाता है। उस समय (वि० सं० ७०० में ) वहाँ पर वाराह ( पँवार ), भूट्टा (सोलंकी ), लंगा (सोलंकी), चुन्ना, और लोदरा (पँवार) राजपूत रहते थे। मंगलराव ने परमारों और वराह खांप के राजपूतों का दमन कर उनकी भूमि पर अधिकार कर लिया।

## ७—महाराजा मंजमराव

ये अपने पिता के साथ शालिभानपुर से भागकर रेगिस्तान में दक्षिण में आये थे। कहते हैं कि इन्होंने पँवार राज्य की सीमा में सिन्धु नदी के पश्चिम किनारे मरोट नामक नया किला बनाया था। ख्यातों में लिखा है कि इनका विवाह अमरकोट ( सिन्ध ) के सोढा राणा की राजकुमारी से हुआ था[1]। परन्तु यह ठीक नहीं है क्योंकि न तो उस समय सोढा खाँप ही बनी थी और न उनका राज्य अमरकोट में था।

मंजमराव के तीन पुत्र थे—केहर, मूलराज और गोगल।

## ८—महाराजा केहरजी

मंजमराव का उत्तराधिकारी उसका ज्येष्ठ राजकुमार केहर हुआ। पहले तो लूट मार करके इन्होंने अपना प्रभाव जमाया। पश्चात इन्होंने अपने पुत्र तन्नू के नाम पर तन्नोट नामक किला बनवाया। यह किला जैसलमेर से ७५ मील उत्तर पश्चिम में है। रेगिस्तान में भाटियों की सबसे प्रथम यह राजधानी थी। इनका विवाह जालोर के आलनसी देवड़ा की पुत्री से होना कहा जाता है[2] परन्तु यह ठीक नहीं है ? क्योंकि चौहानों की देवड़ा शाखा ११ वीं सदी तक प्रचलित नहीं हुई थी[3]। और केहरजी के समय में जालोर ( मारवाड़ ) परमारों के हाथ में था। तन्नोट पर वाराह शाखा के परमार राजा जसरथ ने चढ़ाई की परन्तु केहरजी के भाई मूलराज ने जसरथ को हराया। अन्त में मूलराज की लड़की का विवाह जसरथ के पुत्र जूने के साथ किया गया और सुलह हुई। केहर के ५ पुत्र थे। तन्नू, ऊतेराव, चनहड़, खापरिया और थहीम। राव केहर को शिकार खेलते हुए चन्ना राजपूतों ने धोखे से घेर कर मार डाला[4]।

## ९—महाराजा तन्नूजी

ये केहरजी के सबसे बड़े पुत्र थे जो तन्नोट (तणुकोट) में राजगद्दी पर बैठे। इन्हीं के नाम पर तन्नोट का किला केहरजी ने बनवाया था। इन्होंने

१—टॉड राजस्थान भाग २ पृष्ठ ११८६ ( क्रुक )। २—वही; भाग २ पृष्ठ ११८७।

३—नाडोल के राव लाखणसी चौहान के पुत्र शोभित के बेटे देवराज ( उर्फ बलिराज ) से देवड़ा शाखा फटी हो। इसका नाम शिलालेखों व ताम्रपत्रों में बलिराज मिलता है। इसका ज्ञात समय वि० सं० १०३१ से सं० १०५३ तक है।

४—टॉड राजस्थान भाग २ पृष्ठ ११९१।

वाराहों के इलाके नष्ट किये और मुलतान के लंघाओं को हराया। कहते हैं कि इन्होंने विजनोत नाम का एक गढ़ भी बनवाया था। इनके विजयराज, मकड़, जेतसी, अल्लन और राखेचा नामक ५ पुत्र थे। जेतसी के पुत्र कोला और गिरराज ने परगना नोख में कोलासर व गिरराजसर नामक तालाब बनवाये। ख्यातों के अनुसार तन्नूजी ने ८० वर्ष तक राज्य किया।

## १०—महाराजा विजयराज ( प्रथम )

यह तन्नोट की गद्दी पर अपने पिता की मौजूदगी में ही बैठे। क्योंकि राव तन्नूजी अत्यन्त वृद्धावस्था में ईश्वराधना में जीवन बिताने लगे। विजयराज अपने समय के बड़े वीर और यशस्वी राजा थे। गद्दी पर बैठते ही इन्होंने वाराह राजपूतों पर धावा बोल दिया और उनको हराया। इन्होंने भटिन्डे के बूटा राजपूत राजा की पुत्री से व्याह किया। जिससे देवराज नामक राजकुमार उत्पन्न हुआ[1]। वाराह और लंघा राजपूतों ने मिल कर तन्नोट पर चढ़ाई की परन्तु सफल नहीं हुवे। इस पर उन लोगों ने एक षड़यंत्र रचा जिसके द्वारा भाटी राजवंश को समूल नष्ट करने की कोशिश की गई। युद्ध में परास्त वाराह, पँवार, लंघा जाति के राजपूतों ने मिलकर यह सम्मति की कि भटिंडे के वाराह वंशी राजा अपनी कन्या का विवाह विजयराज भाटी के पुत्र देवराज के साथ करने का प्रस्ताव करे। ऐसा ही किया गया। विजयराज इस षड़यंत्र से अजान था। इससे ८०० सैनिकों सहित बरात बनाकर भटिंडे पहुँचा। जहाँ वाराहपति अमरा की पुत्री हरकुँवर के साथ देवराज का विवाह हुआ। विवाह के पश्चात् जब भाटी निसंकोच सो रहे थे तब शत्रुओं ने मिल कर भाटियों को एक एक करके सबको मार डाला। विजयराज भी मारा गया। राजकुमार देवराज की सास ने देवराज को गुप्तरूप से एक रायके ( रेबारी ) के साथ ऊँट पर बिठा कर भगा दिया। आगे चल कर एक पुरोहित ब्राह्मण ने देवराज को अपने खेत में छिपा लिया। शत्रुओं की सेना पीछा करती हुई आ पहुँची परन्तु उस ब्राह्मण ने देवराज भाटी को जनेऊ पहिना भेष बदला कर अपना पुत्र प्रकट किया। इस संदेह को मिटाने के लिये ब्राह्मण ने अपने लड़के रतनु को देवराज के साथ एक थाली में भोजन करने को बिठा दिया। यही रतनु फिर चारण जाति में मिल गया जिसके वंशज "रतनु चारण" कहलाते हैं। शत्रु दल इस प्रकार भाटियों का नाश करके तन्नोट पहुँचा। वृद्ध तन्नुजी भयंकर युद्ध करके वीरगति को प्राप्त हुए। शत्रुओं ने तन्नोट उजाड़ दिया और प्रजा को तलवार के घाट उतारा। कुछ समय के लिये भाटियों का नाम निशान मिट गया। देवराज १० वर्ष तक गुप्तरूप से वाराहों के देश में विचरता रहा।

---

१—टॉड राजस्थान, भाग २ पृष्ठ ११६८।

## ११—महारावल देवराज भाटो

आरम्भकाल में इन्होंने बड़ी बड़ी मुसीबतें झेली। ये भाटियों में एक बड़े प्रतापी व शूरवीर राजा हुए। इन्होंने अपने खोये हुए राज्य को भुजबल द्वारा वापस लिया। भाटियों का राज्य प्रायः नष्ट हो चुका था। यह वीर अपने पूर्वजों के राज्य को वापस लेने की आशा से उपाय सोचने लगा। आप अपने ननिहाल में पहुँच कर माता से मिले और मामा बूटा राजा जूंजराय से कुछ भूमि निवास स्थान के लिये माँगी। मामा ने इन्हें अपने राज्य के निकृष्ट भाग में जरासी जमीन दी। जहाँ इन्होंने "देरावल" नाम का किला व ग्राम बसाया जो आगे चलकर भाटियों की राजधानी हुई। ये देरावल इस सयय जैसलमेर से १४० तथा जैसलमेर राज्य की सरहद से ६० मील दूर बहावलपुर रियासत में है। धीरे धीरे इन्होंने अपनी शक्ति बढ़ाई। जब बूटा राजा ने सुना कि देवराज उसकी सीमा में किला बनाता है तो उसने देवराज पर सेना भेजी। परन्तु देवराज ने उसको छलबल से नष्ट कर दिया। ख्यातों में लिखा है कि इन्होंने वाराहों से भी बदला लिया और महाराजा के बजाय अपना लकब "महारावल" रक्खा। इन्होंने लंघों को जीता और लोदरे राजपूतों से लोद्रवा स्थान छीन लिया। यह स्थान जैसलमेर के उत्तर-पश्चिम में १० मील पर है। इसी समय से भाटियों की राजधानी लोद्रवा रही। ख्यातों के अनुसार इन्होंने धार के पँवार राजा ब्रजभान पर चढ़ाई की और उसे ८०० साथियों सहित मारा[2]। परन्तु ये बात सत्य नहीं है, क्योंकि देवराज का समकालीन पँवार राजा ब्रजभान कोई नहीं पाया जाता है। देवराज का राज्यकाल शिलालेखों के आधार पर वि० सं० ८१४ (ई० सन् ७५७) के आसपास निकलता है। पड़िहार राजा बाहुक के सं० ८६४ चैत्र सुदि ५ (ई० सन् ८३७ ता० १५ मार्च) के शिलालेख से पता चलता है कि मंडोर (मारवाड़) के राजा शिलुक पड़िहार ने देवराज भाटी को हराया था।

ख्यातों में लिखा है कि ये ६० वर्ष तक जीवित रहे। इन्होंने कई तालाब खुदवाये। रामगढ़ परगने के देरासर व तन्नूसर तालाब इन्हीके बनवाये हुए हैं। आप एक दिन थोड़े से सैनिकों के साथ शिकार को गये। वहाँ धोखे से चन्ना राजपूतों ने इन्हें मार डाला[3]। देवराज के दो पुत्र थे मूंध और चेदू। चेदू के वंशधर चेदू भाटी कहलाते हैं।

---

१—कर्नल टॉड ने ख्यातों के आधार पर इस किले की नींव वि० सं० ६०६ माघ सुदि ५ (ई० सन् ८५३ ता० २० जनवरी) को रखना लिखा है जो सही नहीं है।

२—टॉड राजस्थान, भाग २ पृष्ठ ११६६ (क्रुक संस्करण)।

३—वही; भाग २ पृ० १२००।

## १२—महारावल मूंधजी

ये देवराज के बाद लोद्रवे की राजगद्दी पर बैठे। कहते हैं कि इनका विवाह पट्टन[1] के सोलंकी राजा बल्लभसेन की पुत्री से हुआ था, जिससे बछराज नामक राजकुमार हुआ[2]। मूंध ने बहुत ही थोड़े समय तक राज्य किया।

## १३—महारावल बछराज

रावल मूंध के बाद उनके पुत्र बछराज लोद्रवे की गद्दी पर बैठे। कर्नल टॉड ने राजसिंहासन का संवत १०३५ दिया है[3] परंतु वह अशुद्ध ज्ञात होता है। वास्तव में सं० १०५५ या १०६५ होना चाहिये। महमूद गजनी ने जब भारत पर चढ़ाई की तब रावल बछराज ने उसका मुकाबला किया। फरिश्ता लिखता है कि महमूद मुलतान की तरफ होता हुआ भाटियों के नगर बाराह को पहुँचा था। महमूद ग़ज़नवी का यह हमला वि० सं० १०८२ (हि० ४१६=सन् १०२६ ई०) में हुआ था[4]।

कहते हैं कि इस रावल ने ६ विवाह किये थे और उनके ६ पुत्र दुसाजी, सिंहराय, बापेराव, इणधा और मूलपसी नामक थे। इन सब पुत्रों के नाम से भाटियों की अलहदा-अलहदा खापें चली थी। बापीराव के पुत्र पाहु के नाम से "पाहुभाटी" कहलाये। जिन्होंने विक्रमपुर से चलकर जोहिया राजपूतों को जीता तथा पूंगल को अपनी राजधानी बनाई। थल में खुदवाये हुए इनके कुएँ अब तक "पाहु कुएँ" कहलाते हैं।

सिंहराय भाटी ने अपने नाम से सिंहराड़ नामक नगर बसाया जो अब तक रोहड़ी (सिन्ध) शहर से १० मील दूर सिंहराड़ नाम से कहलाता है।

यदुराय नाम का एक खीची (चौहान) राजपूत पूंगल तक लूटखसोट करता था और उसने कई भाटियों को मारा था। इस पर रावल बछराज के राजकुमार दुसाज ने काफला बनाकर गंगा यात्रा के बहाने खीची के राज्य में प्रवेश किया और उसको मय ६०० मनुष्यों के मार डाला[5]।

१—यह पट्टन गुजरात का अनहिलवाड़ा न था जैसा कि ख्यातों में भ्रम से लिखा है। यह पाटन मुनाम या फतन या पाटनपुर होगा जो सिन्धु नदी के पूर्व तट पर रहीमयार स्टेशन से ५ मील दूर है। देखो बहावलपुर गजेटियर पेज ३७६।

२—टॉड राजस्थान, भाग २ पृ० १२०१।

३—वही; भाग २ पृ० १२०१।

४—हिस्ट्री आफ इण्डिया, (मिडिएवल) पृ० ३६।

५—टाड राजस्थान, भाग २ पृ० १२०१।

इनके समय में बिलोचों ने खाडाल इलाके पर हमला किया परंतु भाटियों ने उनको नदी पार वापस भगा दिया।

## १४—महारावल दूसाजजी

रावल बछराज की मृत्यु पर ये संवत ११०० (ई० सन् १०४३) में लोद्रवे की गद्दी पर बैठे। इन्होंने पिता की विद्यमानता यानी कंवरपदे में सिन्धु नदी के पश्चिम में रहने वाले एक पठान सरदार गाजीखाँ को मार कर उसके घोड़े छीन लिये थे। इनका विवाह खेड़ (मारवाड़) के गहलोतों में हुआ था और इनके दो पुत्र जैसलदेव और विजयराज नामक थे। इन्होंने अपनी दूसरी रानी के प्रेम के कारण अपना उत्तराधिकारी छोटे पुत्र विजयराज को बनाया।

## १५—महारावल विजयराज (दूसरे)

दुसाजजी के निश्चयानुसार ये लोद्रवा की गद्दी पर बैठे, यद्यपि पाटवी कुँवर जैसलदेव विद्यमान था। विजयराज बड़े बुद्धिमान और वीर थे। इससे जैसलदेव का कुछ वश नहीं चला। आसपास के पंवार, सोलंकी और गहलोत राजवंशी सरदारों ने इनको "उत्तर भड़ किवाड़ भाटी" की उपाधि दी थी। इसका अर्थ यह है कि भाटी मुसलमानों के हमलों को रोकने वाले हैं। यह उपाधि आज दिन तक जैसलमेर के नरेश लगाते हैं। विजयराज का विवाह सिद्धराज जयसिंह सोलंकी की एक कन्या से हुआ था जिससे राजकुमार भोजदेव उत्पन्न हुआ। इन विजयराज (दूसरे) को लंजा विजयराज भी कहते हैं। क्योंकि ये खर्च करने में बड़े दातार थे। इनके समय के शिलालेख आदि सं० १२२० से १२२५ वि० तक के मिले हैं। इनका प्रथम शिलालेख भट्टिक संवत् ५३६ (वि० सं० १२२०) भाद्रपद सुदि १० रविवार (ई० सन् ११६३ ता० ११ अगस्त) का जैसलमेर राजधानी से १० मील दूर एक "गोवर्धन[1]" पर खुदा मिला है।

## १६—महारावल भोजदेव

अपने पिता के पीछे ये सं० १२२८ के आसपास लोद्रवे की गद्दी पर बैठे। इस समय इनके चचा जैसलदेव (जज्जक) विद्यमान थे और उनका

१—गोवर्धन एक चोकोर स्तम्भ होता है जिसके ऊपरी भाग में चारों तरफ ४ मूर्तियाँ ब्रह्मा, विष्णु, शिव और सूर्य की अलग-अलग खुदी होती हैं। यह पत्थर का स्तम्भ किसी की मृत्यु की या तालाब, कुआ, मन्दिर व धर्मशाला बनवाने की स्मृति में खड़ा किया जाता है। कहीं इसे कीर्ति स्तम्भ भी बोलते हैं।

अधिकार तनोट गाँव की तरफ था। उन्होंने भोजदेव से राज्य छीनना चाहा। परन्तु कुछ वश नहीं चला। तब वे गजनी के मुसलमान बादशाह मुहम्मद गौरी ( शहाबुद्दीन ) से सहायता लेने के लिये गये। जेसलदेव ने मुसलमान बादशाह से यह समझोता किया कि वह अनहलवाड़ा पाट्टन की चढ़ाई में उसकी सहायता करेगा और यवन बादशाह ने उसे लोद्रवा दिलाने का वादा किया। यवन सेना ने वि० सं० १२३२ ( ई० सन् ११७५ ) में अनहिलवाड़े के लिये प्रस्थान किया। भोजदेव ने सोचा कि मुसलमान की सेना पाटन से लौटते समय लोद्रवा अवश्य आवेगी सो इसे पहले ही रोकना चाहिये। जिससे भाटियों की पदवी "उत्तर भड़ किवाड़ भाटी" को भी बट्टा न लगे। भोजदेव ने यह विचार कर अपने चाचा जैसलदेव को यह दोहा लिख भेजा—

भड़ किवाड़ उतराद रा, भाटी झेलण भार।
बचन रखां व्रिजराज रो, समहर बाँधा सार॥
तोड़ां धड़ तुरकाण री, मोड़ां खांन मजेज।
दाखै अनमी भोजदे, जादम करे न जेज॥

परन्तु इसका कोई फल नहीं निकला। पठानों की मदद लेकर जैसलदेव लोद्रवे पर चढ़ आया। भोजदेव ने भी मुकाबला किया। परन्तु अन्त में वह वीर गति को प्राप्त हुआ। वहाँ की प्रजा को अपना सामान ले जाने की दो दिन की मोहलत ( समय ) दी गई। तीसरे दिन पठानों ने शहर को लूटा, लोद्रवा की लूट का माल लेकर पठान सेनापति मजेजखाँ वापस लौटा[1]; परन्तु जैसलदेव ने ये लूट का माल यवनों के हाथ में नहीं जाने दिया और मजेजखाँ को मार कर लूट का सब माल अपने अधिकार में कर लिया। इस प्रकार लोद्रवे का राज्य जैसलदेव के हाथ आया। भोजदेव के कोई सन्तान नहीं हुई थी।

## १७—महारावल जैसलदेव

इन्होंने गद्दी पर बैठते ही अपने नीति पूर्ण और उत्तम स्वभाव द्वारा भाटियों को अपने पक्ष में कर लिया। भोजदेव का साथ देनेवाले लोगों से भी इन्होंने द्वेष नहीं रक्खा। इससे इनके राज्य का विस्तार और भी बढ़ा। इन्होंने राज्य को सुदृढ़ बनाने के लिये बड़ा प्रयत्न किया। लोद्रवा राजधानी जो अब तक भाटियों की राजधानी रही थी उस पर अन्य क्षत्रियों के आक्रमण सहज ही में होने लगे इसलिये जैसलदेव ने लोद्रवे से १० मील दूर एक छोटी सी पहाड़ी पर किला बनाकर अपनी राजधानी वहाँ स्थापित की। जो उनके

१—टाड राजस्थान भाग २ पृष्ठ १२०४। टॉड इसका नाम करीमखाँ लिखता है।

नाम से जैसलमेर गढ़ कहलाया[1]। इनके राज्य में बड़े-बड़े १६ परगने



जैसलमेर किले का दृश्य

(जिले) थे। इनका राज्य विस्तार बहुत बड़ा था। देरावल से लेकर पूंगल

१—ख्यातों में जैसलमेर नगर की नींव वि० सं० १२१२ श्रावण सुदि १२ रविवार (ई० सन् ११५५ ता० १२ जुलाई = हि० सन् ५५० ता० ११ जमादुल अव्वल)

( बीकानेर ), चोहटन ( बाड़मेर ) व रोहड़ी सक्कर ( सिन्ध ) तक इनका राज्य फैला हुआ था। इन्होंने जैसलमेर से २ मील पर जैसलसर नामक तालाब भी खुदवाया था। इनकी वृद्धावस्था में भाटियें के पुराने शत्रु चौहान, चन्ना और बल्लोचों ने लूटमार शुरू कर दी परन्तु जैसलदेव ने रणक्षेत्र में जाकर शत्रु को मार भगाया। इनके दो पुत्र केलण और शालिबाहन नामक थे।

जैसलदेव के राज्यकाल में पाहु खांप के लोग मंत्री आदि उच्च पदों पर नियुक्त हुए। केलण यद्यपि ज्येष्ठ पुत्र था परंतु मंत्री पाहु से उसका किसी कारण से वैमनस्य हो गया। इससे पाहु ने षडयंत्र रच कर केलण को देश निकाला दिलवा दिया। इससे दूसरे राजकुमार शालिवाहन पिता के उत्तराधिकारी हुए।

## १८—महारावल शालिवाहन ( दूसरे )

जैसलमेर को राजधानी बनाने के बाद महारावल जैसलदेव सिर्फ १२ वर्ष जीवित रहे और फिर इस संसार से चल बसे। उनका उत्तराधिकारी दूसरा राजकुमार शालिवाहन हुआ। इनके समय में जालोर और अरावली पहाड़ों में बसने वाली काठी जाति ने उपद्रव आरम्भ किया। यह काठी कौम वही थी जिसने सिकन्दर का मुकाबला पंजाब में किया था। बाद में वह दक्षिण की ओर बस गई और फिर मालवा में होती हुई कच्छ व सोराष्ट्र प्रान्त में आबाद हुई। इसी जाति के नाम पर सोराष्ट्र देश का नाम काठिया-वाड़ पड़ा। काठियों के मुख्या जगभान को शालिवाहन ने मार डाला और उसके कई घोड़े व ऊँट जैसलमेर ले आये[१]।

ख्यातों में लिखा है कि सिरोही के राव मानसिंह देवड़ा की कन्या से विवाह करने के लिये शालिवाहन जैसलमेर से आबू गये। राज्य का प्रबन्ध उन्होंने अपने सबसे बड़े बेटे बीजल के हाथ में सौंपा। पीछे से एक धाय भाई के बहकाने से बीजल राज्य का मालिक बन बैठा और झूठमूठ मशहूर कर दिया कि महारावल को जंगल में किसी चीते ने मार डाला है। लौटने पर शालिवाहन ने अपने पुत्र को बहुत समझाया परंतु बीजल ने जैसलमेर का राज्य वापिस अपने पिता को नहीं दिया। हताश होकर शालिवाहन अपने पूर्वजों की पुरानी राजधानी देरावल ( देरावर ) को चले गये और वहीं रहने लगे।

---

को रखी जाना लिखा है। अतः सम्भव है कि शुरू में जैसल भाटी ने उसे गाँव के रूप में बसाया हो और फिर राजा होने पर उसकी उन्नती की हो।

१—टाड राजस्थान, भाग २ पृ० १२०७ ( क्रुक सम्पादित )

शालिवाहन का सिरोही के राव मानसिंह देवड़ा के यहाँ विवाह करना ठीक नहीं है। क्योंकि मानसिंह का पिता राव समरसिंह सं० १२४२ (ई० सन् ११८५) में विद्यमान था। जो हो शालिवाहन किसी कारण से जैसलमेर से दूर अवश्य गया था जिसके कारण उसके पाटवी पुत्र ने गद्दी दबा ली।

जब शालिवाहन देरावल में थे उस समय वहाँ के खाड़ाल इलाके पर बल्लोचों के सरदार खिदरखाँ ने हमला किया। शालिवाहन उससे भिड़े और लड़ाई में ३०० मनुष्यों के साथ काम आये। इनके ३ पुत्र बीजल, बानर और हंसु नामक थे।

## १९—महारावल बीजलदेव

ये केवल दो मास ही राज्य करने पाये। एक दिन ये अपने धाय-भाई (Foster Brother), जिसकी सलाह से इन्होंने अपने पिता के साथ विश्वासघात करके राज्य दबा बैठे थे, उसके साथ इनकी लड़ाई होगई। दोनों तलवारों से आपस में कट मरे। बीजलदेव के कोई पुत्र नहीं था सो उनके चाचा केलण—जो रावल जैसल के ज्येष्ठ पुत्र थे—गद्दी पर बैठे।

## २०—महारावल केलणजी

ये सं० १२५६ वि० (ई० सन् १२००) में राजगद्दी पर बैठे। इस वक्त इनकी आयु ५० वर्ष की थी। इनके ६ पुत्र चाचकदेव, पाल्हण, जयचन्द्र, आसराव, पीतमसी और चन्द्र नामक थे। इनके समय में खिजरखाँ बल्लोच, जिसने शालिवाहन को मारा था, सिन्धु नदी को पार कर फिर खाडाल इलाके पर ५ हजार सेना सहित चढ़ आया। केलण ने भी बड़ी सेना के साथ उसका मुकाबिला किया और उसे यमधाम पहुँचाया। केलण ने १९ वर्ष तक राज्य किया और सं० १२७५ में परलोक को सिधारे।

## २१—महारावल चाचकदेव (प्रथम)

ये सं० १२७५ में केलण के उत्तराधिकारी हुए[1]। गद्दी पर बैठते ही इन्होंने चांनिया (चन्ना) राजपूतों का दमन किया। फिर अमरकोट के सोढा रूपसी पर धावा बोल दिया। इससे रूपसी ने अपनी कन्या उनको ब्याह कर सुलह की। इस समय खेड़ (मालानी) के इलाके में राठोड़ों ने अपना दखल जमाना शुरू कर दिया था। चाचक ने उनसे भी लोहा लिया।

इस रावल के केवल एक राजकुमार तेजसिंह था जो उनकी मौजूदगी में ही ४३ वर्ष की आयु में चेचक से मर गया था। तेजसिंह के दो पुत्र जैतसिंह और कर्णसिंह थे। चाचकदेव का प्रेम छोटे पोते कर्णसिंह पर अधिक था। इसलिए उन्होंने अपने सरदारों से कर्णसिंह के उत्तराधिकारी बनाने की इच्छा

१—दीवान मेहता अजीतसिंह ने अपने "भाटी नामह" ग्रन्थ में सं० १२६४ लिखा है।

प्रकट की। इसलिए कर्णसिंह ही उनका उत्तराधिकारी हुआ। ज्येष्ठ पौत्र जैतसी गुजरात के मुसलमान बादशाह की सेवा में चला गया। रावल चाचक ने ३२ वर्ष तक राज्य किया।

कहते हैं कि जब रावल चाचकदेव बीमार हुए तब बिस्तरे पर मरना वीरोचित धर्म नहीं समझ कर मुलतान के लंघा राजपूत सरदार को युद्धदान के लिये निमंत्रण भेजा। जब मुलतान वाले ने युद्ध करने से आना कानी की तब महारावल ने उसे विश्वास दिलाया कि वह प्रतिष्ठापूर्वक रणक्षेत्र में मरना चाहते हैं और केवल ५०० सैनिकों के साथ रणयात्रा करेंगे। इसलिए युद्ध ठन गया और चाचकदेव मय अपने सैनिकों के काम आये। मुलतान नरेश भी रणक्षेत्र में मारा गया।

## २२—महारावल कर्णसी ( कर्णसिंह )

ये चाचकदेव के पीछे सं० १३०७ में गद्दी पर बैठे। इनके समय में नागौर के मुसलमान सूबेदार मुजफ्फरखाँ ने हिन्दुओं पर बड़ा जुल्म मचा रखा था। टॉड ने इसका नाम मुजफ्फरखाँ लिखा है[1] परन्तु कर्णसिंह का समकालीन नागोर का हाकिम मलिक इज्जुद्दीन था। सुलतान शमशुद्दीन अलतमस के समय से करीब २०० वर्ष तक नागोर में मुसलमानी राज्य था। शायद इन्हीं में से कोई ये सूबेदार होगा। इसने नागोर के आस पास के भौमिया झाला राजपूत भगवतीदास को यहुत तंग किया और उसकी रूपवती कन्या से ब्याह करना चाहा। भगवतीदास ने मुसलमान को बेटी ब्याहना स्वीकार नहीं किया और मौका पाकर एक दिन सकुटम्ब जैसलमेर को ओर चल तड़ा। सूबेदार ने उसका पीछा किया और युद्ध के बाद भगवती दास के कुटम्ब को क़ैद कर नागोर ले गया। भगवतीदास भाग कर जैसलमेर पहुँचा। इस पर कर्णसिंह ने मय सेना के नागोर पर चढ़ाई की और मुसलमान सूबेदार को मार कर भगवतीदास को उसकी ज़मीन व द्रव्य वापिस दिलवा दिया। इस पर भगवतीदास ने अपनी छोटी कन्या रावल कर्णसी को ब्याह दी। कर्णसिंह ने सिर्फ २० वर्ष तक राज्य किया। इनका पुत्र लाखणसेन नामक था।

## २३—महारावल लाखणसेन

ये कर्णसिंह के उत्तराधिकारी थे और जैसलमेर की गद्दी पर सं० १३२७ ( ई० सन् १२७० ) में बैठे। यह बड़े भोले स्वभाव के राजा थे। कर्नल टॉड ने लिखा है कि "एक रात इन्होंने कहा कि मेरे राज्य में दुःखी होकर कौन रो रहा है। चतुर मुत्सद्दियों ने चट उत्तर दिया कि सीयाले (शृंगाल-गीदड़)

---

१—टाड राजस्थान, भाग २ पृ० १२१० ( क्रुक सम्पादित )।

सर्दी के मारे चिल्ला रहे हैं। इस पर रावल ने उनके कपड़े बनवाने का हुक्म दिया। परंतु गीदड़ों की चिल्लाहट बंद नहीं हुई तब महारावल ने फिर मुत्सद्दियों से कहा कि इनके लिये मकान भी बनवा दिये जाँय क्योंकि शायद वस्त्रों से सर्दी नहीं रुकी है। ये सियारों के मकान अब तक जैसलमेर नगर के पश्चिमी द्वार के बाहर टूटे फूटे "सियारियों के कोठे" के नाम से प्रसिद्ध हैं।"

इस रावल का विवाह अमरकोट के सोढा राणा की पुत्री से हुआ था। इसी राणी के हाथ में सब राज काज था। जिसने अपने भाई बन्धुओं को अमरकोट से बुलवा कर जैसलमेर में अच्छे अच्छे पदों पर रखा। यह रावल केवल ४ ही वर्ष राज कर सके, जब सरदारों ने मिलकर उन्हें गद्दी से उत्तार दिया और उनके लड़के पुण्यपाल को गद्दी पर बैठाया।

ख्यातों में लाखणसेन के गद्दी से उतारने के बजाय इस प्रकार वर्णन मिलता है कि जब सोढ़े थोड़े बहुत प्रबल हो गये तो उन्होंने मिलकर लाखणसेन को मार डाला। इस पर रानी सोढी व भाटी सरदारों ने सब सोढों को मरवा डाला।

इनके दो पुत्र पुण्यपाल और कल्याण नामक थे।

## २४—महारावल पुण्यपाल

ये लाखणसी के उत्तराधिकारी थे। परन्तु अपने उद्दण्ड स्वभाव के कारण इन्होंने सरदारों व प्रजा को अप्रसन्न कर दिया जिससे वे केवल १ वर्ष ही राज करने पाये। सरदारों ने उनको राज्य च्युत करके जैसलमेर के एक एकान्त स्थान में रहने का प्रबन्ध कर दिया और कर्णसिंह के बड़े भाई जैतसिंह को गुजरात से बुलवा कर गद्दी पर बैठाया। इस पुण्यपाल के पौत्र राणंगदेव ने मारोठ और पूंगल के इलाके जोहियों और थोरियों (भीलों) से लेकर अपना जुदा राज्य जमाया। कुछ अर्से बाद मारोठ तो जोधपुर के राठोड़ों के आधीन चला गया और पूंगल बीकानेर राज्य में मिल गया, परन्तु अब तक वह पुण्यपाल की सन्तान ही की जागीर में हैं।

पुण्यपाल के ५ पुत्र लखमसी, भोजदेव, चरड़ेजी, लुणराव और रणधीर थे।

## २५—महारावल जैतसिंह

इनका राज्य तिलक सं० १३३२ में हुआ। इनके दो पुत्र मूलराज और रतनसिंह थे। टॉड ने लिखा है कि देहली के बादशाह अलाउद्दीन खिलजी ने मंडोर के राणा रूपसी पर चढ़ाई की तब वहाँ का राजा भाग कर जैतसिंह की शरण में गया। जहाँ पर उसे निर्वाह के लिये बरु गाँव जागीर में दिया।

ख्यातों में लिखा है कि इस वक्त देहली के बादशाह अलाउद्दीन खिलजी के अधिकार में मुलतान और नगर ठट्टा भी थे। अलाउद्दीन के सूबेदारों ने नगर ठट्टा और मुलतान का शाही खजाना भक्खरकोट ( सक्कर ज़िला ) से दिल्ली भेजा परन्तु जैतसिंह के राजकुमार मूलराज ने सिन्धु नदी के तट पर इस खजाने को लूट कर जैसलमेर भेज दिया। इस पर बादशाह बड़ा क्रुद्ध हुआ और सेना सहित अजमेर तहुँचा। बादशाह स्वयं तो सं० १३५६ ( ई० सन् १३०३ ) में चित्तोड़ की तरफ गया और अपने सेनापति महबूबखाँ और अलीखाँ को सेना सहित जैसलमेर पर भेजे। दूसरी सेना मुलतान से फरीदखाँ के साथ आ पहुँची। ये घेरा १२ वर्ष तक रहा। दोनों तरफ से युद्ध के लिये बड़ी तय्यारियां की गईं। रावल ने अपने किले में अन्न संचय कर लिया था और परकोटों पर बड़े बड़े पत्थर भी इकट्ठे किये थे जिनसे आक्रमण-कारी शत्रुओं का संहार किया जा सके। जेतसिंह का पौत्र दूदा[1] ( उर्फ देवराज ) और उनका पुत्र हम्मीर किले के बाहर शत्रु सेना पर धावा बोलते और उनकी भोजन सामग्री जो मंडोर की तरफ से आती थी रोकते थे। इस घेरे का अन्त नहीं हुआ कि घेरे के ८ वे वर्ष में महारावल जैतसिंह का किले में सं० १३६८ ( ई० सन् १३११ ) में देहान्त हो गया। इन्होंने ३६ वर्ष तक राज्य किया था। इनके बाद इनके ज्येष्ठ पुत्र मूलराज गद्दी पर बैठे।

## २६—महारावल मूलराज

इन्होंने भी यवनों से युद्ध जारी रखा। यद्यपि खाने पीने की सामग्री कम हो गई थी फिर भी धैर्यपूर्वक लड़ते रहे! इधर यवन सेनापति महबूबखाँ भी हताश होकर लौटना ही चाहता था कि एक जाति द्रोही भीमदेव भाटी ने उसे संकेत किया कि रावल की सेना स्वयं भूख के मारे किला छोड़ने वाली है। इस पर यवनों का उत्साह बढ़ गया। रावल मूलराज ने भी यह देखा कि डेढ़ वर्ष तक घिरे रहने से भोजन सामग्री बीत गई है इसलिए शाका ( जौहर ) करना ही उचित है। उन्होंने सरदारों से सलाह मसवरा करके निश्चय किया कि स्त्रियाँ तो जौहर व्रत करें और योद्धा केसरिया बाना करके शत्रुओं को संहार करते हुए स्वर्ग को जावें। ऐसा ही हुआ। सैकड़ों स्त्रियों ने अग्नि में प्रवेश किया और भाटी सेना के सात सौ योद्धा किले के द्वार खोलकर शत्रुओं पर टूट पड़े। इसके पूर्व मूलराज के छोटे भाई रतनसिंह ने अपने पुत्र घड़सी और कान्हड़ को यवन सेनापति कमालदीन (काफूर) के पास हिफाजत के लिये भेज दिये थे। क्योंकि इस लम्बे घेरे के समय में रावल

१—इसके वंशधर अर्जुनोत व हमीरोत भाटी कहलाते हैं।

मूलराज के और कमालदीन के आपस में मित्रता होगई थी[1]। कहते हैं कि ये दोनों युद्ध से अवकाश मिलने पर आपस में चौसर खेला करते थे। इस युद्ध में मूलराज व रतनसिंह दोनों काम आये। यह शाका सं० १३५१ में होना ख्यातों में लिखा है परन्तु मूता नैणसी ने सं० १३६१ (ई० सन् १३०४) में बादशाह अलाउद्दीन खिलजी की सेना का जैसलमेर में आना तथा बारह वर्ष में गढ़ का फतह होना लिखा है[2] जो सही ज्ञात होता है। इस प्रकार यह घेरा सं० १३६१ (ई० सन् १३०४) से सं० १३७३ (ई० सन् १३१६) तक रहा और शाका सं० १३७३ में हुआ था। परन्तु इस चढ़ाई का वृतान्त मुसलमानी तवारीखों में नहीं मिलता है।

## २७—महारावल घड़सी (घड़सिंह)

[ वि० सं० १३७३–१४१८ ]

मूलराज की मृत्यु के पश्चात् जैसलमेर का किला यवनों के हाथ लगा और भाटी कुछ अर्से तक बेमुकाम फिरते रहे। जैसलमेर मुसलमानों के कब्जे में दो वर्ष तक रहा। फिर उन्होंने उससे कोई लाभ न सोच कर उसके दरवाजे के ताले लगा छोड़कर चले गये। और कुछ समय तक यह किला ग़ैर आबाद पड़ा रहा। इधर रतनसिंह के पुत्र घड़सी और कान्हड़ कमालदीन के बेटे जुल्फीकार व गजनीखाँ से बिदा होकर अपने देश की तरफ आये। घड़सी ने महेवे (मालानी) के राठोड़ राव की विधवा बहन (विमला देवी) से ब्याह किया। जिसकी मंगनी (सगाई) पहले देवड़ा खांप के किसी सरदार से हुई थी[3]। इसी समय एबकखाँ ने दिल्ली पर आक्रमण किया। घड़सी भी दिल्ली पहुँच कर बादशाही सेना के साथ एबक से लड़ा। इसलिए सुलतान नसीरुद्दीन ने उसे जैसलमेर पीछा दे दिया। महेवे (मालानी) के राठोड़ों से सहायक सेना लेकर घड़सिंह जैसलमेर पहुँचा और वहाँ अपना अधिकार कर लिया। ये वि० सं० १४१८ की मिगसर बदि ११ बुधवार (ई० सन १४१८ ता० २५ अक्टूबर) को निःसन्तान स्वर्ग सिधारे[4]। इनके साथ ६ रानियाँ सती हुई थीं[5] जैसा कि जैसलमेर के टीकमजी के मन्दिर में

१—मूता नैणसी की ख्यात, भाग २ पृष्ठ २११। परन्तु टॉड साहब ने इसका नाम महबूबखाँ (पृष्ठ १२१२ में) लिखा है।

२—मूता नैणसी की ख्यात भाग २ पृ० २१५ व ४८२ (काशी संस्करण)।

३—टॉड राजस्थान, भाग २ पृष्ठ १२१६।

४—कविराजा श्यामलदास ने "वीर विनोद" (पृष्ठ १७६१) में रावल घड़सी की मृत्यु सं० १३९२ (ई० सन् १३३५) में होना लिखा है जो ठीक नहीं है।

५—इनकी एक रानी तारंगदे राणा राजधर जोहिया की पुत्री थी।

व किले की तलहटी में मिले, भटिक सं० ७३८ (वि० सं० १४१८) के पांच शिलालेखों से पाया जाता है। जैसलमेर नगर का विशाल तालाब "घड़सी-सर" इन्हीं महारावल का बनवाया हुआ है[1]।

## २८—महारावल दूदा

ख्यातों में लिखा है कि "रावल केलण के दूसरे पुत्र पालण का पोता दूदा था। इसने अपने भाई तिलोकसी के साथ इस शाके के बाद मुसलमानों को खदेड़ना शुरू किया। जिससे तंग आकर मुसलमान जैसलमेर छोड़ गये और गढ़ की कुञ्जियें खेड़ के राठोड़ मल्लिनाथ के पुत्र जगमाल को दे गये। इस पर जगमाल राठोड़ ने जैसलमेर किले पर कब्जा करने की इच्छा से सेना सहित जैसलमेर आया; परन्तु दूदा के समझाने पर खेड़ को वापिस लौट गया।" यह ख्यात की गाथा ऐतिहासिक सत्य नहीं है। क्योंकि दूदा के पहले घड़सी का रावल होना शिलालेखों से सिद्ध हो चुका है और मल्लिनाथ राठोड़ का समय सं० १४३१ से १४५१ वि० तक था। इसलिये वह या उसका पुत्र जगमाल दूदा का समकालीन नहीं हो सकता। क्योंकि दूदा तो सं० १४२८ के आसपास बुखार की बीमारी से मर चुका था। रावल दूदा (उर्फ देवराज या दुर्जनशाल) वास्तव में मूलराज का खुद का पुत्र था जो महाराजाधिराज महारावल घड़सी के वि० सं० १४१८ में निसन्तान मरने पर गद्दी पर बैठा।

## २९—महारावल केहरजी

दूदाजी के पश्चात उनके पुत्र केहरजी गद्दी पर बैठे। इन्होंने लगभग सं० १४२८ से ५५ वर्ष तक शान्ति से राज्य किया। इनके ८ पुत्र—सोम, लक्ष्मण, केलण, कलकरण, सांतल[2], बीजा, तण और तेजसी थे। इन पुत्रों की सन्तान बहुत बढ़ी जिसने जैसलमेर के उत्तर-पश्चिम और पूर्व में कई परगने दबाये। केहरजी का तीसरा पुत्र केलण बड़ा वीर हुआ। उसने मुलतान के मुसलमान सूबेदार से बहुत सा इलाका छीना और जुदे-जुदे राज्य स्थापित किये।

## ३०—महारावल लक्ष्मण

ये महारावल केहरजी के ज्येष्ठ पुत्र थे और अपने पिता के उत्तराधिकारी हुए। इन्होंने जैसलमेर किले में लक्ष्मीनाथ का प्रसिद्ध मन्दिर वि० सं० १४६४ में बनवाया[3]। इनके समय में भाटियों ने कई युद्ध किये और

---

१—इस झील के तट पर बगीचा व ४-५ छोटे मन्दिर व शमशान की छत्रियें हैं जो यात्रियों के ठहरने के लिए किसी कदर धर्मशाला का काम देती हैं।

२—इसने सातलमेर नाम का किला बनवाया जो इस समय जोधपुर राज्य के कस्बे पोकरण के पास है।

३—मूता नैणसी की ख्यात, भाग २ पृष्ठ ४३७।

बहुत से परगने दबाये। इन युद्धों में लक्ष्मणदेव के छोटे भाई केलण ने बड़ी प्रतिष्ठा प्राप्त की थी। लक्ष्मण के बैरसी, रूपसी[1], राजधर, कुम्भा, सादूल, साहसी और अमरसी नामक ७ पुत्र थे।

## ३१—महारावल बैरसी

यह लक्ष्मण के ज्येष्ठ पुत्र व उत्तराधिकारी थे। सं० १४५३ में ये गद्दीनशीन हुए। इनके समय में मंडोर का राव रिड़मल्ल राठोड़ चित्तोड़ में धोखे से मारा गया और मेवाड़ियों का राज्य मंडोवर पर हो गया। इसलिये रिड़मले राठोड़ का पुत्र जोधा सहायता के लिये जैसलमेर पहुँचा। बैरसी ने मंडोर वापिस लेने में उसकी सहायता की। बैरसी ने अपनी रानी की स्मृति में एक सूर्य्य का मन्दिर और दो कुए वि० सं० १४६४ में गढ़ में बनवाये। इन्होंने १२ वर्ष राज्य किया। ये बड़े दुरदर्शी और धर्मात्मा थे। इनके शिलालेख वि० सं० १४६३ की फाल्गुण वदि १ से वि० सं० १४६७ मार्गशीर्ष वदि ३ बुधवार तक के मिले हैं। इनका नाम वीरसिंह, वैरिसिंह तथा वयरसिंह भी लिखा मिलता है। इनके ४ पुत्र चाचक, ऊगा, मेला और बनवीर (बणीर) थे।

## ३२—महारावल चाचकजी (दूसरे)

ये बैरसी के ज्येष्ठ पुत्र थे, जो वि० सं० १५०५ (ई० सन् १४४८) में जैसलमेर के राजसिंहासन पर बैठे। आप पराक्रमी और वीर पुरुष थे। इन्होंने अपने राज्य की सीमा अपने शत्रुओं को परास्त करके खूब बढ़ाई। कर्नल टॉड ने लिखा है कि अन्त समय में इन्होंने मुलतान के लंघा राजा को युद्धदान के लिये आमंत्रित किया था और इसी युद्ध में ये मारे गये[2] परन्तु यह टॉड की भूल है। उसने चाचक (प्रथम) की घटना को इनके साथ मिला दिया मालूम होता है। वास्तव में ये चाचक (द्वितीय) सोढ़ों के षड़यंत्र से मारे गये थे। इनके एक पुत्र देवीदास नामक था। इन्होंने १३ वर्ष तक राज्य किया था। इनके शिलालेख वि० सं० १५०५ से वि० सं० १५१८ बैशाख सुदि १० तक के मिले हैं।

## ३३—महारावल देवीदास

[ वि० सं० १५१८—१५५३ ]

इनका राज्य तिलक सं० १५१८ में हुआ था। इन्होंने अपने पिता के

१—इसका पौत्र जैसल बड़ा नामी वीर हुआ। उसने एक बार दिल्ली में भागते हुए हाथी को दोनों हाथों से पकड़ लिया। इससे बादशाह ने खुश होकर उसे "एका" (बीर) का पद दिया। उसकी सन्तान "इका भाटी" के नाम से प्रसिद्ध हुई जो जोधपुर राज्य के पोकरण तथा फलोधो इलाके में अधिकांश बसती है।

२—टॉड राजस्थान भाग २ पृष्ठ १२२३।

मारने वालों का बदला लिया और अमरकोट के सोढा राणा मांडण को मार कर व उसकी सम्पति लूट कर जैसलमेर ले आये। इनके राज्यकाल में चन्ना व बल्लोचों ने उपद्रव किया परन्तु महारावल ने उनका दमन कर दिया। इनके समय में राव बीका राठोड़ ने पूंगल के इलाके में एक नया किला बनाना शुरू किया परन्तु महारावल ने उसे नष्ट कर दिया और भविष्य में किसी को ऐसे किले न बनाने की आज्ञा दी। परन्तु पूंगल के रईस ने अपने जामाता बीकाजी राठोड़ का साथ दिया और किला ( बीकानेर ) जैसे तैसे बनाने दिया। इनका स्वर्गवास सं० १५५३ वि० में हुआ। इन्होंने १५ विवाह किये थे। जिनसे ८ पुत्र जेतसिंह, घड़सी, सातल, पातल ( प्रताप ) ठाकुरसी, रामा, माधो और दूंदा नामक थे। इनके शिलालेख व मूर्ति लेख वि० सं० १५१२ माघ सुदि ५ ( ई० सन् १४५६ ता० १२ जनवरी ) से वि० सं० १५३९ ( ई० सन् १४८२ ) तक के मिले हैं।

## ३४—महारावल जैतसिंह ( दूसरे )

[ वि० सं० १५५३—१५८५ ]

ये महारावल देवीदास के ज्येष्ठ पुत्र थे जो सं० १५५३ में राजगद्दी पर बैठे। ये शान्ति प्रिय और आरामतलब राजा थे। इसलिए राज्य में बहुत से उपद्रव व लूट खसोट होने लगी। बीकानेर की राठोड़ सेना भी जैसलमेर पर चढ़ आई और उसने सब इलाके को लूट लिया। जब राजधानी लूटी जाने लगी तो रावल ने मुकाबला किया और उसे खदेड़ दिया। इनके ९ पुत्र कर्मसी, लुणकरण, नरसिंह, महेराण, मंडलीक, मेहराज, बैरीसाल, प्रतापसिंह और भानीदास थे। इनके राजकुमार लूणकरण से रावल की अकर्मण्यता नहीं देखी गई। इसलिये वह कंधार ( अफगानिस्तान ) से सहायता लेने चला गया। जैतसिंह ने अपने नाम से बाड़ी नामक बाग के तालाब का एक बड़ा बांध बनवाना शुरू किया जिसको लूणकरण ने पूरा किया और वह झील "जैत बंध" नाम से प्रसिद्ध हुई। इनका स्वर्गवास सं० १५८५ कार्तिक बदि १० गुरुवार ( ई० सन् १५२८ ता० ८ अक्टूबर ) को हुआ और इनके पीछे १ रानी, ५ पासवानें व ५ पातुरें सती हुई।

ख्यातों में लिखा है कि ज्येष्ठ पुत्र कर्मसी गद्दी पर बैठा जो केवल १५ दिन ही राज्य करने पाया कि लुणकरण कंधार से आकर उसे गद्दी से हटा दिया। परन्तु जैतसिंह के जीवित काल में भी लुणकरण को युवराज लिखा हुआ शिलालेखों में पाया जाता है। इससे ज्येष्ठ राजकुमार कर्मसी का कंवरपदे में ही मरना व लुणकरण का ही युवराज होना सिद्ध है।

## ३५—महारावल लुणकरण

[ वि० सं० १५८५–१६०७ ]

इनका जन्म सं० १५४२ बैशाख सुदि १४ गुरुवार ( ई० सन् १४८५ ता० १४ अप्रेल ) को हुआ था। ये जैतसिंह के दूसरे पुत्र थे। जिन कंधारियों को इन्होंने नियुक्त किया उनकी सन्तान अब तक जैसलमेर के किले में रहती है। इन लोगों को भोजन वस्त्र राज्य से मिलता है और वे बड़े स्वामिभक्त व विश्वास पात्र हैं।

जब वि० सं० १५६६ (ई० सन् १५४०) में शेरशाह सूर से हार कर बादशाह हुमायूँ दिल्ली से भागा हुआ जोधपुर की ओर पहुँचा तो मालदेव राठोड़ ने उसकी कोई मदद नहीं की और उसे धोखे से कैद करना चाहा। इस पर हुमायूँ जैसलमेर की तरफ बढ़ा परन्तु महारावल लुणकरण भाटी ने भी बादशाह हुमायूँ की सहायता नहीं की और कहलाया कि "तुमने बिना बुलाये हमारे देश में प्रवेश किया है और हिन्दू धर्म के विरुद्ध तुमने गाये भी मारी हैं।" लुणकरण ने पानी के कुए भी रेत से बुरवा (बन्द कर) दिये कि हुमायूँ को रास्ते में पानी न मिले। इस पर हुमायूँ को बड़ा कष्ट हुआ और रावल के आदमियों से मुड़भेड़ भी हुई। अन्त में हुमायूँ अमरकोट ( सिन्ध ) की तरफ चला गया।

वि० सं० १६०७ में कंधार का अमीरअलीखाँ राज्य च्युत होकर जैसलमेर पहुँचा। रावल ने उसको सत्कार और आश्रय दिया। क्योंकि कंधार में उसके साथ मित्रता होगई थी। कहते हैं कि यह अमीर, हुमायूं के कहने से धोखा देकर जैसलमेर लेने को आया था। कुछ काल जैसलमेर में निवास करने के बाद इस अमीर को राज्य की भीतरी परिस्थिति का ज्ञान होगया कि जैसलमेर की सेना केवल युद्ध काल में ही निमंत्रण करने पर आती है और कोई वेतनिक सेना नहीं है। यह देखकर उसने एक जाल रचा। अमीर ने सरलचित महारावल से एक दिन कहलाया कि मेरी बेगमें महारानियों से मिलना चाहती हैं। महारावल ने स्वीकार किया और डोलियों में स्त्री भेषधारी सशस्त्र यवन किले में पहुँचे। परन्तु अन्तःपुर के प्रथम द्वार पर ही ये भेद खुल गया और घमशान युद्ध हुआ जिसमें ४०० मनुष्यों व ४ भाइयों तथा ३ पुत्रों सहित लुणकरण बैशाख सुदि १४ (ई० सन् १५५० ता० २६ अप्रेल मंगलवार) को काम आये[1]। रणवास के द्वारपाल ने रानियों को उनके सतीत्व रक्षा के लिये कतल कर दिया। ये घटना जैसलमेर के इतिहास में आधा शाका कहलाता है। इस युद्ध में अमीरअलीखाँ भी अपनी सेना सहित काम

१—मेहता अजीतसिंह माहेश्वरी (टावरी) के "भाटी नामह" में ज्येष्ठ सुदि ११ लिखा है परन्तु सोढी रानी नौरंददे ( नौरंगदेवी ) के सती होने के शिलालेख में बैशाख सुदि १४ है जो सही ज्ञात होती है।

आया। इस मौके पर जो कंधारी लोग पहले लुणकरण के साथ आये थे वे स्वामिभक्त बने रहे। कहते हैं कि इस युद्ध में १ हाजार भाटी और ३ हज़ार कंधारी मारे गये और दो हज़ार कंधारी पकड़े गये जो दूसरे रोज कतल किये गये।

महारावल के पीछे सोढ़ी रानी नौरंगदे सती हुई। इनके ६ पुत्र और ३ कन्यायें थी। राजकुमारों के नाम मालदेव, हीगलीदास, रायपाल, सूर्यमल, रायमल, दुर्जनशाल, शिवदास, दूदोजी और हरदास थे। रावल की एक कन्या उमादेवी का विवाह जोधपुर के राव माल देव राठोड़ से सं० १५६३ बैशाख सुदि ४ को हुआ था। परन्तु मालदेव राठोड़ का प्रेम उमादेवी की दासी भारमली से विवाह के उसी दिन हो जाने से उमा ने आजन्म ब्रह्मचारिणी रहने की प्रतिज्ञा कर ली थी और वह मालदेव राठोड़ के स्वर्गवास पर सं० १६१६ कार्तिक सुदि १२ शनिवार (ई० सन् १५६२ ता० ७ नवम्बर) को सती हो गई।

लूणकरण ने अपने पिता के आरम्भ किये हुए जैत बन्ध नामक झील को सम्पूर्ण किया तथा उसकी प्रतिष्ठा के अवसर पर भाटी जाति का संगठन किया। उन्होंने दूर दूर देशान्तरों में कहलाया कि यादव क्षत्रिय जाति के जो लोग मुसलमानों के संसर्ग से आचार व धर्म में भ्रष्ट हो गये हैं वे उस मौके पर जैसलमेर आकर वेद मंत्रों से शुद्ध होकर जाति में फिर मिल सकते हैं। इस पर सिन्ध प्रान्त के असंख्य भाटी शुद्ध होकर पुनः राजपूत जाति में मिल गये।

## ३६—महारावल मालदेव भाटी

[ वि० सं० १६०७—१६१८ ]

ये महारावल लूणकर्ण के ज्येष्ठ पुत्र थे जो वि० सं० १६०७ (ई० सन् १५५०) में जैसलमेर के राजसिंहासन पर बैठे। इनका जन्म वि० सं० १५६८ भादों बदि ३० शनिवार (ई० सन् १५११ ता० २३ अगस्त) को हुआ था। इन्होंने जोधपुर के राव मालदेव राठोड़ के विरुद्ध दो वार सेना भेजी। एक वार सं० १६०७ में जब राव मालदेव राठोड़ ने पोकरण पर अपना कब्जा किया और वहाँ के शासक जेतमाल राठोड़ को निकाल दिया। तब राठोड़ जेतमाल जैसलमेर पहुँच कर अपने श्वसुर रावल मालदेव भाटी को पोकरन पर चढ़ा लाया और उस पर अधिकार कर लिया। परन्तु राव मालदेव राठोड़ ने शीघ्र ही भाटियों का अधिकार हटा दिया। दूसरी वार जब बाड़मेर के रावत भीम ने राव मालदेव राठोड़ की शरण ली तब रावल मालदेव भाटी ने अपने पुत्र हरराज को मय सेना के राठोड़ों पर भेजा परन्तु इस वार भी राठोड़ विजयी रहे। यहाँ तक कि राव मालदेव राठोड़ की सेना ने जैसलमेर आकर घेर लिया और रावल ने कुछ रुपये देकर राठोड़ों से सुलह की।

ये १० वर्ष राज्य करके सं० १६१८ पोष बदि ६ (ई० सन् १५६१ ता० २८ नवम्बर) को स्वर्गवासी हुए। इनके ८ राजकुमार हरराज, भानीदास, खेतसी, नारायणदास, सेंसमल, नेतसी, डूंगरसी और पूर्णमल नामक थे और दो राजकुमारियाँ कनककुँवर और सोनकुँवर थीं। इनके बाद इनके ज्येष्ठ पुत्र हरराज राजगद्दी पर बैठे।

## ३७—महारावल हरराज भाटी

[ वि० सं० १६१८—१६३४ ]

ये रावल मालदेव के ज्येष्ठ पुत्र थे जो सं० १६१८ की पौष बदि ६ शुक्रवार को गद्दी पर बैठे। इनका जन्म वि० सं० १५६८ आश्विन सुदि ६ (ई० सन् १५४१ ता० २८ सितम्बर) को हुआ। इन्होंने वि० सं० १६२७ में सम्राट अकबर की अधीनता स्वीकार की। अकबरनामे में लिखा है कि हि० सन् ६७८ (वि० सं० १६२७ = ई० सन् १५७०) में बादशाह अजमेर होता हुआ नागोर पहुँचा तब वहाँ आमेर (जयपुर) के राजा भगवानदास कछवाहा के मारफत रावल हरराय ने बादशाही खिदमत कबूल कर अपनी राजकुमारी बादशाह को ब्याही[1] और उन्होंने अन्य राजपूत नरेशों की तरह अपने कनिष्ठ पुत्र सुलतानसिंह को सम्राट अकबर की सेवा में भेजा।

जोधपुर के राव चन्द्रसेन राठोड़ से रावल हरराज की सन्धि सं० १६३३ (ई० सन् १५७६) में हुई, जिससे पोकरण इलाका हरराज भाटी के कब्जे हो गया। इस समय राव चन्द्रसेन मुगल सम्राट अकबर के विरोध में लगा हुआ था और विपति में होने से उसे रुपये की बड़ी तंगी थी। महारावल हरराज ने यह देखकर राव चन्द्रसेन के अधिकृत पोकरण इलाके पर चढ़ाई की परन्तु कुछ युद्ध के बाद दोनों पक्षों में उपरोक्त सन्धि इस शर्त पर हुई कि पोकरण हरराज के अधिकार में रहे और उसके एवज में १ लाख फदिये (करीब १२,५०० रुपये) चन्द्रसेन को कर्ज पर दिये जावें और जब यह रकम वापिस हरराज को मिल जाय तो वह पोकरण पर अपना कब्जा छोड़ देवें।

इस समय बाड़मेर व कोटड़ा के राठोड़, जैसलमेर राज्य से मेलजोल अधिक रखते थे और नाम मात्र के उनके आधीन भी थे। अमरकोट के राणा सोढ़ा गंग को ताबे कर हरराज ने उसे जैसलमेर में रक्खा जो वहीं पर मरा। ईसा की १६ वीं सदी में सिन्ध का सूबेदार एक अरगूँ वंश का तुर्क था। कहते हैं कि उसने जैसलमेर के रावल की पुत्री से विवाह किया था

१—बेवरीज; अकबरनामा भाग २ पृष्ठ ५१८; मूता नैणसी की ख्यात, भाग २ पृष्ठ ३४१–४२ (टिप्पण)।

जिससे खान-ई-जमन नामक प्रसिद्ध योद्धा उत्पन्न हुआ। बगलर नामा में लिखा है कि खाने ए जमन सिन्ध के मिर्जा जान बेग की तरफ से रावल हरराज के यहाँ खिलअत शाही, पोशाक वगैरे लेकर आया था। क्योंकि सिन्ध व जैसलमेर में मित्र भाव था। हरराज ने अपने नाम से एक महल बनाया जो अब तक "हरराज का मालिया ( महल )" कहलाता है।

इनकी कुमारावस्था में वि० सं० १६०७ में जैन यति कुशलचन्द्र ने "ढोला मारवण की बात" नाम की एक प्रसिद्ध कथा दोहे चौपाइयों में लिखी जो राजपूताने भर में बड़े चाव से गाई व कही जाती है। यह कथा पहले सं० १६०३ वि० में "ढोला मारवण की बात" नाम से कवि कल्लोल ने मारवाड़ी भाषा ( गद्य ) में लिखी थी। यह इतनी मनोरंजक है कि इसका प्रचार छोटे बड़े अमीर गरीब सभी मारवाड़ियों के जिह्वाग्र पर है। यह गल्प रावल हरराज के मनोरंजनार्थ ही दोहे चौपाइयों में रची गई थी। महारावल हरराज का देहान्त वि० सं० १६३४ की पौष सुदि ८ को हुआ। ये बड़े प्रतापी और उदार नरेश थे। इन्होंने १६ वर्ष तक राज किया और इनके चार पुत्र भीम, कल्याण, भाखरसिंह और सुलतानसिंह नामक थे।



ढोला-मारवण

## ३८—महारावल भीमसिंह भाटी

[ वि० सं० १६३४–१६७० ]

महारावल हरराज के पश्चात् उनका ज्येष्ठ पुत्र भीमसिंह सं० १६३४ की माघ सुदि ४ को गद्दी पर बैठे। इनका जन्म सं० १६१८ मार्गशिर्ष बदि ११ सोमवार ( ई० सन् १५६१ ता० २ नवम्बर ) को हुआ था। ये अत्यन्त प्रभावशाली और साहसी राजा थे। इन्होंने जैसलमेर के किले की मरम्मत कराई व नये बुर्ज भी बनवाये। जो काम बाकी रह गया उसको इनके भतीजे महारावल मनोहरदास ने पूरा कराया। "आईन अकबरी" में इनका नाम ५०० सवारों के मनसबदारों (कमाण्डरस) में लिखा है और बादशाह जहांगीर ने अपने रोजनामचे "तुजके जहांगीरी" (पृष्ठ १५१ अँग्रेजी) में इन्हें एक बड़े रुतबे व रोआब वाला व्यक्ति लिखा है। आगे चल कर सम्राट ने यह भी लिखा है कि "जब मैं शाहजादा था तब रावल भीमसिंह भाटी की पुत्री मुझे व्याही गई थी और जब वि० सं० १६६२ ( ई० सन् १६०५ ) में तख्त पर बैठा तब मैंने उसका नाम "मलिकए जहाँ" रक्खा था[1]।



महारावल भीमसिंह

महारावल भीमसिंह ने बीकानेर के राजा सूरसिंह की भतीजी व्याही थी जिससे नाथूसिंह नामक राजकुमार उत्पन्न हुआ था—परन्तु भीमसिंह की मृत्यु के पश्चात उसके छोटे भाई कल्याणदास ने दो मास के बालक नाथूसिंह को एक स्त्री के द्वारा विष दिलवा कर फलोधी में मरवा डाला और फिर स्वयं जैसलमेर का धणी। ( स्वामी ) बन गया। इससे क्रुध होकर नाथूसिंह की माता जो बीकानेर की राजकुमारी थी, बीकानेर चली गई और बीकानेर नरेश ने जैसलमेर के प्रदेश फलोधी को अपने राज्य में मिला लिया। बीकानेर के राजा सूरसिंह ने यह शपथ ली कि भविष्य में बीकानेर वाले जैसलमेर के भाटियों को पुत्री नहीं व्याहेंगे। इस शपथ की पावन्दी आज तक चली आती है। इन्होंने सं० १६४७ में मिर्जा खानखाना की मातहती में उड़ीसा व बंगाल की लड़ाईयों में अच्छी सफलता प्राप्त की थी। ये करीब १७ वर्ष राज करके सं० १६७० में स्वर्गवासी हुए।

१—मेवाड़ स्टेट द्वारा प्रकाशित वृहत इतिहास "वीर विनोद" भाग ४ पृ० १७६३। मूता नैणसी की ख्यात, भाग २ A. पृ० ३४५ ( टिप्पण )। मेजर अर्सकीन; जैसलमेर स्टेट गजेटियर, भाग २ पृ० १३ ( ई० सन् १९०१ )।

## ३६—महारावल कल्याणदास

[ वि० सं० १६७०—१६८४ ]

ये महारावल भीमसिंह के छोटे भाई थे जो सं० १६७० में उनके उत्तराधिकारी हुए। आईन अकबरी में लिखा है कि वि० सं० १६६७ (ई० सन् १६१० = हि० सन् १०१६ ) में ये उड़ीसा के सूबेदार ( गवर्नर ) नियुक्त हुए। तुजके जहांगीरी में लिखा है कि ६ वर्ष बाद इन्हें दो हजारी जात व एक हजार सवार का मनसब दिया गया। बादशाह जहांगीर लिखता है कि "हि० सन् १०२५ ( वि० सं० १६७३ = ई० सन् १६१६ ) में मैंने राजा कृष्णदास को भेज कर कल्याण जैसलमेरी को शाही दरगाह ( दरबार ) में बुलाया और उसे राजगी का टीका देकर जैसलमेर के रावल का खिताब दिया[२]। दो तीन मास के अपने भतीजे की हत्या कर देने के कारण कल्याणदास का विश्वास कोई नहीं करता था फिर भी इन्होंने प्रजा का अच्छा पालन किया। ये स्वभाव के सीधे सादे थे। पर भतीजे की हत्या कर देने से इनके विषय में उन दिनों यह कहावत प्रचलित हो गई थी कि—

मन जाणे कल्याण रो, अजां मंडाई अध।

इनका देहान्त वि० सं० १६८४ के श्रावण मास में हुआ। दो रानियाँ तथा दो पासवानें ( उपपत्नियाँ ) सती हुई। इन्होंने १० वर्ष तक राज्य किया।

## ४०—महारावल मनोहरदास

[ वि० सं० १६८४—१७०७ ]

ये कल्याणदास के इकलोते राजकुमार थे, जो सं० १६८४ ( ई० सन १६२७ ) में गद्दी पर बैठे। ये बड़े नीति निपुण राजा थे और इन्होंने कई लड़ाइयाँ जीती। कुँवरपदे में एक लड़ाई बिल्लोचों से करके अलीखाँ को मारा[3]। इन्होंने अपने राज्य की अच्छी उन्नति की। भीमसिंह के आरम्भ किये हुए किले की मरम्मत के काम को इन्होंने पूरा किया। ८ नये बुर्ज बनवाये। ये सं० १७०७ की मंगसिर सुदि २ ( ई० सन् १६५० ता० १५ नवम्बर ) को स्वर्गलोक सिधारे। ये बड़े नीति निपुण थे। इनके कोई पुत्र न होने से रावल मालदेव के पुत्र भवानीदास के पौत्र रामचन्द्र गद्दी पर बैठे। मनोहरदास की एक पुत्री कृष्णकुँवरी का विवाह उदयपुर मेवाड़ के महाराणा राजसिंह ( प्रथम ) के साथ हुआ और एक का जोधपुर महाराजा जसवंतसिंह राठोड़ ( प्रथम ) के साथ सं० १६६२ वि० में हुआ था।

२—मेवाड़ राज्य द्वारा प्रकाशित वृहत इतिहास "वीर विनोद" भाग ४ पृ० १७६३। ज्ञात होता है कि महारावल कल्याणदास गद्दी बैठने के दो तीन वर्ष बाद बादशाह के बुलाने पर दिल्ली गए थे।

३—मूता नैणसी की ख्यात, भाग २ पृष्ठ ३४६ ( काशी संस्करण )।

## ४१—महारावल रामचन्द्र भाटी

[ वि० सं० १७०७–१७०७ ]

इनका जन्म सं० १६७५ मगसिर बदि १३ रविवार (ई० सन् १६०० ता० २३ नवम्बर) को हुआ था। ये बड़े उद्दण्ड और कुबुद्धि थे। इनसे प्रजा व सरदार असन्तुष्ट हो गये और उन सब ने मिलकर महारावल मालदेव के तीसरे पुत्र खेतसी के पौत्र व दयालदास के पुत्र सबलसिंह को राजगद्दी पर बैठने को बुलवाया। सबलसिंह ने बादशाह शाहजहाँ के हुक्म से और महाराजा जसवंतसिंह राठोड़ की सहायता से रावल रामचन्द्र को वि० सं० १७०७ में गद्दी से उतार कर जैसलमेर का राज्य प्राप्त किया। इस सहायता के बदले में महारावल सबलसिंह ने जसवन्तसिंह राठोड़ को पोकरण का परगना दिया।

रामचन्द्र ने भी बखेड़ा करना न चाहा। इस पर उसे देरावल का इलाका जागीर में दे दिया गया जो ३ पीढ़ी तक उसके वंशधरों के कब्जे में रहा। बाद में सिन्ध के दाउद पोते खान फतेहखान ने उनसे देरावल छीन लिया जो अब बहावलपुर राज्य में चला आता है। इससे रायसिंह भाग कर बीकानेर चला गया जहाँ उसे गुड़ियाला जागीर में मिला[1]।

## ४२—महारावल सबलसिंह

[ वि० सं० १७०७–१७१६ ]

ये बड़े वीर और साहसी योद्धा थे। आमेर के मिर्जा राजा जयसिंह कछवाहा के ये भानजे थे। इन्होंने सम्राट् शाहजहाँ की सेना में एक उच्च पद पर रह कर बड़ी सेवाऐं की थी एक बार ये शाही खजाने को लूटने वाले अफ़ग़ानों का दमन करने के लिए पेशावर भेजे गये थे। इनकी वीरता से प्रसन्न होकर तथा इनके सम्बन्धी राजपूत सरदार जो शाही सेना में थे उनके प्रभाव से बादशाह शाहजहाँ ने यह हुक्म दिया कि सबलसिंह को जैसलमेर की गद्दी पर बैठाया जाय। इधर जैसलमेर की प्रजा महारावल रामचन्द्र से असन्तुष्ट थी ही। इसलिए सम्राट् ने जोधपुर के महाराजा जसवंतसिंह से कहा कि "पोकरन नगर तुम्हारा है, क्योंकि राव चन्द्रसेन राठोड़ ने उसे रावल हरराज भाटी के पास गिरवी रख दिया था। तब से भाटियों का

---

१—गड़ियाला की वंशावली—महारावल रामचन्द्र, रावल माधोसिंह, किशनसिंह, रायसिंह, रघुनाथसिंह, जालमसिंह, भोमसिंह, बभूतसिंह, नाथूसिंह और रावल बूलीदान ( वर्तमान )।

कब्ज़ा है। अब पोकरण पर तुम अपना कब्ज़ा कर लो और सबलसिंह को जैसलमेर की गद्दी पर बैठाय दो।" इसके अनुसार जोधपुर की सेना आसोप ठाकुर नाहरखाँ ( मुकन्ददास कूँपावत ) की मातहती में पोकरण पहुँची और रामचन्द्र की सेना से कुछ युद्ध के बाद कार्तिक बदि ६ शनिवार को पोकरण राठोड़ के हाथ आया। बाद में वही सेना जैसलमेर पहूँच कर सं० १७०७ कार्तिक बदि ८ मंगलवार ( ई० सन् १६५० ता० ८ अक्टूबर ) को सबलसिंह को गद्दी पर बैठा दिया। इस समय से पोकरण का इलाका मारवाड़ राज्य में चला आता है।


महारावल सबलसिंह

सं० १७१२ में सबलहिंह को बादशाह की तरफ से १ हजारी जात और ७०० सवार का मनसब अता हुआ। इनके समय में जैसलमेर का प्रबल प्रभाव अपनी चरम सीमा तक पहुँच गया। राज्य विस्तार उत्तर में सतलज तक और पश्चिम में सिन्धु नदी तक फैल गया था।

सबलसिंह के ७ पुत्र—रतनसिंह, अमरसिंह, राजसिंह[1], माधवसिंह, भावसिंह और बांकीदास थे। ज्येष्ठ पुत्र रतनसिंह कुँवरपदे में ही मर गया। इसलिये जब सबलसिंह सं० १७१६ आषाढ़ सुदि ६ शनिवार ( ई० सन् १६५६ ता० १८ जून ) को परलोक सिधारे तब द्वितीय राजकुमार अमरसिंह उत्तराधिकारी हुए। सबलसिंह के पीछे तीन रानियाँ मेड़तणी सज्जनदेवी, झाली शृणगार देवी और सोढी सुजाण देवी सती हुईं। इस विषय का शिलालेख इनकी छत्री ( समाधी स्थान ) में लगा हुआ है।

## ४३—महारावल अमरसिंह

[ वि० सं० १७१६—१७५८ ]

ये सबलसिंह के द्वितीय पुत्र थे जो वि० सं० १७१६ में गद्दी पर बैठे। इनका जन्म वि० सं० १६६४ मंगसर बदि १३ शनिवार (ई० सन् १६१७ ता०

---

१—यह महाराणा राजसिंह ( प्रथम ) के पास उदयपुर चला गया। जिसने उसको मोईं की जागीर दी जो आज तक उसके वंशधरों के अधीन है।

४ नवम्बर) को हुआ था। इन्होंने ४१ वर्ष तक राज्य किया। ये बड़े वीर और साहसी राजा थे। इनके समय में बल्लोचों ने राज्य के पश्चिमी भाग पर उपद्रव करना शुरू किया और रोहड़ी (अब सिन्ध में) के इलाके पर भी आक्रमण किया; परन्तु भाटियों ने बड़ी वीरता से सामना करके शत्रुओं को हराया। इस युद्ध में भाटियों की संख्या कम होने से राजपूत स्त्रियाँ सती हो गई और उस स्थान का नाम अब तक सतियों की पहाड़ी कहलाता है। रोहीड़ी किले के भाटी सरदार बड़ी वीरता से लड़े और महारावल अमरसिंह भी सेना सहित पहुँच कर बल्लोचों के दाँत खट्टे किये। इस विजय के पश्चात यवनों ने महारावल से सन्धि कर ली।



महारावल अमरसिंह

इधर उत्तर पश्चिम में चन्ना राजपूतों ने भी ऊधम मचाना शुरू किया तो महारावल ने उनका भी दमन किया। बीकानेर के सीमान्त प्रान्त के काँधलोत राठोड़ों ने भी शिर उठाया परन्तु महारावल ने इनकी भी दाल नहीं गलने दी। बीकानेर का राजा अनूपसिंह दिल्ली के बादशाह की सेवा में नियुक्त होकर दक्षिण देश में रहता था। उसने काँधलोत राठोड़ों का पक्ष लेकर भाटियों से बदला लेने के लिये संग्राम की ठान ली और मुकाम हिसार से कुछ सेना एक पठान सरदार की मातहती में देकर अपने मुसाहिब (प्रधान) को आज्ञा दी कि जैसलमेर पर हमला करे। इधर युद्ध विद्या कुशल रावल ने भी भाटियों को एकत्रित कर बीकानेर राज्य के सीमा प्रान्त को लूटना शुरू कर दिया। पूँगल का राव जैसलमेर का प्रधान सामन्त होने पर भी सहायक नहीं बना। इसलिये उसका ठिकाना महारावल ने खालसा कर लिया और बीकानेर के राठोड़ों को युद्ध में हराया।

महारावल ने कोटड़ा और बाड़मेर के इलाकों पर हमला करके वहाँ के बाड़मेरा राठोड़ जागीरदारों को अपना मातहत बनाया। इन्हें बादशाह आलमगीर ने पोकरण, फलोधी और मालानी के परगने जागीर में दिए थे जो इनकी मृत्यु के पश्चात् जोधपुर के राठोड़ों ने वापिस छीन लिये और राज्य की कुछ भूमि शिकारपुर के दाऊदखाँ अफगान ने दबा ली। अमरसिंह एक पराक्रमी व साहसी योद्धा तो थे ही, इसके सिवाय वे एक नीतिज्ञ, गुणवान और धर्मात्मा भी थे। उन्होंने अमरसागर नाम का बन्ध बँधवाया

और उस पर अमरेश्वर महादेव का मंदिर व अमर वाव नामक बापी तथा अपनी महारानी अनोप कुँवर के नाम से "अनोप बाव" नामक बापी भी सं० १७५६ में बनवाई। इन्होंने रोहड़ी (सक्खर) के पास बक्खर के किले की मरम्मत करवाई और सिन्धु नदी में से अमरकस नाम का नाला निकाला। इन्होंने अपने नाम से अमरशाही तोल को प्रचलित किया जो अब तक जैसलमेर व रोहड़ी (सिन्ध) में जारी है। इन्होंने अपने दीवान रघुनाथ सीहड़ (भाटी)—जिसकी कोशिश से इनके पिता सबलसिंह को राज्य मिला था, उसको मरवा कर उसकी समस्त सम्पति पर अधिकार कर लिया। इसका कारण यह था कि उस प्रजाप्रिय दीवान (प्रधान मंत्री) ने राजकुमारियों के विवाह पर एक और नया कर (बराड़-टेक्स) प्रजा से लेने का विरोध किया था।

इस हत्या से अप्रसन्न होकर रहवारी (राइका) जाति जैसलमेर को छोड़ कर जोधपुर आदि में बस गई। इन महारावल का स्वर्गवास वि० सं० १७५८ की आषाढ़ सुदि ८ को हुआ। इनके ११ रानियाँ थी, जिनसे उनके १८ पुत्र[1] और चार पुत्रियाँ[2] थीं।

## ४४—महारावल जसवन्तसिंह भाटी

[वि० सं० १७५८—१७०७]

ये अमरसिंह के ज्येष्ठ पुत्र थे जो सं० १७५८ (ई० सन् १७०१) में गद्दी पर बैठे। जिस वक्त ये गद्दी पर बैठे थे ये स्वयं वृद्ध हो चले थे। इनका राज्याभिषेक उत्सव भादों सुदि १३ को हुआ और ये वि० सं० १७१३ (ई० सन् १६५६) में जन्मे थे। इन्होंने केवल ५ वर्ष तक राज्य किया। इनके समय में कोई विशेष घटना नहीं हुई। इनके राज्य काल में जैसलमेर का बहुत सा इलाका दूसरों के हाथ में चला गया। बाड़मेर व फलोधी के इलाके तो जोधपुर वालों ने तथा पूँगल का भाग बीकानेर के राठोड़ों ने दबा लिये। सतलज नदी के आसपास का हिस्सा दाऊदखाँ अफगान शीकारपुरी ने दबा लिया। इनका देहान्त वि० सं० १७०७ में हुआ। इनके पांच पुत्र जगतसिंह, सूरतसिंह, ईश्वरीसिंह, तेजसिंह और सरदारसिंह थे।



महारावल जसवन्तसिंह

१—राजकुमारों के नाम—जसवन्तसिंह, दीपसिंह (उवाय), बिजैसिंह (ओसिंया), कीर्तिसिंह, श्यामसिंह, जैतसिंह, केसरीसिंह, जूझारसिंह, गजसिंह, फतेसिंह, मोहकमसिंह (आले), हरिसिंह, जयसिंह, इन्द्रसिंह, महकरण, भीमसिंह, जोधसिंह और सुजानसिंह थे।

२—राजकुमारी अतरकुँवर का विवाह उदयपुर के महाराणा संग्रामसिंह (द्वितीय) से हुआ था और दूसरी जोधपुर के महाराजा अजीतसिंह को व्याही गई।

महारावल जसवन्तसिंह की मृत्यु के पश्चात् उनकी सन्तान में राजगद्दी के लिये बखेड़े हुए। इसको समझने के लिये वंशावली का एक भाग नीचे दिया जाता है:—




## ४५—महारावल बुधसिंह

[ वि० सं० १७०७–१७७८ ]



महारावल बुधसिंह

ये महारावल जसवंतसिंह के पौत्र और जगतसिंह के पुत्र थे। वि० सं० १७६४ की बैशाख बदि १२ ( ई० सन् १७०७ ) में ये गद्दीनशीन हुए। इनके पिता जगतसिंह ने कंवरपदे में ही आत्महत्या कर ली थी। कर्नल टॉड ने लिखा है कि बुधसिंह चेचक रोग से मर गया परन्तु ख्यातों में लिखा है कि बुधसिंह को उनके काका तेजसिंह ने एक दासी द्वारा विष देकर वि० सं० १७७८ की बैशाख सुदि १ को मरवा डाले और स्वयं गद्दी पर बैठ गये।

## ४६—महारावल तेजसिंह

[ वि० सं० १७७८–१७७९ ]

महारावल बुद्धसिंह की मृत्यु के पश्चात यद्यपि राज्य का हक्क अखेसिंह का था परन्तु तेजसिंह स्वयं गद्दी पर बैठ गये। इस पर अखेसिंह भाग कर दिल्ली गया और वहाँ से अपने दादा जसवंतसिंह के भाई हरिसिंह को साथ लेकर जैसलमेर वापिस आया। जिस समय महारावल तेजसिंह घड़सीसर तालाब पर परम्परा रीति अनुसार तालाब से मिट्टी निकालने गये उस वक्त हरिसिंह व अखेसिंह ने उस पर सं० १७७९ की आषाढ़ बदि १३ को हमला

किया। तेजसिंह जख्मी होगये और चार घड़ी के बाद मर गये। इस युद्ध में हरिसिंह भी मारे गये[1]। इनके मरने पर भी अखेसिंह को गद्दी नहीं मिली क्योंकि तेजसिंह के सहायकों ने तेजसिंह के पुत्र



महारावल तेजसिंह

## ४७—महारावल सवाईसिंह

को, जो तीन ही वर्ष का था, उसे गद्दी पर बैठाया। इससे अखेसिंह प्राण लेकर भागा। उसने धीरे-धीरे अपनी सेना इकट्ठी करना शुरू किया और मौका पाकर जैसलमेर के किले पर धावा बोल दिया तथा बालक महारावल सवाईसिंह को वि० सं० १७८० की सावण सुदि १४ को मार कर स्वयं गद्दी पर बैठ गया।

## ४८—महारावल अखैसिंह

[ वि० सं० १७८०-१८१८ ]

इन्होंने ४० वर्ष तक राज्य किया। इनके समय में घर के झगड़े के कारण दाऊदखाँ अफगान के पोते और मुबारकखाँ के बेटे बहावलखाँ ने भाटियों की पुरानी राजधानी देरावल (देवरावल) और उसके पास का खड़ाल का इलाका भाटियों से छीनकर अपने बहावलपुर राज्य की नींव रक्खी। देरावल के स्वामी (पदच्युत महारावल रामचन्द्र के वंशधर) भाग कर बीकानेर गये जहाँ उन्हें गुड़ियाला जागीर में मिला। गुड़ियाला में रहने पर भी भाटी सरदार को बहावलपुर (भावलपुर स्टेट) की ओर से ५) रु० रोज वि० सं० १९२५ तक मिलते रहे। मौका पाकर जोधपुर व बीकानेर के राजाओं ने भी फलोधी, बाड़मेर व पूंगल के इलाकों पर अपना कब्जा कर लिया।



महारावल अखैसिंह

१—मुँहणोत नैणसी की ख्यात, भाग २ पृष्ठ ३२१ (स्वर्गीय बाबू रामनारायण दूगड़ द्वारा अनुवादित—काशी संस्करण)।

इन्होंने जोधपुर के महाराजा बख्तसिंह के कुटम्ब ( महारानी शेखावत सहित राजकुमार फतहसिंह ) को जैसलमेर गढ़ में आश्रय दिया, जब कि रामसिंह मराठों को जोधपुर पर चढ़ा लाया था। जब बादशाह अहमदशाह दुरानी ने सिन्ध पर चढ़ाई की तो सिन्ध का स्वामी मीर नूरमुहम्मद कल्होड़ा भाग कर जैसलमेर पहुँचा। परन्तु जब वह जैसलमेर राजधानी से १४ मील दूर गाँव नेहड़िये में था, तब यकायक हि० सन् ११६८ ता० १२ सफ़र ( वि० सं० १८११ मंगसर सुदि १४ गुरुवार=ई० सन् १७५४ ता० २८ नवम्बर ) को गले में गाँठ होने से वह (मीर) मर गया।

रावल अखैसिंह ने मोहम्मदशाही सिक्के को बदल कर वि० सं० १७३१ ( ई० सन् १६७४ ) में अपने नाम का अखैशाही सिका चलाया। इनके मूलराज, पदमसिंह, कुशालसिंह और रतनसिंह नाम के ४ राजकुमार हुए। ये अपने खजाने में २५ लाख रुपये छोड़कर वि० सं० १८१८ आसोज सुदि १ मंगलवार ( ई० सन् १७६१ ता० २९ दिसम्बर ) को स्वर्ग सिधारे। इनके पीछे तीन रानियाँ पंवार सोनकुँवर, सोढी भागकुँवर और सोढी राजकुँवर सती हुईं।

## ४९—महारावल मूलराज ( दूसरे )

[ वि० सं० १८१८—१८७६ ]

ये महारावल अखैसिंह के ज्येष्ठ पुत्र थे। जो सं० १८१८ वि० में गद्दी पर बैठे। इनका राज्याभिषेक उत्सव कार्तिक बदि ५ को हुआ। इनके समय में राज्य में बड़े उपद्रव व अशान्ति रही जिसका कारण सरदारों का आपसी कलह और महारावल के दीवान की मनमानी करतूतें ही थीं। ये दीवान के हाथ में कठपुतली थे। यद्यपि ये ज्योतिष प्रेमी, विद्वान और कविता रसिक नरेश थे। ये राजनीति से बिलकुल अजान, साहसहीन और अकर्मण्य थे। इनके राज्य की सीमा बहुत संकुचित होगई। इनके पिता का ४८ वर्ष राजकाल रहा, उसी प्रकार इनका भी राज्य काल भी बहुत लम्बा करीब ५८ वर्ष तक रहा। इन्होंने मूलसागर और गंगासागर नामक दो सरोवर बनवाये तथा बहुत से मन्दिर बनवाये व बाग लगवाये। इन्हीं के राज्य काल में अँग्रेज सरकार ( ईस्ट इण्डिया कम्पनी ) के साथ वि० सं० मंगसिर सुदि १५ रविवार ( ई० सन्



महारावल मूलराज (दूसरे)

१८१८ ता० १२ दिसम्बर) को सन्धि हुई[1]। जिससे राज्य में कुछ शान्ति स्थापित हुई। ब्रटिश के साथ अहदनामा होने के पूर्व का वृतान्त बड़ा रक्तरंजित रहा।

महारावल मूलराज के गद्दी बैठते ही उसको भाटी सरदारों और दीवान मेहता सरूपसिंह टावरी (माहेश्वरी वैश्य) के आपसी खटपट का सामना करना पड़ा। भाटी जागीरदारों के पास जमीन—आजिवका बहुत कम थी। इसलिए वे लोग लूट खसोट से काम चलाने लगे। दीवान ने इनका दमन किया, इससे आपस में खेंचातानी बढ़ गई। दीवान सरूपसिंह ने मूलराज के ज्येष्ठ पुत्र रायसिंह का भी जेब खर्च कम कर दिया जिससे राजकुमार रायसिंह भी विरोधी सरदारों से मिल गये। इस मेहता स्वरूपसिंह का एक दरोगा (रावणा) जाति की स्त्री (तवाइफ) से प्रेम था और उसको सरदारसिंह नामक एक भाटी राजपूत भी चाहता था। अतः मौका पाकर सरदारसिंह ने भी महाराजकुमार को मेहता के विरुद्ध खूब भड़काया। इससे सं० १८४० की माघ बदि ३ शनिवार (ई० सन् १७८४ ता० १० जनवरी) को मकसंक्रान्ति के उत्सव पर युवराज रायसिंह ने ज्यादे गुस्से में आकर सामन्तों की सम्मति से दीवान स्वरूपसिंह को महारावल की उपस्थिति में अमर विलास महल में भरे दरबार में तलवार के घाट उतार दिया। महारावल जान बचाकर महल में चल दिये। सामंतों ने रायसिंह को गद्दी पर बैठाना चाहा परन्तु उन्होंने इन्कार किया। अलबता राज्य का भार अपने हाथ में ले लिया और महारावल मूलराज इसी प्रकार ढ़ाई मास तक राज महलों में नज़रबन्द रहे। इस दशा में देश भर में बड़ी खलबली मच गई।

इस पर जंझनियाली का सामंत ठाकुर जोरावरसिंह ने भाटी सेना एकत्र कर जैसलमेर के किले में से महारावल को नज़रबन्दी से छुड़वा लिया। मूलराज ने स्वतंत्र होते ही युवराज रायसिंह को देश निकाला दे दिया। और मेहता सरूपसिंह माहेश्वरी के ११ वर्षीय पुत्र सालमसिंह मेहता को अपना दीवान बनाया। युवराज रायसिंह जोधपुर के महाराजा विजयसिंह के पास चले गये परन्तु वहाँ पर एक बोहरे बनिये से लेन देन में झगड़ा हो जाने से उन्हे मार कर वापिस जैसलमेर आ गये। इस पर मूलराज ने उन्हें देवा के किले में कैद करके रक्खा।

बड़ा होने पर सालमसिंह भी अपने पिता की भांति बड़ा कूटनीतिज्ञ आर अत्याचारी बना। इसने अपने पिताकी हत्या का बदला युवराज रायसिंह

१—एचिसन; ट्रटीज, ऐगेजमेंटस एण्ड सन्दस, भाग ३ पृष्ठ २१२ (पाँचवाँ संस्करण १६३२ ई०)।

व सामंतों से भर पेट लेना चाहा। परंतु मूलराज को कैद से छुड़ाने वाला जोरावरसिंह भाटी उसके मार्ग में कांटा बन रहा था। इसलिये महारावलको



महारावल मूलराज ( द्वितीय ) की सवारी

( दीवान मेहता सालमसिंह ढाल लिए हुए घोड़े के आगे है )

बहकाकर जोरावरसिंह को देश से निकलवा दिया। इसलिये वीर जोरावरसिंह भी विरोधी सरदारों से मिल गया।

सं० १८५० में एक बार जब दीवान मेहता सालमसिंह ( माहेश्वरी ) जोधपुर से जैसलमेर को लौट रहा था तब बागी सरदारों ने उसे रास्ते में घेर लिया और उसे कतल करना चाहा। परन्तु इस कुटनीतिज्ञ दीवान ने गिड़गिड़ा कर जंझनियाली के ठाकुर जोरावरसिंह के पाँवों में गिर कर अपनी जान बचाई। इस उपकार के बदले में दीवान सालमसिंह ने जोरावरसिंह को प्रधान सामंत बनवा दिया। परन्तु धीरे-धीरे उसकी शक्ति बढ़ती देखकर उसे दूर भी करना चाहता था। मौका पाकर धूर्त सालमसिंह ने वीर जोरावरसिंह के छोटे भाई खेतसी की स्त्री द्वारा जोरावरसिंह को विष दिलवा कर मरवा दिया और खेतसी को प्रधान सामंत का पद दिलवाया। फिर वीर सामंतों को ढूँढ ढूँढ कर मरवाने की यह दीवान फिकर करने लगा। यह देखकर राजकुमार और प्रधान जागीरदार अपने प्राण लेकर आसपास के राज्यों में भाग गये।

राजकुमार रायसिंह तथा उसके दोनों पुत्र अभयसिंह व जालिमसिंह देवा नामक किले में नजरबन्द थे। इस किले में सालमसिंह की करतूत से आग लग जाने से रायसिंह सहित अपनी स्त्री के जलकर मरगये परन्तु दोनों कुँवर किसी प्रकार बच गये। इसलिये उनको रामगढ़ के किले में रखा। बाद में उनको भी जहर देकर सालमसिंह ने मरवा डाला। जब दीवान सालमसिंह ने खेतसिंह भाटी को राजकुमार अभयसिंह और जालिमसिंह की हत्या करने को कहा और वह नहीं माना तो सालमसिंह ने खेतसी और उसके भाई को विजयगढ़ के किले में मरवा डाला। पश्चात् खेतसिंह की स्त्री व बच्चों को भी कैद कर रक्खा। और खेतसिंह की स्त्री को जब अपने पति की मृत्यु का हाल मालूम हुआ तो उसने कटारी खाकर आत्म-हत्या कर ली। इस तरह उपकार का बदला अपकार से बेईमान दीवान ने यह दिया कि जिस जोरावरसिंह भाटी ने उसकी प्राण रक्षा की थी वह तथा उसका खान-दान भी उनसे नहीं बच सका। इस तरह अधर्मी मेहता सालमसिंह ने समस्त राजकुटम्ब का नाश करके अपनी मनमानी करने लगा। महारावल मूलराज कुछ भी कह नहीं सकते थे। प्रजा दुःखी थी। किसान देश छोड़कर चले गये। देश भर में अराजकता और लूट खसोट मच गई।

रावल मूलराज के तीन पुत्र रायसिंह, लालसिंह और जैतसिंह थे। रायसिंह और उसकी सन्तति का काम तमाम हो चुका था। लालसिंह अपने ननिहाल में घोड़े से गिर कर मर गया था और जैतसिंह अन्धा होने के कारण सालमसिंह के हाथ से बचा। जैतसिह के पोते व महासिंह के पुत्र गजसिंह को इस दीवान ने युवराज बनाने की घोषणा की। इसलिए गजसिंह के दूसरे भाई प्राण लेकर राज्य से बाहर भाग गये।

महारावल मूलराज के शासन के अन्तिम समय वि० सं० १८७५ (सन् १८१८ ई०) में इस्ट इण्डिया कम्पनी से सन्धि हुई। प्रथम तो मेहता सालमसिंह माहेश्वरी ने स्वार्थ परायणता से इसमें रोड़े अटकाये और चाहा कि कोटा राज्य के दीवान जालिमसिंह झाला की तरह मेरे ही वंशज जैसलमेर के दीवान पीढ़ी—दर-पीढ़ी होते रहने की शर्त भी अहदनामा में जोड़ दी जावे परन्तु उसमें उसको सफलता नहीं हुई[1]। इस सन्धि के दो वर्ष बाद ही सं० १८७६ कार्तिक बदि ५ शुक्रवार (ई० सन् १८१६ ता० ८ अक्टूबर) को महारावल मूलराज परलोक को सिधारे गये। उनके पश्चाम् उनके पौत्र गजसिंह राज-सिंहासन पर बैठाये गये। मूलराज की सन्तति का नकशा नीचे दिया जाता है जिससे ज्ञात होगा कि उनके उत्तराधिकारी क्रमशः से कौन हुए:—

१—मेहता सालमसिंह के बिशनसिंह और लचमणसिंह नामक दो पुत्र थे। सालमसिंह की मृत्यु के पश्चात् लचमणसिंह का पुत्र अजीतसिंह कुछ समय तक दीवान रहा।




## ५०—महारावल गजसिंह भाटी

[ वि० सं० १८७६—१९०३ ]

ये अपने दादा महारावल मूलराज के उत्तराधिकारी हुए। इनका राज्याभिषक उत्सव सं० १८७६ की फाल्गुण सुदि ५ को हुआ। इन्होंने २६ वर्ष तक राज्य किया। गद्दी पर बैठते समय ये बालक ही थे। इसलिए राज्य का सब कार भार दीवान सालमसिंह के ही हाथ में रहा। ये भी वास्तव में

सालमसिंह माहेश्वरी के हाथ में कठपुतली ही थे[1]। इनके सब अधिकार दीवान ने अपने हाथ में रख छोड़े थे। कर्नल टॉड यहाँ तक लिखता है कि "यदि महारावल को घोड़े या रुपये की जरूरत होती तो दीवान सालमसिंह के आगे हाथ पसारता था।" दीवान ने वास्तव में बालक गजसिंह को राजा बनाकर देश को खूब लूटा व बड़े बड़े अत्याचार किये। इसने दो करोड़ से अधिक का माल बटोरा और राज्य के जवाहारात अपने कब्जे में कर लिये। सालमसिंह ने महारावल को वश में करने के लिये और अपनी शान बढ़ाने के लिये महारावल का एक विवाह वि० सं० १८७७ अषाढ़ बदि ८ (ई० सन् १८२० ता० ३ जुलाई) को महाराणा भीमसिंह की राजकुमारी से करवाया और उस समय उसने खूब रुपया लुटाया। विवाह के बाद महारावल चार मास तक उदयपुर में ही रहे। बाद में जब



महारावल गजसिंह



दरबारी ताम-जाम (पालकी)

जैसलमेर लौटे तो देश को दीवान के जुल्मों से दुखित पाया। सालमसिंह के

१—टॉड राजस्थान (डब्ल्यु-क्रुक सम्पादित) भाग २ पृ० १२३६।

पाप का घड़ा भर गया। महारावल ने आनसिंह भाटी ( खीयां ) को नियत किया कि वह सालमसिंह का काम तमाम कर देवें। इसलिए भाटी आनसिंह ने वि० सं० १८८० की कार्तिक वदि ११ गुरुवार ( ई० सन् १८२३ ता० ३० अक्टूबर ) को मोतीमहल में दीवान सालमसिंह मेहता को धोखे से घायल



गेस्ट-हाउस ( मेहमान घर ) जैसलमेर

किया जिससे वह ६ मास तक दुःख पाता रहा। मेजर अर्सकिन ने लिखा है कि जब घाव ठीक होने लगे तो दीवान सालमसिंह की स्त्री ने उसे जहर देकर सं० १८८१ की चैत्र सुदि १४ को मार दिया[1]। सालमसिंह के दो स्त्रियाँ थीं और दोनों से दो पुत्र थे। सालमसिंह की मृत्यु के पश्चात् उसके बड़े पुत्र बिशनसिंह ने अपनी सौतेली माँ को—किसी नौकर के साथ गुप्त प्रेम रखने के भ्रम से मार डाला। महारावल जो अब होशियार होगये थे, मौका पाकर उसे कैद करके फसादियों का बिल्कुल जोर तोड़ दिया।

सालमसिंह की मृत्यु के पश्चात् उसके हिमायतियों ने राज्य में बड़ा उपद्रव मचाया। और सालमसिंह के बड़े बेटे बिशनसिंह को जो कैद में था फिर दीवान बनाने की कोशिश की परन्तु ब्रिटिश सरकार ने ऐलान कर दिया कि दीवान का नियुक्त करना महारावल के अधिकार में है। इसलिए सरदार

१—मेजर अर्सकिन; जैसलमेर स्टेट गजेटियर ( राजपूताना ), भाग ३ ए० पृ० १६।

लोग चुप होगये। इस समय महारावल गजसिंह की आयु २३ वर्ष की होगई थी और उन्होंने राज्य की बागडोर अपने हाथ में सम्भाल ली थी।

वि० सं० १८८५ में जैसलमेर के कुछ बागी भाटी सरदारों ने बीकानेर राज्य में लूट खसोट मचाना आरम्भ किया और वहाँ की कोई २०० सांडनियाँ (ऊँट) भी घेर लाये। इस पर बीकानेर के महाराजा रतनसिंह ने अपनी सेना जैसलमेर पर भेजी। गजसिंह की दशा इस समय लड़ाई का सामना करने की नहीं थी। इसलिए सुलह करनी चाही पर बीकानेर वाले नहीं माने। और जैसलमेर के प्रसिद्ध कस्बों को लूटते खसोटते राठोड़ सेना जैसलमेर से १० मील पर गाँव बासणपी तक चली आई। इस पर महारावल गजसिंह ने हिम्मत करके वि० सं० १८९१ की चैत्र बदि १३ रविवार (ई० सन् १८३४ ता० ६ अप्रैल) की आधी रात को अपनी सेना भेज कर सोई हुई राठोड़ सेना पर भयंकर आक्रमण किया। इससे बीकानेर सेना छिन्न-भिन्न होगई। अन्त में महाराणा उदयपुर ने समझायस की तथा अँग्रेज सरकार ने भी अपना एक पोलिटीकल अफसर (सर जार्ज क्लार्क) को भेजकर दोनों राज्यों में आपस में सुलह करवा दी। यह बासणपी की लड़ाई राजपूताना में सबसे अन्तिम लड़ाई थी। इसके पश्चात् यहाँ के किसी दो राजाओं के आपस में युद्ध नहीं हुआ।

ब्रिटिश सरकार के साथ मित्रता की सन्धि होने के बाद जैसलमेर महारावल अपने उन परगनों को वापिस मिलने का दावा करते रहे जो पहले दूसरे राजाओं के कब्जे में चले गये थे। परन्तु ब्रिटिश ने इस पर कोई ध्यान नहीं दिया। जब वि० सं० १८९५ (सन् १८३८ ई०) में अँग्रेजों के साथ प्रथम अफगान युद्ध छिड़ा और अँग्रेज सरकार को अपनी फौज सिन्ध में होकर अफग़ानिस्तान में भेजनी पड़ी, उस समय रावल गजसिंह भाटी ने बारबरदार ऊँटों आदि को सरकार की सेवा में भेजकर बड़ी सहायता की। जब वि० सं० १९०० (ई० सन् १८४३) में अँग्रेजों ने सिन्ध के मीरों पर चढ़ाई की तो उस समय भी रावल ने बारबरदारी ऊँटों से मदद की। इसलिए सिन्ध फतह होने पर सरकार ने वि० सं० १९०० (ई० सन् १८४३) में मीर अली-मुरादखाँ से शाहगढ़, घड़सिया और घोटरू के किले जो सिन्ध के टालपुर मीरों ने जैसलमेर वालों से छीन लिये थे महारावल को वापिस दिलवाये।

गजसिंह के शासन का अन्तिम काल शान्ति से बिता। वि० सं० १८८८ (ई० सन् १८३१) में कर्नल लाकेट साहब जैसलमेर देखने आया। यह प्रथम ही युरोपियन था जो जैसलमेर में आया। वि० सं० १८९४ में कप्तान लडलो ने जोधपुर व जैसलमेर राज्य की सीमा का निर्णय किया। सं० १८९२ (ई० सन् १८३५) में महारावल को अँग्रेजी पढ़ाने के लिये कलकत्ते से एक युरोपियन मास्टर मिस्टर क्लिंचर आया। महारावल ने गजरूप सागर

नामका तालाब और गज विलास नामक महल बनवाया। महारावल के महारानी रूपकुँवर राणावत के उदर से विजयराज नामक राजकुमार हुआ पर वह डेढ़ ही वर्ष में चल बसा।

गजसिंह का देहान्त वि० सं० १६०३ आषाढ़ सुदि ५ (ई० सन् १८४६ ता० २६ जून) को हुआ। इनके निसन्तान होने से महारानी राणावत रूपकुँवर[1] ने उनके छोटे भाई ठाकुर केसरीसिंह (नाचणां वाले) के पुत्र रणजीतसिंह को गोद लिया।

## ५१—महारावल रणजीतसिंह

[वि० सं० १६०३—१६२१]

ये संवत १६०३ में गद्दी पर बैठे। इस समय इनकी आयु साडे तीन वर्ष की थी। इसलिये राज्य का कार भार उनके पिता केसरीसिंह (जागीरदार ठिकाना नाचणां) के हाथ में रहा। वास्तव में महारावल रणजीतसिंह के १८ वर्ष के शासनकाल में राज्य की बागडोर ठाकुर केसरीसिंह के ही हाथ में रही। केसरीसिंह लिखा पढ़ा नहीं होने पर भी बड़ा विचक्षण, नीतिज्ञ और वीर पुरुष था। उसने अपने कठोर प्रबंध से राज्य में शान्ति स्थापित की और कई तरह से राज्य की उन्नति की। कृषि सुधार किया, कई बाँध बँधवाये और गैर आबाद स्थानों को वापिस आबाद किया। विक्रमपुर के जागीरदार ने जब स्वतंत्र होने के लिये शिर उठाया तो ठाकुर केसरीसिंह ने सेना भेज कर उसका दमन किया। बहावलपुर व बीकानेर के सरहदी निपटारे भी इसी समय में हुये। जब वि० सं० १६१४ में भारत में गदर हुआ तो महारावल ने अपनी शरण में आये अंग्रेजों की रक्षा की। सं० १६२१ की ज्येष्ठ सुदि ११ गुरुवार (ई० सन् १८६४ ता० १६ जून) को रणजीतसिंह निःसन्तान स्वार्ग सिधार गये। इन्होंने आनन्द पूर्वक जीवन व्यतीत करने के सिवाय राजकाज में कभी भी दखल नहीं किया। इससे इनके विषय में इससे अधिक क्या लिखा जावे कि उन्होंने बीकानेर राज्य के महाजन ठिकाने के ठाकुर अमरसिंह राठोड़ की कन्या गुलाबकँवर से हरिसिंह और लालसिंह नाम के दो पुत्र उत्पन्न किये थे परन्तु



महारावल रणजीतसिंह

---

१—इनका देहान्त वि०सं० आषाढ़ सुदि ११ (ई० सन् १८४८ ता० १२ जुलाई) को हुआ।

वे दोनों ही बाल्यावस्था में चल बसे। इनके दो रानियाँ थी। इनके छोटे भाई बैरीशाल गद्दी पर बैठे।

## ५२—महारावल बैरीशाल

[ वि० सं० १६२१—१६४७ ]

जिस समय रणजीतसिंह की विधवा महारानी ने बैरीशाल को गोद लिया उस समय इनकी अवस्था केवल १५ वर्ष की थी। इनका जन्म वि० सं० १६०६ की पोष सुदि ३ सोमवार (ई० सन् १८६४ ता० १७ दिसेम्बर) को हुआ था। इन्होंने राज्य में कुप्रबन्ध व आपसी झगड़ों के सबब से गद्दी पर बैठने से इनकार किया; परन्तु १६ महीने के बाद ए० जी० जी० कर्नल ईडन साहब आदि की समझायस से ये वि० सं० १६२२ की कार्तिक सुदि १ गुरुवार ( ई० सन् १८६५ ता० १६ अक्टूबर ) को जैसलमेर की राजगद्दी पर बैठ गये। इस अवसर पर भी इनके पिता केसरीसिंह ही राजकाज सँभालते थे। केसरीसिंह पांच वर्ष तक इनका दीवान रहा। वि० सं० १६२६ पोष बदि ६ को उसका देहान्त हो जाने पर उसके छोटे भाई छत्रसिंह ने राज्य प्रबन्ध सम्भाला। परन्तु इनके राज्यकाल में प्रधान दीवान मेहता नथमल (माहेश्वरी) ही रहा। वि० सं० १६२५ में बड़ा भारी अकाल पड़ा तब महारावल ने बहुतसा रुपया खर्च करके पीड़ित प्रजा की सहायता की। इनका विवाह डूँगरपुर महारावल उदयसिंह की राजकुमारी शृंगारकुँवर से वि० सं० १६३० में हुआ। इनके दो विवाह पहले और हुए थे, परन्तु इन सब से उनके कोई सन्तान नहीं हुई। वि० सं० १६३६ चैत्र सुदि ८ सोमवार ( ई० सन् १८७६ ता० ३१ मार्च ) को नमक के ठेके की बाबत अंग्रेज सरकार से अहदनामा हुआ, जिसमें महारावल ने यह इकरार किया कि अपने राज्य में काम में लाने के लिये १५ हज़ार मन सालाना से अधिक नमक वे अपने राज्य में तयार नहीं करेंगे। महारावल बड़े धर्मात्मा और सरल चित के थे। राजकाज में उनकी रुचि कम होने से देश की दशा कुछ बिगड़ने लगी। २७ वर्ष राज करके सं० १६४७ की फाल्गुण बदि ३० (ई० सन् १८६१ ता० १० मार्च) को ये निसन्तान परलोक सिधार गये। बाद में इनके स्वार्थी कर्मचारियों ने लाठी के ठाकुर कुशलसिंह के पुत्र श्यामसिंह को गद्दी पर बैठाया जो केवल ५ वर्ष का ही था। यद्यपि महारावल मूलराज के ज्येष्ठ पुत्रों की सन्तति मौजूद थी।



महारावल बैरीशाल

## ५३—महारावल शालिवाहन

[ वि० सं० १९४७—१९७१ ]

इनका जन्म सं० १९४४ की आषाढ़ बदि ७ (ई० सन् १८८७ ता० १२ जून) को हुआ था। आपका पहला नाम श्यामसिंह था। वि० सं० १९४७ फाल्गुण बदि ३० मंगलवार ( ई० सन् १८९१ ता० १० मार्च ) को आप गद्दी पर बैठे। तब उस समय राज्य का खज़ाना खाली था और करीब ढाई लाख रुपये का कर्जा था। इनकी पढ़ाई मेयो कालेज अजमेर में हुई। उस समय अजमेर के प्रसिद्ध सुधारक दीवान बहादुर हरविलास सारड़ा (माहेश्वरी) इनके अभिभावक (गार्डियन) व अध्यापक नियुक्त हुए थे। और जोधपुर के रेजीडेण्ट की निगरानी में राज्य का प्रबन्ध प्रधान-मन्त्री रायबहादुर मेहता जगजीवन ( मोढ़ वैश्य ) और रिजेन्सी कौंसिल के जरिये से होता था। प्रजा के दुर्भाग्य से कच्छ ( गुजरात ) निवासी दीवान जगजीवन राज्य के रीति रिवाजों से सर्वथा अजान था और न उसे कानून का ज्ञान था। जब कोई उसके अजीव फैसलों को कानून से अप्रमाणित बतलाता तब वह प्रायः मुस्करा कर कह देता था कि "कानून हमारी जबान में है।" इस प्रकार के मनमाने शासन के दस वर्ष से प्रजा असन्तुष्ट होगई। परन्तु उसने प्रजा के



महारावल शालिवाहन

सुभीते के लिए जरा भी ध्यान न दिया। अन्त में पड़िहार तोलराम (राजपूतमाली[1]) नामक एक युवक ने दीवान जगजीवन पर तलवार से वार किया। एक वार से ही दीवान का शिर फट गया परन्तु गुजराती पगड़ी ने उसको बहुत कुछ बचा लिया। वह नवयुवक दूसरा वार करना ही चाहता था कि दीवान के नौकरों ने उसे पकड़ लिया। घायल होकर दीवान ६–७ मास तक खाट पर पड़ा रहा। पश्चात् अपने देश को चला गया। उसके बाद बैरिस्टर लक्ष्मीदास रावजी सपट (भाटिया) राज्य के दीवान हुए। इन महारावल को मद्यपान का चस्का अधिक होने से ये वि० सं० १९७१ की बैशाख बदि १ शनिवार (ई० सन् १९१४ ता० ११ अप्रेल) को स्वर्गवास कर गये। इन्होंने १३ वर्ष राज्य किया। इनके शासन काल में उल्लेखनीय कोई घटना नहीं हुई। इन्होंने वि० सं० १९६३ फाल्गुण सुदि ४ (सन् १९०७ ई० की १६ फरवरी) को सिरोही नरेश महाराव केसरीसिंह देवड़ा की कन्या हेतकँवर बाई और सन् १९१३ ई० के नवम्बर मास में ध्रांगधड़ा (काठियावाड़) नरेश महाराजा मानसिंह झाला की कन्या गुलाबकुँवर[2] के साथ विवाह किया। परन्तु इन महारानियों से इनके कोई सन्तान नहीं हुई। इनकी मृत्यु पर लाठी का ठाकुर दानसिंह राजगद्दी पर बैठ गया। इससे उत्तराधिकारी के विषय में विवाद चला। अन्त में अंग्रेज सरकार से ठाकुर सरदारसिंह के द्वितीय पुत्र जवाहरसिंह को गद्दी मिली। जवाहरसिंह पहले ठिकाना एटा के ठाकुर मानसिंह के गोद चले गये थे और राज्य के डकैती महकमे के अफसर थे।

---

१—जोधपुर राज्य के रेकर्ड (पृष्ठ ४०) में लिखा है कि ये लोग राजपूत थे और मुसलमानी जमाने में जुल्मों से तंग आकर खेती बाड़ी आदि का धन्धा शुरू किया। इन लोगों का शरीर संगठन रीतरस्म और चालू खांपे वही है जो अन्य विशुद्ध क्षत्रियों के चले आये हैं। यथा चौहान, तंवर, पड़िहार, भाटी, सोलंकी, राठोड़, गहलोत, गौड़, कछवाहा, पड़वाड़िया (देवल), परमार, डोडिया, गाहड़वाल, मकवाना (झाला) और दईया। इन खांपों के सिवाय इनमें एक भी दूसरी खांप नहीं है जैसी अन्य जातियों में पाई जाती है। अपनी खांप को बचा कर ये विवाह सम्बन्ध करते हैं। ये लोग हुसियार और मेहनती किसान तो होते ही हैं परन्तु राजप्रतिष्ठित भी हैं। बीकानेर, जोधपुर और उदयपुर आदि राजवंशों में "धाय भाई" इसी जाति के हैं। धायभाई ठा० अमरसिंह तंवर (ताजीमी जागीरदार) वर्तमान हिजहाईनेस हिन्दुआसूर्य महाराणा साहब उदयपुर के विश्वस्त ए० डी० सी० और सिंह के शिकार में बड़े कुशल हैं। इस जाति का विशेष वृत्तान्त "सैनिक क्षत्रिय प्रदीप" नामक ग्रन्थ में है।

२—इस महारानी का स्वर्गवास वि० सं० १९९० (ई० सन् १९३३) में हो गया।



## ५४—महाराजाधिराज महारावल सर जवाहरसिंहजी

[ वि० सं० १९७१—चिरायु हो ]

श्रीमान् हिज हाईनेस भाटी-कुल-दिवाकर महाराजाधिराज महाराजा सर जवाहरसिंहजी बहादुर का जन्म सं० १९३९ की कार्तिक सुदि ८ (सन् १८८२ ता० १८ नवम्बर) शनिवार को हुआ। आप राजसिंहासन पर सं० १९७१की आषाढ़ सुदि३ (ई० सन् १९१४ ता०२६ जून ) को विराजे[1]। इन्होंने मेयो कालेज अजमेर में शिक्षा प्राप्त की। इनको सरकार से के. सी. एस. आई. की उपाधि ई० सन् १९१८ ता० १ जनवरी को मिली। इन्होंने देहरादून के केडेटकोर में सैनिक (फौजी) शिक्षा प्राप्त की। आप साहित्य और शिल्प के प्रेमी हैं। जैसलमेर के राजसिंहासन पर विराजने के पूर्व आपका प्रथम विवाह लूणांर (जैसलमेर) के सोढा सोहनसिंह की कन्या



महारावल सर जवाहरसिंह बहादुर

१—आपके शासन में इस समय तक प्रधान मंत्री ( दीवान ) के पद पर रायबहादुर मुरारजी रावजी सपट, रायसाहब मुरारीलाल खोसला एम० ए० ( ई० १९३१ ), रायसाहब पंडित जमनालाल और सहारनपुर निवासी मुंशी नन्दकिशोर मेहता ( गोडानी माहेश्वरी ) बी० ए०, एल-एल० बी० ( सन् १९३३-३६ ई० ) रहे हैं और अब डाक्टर लखपतराय सिकंद एम० ए०, पी० एच० डी० राज्य के दीवान ( चीफ मिनिस्टर ) हैं।

श्रीमती लच्छकुँवर के साथ हुआ। इस सम्बन्ध से बड़े महाराज कुमार गिरधरसिंहजी का शुभ जन्म ई० सन् १६०७ ता० १३ नवम्बर को हुआ। दूसरा विवाह अमरकोट (सिन्ध) के सोढा नाहरसिंह अमरसिंह की पुत्री जड़ावकुँवर से सं० १६६३ बैशाख बदि १० को अमरकोट में हुआ। इस महारानी से आपके कोई सन्तान नहीं हुई और उनका देहान्त सन् १६३४ के फरवरी मास में हो गया। महारावल होने पर आपका तीसरा विवाह सन् १६१६ ई० (सं० १६७६) में बूँदी नरेश हिज हाईनेस महाराव राजा सर रघुवीरसिंहजी की कन्या राजकुमारी कल्याणकुँवर के साथ हुआ। जिस सम्बन्ध से छोटे महाराजकुमार हुक्मसिंहजी बहादुर का शुभ जन्म ई० सन् १६२७ की ता० १४ फरवरी को हुआ।

महाराजकुमार गिरधरसिंहजी बड़े बुद्धिमान् व होनहार नवयुवक हैं। इनका प्रथम विवाह नरसिंहगढ़ (मालवा) नरेश की बहिन राजकुमारी दमयन्ती देवी (ऊभट पंवार) के साथ ई० सन् १६२६ की ता० २३ जून को हुआ जिस से सन्तान में आपके भंवर रघुनाथसिंह जी (ता० २८-१०-१६२६ ई०) तथा दो राजकुमारियें (पुत्रियाँ) हैं। महाराजकुमार गिरधरसिंहजीका दूसरा विवाह ई० सन् १६२७ में अमरकोट (सिन्ध) के सोढा भैरजी जीवराज की पुत्री से जैसलमेर में डोला से हुआ है।



महाराजकुमार श्रीगिरधरसिंह बहादुर

महारावल साहब को प्रजा के सुभीतों की तरफ समुचित ध्यान है और आशा है आपके राज्यकाल में जैसलमेर राज्य की उन्नति होगी।

---

## राज्य का आमद खर्च वगैरह

जैसलमेर राजधानी राज्य के बीचों-बीच (केन्द्र) में है। इस राज्य की आमदनी ३,७१,००० और खर्च ३,१५,००० रु० सालाना है। सेना में २१४ सवार और २५५ पैदल हैं। सेना के सिपाहियों से ही पुलिस का काम लिया जाता है। राजधानी के श्री दरबार स्कूल में अंग्रेजी मिडिल दर्जे तक पढ़ाई होती है और दो एक अर्ध सरकारी (एडेड) हिन्दी प्राइमरी पाठ-शालाएँ रामगढ़ व बाफ गाँव में है। अस्पताल, राजधानी में एक है। वर्षा का औसत सिर्फ पाँच इंच सालाना है। राज्य भर में कोई म्युनिसपाल्टी नहीं है और न राज-धानी में सफाई और रोशनी का कोई प्रबन्ध है। इस राज्य की भाषा वैसे तो मारवाड़ी से मिलती जुलती है जो "माड़" कहलाती हैं परन्तु दक्षिणी भाग के लोग धाटी (सिन्धी) भाषा बोलते तथा पश्चिम व उत्तर के निवासी मारवाड़ी बोलते हैं। सन् १९२८ के नवम्बर मास से राजधानी में सरकारी छापाखाना "श्री जवाहर प्रिन्टिंग प्रेस" नाम से स्थापित हुआ। इसी प्रेस से सन् १९३४ की ता० ४ नवम्बर से सरकारी मासिक पत्र "जैसलमेर राज पत्र" नाम से प्रकाशित होता है।



भंवर श्री रघुनाथसिंहजी

राज्य भर का पशु धन—बैल १३,८४७, गायें ४६,४९५, भैंसे ३५८, भैंस ७०८, घोड़े ३१०, घोड़ियाँ ३३७, बछेरा-बछेरी १५६, गदहे ५,१७५ तथा भेड़ और बकरे २,१०,२०० हैं। हल ५,०८७ और सवारी की गाड़ियाँ २० तथा भार गाड़ियाँ १,००७ हैं। बाफ, नोख, मोहनगढ़ और देवा परगनों में पशु धन अधिक है। इस राज्य से बाहर जाने वाली चीजों (पेसार) में-

घी, ऊन, कच्चा चमड़ा, पत्थर, मिट्टी, पत्थर की चक्कियाँ, ऊँट, बैल, भेड़ व बकरे हैं। पशु करीब २१ हजार सालाना बाहर जाते हैं जिसमें अधिकांश भेड़ व बकरे होते हैं। राजधानी से बाड़मेर ( मारवाड़ ) का मार्ग देवीकोट और बीजोराइ होकर है तथा फलोधी ( मारवाड़ ) रेल्वे स्टेशन का रास्ता बाफ तथा पोकरण ( मारवाड़ ) होकर और बीकानेर का बाफ व नोख होकर जाता है।

राज्य की मामूली आमदनी और खर्च की मुख्य मदों का हिसाब इस प्रकार है—

| | | | रुपये |
|---|---|---|---|
| १—सायर ( देशदाण–चुङ्गी ) | ... | ... | १,६७,५५६ |
| २—भूमि लगान | ... | ... | ४४,६६४ |
| ३—अदालतें ( कचेहरियाँ ) | ... | ... | १८,५८६ |
| ४—सालाना लाग ( घर टेक्स ) | ... | ... | १३,७४२ |
| ५—पशु चराई | ... | ... | ४,३८२ |
| ६—नमक | ... | ... | ७,६४१ |
| ७—शराब | ... | ... | २,६८६ |
| ८—अफीम | ... | ... | ६०,५६० |
| ६—फुटकर | ... | ... | ४७,००० |

## खर्च

| | | | |
|---|---|---|---|
| १—नरेश का | ... | ... | ३४,६३० |
| २—जनाने सरदार( महारानियें आदि ) | | ... | ३४,३५७ |
| ३—राजवी सरदार ( छुटभैया ) | ... | ... | १,६१० |
| ४—अदालतें व राज्य-प्रबन्ध ( राजधानी में ) | | ... | १८,५८२ |
| ५—सरकारी वकील | ... | ... | ६३८ |
| ६—सेना | ... | ... | १५,१०६ |
| ७—हकूमतें | ... | ... | १६,८४६ |
| ८—सरदार, ड्योढ़ीदार तथा हजूरी ( चाकर ) | | ... | ७०० |
| ६—नमक बनवाई | ... | ... | ८८१ |
| १०—स्कूल | ... | ... | १,७२७ |
| ११—कमठा ( पी० डब्लू० डी० ) | ... | ... | २१,८५५ |
| १२—अस्पताल | ... | ... | ७,४७६ |
| १३—जेल ( कैदखाना ) | ... | ... | ३४,१७१ |
| १४—मंदिर व दान पुण्य आदि | .... | .... | १०,२१६ |
| १५—फूटकर | .... | .... | १४,०२६ |

# अहदनामा—सन्धि-पत्र

अहदनामह दर्मियान आनरेब्ल अंग्रेजी ईस्ट इन्डिया कम्पनी और जैसलमेर के राजा महारावल मूलराज बहादुर के जो आनरेबल कम्पनी की तरफ से हिज़ एक्सिलेंसी दी मोस्ट नोब्ल मार्क्विस आफ हेस्टिंग्ज़, के० जी० गवर्नर जेनरल बहादुर के दिये हुए पूरे इख्तियारात के मुवाफ़िक सर चार्ल्स थियोफ़िल्स मेटकाफ की मार्फत और महाराजाधिराज महारावल मूलराज बहादुर की तरफ़ से उनके दिये हुए इख्तियारात के अनुसार मिश्र मोतीराम और ठाकुर दौलतसिंह की मारफ़त क़रार पाया।

पहिली शर्त—दोस्ती और एकता हमेशा के लिये, आनरेबल कम्पनी और जैसलमेर के महारावल मूलराज बहादुर और उनके वारिसों व जानशीनों के दर्मियान कायम रहेगी।

दूसरी शर्त—महारावल मूलराज के वारिस जैसलमेर की गद्दी पर रहेंगे।

तीसरी शर्त—किसी सख्त हमले की सूरत में, कि जिससे रियासत जैसलमेर के ग़ारत होने का अन्देशा हो, या ऐसे बड़े अन्देशों का ख़तरा हो, जो उक्त रियासत की निस्बत पैदा होंगे, गवर्नमेंट अंग्रेजी रियासत की हिफ़ाजत के लिये कोशिश करेगी, उस सूरत में कि जैसलमेर के राजा की निस्बत तकरार का कोई सबबः पैदा न होगा।

चौथी शर्त—महारावल और उसके वारिस व जानशीन हमेशा गवर्नमेंट अंग्रेज़ी के मातहत रियासत और उसकी बुजुर्गी का इकरार करेंगे।

पाँचवीं शर्त—यह अहदनामा पाँच शर्तों का क़रार पाकर उस पर मिस्टर चार्ल्स थियोफ़िल्स मेटकाफ साहिब और मिश्र मोतीराम व ठाकुर दौलतसिंह की मुहर और दस्तख़त हुए और इस अहदनामा की तारीख़ से छः हफ्ते के अन्दर हिज़ ऐक्सीलेन्सी दी मोस्ट नोब्ल गवर्नर जेनरल बहादुर और महाराजाधिराज महारावल मूलराज बहादुर के दस्तख़तों से तस्दीक की हुई नक़ल एक दूसरे को दी जायेगी।

मुक़ाम दिल्ली ता० १२ दिसम्बर सन् १८१८ ई०

दस्तख़त—सी० टी० मेटकॉफ

दस्तख़त—हेस्टिंग्ज़

गवर्नर जनरल की छोटी मुहर

मुहर

दस्तख़त—जी० डान्डस वेल

दस्तख़त—जे० स्टुअर्ट

दस्तख़त—सी० एम० रिकेटस

कम्पनी की मुहर

फ़ोर्ट विलियम मुकाम पर ता० २ जैन्युअरी सन् १८१६ ई० की कौन्सिल के इजलास में गवर्नर जेनरल ने तस्दीक किया।

दस्तखत—जे० एडम,
चीफ़ सेक्रेटरी गवर्नमेंट।

इस अहदनामा के अलावा ई० सन् १८६२ ता० ३ नवम्बर ( वि० सं० १६१८ फाल्गुन सुदि १० मंगलवार ) को एक सनद असली औलाद न होने की दशा में गोद लेने के बावत महारावल जैसलमेर को मिली। और ई० सन् १८७० ता० १० मई को एक अहदनामा मुजरिमों के लेन देन आदि के बावत ( जैसलमेर के वकील हाफीज अब्दुलहक के द्वारा ) आबू पहाड़ पर तथा ई० सन् १८७६ ता० ८ मई को नमक के बावत जाधपुर में अंग्रेज सरकार से किये।

## जैसलमेर राज्य के सरदार

राजवंश के नजदीक कुटम्बियों को "राजवी" कहते हैं और दूर के रिस्ते में जो कुटम्बी हैं वे सरदार "रावलोत" कहलाते हैं। सरदारों में



दरबारी छत्र ( मेघडंबर )

अधिकतर भाटी राजवंश के हैं और वे उदयसिंहोत, शक्तसिंहोत, द्वारकादासोत, पृथ्वीराजोत, तेजमालोत, दुरजावत, विहारीदासोत, बरसिंहावत और खीयाँ शाखा के नाम से प्रसिद्ध हैं। खीयाँ तथा बरसिंहोत भाटियों में

उत्तराधिकारी केवल ज्येष्ठ पुत्र होता है व छोटे पुत्रों को केवल आजीविका मिलती है। दूसरे सरदारों में सब पुत्रों को बराबर भूमि बटंती है। बड़े-बड़े जागीरदारों को "ताजीमी सरदार" कहते हैं। इनको ये इज्जत राजदरबार में अपने-अपने मुकर्रर दर्जे के मुताबिक मिलती है। पहली ताजीम (इज्जत) "इकेवडी" है यानी ऐसे ताजीमी सरदार के राजदरबार में आने पर महारावल साहब सिर्फ खड़े हो जाते हैं। दूसरी "दोवडी" ताजीम अर्थात् सरदार के पहुँचने पर और लौटने पर दोनों समय महारावल खड़े होते हैं। इन सब ताजीमी सरदारों को राज्य की ओर से पीढ़ी दर पीढ़ी के लिये दाहिने पाँव में सोने का गहना पहनने का अख्तियार है। इन जागीरदार तथा सरदारों को रियासत की आज्ञा होने पर सेवा में हाजिर होना पड़ता है। नरेश के गद्दी बैठने पर, विवाह पर, महाराजकुमार के जन्म या शादी पर तथा राजकुमारी के विवाह पर इन सरदारों को एक-एक घोड़ा महारावल (दरबार) के नजर करना पड़ता है। राजवियों में दूदू, नाचणा और लखमना के जागीरदार हैं। इनका संक्षिप्त परिचय इस प्रकार है—

## भाई-बेटे

**दूदू**—ठाकुरां राज श्री गोपालसिंह दूदू की बड़ी पांती के स्वामी हैं। ये वर्त्तमान महारावल के भाई स्वर्गीय ठा० जसवंतसिंह के पुत्र हैं। इनका जन्म सं० १९५८ कार्तिक सुदि ८ मंगलवार (ई० सन् १९०१ ता० १९ नवम्बर) को हुआ। इनके पुत्र का नाम कुँवर खेंगारसिंह (उर्फ स्वरूपसिंह) है जो सं० १९८८ द्वितीय आषाढ बदि ५ रविवार (ई० सन् १९३१ ता० ५ जुलाई) को जन्मा। जागीर की आय करीब दो तीन हजार रुपये सालाना है।

दूदू की छोटी पांती (हिस्से) के जागीरदार ठाकुरां राज श्री नारायणसिंह हैं। इनका जन्म सं० १९५५ ज्येष्ठ सुदि १४ शुक्रवार (ई० सन् १८९८ ता० ३ जून) को हुआ। इनके एक पुत्र कुँवर माधोसिंह है जिसका जन्म सं० १९७४ पौष बदि ५ बुधवार (ई० सन् १९१८ ता० २ जनवरी) को हुआ।

दोनों पांतियों के सरदारों की वंशावली इस तरह है—

१—महारावल मूलराज
२—ठाकुर जेतसिंह
३— ,, महासिंह
४— ,, देवीसिंह
५— ,, उम्मेदसिंह

६—ठा० सरदारसिंह      ६—ठा० सालमसिंह




**नाचाणां**—ठाकुरां राज श्रीं गोवर्धनसिंह का जन्म सं० १९६६ भादों सुदि १३ सोमवार ( ई० सन् १९०९ ता० २७ सितम्बर ) को हुआ। इस ठिकाने के ११ गाँवों की सालाना आय ४—५ हज़ार रुपये हैं। वंशावली इस तरह है—

१—मूलराज जी
२—जेतसिंह
३—महासिंह
४—केसरीसिंह
५—सुलतानसिंह (गोद)
६—गोवर्धनसिंह

**लखमना**—ठाकुरां राज श्री नारायणसिंह का जन्म सं० १९६७ ( ई० सन् १९१० ) में हुआ। ये ठाकुर शिवदानसिंह के दतक पुत्र हैं। वंशावली इस प्रकार है—

१—मूलराज जी
२—जेतसिंह
३—महासिंह
४—देवीसिंह
५—अनाड़सिंह
६—शिवदानसिंह, अर्जुनसिंह (जैपुर में गोद गया)
७—नारायणसिंह

रावलोत ठिकानों में लोवारकी, सतयाया और टोटा के ठिकाने हैं और इनके जागीरदार रावलोत पीरदान, तनेराव और सरूपसिंह क्रमशः हैं। इस राज्य में मुख्य जागीरदार ( ताजीमी सरदार ) इस प्रकार हैं—

## ताजीमी सरदार

**बीकमपुर**—यहाँ के सरदार राव अमरसिंह का जन्म सं० १९२९ ( ई० सन् १८७२ ) में हुआ। ये बरसिंहोत खाँप के भाटी राजपूत हैं और राज्य के मुख्य सरदार हैं। इनकी जागीर में ९ गाँव सालाना आय ५ हज़ार रुपये के हैं। इनको दोवड़ी (डबल) ताजीम है और दरबार ने इनको "राव" की पदवी दे रखी है। इनके कोई पुत्र नहीं है। वंशावली इस तरह है—

१—केहरजी
२—केलणजी
३—चाचक
४—बरसल

५—सेखा
६—हरा
७—बरसिंह
८—दुर्जनशाल
९—डूँगरसिंह
१०—उदेसिंह
११—सूरसिंह
१२—बिहारीदास
१३—जेतसिंह
१४—सुन्दरदास
१५—अचलदास
१६—बाँकीदास
१७—गुमानसिंह
१८—नाहरसिंह
१९—जुँझारसिंह
२०—शिवजीसिंह
२१—अमरसिंह

**गिरिराजसर**—यहाँ के वर्तमान सरदार ठाकुर अमरसिंह, ठा० जेठमल के पुत्र हैं। ये बरसिंहोत खांप के भाटी राजपूत हैं। इनका जन्म सं० १९३२ मंगसर सुदि ७ रविवार (ई० सन् १८७५ ता० ५ दिसम्बर) को हुआ। जागीर की सालाना आय १,७०० रु० हैं और इन्हें दोवड़ी ताजीम हैं। इनके दो पुत्र डूंगरसिंह व किशनसिंह नाम के हैं। वंशावली इस प्रकार है—

१—अचलदास
२—किरतसिंह
३—दानसिंह
४—भोमसिंह
५—जोरावरसिंह
६—जेठमल
७—अमरसिंह

**बरसलपुर**—राव मोतीसिंह, राव धनराज के पुत्र हैं। ये खींया शाखा के भाटी राजपूत हैं। इनका जन्म सं० १९३३ (ई० सन् १८७६) में हुआ। जागीर की सालाना आय ८ हजार है। ये राज्य में मुख्य सरदार हैं व दोवड़ी ताजीम हैं। दरबार से इन्हें राव की पदवी है। इनके ३ पुत्र हैं। बड़े पुत्र बनेसिंह का देहान्त हो गया है। वंशावली इस प्रकार है—

१—बरसल
२—शेखा
३—खीमा
४—जेतसिंह
५—मालदेव
६—मंडलीक
७—नेतसी
८—पृथ्वीराज
९—दयालदास
१०—कर्णसिंह
११—भानीदास
१२—केसरीसिंह
१३—लखधीर
१४—अमरसिंह
१५—मानसिंह
१६—साहबदान
१७—रणजीतसिंह
१८—धनराज
१९—मोतीसिंह
कुँ० बन्नेसिंह (देहान्त)
भँवर.........

**खूड़ी**—ठाकुर सुलतानसिंह सोढा शाखा के पँवार क्षत्रिय हैं। इनका जन्म सं० १९७० (ई० सन् १९१३) में हुआ। ये ठाकुर पन्नेसिंह के पुत्र हैं। इस जागीर की सालाना आय १,५००) रु० हैं और दरबार से दोवड़ी ताजीम हैं। इनके कोई पुत्र नहीं है। यह जागीर सं० १८४२ (ई० सन् १७८५) में सोढा दौलतसिंह को मिली थी। वंशावली इस प्रकार है—

१—गंगदास सोढा
२—हींगलदास
३—भैरवदास
४—नोतोजी
५—दौलतसिंह
६—हाथीसिंह
७—साहबदान
८—रणजीतसिंह
९—रायसिंह
१०—पनजी
११—सुलतानसिंह

**सिड़ई**—यहाँ के सरदार ठाकुर मालमसिंह हैं जो ठाकुर अमरसिंह के पुत्र हैं। ये बरसिंहोत खाँप के भाटी हैं। सिर्ड ठिकाने में एक हिस्सा इनका है जिससे तीन हजार रुपये सालाना आय होती है। इन्हें इकेवड़ी (सींगल) ताजीम है। इनके एक पुत्र है। वंशावली इस प्रकार है—

१—दुर्जनशाल
२—भानीदास
३—गोपालदास
४—सांवलदास
५—जैसिंह
६—जोगीदास
७—शिवदान
८—संग्रामसिंह
९—चैनसिंह
१०—दुर्जनसिंह
११—उम्मेदसिंह
१२—प्रतापसिंह
१३—नवलसिंह
१४—अमरसिंह
१५—मालमसिंह

**जिझनियाली**—ठाकुर पदससिंह, उदयसिंहोत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १९४७ (ई० सन् १८९०) में हुआ। जागीर की सालाना आय १,२५० रु० है। इन्हें दोवड़ी ताजीम है। इनके पुत्र तीन—किशनसिंह, कुशलसिंह और रघुनाथसिंह हैं। वंशावली इस प्रकार है—

१—उदयसिंह
२—कल्याणदास
३—मूलचन्द
४—अनोपसिंह
५—जोरावरसिंह
६—जालमसिंह
७—जोगराज
८—शिवजीसिंह
९—बुलीदान
१०—पदमसिंह

**गेहूं**—ठाकुर मंगलसिंह उदयसिंहोत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १९५० (ई० सन् १८९३) में हुआ। इनकी जागीर में एक गाँव सालाना

आय ७०० रु० का है। इन्हें दोवड़ी ताजीम है और दो पुत्र हैं। जागीर का पाट गाँव बहिया होने से इसे गेहूँ—बहिया भी कहते हैं। वंशावली इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| १—अनोपसिंह | ५—बिजैसिंह |
| २—खेतसिंह | ६—अचलसिंह |
| ३—बाघजी | ७—मंगलसिंह |
| ४—भोजराज | |

**भाडलो**—यहाँ के सरदार ठाकुर मंगलसिंह उदयसिंहोत भाटी हैं। इनका जन्म स० १६६८ (ई० सन् १६११) में हुआ। जागीर की आय ८०० रु० सालाना है। इन्हें इकेवड़ी ताजीम है व पुत्र कोई नहीं है। वंशावली इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| १—कल्याणदास | ६—जसवन्तसिंह |
| २—अर्जुनसिंह | ७—लालजी |
| ३—मानसिंह | ८—चमनजी |
| ४—उम्मेदसिंह | ९—किशनसिंह |
| ५—धनजी | १०—मंगलसिंह |

**देवड़ा**—यहाँ के सरदार ठाकुर समर्थसिंह थे। जिनका हाल में देहान्त होगया है। ये उदयसिंहोत भाटी खांप का ठिकाना है। वंशावली इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| १—कल्याणदास | ५—भगजी |
| २—भीमसिंह | ६—शंभूदान |
| ३—सरदारसिंह | ७—बुलीदान |
| ४—महराज | ८—समर्थसिंह (देहान्त) |
| | ९—.......... |

**रणधा**—यहाँ के जागीरदार ठाकुर नरसिंह तेजमालोत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १९४२ (ई० १८८५) में हुआ। इस जागीर की आय १ हजार रु० सालाना है। इन्हें दोवड़ी ताजीम है और सन्तान में दो पुत्र हैं। वंशावली इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| १—खेतसिंह | ८—सरूपसिंह |
| २—पचाणजी | ९—जानसिंह |
| ३—रामसिंह | १०—पृथ्वीराज |
| ४—तेजमाल | ११—बख्तावरसिंह |
| ५—सुलतानसिंह | १२—कुशालसिंह |
| ६—दौलतसिंह | १३—नरसिंह |
| ७—सवाईसिंह | कुं० चन्दनसिंह |

**मोढा**—यहाँ के ठाकुर अर्जुनसिंह, मघजी के पुत्र और ठाकुर सोहनजी के दत्तक पुत्र हैं। ये तेजमालोत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १६६६ (ई० सन् १६०६) में हुआ। जागीर में एक गाँव एक हजार रुपये सालाना आय का है। इन्हें इकेवड़ी ताजीम है। वंशावली इस प्रकार है—

१—दौलतसिंह
२—मानसिंह
३—सूरजमल
४—शंभूदान
५—नहारजी
६—रणजीतसिंह
७—सोहनजी
८—अर्जुनसिंह

**बारू**—ठाकुर जयसिंह, मोहबतसिंह के पुत्र हैं और अपने भाई पनजी के गोद आये हैं। इनका जन्म सं० १६४० (ई० १८८३) में हुआ। ये द्वारकादासोत भाटी हैं। दूसरे पांतीदार ठाकुर अचलसिंह भी द्वारकादासोत भाटी हैं। इन दोनों सरदारों की जागीर में ६ गाँव सालाना आमदनी १,७०० रु० के हैं और इन्हें दोवड़ी ताजीम है। जयसिंह के तीन पुत्र और अचलसिंह के दो पुत्र भँवरसिंह और पद्मसिंह हैं। वंशावली इस प्रकार है—

१—खेतसिंह
२—इसरदास
३—द्वारकादास
४—भागचन्द

| | |
|---|---|
| ५—लाडखां | ५—चन्द्रसेन |
| ६—अभैसिंह | ६—राजसिंह |
| ७—मेघजी | ७—दलपतसिंह |
| ८—सालमसिंह | ८—सुजानसिंह |
| ९—भोजराज | ९—रतनसिंह |
| १०—जेठमल | १०—भगवानसिंह |
| ११—मोहबतसिंह | ११—हीरजी |
| १२—पनजी | १२—बख्तावरसिंह |
| १३—जयसिंह | १३—बलवन्तसिंह |
| | १४—अचलसिंह |
| | कुं० भँवरसिंह |

**सतियाव (सतयाया)**—ठाकुर हाथीसिंह, शक्तिसिंहोत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १६४५ (ई० सन् १८८८) में हुआ। इस जागीर की सालाना आय पाँच सौ रु० हैं। इन्हें दोवड़ी ताजीम है व इनके दो पुत्र गुमानसिंह व प्रागसिंह हैं। वंशावली इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| १—महारावल मालदेव | ९—पृथ्वीराज |
| २—खेतसिंह ( खेतसिंहोत ) | १०—भगवानसिंह |
| ३—शक्तसिंह | ११—धनजी |
| ४—हरिसिंह | १२—फतहसिंह |
| ५—फतेहसिंह | १३—हाथीसिंह |
| ६—किशोरसिंह | कुं० गुमानसिंह |
| ७—जोरावरसिंह | भँवरसिंह |
| ८—बांकीदास | |

**नवातला**—ठाकुर गुमानसिंह पृथ्वीराजोत भाटी हैं। इनकी जागीर एक हजार रुपये सालाना आय की है। ताजीम दोवड़ी है व सन्तान में एक पुत्र है। वंशावली—

| | |
|---|---|
| १—महारावल मालदेव | ८—खीमजी |
| २—खेतसिंह | ९—भावसिंह |
| ३—पचानजी | १०—सवाईसिंह |
| ४—पृथ्वीराज | ११—बुलीदान |
| ५—भोजराज | १२—प्रतापसिंह |
| ६—केशवदास | १३—मोहबतसिंह |
| ७—रतनसिंह | १४—गुमानसिंह |

**चेलक**—ठाकुर नाहरसिंह दुरजावत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १९६१ ( ई० सन् १९०४ ) में हुआ। जागीर की सालाना आय ३०० रु० हैं। इन्हें इकेवड़ी ताजीम है।

| | |
|---|---|
| १—महारावल मालदेव | ८—उदयभाण |
| २—खेतसिंह | ९—सवाईसिंह |
| ३—पचानजी | १०—बभूतसिंह |
| ४—रामसिंह | ११—पृथ्वीराज |
| ५—दुर्जनशाल | १२—हेमराज |
| ६—गजसिंह | १३—नाहरसिंह |
| ७—अजबसिंह | |

**बड़ागाँव**—ठाकुर भँवरसिंह बिहारीदासोत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १९६९ ( ई० सन् १९१२ ) में हुआ था। इस जागीर से सालाना आय ४०० रुपया की है। जागीरदार को इकेवड़ी ताजीम है और उनके एक पुत्र है। वंशावली यह है—

| | |
|---|---|
| १—महारावल मालदेव | ९—जानसिंह |
| २—खेतसिंह | १०—रुघजी |
| ३—दयालदास | ११—बुलीदान |
| ४—बिहारीदास | १२—जीवराज |
| ५—जसकरण | १३—माधोसिंह |
| ६—तेजमाल | १४—साँगीदान |
| ७—मूलचन्द | १५—भँवरसिंह |
| ८—अनोपसिंह | |

**डाँगरी**—ठाकुर लालसिंह बिहारीदासोत भाटी हैं। इनका जन्म सं० १९६२ ( ई० सन् १९०५ ) में हुआ। जागीर की सालाना आय एक हजार रुपया है। इन्हें ताजीम इकेवड़ी है। इनके एक पुत्र है। वंशावली—

| | |
|---|---|
| १—महारावल मालदेव | ७—रामचन्द्र |
| २—खेतसिंह | ८—पदमसिंह |
| ३—दयालदास | ९—जूँझासिंह |
| ४—बिहारीदास | १०—बुलीदान |
| ५—कुशालसिंह | ११—सतीदान |
| ६—हरिराम | १२—लालसिंह |

**लूणार**—ठाकुर मुकन्दसिंह सोढा पँवार है। इनका जन्म सं० १९५१ ( ई० सन् १८९४ ) में हुआ। जागीर में इन्हें एक गाँव ५०० रुपया सालाना आय का है और ताजीम इकेवड़ी है। इनके एक पुत्र है। ये जागीर बि० सं० १९२७ से है। वंशावली इस तरह है—

| | |
|---|---|
| १—रामजी ( सुलतानोत ) | ४—अजीतसिंह |
| २—मदनसिंह | ५—मुकन्दसिंह |
| ३—आनन्दसिंह | |

---

# राजपूताने के प्रवासी भाटी राजवंश

## सिरमोर ( पंजाब )

ये राज्य पंजाब के पहाड़ी भाग में है। इसका क्षेत्रफल १,०४६ वर्गमील है। मनुष्य गणना १,४५,५६८ है। सालाना आमदनी ६ लाख व खर्च ५॥ लाख रु० हैं। नरेश को ११ तोपों की सलामी है। सेना में २२ घुड़ सवार व ३४० पैदल तथा २०६ पुलिस के जवान हैं। ई० सन् १९१८ ता० १ जनवरी से यहाँ के राजाओं को "राजा" के स्थान में "महाराजा" की उपाधि पीढ़ी-दर-पीढ़ी के लिए है। ये सारा राज्य पहाड़ी है। नाहन नामक शहर इसकी राजधानी

है। जो "सिरमोर-नाहन" ही कहलाती है। ये सरमोर शब्द सिरमोर का अपभ्रंश है। सिरमोर का अर्थ हिन्दी में मस्तक या मुकट होता है। सम्भव है कि इस राज्य का यह नाम इसके अन्य सब पहाड़ी राज्यों से अधिक शक्तिशाली होने के कारण पड़ा हो।

यहाँ का राजवंश अपने को जैसलमेर ( राजपूताना ) के भाटी राजवंश से बताता है और वि० सं० ११६२ ( ई० सन् १०६५ ) में इधर आना कहता है, जो ठीक नहीं है। इनका प्राचीन इतिहास अन्धकार में है।

वर्त्तमान नरेश हिजहाईनेस महाराजा राजेन्द्रप्रकाश बहादुर हैं। आप सुशिक्षित नवयुवक नरेश हैं और प्रजा की उन्नति की ओर आपका ध्यान है।

**पटियाला**—ये पंजाब में सबसे बड़ा राज्य है। जो तीन भागों में बटा हुआ है। इसमें से सब से बड़ा हिस्सा दक्षिणी किनारे पर है। दूसरा शिमला के पास के पहाड़ी भाग में और तीसरा राजधानी पटियाला से १८० मील की दूरी पर है। इस तीसरे हिस्से का नाम नारनोल परगना है। इस राज्य का क्षेत्रफल ५,६४२ वर्गमील और आबादी १६,२५,५२० है। सालाना आमदनी करीब डेढ़ करोड़ रुपये है।

यहाँ का जाट राजवंश अपने मूल पुरुष की उत्पति १३ वीं शताब्दी में जैसलमेर के भाटी राजपूत राजवंश से बताता है। इस मूल पुरुष के सौ दो सौ वर्ष पश्चात् उसके खींया ( खेवा ) नामक एक वंशज ने नाइली के जाट जमींदार की पुत्री के साथ विवाह कर लिया। इस जुगल जोड़े से सिधु नामक पुत्र की उत्पति हुई। सिधु की सन्तान इतनी बढ़ी कि जिससे "सिधु जाट" नाम की एक खांप ( शाखा ) खड़ी होगई। इस सिधु-खांप में १६ वीं शताब्दी में फूल नामक एक व्यक्ति हुआ जिसे मुग़ल बादशाह ने "चोधरी" बना कर चोधरायत का परवाना दिया था। उसका वि० सं० १७०६ (ई० सन् १६५२ ) में देहान्त हुआ। इसी चौधरी फूला[1] ( फूल ) का पौत्र सरदार आलासिंह ( सिक्ख ) बड़ा प्रतापी हुआ। अपने भुजाओं के बल पर उसने पटियाला जैसे बड़े राज्य की सं० १८१० (ई० सन् १७५३ ) के लगभग स्थापना की। सं० १८६१ (ई० सन् १८१० ) में अंग्रेज सेनापति जनरल अक्टरलोनी की सिफारिस से सरदार आलासिंह के चौथे वंशधर राजा साहिबसिंह को दिल्ली के पेंसनर सम्राट् अकबर ( द्वितीय ) ने "महाराजा" की उपाधि दी।

---

१—इस फूल के ज्येष्ठ पुत्र की सन्तान में नाभा और झींद के राजा हैं। दूसरे पुत्र के वंशज पटियाला वाले हैं। फूला के वंशधर होने से ये तीनों राज्य "फूलकियन स्टेटस" कहलाती हैं।

पटियाला के वर्त्तमान नरेश लेफ्टिनेन्ट जनरल हिजहाईनेस महाराजाधिराज राजेश्वर महाराजा सर भूपेन्द्रसिंह बहादुर को इतिहास से बड़ा प्रेम है। इससे आपको पुनः राजपूत जाति में शामिल करने की चर्चा राजपूत जाति के सुधारकों में चल पड़ी। इसके फलस्वरूप जामनगर (काठियावाड़) के हिजहाईनेस महाराजा सर रणजीतसिंह जाड़ेचा (यादववंशी) के निमंत्रण से काठियावाड़ और राजपूताने के अनेक राजपूत राजा और महाराजा जामनगर में इकट्ठे हुए और ई० सन् १६२७ ता० २५ अप्रैल को एक बड़ा शानदार दरबार हुआ। जिसमें महाराजा पोरबन्दर, लिमड़ी, मूली, सायला, थारील आदि के चीफ, शाहपुराधीश, बरवानी नरेश, अचरोल (जयपुर) व खर्वा (अजमेर) के ठाकुर और अनेक राजा और उनके प्रतिनिधी उपस्थित थे। उस राज सभामें जामनगर नरेश ने यह घोषित किया कि "महाराजा पटियाला के पूर्वज अस्सी पीढ़ी (?) पहले यादववंशी भाटी राजपूत थे। पीछे से परस्पर मेल मिलाप न होने और बहुत फासले पर रहने के कारण और सिक्ख मत ग्रहण करने के साथ जाट जाति में मिल जाने से दूसरे राजपूतों से सम्बन्ध भी नहीं रहा। अब पुनः राजपूत बिरादरी में लौटना चाहते हैं, इसलिए राजपूत बना लिये जाँय।" इसी तरह का एक भाषण पटियाला नरेश का हुआ।

इस पर उपस्थित सब राजाओं की सम्मति से महामहोपाध्याय पं० हाथीभाई शास्त्री और अनेक पंडितों द्वारा महाराजा पटियाला को सनातन शास्त्र विधि से संस्कार करके राजपूत जाति में बड़ी प्रसन्नता से मिला लिया गया। पश्चात् शराब का एक प्याला महाराजा पटियाला के सन्मुख पेश हुआ और उन्होंने उसको पिया। पुनः उसी प्याले से उपस्थित जाड़ेचा, झाला, राठोड़, सीसोदिया, कछवाहा आदि वंशों के छोटे बड़े राजपूत-कुल-भूषण राजा रईशों ने भी मदिरा पान की और सहभोज किया। सिक्ख धर्म के विषय में यह मान लिया गया कि सिक्ख पंथ हिन्दू धर्म की एक शाखा है, इसलिए पटियाला नरेश सिक्ख बने रह सकते हैं।

ई० सन् १६३२ में पटियाला राजकुमारी की मगनी झालावाड़ (राजपूताना) हिजहाईनेस के युवराज से हुई परन्तु कुछ वर्ष पश्चात् वह छूट गई। चाहे वैसे पटियाला की दो चार राजकुमारियों के विवाह मालवा, बुन्देलखण्ड, दौलतपुरा (जैतमालोत राठोड़), महियर व पटना (बिहार) के राजपूत नरेशों के साथ हो चुके थे। पटियाला युवराज महाराज कुमार राजेन्द्रसिंह का विवाह ई० सन् १६३३ ता० ४ मार्च को उड़ीसा प्रान्त के राजा साहब सरायकेला (राठोड़ राजपूत) की पुत्री से हुआ।

**कपूर्थला**—यह एक छोटा सा राज्य पंजाब में है। इसका क्षेत्रफल ५६६ वर्गमील तथा आबादी तीन लाख है। सालाना आय ३६ लाख व खर्च

३५ लाख रु० हैं। यहाँ का अहलुवालिया सिक्ख राजघराना अपने मूल पुरुष की उत्पति पटियाला की तरह १३ वीं सदी में जैसलमेर के भाटी वंश से बताता है। इस मूलपुरुष के सौ दो सौ वर्ष बाद उसका वंशधर सदावसिंह हुआ जो लाहौर के पास "अहलू" गाँव का निवासी था। अहलू गाँव में रहने से उसके वंशधर "अहलूवालिया" कहलाये। उसके एक छोटा भाई सदो था। जो किसी कलवार (कलाल) की पुत्री के प्रेम में इतना दीवाना होगया कि अन्त में उसे उससे शादी करने की आज्ञा दी गई[1]। इस जोड़े का वंशधर सरदार जस्सासिंह कहा जाता है, जिसने वि० सं० १८३७ (ई० सन् १७८०) में कपूर्थला को अपनी राजधानी बनाया। जस्सासिंह के वंशज सरदार निहालसिंह ने दूसरे सिक्ख युद्ध के समय अंग्रेजों की अच्छी सहायता की थी। इससे वि० सं० १६०६ (ई० सन् १८४६) में उसे "राजा" का खिताब मिला।

कपूर्थला के वर्त्तमान नरेश कर्नल हिजहाईनेस महाराजा सर जगजीत-सिंह बहादुर जी० सी० एस० आई० के सन्तान में ४ राजकुमार तथा एक राजकुमारी अमृतकौर है। अमृतकुंवर का विवाह सन् १६२३ ई० की ४ फरवरी को मंडी (शिमला) नरेश केप्टेन राजा सर जोगेन्द्रसेन बहादुर के० सी० एस० आई० (गौड़ राजपूत) के साथ हुआ। थोड़े वर्षों से इस अहलू-वालिया-कलाल[2] राजवंश की कुछ रिस्तेदारियों पंजाब के कुछ पहाड़ी राजपूत राजाओं में भी होगई हैं।

---

## जैसलमेर के राजाओं की वंशावली

१—महाराजा रज यादव वि० सं० ६०० के करीब।
२—महाराजा गज यादव (गजनी बसाया)।
३—महाराजा शालिवाहन। (शालवानपुर = स्यालकोट बसाया)
४—महाराजा बालन्द।
५—महाराजा भाटी (भट्टी) (वि० सं० ६८० के करीब)।
६—महाराजा मंगलराव भाटी। (राजपूताने में लगभग सं० ७०० के)
७—महाराजा मंजमराव भाटी।

---

१—इण्डियन ऐंटीक्वेरी भाग ११ पृष्ठ ११७ (ई० सन् १८८२); ग्रीफीन, राज़ाज आफ पंजाब पृष्ठ ४२२-२३;

२—इम्पीरियल गजेटियर आफ इण्डिया भाग ७ पृष्ठ ४४१-४४२ (दूसरा संस्करण ई० सन् १८८६)।

८—महाराजा केहरजी भाटी।
९—महाराजा तन्नुजी भाटी (तन्नोट)।
१०—महाराजा विजयराज (पहला)
११—महारावल देवराज भाटी (वि० सं० ८१४ के लगभग)।
१२—महारावल मुँधजी।
१३—महारावल बच्छराज।
१४—महारावल दुसाजजी।
१५—महारावल विजयराज (दूसरे) नं० १४ का दूसरा पुत्र।
१६—महारावल भोजदेव।
१७—महारावल जैसलदेव (जज्जक) नं० १४ का ज्येष्ठ पुत्र।
१८—महारावल शालिवाहन (दूसरे)।
१९—महारावल बीजलदेव।
२०—महारावल केलणजी।
२१—महारावल चाचकदेव (पहला)।
२२—महारावल कर्णसी।
२३—महारावल लाखणसेन।
२४—महारावल पुण्यपाल।
२५—महारावल जैतसिंह।
२६—महारावल मूलराज।
२७—महारावल घड़सीजी (वि० सं० १३७३-१४१८)।
२८—महारावल दूदाजी।
२९—महारावल केहरजी (दूसरे)।
३०—महारावल लक्ष्मणदेव।
३१—महारावल वैरसीजी।
३२—महारावल चाचकजी (दूसरे)।
३३—महारावल देवीदास (वि० सं० १५१८-१५५३)।
३४—महारावल जैतसिंह (दूसरे) (वि० सं० १५५३-१५८५)।
३५—महारावल लूनकरण (वि० सं० १५८५-१६०७)।
३६—महारावल मालदेव भाटी (वि० सं० १६०७-१६१८)
३७—महारावल हरराज भाटी (वि० सं० १६१८-१६३४)।
३८—महारावल भीमसिंह भाटी (वि० सं० १६३४-१६७०)।
३९—महारावल कल्याणदास (वि० सं० १६७०-१६८४)।
४०—महारावल मनोहरदास (वि० सं० १६८४-१७०७)।
४१—महारावल रामचन्द्र भाटी (वि० सं० १७०७-१७०७)।
४२—महारावल सबलसिंह (वि० सं० १७०७-१७१६)।

४३—महारावल अमरसिंह ( वि० सं० १७१६-१७५८ )।
४४—महारावल जसवन्तसिंह भाटी ( वि० सं० १७५८-१७६४ )।
४५—महारावल बुधसिंह भाटी ( वि० सं० १७६४-१७७८ )।
४६—महारावल तेजसिंह ( वि० सं० १७७८-१७७६ )।
४७—महारावल सवाईसिंह ( वि० सं० १७७६-१७८० )।
४८—महारावल अखैसिंह ( वि० सं० १७८०-१८१८ )।
४६—महारावल मूलराज दूसरे ( वि० १८१८-१८७६ ।
५०—महारावल गजसिंह ( वि० सं० १८७६-१६०३ )।
५१—महारावल रणजीतसिंह ( वि० सं० १६०३-१६२१ )।
५२—महारावल बैरीशाल ( वि० सं० १६२१-१६४७ )।
५३—महारावल शालिवाहन तीसरे ( वि० सं० १६४७-१६७१ )।
५४—महारावल जवाहरसिंह ( वि० सं० १६७१-वर्तमान )।

सूचना—अंग्रेज़ सरकार की तरफ़ से जैसलमेर के नरेशों को १५ ( पन्द्रह ) तोपों की तथा करौली राज्य को १७ ( सतरह ) तोपों की सलामी वंश-परम्परागत है।

पहला भाग






# परिशिष्ट-संख्या १

## मुसलमान राज वंशावली

पाठकों की सुविधा के लिए हम नीचे दिल्ली, मालवा तथा गुजरात के सुलतानों (नरेशों) और बादशाहों का राज्य-काल दे रहे हैं। इससे प्रसंग में आई हुई अनेक घटनाओं के समझने में सहायता मिलेगी—

## दिल्ली के सुलतान

### तुर्क वंश

| नाम राजा | | गद्दी नशीनी | | |
|---|---|---|---|---|
| | | हि० सन | वि० सं० | ई० सन् |
| १—शहाबुद्दीन ग़ोरी | ... | ५८६ | १२४६ | ११६२ |

### गुलाम वंश

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—कुतुबुद्दीन ऐबक | ... | ६०२ | १२६३ | १२०६ |
| २—आरामशाह | ... | ६०६ | १२६७ | १२१० |
| ३—शम्सुद्दीन अल्तमश | ... | ६०७ | १२६७ | १२१० |
| ४—रुक्नुद्दीन फ़ीरोज़शाह | ... | ६३३ | १२६३ | १२३६ |
| ५—रज़िया बेगम (स्त्री) | ... | ६३४ | १२६३ | १२३६ |
| ६—मुइज़ुद्दीन बहरामशाह | ... | ६३७ | १२६७ | १२४० |
| ७—अलाउद्दीन मसूदशाह | ... | ६३६ | १२६६ | १२४२ |
| ८—नासिरुद्दीन महमूदशाह | ... | ६४४ | १३०३ | १२४६ |
| ९—ग़यासुद्दीन बलबन | ... | ६६३ | १३२२ | १२६६ |
| १०—मुइज़ुद्दीन कैकूबाद | ... | ६८५ | १३४४ | १२८७ |

### खिलजी वंश

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—जलालुद्दीन फ़ीरोज़शाह | ... | ६८७ | १३४६ | १२६० |
| २—रुक्नुद्दीन इब्राहीमशाह | ... | ६६६ | १३५३ | १२६६ |
| ३—अलाउद्दीन मुहम्मदशाह | ... | ६६६ | १३५३ | १२६६ |
| ४—शहाबुद्दीन उमरशाह | ... | ७१६ | १३७२ | १३१६ |
| ५—कुतुबुद्दीन मुबारकशाह | ... | ७१७ | १३७२ | १३१६ |
| ६—नासिरुद्दीन खुसरोशाह | ... | ७२१ | १३७७ | १३२० |

## तुग़लक़ वंश

| नाम राजा | | हिज्री सन् | वि० संवत | ई० सन् |
|---|---|---|---|---|
| १—ग़यासुद्दीन तुग़लकशाह | ... | ७२१ | १३७७ | १३२० |
| २—मुहम्मद तुग़लक़ | ... | ७२५ | १३८१ | १३२५ |
| ३—फ़ीरोज़शाह | ... | ७५२ | १४०८ | १३५१ |
| ४—तुग़लकशाह (दूसरा) | ... | ७६० | १४४५ | १३८८ |
| ५—अबूबक्रशाह | ... | ७६१ | १४४५ | १३८६ |
| ६—मुहम्मदशाह | ... | ७६२ | १४४६ | १३८६ |
| ७—सिकन्दरशाह | ... | ७६६ | १४५० | १३६४ |
| ८—महमूदशाह | ... | ७६७ | १४५१ | १३६४ |
| ६—नसरतशाह | ... | ७६८ | १४५१ | १३६५ |
| महमूदशाह (दूसरी बार) | ... | ८०२ | १४५६ | १३६६ |
| १०—दौलतख़ाँलोदी [ नं० ६ का सेवक ] | | ८१५ | १४६६ | १४१२ |

## सैय्यद वंश

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—खिज़रख़ाँ (नं० ३ का सेवक) | ... | ८१७ | १४७१ | १४१४ |
| २—मुइज़ुद्दीन मुबारकशाह | ... | ८२४ | १४७८ | १४२१ |
| ३—मुहम्मदशाह | ... | ८३७ | १४६० | १४३४ |
| ४—आलिमशाह | ... | ८४७ | १५०० | १४४३ |

## अफ़गान वंश (लोदी वंश)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—बहलोल लोदी | ... | ८५५ | १५०८ | १४५१ |
| २—सिकन्दर लोदी | ... | ८६४ | १५४६ | १४८६ |
| ३—इब्राहीम लोदी | .... | ६२३ | १५७३ | १५१७ |

## मुगलवंश के बादशाह

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—बाबर बादशाह | ... | ६३२ | १५८३ | १५२६ |
| २—हुमायूँ बादशाह | ... | ६३७ | १५८७ | १५३० |

## सूरवंश

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—शेरशाह | ... | ६४७ | १५६६ | १५३६ |
| २—इस्लामशाह | ... | ६५२ | १६०२ | १५४५ |
| ३—मुहम्मद आदिलशाह | ... | ६५६ | १६०६ | १५५२ |
| ४—इब्राहीम शूर | ... | ६६० | १६१० | १५५३ |
| ५—सिकन्दरशाह | .... | ६६२ | १६१२ | १५५५ |

## मुग़लवंश ( दूसरी बार )

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—हुमायूं (दूसरी बार) | ... | ६६३ | १६१२ | १५५५ |

| नाम राजा | | हि० | वि० | ई० |
|---|---|---|---|---|
| २—अकबर बादशाह | ... | ९६३ | १६१२ | १५५६ |
| ३—जहाँगीर | ... | १०१४ | १६६२ | १६०५ |
| ४—शाहजहाँ | ... | १०३७ | १६८४ | १६२८ |
| ५—औरंगज़ेब (आलमगीर) | ... | १०६८ | १७१५ | १६५८ |
| ६—बहादुरशाह (शाहआलम) | ... | ११०८ | १७६४ | १७०७ |
| ७—जहाँदारशाह | ... | ११२५ | १७६९ | १७१२ |
| ८—फ़र्रुख़सियर | ... | ११२५ | १७६९ | १७१३ |
| ९—रफ़िउद्दर जात | .... | ११३१ | १७७५ | १७१९ |
| १०—रफ़िउद्दौला | ... | ११३१ | १७७६ | १७१९ |
| ११—मुहम्मदशाह | ... | ११३२ | १७७६ | १७१९ |
| १२—अहमदशाह | ... | ११६१ | १८०५ | १७४८ |
| १३—आलमगीर ( दूसरा ) | ... | ११६९ | १८११ | १७५४ |
| १४—शाहजहाँ ( दूसरा ) | .. | ११७३ | १८१३ | १७५९ |
| १५—शाह आलम ( दूसरा ) | ... | ११७३ | १८१६ | १७५९ |
| १६ अकबर ( दूसरा ) | ... | १२२० | १८६३ | १८०६ |
| १७—बहादुरशाह ( दूसरा ) | ... | १२५२ | १८९४ | १८३७ |

## गुजरात ( अहमदाबाद ) के सुलतान

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—मुज़फ़्फ़रशाह | ... | ७९८ | १४५३ | १३९६ |
| २—अहमदशाह | ... | ८१४ | १४६८ | १४११ |
| ३—मुहम्मद करीमशाह | ... | ८१५ | १४९९ | १४४२ |
| ४—कुतुबुद्दीन | .... | ८५५ | १५०७ | १४५१ |
| ५—दाऊदशाह | .... | ८६४ | १५१६ | १४५९ |
| ६—महमुदशाह ( बेगड़ा ) | ... | ८६४ | १५१६ | १४५९ |
| ७—मुज़फ़्फ़रशाह ( दूसरा ) | ... | ९१७ | १५६८ | १५११ |
| ८—सिकंदरशाह | .... | ९३३ | १५८२ | १५२६ |
| ९—नासिरख़ाँ महमूद (दूसरा) | ... | ९३३ | १५८३ | १५२६ |
| १०—बहादुरशाह | ... | ९३३ | १५८३ | १५२६ |
| ११—मीरां मुहम्मदशाह ( फ़ारुकी ) | ... | ९४३ | १५९३ | १५३७ |
| १२—महमूदशाह ( तीसरा ) | ... | ९४४ | १५९४ | १५३७ |
| १३—अहमदशाह ( दूसरा ) | ... | ९६० | १६१० | १५५४ |
| १४—मुज़फ़्फ़रशाह ( तीसरा ) | ... | ९६९ | १६१८ | १५६१ |

## मालवे ( मांडू ) के सुलतान

### गोरी वंश

| नाम राजा | | हि० | वि० | ई० |
|---|---|---|---|---|
| १—दिलावरखाँ ( अमीशाह ) | ... | ७७४ (?) | १४३० (?) | १३७३ (?) |
| २—हुशंग ( अल्पखाँ ) | ... | ८०८ | १४६२ | १४०५ |
| ३—मुहम्मद ( ग़ज़नीखाँ ) | ... | ८३८ | १४६१ | १४३४ |

### खिजली वंश

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—महमूदशाह खिलजी ( हुशंग का भानजा ) | .... | ८३६ | १४६३ | १४३६ |
| २—ग़यासशाह खिलजी | ... | ८७४ | १५३२ | १४७५ |
| ३—नासिरशाह खिलजी | ... | ६०५ | १५५७ | १५०० |
| ४—महमूदशाह ( दूसरा ) | ... | ६१६-३७ | १५६८-८७ | १५११-३० |

### अँग्रेज़ बादशाह

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १—इस्ट इण्डिया कम्पनी ( गौरे व्यौपारी ) | ... | ११७१ | १८१४ | १७५७ |
| २—महारानी विकटोरिया | ... | १२७४ | १६१४ | १८५७ |
| ३—एडवर्ड सातवां, सम्राट | ... | १३१८ | १६५७ | १६०१ |
| ४—जार्ज पंञ्चम | ... | १३२८ | १६६७ | १६१० |
| ५—एडवर्ड ( आठवां ) | ... | १३५४ | १६६२ | १६३६ |
| ६—जार्ज छठा | ... | १३५५ | १६६३ | १६३६ |

१—सम्राट जार्ज छठा का पूरा नाम "एलबर्ट फ्रेडरिक अर्थर जार्ज" है। आपका शुभ जन्म वि० सं० १६५२ आषाढ़ बदि ७ शुक्रवार ( ई० सन् १८६५ ता० १४ जून ) को हुआ और ४१ वर्ष की आयु में वि० सं० १६६३ मंगसिर बदि १३ गुरुवार ( ई० सन् १६३६ ता० १० दिसम्बर ) को राजसिंहासन पर बैठे। आपका विवाह श्रीमती एलिजाबेथ के साथ सं० १६८० बैशाख सुदि १० गुरुवार ( ई० सन् १६२३ ता० २६ अप्रेल ) को हुआ। सन्तान में आपके दो राजकुमारियां प्रिनसेस एलिजाबेथ एलेकजेंडर मेरी (जन्म २१-४-१६२६ ई० ) और प्रिन्सेस मारगरेट रोज ( जन्म २१-८-१६३० ई० ) हैं। यदि आपके कोई राजकुमार (पुत्र) न हुआ तो नियमानुसार ज्येष्ठ पुत्री राजकुमारी मेरी ही "एलिजाबेथ द्वितीय" के नाम से आपके पीछे राजगद्दी पर बैठेगी।

## परिशिष्ठ—संख्या २

### सहायक ग्रंथ (बिब्लिओग्राफी)

इस ग्रन्थ के लिखने में यथा-संभव इन पुस्तकों से भी सहायता ली गई है और प्रशंगवश इनका उल्लेख यथास्थान किया है:—


### संस्कृत, प्राकृत और पाली पुस्तकें

अनूप रत्नाकर ( भावभट्ट ) ।
अनूप संगीत विलास (भावभट्ट)
अभिज्ञान शाकुन्तल (कालीदास)
अमर काव्य ( अमरसिंह )
अमरुशतक (टीका, अर्जुनवर्म्मा)
अर्थशास्त्र (चाणक्य-कौटिल्य)
अष्टाध्यायी (पाणिनी)
उपदेश तरंगिणी
एकलिंग पुराण ।
एकलिंग माहात्मय ।
ऋग्वेद
कथा सरितसागर
कर्पूर मंजरी
कादम्बरी (बाणभट्ट)
कामशास्त्र (कात्स्यायन)
कारिका (भृतृंहरि) ।
काव्य मीमांसा (राजशेखर) ।
कुमारपाल चरित (जयसिंह सूरि)
कुमारपाल चरित्र (जिनमंडनोपाध्याय)
कुमारपाल प्रतिबोध गायकवाड़ सिरिज)
गीत गोविन्द (टीका, कुम्भकरण)
चाणक्य नीति
तिलक मंजरी (धनपाल)
दशकुमार चरित (दंडी)
नरनारायणानंद (वस्तुपाल)
नाटयशास्त्र; भाग २ (गायकवाड़ सीरिज)
पद्मपुराण ।
पिंगल छन्द सूत्र (टीका, हलायुध)
पृथ्वीराज विजयमहाकाव्य (जयानक)
प्रबंध कोष (राजशेखर)
प्रबंध चिन्तामणि (मेरुतुंग)
वायुपुराण (प्रकाशक-आनन्दाश्रम, पूना)
विष्णुपुराण (जीवानन्द विद्यासागर) ।
बृहज्जातक (वराह मिहिर)
ब्राह्मस्फुट सिद्धान्त (ब्रह्मगुप्त)
भागवत पुराण
भोजप्रबंध (कल्ला पंडित)
मनुस्मृति
महाभारत
मंडलीक महाकाव्य (गंगाधर)
याज्ञवल्क्य स्मृति
रघुवंश (कालीदास)
रतनावलि (हर्ष)
राजप्रशस्ति महाकाव्य (रणछोड़ भट्ट)
राजसिंह राज्याभिषेक (सोमेश्वर)
रामायण (बाल्मीकि)
ललित विग्रहराज नाटक (सोमदेव)
वस्तुपाल तेजपाल प्रशस्ति (जयसिंह सूरि)
विद्वजन मंडल (भोज)
शिशुपाल प्रबन्ध (माघ)
सरस्वती कंठाभरण (भोज)
सिद्धराज वर्णन (वर्द्धमान)
हम्मीर महाकाव्य (नयचंद्र सूरि) ।
हरकेलिनाटक (विग्रहराज)
हर्षचरित (बाणभट्ट)
हरिभूषण महाकाव्य (गंगाराम) ।
और विभिन्न अप्रकाशित शिलालेख तथा ताम्रपत्र

